॥ श्रीः ॥

# वैष्णवधर्मरत्नाकर.

## (भाषाटीका)

जिसको

वावलीग्रामनिवासी श्रीमहाराज गोपालदासजीने
लोकोपकारार्थ बडे परिश्रमसे संग्रहीत किया.

---

उसीको

गंगाविष्णु श्रीकृष्णदासने
अपने 'लक्ष्मीवेंकटेश्वर' यन्त्रालयमें
छापकर प्रकाशित किया.

---

संवत् १९५७, शके १८२२.

**कल्याण–मुंबई.**

सुदर्शनचक्र.



ऊर्ध्वपुण्ड्र.



पाञ्चजन्यशङ्ख.



गरुड.



शार्ङ्गधनुष.

नंदकखड्ग.

कौमोदीकी गदा.



मारुति

॥ श्रीयतिराजस्वामी ॥







## श्रीराममाहात्म्यम् ।

राम रामेति रामेति रमे रामे मनोरमे ॥ सहस्रनाम तत्तुल्यं रामनाम वरानने ॥ १ ॥ श्रीराम राम रामेति ये जपन्ति च सर्वदा ॥ तेषां भुक्तिश्च मुक्तिश्च भवत्येव न संशयः ॥ २ ॥ जयत्यतिबलो रामो लक्ष्मणश्च महाबलः ॥ राजा जयति सुग्रीवो राघवेणाभिपालितः ॥ ३ ॥ धर्मात्मा सत्यसन्धश्च रामो दाशरथिर्यदि ॥ पौरुषे चाप्रतिद्वंद्वः शरैनं जहि रावणिम् ॥४॥ रामनामपरा ये च घोरे कलियुगे द्विजाः ॥ त एव कृतकृत्याश्च तेभ्यो नित्यं नमो नमः ॥ ५ ॥

## हरिमाहात्म्यम् ।

विपरीतेषु कालेषु परिक्षीणेषु बन्धुषु ॥ त्राहि मां कृपया कृष्ण शरणागतवत्सल ॥१॥ कृष्णाय वासुदेवाय देवकीनंदनाय च ॥ नंदगोपकुमाराय गोविन्दाय नमो नमः ॥ २ ॥ सकृदुच्चरितं येन हरिरित्यक्षरद्वयम् ॥ बद्धः परिकरस्तेन मोक्षाय गमनं प्रति ॥ ३ ॥ नित्योत्सवो भवत्येषांनित्यं नित्यं च मंगलम् ॥ येषां हृदिस्थो भगवान् मंगलायतनो हरिः ॥ ४ ॥ कृष्णेति मङ्गलं नाम यस्यवाचि प्रवर्त्तते ॥ भस्मी भवन्ति तस्याशु महापातककोटयः ॥ ५ ॥

श्रीलक्ष्मीवेंकटेशो विजयते ।

# प्रास्ताविकं किञ्चित्

पूर्वं मनुयाज्ञवल्क्यादयः प्रज्ञागरिष्ठाः श्रेष्ठाः परमतत्वविद्वांसः स्मृतिकर्तारः सम्बभूवुः । तैर्निखिलश्रुतिगता धर्मादर्शभूता अर्थाः स्वस्मृतिषु ग्रथिताः । तत एव विविधसम्प्रदाययुतो जनः स्वसम्प्रदायानुगतधर्मं स्वमतिकौशल्येन प्राप । परञ्चेदानीं कलिकलुषितचेतसां गीर्वाणवाणीमनधीयानानां सर्वत्र सम्प्रचारः समुल्लसति । तेनाकलय्य सर्वधर्मान्प्रभातेन्दुकल्पान् बावलीग्रामनिवासिभिः श्रीगोपालदासमहाराजैर्महता श्रमेण वैष्णवधर्मतत्वजिज्ञासूनां सौकर्याय विविधग्रन्थेभ्यःश्रुत्यादिप्रमाणानि संगृह्यारच्ययं वैष्णवधर्मरत्नाकरः । वरीवर्त्यर्ययमिदानीं प्रसिद्धिपदवीमारूढवैष्णवधर्मग्रन्थेषु । यतोऽत्र तापसंस्कारशठकोपमुनिरामानुजाद्युत्पत्तिसमयतुलसीमालाधारणादयो-वैष्णवैरवश्यंज्ञेया विषयाः श्रुत्यादिप्रमाणतः साधितास्तथा विशिष्टाद्वैतसिद्धान्तः श्रुत्यादिप्रमाणैः सुविशदतया विस्तरतो निदर्शितः । अथच कलिवर्ज्यनिरूपणादयो धर्मशास्त्रविषयाअप्यत्र बहवःसन्ति । तेन मतान्तरवद्भिरपि संग्राह्योऽयं ग्रन्थः । गीर्वाणभाषानभिज्ञानां सौकर्याय ग्रन्थकृद्भिरेव विशदप्राकृतभाषया विस्तरतोऽस्यानुवादः कृतः । एते महाशयाः स्वग्रन्थप्रकटनात्पूर्वमेव वैकुण्ठमधिविविशुः। आशासे च संग्रहेणास्य धर्मतत्वजिज्ञासवो महात्मानो विधास्यन्ति स्वजितासितार्थपरिपूर्तिमितिशम् ।

विद्वज्जनानुचरः.

श्रीकृष्णदासात्मजो गङ्गाविष्णुः

॥ लक्ष्मीवेंकटेश्वराय नमः ॥

# अथ

# वैष्णवधर्मरत्नाकरस्थ विषयानुक्रमणिका ।


| विषयः | पृष्ठः |
|---|---|
| **प्रथमोऽध्यायः ।** | |
| तत्रादौमङ्गलम् .... | .... १ |
| भाषाटीकाकारणम् | .... ३ |
| युगधर्मविषयकः प्रश्नः | .... ४ |
| तत्कथनविषयिणीप्रतिज्ञा | .... ५ |
| कृतादियुगेषु प्रत्येकं भिन्ना धर्माः .... | .... ५ |
| कृतादियुगेषु प्रत्येकं मानवादिभिन्नधर्माणामनुष्ठानम् | .... ५ |
| प्रतियुगमायुर्बुध्यादीनां ह्रासः .... | .... ७ |
| कृतादियुगानां वर्णनम् | .... ७ |
| तत्रत्यधर्मप्रमाणवर्णनम् | .... ८ |
| कृतादियुगोत्पन्नदशावताराणां प्रादुर्भवादिनकथनम्. | ८ |
| मरणेमुक्तिदवस्तुनिरूपणम्. | १२ |
| मरणसमयदानानि | .... १२ |
| सप्तधान्यनामानि | .... १२ |
| कलिवर्ज्यानि .... | .... १४ |
| औरसादिद्वादशपुत्राः | .... १५ |
| असवर्णकन्याविवाहादीनामभ्यनुज्ञा | .... १७ |
| सर्ववर्णेषु यतेर्भिक्षा | ... १८ |
| नवोदकेदशाहपर्यन्तं स्नानादेरनिषेधः .... | .... १८ |
| गुरुयाचितदक्षिणाऽप्रदानम्. | १८ |
| शूद्रयाचितान्नभक्षणनिषेधः.... | १८ |
| पितापुत्रविरोधसाक्षिणि दण्डः .... | .... १८ |
| कलिवर्ज्यधर्माः .... | .... १९ |
| कलौ कर्तुरेव पापभाक्त्वम्.... | २० |
| कृतादिक्रमेण पुण्यवस्तूनि .... | २० |
| गङ्गामाहात्म्यम् | .... २१ |
| कलियुगे विष्ण्वादीनां निवासकालनिरूपणम् | .... २२ |
| **द्वितीयोऽध्यायः ।** | |
| ऋणत्रयानपाकरणासम्भवेन कलौ कथं मोक्ष इति प्र०. | २३ |
| श्रीरामानुजोऽवतीर्य जनानुद्धरिष्यतीति उत्तरम् | .... २४ |
| वैष्णवधर्मप्रशंसा | .... २६ |
| शरणमोक्षणे भगवत्प्रतिज्ञा.... | २७ |
| पञ्चरात्रतत्कर्त्रादिविवरणम्. | २८ |
| जीवानां बहुत्वमेकत्वं वा .... | ३२ |
| तत्रश्रेष्ठः कस्तत्कारणञ्चेतिप्र० | ३२ |
| साङ्ख्यमतेन पुरुषबहुत्वम्. | ३३ |
| विश्वात्मस्वरूपम् | .... ३३ |
| कर्मात्मस्वरूपम्.... | .... ३४ |
| क्षराक्षरस्वरूपे .... | .... ३५ |
| भगवतः शङ्करम्प्रतिपाखण्ड | |

विषयः

धर्मप्रचाराभ्यनुज्ञा .... ३८
तामसपुराणानि.... .... ३९
राजसतामसपुराणानामनादरः ४२
सात्विकादित्रिविधपुराणानां
नामनिर्देशः.... .... ४२
सात्विकादित्रिविधस्मृतीनां
नामनिर्देशः.... .... ४३
सात्विकादित्रिविधदेवतानां
नामनिर्देशः.... .... ४४
सात्विकैस्त्रिगुणवत्स्वपि वेदेषु
स्वोपयोगीभागो ग्राह्यः. ४५
शिवसहस्रनामतः स्वर्गप्राप्तिः. ४६
विष्णुसहस्रनामतो मोक्ष-
प्राप्तिः .... .... ४७
रामानुजो विच्छिन्नप्रायं वैष्णवधर्मं
पुनःस्थापयिष्यति .... ४८
ताम्रपर्णीतीरे शठकोप
मुन्युत्पत्तिः.... .... ४९
नाथनायक्या उदरेभ
गवत्प्रवेशः .... .... ५०
शठकोपमुनिजन्मकालः .... ५१
दशपूर्वाचार्यनामानि .... ५३
दशदिव्यसूरिनामानि .... ५३
रामानुजजन्मकालः ... ५४
गोदादेवीजन्मकालः .... ५७

तृतीयोऽध्यायः ।

विशिष्टाद्वैतस्य प्रमाणपूर्वकं
समर्थनप्रतिज्ञा .... ६०
श्रुत्यादिविविधप्रमाणैर्मायावा

विषयः पृष्ठः

दिमतखण्डनपुरः सरंविशिष्टा
द्वैतमतसमर्थनम् .... ६२

चतुर्थोऽध्यायः ।

वैष्णवधर्मदीक्षाभ्यां रहितस्य
निन्दा .... .... १११
मुक्तिविषयकप्रश्नोत्तरे .... ११२

पञ्चमोऽध्यायः ।

ब्राह्मणकर्मत्यागियतिनिन्दा १३२
वैष्णवानां नामप्रकारः .... १३४
त्रिदण्डिस्वरूपम् .... १३६
यादवकृतरामानुजस्तुतिः .... १४०
रामानुजकृतो यादवोद्धारयत्नः१४०
रामानुजोपदेशतोगोविन्दस्य
रुद्राक्षमालादित्यागः .... १४२
भाट्टादीनां विट्टष्टित्वम् .... १४५
तत्वत्रयनिरूपणम् .... १४७

षष्ठोऽध्यायः ।

राममन्त्रस्यजप्यत्वम् .... १८३
राममन्त्रप्रशंसा .... १८४
रामशब्दो नारायणपदवाचक
इति श्रुत्यादिप्रमाणतो
निरूपणम् .... .... १८६
रामशब्दविविधार्थनिरूपणम्. २१५
रामप्रशंसा .... .... २३२
मन्त्रमाहात्म्यादिरामरहस्य
निरूपणम् .... .... २३८

सप्तमोऽध्यायः ।

रामानुजकर्तृकं राममन्त्रादिती
यरहस्यकथनम् .... २९१

| विषयः | पृष्ठः |
|---|---|
| **अष्टमोऽध्यायः ।** | |
| मन्त्ररत्नविवरणम् | .... ३२८ |
| भगवद्दत्ताभयम् .... | .... ३३२ |
| शरणागतिभेदास्तन्नामनिर्देशश्चेत्यादिरामरहस्यकथनम् . | ३३५ |
| **नवमोऽध्यायः ।** | |
| ध्येयस्वरूपम् .... | .... ३४० |
| वैष्णवसंस्काराः.... | .... ३४४ |
| तापसंस्कारः .... | .... ३४६ |
| पुण्ड्रसंस्कारः .... | .... ३४६ |
| नामसंस्कार .... | .... ३४८ |
| मन्त्रसंस्कारः .... | .... ३४९ |
| मालासंस्कारः .... | .... ३५० |
| पूर्वोक्तसंस्काराणां श्रुत्यादिप्रमाणेनसाधनम् | .... ३५१ |
| संस्कारप्रशंसा .... | .... ३६२ |
| शंखाद्यायुधधारणविधिः | .... ३६६ |
| शंखाद्यायुधधारणमाहात्म्यम्. | ३७२ |
| शंखाद्यायुधधारणनित्यता.... | ३८७ |
| **दशमोऽध्यायः ।** | |
| द्वितीयपुण्ड्रसंस्कार | .... ३९४ |
| ऊर्ध्वपुण्ड्रमाहात्म्यम् | .... ४०१ |
| त्रिपुण्ड्रनिन्दा .... | .... ४१२ |
| ऊर्ध्वपुण्ड्रधारणविधिः | .... ४२२ |
| **एकादशोऽध्यायः ।** | |
| नामधारणप्रकारः | .... ४३३ |
| नारायणदास्यमाहात्म्यम् .... | ४३५ |
| नारायणदास्याविहीननिन्दा. | ४४१ |
| **द्वादशोऽध्यायः ।** | |
| राममन्त्रस्य रामनाम्नश्चमाहात्म्यम् .... | .... ४५१ |
| गुरुपरम्परा .... | .... ४५६ |
| अष्टाक्षरादिमन्त्रजपिनाम्प्रशंसा .... | .... ४६० |
| **त्रयोदशोऽध्यायः ।** | |
| तुलसीमालाधारणविधिः | .... ४६२ |
| तुलसीमालाधारिप्रशंसा | .... ४६४ |
| तुलसीमालाधारणफलम् | .... ४६६ |
| तापादिसंस्कारफलम् | .... ४७२ |
| **चतुर्दशोऽध्यायः** | |
| कलौ भक्तिरेवगरीयसी | .... ४७५ |
| भक्तेः षोडश भेदाः | .... ४८१ |
| पराभक्तिस्वरूपम् | .... ४८४ |
| भक्तिप्रशंसा .... | .... ४८४ |
| अभक्तनिन्दा.... | .... ४९३ |
| **पञ्चदशोऽध्यायः** | |
| विष्णुपञ्चकनामनिर्देशः | .... ५०० |
| विष्णुपञ्चकविषयकभगवद्वाक्यानि .... | .... ५०२ |
| मासैकादश्येकादशीदेवता तद्व्रतकारिणाञ्च प्रत्येकं नामनिर्देशः | .... ५१० |
| अष्टानां द्वादशीनां नामनिर्देशपूर्वकं लक्षणानि | .... ५१३ |
| आषाढभाद्रोर्जेद्वादशीषूपवासः | ५१४ |
| रामनवमीनिर्णयः | .... ५१५ |
| रामकृष्णयोर्जन्मकुण्डलिके. | ५१६ |

| विषयः | पृष्ठः |
| --- | --- |
| नृसिंहचतुर्दशीनिर्णयः .... | ५१६ |
| कृष्णाष्टमीनिर्णयः .... | ५१७ |
| वामनद्वादशीनिर्णयः .... | ५१८ |
| **षोडशोऽध्यायः** | |
| अहिंसाप्रशंसा .... .... | ५२३ |
| सप्तानां हिंसकानां नाम निर्देशः | ५२६ |
| व्यसननामनिर्देशः .... | ५२६ |
| राज्ञे चौरादीनां वधाऽभ्यनुज्ञा | ५३० |
| कायस्थस्वजातिप्रेम | ५३० |
| स्तेनदण्डः .... | ५३२ |
| परस्त्रिगामिनिन्दा | ५३४ |
| तमालपत्रपाननिषेधः | ५४२ |
| **सप्तदशाऽध्यायः** | |
| वैष्णवधर्माः .... .. | ५४६ |
| अर्चाप्रकारः .... .. | ५५९ |
| साष्टाङ्गप्रणामः .... .. | ५६६ |
| **अष्टादशोऽध्यायः** | |
| हरिशरणोपदेशः .. | ५६१ |
| हरिशरणे सर्वस्याधिकारः .. | ५६८ |
| मुमुक्षुबुभुक्षुलक्षणम् .... | ५६९ |
| प्रपन्नलक्षणम् .... .... | ५७१ |
| मुक्तचेतनभेदस्तल्लक्षणानिच. | ५७३ |
| भागवतकेवलयोर्लक्षणानि .... | ५७४ |
| वैष्णवलक्षणानि.... .... | ५७६ |
| वैष्णवानामाचारः .... | ५८१ |
| वैष्णवानां कालक्षेपः .... | ५८६ |
| **एकोनविंशोऽध्यायः** | |
| प्राप्यवस्तुनिरुपणम् .... | ५९० |
| प्राप्यवस्तुप्रशंसा .... | ५९४ |
| दैवासुरलक्षणानि .... | ६१२ |
| ग्रन्थानुसन्धानफलम् .... | ६१३ |
| एतद्ग्रन्थोपदेशानाधिकारिणः | ६१३ |
| एतद्ग्रन्थोपदेशाधिकारिणः | ६१४ |
| रामानन्दनाम्नोऽर्थः .... | ६१५ |
| ग्रन्थसमाप्तिकालः .... | ६१७ |
| ग्रन्थकर्तृनाम्नोऽर्थः .... | ६१८ |
| वर्णाश्रमधर्माऽनुल्लेखप्रमाणम् | ६१९ |


इति श्रीश्रेष्ठिकुलावतंस गङ्गाविष्णुप्रार्थनापरवशेन खान्देशीयपारोळ ग्रामवासित्र्यम्बकयाजितनुजनुषा श्रीधरशास्त्रिणा कृता वैष्णवधर्म रत्नाकरस्थविषयानुक्रमणिका समाप्तिमयासीत् । श्रीशिवम्.

॥ श्रीमते नारायणाय नमः ॥ श्रियै नमः ॥
॥ श्रीमते रामानुजाय नमः ॥

अथ

# श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरः ।

दक्षिणे लक्ष्मणो यस्य वामे तु जनकात्मजा ।
पुरतो मारुतिर्यस्य तं वंदे रघुनंदनम् ॥ १ ॥

अर्थ—जिनके दक्षिण भाग विषे लक्ष्मणजी विराजमान हैं और जिनके वाम भाग विषे जनकपुत्री श्रीजानकीजी विराजमान हैं और जिनके सन्मुख विषे पवनपुत्र मारुति हाथ जोडकर खडे हैं ऐसे रघुनंदन श्रीरामचंद्र भगवानकूं मैं वंदना करता हूं॥ १ ॥

अस्मद्देशिकमस्मदीयपरमाचार्यानशेषान्गुरून् ।
श्रीमल्लक्ष्मणयोगिपुंगवमहापूर्णौ मुनिं यामुनम् ॥
रामं पद्मविलोचनं मुनिवरं नाथं शठद्वेषिणम् ।
सेनेशं श्रियमिन्दिरासहचरं नारायणं संश्रये ॥ २ ॥

अर्थ—श्रीमन्नारायण-महालक्ष्मी-विष्वक्सेन-शठकोप-नाथमुनि-पद्माक्षमुनि-राममिश्र-यामुनाचार्य-पूर्णाचार्य-रामानुज इत्यादिक हमारे देशिक और हमारे परम आचार्य इन समस्त गुरुओंकूं मैं सेवता हूं भजता हूं ॥ २ ॥

रामानुजमहं वंदे सहस्रास्यं जगद्गुरुम् ।
तद्भक्तियंत्रितः कुर्वे स्वसिद्धांतविनिश्चयम् ॥ ३ ॥

अर्थ—जगतके गुरु और शेषका अवतार होनेसे हजार मुखवाले, ऐसे रामानुज महाराजकी भक्ति करके बंध्या हुआ मैं अपने श्रीवैष्णव धर्मके सिद्धांतका निश्चय करता हूं ॥ ३ ॥

श्रीघनश्यामदासाख्यं नत्वा ज्ञाननिधिं गुरुम् ।
श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरो हि लिख्यते मया ॥ ४ ॥

अर्थ—ज्ञानके भंडाररूप और श्रीघनश्याम दासजी ऐसे नामवाले जे हमारे साक्षात् गुरु महाराज हैं तिनको नमस्कार करके मैं श्रीमत्पंडित गोपालदास, इस श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकर ग्रंथकूं लिखता हूं ॥ ४ ॥

यहां ग्रंथके आरंभ विषे जो हमने मंगल किया है सो तीन प्रकारका है, एक तो नमस्कार रूप है और दूसरा वस्तुनिर्देश रूप है और तीसरा आशिर्वाद रूप है ग्रंथके आरंभ विषे अपने इष्ट देवकूं तथा गुरुओंकूं नमस्कार करके ग्रंथका आरंभ करै, उसकूं नमस्काररूप मंगल कहते हैं १ और कार्यके आरंभमें परमात्माका कीर्तन करके जिस कार्यका आरंभ करे, उसकूं वस्तुनिर्देशरूप मंगल कहते हैं २ और अपना अथवा शिष्यका मनोवांछित वस्तुकी जो ईश्वरसे प्रार्थना करनी सो आशिर्वादरूप मंगल कह्या जाता है ३ इस ग्रंथके आरंभमें हमने नमस्काररूप मंगल किया है, जो ग्रंथके आरंभ विषे मंगल नहि किया होवे तो विघ्न करके ग्रंथकी समाप्ति नहि होती है, तातें विघ्नका नाश करने वास्ते ग्रंथके आरंभ विषे मंगल अवश्य करना चाहिये, क्योंकि पापरूप जो विघ्न है ताकी

निवृत्ति मंगलाचरणतें होती है, और पापरहित जो पुरुष है सो- भी ग्रंथके आरंभमें मंगल अवश्य करे. क्योंकि ग्रंथके आरंभमें मंगल नहीं किया होवे तौ ग्रंथकर्ता विषे पुरुषोंकूं नास्तिकप- नेकी भ्रांति होती है, और नास्तिकका कियाहुआ ग्रंथ मानकर ग्रंथके पढनेमें प्रवृत्ति नहीं करते हैं, तातें विघ्न और नास्तिक- भ्रांति इन दो दोषोंकी निवृतिवास्ते सर्व कार्योंमें मंगल करनेका प्रयोजन है इति ॥ इति मंगलाचरणम् ॥

नानाशास्त्रेभ्य उद्धृत्य विचार्य च पुनः पुनः ।
प्राचीनबहुग्रंथानां सारः संगृह्यते मया ॥ ५ ॥

अर्थ—नाना प्रकारके शास्त्रोंमेंसे वीण करकै तथा तिन शा- स्त्रोंका वारंवार विचार करकै प्राचीन बहुत ग्रंथोंका सार मैंने जो है सो इस ग्रंथ विषे ग्रहण किया है । जैसे जल और दूध एकत्र भरे होंय परंतु हंस जो है सो असाररूप जलका त्याग करकै साररूप दुग्धका ग्रहण करता है तैसे मैंनेभी शास्त्रोंमें असार रूप श्लोकोंका त्याग करकै सार सार श्लोकोंका इस ग्रंथ विषे संग्रह किया है ॥ ५ ॥

श्रीमद्गोपालदासेन वावलीग्रामवासिना ।
टीका लोकोपकाराय कृता मानवभाषया ॥ ६ ॥

अर्थ—और वावली ग्रामके निवासी श्रीमत्पंडित गोपाल- दास जो मैं हूं सो मैंनेही इस ग्रंथकी टीकाभी मनुष्य भाषामें करी है, इस-टीकाका नाम सुगमार्थ दीपिका है. इस ग्रंथकी मनुष्य भाषामें टीका करनेका यह कारण है कि, लोकोप-

काराय—अर्थात् व्याकरणके अभ्यासतें रहित जे वैष्णव हैं उन सर्व वैष्णव लोकोंके उपकार वास्ते मनुष्यभाषामें इस ग्रंथकी टीका करी है ॥ ६ ॥

अब हम गुरु और शिष्यके संवाद करकैं इस ग्रंथका आरंभ करते हैं, क्योंकि श्रुति स्मृति संहिता पुराण महाभारत रामायण इत्यादिक हजारों ग्रंथ हैं परंतु वे सब ग्रंथ गुरु और शिष्यके संवाद करके अथवा श्रोता वक्ताके संवाद करके रचे हुए हैं, तातें हमभी गुरु शिष्यके संवाद करकै इस श्रीवैष्णव धर्मरत्नाकर ग्रंथका आरंभ करते हैं ॥

॥ शिष्य उवाच ॥

भगवन् श्रोतुमिच्छामि युगधर्मान्पृथक् पृथक् ।
न ज्ञाने त्वत्समं पश्ये पृथिव्यां विचरन्प्रभो ॥ ७ ॥
कलिजानां सुखोपायं कथयस्व दयानिधे ।
शाधि मां कृपया नाथ दीनं त्वां शरणागतम्॥ ८ ॥

अर्थ—अब शिष्य पूछता है कि, हे भगवन् ! सतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग इन चार युगोंके न्यारे न्यारे धर्मोंकूं मैं सुनने चाहता हूं, और हे प्रभो ! इस पृथ्वी विषे विचरता हुआ मैं अनेक देशोंमें गया, परंतु आपके समान ज्ञानी मैं नहीं देखता हूं ॥ ७ ॥ तातें हे दयानिधे ! कलिके जीवोंका कल्याण सहजमें जिस उपाय करके होवे, उस उपायकूं आप मेरे प्रति कथन करो । हे नाथ ! मैं दीन हूं, और आपके शरण आया हूं, आप मेरेकूं कृपा करकै शिक्षा करो ॥ ८ ॥

॥ श्रीगुरुरुवाच ॥

श्रुता मे मानवा धर्मा वैदिकाश्च श्रुतास्त्वया ।
कलौ युगे न शक्यंते ते वै कर्तुं महामते ॥ ९ ॥
सुखोपायं चाल्पधनमक्लेशं च महाफलम् ।
पुराणानां च सर्वेषां सारभूतं वदामि ते ॥ १० ॥

अर्थ–शिष्यके प्रति गुरु बोले कि, हे महामते ! स्वायंभु आदिक मनुओंने धर्मशास्त्रमें कहे हुये धर्म तैंने मेरे मुखसें सुने हैं, और ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद आदिक वेदोंमें कहे हुये धर्म-भी तैंने मेरे मुखसें सुने हैं, उन मानव धर्मोंकूं और वैदिक धर्मोंकूं इस कलिके जीव करने समर्थ नहीं हो सक्ते हैं । तातें हे शिष्य ! जिसमें थोडा धन खर्च होवे, और जिसमें क्लेश नहीं पडे और जिसका मोक्षरूपी महाफल है, तथा सर्वपुराणोंका और सर्वशास्त्रोंका साररूप ऐसा कलिके जीवोंके कल्याणका सुख उपाय मैं तेरेकूं कहता हूं, सो तू मन लगाकर सुन ॥९॥१०॥

हे शिष्य ! पराशर स्मृतिके सप्तमाध्याय विषे ऐसा कह्या है कि–

अन्ये कृतयुगे धर्मास्त्रेतायां द्वापरेऽपरे ।
अन्ये कलियुगे धर्मा युगह्रासानुरूपतः ॥ ११ ॥
कृते तु मानवा धर्मास्त्रेतायां गौतमाः स्मृताः ।
द्वापरे शंखलिखिताः कलौ पाराशराः स्मृताः॥१२॥

अर्थ–सतयुग आदिक युगोंका ह्रास होनेतें अर्थात् घटनेके

अनुसार जैसे सतयुगका प्रमाण १७२८००० वर्षका है और त्रेतायुगका प्रमाण १२९६००० वर्षका है और द्वापर युगका प्रमाण ८६४००० वर्षका है तथा कलियुगका प्रमाण ४३२००० वर्षका है. इस रीतिसें एक युगके पीछे दूसरा युग वरतताही गया है तातें चारों युग एक सरीखे नहीं होनेते सतयुगके जुदे धर्म हैं और त्रेतायुगके जुदे धर्म हैं. और द्वापर युगके जुदे धर्म हैं. तथा कलियुगकेभी जुदे धर्म हैं इन चारों युगोंके धर्म न्यारे न्यारेही हैं, क्योंकि सतयुगमें स्वायंभु मनुके धर्म चलते रहे. और त्रेतामें गौतम ऋषिके धर्म चलते रहे. और द्वापरमें शंखलिखित ऋषिके धर्म चलते रहे तथा इस कलियुग विषे पराशर मुनिके धर्म चलते हैं. इन चार युगोंकी ये चार स्मृतियां धर्मके निर्णय विषे मुख्य करकै जुदी २ हैं. क्योंकि स्वयंभु मनुनै कह्याहै कि कोई शूद्रादिक जातिवाला मनुष्य किसी साधु ब्राह्मणके आसनपर बैठि जावै तौ उसके कूले काटनैसें वो दोष मिटैगा और पराशर मुनिनै ऐसा कह्या है कि आसनपर बैठनेवालेके कूलेपर अग्निका डाग देनेसें वो दोष मिट जायगा, इस रीतिसें आसनपर बैठनेवाले शूद्रादिकोंके उस पापकी निवृत्तिके अर्थ सतयुगकी मुख्य मनुस्मृतिमें मनुनै कूले काटनैको फरमायाहै सो कूले काटनेका प्रायाश्चित्त इस कलियुगके जीवोंसे बनि शकै नहीं. तातें कलियुगकी मुख्य पराशरस्मृतिमें उस दोषकी निवृत्ति वास्ते पराशर मुनिनै डाम देनेको फरमायाहै, तातें धर्मादिककी प्राप्तिके अर्थ और पापादिककी निवृत्तिके अर्थ चारों युगोंके

धर्म एक नहीं है किंतु न्यारे न्यारेही हैं ॥ ११ ॥ १२ ॥

आयुर्वीर्यमथो बुद्धिर्बलं तेजश्च पुत्रक ।
मनुष्याणामनुयुगं ह्रसतीति निबोध मे ॥ १३ ॥
भूमिर्नद्यो नगाः शैलाः सिद्धा देवा महर्षयः ।
कालं समनुवर्त्तंते यथा भावा युगे युगे ॥ १४ ॥

अर्थ—हे पुत्र ! मनुष्योंके आयुष्य, वीर्य, बुद्धि, बल और तेज ये सब युगयुगके प्रति कमती होतेहैं ऐसा तू मेरेसें निश्चय करके जान । क्योंकि सतयुगके मनुष्योंका आयुष्य लक्ष वर्षका रह्या और त्रेतामें दश हजार वर्षका और द्वापरमें हजार वर्षका तथा कलियुग विषे मनुष्योंका आयुष्य शत वर्षका है, इस रीतिसें चारों युगोंके मनुष्योंका आयुष्य जुदा जुदा कह्या है और चारों युगोंके मनुष्योंका सामर्थ्यभी न्यारा न्याराही है और बुद्धिभी न्यारी न्यारी, तथा बल और तेज येभी जुदे जुदेही हैं, क्योंकि दूसरे युगोंमें युद्ध विषे योद्धा, युद्ध करनेवाले वृक्ष और पर्वतोंकूं उखाड उखाड कर परस्पर मारते रहे. और इस कलियुगमें तो दांतूनभी नहीं तूटता है । तातें हे शिष्य ! जैसें युग युग विषे उत्पन्न भये जे सकल पदार्थ हैं वे पदार्थ युग युगके कालकूं अनुसरते हैं. तैसें भूमि, नदी, वृक्ष, पर्वत, सिद्ध, देव, ऋषि इत्यादिकभी सर्व युग युगके कालकूं अनुसरते हैं ॥ १३ ॥ १४ ॥

कृतं नाम युगं तात यत्र धर्मः सनातनः ।
कृतमेव न कर्त्तव्यं तस्मिन्काले युगोत्तमे ॥ १५ ॥

चैत्रशुक्लपंचम्यां भगवान्मीनरूपधृक्।
ज्येष्ठे तु शुक्लद्वादश्यां कूर्मरूपधरो हरिः ॥ १६ ॥
चैत्रकृष्णनवम्यां तु हरिर्वाराहरूपधृक्।
नरसिंहश्चतुर्दश्यां वैशाखे शुक्लपक्षके ॥ १७ ॥

अर्थ—हे तात! कार्तिक शुक्ल नवमी और शुक्रवारके दिन सतयुगका आरंभ होता भया। जिस कृतयुग विषे सनातन धर्म चार पादसहित वर्तता भया। और सर्व युगोंमें उत्तम तिस कृत-युगकाल विषे करचा हुआही था कुछभी करने योग नहीं था अर्थात् उस युगकी सर्व प्रजा कृतकृत्यही होती भई। और उस कृत-युग विषे विष्णु भगवान्के चार अवतार होते भये। तामें चैत्र शुक्ल पंचमीके दिन मीनरूपकूं भगवान् धारण करते भये १ और ज्येष्ठ शुक्ल द्वादशीके दिन कूर्मरूपकूं हरि धारण करते भये २ और चैत्र कृष्ण नवमीके दिन वराहरूपकूं हरि धारण करते भये ३ तथा वैशाखशुक्ल चतुर्दशीके दिन नरसिंह अवतार होता भया ४ इन चारों अवतारोंका शुक्ल वर्ण था ॥ १५ ॥ ॥ १६ ॥ १७ ॥

त्रेतामपि निबोध त्वं यस्मिन्सत्रं प्रवर्तते।
पादेन ह्रसते धर्मो रक्ततां याति चाच्युतः ॥ १८ ॥
मासि भाद्रपदे शुक्लद्वादश्यां वामनो हरिः।
राधशुद्धतृतीयायां रामो भार्गवरूपधृक्।
चैत्रशुक्लनवम्यां तु रामो दशरथात्मजः ॥ १९ ॥

अर्थ—तापीछे हे शिष्य! वैशाख शुद्ध तीज और शुक्रवारके दिन त्रेतायुगका आरम्भ होता भया। तिस त्रेतायुगकूंभी तू निश्चय करके जान। वो त्रेतायुग कैसा है कि जिस त्रेतायुग विषे यज्ञ प्रवर्त्तता है और उस त्रेतामें धर्मका एक पाद कमती होता है और तीन पाद शेष रहते हैं। और त्रेतायुगमें भगवान् रक्तवर्णकूं प्राप्त होते हैं। उस त्रेतायुग विषे भगवान्‌के तीन अवतार होते भये। तामें भाद्रपद शुक्ल द्वादशीके दिन वामन भगवान् होते भये। और वैशाख शुक्ल तीजके दिन परशुराम अवतार होता भया। तथा चैत्र शुक्ल नवमीके दिन दशरथके पुत्रभाव करके श्रीरामावतार होता भया॥ १८॥ १९॥

द्वापरे च युगे धर्मो द्विभागो नः प्रवर्त्तते।
विष्णुर्वै पीततां याति चतुर्धा वेद एव च।
श्रावणे बहुलेष्टम्यां कृष्णोभूल्लोकरक्षकः॥ २०॥

अर्थ—और हे शिष्य! कार्तिक कृष्ण अमावास्या और शुक्रवारके दिन द्वापरयुगका आरंभ होता भया। उस द्वापरयुग विषे द्विपाद करकै रहित और द्विपाद करकै सहित धर्म वर्त्तताहै और द्वापरयुग विषे भगवान् पीतवर्णकूं प्राप्त होते हैं। तथा द्वापरयुग विषे एक वेदके ऋग्वेद—यजुर्वेद—साम्वेद और अथर्वणवेद ये चार भाग व्यासजीनै करे। और उस द्वापरयुग विषे श्रावण कृष्ण अष्टमीके दिन लोकका रक्षण करनेवाले कृष्ण भगवान् प्रगट होते भये॥ २०॥

पादेनैकेन भो तात धर्मः कलियुगे स्थितः।
तामसं युगमासाद्य कृष्णो भवति केशवः।
ज्येष्ठशुक्लद्वितीयायां बौद्धः कल्किर्भविष्यति ॥२१॥

अर्थ–हे तात! भाद्रपद कृष्ण त्रयोदशी और शुक्रवारके दिन केवल तमोगुणी कलियुगका आरम्भ होता भया। इस कलियुग विषे एक पाद करके धर्म स्थित भयाहै। और इस तामसी कलियुगकूं पायकर भगवान् कृष्णवर्ण होते हैं। और इस कलियुग विषे ज्येष्ठ शुक्ल द्वितीयाके दिन बौद्ध और कल्कि अवतार होवेंगे ॥ २१ ॥

प्रश्न–हे स्वामिन्! आपनै चारों युगोंके जुदे जुदे दश अवतार मेरेकूं सुनाये. परंतु वे दश अवतार कौन कौनसे काल विषे भयेहैं सो कृपा करके कहो ॥

उ०–अह्नो मध्ये वामनो रामरामौ मत्स्यः क्रोडश्चापराह्णे विभागे। कूर्मः सिंहो बौद्धकल्की च सायं कृष्णो रात्रौ कालसाम्ये च पूर्वे ॥ २२ ॥

अर्थ–हे शिष्य! दिवसके मध्याह्न समयमें वामन १ परशुराम २ श्रीरामचन्द्र ३ ये तीन अवतार भये हैं तथा मत्स्य और शूकर ये दो अवतार मध्याह्न पीछे तिसरे पहरमें भये हैं तथा कूर्म १ नरसिंह २ बौद्ध ३ कल्कि ४ ये चार अवतार सायं काल विषे भये हैं। और मध्य रात्रि विषे कृष्णावतार भया है॥ २२ ॥

हे शिष्य! इन दश अवतारोंके स्मरणका महान् फल है सो गरुडपुराणमें ऐसा कह्या है कि–

मत्स्यः कूर्मो वराहश्च नारसिंहश्च वामनः ।
रामो रामश्च कृष्णश्च बुद्धः कल्किस्तथैव च ॥२३॥
एतानि दश नामानि स्मर्तव्यानि सदा बुधैः ।
समीपे रोगिणो ब्रूयुर्बांधवास्ते प्रकीर्तिताः ॥ २४ ॥
हरेर्नाम्नश्च या शक्तिः पापनिर्हरणे द्विज ।
तावत्कर्तुं समर्थो न पातकं पातकी जनः ॥ २५ ॥

अर्थ—मत्स्य १ कूर्म २ वराह ३ नरसिंह ४ वामन ५ परशुराम ६ रामचंद्र ७ कृष्ण ८ बुद्ध ९ कल्कि १० ये दश अवतारोंके दश नाम बुध जनोंकूं सदा स्मरण करने चाहिये। क्योंकि रोगीके पासमें मरण काल विषे इन दश नामोंका जे पुरुष उच्चारण करतेहै वेही बांधव कहे जाते हैं। भगवान् गरुडके प्रति कहते हैं कि हे गरुड ! पापोंके नाश करनेमें हरिके नामकी जितनी शक्ति है, तितने पाप करनेकूं पातकी जन समर्थ नहीं होताहै अर्थात् जितने पाप हरिके नामसे नाश होतेहैं तितने पापोंकूं पापी जन करभी नहीं सक्ताहै । जैसे अग्नि जितने काष्ठोंकूं जलाने समर्थ है तितने काष्ठोंकूं मनुष्य ल्याभी नहीं सक्ताहै. जैसे एक वर्ष तक संचय करे हुये काष्टोंकूं एक घडीमें अग्नि जला देताहै। तैसे अनेक जन्मोंके संचित पाप कर्मोंकूं क्षणमात्रमें हरिका नाम अंतकाल विषे नाश कर देताहै ॥ २३ ॥ ॥ २४ ॥ २५ ॥

प्रश्न—हे गुरुजी ! अंतकाल विषे कौन कौनसे पदार्थ मुक्तिके देनेवाले हैं ?

उत्तर-एकादशीव्रतं गीता गंगाबु तुलसीदलम् ।
विष्णोः पादांबु नामानि मरणे मुक्तिदानि च॥ २६ ॥

अर्थ-एकादशीका व्रत १ गीताका पाठ २ गंगाजल ३ तुलसीदल ४ विष्णुका चरणामृत ५ विष्णुसहस्रनामोंका पाठ ६ इतने षट् पदार्थ मरण काल विषे मुक्तिके दाता हैं॥ २६ ॥

प्रश्न-हे गुरुजी ! मरण काल विषे धनी पुरुषोंकूं कौन कौनसे दान करनें चाहिये ?

उत्तर-तिला लोहं हिरण्यं च कार्पासो लवणं तथा ।
सप्तधान्यं क्षितिर्गाव एकैकं पावनं स्मृतम् ॥ २७ ॥

अर्थ-तिल १ लोह २ सुवर्ण ३ सूतवस्त्र ४ लवण ५ सप्तधान्य ६ भूमी ७ गौ ८ इतने अष्ट महादान अंतकाल विषे दिये हुये महापातकोंके नाश करनेवाले हैं ॥ २७ ॥

प्रश्न-सप्तधान्य कौन कौनसे हैं ?

उत्तर-व्रीहयो यवगोधूमा मुद्गा माषाः प्रियंगवः ।
चणकाः सप्तमा ज्ञेयाः सप्तधान्यमुदाहृतम् ॥ २८ ॥

अर्थ-व्रीहि १ यव २ गेहूं ३ मूंग ४ उडद ५ प्रियंगु ६ चणा ७ ये सप्त मिलकर सप्तधान्य कह्या जाता है. इन सप्त धान्याका अतकाल दान किया जाता है सो यह सप्तधान्य अष्ट महादानोंमें षष्टमा महादान है ॥ २८ ॥

प्रश्न-हे गुरुजी ! चारों युगोंमें विष्णुके चोवीश अवतार मेरे सुननेमें आये हैं और आपने तो दश अवतार मेरेकूं सुनाये

हैं, तातें हे कृपानिधे! चोवीश अवतार पूरे करकै कहो. और वे चोवीस अवतार विष्णु भगवानने क्या क्या प्रयोजन वास्ते धारण किये हैं. सो कृपा करकै कहो। उत्तर—शंखासुर दैत्यका वध करकै वेदोंका उद्धार करने वास्ते मत्स्यावतार भया, १ कूर्मने अपने भक्त देवोंकूं अमृत पान कराने वास्ते समुद्रके मंथन समयमें मंदराचलकी रईकूं अपने पृष्ठ पर धारण किया, २ वराहने हिरण्याक्ष दैत्यका वध और पृथ्वीका उद्धार किया ३ नरसिंहजीनै हिरण्यकशिपु दैत्यका वध और प्रल्हादका रक्षण किया ४ वामननै बलिराजाकूं छल कर इंद्रकुं राज्य दिया ५ परशुरामने दुष्ट क्षत्रियोंका नाश किया ६ रामचंद्रजीनै रावण कुंभकर्णादि राक्षसोंका वध करकै देवादिकोंकूं सुखी किये ७ कृष्णजीनै शिशुपाल दंतवक्रादिकोंकूं मारकै पृथ्वीका भार उतारचा ८ बौद्धनै असुरोकूं मोह करनै वास्ते वेद विरुद्ध मार्ग चलाकर मौन धारण किया ९ कल्कि, वेदोक्त धर्मका पुनः स्थापन करेंगे १० सनकादिकोंनै ब्रह्मचर्यादिक धर्मोका मार्ग चलाया ११ योगसृष्टिके ज्ञानवास्ते यज्ञावतार भया १२ दत्तात्रेयनै अत्रिऋषिका मनोरथ सफल किया और वेद वेदांतके ज्ञान कांड ऊपरसें गुरुज्ञान चलाया १३ कपिलनै अपनी माताकूं सांख्य ज्ञानका उपदेश करकै मोक्ष दिया १४ सृष्टिके क्षेमके अर्थ नर नारायण तपश्चर्या करते हैं १५ हरिनै गजेंद्रका और नक्रका मोक्ष किया १६ पृथुराजनै पृथ्वीकूं सरल किया और पृथ्वीका दोहन किया १७ ऋषभनै आत्म-

ज्ञान और परमहंस धर्म चलाया १८ हयग्रीवनै हयमुख दै-त्यका वध किया १९ हंसावतारनै ब्रह्माकूं ज्ञानका उपदेश किया २० धन्वंतरीनै दिव्य औषधियोंका शोधन करकै आ-युर्वेद प्रगट किया २१ नारदनै ब्रह्मासें उपदेश लेकर सृष्टिमें उपासना मार्ग चलाया २२ दैत्योंकूं मोहित करकै अपने भक्त देवोंकूं अमृत पान करानै मोहिनी अवतार धारण किया २३ व्यासने कलिके जीवोंकी मंद बुद्धि देख कर एकवेदके चार वेद और पुराण भारतादिक ग्रंथ रचे २४ इस प्रकार साधु-ओंका रक्षण करनै और दुष्टोंका विनाश करनै तथा धर्मका स्थापन करनै चारों युगोंमें युग युग प्रति विष्णु भगवान चोवीश अवतारोंकूं धारण करते हैं, इन चोवीस अवतारोंमें कितने पूर्ण अवतार हैं और कितने कला अवतार हैं और कितने अंश अवतार हैं तथा कितने आवेश अवतार हैं ॥ इति ॥

प्रश्न—हे गुरुजी ! सतयुग, त्रेता और द्वापर इन तीन युगोंके धर्मोंमेंसें कलियुग विषे कौन कौनसे धर्म वर्जे हैं ?

उत्तर—अग्निहोत्रं गवालंभं संन्यासं पलपैतृकम् ।
देवराच्च सुतोत्पत्तिः कलौ पंच विवर्जयेत् ॥ २९ ॥

अर्थ—हे शिष्य ! निगम ग्रंथमें कह्याहै कि—अग्निहोत्र, गौकू मारकर यज्ञादिक करनेका संन्यास, मांसतें श्राद्ध करनैका, तथा देवरसे पुत्रोत्पत्ति, ये पंच कर्म कलियुग विषे वर्जे हैं. ॥ २९ ॥

फेर हिमाद्रि ग्रंथमें ऐसा कह्याहै कि—

संसर्गदोषास्तेयान्यमहापातकनिष्कृतिः ।
दत्तौरसेतरेषां तु पुत्रत्वेन परिग्रहः ॥ ३० ॥

अर्थ—और कलियुग विषे संसर्ग दोष माननो नहीं । तथा चोरी आदिक अन्य महापातकोंका प्रायश्चित्त कलियुग विषे करनो नहीं । अर्थात् सुवर्णकी चोरी करनेवालेकूं मुसलके मारसे राजा मारडाले । तथा मातागामीका लिंग च्छेदन राजा करै । तथा मदिरा पीनेवालेके मुखमें गरम तेल डालकर उसकूं राजा मार डालै तथा ब्रह्महत्यारेकूं राजा उसके गाममेंसे निकाल देवै तब इन चारों पापियोंके पापका निवारण होवै है। इन चार महापापोंके ऐसे प्रायश्चित्त कलियुगमें राजानै करने नहीं । तथा दत्तपुत्र और औरसपुत्र इन दो पुत्रोंके विना दूसरे पुत्रोंकूं पुत्रपनेसें कलियुग विषे अंगीकार करने नहीं ॥ ३० ॥

प्रश्न—दत्तपुत्र अरु औरसपुत्र किसकूं कहते हैं और दूसरे कितने प्रकारके पुत्र हैं ?

उत्तर—औरसः क्षेत्रजश्चैव दत्तः कृत्रिम एव च ।
गूढोत्पन्नोऽपविद्धश्च दायादा बांधवाश्च षट् ॥ ३१ ॥
कानीनश्च सहोढश्च क्रीतः पौनर्भवस्तथा ।
स्वयं दत्तश्च शौद्रश्च षडदायादबांधवाः ॥ ३२ ॥

अर्थ—औरस १ क्षेत्रज २ दत्त ३ कृत्रिम ४ गूढोत्पन्न ५ अपविद्ध ६ ये षट् पुत्र पिताके धनके भागदार हैं, और कानीन १ सहोढ २ क्रीत ३ पौनर्भव ४ स्वयंदत्त ५ शौद्र ६ ये षट् पुत्र पिताके धनके भागदार नहीं हैं. । अपनी सजातीय

कन्यामें विवाह संस्कार करके उत्पन्न किया हुआ जो पुत्र है सो औरस पुत्र कह्या जाता है १ और मेरेहुयेकी वा नपुंसककी वा संतती रोकनेवाले रोग करकै युक्त पुरुषकी स्त्री विषे घृत लगाने आदि नियोगके धर्मसें गुरुकी आज्ञातें उत्पन्न किये हुये पुत्रकूं क्षेत्रज कहते हैं. २ और जिस पुरुषके पुत्र नहीं होता होवै और वह अपनी जातिका होवै उस पुरुषकूं माता पितानैं प्रसन्नतासें जल ले संकल्प करकै जो पुत्र दिया है सो दत्त पुत्र कह्या जाता है, ३ और माता पिता, पिताके परलोकके करने न करनेके गुण दोषके जाननेवाले और माता पिताकी सेवा आदि पुत्रके गुणों करी युक्त जिस समान जातिके पुत्र करते हैं उसकूं कृत्रिम पुत्र जानना ४ जिसके घरमें स्थित भार्यासें जो पुत्र उत्पन्न होय वह सजातिका है यह ज्ञान होनेपर किसका है ऐसा ज्ञान न होय तौ वह घरमें गुप्त उत्पन्न हुआ पुत्र उस भार्यावालेकाही है उसका नाम गूढोत्पन्न है ५ माता पिता करकै त्याग किया हुआ अथवा उनमेंसें एक करकै त्याग किया हुआकूं जो अंगीकार करता है उसका वो अपविद्ध पुत्र है ६ पिताके घरमें कन्या जिस पुत्रकूं छिपा हुआ उत्पन्न करै उस कन्याके व्याहनेवालेके पुत्रकूं कानीन कहते हैं ७ जो गर्भिणी ज्ञातगर्भा वा अज्ञातगर्भा व्याही जाय उसमें उत्पन्न हुआ वो पुत्र व्याहनेवालेका है वो सहोढ कह्या जाता है ८ माता पितासें मोल लियाकूं क्रीत पुत्र कहते हैं ९ भरतानै त्यागी हुई अथवा विधवा फेर दूसरेकी भार्या होकर पुत्र उत्पन्न

करै वह उत्पन्न करनैवालेका पौनर्भव पुत्र कह्या जाता है १० और जिसके माता पिता मरगये होंय वो अथवा द्वेषतें त्याग किया हुआ वो पुत्रही जिसकूं अपना आत्मा देता है वो पुत्र उसका स्वयंदत्त पुत्र कह्या जाता है ११ और व्याही हुई शूद्रामें कामसें ब्राह्मण जिस पुत्रकूं उत्पन्न करै उसका नाम शौद्र है वा पारशव है १२ ये द्वादश पुत्र कहे, और दूसरे-भी कुंड अरु गोलक ये दो प्रकारके पुत्र हैं । जो पतिके जीते हुये जारसें उत्पन्न हुआ होय सो कुंड पुत्र कहिये. और पतिके मरनेसें पीछे जो जारसें उत्पन्न हुआ होय सो गोलक पुत्र कहिये. इसप्रकार मनुस्मृतिमें ये चौदा प्रकारके पुत्र कहे हैं. तिनमें औरस और दत्त ये दो पुत्र कलियुगमें पुत्रपनेसें मानने, दूसरे नहीं। और बहुत भाइयोंमें एक भाई पुत्रवाला होय तो सब भाई पुत्रवाले हैं ! और बहुत स्त्रीयोंमें एक स्त्री पुत्रवाली होय तो सब सतीयां पुत्रवाली हैं. इन पुत्रोंमें प्रथम प्रथमके न होनेपर अगले अगले पिताके धनके भागदार होते हैं इति ॥३१॥३२॥

फिर आदित्यपुराणमें ऐसा कह्या है कि—

कन्यानामसवर्णानां विवाहश्च द्विजन्मभिः ।
बालायाः क्षतयोन्यास्तु वरेणान्येन संस्कृतिः ॥३३॥
सौत्रामण्यामपि सुराग्रहणस्य च संग्रहः ।
आततायिद्विजाग्र्याणां धर्मयुद्धे न हिंसनम् ॥३४॥

अर्थ—दूसरे वर्णकी कन्याओंका विवाह ब्राह्मण, क्षत्रिय

और वैश्य इन द्विजोंनें करनो नहीं । और जिसकी योनि क्षत भई है ऐसी जो विधवा बाला है उसका फेर दूसरे वरके साथ विवाह संस्कार करनो नहीं । तथा सौत्रामणि यज्ञ विषेभी मदिरा पीनी नहीं । और अग्नि लगानेवाला १ जहर देनेवाला २ शस्त्र लेके मारने आनेवाला ३ धनका अपहरण करनेवाला ४ क्षेत्रका अपहरण करनेवाला ५ स्त्रीका हरण करनेवाला ६ये षट् प्रकारके आततायि कहे जाते हैं. ऐसे आततायि जे ब्राह्मण हैं तौ उनकूं धर्म युद्ध विषेभी मारने नहीं ॥ ३३ ॥ ३४ ॥

फिर पृथिवीचंद्रोदय ग्रंथमें कह्या है कि—

यतेश्च सर्ववर्णेषु भिक्षाचर्या विधानतः ।
नवोदके दशाहं च दक्षिणा गुरुचोदिता ॥ ३५ ॥
ब्राह्मणादिषु शूद्रस्य पचनादिक्रियापि च ।
पितापुत्रविरोधेषु साक्षिणां दंडकल्पनम् ॥ ३६ ॥

अर्थ—कलियुग विषे संन्यासियोंकूं सर्व वर्णों विषे भिक्षा करनी नहीं । और वृष्टिके नवीन जल विषे दश दिन तक नाहानै धोनैकी वाट देखनी नहीं । तथा इस कलियुगमें गुरुनें मांगी हुई दक्षिणा देनी नहीं । क्योंकि सांदीपिनि गुरुसें कृष्ण भगवान बोले कि हे गुरुजी ! आपके समीपमें हमने संपूर्ण विद्या पढ चुके, अब आप मनइच्छित दक्षिणा मांगल्यो. गुरु बोले कि हमारे जे पुत्र मरगये हैं उनकूं ल्या द्यो, ऐसा सुनतेही कृष्णजीनें मरे हुये पुत्रोंकूं ल्या दिये । ऐसा कलियुगमें किससें बनि शकै, तातें कलियुग विषे मांगल्यो, ऐसा गुरुसें कहना नहीं ।

और ब्राह्मण-क्षत्रिय और वैश्य इन तीन वर्णों विषे शूद्र-की करीहुई रसोई लेनी नहीं । तथा पितापुत्रकी लढाईमें साक्षी देनैवालेनको दंड करनो नहीं ॥ ३५ ॥ ३६ ॥

हे शिष्य ! फेर बृहन्नारदीय पुराणमें ऐसा कह्याहै कि—

**समुद्रयातुः स्वीकारः कमंडलुविधारणम् ।**
**देवराच्च सुतोत्पत्तिर्मधुपर्के पशोर्वधः ॥ ३७ ॥**
**मांसदानं तथा श्राद्धे वानप्रस्थाश्रमस्तथा ।**
**दीर्घकालं ब्रह्मचर्यं नरमेधाश्वमेधकौ ॥ ३८ ॥**
**महाप्रस्थानगमनं गोमेधश्च तथा मखः ।**
**इमान् धर्मान्कलियुगे वर्ज्यानाहुर्मनीषिणः ॥ ३९ ॥**

अर्थ—और इस कलियुग विषे जहाजमें बैठकर समुद्रमें जानैवाले पुरुषकूं फेर अपनी जात नातमें लेनो नहीं । तथा कमंडलु धारण करनो नहीं । और देवरसें पुत्रकी उत्पत्ति करानी नहीं । तथा मधुपर्कमें पशुका वध करना नहीं । तथा श्राद्धमें मांस दान करनो नहीं । तथा वानप्रस्थ आश्रम कलियुगमें लेनो नहीं । और बहुत दिन तक ब्रह्मचारी व्रत धारण करनो नहीं । तथा कलियुगमें नरमेध यज्ञ और अश्वमेध यज्ञ करने नहीं । तथा महाप्रस्थान गमन करनो नहीं और गोमेध यज्ञभी कलियुगमें करनो नहीं । इस प्रकारसें ( अग्निहोत्रं ) इस उनतीसवे श्लोकसें लेकर इस उनन्चालीसवां श्लोक तकके सब धर्म कलियुग विषे ज्ञानियोंने वर्जे हैं ॥ और दूसरे युगोंमें नरमेध-गोमेध अश्वमेधा-

दिक ये सब धर्म चलते रहे। तातें चारों युगके धर्म जुदे जुदे हैं एक सरीखे नहीं हैं ॥ ३७॥ ३८ ॥ ३९ ॥

तथा अन्य स्मृतिमेंभी ऐसा कह्याहै कि–

**देशकालकुलानि स्युर्भागभांजि कृतादिषु ।**
**कलौ तु केवलं कर्त्ता फलभुक् पुण्यपापयोः ॥४०॥**

अर्थ–सतयुग, त्रेता और द्वापर इन तीन युगों विषे एक जनके करे हुये पुण्य पापोंके भोगनैमें देश, गाम और कुल ये तीनौं भागी होते रहे । और इस कलियुगमें तौ जो कर्मोंकूं करनेवाला है सो केवल कर्ताही भोगता है, दूसरा कोईभी भोगै नहीं । जैसें त्रेतायुगमें एक सूर्यवंशी राजाका बडा पुत्र तप करने वनमें चल्या गया, और उस राजानै अपने छोटे पुत्रकूं राजगादी पर बैठा दिया, उस अन्यायसें राजाके राज्यमें बारह वर्ष तक वृष्टि भई नहीं, तिस वृष्टिके न होनेसें देश गाम और कुलकूं दुःख भोगना पडा, ऐसा कलियुगमें नहीं होता है, तातें चारों युगोंमें धर्म अधर्मकी मर्यादा जुदी जुदी ही है ॥ ४० ॥

फिर महाभारतमेंभी ऐसा कह्या है कि ।

**सर्वं कृतयुगे पुण्यं त्रेतायां पुष्करं स्मृतम् ।**
**द्वापरेपि कुरुक्षेत्रं गंगा कलियुगे स्मृता ॥ ४१ ॥**

अर्थ–सतयुग विषे सर्व तीर्थोंका पुण्य होता रह्या । और त्रेतायुगमें पुष्कर मुख्य तीर्थ कह्याहै। उस त्रेतायुगविषे पुष्करकी

यात्राकूंही सर्व लोक मुख्य करकै करते रहे । तथा द्वापर युग विषे कुरुक्षेत्र मुख्य तीर्थ रह्या । उस द्वापरमें कुरुक्षेत्रकी यात्राकूंही मुख्य करकै सर्व लोक करते रहे । और इस कलियुग विषे तौ भागीरथी गंगा मुख्य तीर्थ है और पापी जीवोंका उद्धार करनै वास्तैही गंगाजी इस लोकमें वैकुंठ लोकसें आईहैं । जब सगर राजाके मरे हुये साठ हजार पुत्रोंका उद्धार गंगाजीनै किया, तब भक्ति भावसें गंगाजीमें स्नान करनेवाले जीवते मनुष्योंकी मुक्तिकूं गंगाजी करैंगी उसमें क्या आश्चर्य है । क्योंकि दूसरे सब तीर्थ इस पृथ्वी विषेही उत्पन्न भयेहैं और गंगाजी तौ जीवोंका कल्याण करनै वास्तैही वैकुंठसें आईहैं । इस जगतमें साढा तीन करोड तीर्थ हैं तिन्ह सर्व तीर्थोंमें गंगाजी श्रेष्ठ हैं॥ ४१॥

फिर महाभारतमेंभी गंगाजीका माहात्म्य ऐसा कह्या है कि—

दृष्ट्वा जन्मशतं पापं पीत्वा जन्मशतद्वयम् ।
स्नात्वा जन्मसहस्राणां हंति गंगा कलौ युगे ॥ ४२ ॥

अर्थ—इस कलियुग विषे गंगाजीके दर्शन करनेसें सो जन्मोंके पापोंका नाश गंगाजी करती हैं, और गंगाजीके जलकूं पीनैसें दोसे जन्मके पापोंका नाश गंगाजी करती हैं, तथा गंगाजीमें स्नान करनैसें हजार जन्मोंके पापोंका सत्यानाश गंगाजी कर देती हैं । ऐसा महान् प्रभाव गंगाजीका है सो हे शिष्य ! हम नहीं कह सक्के हैं ॥ ४२ ॥

हे शिष्य ! नीतिशास्त्रमें ऐसा कह्या है कि ।

कलौ दशसहस्रेषु हरिस्त्यजति मेदिनीम् ।
तदर्धं जाह्नवीतोयं तदर्धं ग्रामदेवताः ॥ ४३ ॥

इति प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

**अर्थ**—कलियुगके दश हजार वर्ष गये पीछे इस पृथ्वीकूं भगवान् त्याग करके वैकुंठमें चले जांयगे। और कलियुगके पांच हजार वर्ष गये पीछे गंगाजी इस पृथिवीकूं त्याग करेंगी। तथा कलियुगके अढाई हजार वर्ष गये पीछे ग्रामोंकी रक्षा करनेवाले ग्रामदेवता इस पृथ्वीकूं त्याग करेंगे। तापीछे महाघोर कलियुग व्यापेगा, और उस कलियुग विषे सब मनुष्य अपने अपने वर्णाश्रमके धर्मोंसे रहित होकर पाखंडी बनि जांयगे और वेद, शास्त्र, स्मृति, पुराण आदिकोंकूं नहीं मानैंगे ॥ ४३॥ हे शिष्य ! इस प्रकारसे चारों युगोंके धर्म मैंने तेरेकूं संक्षेपतें सुनाये, ताका इतनाही प्रयोजन है कि चारों युगोंमें मुक्तिके उपायभी न्यारे न्यारेही हैं सतयुग आदि तीन युगोंमें जिन उपायोंसे मुक्ति होती रही, उन उपायोंका कलियुग विषे निषेध किया है। जैसे कि कलियुग विषे ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र ये चारों वर्ण शास्त्रकी रीतिसे हैं नहीं, किंतु नाममात्र हैं। और ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ तथा संन्यासी ये चार आश्रमभी हैं नहीं, किंतु येभी नाममात्रही हैं तातें कलियुग विषे मुक्तिका न्याराही मार्ग है ॥ इति श्रीमद्रामानुजचरणकमलद्विरेफेण श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे कृतादियुगधर्मविवेचने प्रथमोऽध्यायः ॥ १ ॥

# द्वितीयोऽध्यायः ।

श्रियः कांताय नमः । श्रियै नमः । विष्वक्सेनाय नमः । शठकोपाय नमः । नाथमुनये नमः।पद्माक्षाय नमः । राममिश्राय नमः । यामुनाय नमः । पूर्णाय नमः । श्रीमते रामानुजाय नमः ॥

## ॥ शिष्य उवाच ॥

**ऋणानि त्रीण्युपाकृत्य मनो मोक्षे निवेशयेत् ।**
**अनपाकृत्य मोक्षं तु सेव्यमानो व्रजत्यधः ॥ १ ॥**

अर्थ—हे गुरुजी ! मनुस्मृतिमें मनुने ऐसा कहा है कि, ऋषिऋण पितृऋण और देवऋण इन तीन ऋणोंकूं दूर करके मोक्ष विषे मनकूं प्रवेश करे । इन तीन ऋणोंकूं दूर नहीं करके मोक्षकूं सेवता हुआ अधोगतिकूं प्राप्त होता है, अर्थात् ब्राह्मणादिक तीन वर्ण जबतक इन तीन ऋणोंसे नहीं छूटते हैं तबतक उन ब्राह्मणादिकोंका मोक्ष नहीं होता है । ब्राह्मणादिक वर्ण प्रथम ब्रह्मचर्य आश्रमकूं धारण करके ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद और अथर्व वेद, इन चार वेदोंकूं षट् अंगों सहित बारह वर्ष तक जब पढैं तब वे ऋषि ऋणसें छूटते हैं । और पीछे वो ब्रह्मचारी ब्रह्मचर्य व्रतकूं समाप्त करके कुलवानकी शुभ लक्षणवाली कन्यासें विवाह करकै जब पुत्र उत्पन्न करता है तब पितृऋणसें छूटता है । और यज्ञ करके जब देवोंकूं तृप्त करता है तब देव ऋणसे छूटता है। इन तीन ऋणोंसें जब मुक्त होवे तबही मोक्षके वास्ते यत्न करै, ऐसा मनुने कहा है, सो इस कलियुग विषे इन

तीन ऋणोंसें छूटना मुसकल है, क्योंकि ब्रह्मचर्यादिक आश्रमोंके धारण करनेसें ये तीन ऋग छूटते हैं और उन ब्रह्मचर्यादिक आश्रमोंके धारण करनैका तौ कलियुग विषे निषेध किया है । तातें हे स्वामिन् ! इस कलियुग विषे जीवोंका मोक्ष कौनसे धर्म करकै होवेगा, सो कृपा करकै कहो क्योंकि सतयुग त्रेता, द्वापर, इन तीन युगोंमें ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी, इन चार आश्रमों करके मोक्ष होता रहा और इस कलियुग विषे कौनसा धर्म मोक्षका देनेवाला है सो निश्चय करके कहो ॥ १ ॥

## ॥ उत्तर-गुरुरुवाच ॥

द्वापरांते कलेरादौ पाखंडप्रचुरे जने ।
रामानुजेति भविता विष्णुधर्मप्रवर्त्तकः ॥ २ ॥
पाखंडबहुले लोके कुदृष्टिजनसंकुले ।
कलौ वैष्णवसिद्धांतैः पुनरुद्धार्यते यतिः ॥ ३॥

अर्थ-गुरु उत्तर देतेहैं, हे शिष्य ! तैनैं पूछा कि इस कलियुग विषे कौनसा धर्म मोक्षका देनेवाला है, सो ब्रह्मसंहितामें तथा पद्मपुराणके पूर्वखण्डमें कहा है कि द्वापरयुगके अंतमें और कलियुगके आदिमें जब जैन, बौध, चार्वाक आदिक वेदोंकूं खंडन करनेवाले बहुत पाखंडी लोक हो जाँयगे, तब जीवोंका उद्धार करने वास्ते विष्णु धर्मके चलानेवाले श्रीरामानुजस्वामी प्रगट होंयगे । पीछे बहुत पाखंडवाला बौद्ध जैन आदिक

कुदृष्टि जनों करके ( मिश्रित ) मिला हुआ ऐसा यह लोक जब हो जायगा तब कलियुग विषे रामानुज स्वामी अपने श्रीवैष्णव धर्मके सिद्धांतों करके उस पाखंड मिश्रित जनोंके फेरसें उद्धार करैंगे ॥ ३ ॥ हे शिष्य ! फिर भार्गव पुराणमें ऐसा कहा है कि—

एनं शेषांशसंभूतं रामानुजमुनिं विना ।
नान्यः पुमान् समर्थः स्यात्तज्जन्मेदं निवारितुम् ॥४॥

अर्थ—शेषका अवतार इस रामानुज मुनिके विना जन्म मरणके निवारण करनेकूं दूसरा कोईभी पुरुष समर्थ नहीं है, अर्थात् इस कलिकाल विषे पापी जीवोंका मोक्ष करने विषे रामानुजही समर्थ है दूसरा कोई पुरुष समर्थ नहीं ॥ ४ ॥ हे शिष्य ! इस रीतिसें कलियुग विषे जीवोंकूं मोक्ष पद देनेवाला श्रीवैष्णवधर्मही निश्चय किया है, सो चार आश्रमोंसे भिन्न पांचवां आश्रम है और उस वैष्णव धर्मका आचारभी चार आश्रमोंसें न्याराही है, जैसे मनु आदिक धर्मशास्त्रके कर्ताओंने वेदानुसार वर्ण और आश्रमोंके धर्म चलाये हैं। तैसे रामानुज मुनिनेभी वैष्णव धर्म कलियुगमें चलाया है ॥ प्रश्न—हे गुरुजी ! चार आश्रमोंसें पांचवां वैष्णवाश्रम जुदा है और उसके धर्मभी चार आश्रमोंसें जुदे हैं, ऐसा कौन शास्त्रमें कहा है, क्योंकि जिस धर्मका और धर्मकूं चलानेवालेका नाम शास्त्रोंमें नहीं मिले तौ वो धर्म और धर्मका चलानेवाला नानक पंथी कबीर पंथियोंकी नाईं पाखंडी कहा जाता है। तातें हे स्वामिन् ! पांचवां वैष्णवाश्रम चार आश्रमोंतें भिन्न है, ऐसा कौन शास्त्रमें कहा है ॥

उत्तर—हे शिष्य ! नारदपंचरात्र ग्रंथमें ऐसा कहा है कि—

ब्रह्मचारी गृहस्थश्च वानप्रस्थो यतिस्तथा ।
चत्वारो ह्याश्रमा ह्येते पंचमो वैष्णवाश्रमः ॥ ५ ॥
वर्णाश्रमाभिमानेन श्रुतेर्दासो भवेन्नरः ।
वर्णाश्रमविहीनाश्च तिष्ठंति श्रुतिमूर्द्धनि ॥ ६ ॥

अर्थ—ब्रह्मचारी १ गृहस्थ २ वानप्रस्थ ३ संन्यासी ४ ये चारही आश्रम हैं। और इनसें न्यारा पांचवां वैष्णवाश्रम है ॥५॥ हे शिष्य ! उन चार वर्ण और चार आश्रमोंके अभिमान करके मनुष्य श्रुतिका दास होवैहै । जैसे स्वामीके हुकुममें सेवक रहताहै, तैसें मैं ब्राह्मणादिक वर्ण हूं और मैं ब्रह्मचारी हूं संन्यासी हूं ऐसा अभिमान करनेवाला मनुष्यभी वेदके हुकममें रहता है, अर्थात् जैसा हुकम वेद फरमावे, तैसेंही उनकूं हुकममें चलना पडता है । और इन वर्ण आश्रमों करके रहित जे वैष्णव हैं वे तो श्रुतिके मस्तक विषे रहते हैं अर्थात् वे वैष्णव वेदके शिरोमणि हैं और वे वैष्णव केवल भगवान्की आज्ञामेंही वर्ततेहैं ताते वे भगवान्केही दास हैं श्रुतिके नहीं ॥ ६ ॥

प्रश्न—हे गुरुजी ! देवऋण, ऋषिऋण, और पितृऋण, ये तीन ऋण वैष्णवोंके शिर हैं कि नहीं सो कहो । उत्तर—तीन ऋण वैष्णवोंके शिर नहीं हैं ऐसा भागवतमें कहा है कि—

देवर्षिभूताप्तनृणां पितॄणां न किंकरोनायमृणी च राजन् । सर्वात्मना यः शरणं शरण्यं गतो मुकुंदं परिहृत्य कृत्यम् ॥ ७ ॥

अर्थ–जो पुरुष सर्व कृत्यकूं त्याग करके अर्थात् करने योग्य जे वर्णाश्रमोंके धर्म हैं उनका परित्याग करके सर्व प्रकारसें अर्थात् मन वचन और काया करके मुकुंद भगवानके शरणकूं प्राप्त भया है, सो पुरुष देव, ऋषि, भूत, कुटुंब, मनुष्य, पितृ आदिकोंका किंकर और देवादार नहीं होता है । क्योंकि भगवतके शरणमें जो पुरुष आता है उसपर किसीकाभी हक्क नहीं रहता है ॥ ७ ॥ प्रश्न–हे ज्ञाननिधे ! सर्व धर्मोंका त्याग करके भगवतके शरण होना, ऐसा किसनै फरमाया है । उत्तर–गीता शास्त्रमें भगवाननै ऐसा फरमाया है कि–

सर्वधर्मान् परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥८॥

अर्थ–ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी, इन वर्ण और आश्रमोंके सर्व धर्मोंका त्याग करके एक मेरे शरणकूं प्राप्त हो, ऐसा अर्जुनकूं भगवानने कहा है । तातें हे शिष्य ! वैष्णवाश्रम विषे शरणागति धर्म मुख्य है, और उस शरणागतिमें सर्व धर्मोंका त्याग करकै एक भगवतका कैंकर्य करना एही मुख्य कर्तव्य है और यहही कलियुग विषे जीवोंके मोक्षका सुख उपाय है ॥ ८ ॥ प्रश्न–हे स्वामिन् ! यह श्रीवैष्णव धर्म इस कलियुग विषे रामानुज स्वामीने चलाया है ऐसा आपने कहा. सो रामानुज स्वामीने कौनसे प्रामाणीक ग्रंथके मतकूं लेकर वैष्णव धर्म चलाया है,

और यह श्रीवैष्णव धर्म इस जगत विषे अनादि कालसे है या रामानुज स्वामीनेही प्रगट किया है. और जो अनादि कालसे है तौ इस धर्मकूं प्रथम किसने प्रगट किया है. और इस वैष्णवधर्मकूं प्रतिपादन करनेवाला कौनसा मुख्य ग्रंथ है. और उस ग्रंथका कर्ता कौन है । उत्तर–हे शिष्य ! यह श्रीवैष्णव धर्म इस जगत विषे अनादि कालसेही चला आता है परंतु द्वापरके अंतमें और कलियुगके आदिमें बौद्ध जैनादिक पाखंडियोंकी वृद्धि होनेसे यह धर्म अटक गया था, पीछे शेषावतार रामानुज महाराजने उन पाखंडियोंकूं जीत कर इस धर्मकूं फेर चलता किया, तातें इस द्वितीय अध्यायके द्वितीय श्लोकमें ( विष्णुधर्मप्रवर्त्तकः ) ऐसा रामानुज मुनिका विशेषण दिया है, और इस धर्मकूं नारदपंचरात्र ग्रंथद्वारा नारायणने प्रतिपादन किया है सो हे शिष्य ! महाभारत विषे मोक्ष धर्मके नारायणीय आख्यानमें कहा है कि–

सांख्यं योगं पंचरात्रं वेदारण्यकमेव च ।
परस्परांगान्येतानि पंचरात्रं च कथ्यते ॥ ९ ॥
पंचरात्रस्य कृत्स्नस्य वक्ता नारायणः स्वयम् ।
तत्रैष धर्मः कथितः स्वयं नारायणेन हि ॥ १० ॥
नूनमेकांतधर्मोयं श्रेष्ठो नारायणप्रियः ।
एवमेष महान् धर्म आद्यो राजन्सनातनः ॥ ११ ॥

अर्थ–सांख्य १ योग २ पंचरात्र ३ वेद ४ उपनिषद् ५ ये पांच अंग परस्पर मिलकर पंचरात्र ऐसा नाम कहा है। और

समग्र पंचरात्र ग्रंथके कर्ता साक्षात् नारायण हैं। तिस पंचरात्र ग्रंथ विषे आप नारायणनै निश्चय करकै यह श्रीवैष्णव धर्म कहा है। और हे राजन्! निश्चय करके अत्यंत श्रेष्ठ ऐसा यह एकांत धर्म है। सो यह धर्म नारायणकूं बहुत प्रिय है। इस प्रकारसे यह धर्म सब धर्मोंसे (महान्) बडा है। और सब धर्मोंसे आदि है तथा सनातन है अर्थात् निरंतर हैही है, किसी वखत नहीं रहा ऐसा नहीं है। इस धर्मका प्रतिपादन इस पंच-रात्र ग्रंथमें अत्यंत विस्तारसे किया है॥ जैसे वेद नारायणके श्वासते प्रगट भये हैं, तैसें यह पंचरात्रभी नारायणकी वाणीसे उत्पन्न भया है। और जैसे वेद नारायणने प्रथम ब्रह्माकूं पढाये। तैसे यह पंचरात्रभी नारायणनै नारदकूं पढाया है, जाते यह पंच-रात्र खुद नारायणका किया हुआ है, तातें यह पंचरात्र वेदके तुल्य है. और अतिउत्तम है, तथा स्वतंत्र है, और वेदकी न्यांई प्रबल प्रमाणरूप है॥ ९॥ १०॥ ११॥

मायावादीका प्रश्न—हे वैष्णवधर्म सिद्धांतिन्! तुम्हारे वैष्णव धर्मकूं सब धर्मोंसे आदि और सनातन जो तुम कहते हो, सो नहीं बनैहै, काहेतें कि सब धर्मशास्त्रोंसे आदि ग्रंथ मनुस्मृति है, उस मनुस्मृतिमें स्वायंभु मनुनै तुम्हारे धर्मका वर्णन किया नहीं है। उत्तर—किया है परंतु द्वेषबुद्धिके कारण तुम नहीं देखते हो। मनुने मनुस्मृतिके आरंभमेंही प्रथम पंचरात्रके कर्ताकाही वर्णन कियाहै, सो यह श्लोक है कि—आपो नारा इति प्रोक्ता० । पीछे मनुस्मृतिके समाप्तिमेंभी इसीही देवका वर्णन किया है

सो यह श्लोक है कि—प्रशासितारं सर्वेषाम् । और मनुभी जिन जिन धर्मोंका उपदेश करते हैं वे सब धर्म पंचरात्र ग्रंथसेही कहते हैं, सो यह श्लोक है कि—तस्मात्प्रवक्ष्यते धर्मान् मनुः स्वायंभुवः स्वयम् । तातें मनुस्मृतिकाभी यह पंचरात्र मूल रूप है । और हे वादी ! उस मनुस्मृतिमें तुम्हारा शैव धर्म तो बिलकुल नहीं दीखता है । तुम्हारे धर्ममें, पंच देहका पूजन १ पार्थिवपूजन २ पंचाक्षरी मंत्रका जाप ३ भस्म चुपडना ४ रुद्राक्षका धारण ५ ये धर्म मुख्य हैं, सो इनके निरूपणका एक अक्षरभी मनुने लिखा नहीं, तातें तुम्हारा धर्मही अप्रमाणिक है हे वादी ! जैसे समुद्रका मंथन कराके भगवानने अमृत निकाला था. तैसें सर्व वेदादिकोंका सार निकालकर नारायणने पंचरात्र ग्रंथ सो हजार श्लोकोंकरकै रचा है ! सो कहा है कि—( कृतं शतसहस्रं हि श्लोकानामिदमुत्तमम् ) पंचरात्र ग्रंथ है, सो वैष्णवोंका मुख्य शास्त्र है । और इसी पंचरात्रके धर्मका उपदेश गीतामें अर्जुनके प्रति श्रीकृष्णजीनेभी किया है कि—( इमं विवस्वते योगं ) भगवान् कहते भये कि, हे अर्जुन ! यह योग मैंनें सूर्यकूं कहा था और सूर्यने मनुकूं और मनुने इक्ष्वाकुकूं और ( इक्ष्वाकुणा च कथितो व्याप्य लोकानवस्थितः ) इक्ष्वाकुनें कहा हुआ यह पंचरात्र धर्म इस लोकमें व्याप करके रहा है, ( एवं परंपराप्राप्तं ) इस रीतिके परंपरासे प्राप्त भया जो यह पंचरात्र धर्म है, ताकूं फेर रामानुज मुनिने कलियुगविषे चलाया, और ( सर्वं विष्णुमयं जगत् ) इस

वचनकूं सच्चा करने वास्ते सर्व जगतकूं विष्णु धर्ममय कर दिया ॥ इस प्रकारसे, हे वादी ! परम पवित्र और सर्व ग्रंथोंमें अत्यंत श्रेष्ठ ऐसा श्रीपंचरात्र ग्रंथ है, उसमें पंच भेदोंका निरूपण किया है । एक तो जीव और ईश्वरका भेद १ दूसरा जीवोंका परस्पर भेद २ तीसरा जीव और जडका भेद ३ चौथा ईश्वर और जडका भेद ४ पांचवां जडोंका परस्पर भेद ५ ईश्वर सेव्य है और जीव सेवक हैं । ईश्वर शेषी है और जीव शेष हैं । ईश्वर एक है और जीव अनंत हैं । ईश्वर उपास्य है और जीव उपासक हैं इस प्रकारके भेदज्ञानसे मोक्ष कहा है ॥ **वादीप्रश्न**—हे विशिष्टाद्वैतमतबोधक ! हमारा जो निर्विशेषाद्वैत मत है, उस मतमें इन पंचभेदोंकूं नहीं माने हैं । किंतु जीव और ईश्वरका अभेदकूंही सिद्ध किया है, तातें तुम्हारे पंचरात्र मतके पंच भेदोंकूं हम नहीं मानते हैं ॥ **उत्तर**—हे मायावादी ! इन पंच भेदोंकूं तुमही नहीं मानते हो, कि दूसरे षट् शास्त्रोंके कर्ताभी नहीं मानते हैं । क्योंकि मतकूं बहुत मतवाले मानते हैं वोही मत प्रामाणिक और सचा कह्या जाता है । और अपने मनसें आपही अकेला जिस मतकूं खडा करता है सो मत पंचके प्रमाणोंसे रहित होनेसें अप्रमाणिक तुच्छ कहा जाता है । सो मीमांसामें कहा है कि—( **भूयसां स्याद्बलीयस्त्वम्** ) अर्थात् बहुत मत बलवान् होते हैं जिस मतमें बहुत मतोंका प्रमाण्य है, वोही मत बलवान् होता है । तातें हमारे विशिष्टाद्वैत मतमें इन षट् शास्त्रके कर्ताओंका प्रमाण है कि—न्यायशास्त्रके कर्ता गौतम १ वैशेषिक शास्त्रके कर्ता कणाद २ और सांख्यशास्त्रके कर्ता कपिल

३ तथा योगशास्त्रके कर्ता शेषावतार पतंजलि ४ और पूर्वमीमांसा शास्त्रके कर्ता जैमिनि ५ तथा उत्तरमीमांसा शास्त्रके कर्ता व्यासजी हैं ६ इन षट् शास्त्रोंके कर्ताओंने जीव और ईश्वरका भेदही माना है, तथा भेद ज्ञानसेंही मोक्षभी माना है। **मायावादी प्रश्न**—हे विशिष्टतत्वरते ! तुमनें जीव चैतन्य बहुत माने हैं, और ईश्वर एक माना है । तुम्हारे मतमें स्थावर जंगमरूप शरीरों विषे आत्मा जुदे जुदे हैं, सब शरीरोंमें एक आत्मा नहीं है, । और इन अनंत जीवोंका पालन पोषण कर्ता जो ईश्वर है सो एक है, ऐसा जो तुम्हारा मत है, सो वेदांतकर्ता व्यासजीके सिद्धांतसे मिलता है या विरुद्ध है । **उत्तर**—व्यास मुनिके सिद्धांतसे मिलता हुआही हमारा सिद्धांत है किंचित् मात्रभी विरुद्ध नहीं ॥ जैसे हमारे सिद्धांतमें जीव अनंत हैं और ईश्वर एक है । तैसे व्यासजीनेभी जीव बहुत हैं और ईश्वर एक है. ऐसा जीव ईश्वरका भेदज्ञान महाभारतके मोक्षपर्वविषे लिख दिया है सो सुन ।

**बहवः पुरुषा ब्रह्मन्नुताहो एक एव वा ।**
**को ह्यत्र पुरुषः श्रेष्ठः को वा योनिरिहोच्यते ॥१२॥**

**अर्थ**—वैशंपायनके प्रति जन्मेजयने ऐसा प्रश्न किया कि हे ब्रह्मन् ! जीव बहुत हैं या एकही है । अर्थात् शरीर शरीर प्रति जीव न्यारे न्यारे हैं या सब शरीरोंमें एकही जीव चैतन्य है । और इन जीवोंके मध्यमें सब जीवोंसे न्यारा श्रेष्ठ पुरुष कौनसा है, और उस पुरुषके श्रेष्ठपनेमें कौन कारण है । इस प्रका-

रका प्रश्न जब जन्मेजय राजाने किया इब वैशंपायनने ऐसा उत्तर किया कि–

**बहवः पुरुषा लोके सांख्ययोगविचारणे ।**
**नैतदिच्छंति पुरुषमेकं कुरुकुलोद्वह ॥ १३ ॥**

**अर्थ**–हे कुरुकुलोद्वह ! सांख्यशास्त्रका और योगशास्त्रका विचार करनैसें मालूम पडता है कि लोक विषे पुरुष तो बहुत हैं और वे सांख्यमतवाले एक पुरुषकूं नहीं इच्छते हैं ॥ १३ ॥

इस रीतिसें एकात्मवादका तिरस्कार करके पुरुष बहुत हैं ऐसा उत्तर दिया । अब दूसरे प्रश्नके उत्तरकूं देते हैं ।

**बहूनां पुरुषाणां च यथैको योनिरुच्यते ।**
**तथा तं पुरुषं विश्वमाख्यास्यामि गुणाधिकम् १४॥**

**अर्थ**–बहुत जीवोंके मध्यमें जैसे एक पुरुषकूं उन सब जीवोंका कारण कह्याहै, तैसेही गुणोंकरके अधिक अर्थात् अनंत कल्याण गुणोंवाला ऐसा विश्व ( व्यापक ) जो पुरुष है ताकूं मैं कथन करताहूं ॥ १४ ॥

सो अनंत कल्याण गुणोंवाला एक पुरुष कौनसा है ताकूं कहते हैं कि–

**स हि नारायणो ज्ञेयः सर्वात्मा पुरुषो हि सः ।**
**न लिप्यते फलैश्चापि पद्मपत्रमिवांभसा ॥ १५ ॥**

**अर्थ**–उसकूंही नारायण जानना, वो नारायण सर्वका आत्मा है और पुरुषभी वोही है । जैसे कमलका पत्र जलसें लेपायमान नहीं होताहै, तैसे कर्मके सुख दुःख फलों करके नारायण

लेपायमान नहीं होतेहैं ॥ १५ ॥ इस रीतिसें कर्मजालके बंधसें रहित नारायण हैं और नारायणसें भिन्न दूसरा जो जीव है, सो कर्मजालमें बंध्या हुआ है । ताकूं अब कहते हैं ।

कर्मात्मा त्वपरो योसौ मोक्षबंधैः स युज्यते ।
स सप्तदशकेनापि राशिना च स युज्यते ॥ १६ ॥

अर्थ—परमात्मासें भिन्न दूसरा कर्मात्मा है यह कर्मात्मा जो है सो संसारके बंध मोक्ष करकै जुड्या हुआ है । जन्ममरणवाला है । और वो कर्मात्मा जो जाव है सो सप्तदशतत्त्वोंका समूह करकै जुड्या हुआहै । अर्थात् प्राण, अपान, व्यान, समान और उदान ए पंच प्राण । और मन, बुद्धि ए दो अंतःकरण तथा श्रोत्र, त्वचा, चक्षु, जिह्वा, घ्राण, ए पंच ज्ञान इन्द्रिय । और वाचा, पाणि, पाद, पायु और उपस्थ ए पंच कर्म इंद्रिय इन सतरह तत्त्वोंका लिंगशरीर है इस लिंगशरीर करकै जीव जुड्या हुआ है । इस रीतिसें एक कर्मात्मा और दूसरा परमात्मा है । ये दोनों न्यारे न्यारे हैं. ऐसा महाभारतमें कह्याहै ॥ १६ ॥

फिर सर्व उपनिषदोंका साररूप गीता शास्त्र है. उसमेंभी जीवोंका और परमात्माका भेदही सिद्ध कियाहै कि—

क्षरः सर्वाणि भूतानि कूटस्थोऽक्षर उच्यते ।
उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः ॥ १७ ॥
यो लोकत्रयमाविश्य बिभर्त्यव्यय ईश्वरः ।
यस्मात् क्षरमतीतोहमक्षरादपि चोत्तमः ।
अतोस्मि लोके वेदे च प्रथितः पुरुषोत्तमः ॥ १८ ॥

न त्वं वाहं जातु नासं न त्वं नेमे जनाधिपाः ।
न चैव न भविष्यामः सर्वे वयमतः परम् ॥ १९ ॥

अर्थ—भगवान् अर्जुनकूं कहतेहैं कि—हे अर्जुन! क्षर कहिये सर्व संसारी चेतन और अक्षर कहिये मुक्त चेतन इन दोनोंसें न्यारे पुरुषकूं परमात्मा कह्या है। इस रीतिसें गीताशास्त्रमें एक तौ बद्ध जीव और दूसरे मुक्त जीव, तथा तीसरा परमात्मा, ये तीनों न्यारे न्यारे कहे हैं॥ और इन तीनोंके मध्यमें जो परमात्मा है सो तीनों लोक विषे प्रवेश करकै अंतर्यामिपनेसें सबकूं धारण करता है, ऐसा अव्ययरूप ईश्वर है। अर्थात् जड लोक १ बद्ध चेतन लोक २ मुक्त चेतन लोक ३ ये तीन लोक हैं। इन तीनों लोकसें परमात्मा अर्थांतरभूत है, तातें परमात्मा अव्यय और ईश्वर है। हे अर्जुन! ऐसे स्वभाव और हेतु करकै मैं बद्ध जीवोंसें विलक्षण हूं और मुक्त जीवोंसें भी मैं उत्तम हूं। इस कारणतेंही स्मृतिमें और वेदमें पुरुषोत्तम नाम करकै मैं प्रसिद्ध हूं. हे अर्जुन! तू और मैं तथा ये सब राजे इस कालमें पूर्व कालमेंभी थे और अबभी हैं तथा आगेभी होयगे। इस रीतिसें गीतामें भूत, भविष्यत् और वर्तमान इन तीनों कालमें क्षेत्रज्ञोंका और ईश्वरका भेदही कह्या है, किसीभी कालमें अभेद कह्या नहीं। हे अर्जुन! जैसें सर्वेश्वर परमात्मा मैं नित्य हूं इसमें संशय नहीं। तैसेंही तुम क्षेत्रज्ञ आत्माभी नित्यही हैं. ऐसा मानना चाहिये॥ हे वादी! इस प्रकारसें सर्वेश्वर भगवानतें सर्व आत्माओंका परस्पर भेद

परमार्थिक है ॥ १७ ॥ १८ ॥ १९ ॥ हे वादी ! ईश्वर एक है और जीव बहुत हैं, ऐसा सिद्ध भया, अब क्या पूछते हो।

**वादी प्रश्न**—आत्मा बहुत हैं कि एक है, ऐसे प्रश्नके प्रकरणमें उपाधि करकै आत्माका बहुतपना कह्या है और स्वाभाविक जे आत्माका बहुतपना बतातेहैं वे निरीश्वर सांख्यादिक भ्रांत हैं। इस रीतिसें हमारे मतवाले नीलकंठ पंडितनै महाभारत विषे व्याख्यान किया है। तातें आत्माका बहुतपना सत्य नहीं है।

**उत्तर**—उपाधि करकै आत्माका बहुतपना है, ऐसा प्रतिपादन करनैवाला कोईभी शब्द उस प्रकरणमें नहीं है, परंतु नीलकंठनै ही ऐसा वर्णन किया है, तातें नीलकंठकाही भ्रांतपना सिद्ध होताहै। क्योंकि उपसंहार प्रकरणमें तहांसें आगे ब्रह्माजीनै महादेवकूं कह्याहै कि—

एतत्ते कथितं पुत्र यथावदनुपूर्वशः ।
सांख्यज्ञाने तथा योगे यथावदनुवर्णितम् ॥ २० ॥

**अर्थ**—ब्रह्मा कहतेहैं कि, हे महादेव पुत्र ! सांख्य शास्त्रके ज्ञान विषे तथा योग शास्त्र विषे जैसा कथन कियाहै, तैसा यथार्थही है। और मैंनेभी तेरेकूं जैसा सांख्य और योगमें कह्याहै तैसाही अनुक्रमसें यथार्थ वर्णन कियाहै। इस रीतिसें ब्रह्मानै सांख्य योग मतकाही अंगीकार पूर्वक उपसंहारभी कियाहै. और उसीही सांख्य--योगमें आत्माका बहुतपनाही सिद्ध किया है तातें सांख्यादिककूं भ्रांत कहनेवाला नीलकंठही भ्रांतिवाला है। काहेतें कि—**सांख्यं च योगं च सनातने द्वे ।**

अर्थात् सांख्य और योग ए दोनों सनातन हैं। इस श्लोककी व्याख्यामें नीलकंठनै सनातन शब्दका ऐसा अर्थ किया है कि, सांख्य और योग ए दोनों श्रुतिप्रतिपादित हैं। तातें ए दोनों आदि अंतकरकै रहित हैं, अर्थात् नित्य हैं। यहां ऐसा अर्थ नीलकंठनै किया है। और उसही सांख्य-योगकूं वोही नील-कंठ भ्रांत कहता है, तातें नीलकंठही भ्रांत है, सांख्य योग भ्रांत नहीं हैं, क्योंकि वेदप्रतिपादित जे सांख्ययोग हैं, उन विषे भ्रांतपना नहीं संभवता है। तातें विद्वान् सज्जन पुरुषोंकूं नीलकंठकृत व्याख्यामें विश्वास नहीं करना चाहिये ॥ २० ॥ इस प्रकारसें जीवईश्वर और जड, इनके परस्पर स्वरूपका भेद गुणोंका भेद और स्वभावका भेद गीता भारतादिक सकल ग्रंथोंमें प्रतिपादन किये हैं। ताते हे वादी! पंचरात्र शास्त्र विषे साक्षात् नारायणनै प्रतिपादन किया हुआ ऐसा श्रीवैष्णव सिद्धांत है, सो व्यास, कपिल, पतंजलि, गौतम, जैमिनि आदिक बहुत आचार्योंके प्रमाणों करकैभी सिद्ध किया हुआ होनेतें प्रामाणिक अति उत्तम और सनातन है, सो कलियुग विषे विशिष्टाद्वैत मतके आचार्य रामानुज महाराजनै कलिके जीवोंकूं मुक्तिदान करनै वास्तै पुनः प्रचलित किया है॥

वादी प्रश्न—हे विशिष्टवादी! जैसे तुमारे वैष्णवधर्मकूं नारा-यणनै पंचरात्र शास्त्र विषे कह्या है। तैसें हमारे शैवधर्मकूंभी शिवजीनै पाशुपतादिक शास्त्रों विषे कह्या है। और जैसें तुमारे वैष्णव संप्रदायकूं कलियुग विषे रामानुज मुनिनै चलाया है।

तैसे हमारे शैवधर्मकूंभी कलियुग विषे शंकर स्वामीनै चलाया है। तातें तुमारे धर्म विषे क्या न्यून है (कमती है) किंतु कुछभी कमती नहीं है। उत्तर--हे वादी! बहुत कमती है, क्योंकि जैसे हमारा धर्म कलिके जीवोंकूं मुक्तिदान करनै रामानुज शेषनै चलायाहै, तैसें तुमारा शैवधर्मभी कलिके जीवोंकूं नरकदान करनै और सन्मार्गसें भ्रष्ट करनै शंकरनै चलाया है। तातें हे शैव! तुमही विचार करकै देखो कि--मुक्तिफल उत्तम है कि नरकफल उत्तम है। वादी प्रश्न—हे सिद्धांति! तुम कहते हो कि कलिके जीवोंकूं नरक देनै और सन्मार्गसे भ्रष्ट करनै वास्तै शंकर मत प्रगट भया है. भला, ऐसा तुमारा निंदावचन है कि, किसी शास्त्रका वचन है। उत्तर--हे प्रमाणभिक्षुक! यह निंदावचन नहीं है किंतु पद्मपुराणके उत्तर खंडमें भगवाननै ऐसा कह्या है कि—

त्वं च रुद्र महाबाहो मोहनार्थं सुरद्विषाम्।
पाखंडाचरणं धर्मं कुरुष्व सुरसत्तम॥ २१॥
तथा पाशुपतं शास्त्रं त्वमेव कुरु सत्तम।
कंकालशैवपाखंडमहाशैवादिभेदतः॥ २२॥
अवलक्ष्य मतं सम्यक् वेदबाह्या द्विजाधमाः।
भस्मास्थिधारिणः सर्वे भविष्यंति न संशयः॥२३॥

अर्थ—जब दैत्य और दानव महा जोरावर भये और देवोंकूं बहुत दुःख देनै लगे, तब भगवान् उन देवोंके दुःखकूं जानकर, सिद्ध वडके नीचे समाधि चढाकर बैठे हुये शिवकूं भगवान् बोले कि। हे रुद्र! हे महाबाहो! हे सुरसत्तम! देवों-

के साथ द्वेष करनेवाले दैत्योंकूं मोह करनै वास्तै, तू पाखंड धर्मका आचरण कर, अर्थात् पृथ्वी विषे तू पाखंड धर्म चला। तथा हे सत्तम! कंकाल, शैव, पाखंड, महाशैव, इत्यादिक भेद करकै पाशुपत शास्त्रकूं तूही कर, अर्थात् प्रगट कर. क्योंकि जे कोइ ब्राह्मणादिक वर्ण हैं वे सब इस पाशुपतादिक शास्त्रोंके मतकूं देखकर वेदसें बाह्य हो जायगे, और द्विजोंमें अधम हो जाँयगे, तथा भस्म और अस्थि (हाड) इनकूं धारण करनैवाले होजाँयगे, इसमें संशय नहीं। इस प्रकारसें भगवतकी आज्ञा पाकर जीवोंकूं सन्मार्गसें भ्रष्ट करनै वास्ते शिवनै पाशुपतादिक शास्त्र रचे हैं। तातै हे वादी! श्रीनारदपंचरात्र और पाशुपततंत्र ए दोनों एक सरीखे नहीं हैं किंतु उत्तमाधम हैं॥ २१॥ २२॥ २३॥ फिर पद्मपुराणमें आप शिवनैभी पार्वतीकूं ऐसा कह्या है कि—

शृणु देवि प्रवक्ष्यामि तामसानि यथाक्रमम्।
येषां श्रवणमात्रेण पातित्यं ज्ञानिनामपि।
प्रथमं हि मयैवोक्तं शैवं पाशुपतादिकम्॥ २४॥
मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमुच्यते।
मयैव कथितं देवि कलौ ब्राह्मणरूपिणा॥ २५॥
अपार्थं श्रुतिवाक्यानां दर्शयँल्लोकगर्हितम्।
कर्मस्वरूपत्याज्यत्वमत्रैव प्रतिपाद्यते॥ २६॥
सर्वकर्मपरिभ्रंशान्नैष्कर्म्यं तत्र चोच्यते।
परात्मजीवयोरैक्यं मयात्र प्रतिपाद्यते॥ २७॥

ब्रह्मणोऽत्र परं रूपं निर्गुणं दर्शितं मया ।
सर्वस्य जगतो ह्यत्र नाशनार्थं कलौ युगे ॥ २८ ॥

अर्थ—महादेव पार्वतीके प्रति कहते हैं, हे देवी ! मैं तेरे प्रति अनुक्रमसें तामसोंका वर्णन करता हूं सो तू श्रवण कर । वे तामस कैसे हैं कि जिनके सुननैसें ज्ञानी पुरुषभी पतित हो जाते हैं, अर्थात् अपने धर्मसें भ्रष्ट हो जाते हैं । और हे देवि ! तिन्ह तामसोंमें पाशुपतादिक शैव शास्त्र निश्चय करकै प्रथम मैंनेही कह्या है । और कलियुग विषे मैंने ब्राह्मणका रूप धारण करकै मायावाद, जिसकूं प्रच्छन्न बौद्ध कहते हैं ऐसा असत् शास्त्र मैंनेही कह्याहै और लोकनिंदित श्रुतिवाक्योंका उलटे अर्थकूं दिखाकर कर्मोंकूं स्वरूपसें छोडदेना, अर्थात् पुण्यकर्मोंकूं त्याग देना, ऐसा इस असत् शास्त्र विषे प्रतिपादन कियाहै ॥ और सर्व कर्मोंसें भ्रष्ट होना इसकाही नाम निष्कर्मपना कह्याहै । तथा परमात्मा और जीवका एकपना मैंनै इस शास्त्रमें प्रतिपादन किया है ॥ और कलियुग विषे सर्व जगत्के नाश ( अकल्याण ) वास्तै ब्रह्मका स्वरूप निर्गुण मैंनै बताया है ॥ इस प्रकार सांख्यभाष्यमें विज्ञानभिक्षुक पंडितनै उदाहरण विषे ऊपर लिखे हुये सब पद्मपुराणके वचन लिखकर फिर लिखता है कि ( अधिकं तु ब्रह्ममीमांसाभाष्ये प्रपंचितमस्माभिः ) अर्थात् इस विषे अधिक तो ब्रह्ममीमांसाके भाष्यमें हमने विवेचन किया है । ऐसा विज्ञानभिक्षुक पंडितनै कह्याहै । तातें जीवोंकूं सन्मार्गसें भ्रष्ट करनैवालाही तुम मायावादीका

मत कलियुगमें प्रगट भयाहै. क्यों कि वेद गुरु और ईश्वर ए तीनों मायाकल्पित हैं ऐसा कहना, कर्मोंका त्याग करना, जीव और ईश्वरकी एकताका बोध करना, ब्राह्मणके घरमें शिवका अवतार होना, श्रुतिवाक्योंका उलटा अर्थ करना, ब्रह्मके स्वरूपकूं निर्गुण बताना, ऐसे सब कथन, हे वादी ! तुमारे मतमेंही दीखते हैं, दूसरे किसीभी मतमें ऐसा कथन नहीं है ॥ तातें तुमारा धर्म और तुमारे शास्त्र तथा तुमारे देव ये सब तामसी होनेतें त्यागने योग्य हैं ॥ २४ ॥ २५ ॥ २६ ॥ २७॥२८॥

फिर ऐसेंही वराहपुराणमेंभी विष्णुने रुद्रके प्रति कह्या है। और शिवनेभी पार्वतीके प्रति कह्या है कि–जिस दिनतें विष्णुनै मेरेकूं मोहशास्त्र करनैकी आज्ञा दीनी उस दिनतें जितने शास्त्र मैंने किये हैं वे सब शास्त्र जीवोंकूं मोह करनैवाले तथा वेदमार्गसें भ्रष्ट करनैवालेही किये हैं। और शिवधर्मकूं भृगुनै तथा गौतमनै शाप दिया है सो आगे लिखेंगे। भृगु और गौतमके शापतेंभी शिवधर्म त्याग करनै योग्य है । क्योंकि शिव तामसी देव है और उसनै ग्रंथभी तामसीही रचे हैं तथा उस शिवका जो शैव धर्म है सोभी तामसी है तातें शिव आदिक तामसी राजसियोंका त्याग करकै सात्विक जो पंचरात्रादिक हैं तिन्हकाही ग्रहण करना उचित है ॥ वादिप्रश्न–राजसी तामसी देवोंकूं तथा शास्त्रोंकूं मानना नहीं, ऐसा कौन शास्त्रमें कह्या है ! उत्तर–हे वादिन् ! भारद्वाज संहिता विषे न्यासोपदेशके चौथे अध्याय विषे ऐसा कह्या है कि–

नाद्रियेत पुराणादीन् राजसांस्तामसांस्तथा ।
अनीशानां परेशत्वं वृथा यत्रोपवर्ण्यते ॥ २९ ॥

अर्थ—जिन ग्रंथोंविषें अनीशोंका परेशपनाकूं वृथा वर्णन कियाहै अर्थात् जिन राजस तामस पुराण तथा शास्त्रोंमें शिव, शक्ति, गणपति आदिक जीवोंका परमेश्वरपना वर्णन कियाहैं जैसे कि, शिव परमेश्वर है । शक्ति परमेश्वर है। गणपति परमेश्वर है। इस रीतिसें इन जीवोंकूं जिन ग्रंथोंमें ईश्वर बताये हैं, तिन्ह राजस तामस पुराण शास्त्रोंकूं मानना नहीं चाहिये ॥२९॥

वादिप्रश्न—कौन कौनसे पुराण और शास्त्र राजसी, तामसी हैं तथा कौन कौनसे सात्विक हैं । सिद्धांतीउत्तर—हे वादि ! पद्मपुराणके उत्तर खंडमें ऐसा कह्याहै कि--

वैष्णवं नारदीयं च तथा भागवतं शुभम् ।
गारुडं च तथा पाद्मं वाराहं शुभदर्शने ।
षडेतानि पुराणानि सात्विकानि मतानि मे ॥ ३० ॥
ब्रह्मांडं ब्रह्मवैवर्त्तं मार्कंडेयं तथैव च ।
भविष्यं वामनं ब्राह्मं राजसानि निबोध मे ॥ ३१ ॥
मात्स्यं कौर्म्यं तथा लैंगं शैवं स्कांदं तथैव च ।
आग्नेयं च षडेतानि तामसानि निबोध मे ॥ ३२ ॥

अर्थ—विष्णु पुराण १ नारद पुराण २ भागवत पुराण ३ गरुड पुराण ४ पद्म पुराण ५ वराह पुराण ६ ए षट् पुराण सात्विक हैं ॥३०॥ और ब्रह्मांड पुराण १ ब्रह्मवैवर्त पुराण २ मार्कंडेय पुराण ३ भविष्य पुराण ४ वामन पुराण ५ ब्रह्म पुराण ६

ए षट् पुराण राजस हैं ॥ ३१ ॥ तथा मत्स्य पुराण १ कूर्म पुराण २ लिंग पुराण ३ शिव पुराण ४ स्कंद पुराण ५ अग्नि पुराण ६ ए षट् पुराण तामस हैं ॥ ३२ ॥ इस प्रकार अष्टादश पुराणोंके सात्विक, राजस और तामस ये तीन प्रकारके भेद हैं, और ऐसेंही धर्मशास्त्रकी स्मृतियोंकेभी सात्विक, राजस और तामस ए तीन भेद पद्म पुराणमें कहे हैं कि--

वासिष्ठं चैव हारीतं व्यासं पाराशरं तथा ।
भारद्वाजं काश्यपं च सात्विका मोक्षदाः शुभाः॥३३
वामनं याज्ञवल्क्यं च आत्रेयं दाक्ष्यमेव च ।
कात्यायनं वैष्णवं च राजसाः स्वर्गदाः शुभाः ॥३४॥
गौतमं बार्हस्पत्यं च सांवर्तं च यमः स्मृतम् ।
सांख्यं चोशनसं देवि तामसा निरयप्रदाः ॥ ३५ ॥

अर्थ—वशिष्ठ स्मृति १ हारीत स्मृति २ व्यास स्मृति ३ पराशर स्मृति ४ भारद्वाज स्मृति ५ कश्यप स्मृति ६ ए षट् सात्विक स्मृति मोक्ष देनेवाली हैं ॥ ३३ ॥ और वामन स्मृति १ याज्ञवल्क्य स्मृति २ अत्रि स्मृति ३ दक्ष स्मृत्ति ४ कात्यायन स्मृति ५ विष्णु स्मृति ६ ए षट् राजस स्मृति स्वर्ग देनेवाली हैं ॥ ३४ ॥ तथा गौतम स्मृति १ बृहस्पति स्मृति २ संवर्त स्मृति ३ यम स्मृति ४ शंख स्मृति ५ और उशना स्मृति ६ ए षट् तामस स्मृति नरककूं देनेवाली हैं ॥ ३५ ॥ इस रीतिसें सात्विक, राजस और तामस इन तीनोंके भेद और फल

जुदे जुदे कहे हैं । तातें राजस और तामस ए दोनों त्यागने यो-ग्य हैं । और मुमुक्षुओंकूं सात्विककाही ग्रहण करना उचित है ॥ वादिप्रश्न—हे सिद्धांति ! आपनै पुराण, स्मृति और ऋषि तथा धर्म और आचार्य इत्यादिकोंके सात्विक राजस और तामस ए तीन प्रकारके भेद मेरे प्रति कहे, परंतु देवोंमें कौन कौनसे देव सात्विक राजस और तामस हैं ? उत्तर—लिंग पुराणमें ऐसा कह्या है कि—

बौद्धो रुद्रस्तथा वायुर्दुर्गागणपभैरवाः ।
यमः स्कंदो नैर्ऋतश्च तामसा देवताः स्मृताः ॥३६॥
हिरण्यगर्भो रजसा तमसा शंकरः स्वयम् ।
सत्वेन सर्वगो विष्णुः सर्वात्मा सदसन्मयः ॥ ३७ ॥
सात्विकैः सेव्यते विष्णुस्तामसैरेव शंकरः ।
राजसैः सेव्यते ब्रह्मा संकीर्णैस्तु सरस्वतिः ॥ ३८ ॥

अर्थ—बौद्ध १ रुद्र २ वायु ३ दुर्गा ४ गणपति ५ भैरव६ यम ७ स्कंद ८ नैर्ऋत ९ ये तामसी देव हैं ॥३६॥ तथा ब्रह्मा रजोगुणी और शंकर तमोगुणी है तथा जड चेतनमय सर्वके आत्मा और सर्व व्यापी ऐसे जो विष्णु है सो शुद्ध सत्व मूर्ति हैं ॥ ३७ ॥ तातें सात्विक जे ब्राह्मणादिक हैं तिन्ह करकै विष्णु सेवनै योग्य हैं, और तामसी जो शूद्रादिक हैं तिन्ह करकै शंकर सेवनै योग्य हैं, तथा राजस जे क्षत्रियादिक हैं तिन्ह करकै ब्रह्मा सेव्य हैं, और संकीर्णों करकै सरस्वति सेवनै योग्य है ॥ ३८ ॥ ताते हे वादि ! तुमारे शास्त्र, धर्म, आचार्य और देव

ए सब तामसी होनेतें त्याज्य हैं, क्योंकि गीताजीमें भगवानने ऐसा कह्या है कि—अधो गच्छंति तामसाः हे अर्जुन ! अत्यंत अधम जो तमोगुण है ता विषे स्थित जे मनुष्य हैं वे अधो गच्छंति अर्थात् वे मनुष्य चांडाल, पशु, पक्षी, कृमि, कीट, वृक्ष, गुल्म, लता, शिला, काष्ठ, लोष्ट, तृण इत्यादिक योनियोंकूं प्राप्त होते हैं, तातें तमोगुण अत्यंत त्यागने योग्य है ॥ वादिप्रश्न—हे सिद्धांति ! त्रैगुण्यविषया वेदाः अर्थात् तीन गुणमय पुरुषोंके हितकूं बोध करनेवाले वेद हैं तातें वेद पुराण शास्त्र आदिक सब तीन गुणवाले होनेतें सात्विकी मुमुक्षुकूं कैसा करना चाहिये ।

उत्तर—यावानर्थ उदपाने सर्वतः संप्लुतोदके ।
तावान् सर्वेषु वेदेषु ब्राह्मणस्य विजानतः ॥ ३९ ॥

अर्थ—भगवान् कहते हैं कि हे अर्जुन ! जैसें जल पीनें वास्तै, बगीचा पाने वास्ते स्नान करने वास्तै तथा हस्ती, घोडा बैल आदिकोंको न्हाने वास्ते, वापी, कूप, तडाग आदिक जलाशय भरे हुये हैं, तिन्ह जलाशयों विषे पिपासावाले पुरुषकूं जल पीने मात्र जितना प्रयोजन है उतनाही जल लेना है कुछ सबही जलकूं नहीं लेलेता है। तैसें मुक्तिकी इच्छावाला मुमुक्षुभी सर्व वेदोंमें जितना मोक्षका साधनरूप प्रयोजन है उतनाही ग्रहण करलेता है, कुछ दूसरे अर्थकूं ग्रहण नहीं करता है हंसवत् इति ॥ ३९ ॥ हे वादी ! इस भगवतके वचनतें ऐसा अचल सिद्धांत भया कि, रजोगुण तमोगुणवाले जितने शास्त्र

देव गुरु और धर्माचार्य तथा जितने खान पान देशादिक पदार्थ, तिन्ह सर्वका त्यागही करना कह्या है । और जितने सत्वगुणी शास्त्र देव गुरु और जितने खान पान आदिक पदार्थ हैं उन-काही ग्रहण करना योग्य है ॥ वादिप्रश्न–हे सिद्धांति ! हमारे देव हमारे आचार्य और हमारे शास्त्र इन सबकूं तुमनै तामसी और अधोगतिकूं देनैवाले सिद्ध किये, परंतु विष्णुसहस्रनाम और शिव सहस्र नाम ए दोनों व्यासजीनै किये हैं, औ ए दोनों महाभारतमें लिखे हैं । जैसें विष्णुसहस्र नामतें मुक्ति होनी तुम मानते हो, तैसें शिव सहस्र नामसें मुक्ति होती है कि नहीं ? उत्तर–विष्णु सहस्र नामसें तो मुक्ति होती है परंतु शिवसहस्र नामसें मुक्ति नहीं होती है, ऐसा व्यासजीनैही इन दोनोंका फल जुदा जुदा लिख दिया है कि–

यशोराज्यसुखैश्वर्यकामार्थसुखकांक्षिभिः श्रोतव्यम् ।
मृतश्च स्वर्गमाप्नोति तिर्यक्षु च न जायते ॥ ४० ॥

अर्थ–( यश, राज्य, सुख, ऐश्वर्य, काम, अर्थ, सुख इत्या-दिकोंकी इच्छावाला पुरुष, शिवसहस्रनामके पाठकूं सुनै और पढै, और शिवसहस्रनामके पाठकूं करनेवाला जब मरता है तब वो स्वर्गकूं प्राप्त होता है । पशु, पक्षीकी योनिमें जन्म नहीं लेता है ॥ ४० ॥ इस रीतिसे शिवसहस्रनामके पाठसें मोक्षके विना दूसरेही फल मिलते हैं, ऐसा व्यासभगवान्का वचन है । और विष्णुसहस्रनामके पाठका तो ऐसा फल लिखा है कि–

किं जपन् मुच्यते जंतुर्जन्मसंसारबंधनात् ।
नाशुभं प्राप्नुयात्किंचित्सोमुत्रेह च मानवः ।
श्रेयः प्राप्नोत्यनुत्तमम् ॥ ४१ ॥
वासुदेवाश्रयो मर्त्यो वासुदेवपरायणः ।
सर्वपापविशुद्धात्मा याति ब्रह्म सनातनम् ॥ ४२ ॥

अर्थ—यह जीव जन्मरूपी संसारके बंधनतें क्या जप करकै मुक्त होता है, ऐसा प्रश्न जब युधिष्ठिर राजाने किया तब उसके उत्तरमें भीष्मजीनै ऐसा कह्या है कि—विष्णुसहस्रनामके पाठकूं करनेवाला मनुष्य इस लोकमें और परलोकमें अशुभकूं प्राप्त नहीं होता है. किंतु उत्तमसेंभी उत्तम कल्याणकूं प्राप्त होता है॥४१॥ और वासुदेवके शरणमें जाकर वासुदेवके आश्रय रहनेवाला मनुष्य सर्वपापनतें शुद्ध होकै सनातन ब्रह्मकूं प्राप्त होता है॥४२॥ इस प्रकारसें विष्णुसहस्रनामके पढनेसें और नित्य पाठ करनेसें ब्रह्मकी प्राप्तिरूपी मुक्ति कही है. हे वादि ! विष्णुसहस्रनामके जापसें ब्रह्मकी प्राप्तिरूप मोक्षही फल मिलता है ऐसा मत समझना, किंतु विद्या, राज्य, विजय, धन, सुख, धर्म, अर्थ, स्त्री, पुत्र, यश, आरोग्य, कांति , बल, रूप, गुण, वीर्य, तेज, क्षांति, धृति, स्मृति आदिक दूसरे मनोवांछित पदार्थोंकोभी प्राप्ति होती है. और भय, रोग, बंधन, आपत्, दुःख, जन्म, मृत्यु, जरा, व्याधि, क्रोध, लोभ, मात्सर्य आदिक दुःखोंकी निवृत्ति होती है. ऐसा विष्णुसहस्रनामके पाठका महान् फल है। और शिवसहस्रनामके पढने सुननेसें नाशवान् फलोंकी प्राप्ति

होती है मोक्ष नहीं मिलता है, तातें विष्णुसहस्रनाम और शिवसहस्रनाम ये दोनों एकसरीखे नहीं हैं किंतु इन दोनोंमें विष्णुसहस्रनामही अति उत्तम है और मुमुक्षु पुरुषोंकूं पढने सुनने और पाठ करने योग्य है। और शिवसहस्रनाम, दुर्गासहस्रनाम, गणपतिसहस्रनाम इत्यादिक सब सहस्रनाम तामसी होनेतें त्याग करनै योग्य हैं। वादिप्रश्न—हे सिद्धांति! तुमारे आचार्योंने जीवोंका कल्याण करने वास्ते पृथ्वीविषे अवतार लिये हैं इसमें कौन शास्त्रका प्रमाण है। उत्तर—हमारे श्रीवैष्णवधर्म विषे शठकोप आदिक जितने आचार्य भये हैं वे सब वैकुंठसें पृथ्वी विषे जीवोंका कल्याण करने वास्तेही आये हैं. ऐसा बृहद्ब्रह्मसंहिता ग्रंथविषे लक्ष्मीके प्रति नारायणने कह्या है कि—

कालेनाच्छादितो धर्मो मदीयोयं वरानने ।
तदा मया प्रवर्तोयं तत्कालोचितमूर्तिना ॥ ४३ ॥
विष्वक्सेनादिभिर्भक्तैः शठारिप्रमुखैर्द्विजैः ।
रामानुजेन मुनिना कलौ संस्थामुपैष्यति ॥ ४४ ॥

अर्थ—नारायण बोले कि—हे वरानने! अर्थात् हे श्रेष्ठमुखि लक्ष्मि! जब मेरा श्रीवैष्णवधर्म कलिकाल करिकै आच्छादित भया, अर्थात् अप्रकाशित भया, तब उस कालमें उचित मूर्ति धारण करिकै मेरा धर्म मैंने प्रवर्त किया ॥ ४३ ॥ विष्वक्सेन आदिक मेरे भक्तों करिकै तथा शठकोप आदिक द्विजों करिकै तथा राजानुज मुनि करिकै यह मेरा श्रीवैष्णवधर्म कलियुग विषे अच्छी स्थितिकूं प्राप्त होवैगा ॥ ४४ ॥ हे वादि! इस प्रकारसें

कलियुग विषे हमारे आचार्योंके अवतार जीवोंके कल्याण वास्ते भगवान्‌ने अपने मुखसें लक्ष्मीके प्रति कहे हैं । और ब्रह्मांड-पुराणमेंभी ब्रह्माके प्रति भगवानने ऐसा कह्या है कि—हे ब्रह्मन्! ते रे इस द्वितीय परार्द्ध विषे श्वेतवराहकल्पके वैवस्वत मन्वंतरके अठाईसवें कलियुग विषे वेदकूं द्राविडभाषामें करने वास्ते मैं मेरा भक्तका रूप करके प्रगट होऊंगा. अर्थात् वेदकूं द्राविडभाषामें करने वास्ते शठकोपकी मुर्तिकूं धारण करूंगा। इस रीतिसें शठकोपस्वामीका अवतार भगवानने कह्या है ॥ फिर इसही पुराणमें आगे मोक्षधर्म संबंधीप्रकरणमें ब्रह्माने मार्कंडेयऋषिके प्रति ऐसा कह्या है कि—नास्तिकलोकों करिकै दूषित और क्रूर ऐसा कलियुग जब आवैगा तब विष्णुके अंशोंके अंशते प्रगट होके वेदके अर्थके सारकूं जाननेवाले और द्राविडभाषामें वेदमय ग्रंथोंकूं लोकके हितवास्ते करने, सत्पुरुषोंमें श्रेष्ठ ऐसे शठकोपनामसें अवतार धारण करेंगे ॥ इस रीतिसें ब्रह्मांडपुराणके पूर्वार्द्ध विषें ताम्रपर्णीनदीके माहात्म्य संबंधी प्रकरणमें तथा उत्तरार्धमें मोक्षसंबंधी प्रकरणमें ये सब वचन स्पष्ट लिखे हुये हैं। और श्रीमद्भागवतके एकादश स्कंधमेंभी हमारे आदिआचार्य श्रीशठकोप स्वामीका अवतार बताया हुआ है कि—

कलौ खलु भविष्यंति नारायणपरायणाः।
ताम्रपर्णीनदी यत्र कृतमाला पयस्विनी ॥ ४८ ॥

अर्थ—कलियुग विषे नारायणपरायण ऐसे महान् पुरुष निश्चय करिकै प्रगट होवैंगे ( कौनसे स्थल विषे प्रगट होयगे )

कि जहां ताम्रपर्णी, कृतमाला, पयस्विनी आदिक नदियां हैं तहां प्रगट होवेंगे ॥४५॥ यद्यपि इन भागवतके वचनोंमें शठकोपस्वामीका नाम स्पष्ट नहीं दीखता है, तथापि ( ताम्रपर्णी नदी यत्र ) इस वचन करिके शठकोपस्वामीकाही असाधारण अवतार स्थल बताया है.और नारायणपरायणपनेका जो धर्म है सोभी इस कलियुग विषे प्रथम शठकोपसेंही प्रकाशित भया है। तातें हे मायावादि ! ( ताम्रपर्णी नदी यत्र ) इस श्लोकमें प्रथम शठकोप स्वामीके अवतारकाही स्थल बताया है । ता पीछे कृतमाला आदिक स्थल गणाये हैं । उन सब स्थलोंमें हमारेही सब आचार्य प्रगट भये हैं. क्योंकि ( भूरिशः ) इस शब्द करिके बहुतपना जो बताया है सो हमारे संप्रदायके आचार्योंकाही बहुतपना बताया है ॥ तथा हमारे आचार्योंके अवतार विषे स्कंदपुराणके सौराष्ट्र खंडके आरंभमें बताई हुई पुराणोंकी व्यवस्थामें अष्टादश पुराण और अष्टादश उपपुराण हैं, तिनमें उपपुराण करिके गण्या हुआ जो भार्गवपुराण है, उस पुराणमें होनेवाले योगीश्वरोंके भविष्य चरित्रसंबंधी, श्रीनरनारायणके संवादरूप चौदवां पंदरवां ये दो अध्याय संपूर्णही प्रमाणरूप हैं। उन अध्यायोंके वचन ऐसे हैं कि—

ततो भगवतादिष्टः सेनेशो भगवत्प्रियः ।
उदरं नाथनायक्याः प्रविवेश महाद्युतिः ॥ ४६ ॥
ततः संवत्सरे पूर्णे सादरा नाथनायकी ।

वैशाखे मासि सुभगे विशाखायां कवेर्दिने।
लग्नेपि कर्कटे श्रेष्ठे सुषुवे पुत्रमुत्तमम् ॥ ४६ ॥

अर्थ—ता पीछे भगवानने आज्ञा करे हुये और भगवानकूं प्रिय ऐसे महाकांतिवाले श्रीविष्वक्सेनजी, नाथनायकीके उदर विषे प्रवेश करते भये ॥ ४५ ॥ ता पीछे पूरा एक वर्षमें, आदरसहित नाथनायकी, वैशाख मास, विशाखा नक्षत्र, शुक्रवार, कर्क लग्न ऐसे योगमें उत्तम पुत्र शठकोपकूं जन्म देती भई ॥ ४६ ॥ और ऐसेंही ब्रह्मांड पुराणमें तथा ब्रह्मपुराणमें तथा वृद्ध पाद्ममें तथा भविष्यत्पुराणमें और भार्गवपुराणमें इत्यादिक पुराणोंमें हमारे आचार्योंके अवतार अत्यंत विस्तारसें वर्णन किये हुये हैं, सो तहां देख लेना इति ॥ शिष्यप्रश्न—हे गुरुजी! अपने आदि आचार्य श्रीशठकोपस्वामी कौन देशमें कौन नगरीमें कौन पिताके घरमें कौन तिथिमें और कौनसे युगमें अवतार लिया है सो कृपाकरिकै कहो ॥ उत्तर—हे शिष्य! पांड्यदेशमें ताम्रपर्णी नदीके किनारे, एक कुरुका नगरी है अर्थात् द्वापर युगमें कौरव राजाने उस नगरीका पालन कियाथा, तातें उसका नाम कुरुका नगरी है। उस नगरीमें कलियुगके आदि विषे, कलियुगका एक मास गये पीछे प्रमादी नाम संवत्सर, वैशाखशुक्लपक्षकी चतुर्दशी, शुक्रवार, विशाखा नक्षत्र, कर्क लग्न, इत्यादिक शुभयोग विषे, वैकुंठवासी विष्वक्सेनजी, शठकोपके अवतारकूं धारण करते भये शठकोपस्वामीके पिताका नाम कारि है और मात का नाम नाथनायकी है। और जिस वर्षमें गंगाजी

वैकुंठमें पधारेंगी, उस वर्षमें शठकोपस्वामीके अवतारकूं पांच हजार वर्ष पुरे हो जाँयगे और हे शिष्य ! अपने श्रीसंप्रदायकी ऐसें उत्पत्ति भई हैं कि—एक दिन वैकुंठ विषे लक्ष्मीजी, बहुत दुःख पाते हुये पृथ्वीके जीवोंकूं देखिकै वैकुंठवासी भगवानसें अरज करी कि—हे भगवन् ! इन पापी जीवोंके कल्याणका सहज उपाय बताओ । भगवानने लक्ष्मीकूं रामतारक महामंत्र, द्वयमंत्र आदिक जितने श्रीवैष्णवधर्ममें मोक्षदायक उपाय हैं उन सब उपायोंका उपदेश किया । और ता पीछे लक्ष्मीजीनें विष्वक्सेन पार्षदकूं वैसाही उपदेश किया ता पीछे भगवानकी आज्ञा पायकर विष्वक्सेनजी बोले कि—

भूम्यां कृतावतारोहं सर्वानेताञ्जनान् दृढम् ।
प्रापयिष्यामि वैकुंठं नात्र कार्या विचारणा ॥ ४७ ॥
एवं कृतप्रतिज्ञोथ कुरुकानगरे भुवि ।
शठकोप इति ख्यातो जज्ञे कारिसुतो महान् ॥४८॥

अर्थ—भगवानके प्रति विष्वक्सेन बोले कि—आपकी आज्ञासें मैं पृथ्वी विषे अवतार लेकै पृथ्वीके निवासी सर्वजनोंकूं निश्चय करिकै मैं वैकुंठकूं प्राप्त करूंगा, इसमें कुछभी संशय नहीं । विष्वक्सेनजी इस प्रकारसें प्रतिज्ञा करिकै पृथ्वी विषे कुरुका नगरमें शठकोप ऐसा नाम करकै कारिके बडे पुत्र होते भये । शिष्यप्रश्न—हे स्वामिन् ! इस कलियुग विषे कुदृष्टि जनों करकै और वेदबाह्य जनों करिकै तथा नास्तिक पाखंडियों करिकै श्रीवैष्णवधर्म जब चलने नहीं पाया, तब शठकोप-

स्वामीसें पीछे कौन कौनसे आचार्योंने अवतार लिया । और कौन कौनसे दिव्य योगियोंने इस पृथ्वी विषे श्रीवैष्णवधर्मकूं परिपूर्ण करिकै स्थापन किया, सो कहो ।

उत्तर—नाथार्यः पंकजाक्षश्च राममिश्रश्च यामुनः ।
गोष्टिपूर्णो महापूर्णो मालाधरगुरुस्तथा ॥ ४९ ॥
भूरिश्रीशैलपूर्णश्च वररंगस्तथैव च ।
कांचिपूर्णादयश्चैते पूर्वाचार्याः प्रकीर्तिताः ॥ ५० ॥

अर्थ—नाथार्य १ पंकजाक्ष २ राममिश्र ३ यामुन ४ गोष्टिपूर्ण ५ महापूर्ण ६ मालाधरगुरु ७ भूरिश्रीशैलपूर्ण ८ वररंग ९ कांचिपूर्ण १० इतने रामानुजतें प्रथम भये हैं तातें ये दश पूर्वाचार्य कहे जाते हैं ॥ ५० ॥

कासारभूतमहदाव्हयभक्तिसाराः ।
श्रीमच्छठारिकुलशेखरविष्णुचित्ताः ॥
भक्तांघ्रिरेणुमुनिवाहचतुष्कवींद्रास्ते ।
दिव्यसूरय इति प्रथिता दशोर्व्याम् ॥ ५१ ॥

अर्थ—कासार १ भूत २ महत् ३ भक्तिसार ४ श्रीमत् शठारि ५ कुलशेखर ६ विष्णुचित्त ७ भक्तांघ्रिरेणु ८ मुनिवाह ९ चतुष्कवींद्र १० इस रीतिसें पृथ्वी विषे ये दश दिव्यसूरि इस नाम करिकै विख्यात हैं ॥ ५१ ॥ इन दशमें गोदादेवीकूं और रामानुजकूं मिलानेसें द्वादशभी दिव्यसूरि विद्वान् जनोंने कहे हैं । तथा गोदादेवीकूं छोडिकै मधुरकविकूं मिलानेसेंभी द्वादश दिव्यसूरि कहे जात हैं । और इन पूर्वाचार्योंके तथा दिव्य-

सूरियोंके विस्तार सहित जन्म और चरित्र और इनोंनें जिस रीतिसें परमतका खंडन करिकै श्रीवैष्णवधर्मका स्थापन किया, और इनोंने अपने अपने नामसें जे जे ग्रंथ बानकै श्रीवैष्णवधर्मके सिद्धांतकूं जगत्में फैलाया और परचे दिये, दिग्विजय किया इत्यादिक संपूर्ण कथा जानना होय तो प्रपन्नामृत ग्रंथमें देख लेना इति ॥ और हे शिष्य ! फिर इस कलियुगके चार हजार वर्षोंके अंतमें आदिशेषका अवतार श्रीरामानुज प्रगट होते भये । श्रीरामानुजस्वामीके अवतार विषे पद्मपुराणके पूर्वखंडमें ऐसा लिखा है कि, कलियुग विषे जब इस लोकमें पाखंड बहुत चलैगा और कुदृष्टिजनों करिकै यह लोक भर जायगा, तब रामानुज यति, अपने वैष्णवसिद्धांतों करिकै फेर इस लोकका उद्धार करेंगे, अर्थात् पाखंडी और कुदृष्टि जनोंके फंदमेंसें इस लोककूं निकालकर सबकूं विष्णुभक्त बनावैंगे । क्योंकि इस आदिशेषावतार रामानुज मुनिके विना दूसरा कोईभी पुरुष जन्म मरणकूं निवारण करने समर्थ नहीं है । तातें श्रीरामानुजही इस लोकका कलियुग विषे उद्धार करेंगे इति॥ प्रश्न—श्रीरामानुजस्वामीके माता पिताका क्या नाम हैं और कौनसी नगरीमें कौन समयमें आदिशेषका अवतार रामानुजस्वामी भये हैं ?

उत्तर—चैत्रे मेषे शुक्लपक्षे पंचम्यां गुरुवासरे ।
मध्याह्ने कर्कटे लग्ने नक्षत्रे रुद्रदैवते ॥ ८२ ॥
कौसल्यायां यथा रामो यथादित्यां च वामनः ।
देवक्यां तु यथा कृष्णो रोहिण्यां तु यथा हली ८३॥

तथा सुतो महातेजाः फणिराजो महाबलः ।
पुत्रं दृष्ट्वा कांतिमती प्रोद्यंतमिव भास्करम् ॥ ५४ ॥
हर्षेणोत्फुल्लनयना मुमोद सह बंधुभिः ।
यज्वा तु केशवस्तत्र पुत्रं दृष्ट्वा तु सुंदरम् ॥ ५५ ॥
ततः केशवदेवेन श्रीभूतपुरवासिना ।
ब्राह्मणेभ्यो ददौ प्रीत्या वसु धान्यादिकं बहु ॥ ५६ ॥

अर्थ—मेषसंक्रांति, चैत्रमास, शुक्लपक्ष, पंचमीतिथि, गुरुवार, मध्यान्हसमय, कर्कलग्न और आर्द्रा नक्षत्र, इत्यादिक शुभ योग विषे, कांतिमती माताके गर्भसें महामति रामानुज जन्म लेते भये ॥ जैसें कौसल्या विषे श्रीराम और अदिति विषे वामन और देवकी विषे श्रीकृष्ण, तथा रोहिणी विषे बलदेव प्रगट होते भये, तैसें महातेजस्वी और महाबलवान् ऐसे फणिराज आदिशेष कांतिमती विषे प्रगट होते भये । प्रातःकालके सूर्यसमान अपने तेजस्वी पुत्रकूं कांतिमती देखिकै हर्षकरिकै प्रफुल्ल नेत्रोंवाली अपने बंधुजनों करिकै सहित आनंदकूं प्राप्त होती भई ॥ और तहां भूतपुरी विषे केशव यज्वा तो अपने सुंदर पुत्रकूं देखकर, वेदवेत्ता ब्राह्मणोंकूं प्रीति करिकै बहुत धन और धान्य देता भया ॥ ५६ ॥ ता पीछे श्रीभूतपुरीके निवासी केशवदेवने प्रेरे हुए सर्व भूतपुरीके निवासी जन, श्रीरामानुजके जन्मनक्षत्रके दिन, भूतपुरीमें घर घर विषे सुंदर तैल और सुगंधी चूर्णों करिकै उत्सवकूं करते भये । तहां श्री-

शैलपूर्ण आकर अपनी बहिनके पुत्र रामानुजकूं बारह दिवसमें शंख चक्र करिकै दोनों भुजाओंके ऊपर अंकित करिकै पीछै लोकमें मंगलीक, रामानुज ऐसा नाम धरते भये। और जिस क्षणमें इस पृथ्वी विषे रामानुज अवतार लेते भये, उसही क्षणमें कलियुग एकांत देशमें छुप जाता भया। और उसही क्षणमें पापभी भगने लग्या, और पृथ्वीमें धर्मभी चार पगोंसें संपूर्ण होता भया। और ता समयमें श्रीरामानुजरूपी सूर्यके प्रकाशतें पापरूपी अंधकारके दूर होनेतें महात्मा जनोंके मनरूपी कमल प्रफुल्लित होते भये। ता पीछै केशव पिता, रामानुजका अन्न-प्राशन संस्कार करते भये। और यथाक्रमसें चौलसंस्कारकूंभी करते भये। पीछै बहुत तेजवंत रामानुजका यज्ञोपवीतसंस्का-रकूं केशव यज्वा करते भये। फिर गर्भसें आठवें वर्षमें शुभ दिन विषे महाशयवाले केशवाचार्य, अपने पुत्रकूं वेदोंका उपदेश करते भये। पीछै सर्व विद्याओंकूं पढकर जब षोडश वर्षके रामानुज भये, तब केशव पिता, रामानुजका विवाह करते भये। फिर बहुत वर्षों पीछै रामानुजके पिता केशवाचार्य, अपने शरीरका त्यागकरिकै श्रीवैकुंठकूं पधारते भये। और रामानुजभी तिस भूतपुरीमें कछुक कालपर्यंत निवास करिकै पीछै अपने कुटुंबसहित कांचीपुरीमें जाकर निवास करते भये। इति रामा-नुजावतारः ॥ प्रश्न—हे स्वामिन् ! गोदादेवी कौन है और वो किसका अवतार है और उसके पिताका नाम, ग्रामका नाम क्या है ? और गोदादेवीका जन्म कौन मासमें कौनसे तिथि,

चार, नक्षत्र और लग्नमें भया है. सो सब कृपा करके कहो ॥

उत्तर—अवतारं प्रवक्ष्यामि गोदायास्तन्महाद्भुतम् ।
शृणुष्वावहितः सम्यक् सीताया इव चोत्तमम् ॥५७॥
तथैव गोदा तुलसीवनभूमौ तदाऽजनि ।
तदा खनित्रवक्त्रेण विष्णुचित्ते महात्मनि ॥ ५८ ॥
तुलसीवृक्षमूलस्य खननं च प्रकुर्वति ।
आषाढे पूर्वपक्षे च चतुर्थ्यां भौमवासरे ॥ ५९ ॥
मध्याह्ने पूर्वफाल्गुन्यां तुलालग्ने शुभे दिने ।
लक्ष्म्यंशाल्लोकरक्षार्थं गोदा भूम्यां ततोजनि ॥६०॥

अर्थ—हे शिष्य! गोदादेवीके महा अद्भुत अवतारकूं मैं कथन करता हूं, सो तू सावधान होके सम्यक् प्रकारसे श्रवण कर। जैसें जनकपुरमें जनक राजाके हलाग्रसें सीताजीका उत्तम अवतार होता भया। तैसेंही तुलसीके वनभूमी विषे गोदादेवी प्रगट होती भई। जिस काल विषे विष्णुचित्त महात्मा, पुष्प लेने वनमें गये, और तहां पुष्पोंकूं लेकर फेर किसी स्थान विषे कुदालेसें तुलसी वृक्षके मूलकूं खोदने लगे, तिस काल विषे उस तुलसीके मूलमें गोदादेवी प्रगट होती भई। आषाढ-मासका प्रथम पक्ष, चौथ तिथि, मंगलवार, पूर्वाफाल्गुनी नक्षत्र, तुलालग्न ऐसे शुभदिनके मध्याह्न समयमें लोकोंका कल्याण करने वास्ते लक्ष्मीके अंशतें भूमि विषे गोदादेवी प्रगट होती भई तुलसीके मूलसें प्रगट भई हुई, उस बालाकूं देखकर,

विष्णुचित्त बहुत हर्षतें वनमेंसें उस बालाकूं अपने घर ल्याकर गोदाकूं अपनी पुत्री करके मानता भया। फिर धन्विनव्य पुरका निवासी ऐसा जो विष्णुचित्त है सो अपने धन्विनव्यपुरके रहनेवाले श्रीवैष्णवोंकूं बुलाके पीछे मंगलवाचन करवाके उस अपनी पुत्रीका गोदा ऐसा नाम धरता भया। इस रीतिसें लक्ष्मीमहाराणी गोदादेवीका रूपसें पृथ्वी विषे प्रगट होकर दश पूर्वाचार्य और दश नित्यसूरि, इन सबनकी पूज्य होती भई। लक्ष्मीजीने जीवोंका कल्याण करने वास्ते भगवतकूं अरज करके इस संप्रदायकूं चलाया है. तातें इस संप्रदायका नाम श्रीसंप्रदाय है श्रीनाम लक्ष्मीका है ॥ इति गोदावतारः ॥ इस रीतिसें इस दारुण कलिकालविषे सर्वजीवोंका कल्याण करने वास्ते लक्ष्मीजीने श्रीवैष्णवधर्म प्रगट किया है। और इस जगतकूं उत्पन्न करनेवाली जगतकी मालीकभी लक्ष्मी है। तातें इस जगतका पालन पोषण और कल्याण आदिकके करने विषे लक्ष्मीकाही अधिकार है। तातें लक्ष्मीकूंही भगवानने आज्ञा करी कि तुम जगतका कल्याण करनेवास्ते पृथ्वी विषे जाओ। पीछे भगवतके हुकमसें लक्ष्मीने, वैजयंती वनमाला, चक्र, शंख, गदा, खड्ग, धनुष, श्रीवत्स, कौस्तुभ, विष्वक्सेन, गरुड, शेष इत्यादिकनकूं साथ लेके गोदादेवीका रूप लक्ष्मीने धारण किया। ता पीछे कांचीपुरीके उत्तर दिशामें सुवर्णके कमलोंवाला एक सरोवर था. उस सरोवरमें सुवर्णकमलके पुष्पतें पांचजन्य शंखके अंशकरिके कासारयोगी प्रगट होते भये। इस योगीका दूसरा

नाम सरोयोगी है । ता पीछे माधवीलताके पुष्प विषे भगवानकी कौमोदकी गदाके अंशतें मल्लीपुर विषे भूतयोगी प्रगट होते भये । ता पीछे मयूरपुरीमें लतिक नामवाले कूप विषे रक्तकमलते भगवानके नंदक खड्गके अंशते महत योगीने अवतार लिया । इस योगीका दूसरा नाम भ्रांत योगी है । और गोदादेवी, कासारयोगी, भूतयोगी ये चारों अवतार अयोनिज हैं । अर्थात् किसी स्त्रीकी योनिसें इन चारोंका जन्म नहीं भया है, तातें ये चारों अवतार अयोनिज हैं । और जब भागीरथी गंगा वैकुंठ पधारेंगी, तब इन चारों अवतारोंकूं नव हजार वर्ष पूरे हो जांयगे । हे शिष्य ! गोदादेवीसें आदि लेके रामानुज पर्यंत जितने पूर्वाचार्य और नित्यसूरि भये हैं. उन सबने भगवतके शरण विषेही मुक्ति मानी है और वह शरणागति और आत्मनिवेदन ये दोनों एकही हैं इन दोनोंका भिन्न अर्थ नहीं है किंतु इन दोनोंका एकही अर्थ है और ये दोनों एकवारही किये जाते है वारंवार नहीं ( सकृदेव प्रपन्नाय इति वचनात् ) इस वचनतें शरणागति एकवारही होनी कही है तातें भगवत शरण विषे देवऋण, पितृऋण और मनुष्यऋण ये तीनों ऋण नहीं हैं अर्थात् भगवतका आश्रित जन किसीकाभी ऋणी ( देवादार ) नहीं होता है ऐसा श्रीमद्भागवतमें लिखा हुआ है इति ।

इति श्रीभगवद्रामानुजचरणनलिनचंचरीकेण श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते गुरुशिष्यसंवादे श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे हेयोपादेय-

त्वेन सात्विकादिगुणविवेचनद्वारा सात्विकधर्मप्रवर्तकाणां पूर्वाचार्यादीनामवतारादिनिरूपणो नाम द्वितीयोध्यायः ॥ २ ॥

# तृतीयोऽध्यायः ।

श्रीमंल्लक्ष्मणदेशिको गुणनिधिर्वादीभपंचाननः ।
संसारार्णवतारकश्च कृपया स्वांघ्रिप्रपन्नान् जनान् ॥
सद्विद्यापगजन्मभूमिशिखरी पाषंडनैशोष्णगु- ।
र्मायावाददवाग्निरार्त्तशरणो वर्वर्ति सर्वोपरि ॥ १ ॥
नत्वा रामानुजाचार्यं विशिष्टाद्वैतबोधकम् ।
विशिष्टाद्वैतसिद्धांतः सत्प्रमाणैः समर्थ्यंते ॥ २ ॥

अर्थ–श्रीमान् लक्ष्मण देशिक अर्थात् श्रीमान् रामानुज गुरु इस भारतखंडमें सर्व मतोंके उपरि वर्तते हैं । श्रीरामानुज कैसे हैं कि, गुणनिधि हैं अर्थात् सद्गुणोंके भंडार हैं । फिर कैसे हैं कि, वादीभपंचानन हैं अर्थात् विशिष्टाद्वैतसें विपरीत वादोंकूं करनेवाले सकल वादीरूप हस्तियोंविषे सिंहरूप हैं । जैसें हजारों हस्तियोंकूं जीतने विषे एकही पंचानन समर्थ होता है । तैसें हजारों वादियोंकूं जीतनेमें एकही रामानुज पंचानन समर्थ हैं । फिर कैसे हैं कि, अपने चरणकमलके शरण आये पुरुषोंकू कृपा करकै संसार समुद्रके तारक हैं । फिर कैसे हैं कि, सद्विद्यापगजन्मभूमिशिखरी हैं अर्थात् वेदांत विद्यारूपी नदीके जन्म भूमि रूप पर्वत हैं । जैसें सर्व नदीयां पर्वतमेंसें

निकली हैं, तैसें सकल वेदांत विद्याभी श्रीभाष्यादि द्वारा करके श्रीरामानुजतें प्रगट भई हैं। फिर रामानुज मुनि, पाखंडरूपी रात्रिकूं दूर करने विषे सूर्य समान हैं। जैसें सूर्यके उदयतें रात्रि लीन हो जाती है, तैसें रामानुजके जन्मोदयतें सकल पाखंड लीन होते भये। फिर रामानुज गुरु कैसे हैं कि, मायावाद-रूपी जो वन है उस वनकूं दहन करने विषे दावाग्नि रूप हैं। फिर कैसे हैं कि, आर्त मुमुक्षुओंके शरण रूप हैं. हे शिष्य! इत्यादिक अनेक विशेषणों करकै युक्त ऐसे जो रामानुज गुरु हैं सो सर्वोपरि वर्तते हैं इति ॥ १ ॥

विशिष्टाद्वैत ईश्वरके स्वरूपका बोध करनेवाले ऐसे श्रीरा-मानुज आचार्यकूं मैं नमस्कार करकै हमारा जो विशिष्टाद्वैत सिद्धांत है उसकूं श्रुति, स्मृति, पुराण इतिहासादिक अनेक सत्प्रमाणों करके समर्थन करते हैं अर्थात् सर्व आस्तिक जनोंके हितवास्ते अनुकूल करते हैं॥ २ ॥

यहां विशिष्टाद्वैत तत्ववादियोंका ऐसा पंथ है कि—चित् और अचित् ये दो वस्तु सर्वत्र रही हैं। इन दोनोंतें परमात्मा भिन्न हैं और परमात्मा चित् अचित्का आत्मा चित्[1]-अचित्[2] ये दो परमात्माके शरीर हैं और परमात्मा शरीरी है। ऐसा असाधारण पुरुष नारायण, विष्णु, वासुदेव, नृसिंह, भगवत् इत्यादिक शब्दोंका वाच्य और सकल प्रकृतिके हेय गुणोंका विरोधी और स्वाभाविक आनंदा-

१ चित् नाम चेतनका है. २ अचित् नाम जडका है.

दिक अनंत कल्याण गुणोंका खानि रूप ऐसा परमात्मा है, सोही मुमुक्षु जनों करकै ध्यान करने योग्य है। **कारणं तु ध्येयः।** ऐसा श्रुतिमेंभी कह्या है। सूतजीनेभी भागवतमें कह्यो है कि, मुमुक्षु पुरुष जे हैं वे भूतोंके पति और घोर रूप, ऐसे राजसी तामसी देवोंका त्याग करकै नारायणकूंही भजते हैं और भारतके मोक्ष पर्व विषे व्यासजीनेभी कह्या है कि, तत्त्वकूं जाननेकी इच्छावाले पुरुषोंकूं सर्व प्रकारके हेतुओं करकै एक नारायणही तत्व है। तातें सत, ब्रह्म, ईश, आत्मा ये चार शब्दभी विष्णुकेही नाम हैं सो विष्णुही सर्वका आत्मा है। और सीमासें रहित आनंदका सिंधु है। जगतके उत्पत्ति, प्रलय, पालनादिक करकै अप्रतर्क्य महिमावाला विष्णु है। और इस विष्णु परमात्माके भयतें वायु, सूर्य, इंद्र, अग्नि, मृत्यु ये पंच देव अपने अपने अधिकार विषे विष्णु प्रवर्तते हैं॥ **मायावादीका प्रश्न। निष्कलं निष्क्रियं।** इस श्रुतिने परमात्मा विषे गुण और शरीरादिकोंका निषेध किया है और तुम तो परमात्मा विषे शरीर शरीरीभाव और अनंत गुणोंका वर्णन करते हो सो इस श्रुतिसें विरुद्ध हैं॥ **उत्तर**—हे वादि! यह जो श्रुतिने निषेध किया है सो प्रकृतिके हेय गुणोंका निषेध किया है कुछ सर्वज्ञ आनंद आदिक गुणोंका निषेध नहीं किया है॥

**सत्त्वादयो न संतीशे यत्र च प्राकृता गुणाः॥**

**अर्थ**—जिस ईश्वर विषे प्रकृतिके सत्व, रज और तम ये तीन गुण नहीं हैं, सोही ईश्वरोंका ईश्वर है, ऐसा इस श्रुतिमें

कह्या है तातें ईश्वर प्रकृतिके गुणोंसे रहित और प्राकृत शरीरसें रहित है, कुछ स्वाभाविक आनंदादिक गुणोंसें रहित उस श्रुतिका अर्थ नहीं है इति ॥ वादिप्रश्न ।

सदेव सौम्येदमग्र आसीत् एकमेवाद्वितीयम् ॥

अर्थ—प्रलय काल विषे यह जगत, सजातीय, विजातीय स्वगत इन तीन प्रकारके भेदोंसें रहित सन्मात्रही होता भया । इस श्रुति करके केवल अद्वैत सिद्ध होता है॥ उत्तर—इस श्रुतिका अर्थ ऐसा नहीं है किंतु ऐसा अर्थ है कि—यह जगत् प्रलयकालेमं सतही अर्थात् सदात्मकही होता भया । और एकं एव अर्थात् आधारतें रहित और अद्वितीयं अर्थात् दूसरे निमित्त कारणतें रहित होता भया । और हे वादि ! यह जो श्रुति है सो विशिष्टाद्वैतकूं प्रतिपादन करती है, केवल अद्वैतकूं प्रतिपादन नहीं करती है । क्योंकि—इस श्रुतिमें जो इदं यह शब्द है सो इस शब्दका अर्थ केवल जगत् ऐसा नहीं है. किंतु स्थूल अवस्थावाला जगत करके विशिष्ट ब्रह्म है, ऐसा अर्थ है और सत् इस शब्दकाभी केवल ब्रह्म ऐसा अर्थ नहीं है किंतु सूक्ष्म अवस्थावाले जगत् करके विशिष्ट ब्रह्म ऐसा अर्थ है, क्योंकि—तत्तेज ऐक्षत सो तेज इच्छा करता भया । इस श्रुति विषेभी तेज विशिष्ट ब्रह्मने इच्छा करी है. कुछ तेजने इच्छा नहीं करी है । हे वादि ! तुमने इस श्रुतिका अर्थ, सजातीय जीव, विजातीय माया, स्वगत आनंदादि गुण—इन तीन भेदोंसें रहित सन्मात्रही ब्रह्म प्रलय काल विषे होता भया.

ऐसा किया है । तहां हम पूछते हैं कि—तीन भेदोंसे रहित तैसे ब्रह्मसें जगतकी उत्पत्ति आदिक व्यापार किस प्रकारसें होवेगा ॥

वादी बोल्या कि । मायाकूं अंगीकार करकै जगतका व्यापार होवेगा । **सिद्धांती पूछते हैं कि ।** वो निर्विशेष ब्रह्म, ऐसा जानता है कि, यह माया है और यह मायाही जगतकूं उत्पन्न करता है कि ऐसा नहीं जानता है । कदाचित् कहोगे कि नहीं जानता है, तौ ब्रह्म अज्ञानी भया—और यः सर्वज्ञः सर्ववित् । इत्यादिक श्रुति, ब्रह्मकूं सर्वज्ञ कहाती हैं, सो इन श्रुतियों विषे विरोध आवेगा ॥ और कदाचित् कहोगे कि, मायाकूं ब्रह्म जानता है, तौ ब्रह्म विषे ज्ञातापनेकी प्राप्ति भई । तिस करकै निर्विशेषपनेका भंग होवैगा । वादी बोल्या कि । सर्वज्ञ, सर्वशक्तिमान्, सर्वेश्वर, आदिक जे गुण हैं वे गुण तौ ईश्वरके हैं, निर्विशेष ब्रह्मके वे गुण नहीं हैं । और ईश्वर विषेभी मायाकी उपाधि करकै सर्वज्ञ आदिक गुण हैं, कुछ स्वाभाविक नहीं हैं । क्योंकि श्रुतिमें कह्या कि । **अस्मान्मायी सृजते विश्वमेतत्** । इस श्रुतिसें मायावाला ईश्वर विषेही सर्वेश्वर सर्वज्ञ आदिक गुण सिद्ध होते हैं, कुछ निर्विशेष ब्रह्म विषे सर्वज्ञादिक गुण नहीं हैं । **सिद्धांती बोले कि ।** ऐसे तुमारे वचनकूं सुनकर कान मूंदने चाहियें । इस तुमारे वचनकूं सुनकर हमारेकूं खेद उत्पन्न होता है । क्योंकि—

**न तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते ।**
**न त्वत्समोस्त्यभ्यधिकः कुतोन्यः ॥**

अर्थ–तिस परमात्माके समान दूसरा कोइ नहीं है और तिस परमात्माते अधिकभी दूसरा कोइ नहीं है । इस श्रुतिसें ऐसा सिद्ध भया कि सर्वज्ञ ईश्वरके समान और अधिक दूसरा कोईभी नहीं है॥ और ऐसेंही स्मृतिमेंभी कह्या है कि–हे भगवन् ! जब तुम्हारे समान कोइ नहीं है तब दूसरा तुमारेतें अधिक तो कहांतें होवेगा। इन श्रुति स्मृतियोंके प्रमाणों करकै समान अधिकके दरिद्र पने करकै प्रतिपादन करनेसें सर्वज्ञ ईश्वरतें भिन्न गुण दरिद्री निर्विशेष ब्रह्म तुमने कहांसें पाया । और ज्ञान जो है सो तो गुण है जो गुण होता है सो द्रव्यका आश्रित होता है और द्रव्य आश्रय होता है, तातें ज्ञान गुणका आश्रय कौन है, सो कहना चाहिये । क्योंकि लोकमें और वेदमें अनाश्रितकूं नहीं देख्या है। जब ब्रह्म निर्विशेष है तब ज्ञान गुणका आश्रय कौन है, ताकूं बताना चाहिये॥

वादी बोल्या कि। सत् असत्सें माया विलक्षण है, अर्थात् माया सत् नहीं है और असत् भी नहीं है किंतु सत् असत्सें भिन्न अनिर्वचनीय माया है, तातें पूर्वोक्त दोषका प्रसंग नहीं आवेगा॥ सिद्धांती बोले कि। अजामेकां गौरनाद्यंतवती। माया कैसी है कि एक है और अजा है अर्थात् जन्मतें रहित है। फिर माया कैसी है कि–जिसका आदि और अंत नहीं है अर्थात् उत्पत्ति और विनाशतें रहित है। इस श्रुति करकै मायाका निर्वचनीयपना कह्या है। और लोक विषेभी सर्व

पदार्थोंकी सत्व करकै अथवा असत्व करकै प्रतीति होती है सत असतसें विलक्षण किसीकीभी प्रतीति नहीं देखी है ॥

मायावयुनं ज्ञानं मायया सततं वेत्ति ।

इत्यादि श्रुतियोंके प्रमाणतें किसी ठिकाने माया शब्दकूं ज्ञानका वाचकभी कह्या है, और माया करकै निरंतर जानता है, ऐसें श्रुतिमें मायाशब्द करकै जाननेका कह्या है, तातें माया शब्द ज्ञानका पर्याय शब्द है ॥ जो मायाकूं मिथ्या कहोगे तौ उस मिथ्या माया करकै यथार्थ ज्ञानभी कैसें होवेगा । मायावादी बोल्या कि । नासदासीन्नो सदासीत्तदानीं इस श्रुति करकै सत् असत्सें अनिर्वचनीय अज्ञानकी प्रतीति होती है । क्योंकि इस श्रुतिमें कह्या है कि—नहीं तो असत् होता भया और नहीं सत् होता भया, किंतु तिस काल विषे तमही होता भया, इस श्रुति करकै सत् असत्सें विलक्षण अनिर्वचनीय तमही कह्या है ॥ तत्ववादी बोले कि ।

हे वादि इस श्रुति विषे सत् शब्द करकै चेतन और असत् शब्द करकै अचेतन ये दोनोंका कथन किया है, कुछ अनृता दिकका कथन नहीं किया है । क्योंकि जो सत् असत् शब्दोंकूं चेतन और जडका विषय नहीं मानिये तौ । तम आसीत् । इस उत्तर वाक्यके साथ विरोध होता है । क्योंकि—तम शब्द सूक्ष्म अवस्थावाली प्रकृतिका वाचक है, सो प्रकृति परमात्माका शरीर है । यस्य तमः शरीरम् । जिस परमात्माका तम शरीर है । यातें यहां सत् असत्तें भिन्न अनिर्वचनीय ऐसा

नाम मायाका लोकमें और वेदमें कहींभी देखनेमें नहीं आता है। तुम मायावादियोंनेही अपने शिष्योंकूं समझाने वास्ते अनिचर्नीय माया है। ऐसा नवीन नाम मायाका ठहराया है। तातें तुमारे मतमें जो अनिर्वचनीय ख्याति तुमने मानी है, वो ख्याति भी वेदादिक प्रमाणोंतें रहित होनेतें कपोलकल्पितही है। और हमारे विशिष्टाद्वैत मतमें सत्ख्याति विवेक ख्याति मानी हैं। तातें सत्ख्यातिकूंही सत्पुरुष अंगीकार करते हैं और योगमतमें विवेक ख्याति मानी है सो भी हमारे मतसें विरुद्ध नहीं है॥

तद्धेदं तर्ह्यव्याकृतमासीत्तन्नामरूपाभ्यां व्याक्रियते॥

इस श्रुतिमें कार्य कारणकी एकता सिद्ध करी है। प्रलय कालमें यह स्थूल चेतन और स्थूल जड इन दोनों करकें सहित कार्य, सो नाम रूप विकारसें रहित होता भया, अर्थात् प्रलय कालमें सूक्ष्म जड और सूक्ष्म चेतन करकें विशिष्ट परमात्मा होता भया उसकूंही कारण कहते हैं। और सोइ जो कारण वस्तु ब्रह्म है, सो स्थूल चेतन और स्थूल अचेतन इन दोनों करकें सहित नाम रूपवाला होता भया उसकूं कार्य कहते हैं। तब परमात्माही तो कार्य है और वोही कारण है। ऐसा स्मृतिमेंभी कह्या है कि। स एव सृज्यः स च सर्गकर्ता॥

अर्थ–आपही तो उत्पन्न होता है, और आपही उत्पत्तिकूं करता है। इस वास्ते कार्य कारणकी एकताही वेदांतका

सिद्धांत है । तातें हे मायावादी ! इस सृष्टिका बीज सूक्ष्म अवस्थाही है, क्योंकि सब जीव अपने कर्मोंके संस्काररूप सूक्ष्म वासनाओं करकै सहित अनादि अविद्याके वशमें नाम रूपसें रहित प्रलय कालमें रहते हैं । फिर वेही जीव सृष्टिकालमें पूर्ववासनाओं करकै उत्पन्न होते हैं । ऐसें घटीयंत्रकी माफक उत्पत्ति प्रलयकूं प्राप्त होते हैं । तातें जीव, ईश्वर, और माया, ये तीनों अनादि हैं । इन तीनोंमें किसीकाभी आदि अंत नहीं है । क्योंकि प्रलय कालमें सूक्ष्म रूप करकै सब चेतन, अचेतन रहते हैं । और वेही जड और चेतन सृष्टि कालमें फेर प्रगट होते हैं । तातें अनादि हैं । और प्रलय कालमें इन जीवोंका जो वादी नाश माने, (अकृताभ्यागमकृतविप्रनाश) दोषकी प्राप्ति होवेगी अर्थात् नहीं करे हुये कर्मोंकी प्राप्ति और करे हुये कर्मोंका भोगतें विनाही नाश होवेगा ॥ वादी बोल्या । ब्रह्म तो अद्वैत स्वयं प्रकाशही है, परंतु उस ब्रह्म विषे जो जगतकी उत्पत्ति प्रतीत होती है सो अध्यारोपापवाद न्याय करकै जगत उत्पत्तिका संभव हो सक्ता है । रज्जौ सर्पाध्यारोपवत् । अर्थात् वस्तु विषे अवस्तुका आरोपकूं अध्यारोप कहते हैं । वस्तु जो सच्चिदानंद स्वरूप ब्रह्म है ता विषे मिथ्या देवादिक प्रपंच रूप अवस्तुका आरोप है । जैसे रज्जु विषे सर्पका आरोप है ॥ तत्ववादी बोले कि । इस तुमारे दृष्टांत करकैभी निर्विशेष ब्रह्मकी सिद्धि नहीं होती है । काहेतें कि दृष्टांत दार्ष्टांत विषे वैरूप्यकी प्राप्ति होनेतें । किस प्रकारतें वैरूप्यापत्ति है,

सो मन लगा कर सुन। जैसें रज्जु अधिष्ठान विषे अज्ञानसें कल्पित सर्प है, सो अज्ञान मूल भ्रम करकै भासता है, सो वो अज्ञान द्रष्टा पुरुष विषे है। फिर सर्पका अपवाद रूप करकै उपदेश करनेवाला आप्त पुरुषभी होना चाहिये। जैसें यहां दृष्टांतमें रज्जु सर्प और रज्जु सर्पकूं देखनेवाला तथा यह रज्जु है, सर्प नहीं है ऐसें उपदेश करनेवाला पुरुष ये चार हैं। तैसें दार्ष्टांत विषे चार हैं नहीं, क्योंकि ब्रह्म विषे अज्ञान करकै जगत प्रतीत होता है, परंतु उस जगतकूं देखनेवाला और उपदेश करनेवाला ये दो नहीं दीखते हैं। जो ऐसा कहै कि--ब्रह्म विषे जगतकूं जीव देखता है, सो बने नहीं, काहेतें कि ब्रह्मतें भिन्न दूसरा कोइतो सत्य है नहीं तौ जगत किसकूं प्रतीत होता है। जो कहै कि जीवकूं जगत भासता है तौ जीव जगत ये सब रज्जुमें सर्पकी नांइ ब्रह्म विषे कल्पित हैं, तातें तेरा दृष्टांत दार्ष्टांततें वैरूप्य दोषवाला है, सो नहीं लग सक्ता है इति॥ वादी बोल्या कि। दृष्टांत और सिद्धांत विषे सर्व प्रकारतें समपना कहींभी देखनेमें नहीं आता है, किंतु दृष्टांत एकदेशी होता है सर्वदेशी नहीं। जैसें सिंहो देवदत्त। यह एकदेशी दृष्टांत है॥ सिद्धांती बोले कि। वो एकदेश कौनसा है सो कहना चाहिये। वादी बोल्या[1] कि। जैसें रज्जु विषे सर्पादिक काल्पित हैं, तैसें ब्रह्म विषेभी देवादिक

[1] सिद्धांततें.

प्रपंच अनिर्वचनीय अज्ञान करकै कल्पित है, येही एकदेश है । तहां यह सर्प नहीं यह रज्जु है ऐसें अपवाद करकै सर्पका मिथ्यापना और रज्जु स्वरूप अधिष्ठानका सत्यपना होता है । तैसें ब्रह्म विषेभी अज्ञान कल्पित प्रपंचका मिथ्यापना और अधिष्ठान रूप ब्रह्मकाही सत्यपना प्रतिपादन किया है ॥ सिद्धांती बोले कि । तैसाभी यहां नहीं बनै, क्योंकि--अज्ञानकल्पित प्रपंच है ऐसा तुमने कह्या, सो अज्ञान जीव विषे रहता है किंवा ब्रह्म विषे रहता है, यह दो विकल्प हैं तामें प्रथम जीव विषे तौ अज्ञानका रहना बने नहीं । क्योंकि, जीवकूं अज्ञान कल्पित होने करकै प्रपंचके मध्यमें पड्या हुआ होनेतें । और ब्रह्म विषेभी अज्ञानका रहना नहीं बनै, क्योंकि—ब्रह्मकूं ज्ञान स्वरूप स्वप्रकाशपने करकै अज्ञानका विरोधि होनेतें । और तुमने भी अज्ञानकूं ज्ञान बाध्यही मान्या है । वादी बोल्या कि । अज्ञानकी दो शक्ति हैं, एक तो आवरण शक्ति है, और दूसरी विक्षेप शक्ति है । आवरण शक्ति ब्रह्मस्वरूपकूं ढांकती है और विक्षेप शक्ति ब्रह्म विषे देवादि प्रपंच बुद्धिकूं उत्पन्न करती है इति ॥ सिद्धांती बोले कि । वाहाजी वाहा तुमारे विद्वानपनेकी कुशलता—तुमने ऐसा ज्ञान कहांसे पाया है क्योंकि स्वप्रकाश स्वरूप ब्रह्म करकै तौ अज्ञानकी निवृत्ति होती है, उलटा अज्ञाननैही ब्रह्मकूं ढांक्या । जैसें सूर्य विषे अंधकार नहीं है, तैसें ब्रह्म विषे अज्ञान नहीं है। और जैसें सूर्य करके अंधकार निवृत्त होता है । तैसें ब्रह्म

स्वरूप करकै अज्ञान निवृत्त होता है इति ॥ वादी बोल्या कि । सूर्यतें मेघ उत्पन्न होता है, मेघ तम रूप है, सो सूर्यकूं कैसा आच्छादन करता है । तैसें अज्ञानभी ब्रह्मकूं ढांकैगा इति ॥ सिद्धांती बोले कि । मेघ जो है सो सूर्यतें भिन्न दूसरे पुरुषोंकी दृष्टिकूं आच्छादन करता है । कुछ सूर्यके स्वरूपकूं आच्छादन नहीं कर सक्ता है । क्योंकि—जब मेघमाला वर्षती है तब समस्त पृथ्वीतलमें नहीं वर्षती है किंतु सूर्यके आस पास पचाश पचाश कोशमें वर्षती है, तातें यह दृष्टांत भी नहीं बनै इति ॥ फिरभी वादी बोल्या कि । जैसें दर्पणमें प्रतिबिंब, अर्थात् अपने मुखका आभास पडता है, तैसें माया विषे ब्रह्मकाभी आभास पडता है, ता आभासके योग करकै ब्रह्म विषे सृष्टि करनेकी इच्छा उत्पन्न होती है । सो वेदमें कह्या है कि ॥ तदैक्षत बहुस्याम् । सो ब्रह्म इच्छा करता भया—मैं बहुत प्रकारसें होजाऊं इति ॥ सिद्धांती बोले कि । इस श्रुतिमें आभास ऐसा पद तो है नहीं, तो क्या श्रुतियोंके अर्थ तुम तुमारे मनसेंही बना लेते हो । हे मायावादि ! तुमने मायामें जो ब्रह्मका आभास मान्या है, सो अत्यंत झूठा है, काहेतें कि, रूपसें रहित चिन्मात्र ब्रह्मका आभास योग नहीं बन सक्ता है, क्योंकि अरूपी पदार्थका आभास, कहींभी देखनेमें नहीं आता है इति ॥ वादी बोल्या कि । रूप रहित आकाशका आभास जल विषे देखनेमें आता है इति ॥

तत्ववादी बोले कि । एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः। इस श्रुतिमें परमात्मातें आकाशकी उत्पत्ति कही है, तातें आकाश रूपवाला सिद्ध होता है, क्योंकि रूपवालेकाही जन्म होता है । अरूपीका जन्म होवै नहीं, आकाशका नील रूप सब किसीकूं प्रतीत होता है, और आकाशका जन्मभी परमात्मातें श्रुतिने सिद्ध किया है, तातें आकाश रूपवाला है, अरूपी नहीं है इति ॥ और दूसराभी एक दोष है कि—परिच्छिन्न वस्तुकाही आभास होता है । जो ब्रह्मका आभास अंगीकार करिये तो देश, काल, वस्तु इन तीन परिच्छेदोंसे रहित ब्रह्मकूं परिछिन्नपनेकी प्राप्ति होवेगी । ता करकै तुमारे सिद्धांतका सत्यानाश हो जायगा इति ॥ और जो सत असतसें विलक्षण अनिर्वचनीय अज्ञानकूं तुमने कह्या, सो अत्यंत तुच्छ हैं । इस वास्ते माया नित्य है, अनित्य नहीं है और अनिर्वचनीयभी नहीं है । क्योंकि--श्रुतिमें कह्या है, माया अनादि है, एक है, और निरंतर विक्रियावाली है, वास्ते मायाका नित्यपनाही अंगीकार करना चाहिये । ऐसी सत्ख्याति वेदके प्रमाणोंसें सिद्ध है इति ॥ वादी कहता है कि । शुक्ति रजतादिक विषे अनिर्वचनीय अज्ञान प्रतीत होता है इति ॥ सिद्धांती बोले । हे वादि । इदं रजतं । यहां शुक्ति कहिये छीपमें रजत कहिये चांदी, सो चांदी अनिर्वचनीयपने करकै प्रतीत होती है कि रजत रूप करकै प्रतीत होती है इति ॥ वादी बोल्या कि । अनिर्वचनीयपनेसें प्रतीत होवे है ॥

सिद्धांती बोले। तब पुरुषकी प्रवृत्ति नहीं बनेगी, क्योंकि पुरुषकी जो प्रवृत्ति होती है, सो रजत बुद्धि करकै होती है, कुछ अनिर्वचनीय बुद्धि करकै नहीं होती है॥ और जो कहै कि, शुक्ति, रजतरूप करकै प्रतीत होती है, तो तुम अन्यथा ख्यातिमें डूब मरे। क्योंकि शुक्तिकूं अन्यथा कहिये अन्य प्रकार, रजत करकै भान होना और कथन करना, इसका नाम अन्यथाख्याति है, सो न्याय और वैशेषिक शास्त्रके मतमें अन्यथा ख्याति मानी है, उस मतमें तुम डूबि गये इति॥ हे मायावादि! पंचीकर्णकी प्रक्रिया करकै शुक्ति विषे तेज अंशके विद्यमान होनेतें सत्ख्यातिकाहीं अंगीकार करना योग्य है। दुराग्रह करकै तुच्छ ऐसी अनिर्वचनीय ख्यातिकी कल्पना करनेसें क्या फल होनेका है इति॥ वादी बोले। हे विशिष्टाद्वैततत्ववादि! उस शुक्ति रजत विषे प्रवृत्ति और निवृत्ति किस प्रकारतें होवेगी॥ सिद्धांती०। शुक्तिका विशेष रूप जो त्रिकोणात्मक है, ताके अज्ञान करकै रजत बुद्धिसें प्रवृत्ति होती है, और उस त्रिकोणात्मक छीपका जब ज्ञान होता है, तब निवृत्ति होती है, यही दोष रहित अचल सिद्धांत है इति॥ और तुमने माया विषे ब्रह्मका आभास कहिये छाया मानी है, सो तुम इस श्रुतिकूं कलंक लगाते हो। अलोहितमच्छायम्॥ इस श्रुतिने ब्रह्म विषे रक्त, पीत, श्याम, श्वेत, नीलादिक रंगोंका और छायाका निषेध किया है, और तुम कहते

हो, माया विषे ब्रह्मका आभास पड्या है । तातें तुम इस वेद वचनके विरोधी हो ॥

इति अनिर्वचनीय और आभास खंडनं ॥

वादि प्रश्न । तत्त्वमसि श्वेतकेतो ।

अर्थ—उद्दालक ऋषि, अपने पुत्र श्वेतकेतुके प्रति इस सामवेदके वचनतें उपदेश करते हैं, हे श्वेतकेतो तत् कहिये सो ब्रह्म, त्वं असि, कहिये तू है । इस रीतिसें जीव और ब्रह्मकी एकता कही है, तातें जीव और ईश्वरका अभेदही अंगीकार करना योग्य है, ईश्वरतें जीवकूं भिन्न मानना अयोग्य है । तातें ( अहं ब्रह्मास्मि--ब्रह्मैवाहमस्मि )

अर्थ—मैं ब्रह्म हूं और ब्रह्मही मैं हूं, ऐसाही सब किसीकूं जानना चाहिये, ऐसें जाननेका नाम अपरोक्ष ज्ञान है । मैं ब्रह्म हूं, यह अपरोक्ष ज्ञान कह्या जाता है, और ब्रह्म है, यह परोक्ष ज्ञान कह्या जाता है इति ॥ सिद्धांति उत्तर । हे माया-वादि ! यह तुमारा कहना कैसा है कि, किसीने कह्या कि मैं वंध्याका पुत्र हूं । अब यहां विचार करना चाहिये कि, जब माता आप तो वंध्या है तो उसके पुत्र उत्पन्न कैसें भया । तैसें तुम अपने शिष्योंकूं प्रथम तो ऐसा उपदेश करते हो कि—गुरु झूंठा और गुरुने उपदेश किया वेद झूंठा और वेदतें उत्पन्न ज्ञान झूंठा और वेदका कर्त्ता ईश्वरभी झूंठा । हे वादि ! जब गुरु वेद और ईश्वर, ये सब झूंठे हैं, तब इन झूठेनतें, सच्ची पार-मार्थिक स्वरूपकी प्राप्ति कैसें बनेगी । जैसें तांमाके रुपैयाकूं

लेकर कोई पुरुष बाजारमें कुछ पदार्थ लेने वास्ते जावै, तब उस रुपैयातें कुछ वस्तुकी प्राप्ति होना तो बहुत दुर्घट है परंतु जूतियोंतें शिरके बाल उडाये जाते हैं इस बातमें कोइकूंभी संदेह नहीं है । तैसें असत्य गुरुकूं वेदकूं और ईश्वरकूं मानकर सच्ची वस्तु मोक्षकी प्राप्ति तो बहुत मुसकल है परंतु नरकरूपी चरणदासियोंकी मार तो अवश्य भोगनी पडैगी, इस विषयका खंडन हम इस ग्रंथमें आगे करेंगे इति ॥ और हे वादि ! तत्त्वमसि श्वेतकेतो । यह श्रुति, जीव ईश्वरकी एकताकूं नहीं कहती है, किंतु उपासनाकूं कहती है । जैसें तत् नाम सो ब्रह्म, त्वं असि नाम तू है । यहां जीव विषे ब्रह्म बुद्धि रक्खकर उपासना करनी कही है । जैसें पाषाण धातु आदिकोंकी मूर्तियों विषे पाषाण और धातु बुद्धिकूं छोडकर तिन्ह मूर्तियों विषे बुद्धि रक्खकर उपासना करते हैं । जैसें वो पाषाण विष्णु नहीं है। परंतु उसमें विष्णुपनेकी बुद्धि रक्खकर उपासना करनेकी शास्त्रने कही है । तैसें जीवभी ब्रह्म नहीं है, परंतु उस जीव विषे ब्रह्म बुद्धि रक्खकर उपासना करनी, तत्त्वमसि इस वेद वाक्यने कही है । जैसें यहां जीवकूं ब्रह्म मानिकर उपासना करनी कही है, तैसेंही—

( मनो ब्रह्मेत्युपासीत १ अन्नमुपास्व २ आदित्यो ब्रह्मेत्यादेशः ३ वायुर्वाव संसर्गः ४ प्राणो वाव संसर्गः ५ योषा वा गौतमाग्निः ६ ओमित्यात्मानं ध्यायेथ ७ सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलान् इति शांत उपासीत ८ आत्मान-

मेव लोकमुपासीत ९ ध्यात्वा देवं मुच्यते सर्वपाशैः १० कारणं तु ध्येयः ११ )

अर्थ—मन, ब्रह्म है यहां मनकूं ब्रह्म मानकर उपासना करनी १ अन्नकूं ब्रह्म मानकर उपासना करनी २ आदित्य ब्रह्म है, ऐसें आदित्यकूं ब्रह्म मानि कर उपासना करै ३ वायुही ब्रह्म है, ऐसें वायुकूं ब्रह्म मानिकै उपासना करै ४ प्राण ब्रह्म है, ऐसें प्राणकूं ब्रह्म मानिकै उपासना करै ५ हे गौतम ! यह योषा कहिये स्त्री है सो अग्नि है, ऐसें स्त्रीकूं अग्नि मानिकै उपासना करै ६ ओंकारका आत्मा रूप करकै ध्यान करै ७ यह सर्व जगत निश्चय करकै ब्रह्म है, ब्रह्मतें उत्पन्न भया है, और ब्रह्म विषेही लय पाता है, ऐसें कारण कार्यकी एकता करकै शांत पुरुष उपासना करै ८ लोककूं आत्मा मानिकर उपासना करै ९ परमात्मा देवका ध्यान करकै सर्व कर्म पाशोंते मुक्त होवै है १० कारण जो है सो ध्येय है ११ ॥ हे एक दंडिन् । जैसें यहां मन, अन्न, आदित्य, वायु, प्राण, योषा आदिक कोइभी ब्रह्म नहीं हैं, परंतु इनकी ब्रह्म रूप करकै उपासना कही है, तैसें तत्त्वमसिमेंभी जीव ब्रह्म नहीं है, परंतु उसकी ब्रह्म रूप करकै उपासनाही कही है, तातें जीव और ईश्वरका भेदही इस तत्त्वमसि वेद वचन करकै सिद्ध भया इति । और जो जीव ईश्वरके भेदकूं तुम अंगीकार नहीं करो तो ( अंतः प्रविष्टः शास्ता जनानाम् ) इस वेदकी श्रुतिके विरोधी होवोगे, क्योंकि सर्व जीवोंके भीतर प्रवेश

करकै सर्व जीवोंका शास्ता ईश्वर है । इस प्रकार, इस श्रुतिमें जीव और ईश्वरका शास्य और शास्तापना कह्या है । जीव, शास्य कहिये शिक्षा करने योग्य है और ईश्वर शास्ता कहिये शिक्षा करनेवाला है । जैसें राजा शास्ता है और प्रजा शास्य है । जब शास्ता और शास्यका भेद अंगीकार नहीं करोगे, तब आपही शास्य और आपही शास्ता । आपही कर्म और आपही कर्ता, ऐसा दोष लगैगा इति ॥ वादी पृच्छति । हे विशिष्टतत्वज्ञानी । अणुपरिमाण १ मध्यमपरिमाण २ महत्परिमाण ३ इन तीन परिमाणोंमें कौनसा परिमाणवाला जीवात्मा आपने मान्या है । सिद्धांती० हे असद्वादी ! हमारे श्रीवैष्णवसिद्धांतमें जीवात्माकूं अणुपरिमाण मान्या है १ और जैनमतमें जीवकूं मध्यमपरिमाण मान्या है सो ठीक नहीं क्योंकि ( मध्यमस्य च सावयवत्वेन घटादिवदनित्यत्वावश्यंभावात् ) अर्थात् मध्यमपरिमाण जीवकूं अवयवों करकै सहित होनेतें घट पट आदिक पदार्थोंकी नांई अवश्य नाशवानपनेका संभव होवेगा । जैसें अवयववाले घट पटादिक पदार्थ हैं, वे निश्चयकरकै नाशकूं प्राप्त होते हैं । तैसें परिच्छिन्नपरिमाण आत्माभी अनित्य होवैगा । और जो मध्यमपरिमाणवादी जीवात्माकूं संकोच विकाश स्वभाववाला मानै है सोभी ठीक नहीं । काहेते संकोच विकाशवाला जो पदार्थ है सो विकारी जन्म मरणवाला होता है जलौकावत् । तातें मध्यमपरिमाणवादीका मत इन उपरोक्त दोषों-

करकै दूषित है और ( न जायते म्रियते ) इत्यादिक स्मृतियोंतें विरुद्ध है इति १ और महत्परिमाणवादीका मतभी समीचीन नहीं क्योंकि ( विभ्वोश्च कालाकाशादेरिव तुल्यत्वेन मिथः शास्यशास्तृत्वायोगात् ) अर्थात् विभुकूं काल आकाश आदिकोंकी नांई तुल्यपने करकै परस्पर शास्य शास्तापनेका अयोग होनेतें । जैसैं जीवात्मा विभु है और परमात्माभी विभु हैं तो इन दोनोंकूं समान होनेतें इन दोनोंमें शास्य कौन है और शास्ता कौन है ऐसा शास्य शास्ताका भेद नहीं बनैगा क्योंकि ( सर्वस्य वशी सर्वस्येशानः सर्वस्याधिपतिः ) इत्यादिक श्रुतियोंमें विरोध होनेतें तातें जीवात्मा विभुपरिमाणवाला नहीं है । और मध्यमपरिमाणभी नहीं है किंतु अत्यंत सूक्ष्म प्रकाशरूप ज्ञानादिकका आश्रय ज्ञानस्वरूप और भगवतका शेषभूत अणुपरिमाण जीवात्मा है इति । वादी० हे अणुपरिमाणवादी ! जीवात्माकूं अणुमाननेमें कौन शास्त्र प्रमाण है । ( उत्तर–एषोऽणुरात्मा चेतसा वेदितव्यः ) यह वेदवचन प्रमाण है । वादी० ( अणूदरे शास्तुः प्रवेशायोगात् ) अर्थात् अणुके उदर विषे शास्ताके प्रवेशका अयोग होनेतें ( अंतः प्रविष्टः शास्ता जनानां ) अर्थात् जीवोंका अंतर्यामी जीवोंके भीतर प्रवेश करकै नियममें रक्खता है इत्यादिक श्रुतियों विषे विरोध आवेगा । सिद्धांती० ( अणोरणीयान् ) अर्थात् अणु जो जीव है उसतेंभी परमात्मा अत्यंत अणुतर हैं. इस प्रकार श्रुतिमें परमात्माका स्वरूप

जीवसें अत्यंत सूक्ष्म कहा है । और गीताजीके अष्टम अध्यायके नवम श्लोकमेंभी कहा है कि ( अणोरणीयांसमनुस्मरेद्यः ) अर्थात् अणुरूप जीवतेंभी परमात्मा अणीयान् हैं अर्थात् अत्यंत सूक्ष्मतर हैं । हे वादी ! इत्यादिक श्रुति स्मृतियोंके प्रमाणोंसें परमात्माकी अणुव्याप्ति सिद्ध करी हुई है। तातें अणुजीव विषे अंतर्यामी परमात्माका प्रवेश नहीं बनेगा ऐसी जो तुमारी शंका है सो भस्माहुतिवत् मिथ्या है इति ॥ वादी बोल्या कि—जीव ईश्वरका जो औपाधिक भेद है, उस भेदकूं विषय करनेवाली पूर्वोक्त श्रुति है ॥ सिद्धांती बोले कि । जीव ईश्वर विषे जो उपाधिका संसर्ग, तुम कहते हो, सो आपतेंही है कि अन्यतें है । ऐसा हमारा विकल्प है । जो आपतें स्वाभाविक है, ऐसें कहै तो अनिर्मोक्ष प्रसंग होवेगा, काहेतें कि स्वाभाविक उपाधिका तो नाश नहीं है, तब तो उपाधिके नहीं मिटनेतें किसीकाभी मोक्ष नहीं होवेगा। और जो कहै कि उपाधि आपतें नहीं है किंतु अन्यतें है, तो वो अन्य कौन है, सो कह्या चाहिये । कदाचित् कहै कि अनादि अविद्याही उपाधिका कारण है, तब तो ता विषे प्रमाण कहना चाहिये। और जो कहै कि इस श्रुतिका प्रमाण है कि—

अजामेकां प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी ॥

अर्थ—माया एक है और वो माया उत्पत्तिसें रहित अजा है तथा प्रकृति कहिये मायाकूं और पुरुष कहिये जीवकूं अ-

नादि जान । इन श्रुति स्मृतियोंके प्रमाणतें माया अनादि है, उसही मायातें उपाधि होती है ॥ सिद्धांती बोले कि । आगतोसि सन्मार्गे सुखी भव । अर्थात् हे वादि ! अब तो तू हमारे विशिष्टाद्वैत रूपी सन्मार्गमें आगया, वास्ते सुखी होहु । ऐसा हमारा तुमकूं आशिर्वाद है । ता पीछै वो वादी वाद करना छोड दिया, और निरुत्तर मुख होता भया इति ॥ यहां अद्वैतानंद नामके वादीकूं हारचा हुआ जानकर इसी मत-वाला दूसरा केवलानंद वादी बोल्या कि । हे विशिष्टवादिन् !

तत्त्वमसि श्वेतकेतो,अहं वै भगवंस्त्वमसि, त्वं वै भगवोहमस्मि, सर्वं खल्विदं ब्रह्म ॥

अर्थ—हे श्वेतकेतो ! सो तू है । हे भगवन् ! मैं हूं सो तुम हो और तुम हो सो मैं हूं और यह सर्व जगत ब्रह्मही है, इत्यादिक श्रुतियां अभेदकूं कहती हैं, सो क्या असत् है इति ॥ सिद्धांती उत्तर । हे श्रुतिप्रकारानभिज्ञ ! श्रुति तीन प्रकारकी हैं एक तो अभेद श्रुति है । द्वितीया भेद श्रुति है । तृतीया घटक श्रुति है । तामें घटक श्रुति जो है सो ऐसें कहती है कि—समस्त चेतन और अचेतन ये दोनों परमात्माका शरीर है, और परमात्मा शरीरी है, अर्थात् शरीरमें रहनेवाला है, इस अर्थकूं घटक श्रुति कहती है ॥ जैसें दो जनोंकी लडाईमें तीसरा घटक पुरुष जो है सो दोनोंकी लडाईमें जो सत्य अर्थ है, उस अर्थकूं घटाकर समझाकर दोनोंका समाधान करता है ॥

तातें स्वरूपकी एकता, जो कदाचित् अभेद श्रुतियोंका अर्थ होवे तो एक वस्तुमें शरीर शरीरी भाव नहीं बन सक्ता है। कदाचित् मायावादी कहै कि—अज्ञानतें जो जीव बना है उसकूं लेकर अंतर्यामी ब्राह्मण, शरीर शरीरी भावकूं कहता है, सो वादीका कहना बनै नहीं, काहेतें कि—स्वयंप्रकाश ब्रह्म स्वरूपमें अज्ञान नहीं रह सकता है, अज्ञान अंधकार रूप है, और ब्रह्म प्रकाशरूप है, अंधकार और प्रकाश, ये दोनों परस्पर विरोधवाले होनेतें एकत्र नहीं रह सकते हैं। जैसें सूर्य प्रकाश रूप है उसका और अंधकारका परस्पर विरोध है, तातें सूर्य और अंधकार एकत्र नहीं रह सकते हैं, जहां सूर्य रहता है, तहां अंधकार नहीं रहता है और जहां अंधकार रहता है, तहां सूर्य नहीं रहता है। हे वादि! प्रकाश अंधकारका वैरी है, और अंधकार प्रकाशका वैरी है, जहां अंधकार रहता है, तहां प्रकाशका नाश कर देता है। वास्ते तुमारे मतमें प्रकाश रूप ब्रह्म विषे मायारूप अंधकारका अंगीकार करोगे तो, वो अज्ञान रूप अंधकार, प्रकाश रूप ब्रह्मका नाश कर देगा, विरोधी होनेतें। तातें अंतर्यामी ब्राह्मण जो वेदका भाग है, उसने घटकपनेतें शरीर शरीरी भाव सिद्ध किया है, सोही हमारा निर्विवाद सिद्धांत है, उसमें ब्रह्म, नारायण, विष्णु आदिक नामों करके विशिष्ट परमात्माही सिद्ध किया है, उस नारायणतें भिन्न निर्विशेष ब्रह्मकी कल्पना तुम करते हो, सो शशशृंगवत् मिथ्या है। वास्ते नारायणही ब्रह्म

हैं, और नारायणही विष्णु हैं, नारायणतें अधिक और समान कोईभी नहीं है । ऐसा वेदका निश्चय है ॥ जो निर्विशेष एकही ब्रह्म होय तो ब्रह्मसें भिन्न दूसरा तो कोई है नहीं तब अंतर्यामी किसका होवैगा । जो कदाचित् वादी कहै कि ब्रह्म आपही आपका नियंता आदिक है तो ( अग्निरात्मानं दहतीतिवदसमंजसम् ) अर्थात् जैसें अग्नि, अपने आत्माकूं आप दहन करता है ऐसा कहना अन्याय है । तैसें ब्रह्म आपका नियंता आपही है ऐसा कहनाभी अन्याय है । और जैसें राजा अपना नियंता आप नहीं है किंतु सेना आदिक परिकरकाही नियंता है इति ॥ वादी प्रश्न । जैसें राजाका और लस्करका भेद है, तैसें ब्रह्म और जीवोंका भेद मानिये तो उस भेद ज्ञानतें मोक्ष कैसें होवैगा, और जो आपके विशिष्ट सिद्धांतमें जीव ईश्वरके भेदसें मुक्ति मानैं तो उसमें कौनसे शास्त्रका प्रमाण है सो कहना चाहिये इति ॥ सिद्धांति उत्तर । हे केवलानंद ! सकल प्रमाणोंका शिरोमणि और परम कारुणिक और परम आप्त ऐसा जो वेद भगवान है उसका ऐसा प्रबल प्रमाण है कि ।

पृथगात्मानं प्रेरितारं च मत्वा जुष्टस्ततस्तेनामृतत्वमेति ॥ तमात्मस्थं येनुपश्यंति धीरास्तेषां शांतिः शाश्वती नेतरेषां ॥ अत्रांतरं ब्रह्मविदो विदित्वा लीना ब्रह्मणि ॥

अर्थ—आत्माकूं और आत्माके प्रेरक परमात्माकूं जुदे

मानकर, अर्थात् आत्मा परमात्मातें न्यारा है, ऐसें मानि कर, ता पीछे जिसके साथ प्रीति करता हुआ मोक्षकूं प्राप्त होता है । अपने आत्मा विषे रहे हुये ता परमात्माकूं जे धीर पुरुष देखते हैं, तिन्ह पुरुषोंकूं मोक्षरूपी शांति मिलती है दूसरेनकूं नहीं । और ब्रह्मकूं जाननेवाले पुरुष, जीव और ब्रह्म विषे अंतर ( भेद ) कूं जानकर ब्रह्म विषे लीन होते हैं । इस प्रकारतें जीव और ब्रह्मके भेदज्ञानतेंही मोक्ष होता है ऐसा वेद भगवानका अनादि सिद्धांत है इति ॥ **वादी बोल्या कि ।** इस पूर्वोक्त श्रुतिका अर्थ हमारे मतमें ऐसा किया है कि, **आत्मानमेव नियंतारं देहात्पृथक् मत्वेति** । अर्थात् आत्माकूंही नियंता देहतें न्यारा मानि कर मोक्षकूं प्राप्त होता है इति ॥ **सिद्धांती बोले कि ।** हे वेदविरोधि ! तुमारी गुरु परंपरामें ऐसाही चल्या आता है कि श्रुतियोंके पदोंके मुख्य अर्थकूं छोडकर, और ऊपरतें अध्याहार पदोंकूं ल्याकर अपने शिष्योंकूं समझाना । काहेतें कि इस पूर्वोक्त श्रुतिमें ( देहात् ) ऐसा पद तो है नहीं, और तुम इस श्रुतिमें देहात् ऐसे पदकूं घुसडते हो । और श्रुतिके **प्रेरितारं** च—इस पद विषे जो चकार है उसकूं तुम उडाते हो, किंतु पुनः अर्थ-वाले चकारकूं पुनरर्थमें नहीं लेते हो ॥ और जुष्टस्ततस्तेन—इस तृतीयांत तत् शब्दके अर्थकाभी तुमारे अर्थमें लाभ नहीं होता है, काहेतें कि—देहतें विलक्षण स्वात्मज्ञान भये पीछे त्याज्य देहके साथ जुष्टपनेकी असंगति होनेतें । अर्थात्

देहतें भिन्न आत्माकूं जाने पीछै देहके साथ प्रीति नहीं होनेतें । और अमृतत्वमेति । इस पदमें देह सहित मोक्ष प्राप्तिका प्रतिपादन किया है उसकाभी असंभव होवेगा । इस वास्ते हे मायावादि ! तुम लोक श्रुति अर्थोंके चोर हो, और हम विशिष्टाद्वैतवादी चोरोंकूं पकडनेवाले हैं ॥ हे केवलानंद ! इसमें तुमारा दोष नहीं है किंतु तुमारे पूर्वाचार्योंकाही दोष है, काहेतें कि—पद्मपुराणमें कह्या है कि कलियुगमें ब्राह्मणके घरमें शंकर अवतार लेवेंगे, और श्रुतिके अर्थ विरुद्ध करेंगे और जीवकूं ब्रह्म ठहरावेंगे, तथा कर्मोंका त्याग करावेंगे । इस रीतिसें जगतमें पाखंड धर्म शंकरही चलावें । तातें शंकरने करे हुये विरुद्ध अर्थोंकूं शीखकर तुमभी मिथ्या अर्थोंकूं कहते हो, वास्ते तुम शिष्योंका दोष नहीं है ॥ तातें हे वादि ! परमेश्वर सर्वका आत्मा होनेतें सर्वका पति होनेतें और सर्वका ईशता होनेतें जीवोंतें सदाही विलक्षण है इति ॥

**मायावादी प्रश्न । यदिदं मनसा वाचा चक्षुर्भ्यां श्रवणादिभिः । नश्वरं गृह्यमाणं च विद्धि मायामनोमयम् ॥**

अर्थ—जो यह मन करकै वाचा करकै नेत्रों करके और श्रवण आदिकों करकै ग्रहण करनेमें आता है सो सब नश्वर है, अर्थात् नाशमान है मायामनोमय होनेतें इति इस श्लोक करके सर्व जगतका मिथ्यापना प्रतिपादन किया है, तातें जगत मिथ्या है और एक ब्रह्मही सत्य है इति ॥ सिद्धांती बोले० ॥ भला

तुम दृश्यत्वमात्रकूं मिथ्यापने विषे हेतु मानते हो वा दूसरा कोई विशेष, मिथ्यापने विषे हेतु है । प्रथम जो दृश्यत्वमात्रकूं मिथ्याका हेतु कहै, सो बने नहीं, काहेतें कि तैसा जो मानिये तो ब्रह्मकूंभी मिथ्यापनेका प्रसंग होवेगा । काहेते कि–

दृश्यते त्वग्रया बुद्ध्या आत्मा वा अरे द्रष्टव्यः श्रोतव्यः ॥

अर्थ–तीक्ष्ण बुद्धि करकै परमात्माकूं देखते हैं तथा हे गार्गि ! आत्मा तुमने देखना चाहिये और सुनना चाहिये । इस श्रुति करके परमात्माका दृश्यपना सिद्ध होता है, तातें दृश्यत्व मात्र हेतु माननेते ब्रह्मकाभी मिथ्याकी नांइ मिथ्यापना होवेगा, तातें मिथ्या विषे दृश्यत्व मात्र हेतु असंगत है इति । और द्वितीय हेतुभी नहीं बनता है, काहेतें कि रज्जु सर्पादिक विषे दृश्यत्वके मिथ्यात्वकूं तुमने मान्या नहीं है । जैसें किसीने कह्या कि मैंने तलावमें चांदी देखी है । ऐसा ह्रद विषे उसने रजत देखनेका जब कह्या तब कोईभी अच्छा मनुष्य उसके देखनेकूं मिथ्या नहीं कहता है इति । तातें तुमारा दृश्यत्व मात्र मिथ्यापनेमें हेतु सर्वथा असंगत है ॥ वादी० । मैंने कह्या जो पूर्वोक्त श्लोक सो क्या मिथ्या है । सिद्धांती० । मिथ्या नहीं है परंतु इस श्लोकका अर्थ ऐसा है कि ( मन आदिभिर्गृह्यमाणं नश्वरं विद्धि कुतः माया-मनोमयं मायया मलिनमनोमयग्राह्यत्वादित्यर्थः। अन्यथा मनसा तु विशुद्धेनेत्यादिश्रुतिविरोध इति ॥ अर्थात्

मन, वचन, नेत्र, श्रवण आदिकों करके ग्रहण किया हुआ सब नाशमान जान । किस कारणतें कि, माया करके मलिन जो मन है उस मनोमात्र ग्राह्य होनेतें । जो मलिन मनोमात्र ग्राह्य नहीं माने तो शुद्ध मन करके परमात्मदर्शन श्रुतिने कह्या है, उस श्रुति विषे विरोध आवैगा इति ॥ वादि प्रश्न० ॥

यतो वाचो निवर्तंते अप्राप्य मनसा सह,नेति नेतीति॥

अर्थ–मन करके सहित वाचा इंद्रिय परमात्माकूं नहीं प्राप्त होकर, जिस परमात्मातें निवर्तिकूं प्राप्त होते हैं, परमात्माकूं नहीं जानते हैं नहीं जानते हैं । अर्थात् मन और वाणी आदिक सकल इंद्रियगण, परमात्माकूं नहीं जानते हैं इति । इस श्रुतिने मन वाणी करकै परमात्माकूं नहीं जाननेका कह्या है और तुम कहते हो कि, शुद्ध मन करके परमात्माकूं जानते हैं सो इस श्रुतिमें विरोध आवैगा इति ॥ सिद्धांती बोले० ॥

आनंदं ब्रह्मणो विद्वान्न बिभेति कुतश्च न ब्रह्मवि-
द्ब्रह्मैव भवति तरति शोकमात्मविदिति ॥

अर्थ–ब्रह्मके आनंदकूं जाननेवाला पुरुष किसीतेंभी भयकूं नहीं प्राप्त होता है और ब्रह्मकूं जाननेवाला ब्रह्महीं हो जाता है और आत्माकूं जाननेवाला जन्म मरणरूप शोककूं तर जाता है इत्यादिक श्रुतियोंते ब्रह्मकूं जाननेका सुन्या है, तातें तुम मायावादियोंका कथन सर्व लोकोंकूं भ्रम उपजावनेवाला और मोह करनेवाला है ॥ इति वादी० हमनें यतो वाचो यह जो श्रुति कही है सो क्या अप्रमाणीक है सिद्धांती० । श्रुति

अप्रमाणीक नहीं है किंतु तुम श्रुतिका अर्थ जो ऊंधा करते हो सोही अप्रमाणीक है काहेतें कि ॥ यतो वाचो निवर्तंते ॥ इत्यादिक जो श्रुतियां हैं वे भगवतके गुणोंसे निवार्ति पानेका कहती हैं अर्थात् परमात्मामें इतनेही गुण हैं ऐसा कोई पार नहीं पा सक्ता है, ऐसें श्रुति कहती है कुछ परमात्माके स्वरूप ज्ञानतें निवर्तिकूं नहीं कहती है। सोही अर्थ भागवतमेंभी कह्या है कि॥

यो वा अनंतस्य गुणाननंताननुक्रमिष्येत्स तु बालबुद्धिः ॥

अर्थ–भगवान अनंत हैं, अर्थात् देशतें, कालतें, वस्तुत जिनका अंत नहीं, ऐसे हैं। और उनके गुणभी अनंत हैं, उन गुणोंकी जो कोई पुरुष गिनती करे, सो पुरुष बालबुद्धि है अर्थात् अज्ञानी है । पृथ्वीकी रजोंकुं कोई गिन लेवै, परंतु भगवतके गुणोंकूं नहीं गिन सकै इति ॥ इस बातकूं हम आगे गुण व्याप्तिके प्रकरणमें विस्तारसें लिखेंगे इति ॥ वादी० । ब्रह्म सर्व प्रमाणमात्रका अविषय है अर्थात् कोईभी प्रमाण ब्रह्म विषे नहीं लग सक्के हैं । सिद्धांती० ॥ तब तो ब्रह्म अप्रमाणिकपने करके अत्यंत तुच्छ भया । अर्थात् ब्रह्म विषे तुच्छत्वापत्ति दोष आगया । वादी० । ब्रह्म विषे जगतकी असत्प्रतीति होती है ॥ सिद्धांती० । असत् वस्तुकी प्रतीति बने नहीं काहेते कि शशशृंगवत् । जैसें शुश्शाके सींग नहीं होते हैं तो उसकी प्रतीतिभी नहीं होती है । अथवा नरशृंग-वत् । जैसें मनुष्यके सींग नहीं होते हैं तो उसकी प्रतीतिभी

नहीं होती है ॥ अथवा आखुभुक्शृंगवत् । जैसें मंजारीके सींग नहीं होते हैं तो उनकी प्रतीतिभी नहीं होती है ॥ तैसें जगत् असत् है तो उसकी प्रतीतिभी हुई नहीं चाहिये इति ॥ वादी० । ब्रह्महीजगत आकार भया है, कुछ ब्रह्म विषे जगतकी प्रतीति नहीं भई है ॥ सिद्धांती० । तो जगतकूं चेतन अचेतनके मिश्रपने करकें चित् अचित् रूप देखनेतें ब्रह्म विषे जडत्व दोषकी प्राप्ति होवैगी, और असत् जड दुःख आदिक अनेक दोष ब्रह्म विषे आ गिरेंगे ॥ वादी० । जैसें सुवर्णके कटक कुंडल मुद्रिका आदिक आभूषणोंके नाम कहने मात्र है, परंतु सुवर्णही एक सच्चा है । तैसें जगत कहने मात्र है, ब्रह्मही एक सत्य है ॥ सिद्धांती० । ऐसाभी नहीं बनै, काहेतें कि । जैसें सुवर्णही कटक कुंडलादि रूप करकै परिणामकूं पाया है । तैसें ब्रह्मही जगतरूप करकै परिणाम पानेतें ब्रह्म विषे परिणाम रूप दोषकी प्राप्ति होवैगी । कैसें कि जैसें सुवर्णही आभूषणोंके आकार लंबा चौडा परिणाम करकै रूपांतरकूं प्राप्त भया है, तैसें ब्रह्मभी देव, मनुष्य, तिर्यङ्, स्थावर रूप चार प्रकारके भेदकूं प्राप्त होकर लंबा चौडा छोटा वडा आदिक परिणामकूं पानेतें ब्रह्म विषे परिणाम विकार रूप दोषकी प्राप्ति होवैगी, ताकरकै कूटस्थपनेका जडामूलतें नाश होवैगा । कूटस्थ नाम निर्विकारीका है । और ( निष्कलं निष्क्रियं शांतं निरवद्यम् ) इस श्रुति विषे विरोध आवैगा इति ॥

**वादी प्रश्न–मायाभासेन जीवेशौ करोतीति श्रुतेः ॥**

**अर्थ**–माया जो है सो आभास करकै जीव और ईश्वर इन दोनोकूं करती है। इस श्रुतितें जीव और ईश्वर ये दोनों माया करकै कल्पे हुये प्रतीत होते हैं इति ॥ **सिद्धांती०** । यहभी तेरा कहना अन्याय है, कैसें कि–

**न चास्य कश्चिज्जनिता न चाधिपः ।**

**मत्तः परतरं नान्यत्किंचिदस्ति धनंजय इति ॥**

**अर्थ**–इस ईश्वरका उत्पन्न कर्ता कोई नहीं है, और इस ईश्वरका अधिपतिभी नहीं है इति । भगवानभी अर्जुनके प्रति कहते हैं कि, हे धनंजय ! सर्वके कारण पने करकै और सर्वके शेषि पने करकै मैंही सर्वतें अत्यंत पर हूं । मेरेतें अधिक दूसरा कोईभी परतर नहीं है, इत्यादिक श्रुति स्मृतियोंने ईश्वरकूं सर्व जगतका कारण कह्या है, परंतु किसीभी शास्त्र विषे ईश्वरकूं कार्यपने करकै शुन्या नहीं, काहेतें कि ईश्वरके पितृत्व अधितित्वाका अत्यंताभाव प्रतिपादन किया होनेतें । जो कदाचित् ऐसा नहीं मानै तो **नित्यो नित्यानां स ह्यनादिरनंतश्च द्वावजाविशानीशौ** । इत्यादि श्रुतियोंने नित्यत्व करकै और अनादि अनंतत्व करकै कहे हुये जीव और ईश्वर हैं, तिन्हका आदिमत्व करकै आनित्यत्वका प्रसंग होवैगा । ता करकै जीव ईश्वरके नित्यपनेकूं प्रतिपादन करनेवाली श्रुति स्मृतियोंकूं जलांजलि देनी होवैगी । भला हम औरभी पूछते हैं कि वो माया

किसका आश्रयकूं करकै जीव ईश्वरकूं बनाती है । वादी०—जीव ईश्वर इन दोनोंकूंही आश्रय करती है। सिद्धांती०—वे जीव ईश्वर तो उस मायाने कल्पित पने करकै पीछै बनाये हैं। यह तो तुझारा कहना ऐसा भया कि मैं मेरे पिताकी वरातमें गयाथा । और ऐसाभी भया कि दो पक्षी लडते लडते रामचंद्रजीकी सभामें अरज करी घूघू पक्षी बोल्या कि हे रामजी! इस गीधने मेरा घर छिना लिया और मेरेकूं विना अपराध मारचा । रामजी बोले, क्योंरे नीच गीध ! गृध्र बोला, हे रामजी ! उस वृक्ष पर मेराही घर है इसका नहीं है रामजी बोले, तैंने उस वृक्षपर घर कवसे बनाया है। गृध्र बोल्या, पृथ्वी आकाश कुछभी नहीं रह्या तबतें उस वृक्षपर मैं रहता हूं। रामजी बोले, हे गृध्र ! जब पृथ्वी नहीं रही तब पृथ्वी तब वृक्ष किसके आधार रह्या । गृध्रकूं जबाव नहीं आया; तब रामजी बोले; हे उलूक ! तैंने उस वृक्षपर कबसें घर बनाया है ? चार मास भये मैंने घर बनाया है। रामजी बोले; सत्यं वदसि । ऐसा कहकर उस मिथ्या वादी गृध्रको दंड किया; और सत्यवादी उलूककूं घर सौंप दिया इति ॥ अब विचार करना चाहिये कि पृथ्वीका आश्रय करकै वृक्ष रहते हैं कि पृथ्वी वृक्षोंके आश्रय रहती है; किंतु वृक्षही पृथ्वीका आश्रय करकै रहते हैं परंतु वृक्षनके आश्रयमें पृथ्वी नहीं रहती। तैसें मायाभी जीव ईश्वरके आश्रयमें नहीं रह सक्ती है; तातें हे वादि ! तुमारा आभास वाद अत्यंत मिथ्या है; काहेतें कि जीव और ईश्वर दोनों

चेतन हैं; और माया जड है; ताते चेतनोंका कारण जड बने नहीं, और चेतन कार्य बने नहीं। जो तुम ईश्वरकूं माया कल्पित कहोगे तो (मायावी वो वशीकृत्य तत्स्यात्सर्वज्ञ ईश्वरः) ईश्वर माया कूं अपने वश करके सर्वज्ञ है; ऐसा इस श्रुतिका वचन है; सो कैसा होवैगा कि (वंध्या मे जननीतिवद्व्याहतमेव) अर्थात् किसीने कह्या कि-मेरी जननी वांझ है। इस वचनकी माफक श्रुतिका वचनभी व्याघात दोषवाला होवैगा। काहेतें कि कार्यकूं कारणके वशी करनेका असंभव होनेतें। जैसें शुक्ति विषे कल्पित जो रजत है, सो द्रष्टाके अज्ञानकूं वश नहीं करता है, तैसें ईश्वरभी मायाकूं वश नहीं कर सकैंगे इति ॥ वादी०। रजतकूं जड होनेतें उस रजतमें वशी करनेका अभाव है, और ईश्वरकूं तो चेतन होनेतें मायाकूं वशी करना होवेही है। सिद्धांती०। तब तो जीवकूंभी मायाका वशीकरणपना होवैगा अर्थात् जीवभी मायाकूं वशमें रक्खैगा, काहेतें कि जीवकूंभी चेतन पना होनेतें, जैसें ईश्वर चेतन है, तैसें जीवभी चेतन है, और मायाका कल्पितपनाभी दोनोंकूं समानही है इति ॥ वादी०। ब्रह्म तो निर्विशेष है; ब्रह्ममें कोईभी प्रकारका विशेषण नहीं दिया जाता है ॥ सिद्धांती०। ब्रह्मके निर्विशेषपनेमें कोई प्रमाण है कि नहीं है ॥ जो कदाचित् कहै कि ब्रह्म विषे प्रमाण है तो ब्रह्मकूं प्रमेयपना प्राप्त होवैगा, और प्रमाण तथा प्रमेय, इन दोनोंका नित्य संबंध होनेतें अद्वैत भंग होवैगा। और जो कहै कि ब्रह्म विषे प्रमाण नहीं है तो अप्रमाणपने

करकै अनुपादेयत्व होवैगा अर्थात् ग्रहण करनेके अयोग्य होवैगा ॥ वादी० । ब्रह्म स्वानुभव सिद्ध है । सिद्धांती० । ऐसी बात तौ तुमारे चेलाओंकी सभामेंही कहना । काहेतें कि इस वस्तुकूं मैं देखता भया हूं, इस प्रकारतें आत्मा जिसका साक्षी ऐसा कोइक विशेषण करकै विशिष्टकाही अनुभव किया हुआ होनेतें ॥ वादी० । अंतःकरणकी वृत्तिरूप जो ज्ञान है सो जीवगत अज्ञानकी निवृत्तिकूं करकै वो वृत्ति ज्ञान क्षणिक होनेतें आपभी नाशकूं प्राप्त होवे है । जैसें मलिन जल विषे डारा हुआ जो कतकरेणु है, सो कतकरेणु जलगत मलिनपनेकूं दूर करके आपभी नाशकूं प्राप्त होता है इति० ॥ सिद्धांती० । दृष्टांतकी असंगति होनेतें पूर्वोक्त कहना बने नहीं । क्योंकि जैसें कतकरेणु और जलका मल, ये दोनों घटमें रह्या हुआ जलके एक देशमें रहते हैं तैसें यहांभी ब्रह्म विषे कोई एक देशमें वृत्तिरूप ज्ञानके और अविद्याके रहनेतें चैतन्य विषे सांकर्य होवेगा अर्थात् जैसें दुग्ध और जलकूं एकत्र करनेतें तिन्हका संकरपना होता है, तैसें होवैगा इति ॥ वादी० । जो तुम ब्रह्मतें जीवकूं भिन्न मानोगे तो ( एको देवः सर्वभूतेषु गूढः सर्वव्यापी सर्वभूतांतरात्मा ।

अर्थ—एक देव सर्व भूतोंमें गूढ रह्या है, वो देव सर्वव्यापी है, और सर्वका अंतर आत्मा है, इत्यादिक श्रुतियों विषे विरोध आवैगा इति ॥ सिद्धांती० । उपाधितें रहित ऐसा यह जीव, स्वभावतेंही मेरेतें अभिन्न है, इस प्रकारतें अपनेतें

अभिन्न जीवकूं वो ब्रह्म जानता है कि नहीं ॥ वादी० । हां ऐसें ब्रह्म नहीं जानता है ॥ सिद्धांती० । तब तो सर्वज्ञपनेकी हानि होवैगी ॥ वादी० । ऐसें जानता है ॥ सिद्धांती० । तो अपनेतें अभिन्न जीवके दुःखकूं अपना दुःख करकै जाननेवाले ब्रह्मकूं हितका अकरण आदिक दोषका प्रसंग होवैगा, सो किस प्रकारतें निवारण करोगे इति ॥ वादी० । ब्रह्मविद्ब्रह्मैव भवति । अर्थात् ब्रह्मकूं जाननेवाला ब्रह्मही हो जाता है, इस श्रुतिके बलतें मोक्ष विषे जीव और ब्रह्मके स्वरूपका एकपना प्रतीत होता है ॥ सिद्धांती०। तथा विद्वान् पुण्यपापे विधूय निरंजनः परमं साम्यमुपैति ।

अर्थ–तैसे प्रकारतें ब्रह्मकूं जाननेवाला पुरुष, पुण्य और पाप इन दोनोंकूं त्याग करकै पीछे पुण्य पापरूप मलतें रहित भया हुआ वो पुरुष ब्रह्मके साम्यकूं प्राप्त होता है, अर्थात् कीट भृंग न्याय करकै ब्रह्म सरीखा होता है, । जैसें भृंग अनेक कीडाओंकूं रुंधन करकै आप समान बना लेता है । वे अनेक प्रकारके कीडा, कुछ भृंग सरीखे प्रथम नहीं रहे किंतु भृंगनें रुंधन किये पीछे भृंगके ध्यान करकै भृंग समान होते हैं । यहां विचार करो कि–वे अनेक प्रकारके कीडा भृंग रूप तो हो जाते हैं परंतु भृंग विषे एकताकूं प्राप्त नहीं होते हैं, किंतु भृंगतें जुदेही भृंग समान हो जाते हैं, । तैसें । ब्रह्मविद्ब्रह्मैव भवति । ब्रह्मकूं जाननेवाला ब्रह्मही होता

है, अर्थात् ब्रह्मके समान होता है, ऐसा अर्थ इस श्रुतिका है। कदाचित् इस श्रुतिका ऐसा अर्थ नहीं करें तो (साम्यमुपैति) इस श्रुतिमें ब्रह्मके समानपनेकी प्राप्ति कही है, तामें विरोध उत्पन्न होवैगा॥ और गीता विषे भगवाननेंभी कह्या है कि (मम साधर्म्यमागताः)

अर्थ—भगवान् अर्जुनके प्रति कहते हैं कि—ज्ञानी पुरुष मोक्ष विषे मेरे समानपनेकूं प्राप्त होते हैं। इस स्मृतिके प्रमाणतेंभी ऐसाही सिद्ध होता है कि मोक्ष विषे मुक्त पुरुष ईश्वरके समान हो जाता है, परंतु जैसें जलमें जल, दुग्धमें दुग्ध, तेजमें तेज मिल जाता है, ऐसी एकताकूं नहीं प्राप्त होता है इति॥ वादी०। जीवकूं मुक्ति विषे ब्रह्मके साम्यकी प्राप्ति होती है, ऐसा तुम सिद्ध करते हो, सो ठीक है, परंतु उस समानपने विषे पूज्य पूजक भाव और सेव्य सेवक भाव कैसें बनैगा। काहेतें कि—समानपने विषे जीवकूं और ईश्वरकूं समानपनेकी प्राप्ति होनेतें, कौन तो पूज्य है, और कौन पूजक (पूजा करनेवाला है) तथा कौन सेव्य है, अर्थात् सेवा करने योग्य है, और कौन सेवक अर्थात् सेवा करनेवाला है, ऐसी व्यवस्था नहीं बनैगी॥ सिद्धांती०। जैसें पितृनिभः पुत्रो मातृनिभा कन्या। अर्थात् पिताके सरीखा पुत्र है, और माताके तुल्य कन्या है, ऐसा कह-

---

१ समानो धर्मो ययोस्तौ सधर्माणौ सधर्मणोर्भावः साधर्म्यम् इति विग्रहेण तच्च सादृश्यमेव हि भवति।

नेतें क्या, पिता और पुत्रके पूज्य पूजक पनेमें बाध है, किंतु कुछभी बाध नहीं है। क्योंकि—पुत्र पिताके समान भयेतेंभी पिता जो है सो पुत्रका सदा पूज्यही रहता है। और माताभी पुत्री करके सदा पूज्यही रहती है॥ तैसें जीव और ब्रह्मका मुक्ति विषे जो हमने समानपना सिद्ध किया है सो गुणों करकै किया है कुछ स्वरूप करकै नहीं किया है। जैसें ( सिंहो देवदत्तः ) अर्थात् किसीने कह्या कि—देवदत्त नामवाला जो पुरुष है, सो सिंह है। अब यहां स्वरूप करकै तो देवदत्त पुरुष, सिंह नहीं है, परंतु गुणों करकै सिंह है। उस देवदत्तका शरीर तो पुरुषाकार है कुछ सिंहके आकार नहीं है, परंतु उस देवदत्तमें क्रोधादिक सिंहके गुण रहे हैं, तातें ( सिंहो देवदत्तः ) ऐसा कह्या है इति॥ और वेदांत विषे सूत्रकारनैभी ऐसाही कह्या है कि ( भोगमात्रसाम्यलिंगाच्च )[1] अर्थात् मुक्ति विषे मुक्त पुरुषकूं भोग मात्र ही ईश्वरके समान प्राप्त होते हैं। इस सूत्र विषेभी ईश्वरके समान भोगोंकीही प्राप्ति कही है। तातें हे मायावादिन्! इन श्रुति स्मृति और सूत्रोंके प्रमाण करकै ऐसाही स्वारस्य अर्थ सिद्ध होता है कि—मुक्ति विषे मुक्त पुरुषोंकूं ब्रह्मके समानपनेकी प्राप्ति भोग और गुणों करकै होती है, कुछ मुक्ति विषे जीव और

---

१ सूत्रमें जो मात्र शब्द है तिस करिकै सत्यसंकल्प—जगत उत्पत्ति—स्थिति—प्रलय आदिक धर्मोंका मुक्त जीवों विषे निषेध किया है और दूसरे सूत्रमेंभी कह्या है कि—जगद्व्यापारवर्जं इति।

ब्रह्मके स्वरूपकी एकता नहीं होती है इति ॥ वादीका प्रश्न । सायुज्य मुक्ति विषे तो ( ब्रह्मविद्ब्रह्मैव भवति ) ब्रह्मकूं जाननेवाला ब्रह्मही हो जाता है । इस श्रुतिका स्वारस्य अर्थ सिद्ध होता है । ब्रह्मके स्वरूपमें मिल जानेका नाम सायुज्य मुक्ति है इति ॥ सिद्धांति उत्तर० । सायुज्य मुक्ति विषेभी जीव और ब्रह्मके स्वरूपकी एकता नहीं बनै । काहेतें कि, धातु अर्थकी निरुक्तिका विरोध होनेतें, । कैसा विरोध, कि जैसें ( सह युनक्तीति सयुक्-सयुजो भावः सायुज्यं इति शब्दोक्तेः ) सोश्नुते सर्वान्कामान् । अर्थात् सो मुक्त पुरुष ब्रह्मके साथ सर्व कामोंका भोग करता है । इस प्रकारतें भोगोंकी साम्यता इस श्रुतिमें कही है । कदाचित् इस भोगकी साम्यता रूप रीतिकूं अंगीकार नहीं करोगे तो ( आदित्यस्य सायुज्यं गच्छति एतासां देवतानां सायुज्यं गच्छति )। इत्यादिक श्रुतियों करकै आदित्यादिक देवताओंके सायुज्यकी प्राप्ति तिन्हके भक्तोंकूंभी कही हुई है, तो क्या वे आदित्यादिक देवोंके भक्त, अपने इष्ट देवके स्वरूपमें मिल जाते हैं, किंतु नहीं मिलते हैं । जैसें आदित्यादिक देवोंके भक्त सायुज्य मोक्षकूं प्राप्त भये हुयेभी तिन्ह देवोंके स्वरूपमें एक नहीं हो जाते हैं, । तैसें ब्रह्मवेत्ता ज्ञानीभी सायुज्य मोक्षकूं प्राप्त भये हुयेभी ब्रह्मके स्वरूपमें एक नहीं होते हैं । किंतु ब्रह्मके सादृश्यकूं प्राप्त होकर ब्रह्मतें भिन्नही रहते हैं इति ॥ और हे वादि ! इस सायुज्य मोक्ष

विषे सर्व मुक्त पुरुष भगवतके किंकर होकर रहते हैं, ताविषे भगवत वचनका ऐसा प्रमाण है कि–

सायुज्यं प्रतिपन्ना ये तीव्रभक्तास्तपस्विनः ।
किंकरा मम ते सर्वे भवंति निरुपद्रवाः ॥

अर्थ–अनेक प्रकारके तपोंकूं करनेवाले, ऐसे जे तीव्र भक्त सायुज्य मुक्तिकूं प्राप्त भये हैं, वे सब उपद्रवतें रहित भये हुये मेरे किंकर कहिये दास होवे हैं इति । इस भगवतके वचननें, सायुज्य मोक्ष विषे भगवतके किंकर होकर भगवतकी सेवा करनी कही है तातें सायुज्य मोक्ष विषेभी सेव्य सेवकपना ही रहता है हे वादि ! ब्रह्मके स्वरूपमें एक होजाना, ऐसा सायुज्य मुक्तिका स्वरूपकूं मानोगे तो ( किंकरा मम ते सर्वे ) इस भगवत वचनके तुम विरोधी होवोगे । तातें सायुज्य मुक्ति विषेभी जीव ब्रह्मकी एकता सिद्ध नहीं हो सक्ती है । देखो वामदेव शुकदेव शठकोप आदिक सायुज्य मोक्षकूं प्राप्त भये पीछेही, परिक्षत नाथमुनि आदिकोंकूं उपदेश किया है, सो प्रसिद्ध है । तातें जैसे नारायण अप्राकृत शरीरवाले हैं तैसें विष्वक्सेनादिक मुक्त भी अप्राकृत शरीरवालेही हैं । इसमें संदेह करै सो मूर्ख है इति ॥ हे वादि ! जैसें घट शरावादिक सर्व मृदात्मक हैं, अर्थात् मृत्तिका जिन घटादिकोंका आत्मा है । तैसें यह सर्व जगत भी ब्रह्मात्मक है अर्थात् ब्रह्म जिस जगतका आत्मा है इति वादी० । जैसें घट शरावादिक मृत्तिकाही हैं । तैसे यह जगत

भी ब्रह्मही है, ऐसा अर्थ हमनैं ( सदेव ) इस श्रुतिसें पाया है परंतु सत् एव कहिये सदात्मक और ब्रह्म एव कहिये ब्रह्मात्मक ऐसा अर्थ तुम विशिष्टाद्वैत वेदांतियोंनैं कहांतें पाया है, सो कहना चाहिये । सिद्धांती० ।

**यः पृथिव्यां तिष्ठन् यस्य पृथिवी शरीरं ।**
**य आत्मनि तिष्ठन् यस्यात्मा शरीरं ॥**

**अर्थ**—परमात्मा जो है सो पृथिवी विषे रह्या है, और जिस परमात्माका पृथिवी शरीर है । जो परमात्मा, इस कर्मात्मा जीव विषे रहता है, और जिस परमात्माका यह कर्मात्मा जीव शरीर है । इस श्रुति करकै जीव जगतका और ब्रह्मका शरीर शरीरी भाव सिद्धहोता है, ता करकै ब्रह्मात्मकभी सिद्ध भया इति ॥ और श्रुतिकी टीका जो स्मृति है उसमेंभी कह्या है कि **सर्वभूतात्मके तात जगन्नाथे जगन्मये । परमात्मनि गोविंदे मित्रामित्रकथा कुतः ॥ अर्थ**—हिरण्य कशिपुके प्रति प्रल्हाद कहते हैं हे तात ! सर्वेश्वर परमात्मा कैसे हैं कि सर्व भूतोंके आत्मा हैं । फिर परमात्मा कैसे हैं कि जगत मय हैं, ऐसे परमात्मा विषे मित्र और शत्रु इनकी कथा सब मिथ्या है ॥ इस प्रल्हादजीके वचनमें ( **सर्वभूतात्मके** ) ऐसा कह्या है, इसी शब्दतें ब्रह्मात्मक और सदात्मक शब्दभी हमारे विशिष्टाद्वैत मतमें सिद्ध होते हैं इति ॥ **वादी०** । विशिष्टाद्वैत ऐसा स्पष्ट शब्द कौनसे शास्त्रसें सिद्ध करते हो । **सिद्धांती०** । **सदेव सौम्य**—इस श्रुतिके विशिष्टाद्वैत अर्थकूं बतानेवाली और केव-

वलाद्वैतवादी चोरोंकूं पकडनेवाली इस स्मृतिसें विशिष्ट शब्द सिद्ध होता है, सो सुन—

आसीदग्रे सदेकस्तु स च नारायणः स्मृतः।
जीवैः सूक्ष्मप्रकृत्या च विशिष्टस्त्वं तु कारणम्॥

अर्थ—सृष्टिके प्रथम एक सत होता भया, सोही नारायण कह्या जाता है। अनंत जीव तथा सूक्ष्म ऐसी प्रकृति कहिये माया, तिन्ह जीवों करके और माया करके विशिष्ट ऐसें कारण रूप तुम हो। इस प्रकारतें वराह पुराणमें वेंकटाचल माहात्म्यके षोडशमा अध्यायमें भगवानके प्रति साक्षात् ब्रह्माने कह्या है, ता करकै ऐसा सिद्धांत सिद्ध भया कि—प्रलय कालमें सूक्ष्म चेतन और सूक्ष्म अचेतन इन दोनों करकै सहित कारण रूप परमात्मा रहते हैं, और सृष्टिकाल विषे स्थूल चेतन और स्थूल अचेतन इन दोनों करकै सहित कार्य रूप परमात्मा रहते हैं। तातें कारण अवस्था विषे और कार्य अवस्था विषे परमात्माकूं सब श्रुति स्मृति सूत्र आदि प्रमाणों, विशिष्टकूंही सिद्ध करते हैं। वास्ते तुम हे वादि! विशिष्टाद्वैत वेदांतका श्रवण करो, ता करकै विशिष्ट विषे निर्विशिष्ट पनेका भ्रम निवर्त हो जावेगा इति॥ वादी०। हमारे निर्गुण ब्रह्मके ज्ञानकी निंदा किसी शास्त्रमें जो करी होय तो उस निर्गुण ज्ञानकूं दोषवाला जानकर हम त्यागें। और निर्दोष विशिष्टाद्वैतकूं मानें, सो निंदा निर्गुण ज्ञानकी कहीं हम देखते नहीं हैं, जो होय तो बतावो इति। सि-

द्धांती० । निर्गुण ज्ञानकी निंदा तो बहुत ठिकाने लिखी हुई है, परंतु तुम तुमारे मतमें आसक्त होनेतें मानोगे नहीं, जो मानों तो सुनों । पांचवां वेद रूप महाभारतके मोक्ष धर्म विषे निर्गुण ज्ञानियोंकूं धिक्कार किया है कि—

शास्त्रं ह्यबुध्वा तत्त्वेन केचिद्वादबला जनाः ।
कामद्वेषाभिभूतत्वादहंकारवशं गताः ॥
याथातथ्यमविज्ञाय शास्त्राणां शास्त्रदस्यवः ।
नैर्गुण्यमेव पश्यंति न गुणाननुयुंजते ।
तेषां तमःशरीराणां तम एव परायणम् ॥

अर्थ—कितने जन वाद विषे तो बहुत बलवंत हैं, परंतु वे वादी, तत्व करकै शास्त्रकूं नहीं जानते हैं, क्यों नहीं जानते हैं कि, काम और द्वेष करकै पीडे हुये होनेतें अहंकारके वशमें भये हैं, फिर वे कैसे हैं कि शास्त्रोंका जैसा अर्थ है तैसा अर्थकूं नहीं जानकर शास्त्रोंके चोर हैं, अर्थात् शास्त्रोंके सत्य अर्थकूं चुराकर मिथ्या अर्थकूं कहनेवाले हैं, अथवा शास्त्रोंके दस्यु हैं, ऐसा नाम चोर और शत्रु इन दोनोंका है। तातें वे शास्त्रोंके शत्रुभी हैं, कर्म उपासनादि प्रतिपादक शास्त्रोंके च्छेदन करनेवाले होनेतें शास्त्रोंके शत्रुभी हैं, ऐसे वे शास्त्रोंके चोर और शत्रु, परमेश्वरकूं निर्गुण देखते हैं, परंतु परमेश्वर विषे सर्वज्ञत्व—सर्वशक्तिमत्व—सत्यकामत्व—सत्यसंकल्पत्व—आनंदत्व—अमलत्व—सर्वेश्वरत्व आदिक अनंत कल्याण

नहीं लगाते हैं, ऐसे वे तमोगुण शरीरोंवाले, शास्त्रदस्यु हैं, तिन्हका तमोगुणही परायण है ॥ इस प्रकारतें तुम निर्गुण वादियोंकी निंदा महाभारतमें साधारण रीतिसें करी है। और अब असाधारण रीतिकूं सुनो ॥

द्वापरादियुगे भूत्वा कलया मानुषादिषु ।
स्वागमैः कल्पितैस्त्वं च जनान्मद्विमुखान्कुरु ।
मां च गोपय मे न स्यात्सृष्टिरेषोत्तरोत्तरा ॥

अर्थ–भगवान् शिवकूं कहते हैं कि–हे शिव! तू कलियुग विषे अपनी कला करकै मनुष्य देहकूं धारण करकै अपनी कल्पनातें बनाये हुये शास्त्रों करकै तू सर्व जनोंकूं मेरेतें विमुख कर, और मेरेकूं गुप्त कर अर्थात् मेरेकूं कोई नहीं जान सकै ऐसें गुप्त कर, तातें यह मेरी सृष्टि उत्तर २ न होवे ॥ इस पाद्मोक्त भगवत आज्ञाकूं पालनेवाले शंकरने मायावाद असत शास्त्रकूं बनाकर प्रगट किया। और पार्वतीकूं कह्या कि–

मायावादमसच्छास्त्रं प्रच्छन्नं बौद्धमुच्यते ।
मयैव कथितं देवी कलौ ब्राह्मणरूपिणा ॥

अर्थ–हे देवि! कलियुगमें ब्राह्मणका रूप धारण करकै अर्थात् शंकराचार्य बनकर मायावाद असत् शास्त्रकूं मैंनेही कह्या है इति ॥ फिर अध्यात्मरामायणमें तुमारे इष्ट शिवनें भी ऐसा कह्या है कि। श्रीरामं ये च हित्वा खलमतिनिरता ब्रह्म जीवं वदंति ते मूढा नास्तिकास्ते शुभगुणर-

हिताः सर्वबुद्ध्यातिरिक्ताः । पापिष्ठा धर्महीना गुरुजन-
विमुखा वेदशास्त्रे विरुद्धास्ते हित्वा गांगमंभो रविकि-
रणजलं पातुमिच्छंति त्रस्ताः ॥

अर्थ—जे मनुष्य खलोंकी बुद्धि विषे आसक्त हैं, ते मनुष्य श्रीरामका त्याग करकै यह जीव ब्रह्म है ऐसें जीवकूं ब्रह्म कहते हैं, वे जीवकूं ब्रह्म कहनेवाले कैसे हैं कि, मूढ हैं, और नास्तिक हैं, तथा शुभ गुणोंतें रहित हैं तथा अत्यंत पापी हैं, तथा धर्म करकै रहित हैं, तथा गुरु जनोंतें विमुख हैं, तथा वेद शास्त्रोंके विरोधी हैं तथा वे गंगाजलका त्याग करकै मृगतृष्णाके जलकूं पीनेकी इच्छा करते हैं, अर्थात् गंगाजलरूप श्रीरामका त्याग करकै मृगतृष्णाके जलरूप निर्गुण ब्रह्मकूं पकडने दोडते हैं इति ॥ फिर विष्णु पुराणमें भी कह्या है कि—

सर्वं ब्रह्म वदिष्यंति संप्राप्ते तु कलौ युगे ।
सांसारिकसुखासक्तं ब्रह्मज्ञोस्मीति वादिनम् ।
ब्रह्मकर्मोभयभ्रष्टं तं त्यजेदंत्यजं यथा ॥

अर्थ—जब कलियुग प्राप्त होवैगा तब सर्व जन ब्रह्म वाद करेंगे, अर्थात् ब्रह्म निर्गुण निराकार है, और मैं भी ब्रह्म हूं ऐसा वाद करेंगे, तथा संसारीक सुख जो स्त्री पुत्र धनादिक हैं तिन्हके विषे आसक्त है और कहता है कि मैं ब्रह्मज्ञ हूं ऐसा मिथ्या वाद करता है, तातें वो मिथ्यावादी पुरुष, ब्रह्म और कर्म इन दोनोंतें भ्रष्ट होता है तातें जैसें चांडालकूं दूरतें त्याग

करते हैं, तैसें उसकूं त्याग करना ॥ इस प्रकारतें श्रुति स्मृतियोंने मायावादियोंकूं बहुत जूतियां मारी हुई हैं इति ॥ वादी० । हे विशिष्टवादी ! हमारे शंकर मतकूं तुमही निंदित बताते हो, परंतु मंडनमिश्र, नीलकंठ श्रीधर आदिक प्रमाणिक पंडितोंने तो हमारे केवलाद्वैत मतकूंही मान्या है । तातें मंडनमिश्र-नीलकंठ-श्रीधर आदिकों करके बखान किया हुआ हमारा मत है सो कैसें निंदित होवैगा । सिद्धांती० । करभाणां विवाहे तु रासभास्तत्र गायनाः । परस्परं प्रशंसंति अहो रूपमहो ध्वनिः ॥ ऊंटोंका विवाह होता भया, सो तहां गधे गीत गानेकूं आते भये । पीछे ऊंट और गधेनकी सभामें परस्पर बखान करने लगे । ऊंटोंकूं देखकर गधे बोले कि, अहो इस ऊंटका क्या अच्छा रूप है । पीछे ऊंटभी बोले कि अहो इन गधोंका क्या अच्छा गीतका शब्द निकलता है इति ॥ अब यहां, हे वादि ! तुमही विचार करो गधेने ऊंटके रूपका बखान किया तो क्या ऊंटका रूप बखान करने योग्य है किंतु नहीं है, और ऊंटने गधेके गायन और स्वरका बखान किया तो क्या गद्धेका बहुत अच्छा स्वर है इति ॥ जैसे उष्ट्र और रासभोंका परस्परका बखान मिथ्या है । तैसें शंकरने मंडनमिश्र नीलकंठ श्रीधर आदिकोंका बखान किया और उनोने शंकराचार्यका बखान किया है, तातें परस्पर गुरु चेलाओंका वो बखान होनेते मिथ्या है इति॥और हे वादिन् ! मैं तुमारेकूं मिथ्या बखान विषे एक छोटासा इतिहासकूं कहता हूं सो तू श्रवण कर ।

पश्य लक्ष्मण पंपायां बकः परमधार्मिकः ।
शनैर्मुंचति पादाग्रं प्राणिनां वधशंकया ॥

अर्थ–रामचंद्रजी लक्ष्मणके प्रति बोले कि हे लक्ष्मण ! तू इस पंपा सरोवर विषे देखि, यह जो बक है सो बडा धर्मात्मा है, काहेतें कि, कोई प्राणी मेरे पग नीचै दबकर मर तो नहीं जावै, ऐसी शंका मन विषे धरकै धीरे धीरे पग उठाकर धरता है । इस प्रकारतें लक्ष्मणकूं जब रामजीने कह्या तब तहां एक मत्स्य रह्या, सो बोल्या कि–

सहवासी विजानाति सहवासिविचेष्टितम् ।
बकं किं वर्ण्यसे राम येनाहं निष्कुलीकृतः ॥

अर्थ–हे रामचंद्रजी ! पडोसीके चरित्रकूं पडोसीही जानता है, हे रामजी ! इस बगलेका आप बखान किस वास्ते करते हो । काहेतें कि जिस बगलेने मेरेकूं निष्कुली कर दिया है, अर्थात् इस बगलेने मेरे सब बाल बच्चेनकूं खाकर मेरेकूं कुटुंबरहित कर दिया है ऐसा यह बक धर्मात्मा है इति ॥ हे दुराग्रहि ! जैसें रामचंद्रजीने बकके अधर्मकूं नहीं जानकर उस बककूं धर्मात्मा कह्या । तैसें तुमारे मतके दोषोंकूं नहीं जाननेवाले तुमारे धर्मका बखान करेंगे, परंतु हमारे विशिष्टाद्वैतवादीने तो तुमारे मतकूं खंडन करने वास्तेही अवतार लिया है । तातें तुमारे मतकूं अच्छी तरहतें जाननेवाले और खंडन करनेवाले रामानुज मुनि हैं । जैसें बकके अधर्मकूं जाननेवाला और यह

बक अधर्मी है, ऐसें खंडन करनेवाला मत्स्य रह्या । तैसे तव मतके ज्ञाता और खंडन कर्ता रामानुज यति हैं ॥ अब श्रीरामानुजके अवतार विषे सर्व प्रमाणोंका शिरोमणि ऐसा भगवत वचनका प्रमाण अंत विषे देता हूं सो सुन ॥

आदौ शेष इति प्रोक्तो द्वितीये लक्ष्मणस्तथा ।
तृतीये बलरामश्च कलौ कश्चिद्भविष्यति ॥
ब्रह्मन्कलियुगे प्राप्ते धर्मे नष्टे श्रुतेरपि ।
मद्भक्तः सर्वधर्मज्ञस्तव गोत्रसमुद्भवः ॥
शारीरकमहाभाष्यग्रंथकर्ता जितेंद्रियः ।
वेदांतवित्तमः कश्चित् शर्मा च ब्राह्मणोत्तमः ।
अस्मिन्महाभूतपुरे भविष्यति न संशयः ॥

अर्थ—सतयुगमें शेष, त्रेतामें लक्ष्मण, द्वापरमें बलराम और कलियुगमें रामानुज । इस प्रकारतें चार युगोंमें चार नामों करके रामानुज प्रसिद्ध हैं । कलौ कश्चिद्भविष्यति । इस पदमें रामानुजका नाम नहीं है सामान्यपनेतें कह्या है कि—कलियुगमें कोई होवैगा परंतु हारीत ऋषिके प्रति भगवानने कश्चित् शब्दका अर्थ रामानुजही सिद्ध किया है । हरीत ऋषिकूं भगवान कहते हैं कि हे ब्रह्मन् ! जब कलियुग प्राप्त होवै, तब वेदका धर्म नष्ट भयेतें सर्व धर्मोंका जाननेवाला मेरा भक्त जो शेष है, सो तेरे गोत्र विषे जन्म लेवैगा । और वो वेदांतका जाननेवाला तथा जितेंद्रिय तथा ब्राह्मणोंके मध्ये उत्तम कोई शर्मा, शारीरिक वेदांत शास्त्रके महाभाष्य ग्रंथका कर्ता इस महाभूतपूर विषे

अवतार लेवैगा, इस बातमें कुछभी संदेह नहीं है। इस भगवतके वचनतें हारीत गोत्रवाला और शारीरक महाभाष्यका कर्ता भूतपुरी विषे रामानुजके विना दूसरा कोई भी सिद्ध नहीं होता है, किंतु हारीत गोत्रमें और भूतपुरीमें शारीरक महाभाष्यके कर्ता रामानुजही भये हैं इति ॥ और रामानुज महाराजके चरित्रों करके भी निश्चय होता है कि—

पाषंडद्रुमखंडदावदहनश्चार्वाकशैलाशनि
बौद्धध्वांतनिरासवासरपतिर्जैनेभकंठीरवः ।
मायावादभुजंगभंगगरुडस्त्रैविद्यचूडामणिः
श्रीरंगेशजयध्वजो विजयते रामानुजोयं मुनिः ॥

अर्थ—राजानुज मुनि कैसे हैं कि पाखंडरूपी वृक्षोंके वनकूं जलाने विषे दावाग्निरूप हैं । फिर कैसे हैं कि चार्वाकरूपी पर्वतके तोडनेमें वज्र रूप हैं । फिर कैसे हैं कि बौद्धरूपी अंधकारकूं दूर करने विषे सूर्य समान हैं फिर कैसे हैं कि जैनरूपी हस्तियोंकूं जीतने विषे सिंह सरीखे हैं । फिर कैसे हैं कि मायावादरूपी सर्पोंके जीतनेमें गरुड समान हैं। फिर कैसे हैं कि त्रिवेद धर्मोंके शिरोमणि हैं । ऐसे श्रीरंगेश भगवानके जयध्वजारूपी रामानुज मुनि विराजते हैं इति॥इस प्रकारसें विष्णुके और विष्णुधर्मके विरोधी चार्वाक,बौद्ध,जैन और मायावादी इन चार मतोंका खंडन करने वास्तेही रामानुज मुनि प्रगट भये हैं । यद्यपि दूसरे भी अनेक पाखंडियोंका खंडन तो किया है, परंतु इन चारोंका मुख्यत्व करके किया है इति ॥

विशिष्टाद्वैतराद्धांतः प्रसिद्धः शिष्टसंमतः ।
श्रीमद्गोपालदासेन त्वनुभूतः सनातनः ॥

इति श्रीभगवद्रामानुजपदपंकजमधुपेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे मायावादिमतखंडनपुरःसरविशिष्टाद्वैतमतसमर्थनो नाम तृतीयोऽध्यायः ॥ ३ ॥

## अथ चतुर्थोऽध्यायः ।

अथ शिष्य प्रश्न० ॥ गुरुजी मैं प्रश्न पूछतहूं तोही, मेरा मोक्ष कवन विधि होही, गुरुजी मैं प्रश्न पूछतहूं तोही, ॥ टेक ॥ मैं कौन हूं जगत सो किनतें कहां जाउंगा अब मैं, चार खानितें निकल जानेका मार्ग बताओ मोही, गुरुजी मैं प्रश्न पूछत हूं तोही ॥ १ ॥ लंबा चोडा मैं कितना बडा हूं, कैसा स्वरूप है मेरा, श्याम वर्ण कि पीत वर्ण हूं, श्वेत वर्ण कि लोही, गुरुजी मैं प्रश्न० ॥ २ ॥ इच्छादिमान हूं कि इनतें न्यारों, देह विषे कैसें आयो, अंतर्यामी मोमें कहां वसतहैं, ढूंढ बतावो ओही, गुरुजी मैं प्रश्न० ॥ ३ ॥ गुरुजीके शरण जायकै, ऐसें प्रश्न पूछै शिष्य सोही, दास गोपाल इन नव प्रश्नोंका भेद बतावै गुरु सोही, गुरुजी मैं प्रश्न पूछत हूं तोही ॥ ४ ॥

अर्थ—हे गुरुजी हे दयासिंधु हे कृपानिधे ! संसाररूपी महासर्पतें भय पायकर आपके चरणकमलोंके मैं शरण आया

हूं हे दीनदयालय मैं आपके चरणोंमें साष्टांग प्रणाम करकै आपके प्रति आगे कहे हुये नव प्रश्नोंकूं पूछता हूं । हे स्वामिन् ! इस संसारमें मेरेकूं जन्म मरण होता है, उस जन्म मरणरूपी बंधनतें मेरा मोक्ष कौनसे विधिसें होवैगा, अर्थात् तप करकै कि व्रत करकै कि, उपवास करकै किंवा यज्ञदानादिक कर्मों करकै कि, गायत्री आदिकके जप करकै कि तीर्थोंकी यात्रा करकै कि, ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी इन चार आश्रमोंकी दीक्षा करिकै कि, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र इन चार वर्णके धर्मों करकै कि, अष्टांग योग करिकै किंवा न्याय शास्त्रोक्त षोडश पदार्थोंके ज्ञान करकै कि, सांख्य शास्त्रोक्त प्रकृति पुरुषके ज्ञान करिकै किंवा स्वभाव, काल, कर्म इनके ज्ञान करकै इत्यादिक विधियोंमेंतें कौनसे विधि करिकै मेरा संसारबंधनतें मोक्ष होवैगा, इति प्रथम प्रश्नः ॥१॥ और हे गुरु महाराज ! मैं कौन हूं, अर्थात् यह स्थूल देह है सो मैं हूं, कि, पंच ज्ञान इंद्रिय हैं सो मैं हूं, कि, पंच प्राण हैं सो मैं हूं, कि, मन, अहंकार, बुद्धि ये मैं हूं कि, इन सबका समुदाय रूप मैं हूं, इति ॥ २ ॥ और हे स्वामिन् ! यह जगत जो है सो किनतें है अर्थात् इस जगतका कर्ता कौन है, ईश्वर है कि, माया है, कि, जीव है कि, विना किया हुआ है इति ॥ ३ ॥ और हे भवतारक ! अब इस देहका नाश भये पीछे मैं कहां जाऊंगा, अर्थात् इस देहके साथही मैं भी नाश पाऊंगा कि, दूसरे लोकांतर विषे वा देहांतर विषे जाऊंगा इति ॥ ४ ॥ और हे परोपकारि !

जरायुज, अंडज, स्वेदज, उद्भिज्ज, ये जीवोंके उत्पन्न होनेकी चार खानि हैं, इन एक एक खानि विषे यह जीव इक्कीस इक्कीस लाख वार जन्म लेता है, और महादुःख पाता है, तातें इन चार खानियोंमेंतें निकल जानेका मार्ग कौनसा है, ताकूं बतावो इति ॥ ५ ॥ और हे तत्व दर्शी ! मैं कितना लंबा हूं और कितना मैं चौडा हूं तथा कितना मैं ऊंचा हूं अर्थात् मेरा आकार कैसा है और हे सद्गुरो ! मेरा रूप कैसा है, अर्थात् मेरा रूप श्याम है, कि मेरा रूप पीला है, कि मेरा रूप श्वेत है कि, लाल है, कैसा रूपवाला मैं हूं इति ॥ ६ ॥ और हे ज्ञाननिधे ! यह जो इच्छादिक हैं सोही मेरे चिन्ह हैं कि इनतें न्यारा मैं हूं इति ॥ ७ ॥ और हे शरणागतवत्सल ! शरीरतें जो मैं न्यारा हूं तो इस शरीर विषे किस प्रकारतें मेरा आना भया, काहेतें कि माताके उदर विषे पिताका वीर्य और माताका ऋतु शोणित ( रक्त ) इन दोनोंते यह शरीर उत्पन्न होकर माताके उदर विषे रहता है, तहां मैं कहांतें आकर इस कायामें घुस बैठा अर्थात् माताके उदर विषे गर्भ रूप करिकै यह शरीर रहता है, ता शरीर विषे यह जीव कहांतें आकर प्राप्त होता है इति ॥ ८ ॥ और हे अविद्यारे ! सर्वका जो अंतर्यामी भगवान है सो मेरे विषे किस प्रकारतें निवास करता है, और वो मेरे विषे कहां रहता है, उस अंतर्यामीकूं मेरे विषेही ढूंढ करकै मेरेकूं आप बताओ इति॥९॥ इस ग्रंथके कर्ता कहते हैं कि गुरुजीके शरण जाकर साष्टांग प्रणाम करकै पूर्वोक्त रीतिसे प्रश्नोंकूं

जो पूछता है सोही शिष्य कह्या जाता है, और शिष्यने किये हुये प्रश्नोंके उत्तरकूं जो देता है सोही गुरु कह्या जाता है, सो गीतामें अर्जुनके प्रति कृष्णजीने भी ऐसेंही कह्या है ॥

तद्विद्धि प्रणिपातेन परिप्रश्नेन सेवया ।
उपदेक्ष्यंति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ॥

अर्थ—गुरुकूं साष्टांग प्रणाम करकै तथा गुरुकै प्रति बंध क्या मोक्ष क्या ज्ञान क्या अज्ञान क्या आत्मा कौन परमात्मा कौन माया कौन और मैं परमात्माकूं किस प्रकारतें पाऊंगा ऐसे प्रश्नोंकूं करकै, गुरुओंकी सेवा करनी, ता सेवा करकै प्रसन्न भये जो गुरु हैं सो तत्वदर्शि गुरु तेरेकूं ईश्वरतत्व जीवतत्व मायातत्व, इत्यादिक तत्वोंके ज्ञानका उपदेश करेंगे इति ॥ इस श्लोकमें गुरु और शिष्यके इन दोनोंके लक्षण भगवानने अर्जुनकूं कहे हैं । तातें पूर्वोक्त रीतिसें गुरुके प्रति प्रश्नोंकूं जो पूछता है, सोही शिष्य कह्या जाता है दूसरा नहीं । और शिष्यकूं श्रीवैष्णव धर्मके चिन्होंकूं धारण कराके पीछे रहस्यत्रयका तथा तत्वत्रयका तथा अर्थपंचकका उपदेश करते हैं वेही गुरु कहे जाते हैं दूसरे नहीं । इन रहस्यत्रय आदिकोंका उपदेश श्रीवैष्णव, संप्रदायमेंही किये जाते हैं, तातें श्रीवैष्णव दीक्षा लेनी चाहिये, ऐसा पद्मपुराणके उत्तरखंडमें तथा गौतमीय-तंत्रमें कह्या है ॥

विना श्रीवैष्णवीं दीक्षां प्रसादं सद्गुरोर्विना ।

विना श्रीवैष्णवं धर्मं कथं भागवतो भवेत् ॥
धर्मार्थकाममोक्षाणामालयः सांप्रदायकः ।
संप्रदायविहीना ये मंत्रास्ते निष्फला मताः ॥

अर्थ–श्रीवैष्णवी दीक्षाके विना और सद्गुरुके प्रसाद विना तथा श्रीवैष्णव धर्मके विना किस प्रकारतें भागवत होय किंतु नहीं होय और सांप्रदायक जो है सो धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष इन चार पदार्थोंका घर रूप है, और संप्रदाय विनाके जे मंत्र हैं, ते मंत्र निष्फल माने हैं, तातें श्रीवैष्णव संप्रदायी गुरुकाही उपदेश लेना चाहिये इति ॥

और जो प्रथमके गुरुसें तत्वज्ञानकी प्राप्ति नहीं भई होय तो द्वितीय गुरुके शरण जावै, और द्वितीयसें भी संपूर्ण तत्त्व ज्ञान न मिल्या होय तो तृतीय, चतुर्थ, पंचम आदिक गुरुओंके शरण जाजा करकै संपूर्ण तत्व ज्ञानका संपादन करना चाहिये इति ॥ **प्रश्न०** । जैसें स्त्रीके शिरपर एकही पति शास्त्रने कह्या है वो स्त्री दूसरा पतिकूं करै तो पापिनी व्यभिचारिणी कही जाती है । तैसें प्रथम गुरुकूं छोडकर द्वितीय तृतीय चतुर्थ पंचम आदिक गुरुओंके शरण जानेसें कुछ पाप लगता है कि नहीं ॥ **उत्तर०** । स्त्री विषे तो व्यभिचारादि कर्मोंके करनेसें वर्णसंकर पुत्रकी उत्पत्ति शास्त्रने कही है, और ( **संकरो नरकायैव** ) इस गीताजीके वचनतें वो वर्णसंकर पुत्र अपने कुलकूं नरकमें ले जानेवाला सिद्ध होता है । तातें स्त्रीके दृष्टांतसें अनेक गुरु करनेका निषेध नहीं हो

सक्ता है । और कदाचित् अनेक गुरु करनेका शास्त्रने निषेध किया होता तो गीताचार्य कृष्ण भगवान ऐसा क्यों कहते कि ( उपदेक्ष्यंति ते ज्ञानं ज्ञानिनस्तत्त्वदर्शिनः ) इस श्लोक विषे भगवानने ( ज्ञानिनः ) ऐसा बहु वचनका कथन किया है, ता बहुवचन करकै बहुत गुरु करनेकाही फरमाया है इति । जैसें—

मधुलुब्धो यथा भृंगः पुष्पात्पुष्पांतरं व्रजेत् ।
ज्ञानलुब्धस्तथा शिष्यो गुरोर्गुर्वंतरं व्रजेत् ॥

अर्थ—जैसें मधुका लोभी भ्रमर है, सो एक पुष्पते अनेक पुष्पांतरों विषे जाता है, तैसें ज्ञानका लोभी शिष्य भी एक गुरुतें अनेक गुरुओं विषे ज्ञान लेने जाता है इति ॥ इति गुरु शिष्यलक्षणं ॥ हे शिष्य ! तैंने कह्या है कि ( मेरा मोक्ष कवन विधि होई ) इस प्रथम प्रश्नके उत्तरकूं श्रवण कर । जैसें रोगके कारणकूं तथा रोगके रूपकूं जाने विना उस रोगकूं निवृत्त करनैका औषध नहीं हो सक्ता है । तैसें बंधनके कारणकूं तथा बंधनके रूपकूं जाने विना बंधनकी निवृत्तिका उपायभी नहीं बन सक्ता है । तातें प्रथम बंधनके रूपकूं तथा मुक्तताके रूपकूं सुन ॥

अहं ममेत्ययं बंधो नाहं ममेति मुक्तता ॥

अर्थ—अहं मम इन चार अक्षरों करकै जीवोंकूं बंधन होता है । अर्थात् अहं कहिये यह देह मैं हूं, और मम कहिये

ये देह इंद्रिय तथा स्त्री पुत्र धन पशु आदिक मेरे हैं, ऐसा जो जानना है सोही बंधनका रूप है ॥ और न अहं मम इन पंच अक्षरोंतें मुक्त होता है, अर्थात् यह देह मैं नहीं हूं, और देह इंद्रियादिक तथा स्त्री पुत्रादिक मेरे नहीं हैं, ऐसें देहादिकोंतें अहंता और ममताकी जो निवृत्ति है; सो ही मुक्तता है। तातें प्रथम अहंता ममताकी निवृत्ति करनी चाहिये,। तिन्ह अहंता ममताकी निवृत्तिका साधन ये हैं। विवेक[1], वैराग्य[2], षट्संपत्ति[3], मुमुक्षुता[4], श्रवण[5], मनन[6], ध्यान[7], इन सप्त साधनोंतें अहंता ममताकी निवृत्ति होती है ॥ और येही सप्त भक्तिकेभी साधन हैं, ये सप्त साधन भक्तिके जनक हैं, और भक्ति फलरूप जन्या है, और भक्ति उत्पन्न भये पीछे भक्तिमान पुरुष परमात्माके स्वरूपकूं भक्ति करकै यथार्थ जानता है, और ता पीछे भगवतके धामकूं प्राप्त होता है ॥ प्रश्न। परमात्माके स्वरूपकूं ज्ञान करकै जाननेका शास्त्रमें कह्या है, परंतु भक्ति करकै कहां कह्या है। उत्तर—**भक्त्या मामभिजानाति। ततो मां तत्त्वतो ज्ञात्वा विशते तदनंतरम्॥**इस प्रकारतें कृष्णजीनै अर्जुनके प्रति भक्ति करकैही

---

१ आत्मा सत्य है और देह असत्य है। २ इस लोकतें लेकर ब्रह्माके लोक पर्यंतके विषयोंका त्याग। ३ शम, दम, श्रद्धा, समाधान, उपराम, तितिक्षा। ४ मोक्षकी इच्छा। ५ वेदांतकी कथा सुनना। ६ सुने हुये अर्थकूं याद करना। ७ याद करे हुये अर्थकूं भूलै नहीं चित्त विषे रक्खै ॥

स्वरूपका जानना कह्या है, और भक्ति करकेही मोक्षभी कह्या है इति ॥ **इति प्रथम प्रश्नोत्तरम्** ॥ अब हे शिष्य! तैंने कह्या कि मैं कौन हूं, सो स्थूल, सूक्ष्म और कारण, ये तीन शरीर हैं ते तू नहीं। और जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति, ये तीन अवस्था हैं, येभी तू नहीं। और अन्नमय, प्राणमय, मनोमय, विज्ञानमय, आनंदमय, ये पंच कोश हैं, येभी तू नहीं। और प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान, ये पंच मुख्य प्राण हैं। और नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त, धनंजय, ये पंच उपप्राण हैं, मुख्य प्राण और उपप्राण, ये दोनों प्रकारके प्राण भी तू नहीं। तथा मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार, ये चार अंतःकरण हैं, येभी तू नहीं। तथा श्रोत्र, त्वचा, चक्षु, जिह्वा, घ्राण, ये पंच ज्ञान इंद्रिय हैं, येभी तू नहीं। तथा वाच, पाणि, पाद, उपस्थ, पायु, ये पंच कर्म इंद्रिय हैं, येभी तू नहीं। किंतु इन सबनका द्रष्टा और ज्ञाता तू है। और तेरा स्वरूप कैसा है कि, सत्, चित्, आनंद, अजर, अमर, अच्छेद्य, अदाह्य, अक्लेद्य, अशोष्य, नित्य, सनातन है। ऐसा तेरा स्वरूप श्रुति स्मृति आदिक अनेक प्रमाणोंतैं हम आगे जीव तत्त्वके प्रकरणमें निरूपण करेंगे, तहां देख लेना इति ॥ और हे शिष्य! मनका देव चंद्रमा है। बुद्धिका देव ब्रह्मा है। चित्तका देव नारायण है। अहंकारका देव रुद्र है। कानका देव दिशा हैं, और विषय शब्द है। त्वचाका देव वायु है, विषय स्पर्श है। नेत्रका देव सूर्य है और विषय रूप है। जिह्वाका देव वरुण है, और विषय रस है। नासिकाका देव अश्विनीकुमार है, और

विषय गंध है । वाचाका देव अग्नि, और विषय वचन । हस्तका देव इंद्र, और विषय आदान, । पादका देव उपेंद्र और विषय गमन । शिश्नका देव प्रजापति, और विषय आनंद । गुदका देव मृत्यु, और विषय मल विसर्ग है ॥ हे शिष्य ! जैसें घरमें रहनेवाला पुरुष घरतें भिन्न है ! तैसें देहरूपी घर विषे रहनेवाला तू जीव तत्व, देहते भिन्न, ( न्यारा ) है ॥ इति द्वितीय प्रश्नोत्तरं ॥ और हे शिष्य ! तैंने कह्या कि, जगत सो किनतें । इस तृतीय प्रश्नके उत्तरकूं सुन । परमात्माकूं आश्रय करकै रही जो माया है, उस मायातें आकाश उत्पन्न होता भया. आकाशतें वायु, वायुतें तेज, तेजतें जल, जलतें भूमी उत्पन्न होती भई ॥ आकाशका शब्द गुण है । वायुका स्पर्श गुण है । तेजका रूप गुण है । जलका रस गुण है । भूमीका गंध गुण है । ये पंच गुण पंच भूतोंमें अपने अपने मुख्य हैं, और अपने अपने कारणोंके गुण कार्यमें आनेतें अधिक होते हैं । जैसें वायुमें अपने कारण आकाशका शब्द गुणके आनेतें वायु, शब्द और स्पर्श ये दो गुणवाला भया. वायुमें सीसी शब्द है, और उष्ण, शीत, कठिन, इन तीन स्पर्शोंतें विलक्षण स्पर्श है । और अग्निमें शब्द, स्पर्श ये दो गुण आकाश और वायुके आनेतें शब्द, स्पर्श, रूप, इन तीन गुणोंवाला अग्नि होता है । अग्निमें भुक् भुक् शब्द है, और उष्ण स्पर्श है, तथा प्रकाश रूप है । और जलमें शब्द, स्पर्श, रूप, ये तीन गुण आकाश, वायु, और तेजके आनेतें

शब्द, स्पर्श, रूप, रस, इन चार गुणोंवाला जल होता है । जलमें चुल चुल शब्द है, शीत स्पर्श है शुक्ल रूप है मधुर रस है । और भूमीमें शब्द, स्पर्श, रूप, रस ये चार गुण, आकाश, वायु, तेज और जलके आनेतें शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गंध इन पांच गुणोंवाली भूमी होती है, पृथिवीमें कट कट शब्द है, और उष्ण शीतसें विलक्षण कठिन स्पर्श है, और श्वेत, नील, पीत, रक्त, हरित आदिक रूप हैं, और मधुर[1], अम्ल[2], क्षार[3], कटु[4], कषाय[5], तिक्त[6] ये षट् रस हैं, और सुगंध तथा दुर्गंध ये दो प्रकारके गंध हैं इस रीतिसें आकाशमें प्रतिध्वनि रूप शब्द गुण एकही है, वायुमें दो, तेजमें तीन, जलमें चार, पृथिवीमें पांच गुण हैं. तिन्हमें एक एक अपना अपना है और अधिक कारणके इति ॥ ता पीछे पंच भूतोंका सत्व गुण अंश मिलिके अंतःकरण उत्पन्न होता भया. ता अंतःकरणकी परिणाम रूप वृत्ति ( मन, बुद्धि, चित्त, अहंकार ) इस चार प्रकारतें होती भई । तामें पदार्थके भले बुरे स्वरूपकूं निश्चय करनेवाली, बुद्धि कही जाती है । संकल्प विकल्प वृत्ति, मन कह्या जाता है । चिंतन करनेवाली वृत्ति, चित्त कह्या जाता है । "अहं" ऐसी अभिमान वृत्ति, अहंकार कह्या जाता है । और पंच भूतोंके मिले रजो गुण अंशतें प्राण उत्पन्न

---

१ जल आदिक विषे। २ आम्लिकादिक विषे। ३ लवण आदिक विषे । ४ मरीच आदिक विषे । ५ हरड आदिक विषे । ६ निंब आदिक विषे ।

होता भया। सो प्राण क्रियाभेदतें और स्थानभेदतें पंच प्रकारका है। जिसका हृदय स्थान और क्षुधा पिपासा क्रिया, सो प्राण[1] कह्या जाता है। और जिसका गुदा स्थान और मल मूत्रका अधोनयन क्रिया, सो अपान। और जिसका नाभि स्थान और खाया पिया अन्न जलकूं पाचन योग्य सम करके अन्न जलके रसकूं रोम रोममें नाडी द्वारा प्रवेश करै, सो समान। और जिसका कंठ स्थान और अन्न रसका विभाग करै तथा स्वप्न हिचकी दिखावै, सो उदान कह्या जाता है। और जिसका सर्व अंग स्थान और देहकी संधिनकूं हलावै चलावै सो व्यान कह्या जाता है इति॥ इस प्रकारतें प्राण, अपान, समान, उदान, व्यान ये पंच प्राण हैं, और नाग, कूर्म, कृकल, देवदत्त, धनंजय ये पंच उपप्राण हैं, तिन्हकी उद्गार, निमेष, छींक, जंभाई, मृतकशरीर फुलावन इस अनुक्रमतें पंच क्रिया कही हैं इति॥ और एक एक भूतके सत्वगुण अंशतें पंच ज्ञान इंद्रिय उत्पन्न होते भये, आकाशके सत्व अंशतें कर्ण इंद्रिय, वायुके सत्व अंशतें त्वचा इंद्रिय, तेजके सत्व अंशतें नेत्र इंद्रिय, जलके सत्व अंशतें जिव्हा, और पृथिवीके सत्व अंशतें नासिका इंद्रियकी उत्पत्ति भई है। इस

---

१ और जो प्राण हृदय स्थानमें रहता है उसकी रात दिनमें इक्कीश हजार और छःशे श्वासोच्छ्वास लेनेकीभी क्रिया कहीं है॥ और येही इक्कीश हजार और छःशे स्वासोच्छ्वासरूप प्राणकी क्रिया योगीजनोंका अजपा जापभी कह्या जाता है॥

रीतिसें जो जो इंद्रिय जिस जिस भूततें उत्पन्न भया है, सो सो इंद्रिय, तिस तिस भूतके गुणकूंही ग्रहण करता है। और भूतोंके सत्व गुण अंशतें अंतःकरण और ज्ञानेंद्रिय उत्पन्न भये हैं, तातें वे ज्ञानके साधन हैं, क्यों कि सत्व गुणतेंही ज्ञानकी उत्पत्ति शास्त्रमें कही हैं इति । फिर आकाशके रजोगुण अंशतें वाक् इंद्रियकी उत्पत्ति भई। वायुके रजो गुण अंशतें पाणिकी। तेजके रजो गुण अंशतें पादकी, जलके रजो गुण अंशतें उपस्थकी। पृथिवीके रजो गुण अंशतें गुदाकी उत्पत्ति भई। स्त्रीकी योनि और पुरुषके लिंगमें जो विषयानंदका साधन इंद्रिय है, सो उपस्थ कहिये हैं। ये पंच कर्म इंद्रिय हैं, कर्म नाम क्रियाका है, ये पंच इंद्रिय क्रियाके साधन हैं तातें कर्मेंद्रिय कहिये हैं। क्रिया रजो गुणतें होती है. तातें भूतनके रजो गुण अंशतें इनकी उत्पत्ति कही है इति ॥ इस प्रकारतें अपंचीकृत भूत और तिन्हके कार्य अंतःकरण, प्राण, ज्ञानेंद्रिय, कर्मेंद्रिय इतनी सूक्ष्म सृष्टि कही। सूक्ष्म सृष्टिका ज्ञान, इंद्रियनतें नहीं होता है । नेत्र, नासिका, कर्ण आदिक गोलक तो इंद्रियनके विषय हैं परंतु तिन्ह गोलकोंमें स्थित जो इंद्रिय हैं वे किसीभी इंद्रियनके विषय नहीं. तातें वे अतींद्रिय हैं। इति सूक्ष्म सृष्टि ॥ ता पीछे स्थूल सृष्टिके निमित्त ईश्वरकी इच्छातें पंच भूतोंका पंचीकरण होता भया। एक एक भूतके दो दो भाग होकर, उन दो दो भागोंमेंसें एक एक भाग जुदा रह्या, और दूसरे आधे आधे भागोंमेंसें

एक एक आधेका चार चार भाग होकर, अपने अपने जे आधे आधे भाग जुदे रहे थे, तिन्हकूं छोडके अपने अपने चार भागोंमेंसे एक एक भागका जो मिलाप है उसका नाम पंचीकरण है ॥ इस रीतिसें जिन भूतोंका पंचीकरण भया है तिन्हकूं पंचीकृत पंचमहाभूत कहे हैं। हे शिष्य! तिन्ह पंचीकृत भूतनतें इंद्रियनका विषय स्थूल ब्रह्मांड उत्पन्न होता भया। तिस ब्रह्मांडके अंदर, भूर्लोक १ भुवर्लोक २ स्वर्लोक ३ महर्लोक ४ जनलोक ५ तपलोक ६ सत्यलोक ७ ये सात लोक ऊपरके होते भये। और तल १ अतल २ सुतल ३ वितल ४ महातल ५ पाताल ६ रसातल ७ ये सप्त लोक नीचेके होते भये। तिन्ह चतुर्दश लोकोंमें जीवोंके भोगयोग्य अन्नादिक और भोगके साधन देव मनुष्य पशु आदिक स्थूलशरीर होते भये। हे शिष्य! इस जगतका कर्ता अकेले ईश्वरकूं कहैं तौ ईश्वर विकारी ठहरैगा और माया जड है उसतें कुछभी बनता नहीं है तातें ( **मयाध्यक्षेण प्रकृतिः सूयते सचराचरम्** ) भगवान अर्जुनकूं कहते हैं, हे अर्जुन! सत्यसंकल्प जो मैं हूं सो मैंने प्रकाशित करी हुई मायारूप जडप्रकृति इस चराचर जगतकूं उत्पन्न करती है। इस भगवतके वचनतें सिद्धांत भया कि प्रकृति जड है परंतु ईश्वरकी सत्तासें क्षेत्रज्ञोंके कर्मानुसार जगतकूं उत्पन्न करती है। जैसें एक पंगु और एक अंधी ये दोनों एक ठिकानेपर बैठे थे। तहां पंगु बोल्या कि, मैं सर्व पदार्थोंकूं देखता हूं परंतु मेरे विषे चलने फिरनेकी क्रिया नहीं है।

अंधी बोली कि, मेरे विषे चलने फिरनेकी क्रिया तो है परंतु मेरेकूं कोईभी पदार्थ सूझता नहीं है, तातें हे पंगुजी ! आप मेरे कंधेपर बैठो, मैं मेरे पगनतें जहां कहोगे तहां ले चलूंगी, परंतु तुमारे नेत्रोंसें मेरेकूं मार्ग बतायियो । ता पीछे पंगुजी अंधीके कंधेपर चढ बैठे, और दोनों मिलकर जो कुछ कार्य करनेका था सो सब कर लिया, । तैसें ईश्वर, चेतन तत्व होनेतें सर्व पदार्थोंकूं जानते हैं परंतु ईश्वर निर्विकार होनेतें क्रियारहित है. और माया जड तत्त्व है माया विषे क्रिया आदिक विकार तो हैं परंतु जड ... पदार्थकूं जानती नहीं । तातें ईश्वरके आश्रयकूं करकै ईश्वरके सत्ता प्रकाशतें माया जगतकूं रचती है । और शक्तिके मतवाले शक्तिसें जगतकी उत्पत्ति मानते हैं, सो बने नहीं, क्योंकि शक्ति जड है । जैसें पुरुषकी शक्ति दो मण बोजा उठानेकी है परंतु वह शक्ति पुरुषतें न्यारी होकर भार नहीं उठा सक्ती है, किंतु पुरुषमें मिली हुईही उठा सक्ती है । पुरुषतें शक्ति अलग होकर एक घडा जल भर लावे तो शक्तिकूं कर्ता मानना ठीक है नहीं तो शक्तिमत मिथ्या कल्पित है. और वेदविरुद्ध है इति ॥ और सांख्यमतवाले प्रकृतिसें महत्तत्त्व तिसतें अहंकार तिसतें सत्वगुण रजोगुण और तमोगुण । सत्वगुणतें देव, अंतःकरण और ज्ञानेंद्रिय । रजोगुणतें पंचप्राण और पंच कर्मेंद्रिय । तमोगुणतें पंचमहाभूत और पंचतन्मात्रा, इस प्रकारसें सृष्टि मानते हैं, सोभी वेदसें विरुद्ध है. क्योंकि प्रकृति जड है ईश्वरके

आश्रय विना कुछभी नहीं कर सक्ती है इति ॥ और न्याय-मतवाले काल, आकाश और दिशा आदिक सामग्री सहित ईश्वरकूं जगत्कर्ता मानते हैं. सोभी वेदविरुद्ध मत है इति। तातें ( **अस्मान्मायी सृजते विश्वमेतत्** ) अर्थात् मायाका अधिपति ईश्वर है उसकी इच्छातें मायाही जगतकूं रचती है. ईश्वरकी सत्ता विना नहीं रच सक्ती है। जैसें राजाकी सत्तासें उसके नोकर अनेक कार्योंकूं करते हैं, परंतु उस कार्योंका मुख्य कर्ता राजाही है, नोकर तो कहने मात्र हैं। तैसें ईश्वरकी सत्तासें मायाभी अनेक ब्रह्मांडोंकूं उत्पन्न करती है, परंतु उन ब्रह्मांडोंका मुख्य कर्ता ईश्वरही है माया कहने मात्र है ( **यतो वा इमानि भूतानि जायंते** ) ऐसा वेदका सिद्धांत होनेतें ॥ **इति संक्षेप सृष्टिनिरूपणम्** ॥ **इति तृतीय प्रश्नोत्तरम्** ॥ और हे शिष्य ! कहां जाऊंगा अब मैं, ऐसा तैंने प्रश्न किया है, तिसका यह उत्तर है कि, जब तू गुरुके पासतें तीन तत्त्वोंकूं तीन रहस्योंकूं तथा अर्थपंचकोंकूं जानकर निष्काम कर्मपूर्वक भगवत उपासना करैगा तब तू त्रिपाद प्राप्यविषे जावैगा. और जो ऐसें नहीं जानैगा तो तू चौराशी लक्ष योनियोंमेंही जावैगा. अर्थात् यह जीव जबतक तत्त्वत्रय आदिकके ज्ञानपूर्वक भगवतकी उपासना नहीं करैगा, तबतक घटीयंत्रकी नांइ जीवका जन्म मरण रूप आवागमन नहीं मिटैगा इति ॥ **इति चतुर्थ प्रश्नोत्तरम्** ॥ और हे मुमुक्षो ! अब पंचम प्रश्नके उत्तरकूं सुन. इन चार खानियोंतें

निकल जानेका द्वार एक मनुष्य देह है काहेतें कि, चोराशी लक्ष योनियोंमें भ्रमण करते करते अंत विषेही इस जीवकुं मनुष्य देह मिलता है, तानें ( दुर्लभो मानुषो देहो देहिनां ) इन चोराशी लक्ष योनियोंके जीवोंकूं मनुष्य देह बहुत दुर्लभ है, ऐसा भागवतमें कह्या है, और इस मनुष्य देह करकैही ईश्वर भक्ति, गुरु भक्ति, विवेक, वैराग्य, श्रवण, जप, तप, तीर्थ, दान, यागादिक हो सक्ते हैं, तातें मनुष्यशरीरही चार खानितें निकलनेका द्वार रूप है इति। इति पंचमप्रश्नोत्तरम् ॥ और हे आस्तिक ! कैसा रूप है मेरा, इस प्रश्नके उत्तरकूं अब श्रवण कर । तू लंबा नहीं, चोडा नहीं और ऊंचाभी नहीं, तथा तू श्वेत, पीत, रक्त, श्याम, हरितभी नहीं, किंतु तेरा सत्, चित्, आनंद स्वरूप हैं, जाग्रत, स्वप्न, सुषुप्ति, इन तीन अवस्था विषे तथा भूत, भविष्य, वर्तमान इन तीन काल विषे तू आत्मा है तेरा नाश नहीं, तातें तू सत् है । और देह इंद्रिय, प्राण, अंतःकरण तीन अवस्था इन सबनकूं तू जानता है, तातें तू चित् है । और सदा काल आत्मा परम प्रेमास्पद रूप है तातें तू आनंद रूप है। जैसें धनतें पुत्र प्रिय है, पुत्रतें पिंड प्रिय, पिंडते इंद्रिय, इंद्रियोंतें प्राण प्रिय, और प्राणतें परम श्रेष्ठ और अतिशय प्रिय अपना आत्मा है । और ऐसेही बृहदारण्य उपनिषदके मैत्रेयी ब्राह्मणमें याज्ञवल्क्य मुनिने अपनी स्त्री मैत्रेयीकूं भी कह्या है । तामें स्त्री, पति, पुत्र, धन, पशु, देवता, लोक इत्यादिक जे प्रिय लगते हैं, वे अपने

आत्माकूं सुखके साधन हैं, तिस वास्तैही प्रिय लगते हैं, परंतु जो अपनेतें वे प्रतिकूल होवैं तौ वे स्त्री पुत्रादिक प्रिय लगते नहीं, तातें अपना आत्माही सर्वतें अधिक प्रिय है, तातें आत्मा आनंद रूप है. ऐसें सत्, चित् और आनंद, ऐसा स्वरूप तेरा है सो अनुभव करिके देखनेमें आता है इति ॥ इति षष्ठमप्रश्नोत्तरम् ॥ और हे शिष्य ! इच्छादिमानहूं कि इनतें न्यारो, ऐसा तैंने जो प्रश्न किया है, ताके उत्तरकूं अब सुन । इच्छा, द्वेष, प्रयत्न, सुख, दुःख, ज्ञान, प्राण, अपान, निमेष, उन्मेष, जीवन, मनोगति, इंद्रियांतर विकार, क्षुधा, तृषा, हर्ष, शोक, इत्यादिक गुण, मन, इंद्रिय प्राणादिकोंके हैं, तू आत्माके नहीं, तू इनका प्रकाशक है, कदाचित् इच्छादिकोंकूं आत्माके लक्षण मानिये तौ समाधि, सुषुप्ति, मूर्छादिकों विषे इच्छादिकोंका आत्मामें व्यभिचार देखनेमें आता है, काहेतें कि जो गुण होता है सो गुणीसे अलग नहीं रहता है, तातें समाधि आदिको विषे मन, इंद्रिय, प्राणादिकोंका लय होनेते । क्योंकि इच्छादिक जे गुण हैं वे मन इंद्रियादिकोंके है, यातें समाधिमें मन आदिकोंका लय होजाता है तातें वे इच्छादिक समाधिमें मालुम नहीं पडते हैं, कदाचित् आत्माके इच्छादिक गुण अंगीकार करिये तौ बालक विषे इच्छा, द्वेष, प्रयत्न आदिक हैं नहीं, और आत्मा तौ बालक विषेभी विद्यमान है तातें ये इच्छा आदिक आत्माके गुण नहीं हैं, किंतु आत्माके अनुमापक है,अर्थात् देहादिकतें भिन्न आत्माके अनुमान करने-

वाले हैं, अनुमानकी ऐसी रीति है कि ( इदं शरीरं सात्मकं इच्छादिमत्वात् यन्नैवं तन्नैवं यथा मृतकशरीरम् । अर्थात् यह शरीर आत्मासहित है, काहेतें कि इच्छा, द्वेष, वृद्धि, निमेष, उन्मेषवाला होनेतें, जो आत्मा सहित यह शरीर न होय तो इच्छादिकभी नहीं होवैं, जैसें मृत शरीर विषे इच्छा द्वेष वृद्धि आदिक कुछभी नहीं दीखते हैं इति ॥ और जैसें घरमें दीपकके होनेसें घरकी सब सामग्री दीखती है, और जब दीपक निर्वाण हो जाता है, तब उस घर विषे सामग्री नहीं दीखती है । तैसें देह रूपी घर विषेभी दीपकरूप आत्माके होनेतेंही इच्छा, द्वेष, आंखका उघाडना, मीचना आदिक सामग्री दीखती है और आत्माके नहीं होनेतें नहीं दीखती है इति ॥ इस प्रकारतें हे शिष्य ! इच्छादिक जे गुण हैं वे मन इंद्रियादिकोंके हैं आत्माके नहीं हैं ॥ इति सप्तम प्रश्नोत्तरं ॥ और हे शिष्य ! तैंने पूछा है कि, देह विषे कैसें आयो, इस अष्टम प्रश्नके उत्तरकूं अब श्रवण कर । यह जीव इस मृत्यु लोक विषे पुण्य पाप कर्मोंकूं करकै स्वर्ग नरककूं प्राप्त होवै है, पुण्यका फल स्वर्ग है, और पापका फल नरक है, जब स्वर्ग नरक विषे यह जीव अपने करे हुये कर्मोंकूं भोग चुकता है, तब पुण्य पापके क्षीण होनेतें स्वर्ग नरकमेंसें नीचे चंद्र मंडलमें गिरता है, पीछे तिस चंद्र मंडलतें चंद्रमाकी किरणोंमें होकर पृथिवी विषे पडता है, तहां पृथिवी विषे व्रीही आदिक खाने पीनेके पदार्थोंमें बहुत दिनपर्यंत रहता है, पीछे उन

खान पानादिक पदार्थोंकूं मनुष्यादिक भोजन करते हैं, उन खाने पीनेके पदार्थोंके साथ पेटमें जाता है, फिर पेटमें जाकर वीर्य विषे स्थितिकूं करता है, ता पीछै ऋतुकाल विषे जब पुरुष स्त्रीके साथ संभोग करता है, तब पुरुषके वीर्य विषे रह्या हुआ जो जीव है सो स्त्रीकी योनिद्वारा गर्भस्थानकूं प्राप्त होता है, तहां गर्भ स्थान विषे स्त्रीका शोणित और पुरुषका वीर्य ये दोनों इकट्ठे होते हैं, वात, पित्त, कफ आदिक दोषोंतें रहित ऐसे शुद्ध शुक्र शोणित विषे वो जीव स्थितिकूं करता है, और भूमि, जल, तेज, वायु, आकाश इन पंच धातुओंकूं शरीरका आरंभ वास्ते अंगीकार करता है, और आत्मा आप षष्ठम चित् धातु है, शरीरके धारण करनेसें धातु ऐसा नाम कह्या है, तिन्ह पंच धातुओं विषे षष्ठम चैतन्य धातु क्षीर नीरकी माफक एक रूप हो जाता है. ता पीछै वे शुक्र शोणित और जीव ये तीनों इकट्ठे रहनेतेंभी वो गर्भ एक मास पर्यंत पतले दधि सरीखा नरमही रहता है, फिर द्वितीय मासमें वो गर्भ मांसका पिंड होकर कठिन होवै है, अर्थात् उदरके पवन और जठराग्नि करकै दिन दिन प्रति पकता हुआ द्वितीय मासमें कठिन होवै है, और तृतीय

१ गर्भ विषे पुरुषका वीर्य अधिक होनेतें पुत्र उत्पन्न होता है, और स्त्रीका रज अधिक होनेतें पुत्री उत्पन्न होती है, तथा स्त्री और पुरुषका समभोग वीर्यके होनेतें नपुंसक उत्पन्न होता है तथा वायु आदिक विकारवाले वीर्यते अंध पंगु युगल उत्पन्न होते हैं ।

मासमें शिर, ग्रीवा, और पादोंका आकार उत्पन्न होवै है। तथा चौथे मासमें गुल्फ, उदर और कटि इनकी उत्पत्ति होवै है। तथा पंचम मासमें पीठ और रुधिर उत्पन्न होते हैं। तथा षष्ठम मासमें मुख, नासिका, नेत्र और कान उत्पन्न होते हैं, और बल, वर्ण, नख, रोम, इनकीभी उत्पत्ति होती है,। तथा सप्तम मासमें मन, चैतन्य, नाडी[1], स्नायु[2], शिरा[3], इन करकै युक्त होवै है। तथा अष्टम मासमें त्वचा, मांस, और स्मृति इन करकै युक्त होता है, और जीवनेका हेतु जो ओज है उस ओजकीभी हृदय विषे स्थिति होती है, शुद्ध और पित्त करकै सहित ऐसा जो उष्ण (गरम) हृदय विषे रहता है उसका नाम ओज है, उस ओजके नाश होनेतें यह शरीर मरणकूं प्राप्त होता है। इस प्रकारतें आठ मासमें वो गर्भ सर्व प्रकारते सम्पूर्ण हो जावे है। माताकी दक्षिण कुक्षि विषे जरायु नामा चर्मकी चद्दरमें बांध्या हुआ रहता है। जैसे किसी बालनकूं चद्दरमें बांधकर रखनेतें वो बालक हलने फिरने नहीं पाता है, तथा जैसे किसी पक्षीकूं पींजरामें बन्द करनेतें वो पक्षी उडने फिरनेकी चेष्टाकूं नहीं कर सक्ता है। तैसे यह जीव चर्मकी चद्दरमें बांध्या हुआ कुक्षि विषे चेष्टाते रहित होकर रहता है, और उस गर्भके नाभिमेंते एक आप्यायनी नाडी निकल कर माताके आंतनमें बँधी हुई रहती है। तिस नाडीमें

१ वायुकूं वहनेवाली,। २ हाडोंके बन्धन। ३ वात पित्त और कफ इनकूं वहनेवाली।

होकर माताके खान पानके रसते गर्भका पोषण होवे है, तहां माताके उदर विषे मल मूत्रके खड्डेमें पडा हुआ वो जीव उस गर्भवासके दुःख देखकर तहां इस जीवकूं अनेक जन्मोंके गर्भवासके दुःखोंकी स्मृति उत्पन्न होती है, फिर उस गर्भवासतें छूटने वास्ते यह जीव भगवान्‌की स्तुति ऐसे करता है कि ।

यदि योन्याः प्रमुच्येहं तत्प्रपद्ये नारायणम् ।
अशुभक्षयकारकं परिमुक्तिप्रदायकम् ॥

अर्थ—अरे अव जो मैं इस योनितें छूट जाऊं तो मैं अशुभ कर्मोंका नाश करनेवाले और मुक्तिकूं देनेवाले नारायणके शरण जाऊं । मैंने अनेक प्रकारके आहार किये, पान किये और वारम्बार मैं जन्म्या और मर्‍या, मैंने नाना प्रकारकी हजारों योनियों विषे निवास किया, और अनेक माता पिता कुटुंबियोंकूं मैंने देखा अव मैं ऊंधा मस्तक करिकै पीडायमान होताहूं, तथा उदर विषे कीडाभी मेरेकूं काटते हैं, मैंने कुटुम्बके अर्थ नाना प्रकारके शुभ अशुभ कर्म करे, और दुःख मैं अकेला भोगताहूं, अब मैं इस योनितें छूट जाऊं तो नारायणका भजन करूं इति । ता पीछे प्रसूति कालका पवन करकै नव मासमें अथवा दश मासमें योनिके द्वार विषे प्राप्त होता है, तिस योनितें बाहिर निकलति बखत ऐसी पीडाकूं प्राप्त होता है जैसे इक्षु दण्डकूं यन्त्रमें पीलते हैं तैसे पीडायमान होता हुआ जन्म लेता है, ता पीछे विष्णुकी मायारूपी पवनके लगनेतें उस गर्भके

ज्ञानकूं भूल जाताहै इति । इस रीतिसें गर्भ विषे जीवने नारायणकूं भजनेकी प्रतिज्ञा करी थी, और बाहिर निकल कर बदल वेगु हो गया, अर्थात् शिव, शक्ति, गणपति, इंद्र आधिकोंका सेवक बन बैठा, तातें इस जीवका मोक्ष नहीं होता है, काहेतें कि, गर्भवासमें यह जीव जिस देवकी स्तुति करता है, वोही मुक्तिका देनेवाला सच्चा देव नारायण है इति । हे शिष्य ! जिस शरीरविषे तू रहता है वो शरीर कैसा है सो व्यासजीने कह्या है कि ।

सर्वाशुचिनिधानस्य कृतघ्नस्य विनाशिनः ।
शरीरकस्यापि कृते मूढाः पापानि कुर्वते ॥
यदि नामास्य कायस्य यदंतस्तद्बहिर्भवेत् ।
दंडमादायलोकोयं शुनः काकांश्च वारयेत् ॥

अर्थ-सर्व प्रकारतें अपवित्रका घर रूप और कृतघ्न तथा नाशमान ऐसा जो शरीर है तिस शरीरके निमित्त मूढपुरुष पापोंकूं करते हैं और इस शरीरके भीतर जो वस्तु भरी हुई है सो वस्तु जो बाहिर होवे तो यह लोक हाथमें दंडा लेकर श्वान और कागनकूं हांके, परंतु जैसा भीतर है तैसा बाहिर नहीं हैं ॥

स्थानाद्बीजादुपष्टंभान्निष्पंदान्निधनादपि ।
कायमाधेयशौचत्वात्पंडिता ह्यशुचिं विदुः ॥

अर्थ-विद्वान पुरुष इस शरीरकूं स्थान, बीज, उपष्टंभ, निष्पंद, निधन, आधेयशौच, इन षट हेतुओंतें अशुचिही जानते हैं, तहां विष्ठा मूत्र करिके युक्त माताका उदर सो स्थान कहिये

१ और माता पिताका जो शुक्र शोणित है सो बीज कहिये२और अन्नका परिणाम जो श्लेष्म रुधिरादिक हैं तिसका नाम उपष्टंभ है ३और मुख, नासिका,कर्ण, नेत्र, पायु, उपस्थ इन सर्व द्वारोंते मलका जो बाहिर निकलना,तिसका नाम निष्पंद है४और मरणका नाम निधन है तिस करके विद्वान् ब्राह्मणका शरीरभी अशुचि होता है ५ और स्नान, चंदन आदिक करकै जो इस शरीर विषे शुचित्वका संपादन करना है तिसका नाम आधेय शौच है ६ इन षट् हेतुओंतें अत्यंत अपवित्र और मलिन ऐसा यह शरीर है सो जीवके कैद खानाका घर है, सो गर्भवासमें जिस नारायण देवकी स्तुति करी थी उसके भजनतेंही इस कैदखानेतें छूटैगा इति, । इति अष्टमप्रश्नोत्तरं ॥ हे शिष्य! तैंने पूछा कि अंतर्यामी मोमें कहां बसत है, इस प्रश्नका उत्तर ऐसा है कि–

य आत्मनि तिष्ठन्नात्मनोंतरोयमात्मा न वेद यस्यात्मा शरीरम् य आत्मनोंतरोयमयत्येषते आत्मांतर्याम्यमृतः ॥

अर्थ–जो परमात्मा, आत्मा विषे रहता हुआ आत्माके पृथक् है. और जो परमात्मा, आत्माके अंतर रह कर उसकूं नियममें रखता हैं, वोही अमृत स्वरूप परमात्मा तेरा अंतर्यामी है, । हे शिष्य! जैसे तूं इस देहका अंतुर्यामी है, और इस देहकूं तथा अंतःकरण इंद्रियादिक

सर्वकूं तू जानता है परंतु ये सब तेरेकूं नहीं जानतें हैं । तैसे तेरे अंदर रह्या जो अंतर्यामी परमात्मा है सो अंतर्यामी तेरेकूं जानता है परंतु तूं उसकूं नहीं जानता है सोही तेरा अंतर्यामी है इति ॥ इति नवमप्रश्नोत्तरं ॥

इति श्रीभगवद्रामानुजचरणपंकजमधुपेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे शिष्यकृतनवमप्रश्नदत्तोत्तरो नाम चतुर्थोऽध्यायः ॥ ४ ॥

---

## अथ पंचमोऽध्यायः ।

श्रीमते रामानुजाय नमः ॥ अथ शिष्यप्रश्नः । हे गुरुमहाराज ! मेरा एक बडा भारी संशय है कि, श्रीसंप्रदायकी गुरुपरंपरामें रामानंदस्वामी भये हें कि इननें श्रीसंप्रदायसे न्यारा अपना धर्म चलाया है. क्योंकि बहुतेरे संत, जटा भस्म आदिक वाममार्गके चिन्होंकूं धारण करनेवाले ऐसा कहते हैं कि, रामानंदस्वामीने अवधूत मार्ग चलाया है. ऐसा उनका कहना सत्य है वा असत्य है । और जो रामानंदस्वामी श्रीसंप्रदायकी गुरुपरंपरामेंही भये होय तो आदिशेष श्रीरामानुजस्वामीकी कितनी पीढीपर भये हैं, और उनके गुरुका क्या नाम है. और उन रामानंजीने श्रीवैष्णवधर्मकी पुष्टी करनेवास्ते अपने मुखतें कौनसा नवीन ग्रंथ बनाकर कौन कौनसे शिष्योंकूं श्रीवैष्णवधर्मके ज्ञानका उपदेश किया, और रामानंदजीका किया हुआ

जो ग्रंथ है सो श्रीरामानुज आदिक आचार्योंके किये हुये वैष्णवग्रंथोंसे मिलता है कि उन ग्रंथोंसे विरुद्ध है इति। ये जे मैंने प्रश्न किये हैं वे अवधूत मार्गका निश्चय करने वास्ते किये हैं क्योंकि रामानंदजीने कोईभी शिष्यकूं अवधूतमार्गका उपदेश किया है वा नहीं. । तातें हे गुरुजी ! अवधूत मार्गमें चलनेवाले जे जटा भस्म धारी हैं उनकों विश्वासके अर्थ रामानंदजीके मुखका उपदेश हमारेकूं सुनाओ इति ॥

**उत्तर**– हे शिष्य ! श्रीसंप्रदायके गुरु परंपरामेंही रामानंदस्वामी भये हैं. और उनोंनें अपने सब शिष्योंकूं श्रीसंप्रदायके धर्मोंकाही उपदेशभी किया हुआ है, काहेतें कि परम पवित्र श्रीवैष्णवसंप्रदायमें श्रीराघवानंदजी होते भये, उनके शिष्य रामानंदजी भये रहे इति ॥

**प्रश्न**–किस प्रकारसे राघवानंदजीसे रामानंदजीकूं भेट हुआ॥

**उत्तर**–एक समय राघवानंद स्वामी तीर्थ यात्राके निमित्तसे दक्षिण देशमें गये रहे, तहां एक नगरके समीप बागमें स्नान ध्यान करके बैठे रहे, पीछे उस बागमें पुष्प लेने वास्ते रामानंदजी आये, तहां विष्णुरूप राघवानंद स्वामीकूं देखकर उनके पासमें आकर प्रणाम किया। पीछे राघवानंदजी बोले, तुम कौन हो, तुमारा कौन संप्रदाय है और तुमारा क्या नाम है. । रामानंदजी बोले कि हमारा शैवसंप्रदाय है मैं संन्यासी हूं. मेरा नाम रामभारती है । राघवानंदजी बोले कि तुम शिखा सूत्र क्यों

नहीं रक्खे. । रामभारती बोले कि संन्यासियोंकूं शिखा और यज्ञोपवीत नहीं होते हैं. । राघवानंदजी बोले कि जो संन्यासी शिखा सूत्रका त्याग करता है उसकूं मरण पीछे नरक मिलता है और नरकसे जब छूटता है तब श्वानयोनिमें जन्म मिलता है ऐसा हारीतस्मृति धर्मशास्त्रमें कहा है कि—

यस्त्वेकदंडमालंब्य धर्मं ब्राह्मं परित्यजेत् ।
विकर्मस्थो भवेद्विप्रः स याति नरकं ध्रुवम् ॥ १ ॥
शिखायज्ञोपवीतादि ब्रह्मकर्म यतिस्त्यजेत् ।
स जीवन्नेव चांडालो मृतो वै श्वाभिजायते ॥ २ ॥

अर्थ—जो ब्राह्मण एक दंडकूं धारण करके ब्राह्मणके धर्मका त्याग करता है, वो निषिद्ध कर्मका करनेवाला विप्र, अंतसमयमें निश्चय करके नरकमें जाता है ॥ १ ॥ और शिखा यज्ञोपवीत आदिक ब्रह्मकर्मकूं जो संन्यासी त्याग करे, सो जीवता हुआही चांडालके समान है, और जब वो मरेगा तब वो श्वानकी योनिमें जन्म पावेगा॥ २॥ताते हे रामभारति ! संन्यासियोंकूं वैष्णव त्रिदण्ड काषायवस्त्र शिखा और यज्ञोपवीत इनका जरूर धारण करना कहा है ऐसा शास्त्रका सिद्धांत है । रामभारती बोले कि हमारे शंकराचार्य स्वामीनें इस पृथ्वीके चार दिशामें चार मठ बनवाकर उन चार मठोंमें चार शिष्योंकूं मठाधिपति किये हैं । पूर्व दिशामें गोवर्धन मठ है उसमें पद्माचार्यकूं अधिपति किये १ दक्षिणमें शृंगेरी मठ है उसके पृथ्वीधरा-

चार्य अधिपति भये २ पश्चिममें शारदा मठ है,उसमें स्वरूपाचार्य-कूं मठाधिपति किये ३ उत्तरमें ज्योतिर्मठ है, उसमें त्रोटकाचार्य-कूं मठाधिपति किये ४ गोवर्धन मठके संन्यासियोंके नाम वन, और अरण्य धरे जाते हैं.और ब्रह्मचारियोंके नामके आगे प्रकाशपद जोडते हैं जैसे शिवप्रकाश इत्यादि १ और शृंगेरी मठके संन्यासियों-के नाम, सरस्वति भारति और पुरी ये तीन नाम धरे जाते हैं, और ब्रह्मचारियोंके नामके आगे चैतन्य पद जोडते हैं जैसे कि कृष्णचैतन्य इत्यादि २ और सारदा मठके संन्यासियोंके नाम तीर्थ और आश्रम धरे जाते हैं. और ब्रह्मचार्योंके नामके आगे स्वरूपपद जोडते हैं जैसे कि शंकरस्वरूप इत्यादि ३ और ज्योतिष मठके संन्यासियोंके गिरि पर्वत और सागर ये तीन नाम धरे जाते हैं. और ब्रह्मचारियोंके नामके आगे नंद पद जोडते हैं जैसें कि ब्रह्मानंद इत्यादि ४ पूर्वमें गोवर्धन मठवाले संन्यासी और ब्रह्मचारियोंका ऋग्वेद है. और ये उस वेदके महावाक्यकूं तथा उपनिषदकूं पढते हैं। शृंगेरी मठवाले यजु-र्वेदके महावाक्यकूं तथा उपनिषदकूं पढते हैं । और शारदा मठवाले सामवेदके महावाक्यकूं तथा उपनिषदकूं पढते हैं । ज्योतिष मठवाले अथर्वण वेदके महावाक्यकूं तथा उपनिषदकूं पढते हैं । इस प्रकारसे हमारे मठाम्नाय ग्रंथमें दश नामी संन्यासी और चतुर्नामी ब्रह्मचारी कहे हैं । राघवानंदजी बोले कि, हेरामभारति! तुमारे संप्रदायमें संन्यासियोंके गिरि, पुरि, भारति आदिक दश नाम धरते हैं. और ब्रह्मचारियोंके प्रकाश, स्वरूप,

नंद, चैतन्य, आदिक पद जोडकर नाम धरते हैं. यह सब रीतुमारी अशुद्ध है. क्योंकि ऐसें नाम धरनेका किसीभी शास्त्रमें लिखा नहीं है. यह पंथ तुमनें अपने मनसेही चला लिया है. इसमें कोईभी शास्त्रका प्रमाण मिलता नहीं है. । **रामभारति बोले कि,** आपके श्रीसंप्रदाय आदिक चारों संप्रदायनमें नारायणदास, हरिदास, रामदास, केशवदास आदिक नाम धरते हैं. उसमें कौन शास्त्र प्रमाण है.। **राघवानंदजी बोले कि,** हम जो दास नाम धरते हैं सो शास्त्रके विधिसे धरते हैं, तुमारेकूं जैसें शास्त्रके प्रमाण नहीं मिलते हैं, तैसा हमारे संप्रदायमें नहीं है. किंतु बहुत शास्त्रोंके प्रमाण विद्यमान हैं । पराशरस्मृतिमें कह्या है कि,

**योजयेन्नाम दासांतं भगवन्नामपूर्वकम् ।**
**तस्मात्पापानि नश्यंति पुण्यभागी भवेन्नरः ॥ ३ ॥**

अर्थ–वैष्णव जो है सो आदिमें भगवतका नाम और अंतमें दास, ऐसा अपने शिष्यका नाम धरे तिस नामके धरनेसे उस शिष्यके सब पाप नाश हो जाते हैं. और वो शिष्य पुण्यका भागी होता है. ऐसा पराशर मुनिका वचन है॥ ३ ॥ अब इसतें अधिक प्रमाण देखने होय तो हमारे वैष्णव ग्रंथोंमें तृतीय नाम संस्कारके प्रकरणमें देख लेना॥ और हेरामभारति! दास नाम जो है सो परम पवित्र और महा मांगलिक है. तथा मोक्षपदकूं देनेवाला है, नारायणका जो दास होय उसकूं नारायणदास कहते हैं, ऐसा नारायणदास आदिक नामोंका अर्थ है. । और तुमारे

मतमें वन, अरण्य, गिरि, सागर आदिक जे नाम हैं वे नाम भगवतके नामसे रहित होनेसे और शास्त्रके विधिसे रहित होनेसे अशुद्ध और अप्रमाणिक हैं, क्योंकि वे नाम वन, पर्वत और सागर आदिक जड पदार्थोंके नाम हैं, उन जड पदार्थोंके नाम लेनेसे जडबुद्धि और मलिन बुद्धि उत्पन्न होती है । जैसे अजामील पापी विप्रनें अपने पुत्र नारायणका नाम लेनेसे मुक्ति पाइ । तैसे तुमारे वन, पर्वतोंके नाम लेनेसे वन पर्वत रूप जड गति मिलेगी । और हमारे दासनामोंमें भगवतकेही नाम आते हैं सो वे नाम कैसे है कि, **अनेकजन्मार्जितपापसंचयं हरत्यशेषं स्मरतां सदैव** अर्थात् जो हरिका नाम है सो स्मरण करनेवाले पुरुषोंके अनेक जन्मोंके इकट्ठे किये हुये पापोंके समूहकूं हर लेता है, ऐसा महान् पवित्रकारी नामका प्रथम उच्चारण करके अंतमें दास पद जोडते हैं, तातें उन वैष्णवोंके नामोंकूं लेनेवालाभी पवित्र हो जाता है । और इन नारायणदास आदिक नामोंके अर्थभी व्याकरणकी रीतिसें स्पष्ट मालूम होते हैं. । जैसें कि. नाराणस्य दासः । केशवस्य दासः । रामस्य दासः । दास नाम सेवकका है । तिस हेतुसे तुमारे वन, पर्वत आदिक नाम अर्थसे रहित फलसे रहित और शास्त्रके विधिसे तथा प्रमाणोंसें रहित नकामे कल्पित हैं. तातें उन नामोंका त्याग करके दास नाम धारण करो इति ॥ **रामभारति** बोले कि, जब एक दंडके धारण करनेसे नरक मिलता है. तब दंडके विना धारण किये संन्यास किस प्रकारसे कह्या जायगा ॥

उत्तर–काम्यानां कर्मणां न्यासं संन्यासं कवयो विदुः ।

अर्थ–गीताजीमें कह्या है कि काम्य कर्मोंके त्यागका नाम संन्यास है ऐसा कविजन जानते हैं ॥ और मनुस्मृतिमें मनुजीनेभी कह्या है कि,

वाग्दंडोथ मनोदंडः कायदंडस्तथैव च ।
यस्यैते निहिता बुद्धौ त्रिदंडीति स उच्यते ॥ ४ ॥

अर्थ–वाणीका दंड अर्थात् वाणी करके निंदादिक पाप कर्म न करे, किंतु भगवतके गुणोंकाही वर्णन करे, १ मनका दंड अर्थात् मनकरके अशुभ चिंतन न करै, किंतु ब्रह्म स्वरूपकाही चिंतन करे २ कायाका दंड अर्थात् काया करके अशुभ कर्म न करै, किंतु भगवतका कैंकर्य आदिककूंही करै. ३ इस प्रकार त्रिदंडोंका प्रयोजन मनुजीने बताया है तातें जिसकी बुद्धि विषे ये तीनों दंड स्थित हैं सो त्रिदंडी संन्यासी कह्या जाता है. वास्ते बाहिरके त्रिदंडो करके अंतरके, मन वचन और कायाके दंड ही सूचन किये हैं. तातें संन्यासीयोंकूं त्रिदंडोंकाही धारण करना आवश्यक है इति ॥ ४ ॥ और संन्यासियोंके जलपात्रभी तुंबिका, काष्ठपात्र, वेणु आदिक मनुजीने कहे हैं. परंतु तुमारे मतधारी झहरी नारयलका कमंडल जल पीने वास्ते रक्खते हैं, सोभी शास्त्रसे विरुद्ध है ॥ रामभारति बोले कि, ये सब चिन्ह शंकरावतार शंकराचार्य स्वामीने चलाये हैं. सो शास्त्र विरुद्ध क्यों कहते हो. । उत्तर–शंकर स्वामी अपने नवीन पंथकूं चलानेमें बहुत आसक्त रहे, सो वे सत असतका विचार नहीं रखते

रहे, अपना पंथ चलानेमेंही उनोंने कंवर बांधी रही। यह सब वृत्तांत तुमारे शंकर दिग्विजय ग्रंथमें लिखा है. कि शंकराचार्य एक दिन मंडन मिश्रकी स्त्रीके साथ विवाद किया, उस स्त्रीने शंकरकूं पूंछा कि पंदरह दिन शुक्र पक्षमें और पंदरह दिन कृष्ण पक्षमें पुरुष और स्त्रियोंके कौन कौनसे अंगोंमें काम देवका वास रहता है.। और काम देवकी सोलह कला कौन कौनसी हैं. ॥ **शंकर बोले कि,** मैं काम शास्त्र नहीं पढा हूं.। **सरस्वती बोले कि,** तब तो मैंने आपकूं जीत लिये.। **शंकर बोले कि,** एक मास पीछे इन प्रश्नोंका उत्तर मैं देउंगा. । ऐसी सरस्वतीकी आज्ञा लेकर गये, और एक अमरक राजाकूं मरा हुआ सुन कर अपना शरीर शिष्योंके हवाले करके, उस राजाके शरीरमें जा घुसे, तब राजा जीउठा और राजाकी सब प्रजा आनंदकूं प्राप्त हो गई,। पीछे शंकर उस राजाकी रानीयोंके साथ मांस और मदिरा खाने पीने लगे, और रात्रीमें रानीयोंसें भोगभी करने लगे.। पीछे रानीयोंकूं पूछने लगे कि, काम देवकी कला कितनी हैं. और कौन कौनसे स्थानोंमें काम निवास करता है.। रानीयां बोली कि तुम कौन हो, राजाने ऐसी बातें कोई दिनभी पूछी नहीं, तातें सत्य बोलो, नहीं तो हम शाप देती हैं.। शंकर व्याकुल होकर बोले कि, मैं शंकराचार्य हूं, और सरस्वतीकूं प्रत्युत्तर देकर उसकूं जीतने वास्ते यह मेरा उद्यम है. । रानी बोली कि धिक्कार है तुमारेकूं तुम त्यागी और संन्यासी होकर परस्त्रीयोंका भोग करते हो, मांस मदिरा सेवते हो. ॥ तो पीछे

शंकरके मृतक शरीरकूं रक्षण करनेवाले शिष्योंने राजसभामें आकर शंकरकूं उपदेश किया कि, **तत्त्वमसि राजन्**, अर्थात् हे राजन् ! जंगलमें शरीर छोड कर यहां आये हो सोही तुम हो. इस प्रकार वारंवार चेता कर शिष्य गये. और रानीयोंने प्रधानकूं हुकम दिया कि अपने राज्य भरमें कोई ठीकाने मृतक शरीर पडा होय उसकूं जला देना. पीछे वे प्रधान आदिक शंकरके शरीरकूं जलाने लगे कि तुरंत राजाके शरीरका त्याग करके अपने मृतक शरीरमें शंकर स्वामी आयघुसे. और तहां जब जलने लगे तब लक्ष्मी नृसिंहकी स्तुति शंकरने किया. लक्ष्मीनरसिंहने अग्निकूं शीतल कर दिया इति. । अब विचार करो कि, शंकराचार्यनें मदिराका पान किया, मांस खाया, रानीयोंके साथ लिपट कर सोये, इस प्रकार अपने धर्मसे भ्रष्ट होकर उभय लोकसे पतित हुये. । और शंकर स्वामीका **अहं ब्रह्मास्मि** ऐसा जो ज्ञान है सो ज्ञानभी खंडित है. अखंड नहीं है, क्योंकि जबते अमरक राजाके शरीरमें इननें प्रवेश किया, तबतें **तत्त्वमसि** आदिक वाक्योंका ज्ञानभी भूल गये. और मैं ब्रह्म हूं ऐसा ज्ञानभी उनकूं न रहा. और विषयोंमें आसक्त होकर अज्ञानी बन गये, खबर न रही कि मैं जंगलमें, मेरा शरीर शिष्योंकूं सोप कर, यहां काम देवके वशतें मेरेकूं बहुत दिन लग गये, ऐसा ज्ञान नहीं रह्या. इस हेतुसे **अहं ब्रह्मास्मि** यह ज्ञान खंडित है, उस ज्ञानका आत्माके साथ संबंध नहीं है, किंतु शरीरके साथही उस ज्ञानका संबंध है. जो आत्माके संग उस ज्ञानका संबंध होता

तो आत्मा तो अमरक राजाके शरीरमें आया है तहां वो ज्ञान है नहीं, शिष्योंनें जब तत्त्वमसि राजन् ऐसा उपदेश किया सब अमरक राजाके शरीरका त्याग करके अपने शरीरमें गये. । तातें तुमारा सब भेष शास्त्रसे विरुद्ध है इति ॥ और शंकराचार्यकूं ऐसाभी अभिमान रहा कि मैं सर्वज्ञ हूं मेरे समान विद्यामें कोईभी दूसरा सर्वज्ञ नहीं है, इस रीतिसें शंकराचार्य, अपनेकूं आप सब ठिकाने सर्वज्ञ कहते फिरते रहे, परंतु मंडन मिश्रकी स्त्री सरस्वतीके आगे इनका सर्वज्ञपना नहीं चल्या. । और शंकरस्वामीने इस दुनियांमें नास्तिकमतभी बहुत फैला दिया, । क्योंकि नास्तिक लोक ऐसा मानते हैं कि, ईश्वर, जगत, वेद, देव, परलोक, कुछभी नहीं हैं । पाप नहीं, पुण्य नहीं, स्वर्ग नहीं, नरक नहीं. । इस रीतीसे नास्तिक मतवाले मानते हैं, और इसही रीतीसे शंकराचार्यभी मानते हैं कि जीव, ईश्वर, वेद, गुरु, स्वर्ग, नरक इत्यादिक सर्व मिथ्या हैं. ऐसे अधर्मोंके करनेसे और कहनेसे शंकरस्वामी बतीस, तेतीस, वर्षोंमेंही समाप्त हो गये, और कलिगुगमें तो शत वर्षका आयुष्य है, सो भोगने पाये नहीं, क्योंकि अधर्म करनेसे आयुष्यका नाश होता है इति ॥ हे रामभारति ! तुमारा शंकरमत ऐसे दूषणोंवाला है, तातें तुम अपने आत्माका संसार महासमुद्रसे उद्धार करना चाहो तो उस मतकी दीक्षाका त्याग करके श्रीवैष्णव धर्मकी दीक्षाकूं धारण करो, क्योंकि, एक जादव ऐसे नामवाला, और तुमारे मतविषे अत्यंत प्रवीण बडा भारी पंडित रहा, सो अपनी माताकें

उपदेशते और देवराज भगवानके कहनेसे शंकरमतका त्याग करके आदिशेष श्रीरामानुजके शरण जाकर,–

भक्त्या प्रदक्षिणं कृत्वा यादवो ह्यपतत्तदा ।
यतिराज दयासिंधो दीनं मामवलोकय ॥ ५ ॥
मत्कृतानपराधांस्तान् क्षमस्व बहुधा किल ।
संसारार्णवनिर्मग्नं मामुद्धर कचग्रहात् ॥ ६ ॥

अर्थ–यादव पंडित, भक्तिसे रामानुज स्वामीकूं प्रदक्षिणा करके दंडकी माफक पृथ्वीविषे साष्टांग नमस्कार करता भया, और स्तुति करने लगा कि, हे यतिराज ! हे दयासिंधो ! दीन ऐसा जो मैं हूं सो मेरेकूं आप कृपादृष्टि करके अवलोकन करो ( मेरेकूं देखो ) ॥ ५ ॥ और बहुतसे करे हुए मेरे अपराधोंकूं आप क्षमा कीजिये, और संसार समुद्रमें डूबा हुआ जो मैं हूं सो मेरी चोटी पकड कर, संसारसमुद्रसे बाहिर निकालिये ॥ ॥ ६ ॥ ता पीछे आदिशेष श्रीरामानुज महाराज प्रसन्न होकर,–

तस्य संरक्षणे यत्नं चकार विबुधाग्रणीः ।
मौंजीबंधादिकं कृत्वा यादवस्य यतीश्वरः ॥ ७ ॥
आदरात्पंच संस्कारानथ तुर्याश्रमं ददौ ।
गोविंददास इति च दास्यनामाकरोत्प्रभुः ॥ ८ ॥

अर्थ–पंडितोंमें अग्रेसर और यतियोंके ईश्वर ऐसे श्रीआदिशेष रामानुज स्वामी तिस यादवका मौंजीबंधनादि संस्कारोंकूं करके संसार समुद्रसे रक्षण करनेमें यत्न करते भये ॥ और

आदरसे यादवके पंच संस्कारोंकूं करके ता पीछे संन्यास आश्रमकूं धारण कराते भये । और तिस यादवका रामानुज प्रभु, गोविंददास ऐसा दास्यनाम करते भये ॥ तिन्ह पंचसंस्कारोंके धारण करनेसें यादव निष्पाप हो गया, और शरदऋतुके चंद्रमा सरीखा शोभाकूं प्राप्त होता भया । ता पीछे करुणासागर यतियोंके इंद्र ऐसे श्रीरामानुज मुनि, उस गोविंददासकूं समस्त वैष्णव ग्रंथोंका उपदेश करके बोले कि, प्रथम तू शिवधर्ममें रह करके तैंने वैष्णवोंकी निंदा बहुत करी रही, उस निंदाजनित दोषके दूर करने वास्ते और इस वैष्णव मतमें अपने दृढ विश्वासके अर्थ एक ग्रंथकूं तूं कर । तिस अवसरमें श्रीलक्ष्मणाचार्यकी आज्ञाकूं पाय कर यादव वैष्णवोंकी निंदाकृत दोषकी शांतिके अर्थ, यतिधर्मसमुच्चय इस नामवाला ग्रंथकूं करता भया इति॥ हे रामभारति ! अब तुम आपही विचार करो कि शिवधर्ममें कुछ सार होता तो महान् पंडित जो यादव है सो शिवधर्मका त्याग किस वास्ते करता इति ॥ हे रामभारते ! अब एक दूसराभी इतिहास मैं तेरेकूं कहता हूं सो तू सुन । एक समय श्रीशैलपूर्णाचार्य अपने शिष्योंकूं साथ लेकर, कालहस्तिपुरके पास एक बागमें सुवर्णमुखरी नामकी नदीके तट विषे बैठिकर, अपने शिष्योंकूं सहस्रगीतीग्रंथका अर्थ सुनाते रहे, तिस समय तहां पुष्प लेने एक शिव भक्त गोविंद रहा सो आया. और पाटलीके वृक्षपर चढकर पुष्प लेता लेता सहस्रगीतीके व्याख्यानकूं सुनने लगा, ऐसे प्रथम गाथासें लेकर चौथी गाथा तक एक

चित्तसे संपूर्ण अर्थकूं ऐसा सुना कि, श्रीवैष्णव धर्मके विना दूसरे किसीभी धर्ममें मुक्ति नहीं है, ऐसा दृढ सिद्धांतकूं मनमें रक्ख करके फिर चौथी गाथामें ऐसा अर्थ गोविंदके सुननेमें आया कि, श्रीमन्नारायणके विना, दूसरे देवोंकूं आराधन पुष्प योग्य नहीं, ऐसा सुनके गोविंद बोला कि, नारायणकूंही पुष्पोंका आराधन योग्य है दूसरे देवोंकूं नहीं, । फिर श्रीशैलपूर्ण बोले कि,

तस्यैवार्हति गोविंद पूजापुष्पं च चक्रिणः ।
तं विना पूजनं पुष्पं चान्येषां नार्हति ध्रुवम् ॥ ८ ॥

अर्थ–हे गोविंद ! चक्रधारी तिस नारायण देवकूंही पूजाके पुष्प योग्य हैं, तिस नारायणके विना पूजा और पुष्प, दूसरोंकूं निश्चय करके योग्य नहीं हैं, योग्य नहीं हैं, ऐसें श्रीशैलपूर्ण जब तीन वार बोले तब गोविंद तिस वचनकूं सुनके,

वृक्षस्थ एव गोविंदः छिन्नां कृत्वाथ मालिकाम् ।
दूरेण पुष्पसंपूर्णां हित्वा तां पुष्पपेटिकाम् ॥ ९ ॥
रुद्राक्षमालिकास्त्यक्त्वा भस्म वस्त्रेण मार्जयन् ।
त्रिवारं नार्हतीत्येवं स्वरेण महताऽवदत् ॥ १० ॥

अर्थ--वृक्षपर बैठा हुआही गोविंद अपनी मालाकूं तोडके फैंक दिया, और पुष्पोंसे भरीहुई पेटीकूं दूर फैंकिके पीछे रुद्राक्षकी मालाओंकूं तोडके फैंक दिया, तथा भस्मकूं वस्त्रसें पूंछ डारा और दूसरेनकूं पुष्प योग्य नहीं हैं, ऐसें तीन वार बडे

ऊंचे स्वरसे बोलता भया, और उस पाटलीके वृक्षतें नीचै कूद कर गोविंद, श्रीशैलपूर्णके चरणोंमें साष्टांग पडता भया, और बोल्या कि–

अज्ञश्चाचारहीनश्च विस्तीर्णे दुःखसागरे ।
पतितोहं दयासिंधो रक्ष मां शरणागतम् ॥ ११ ॥

अर्थ–हे दयासिंधो ! अज्ञानी और आचारकरके रहित तथा बहुत विस्तारवाला दुःखसागरमें पडा हुआ ऐसा जो मैं गोविंद हूं सो आपके शरण आया हूं सो आप मेरा रक्षण कीजिये ॥ अरे देव मैंने बहुत बुरा काम किया, देखो मैंने दो विभूतिके नाथ किरीटधारी विष्णुका त्याग करके और बिखरे हुए केश जिसके मस्तकमें हैं, ऐसे शिवके विषे मैं मोहित भया हूं ॥ अहो विश्व! जिसके कंठमें रह्या है, ऐसे श्रीनारायणका मैं त्याग करके और जिसके कंठमें विष भरा है, ऐसे शिव विषे मैं मोहित भया हूं । और जिसके वक्षस्थलमें लक्ष्मीजी रही हैं, ऐसे श्रीनारायणका मैं त्यागकरके, लक्ष्मीसे रहित वक्षस्थल जिसका है, ऐसे शिवका आश्रित मैं होता भया। और जिसके कमल समान नेत्र हैं ता विष्णुका मैं त्यागकरके, रूपसे रहित नेत्रोंवाले शिव विषे मैं मोहित भया । और गिरिराज पर्वतकूं एकहस्तसें उठाके महावृष्टिसे गोकुलका जिन कृष्णजीने रक्षण किया, इन श्रीकृष्णजीका मैं त्याग करके और मनुष्यकी खो-पडी जिसके हाथमें है, तिस शिवका मैं आश्रित भया । तथा

ब्रह्मादि स्थावर पर्यंत सकल प्राणियोंके अंतर्यामी श्रीहरिकूं तथा जगतकी उत्पत्ति स्थिति और विनाशकूं करनेवाले श्रीनारायणकूं मैं परित्याग करके; श्मशानके वासी रुद्रकी मैंने अच्छी तरहसें प्रदक्षिणा करी । तथा सुवर्णमय वस्त्रोंवाले विष्णुका त्यागकरके, और वस्त्रोंकरिके रहित नग्न ऐसे शिवका मैंने आश्रय किया । और देवरूपी इस तुलसीके वनका मैं त्यागकरके कडवी पटोलकी बेलीकूं अरे मैंने वृथा बधाई । ऐसें बहुत प्रकारसें पस्तावाकरिके गोविंद श्रीशैलपूर्णके चरणोंमेंसें नहीं उठता भया । पीछे श्रीशैलपूर्ण गोविंदकूं बहुत प्रकारसे समझाके,–

आदाय वेंकटगिरिं स्वजनैः प्रविवेश ह ।
वपनं कारयित्वाशु गोविंदस्य यतीश्वरः ॥ १२ ॥
अकरोत्पंच संस्कारान् पूर्णः श्रीशैलपूर्वकः ।
विष्णुचित्तादियोगींद्रैः कृतां द्राविडसंहिताम् ।
स तेनाध्यापयित्वाथ चतुष्टयसहस्त्रिकाम् ॥ १३ ॥
अर्थपंचकविज्ञानं मंत्रार्थज्ञानमुत्तमम् ।
संपूर्णं बोधयामास गोविंदाय यतीश्वरः ॥ १४ ॥

अर्थ–फिर गोविंद करके और अपने स्वजनों करके सहित श्रीशैलपूर्ण वेंकटगिरिके प्रति आते भये । पीछे तहां श्रीशैलपूर्ण उस गोविंदके शिरकूं मुडवाके, ताप, पुंड्र, नाम, आदिक पंचसंस्कारोंकूं विधिसे करते भये । और ता पीछे विष्णुचित्तादि योगींद्रोंने कीहुई चारहजार श्लोकोंवाली द्राविड संहिताकूं

गोविंदके तांइ पढाके, पीछे अर्थपंचकके ज्ञानकूं और मंत्रार्थके उत्तम ज्ञानकूं गोविंदके प्रति संपूर्ण बोध करते भये। इस प्रकार शिवधर्मकूं और शिवकर्मके चिन्ह जे रुद्राक्ष, त्रिपुंड्र, जटा और भस्म इन सबका त्याग करके गोविंद जो है सो श्रीवैष्णवधर्मकूं तन मनसे धारण करता भया. इति. ॥ हे रामभारते ! तुमारे शिवधर्मका त्याग करनेमें अब हम तीसरा वृत्तांतकूं कहते हैं ताकूं तू सुन । द्वापर और कलियुगके मध्यमें भार्गव ऋषिका पुत्र एक भक्तिसार होता भया. सो भक्तिसार तीर्थोंकी यात्रा करता हुआ विचरता भया । एक दिन उसका मन अष्टांग योग विषे होता भया. जो जगतका कारण परब्रह्म है सो ध्यान करके जान्या जाता है. । और इस लोकमें बहुत मत रहे हुए हैं, परंतु तिन्ह सब मतोंमें कौनसे मतमें जगतका कारण पर ब्रह्म निश्चय किया हुआ है, सो उस परब्रह्मकूं अब मैं अत्यंत दृढ यत्नकरके ढूंढूंगा, । इस प्रकारसे भक्तिसार अपने मनसे निश्चय करके ।

शाक्योलूक्याक्षपादाश्च कापिलाश्च पतंजलिः ।
एते बाह्यमताः प्रोक्तास्तान्सर्वान् व्यशोधयत् ॥ १५ ॥
मायावादं च शैवं च न्यायवैशेषिकौ तथा ।
एते कुदृष्टिसमयाः भट्टप्राभाकरादयः ॥ १६ ॥

अर्थ—शाक्य, उलूक्य, अक्षपाद, कापिल, पतंजलि, ये सब बाह्यमत कहे जाते हैं. । तिन सब बाह्यमतोंमें भक्तिसार पर ब्रह्मका शोधन करते भये. । और ता पीछे मायावाद, शैव,

न्याय, वैशेषिक, और भट्ट प्राभाकर आदि जे हैं वे कुदृष्टिमत कहे जाते हैं. । उन सब मतोंमेंभी जगतका कारणकूं भक्तिसार शोधते भये, । और श्लोकविषे जो आदि शब्द है ता करकै, दत्तमत, शक्तिमत, भैरवमत आदिक सैंकडों मतोंमें हजार वर्ष पर्यंत वारं वार परब्रह्मका शोधन करके. पीछे तिन सबकूं असार और तुच्छ जानके पीछे शिवमत विषे प्रवेश किया, और अपना शिववाक्य ऐसा नाम धारण किया, और उस शिववाक्यनें द्राविड भाषामें बहुत ग्रंथ बनाये, उन ग्रंथोंमें शिवकूंही परतत्त्व ठहराके दूसरे मतोंकूं तृणसमान मानकर शिवभक्तों विषे मुख्य होता भया, तिस अवसरमें महत नामवाले आर्य, तिस भक्तिसारके वृत्तांतकूं सुनकै उसकूं शिक्षा करनेकी इच्छा करते भये, और भक्तिसारके आश्रम विषे आये. । जब भक्तिसार महतयोगीकूं विष्णुभक्त जानके पास नहीं आया, तब महत योगीनें उसकूं बुलानेका उपाय किया कि, ऊंधा शिरके वृक्षोंकूं रोपिके छिद्र वाले घडासे जल प्याने लगे, तिस महत योगीकूं भक्तिसार देखिके बोल्या कि, हे विष्णुदास ! तू क्या पागल भया है, क्योंकि फूटा घटसे जल पाके ऊंधे वृक्षनकूं लगाने चाहता है. । महत योगि बोले कि, हे शिवभक्त ! तूही पागल और भ्रांतिवाला है. हम पागल नहीं है. । क्योंकि जो जगतका कारण वस्तु है ताकूं तुम नहीं जानकर पागलकी माफक फिरते हो, और हम तो तत्त्वका निश्चय करके श्रीवैष्णवधर्ममेंही स्थिरबुद्धि भये हैं, तुम तो बहुत मतोंमें भटके, परंतु तुमारेकूं तत्त्ववस्तुके न मिलनेसे

शांति भई नहीं. । फिर भक्तिसार बोले कि, जो जगतका कारणवस्तु है सो शिव है, शिवते पर दूसरा कोईभी नहीं है. । महतयोगी बोले कि,

यत्तत्परात्परं वस्तु सूक्ष्मबुद्ध्या विचार्यताम् ।
अरक्ष्यं यदनुत्पन्नमन्येषामपि रक्षकम् ॥ १७ ॥
तज्जगत्कारणं वस्तु तच्च वेदांतसंमतम् ।
परात्परतरं वस्तु तदेवेत्यवधारय ॥ १८ ॥

अर्थ–जो तत्त्ववस्तु सबसे पर है तिस वस्तुकूं, हे शिवभक्त ! तुम सूक्ष्मबुद्धिसे विचार करो. क्योंकि, जो तत्त्ववस्तु है सो अरक्ष है. अर्थात् उस वस्तुका कोई रक्षण करनेवाला नहीं है. और जो तत्त्ववस्तु है सो अनुत्पन्न है. अर्थात् उत्पत्तिसे रहित है, उसका कोईभी उत्पन्न करनेवाला नहीं है. और जो तत्त्ववस्तु है सो सबकाभी रक्षक है अर्थात् रक्षण करने वाला है वोही तत्त्ववस्तु जगतका कारण है ॥ और वोही वस्तु वेदांतों करके मान्या हुआ है तथा वोही वस्तू सबते पर है, उसते पर दूसरा कोईभी नहीं है ॥ और हे विद्वानोंके मुखिया ! किसीभी श्रुति स्मृतियोंके प्रमाणसे रहित, अपने मनसेही तुम शिवकूं परतत्त्व मानते हो तिस शिवकी तो वेद विषे उत्पत्ति सुनी है कि–

सर्वे देवाः सपितरो ब्रह्माद्याश्चांडमध्यगाः ।
विष्णोः सकाशादुत्पन्ना इतीयं वैदकी श्रुतिः ।
पुराणे भारते वेदे वेदांते च स्मृतावपि ॥ १९ ॥

अर्थ—इस ब्रह्मांड विषे रहे हुए ब्रह्माकूं आदिलेके पिपीलिका पर्यंत सर्व प्राणीमात्र और पितरोंसहित सर्वदेवता, ये सब श्रीविष्णुभगवानसे उत्पन्न भये हैं ऐसी वेदकी श्रुति है, और पुराण, भारत, वेद, वेदांत और स्मृति, इनमेंभी विष्णुसेही ब्रह्मा शिव इंद्र आदिक सकल ब्रह्मांडकी उत्पत्ति कही है. । हे शिवभक्त! अब मैं तेरे कल्याण होनेके मार्गकूं कहता हूं सो तू मन लगाके सुन. । विष्णु ब्रह्मा और शिव, ये तीन देवही लोकमें और शास्त्रमें प्रसिद्ध हैं. । तामें विष्णु शुद्धसत्वगुण मय हैं, ब्रह्मा रजोगुणी हैं, रुद्र तमोगुण मय हैं. । हे शिवभक्त! बलिराजाके यज्ञविषे वामन भगवाननें अपना चरणकूं पसारच्या, सो चरण कमल, ब्रह्मलोकमें पहुंच्या, उसकूं ब्रह्माने भक्तिकरके धो लिया, तिसते गंगाजी प्रगट होती भई. । और तिस विष्णुके चरणजलकूं शिवने भक्तिकरिके मस्तकमें धारण किया. । अब हे विद्वन्! उन तीनों देवोंमें कौनसा बडा है, चरण धोनेवाला बडा है कि चरणजल मस्तकपर धरनेवाला बडा है, सो तुमही विचार करो. और भागवतमेंभी कह्या है कि, एक दिन अठ्ठासी हजार ऋषियोंने नैमिषारण्यक्षेत्रमें इकठे होकर विचार किया कि, तेतीस कोटी देवोंमें विष्णु, ब्रह्मा और शिव, ये तीन देव बडे हैं और इन तीनोंमें कौनसा बडा है, ऐसा संशय करके भृगु ऋषिकूं परीक्षा करने भेजते भये. । भृगुने परीक्षा करिके विष्णुकूंही बडा और मुक्तिदाता सिद्ध किया, तातें ब्रह्मा और रुद्रके स्वामी विष्णुभगवान हैं. सो विष्णु उत्पत्ति और विनाशते रहित

हैं । जब जब ब्रह्मा और शिवादि देवोंकूं दैत्यलोकों करिके दुःख प्राप्त होता है, तब तब तिस दुःखकूं सहजमें विष्णुभगवानही दूर करते हैं. यह जो हमने कह्या है सो लोक विषे और शास्त्रविषे प्रसिद्धही है. । हे भक्तिसार ! सर्व शास्त्रोंका मंथन करिके और सर्व शास्त्रोंका वारंवार विचार करिके येही एक निश्चय प्राप्त भया कि, सदा श्रीनारायणही ध्यान करने योग्य हैं. उन नारायणके विना दूसरा कोईभी देव ध्यान करने योग्य नहीं है. । और वेदकी श्रुतिमेंभी ऐसा कह्या है कि ( योन्यदेवमुपासते स पशुरेव देवानाम् ) अर्थात् जो पुरुष नारायणकूं छोडके दूसरे देवोंकी उपासना करता है, सो पुरुष देवताओंका पशु है इति. । और इस श्रुतिकी टीकारूप धर्मशास्त्रकी हारीतस्मृतिकाभी ऐसा वचन है कि,

गावं त्यक्त्वा विमूढात्मा गर्दभीं विंदते यथा ।
तथा हरिं परित्यज्य योन्यदेवमुपासते ॥ २० ॥

अर्थ—जैसें मूढ पुरुष गौकूं त्याग करिके अर्थात् गौकी सेवा पूजाकूं छोडके गद्धीकूं पूजता है. तैसे श्रीहरिकूं त्यागके अर्थात् श्रीहरिकी सेवा पूजा उपासना आदिककूं छोडिके दूसरे देवोंके उपासना करता है सो नर मूढ है. । इस प्रकारसे अन्य देवोंके उपासककूं पशु और मूढ श्रुति स्मृतिमें कहे हैं इति. ।

एवं शतसहस्राणि प्रमाणानि यथाविधि ।
सत्तर्कसहितान्येव सर्वज्ञत्वान्महामतिः ॥ २१ ॥

तानि वादमुखेनैव प्रतिपाद्यार्यसंमतम् ।
पराशरादिवत्सम्यगकरोत्तत्त्वनिर्णयम् ॥ २२ ॥
संतुष्टस्तेन वाक्येन स सम्यक् छिन्नसंशयः ।
भक्तिसारो महाख्यस्य शिष्यत्वमकरोत्तदा ॥ २३ ॥
स तस्मै भक्तिसाराय विष्वक्सेनकृपावशात् ।
तापादिपंचसंस्कारान् चकार महदाह्वयः ॥ २४ ॥

अर्थ–हे शिष्य ! इस प्रकारतें महाबुद्धिमान् महतभगवान सर्वज्ञ होनेतें सच्चे तर्कों करके सहित यथार्थ रीतीसे भक्तिसारके प्रति सौ हजार प्रमाणोंकूं देते भये.। और तिन्ह सौ हजार प्रमाणोंकूं विवाद मुखसेही प्रतिपादन करिके, पराशर व्यास आदिक मुनियोंकी नांइ, अच्छीतरहसे तत्वका निर्णय करते भये, कैसा वो तत्व है कि–आर्यलोकों करके मान्या हुआ है. । फिर महतभगवानके तिस प्रमाण सहित वाक्य करके भक्तिसार संतोषकूं प्राप्त होता भया, और जिसके अच्छीतरहसे संशयमात्र दूर होते भये, ऐसा जो भक्तिसार है सो तिस कालमें महतयोगीका शिष्यपनेकूं करता भया, अर्थात् शिव आदिक सब धर्मोंकूं असार मानिके महत योगीका शिष्य होना कबूल करता भया. और महत योगीभी विष्वक्सेन महाराजकी कृपासे तिस भक्तिसारके, ताप, पुंड्र, नाम, मंत्र आदिक पंच संस्कारोंकूं करते भये इति. ॥ और उस भक्तिसारकूं अष्टांग योगका तथा जगतके कारण वस्तुका उपदेश करके जीव,प्रधान, काल, आत्मा, लीला, सृष्टि इन सबका उपदेश किया. । फिर दो विभूतिका

जो कर्ता है सोही भक्तजनोंके दुःखकूं हरण करनेवाला भगवान है. तिस दो विभूतिके नाथ जगतके पति विष्णुभगवानके नाभिकमलसे जगतका कर्ता ब्रह्मा उत्पन्न होता भया. और उस ब्रह्माते शंकर उत्पन्न होता भया.। ऐसा ज्ञानकूं पायके भक्तिसार कृतार्थ होते भये. और द्राविड भाषामें श्रीचंद्रवृत्त, चतुर्मुखांतादि ग्रंथोंकूं रचते भये.॥ फिर भक्तिसारने बहुत प्रकारसे जिनका पूजन किया है, ऐसे महाबुद्धिमान् महतयोगी, तीर्थयात्रा विषे मन धारण करके उत्तर दिशाके प्रति गमन करते भये.॥ इस प्रकार भक्तिसार सब देशोंमें श्रीवैष्णवधर्मका उपदेश सर्वजनोंकूं करते करते, कुंभकोण तीर्थमें आये, और तहां दो हजार और तीन सो वर्षतक निवास करते भये. और भक्तिसार महात्मा अन्नके आहारादिकसे रहित होके तीन हजार और सात सो वर्ष पर्यंत दूधका पान करकेही विचरते भये.। इस रीतीसे भक्तिसारने भगवत भक्ति, भगवतसेवा, भगवतध्यान और भगवतके अनुभव आदिकों करकेही इस पृथ्वी विषे छो हजार वर्ष पुरे किये.। और एक हजार वर्ष दूसरे मतोंका सार असार शोधनमें पूरे किये.। इस रीतीसे भक्तिसार इस लोक विषे सात हजार वर्ष पर्यंत रह कर, श्रीवैकुंठ धाम विषे पधारते भये. इति.॥ अब राघवानंदजी कहते हैं कि, हे रामभारति! देखो कि यादव, गोविंद और भक्तिसार, ऐसे ऐसे औरभी सैंकडों शिवभक्त, अपने शिवधर्मकूं असार और अशुद्ध जानिके श्रीवैष्णवधर्ममें प्रवेश करते भये. तातें हे रामभारते ! तुमभी संसार समुद्रसे अपने

आत्माका उद्धार करने वास्ते श्रीवैष्णव धर्मकी दीक्षाकूं धारण करो. क्योंकि अब तुमारा आयुष्यभी पूरा हो चुका है. तातें अंतकालसमयमें भगवतके शरण होना चाहिये. और जो तुमारे गुरु इस आयेहुए कालतें बचा लेवैं तो जाओ उनकूं पूछ देखो.। फिर रामभारति अपने गुरुके पास आयके राघवानंदजीका कहा हुआ सब वृत्तांत कहा। गुरु बोले कि इस तुमारे आयेहुये कालसे हम तुमकूं नहीं बचा सक्के हैं. जो राघवानंदजी बचा सके तो उनकी सेवा करो.। फिर रामभारति, शिव धर्मका त्याग करिके रुद्राक्षकी मालाकूं तोड डाली, विभूतिकूं धोय डाली आडा तिलककूं पूंछ डाला, शिव शिव कहना छोड दिया और राघवानंदजीके चरणोंमें साष्टांग गिर पडे, अरु बोले कि—

त्राहि त्राहि महायोगिन् रक्ष मां शरणागतम् ।
त्वां विनान्यो दयासिंधो मम रक्षाकरो न हि॥ २९ ॥

अर्थ—हे दयासिंधो ! आपके विना इस कालके मुखसे मेरा रक्षण करनेवाला दूसरा कोईभी नहीं है. तातें हे महायोगिन् ! आप मेरा रक्षण कीजिये आपके मैं शरण आयाहूं ॥ ऐसा सुनके राघवानंदजी, रामभारतिकूं विष्णुमंदिरमें लेगये, और तहां उसका देहशुद्धि प्रायश्चित्त कराके और मुंडन कराके विधिसे होम पूर्वक, ताप और पुंड्र संस्कार करके पीछे भारति नामका त्याग कराके रामानंददास नामकूं दृढ करके धारण कराते भये. ता पीछे मंत्र और माला संस्कारोंकूं करते भये. फिर रामानंदजीकूं तीन तत्व, तीन रहस्य, अर्थपंचक इत्यादिक श्रीवैष्णव रहस्योंका

अर्थ सहित बोध करते भये । फिर राघवानंदजी रामानंदजीकूं यम नियमादिक अष्टांग योगका और धोति बस्ति आदिक योगके षट् कर्मोंका तथा आधार स्वाधिष्ठान आदिक षट् चक्रों-का समाधि पर्यंत अभ्यास करा दिया, और रामानंदजीके प्राणोंकूं दशवें द्वार ब्रह्मांडमें पहुंचा दिया, जब मृत्युकी घडी टल गई तब फिर समाधि उतारके चैतन्य कर दिया और बहुत वर्ष पर्यंत जीनेका वरदान दिया, और रामानंदजीभी बहुत काल पर्यंत गुरुकी सेवा करके वेद, वेदांग, षट्शास्त्र, धर्मशास्त्र, पुराण, इतिहास, रामायण, सहस्रगीति, श्रीभाष्य आदिक सर्व शास्त्रोंमें प्रवीण होके अपने गुरु श्रीराघवाचार्यकी आज्ञा लेके काशी पुरी विषे आयके निवास करते भये इति।**प्रश्न**—हे गुरुमहाराज! राघवानंदजीने रामानंदजीकूं योगके अष्ट अंगोंका और षट् चक्रोंका अभ्यास कराया, सो वे कौन कौनसे हैं, तिन्हकूं स्पष्ट करके आप मेरे प्रति उपदेश कीजिये । **उत्तर**—यम १ नियम २ आसन ३ प्राणायाम ४ प्रत्याहार ५ धारणा ६ ध्यान ७ समाधि ८ । ये योगके अष्ट अंग हैं, तामें अहिंसा, सत्य, अस्तेय, ब्रह्मचर्य, क्षमा, धृति, दया, आर्जव, मिताहार, शौच, ये दश यम कहे जाते हैं।और जप, तप, होम, श्रद्धा, आतिथ्य, भगवत अर्चन, तीर्थाटन, परार्थेहा, तुष्टि, आचार्यसेवा, ये दश नियम कहे जाते हैं । और चोराशी प्रकारके आसन हैं । तथा तीन प्रकारके प्राणायाम हैं । और मन सहित इंद्रियोंकूं वश करनेका नाम प्रत्याहार है। तथा भगवतरूपके विषे मनका धारण

करना धारणा कही जाती है। और भगवतके एक एक अंगों विषे मनकी स्थिरताका नाम ध्यान है। और निर्विषयक मनकूं स्थिर और परमात्म विषयक करके रहेनेका नाम समाधि है। अब हे शिष्य! योग क्रियाके षट् कर्म हैं तिन्हकूं सुन।

धोतिर्बस्तिस्तथा नेतिस्त्राटकं नौलिकं तथा।
कपालभातिश्चैतानि षट् कर्माणि प्रचक्षते॥ २६॥

अर्थ-धोति १ बस्ति २ नेति ३ त्राटक ४ नौलिक ५ कपालभाति ६ ये योगके षट् कर्म कहे जाते हैं। तिनमें मलमल कपडेके सोलह हाथके लंबे और पांच अंगुल चोडे रुमालकूं निगलके उदरकी शुद्धि करनी, ताकूं धोति कर्म कहते हैं। और गुदाकी शुद्धि करनी, ताकूं बस्ति कर्म कहते हैं। तथा नासिकाकी शुद्धि करनी ताकूं नेति कर्म कहते हैं। और नेत्रमें जल आवे तहां तक एक ठिकाने दृष्टिकूं स्थिर रक्खे, ताकूं त्राटक कर्म कहते हैं। मस्तककूं नीचा रक्खके उदरकूं दक्षिण वाम तरफ हलानेका नाम नौलिक कर्म है। और लुहारकी धमनीकी माफक श्वासोच्छासकूं चलानेका नाम कपालभाति कर्म है। हे शिष्य! इस प्रकारसे योगके अष्ट अंग और षट् कर्म मैंने तेरेकूं कहे। अब षट् चक्रोंके ज्ञानकूं मैं कहता हूं ताकूं श्रवण कर। इस आगे लिखे हुये कोष्टकमें षट् चक्रोंके नाम, उनके स्थान, उनके आकार, उनकी पांखडीयोंकी संख्या, चक्रकी पांखडियोंके अक्षर तथा उनका रंग और चक्रके देव इन सबका वर्णन किया है सो देख लेना।

| चक्रका नाम. | चक्रका स्थान. | चक्रका आकार. | चक्रकी पांखडियोंकी संख्या. | चक्रकी पांखडियोंके अक्षर. | चक्रका रंग. | चक्रके देव. |
|---|---|---|---|---|---|---|
| आधारः | गुदा | चतुःकोण | ४ | व,श,ष,स, | थोडा लाल | गणेशः |
| स्वाधिष्ठान | लिंग | गोल | ६ | ब भ म य र ल | पीत | ब्रह्मा |
| मणि पूरक | नाभिः | त्रिकोण | १० | ड ढ ण त थ द घ न प फ | आशमानी | विष्णुः |
| अनाहत | हृदय | गोल | १२ | क ख ग घ ङ च छ ज झ ञ ट ठ | श्वेत | रुद्रः |
| विशुद्ध | कंठ | गोल | १६ | अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः | धूम्रवर्ण | जीवः |
| आज्ञा | भ्रूमध्य | लंब गोल | २ | हक्षः | लाल | हंसः |
| सहस्रदल | मूर्धा | गोल | १००० | अनंत स्वरूपी | श्वेत | गुरुः |

प्रश्न—हे सद्गुरुजी ! फिर रामानंदजीने काशी पुरीमें निवास करके श्रीवैष्णव धर्मका जीवोंकूं किस प्रकारसे उपदेश किया ? उत्तर—हे शिष्य ! तहां काशी विषे सर्व जीवोंके कल्याणके अर्थ, रामानंदीयवैष्णवमताब्जभास्कर, इस नामका ग्रंथकूं रचते भये, उस ग्रंथ विषे मुमुक्षु वैष्णवोंकूं करने योग्य मोक्षके सकल अर्थोंका निरूपण किया हुआ है। प्रश्न—उस ग्रंथका उपदेश

रामानंदजीने प्रथम कौन कौनसे शिष्योंकूं किया था । उत्तर—अनंतानंद १ सुरसुरानंद २ सुखानंद ३ नरहरियानंद ४ भावानंद ५ गालवानंद ६ योगानंद ७ ये सात शिष्य विरक्त थे, तिन्हेमें अति विमल मति सुरसुरानंद रहे, सो कल्याणसे विमुख विषयासक्त जीवोंकूं संसारसे उद्धार करनेकी कामनावाले कृपालु सुरसुरानंदजी सकल वेद शास्त्र इतिहासोंका सारकूं अल्पज्ञ जीवोंकूं ग्रहण करानेकी इच्छा करके और आपभी जिज्ञासु होके श्रीरामानंद स्वामीकूं इस प्रकारसे दश प्रश्नोंकूं पूछते भये॥ प्रश्न—

तत्त्वं किं किं च जाप्यं परमिह विबुधैर्वैष्णवैर्ध्यान-
मिष्टं । मुक्तेः किं साधनं सद्गुर अधिकतमो धर्म
एकोस्ति कश्च॥धर्माणां वैष्णवास्ते गुरुवर कतिधा
लक्षणं किं च तेषां । कालक्षेपः किमाप्यं कथमुरु
शुभदं कुत्र कार्यो निवासः ॥ २७ ॥

अर्थ—अब सुरसुरानंदजी, अपने गुरु रामानंदजीकूं दश प्रश्न हैं कि, हे सद्गुर अर्थात् हे संत महात्माओंके मध्यमें श्रेष्ठ ! इस जगतमें जानने योग्य तत्त्व वस्तु क्या है १ और

१ कैसे श्रीरामानंदस्वामी हैं कि श्रीवैष्णवधर्मकूं दशो दिशामें स्थापन करिके परमतके अभिमानियोंकूं जीत लिये. और सर्व पंडितोंके धुरंधर तथा सकल वेद शास्त्रोंके पारगामी ऐसे श्रीरामानंद महाराजकूं दुराचारी लोक कहते हैं कि रामानंदजीने अवधूत मार्ग चलाया है· ऐसा उन निर्लज्जोंका कहना अज्ञानसे भरा हुआ है । क्योंकि वैष्णवधर्मके सिद्धांतकूं जाननेवालेसे ऐसा काम बनैनहीं ।

विष्णुके भक्त वैष्णवोंकूं परम उत्तम जप करने योग्य मंत्र कौनसा है २ और तिन्ह वैष्णवोंकूं अपने हृदय विषे करने योग्य प्रिय ध्यान क्या है ३ और मोक्षका साधन क्या है, ४ और अनेक प्रकारके धर्मोंके मध्यमें मुख्य और अतिशय करके बडा धर्म कौनसा है ५ और हे गुरुवर अर्थात् हे गुरुओंके मध्यमें श्रेष्ठ गुरु! वे वैष्णव कितने प्रकारके हैं ६ और उन वैष्णवोंका लक्षण क्या है ७ और उन वैष्णवोंकूं निवास कैसे देशोंमें करना चाहिये ८ तथा तिन्ह वैष्णवोंकूं कालक्षेप किस प्रकारसे करना चाहिये ९ और उन वैष्णवोंकूं मोक्षका देनेवाला मोक्षपद कौनसा है १० हे शिष्य! इस प्रकारसे सुरसुरानंदजीके प्रश्नोंकूं सुनिके रामानंदजी बोले, उत्तर–

प्रश्नानामेकमाद्यं त्रिकमपि शृणु तद्भेदतो नाम भे-
दैर्नित्याज्ञा चेतना सा प्रकृतिरविकृतिर्विश्वयोनिः
शुभैका ॥ नानावर्णात्मकाजा त्रिगुणसुनिलयाऽ-
व्यक्तशब्दाभिधेया निर्व्यापारा परार्था महदह-
मितिसूरुच्यते तत्त्वविद्भिः ॥ २८ ॥

अर्थ–हे शिष्य! तैंने पूछे हुए तत्त्वादि दश प्रश्नोंके मध्यमें तत्त्ववस्तू क्या है ऐसा तैंनें पूछा. सो प्रथम एकभी वो तत्त्व, अचेतन, चेतन और ईश्वर इस भेदते तत्त्ववेत्ताओंने तीन प्रकारका कह्या है। तिस तत्वकूं अचेतनादिक भेदों करिके तू श्रवण कर। उन तीन तत्वोंमेंसें प्रथम अचेतन तत्वकूं कहते हैं। उस

अचेतनतत्वकेही मूलप्रकृति, प्रधान, अव्यक्त और माया इत्यादिक नाम हैं, । वो मूलप्रकृति कैसी है कि, अचेतना है. अर्थात् चेतनासे रहित जडरूप है। फिर कैसी है कि; अज्ञा है, अर्थात् ज्ञानसे रहित है,। तथा नित्या है. अर्थात् विनाशते रहित अनादि है ! तथा अजा है. अर्थात् जन्मसे रहित है । अजामेकामिति श्रुतिः । अर्थात् अजा है और एक है. ऐसा इस श्रुतिसे सिद्ध होता है । फिर वो मूलप्रकृति कैसी है कि, अविकृति है. अर्थात् विकारसे रहित है । और महत्तत्व, अहंकार, आकाश, वायु, तेज, जल, पृथ्वी, ये सात, प्रकृतिके विकृति हैं ( विकार हैं ) । फिर प्रकृति कैसी है कि, विश्वयोनि है. अर्थात् स्थावर जंगमरूप जगतकी योनि ( कारण है ) । तथा एक है । तथा शोभायमान है । तथा नानावर्णात्मका है. अर्थात् शुक्ल, कृष्ण, लोहित आदिक अनेक वर्णवाली है । तहां इस श्रुतिका प्रमाण है कि ।

अजामेकां लोहितशुक्लकृष्णां बह्वीः प्रजाः जनयंतीं स्वरूपाः । अजो ह्येको जुषमाणोनुशेते जहात्येनां भुक्तभोगामजोन्यः ॥

अर्थ—प्रकृति कैसी है कि, अजा है और एक है तथा रक्त, शुक्ल और कृष्ण रूप वाली है. और अपने समान बहुतसी प्रजाकूं उत्पन्न करती हुईकूं अज जो जीव है सो उस प्रकृतिका भोग करता हुआ प्रकृतिके वश होता है, और दूसरा जो अज

ईश्वर है सो उस प्रकृतिका भोग करके उसका त्याग करता है. इस श्रुतिमें तीन अज शब्द हैं, तिनमें प्रथम अजा शब्द प्रकृतिका वाचक है. दूसरा अज शब्द जीवका वाचक है. और तीसरा अज शब्द ईश्वरका वाचक है.। इस रीतीसे प्रकृति जीव और ईश्वर ये तीनों अज हैं. अर्थात् जन्मसें रहित अनादि हैं इति ॥ फिर प्रकृति कैसी है कि, त्रिगुणसुनिलया है. अर्थात् सत्व, रज और तम ये तीन गुण जिसमें अत्यंत लीन होते हैं ऐसी है। तथा अव्यक्तशब्दाभिधेया है. अर्थात् अव्यक्त प्रधान आदिक शब्दों करिके कहने योग्य है, तिन्ह शब्दोंका वाच्य है। तथा निर्व्यापारा है. अर्थात् अस्वतंत्रता करिके व्यापारसे रहित है, जड होनेसें रथादिकोंकी नांई। तथा परार्था है. अर्थात् परके (परमेश्वरके) अर्थ है, पराधीन है, भगवतके आधीन है। तथा महदहमितिसू है. अर्थात् महत्तत्व, अहंकार आदिकोंकूं उत्पन्न करने वाली है। इस मूल पदमें जो इति शब्द है सो आदि शब्दका वाचक है। (इति हेतुप्रकरणप्रकारादिसमाप्तिषु इति कोशः। हे शिष्य! ऐसी मूल प्रकृति, मैंने तेरे प्रति कही, सो उसका स्वरूप, अचेतन १ अज्ञा २ नित्या ३ अजा ४ अविकृति ५ विश्वयोनि ६ शुभा ७ एका ८नानावर्णात्मका ९ त्रिगुणसुनिलया १० अव्यक्तशब्दाभिधेया ११ निर्व्यापारा १२ परार्था १३ महदहमितिसूः १४ इत्यादिक चतुर्दशविशेषणों करिके सर्व वैष्णवोंकूं निश्चय करने योग्य है इति ॥ हे शिष्य! फिर इसही मूलप्रकृतिके स्वरूपकूं श्रीमद्भागवतके छ-

वीसवां अध्यायमें देवहूति माताके प्रति कपिल भगवाननेभी ऐसा निरूपण किया है कि–

**यत्तत्त्रिगुणमव्यक्तं नित्यं सदसदात्मकम् ।**
**प्रधानं प्रकृतिं प्राहुरविशेषं विशेषवत् ॥ २९॥**

अर्थ–जो प्रधान है, तिसकूंही प्रकृति कहते हैं । सो प्रधान कौनसा है कि, अविशेष है, आप विशेष करिके रहित है. और विशेषवत् है. अर्थात् विशेष जिसमें रहे होंय तिसका नाम विशेषवत् है, समस्त विशेषोंका आश्रयरूप है । **शंका** । तो क्या ब्रह्मकूं प्रधान कहते हो. । **उत्तर**–ब्रह्म तो सत्व रज और तम इन तीन गुणोंतें रहित है. और प्रधान तो सत्व आदिक तीन गुणोंवाला है । **शंका** । तीन गुणवाले तो महत्तत्त्वादिक हैं. तो क्या महत्तत्त्वादिककूं प्रधान कहना चाहिये । **उत्तर**–महत्तत्त्वादिक तो कार्य हैं. और प्रधान तो अव्यक्त है अर्थात् अकार्य है किसीकाभी कार्य नहीं है । **शंका** । अकार्य तो कालादिक हैं तो क्या कालादिक प्रधानहै । **उत्तर**–कालादिक तो कारणरूप हैं और प्रधान तो सदसदात्मक है. अर्थात् कार्यकारणरूप है. और नित्य है इति । **शंका** । ननु शास्त्रमें चोवीस तत्त्व अथवा पच्चिस तत्त्व सुननेमें आवते हैं, और आप तो तीन तत्त्व कहते हो, सो कैसे समझना चाहिये. । **उत्तर**–पृथ्वी १ अप २ तेज ३ वायु ४ आकाश ५ गंध ६ स्पर्श ७ रूप ८ रस ९ शब्द १० श्रोत्र ११ त्वचा १२ चक्षु १३ रसना १४ नासिका १५

वाक १६ पाणी १७ पाद १८ मेढ्र १९ वायु २० मन २१ बुद्धि २२ अहंकार २३ और चित्त २४ ये चोवीस तत्त्व जे हैं वे प्रकृतिके विकार हैं प्रकृतिसे उत्पन्न होते हैं. और प्रकृतिमेंही लीन होते हैं। तातें इनकी प्रकृतिसे भिन्न गणना नहीं करी है. क्योंकि प्रकृति तत्त्वके निरूपण करनेसे इन चोवीस तत्त्वोंकाभी ग्रहण हो चुका। हे शिष्य ! यह जो मैंने प्रकृतिका स्वरूप निरूपण किया है सो विशिष्टाद्वैत मतके सिद्धांतकी रीतीसे किया है इति ॥ इति मूल प्रकृति स्वरूपनिरूपणम् ॥

अथ जीवस्वरूपं निरूपयति॥नित्योऽज्ञश्चेतनोजः सततपरवशः सूक्ष्मतोत्यंतसूक्ष्मो भिन्नो बद्धादिभेदैः प्रतिकुणपमसौ नैकधा सूरिवर्यैः। श्रीशाक्रांतालयस्थो निजकृतिफलभुक् तत्सहायोभिमानी जीवः संप्रोच्यते श्रीहरिपदसुमते तत्वजिज्ञासुवेद्यः ॥ ३० ॥

अर्थ—हे श्रीहरिपदसुमते ! अर्थात् श्रीहरिके चरणकमलमें सुंदर बुद्धिवाले हे शिष्य ! पंडितोंमें श्रेष्ठ पुरुषोंनें ऐसे विशेषणों करिके सहित जीवका स्वरूप कह्या है कि, जीव जो है सो नित्य है अर्थात् कैसा नित्य है कि, सर्वकाल विषे एकरूप है सनातन है आदि मध्य और निधनसे रहित है। फिर जीव कैसा है कि, अज्ञ है. अर्थात् सर्वज्ञ जो भगवान् हैं उनकी अपेक्षा करिके अल्पज्ञ है। और जो मूलपद अज्ञके स्थानमें ज्ञ ऐसा पदच्छेद करिये तो (जानातीति ज्ञः अजडः नतु प्रधानव-

ज्ञ्जडः)और यह जीव अज्ञानी है ऐसा श्रुतिमेंभी लिखा है कि, (ज्ञाज्ञौ द्वावजावीशानीशौ)अर्थात् ज्ञानी ईश्वर और अज्ञानी जीव ये दोनों अज हैं जन्मसे रहितहैं, तिनमें एक ईश है (समर्थ है)और दूसरा अनीश है(असमर्थ है )इस प्रकारसे श्रुतिमें जीव और ईश्वर दोनों न्यारे न्यारे कहे हैं । फिर जीवात्मा कैसा है कि, चेतन है. अर्थात् चोराशी लक्ष योनियोंके अनेक शरीरोंमें अनुभव करे हुए सुख दुःखोंकी स्मृतिवाला है ( चिती संज्ञाने ) इस धातुसे चेतन शब्द भया है । फिर जीवात्मा कैसा है कि अज है. अर्थात् जन्म मरणरूप विकारसे रहित है । तथा सततपरवश है. अर्थात् निरंतर परमात्माके आधीन है. स्वतंत्र नहीं है । तथा सूक्ष्मतोत्यंतसूक्ष्म है. अर्थात् सूक्ष्म जे अणु परमाणु आदिक पदार्थ हैं तिनतेभी जीव अत्यंत सूक्ष्म है । और ऐसाही जीवका स्वरूप शास्त्रांतरमेंभी कह्या है कि–

वालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च ।
भागो जीवः स विज्ञेयः स चानंत्याय कल्पते ॥३१॥

अर्थ–वालकी अणीकूं चीरके सो भाग करे, उस सो भाग करिके कल्पे हुए भागका एक भाग जितना अत्यंत सूक्ष्म जीव है. सो जीव मुमुक्षु पुरुषों करिके जानने योग्य है और वह जीव अनंत है ॥ और श्रुतिमेंभी जीवकूं अणु सरीखाही कह्या है. कि । एषोणुरात्मा चेतसा वेदितव्यः । अर्थात् यह जीवात्मा अणुरूप अत्यंत सूक्ष्म है, सो चित्त करके जानने योग्य है इति, । और यह जीवात्मा वद्ध मुक्त मुमुक्षुआदिक भेदों

करिके अनेक प्रकारके हैं और शरीर २ प्रति भिन्न भिन्न हैं। फिर जीव कैसा है कि, श्रीशाक्रांतालयस्थ है. अर्थात् श्रीके ईश परमात्माने अंतर्यामिरूप करिके आक्रमण किया हुआ जो आलय ( शरीर है ) उस शरीरमें रहता है । फिर कैसा जीव है कि, निजकृतिफलभुक् है. अर्थात् अपने करे हुए शुभाशुभ अनेक प्रकारके कर्म हैं. तिन्ह कर्मोंका भोगनेवाला है । जीवात्माके भोक्तापने विषे इस श्रुतिका प्रमाण है कि-

द्वा सुवर्णा सयुजा सखाया समानं वृक्षं परिषस्वजाते । तयोरन्यः पिप्पलं स्वाद्वत्त्यनश्नन्नन्यो अभिचाकशीति ॥

अर्थ-द्वा. अर्थात् ईश्वर और जीव दोनों, सुपर्णा. अर्थात् ज्ञान नामकी उत्तम पांखोंवाले दो पक्षी । सयुजा । अर्थात् व्याप्य व्यापक भावसे संग रहने वाले। सखाया. अर्थात् समान प्रीतिवाले परस्पर मित्रता युक्त । समानं, अर्थात् वैसेही एक वृक्षं वृक्षकूं ( परिषस्वजाते ) आश्रय करके रहे हैं । ( तयोः ) तिन दोनोंमें ( अन्यः ) एक ( पिप्पलं ) वृक्षके फलकूं ( स्वाद्वत्ति ) अच्छे प्रकारसे भोगता है ( अन्यः ) दूसरा परमात्मा कर्मोंके फलोंकूं ( अनश्नन् ) न भोक्ता हुआ ( अभिचाकशीति ) चारों ओर भीतर बाहिर सर्वत्र प्रकाश करता है ॥ भावार्थ यह है कि. इस संसार रूपी वृक्षविषे पक्षियोंकी नांई जीव और ईश्वर दोनों रहते हैं, परंतु पुण्यपाप कर्मोंके सुख दुःखरूप

फलोंका यह जीवही भोग नहीं करते हैं, क्योंकि ईश्वरकूं कर्म फल देनेवाला कोई दूसरा ईश्वर है नहीं. और जीवोंकूं कर्मफल देनेवाला ईश्वर है. तातें जीवोंकूंही कर्मफल भोगना पडता है ईश्वरकूं नहीं इति ॥ और यह जीव अज्ञानी है. असमर्थ है तथा पराधीन है. ऐसा महाभारमेंभी लिखा है कि—

**अज्ञो जंतुरनीशोयमात्मनः सुखदुःखयोः ।**
**ईश्वरप्रेरितो गच्छेत्स्वर्गं नरकमेव च ॥ ३२ ॥**

अर्थ—अपने सुख दुःखका नहीं जानने वाला असमर्थ यह जीव ईश्वरने प्रेरा हुआ स्वर्ग अथवा नरककूं जाता है. तातें यह जीव कर्मोंके करनेमें और भोगनेमें स्वतंत्र नहीं है किंतु ईश्वरकेही आधीन है ॥ फिर यह जीव कैसा है कि, तत्सहाय है. अर्थात् सो परमात्मा जिसका सहाय है( उपकारक सखा है ) फिर कैसा जीव तत्त्व है कि, अभिमानी है. अर्थात् कर्त्ता भोक्ता-पनेका अहं भाव वाला है । फिर कैसा है कि, तत्त्व जिज्ञासुवेद्य है. अर्थात् तत्त्वोंकूं जाननेकी इच्छा वालेनकूं तत्त्व रूप करिके जानने योग्य है इति ॥ फिर गीताजीमेंभी कह्या है कि, इस जीवकूं पृथ्वीके विकार रूप शस्त्र छेदन नहीं करते हैं, और इस जीवकूं अग्नि नहीं जलाता है. तथा इस जीवकूं जल नहीं गलाता है. । और इस जीवात्माकूं पवनभी शोषण नहीं करता है । यह जीव कोई कालमेंभी जन्मता नहीं है और मरताभी नहीं है किंतु यह आत्मा अज है नित्य है शाश्वत है और पुराण है इति॥हे शिष्य! इस प्रकारसें जीव तत्त्व चेतन है. और

नित्य, अज्ञ, अज, शाश्वत, पुराण, सततपरवश, सूक्ष्म, अनंत, प्रतिशरीर भिन्न, तत्सहाय, अभिमानी, अणुत्व पारतंत्र्यादि विशिष्ट और अनेक प्रकारके स्वकर्मफलोंका अवश्य भोक्ता ऐसा जीवात्मा चेतन तत्त्व है सो अनादि है. ऐसा जीवका स्वरूप मुमुक्षुपुरुषों करिके अत्यंत जानने योग्य है ॥ गीताजीमें कह्या है कि, **प्रकृतिं पुरुषं चैव विद्ध्यनादी उभावपि ॥** अर्थात् प्रकृतिकूं और पुरुषकूं ( जीवकूं ) हे अर्जुन ! इन दोनोंकूं तू अनादि जान । इस भगवतके, वचनसे जीव और माया अनादि सिद्ध होते हैं. सो ये दोनों ब्रह्मका शरीररूप हैं ये दोनों ब्रह्मका शरीर हैं और ब्रह्म शरीरी है ऐसा विशिष्टाद्वैत वादियोंका निर्दोष सिद्धांत है इति ॥ **इति जीवस्वरूपम् ॥ अथ ईश्वर-स्वरूपं निरूपयति ॥** हे शिष्य ! अब पूर्वोक्त चेतन अचेतन इन दोनों तत्त्वोंका नियम करिके धारक नियंता और शेषिपनेके योगसे सर्व शरीरी तथा सर्व कार्योंके कारणरूप तथा अखिल हेयगुणोंके विरोधीपने करिके सर्वज्ञ सर्व शक्तिमान् आदिक सकल कल्याण गुणगणोंके आस्पद तथा सर्वसे विलक्षण तथा सर्व शास्त्रीयकर्मों करिके आराध्य तथा सकल फलोंके प्रदाता तथा मुमुक्षुओंके आश्रयरूप और मुक्तोंके प्राप्य रूप तथा अखिल वेदांत वेद्य और पुरुषोत्तम ऐसे श्रीसीतापति ईश्वरकूं निरूपण करते हैं ॥

**विश्वं जातं यतोऽद्धा यदवितमखिलं लीनमंतेऽ-**
**स्ति यस्मिन् सूर्यो यत्तेजसेंदुः सकलमविरतं भा-**

सयत्येतदेषः । यद्भीत्या वाति वातोऽवनिरपि सु-
तलं याति नैवेश्वरो ज्ञः साक्षी कुटस्थ एको बहु-
शुभगुणवानव्ययो विश्वभर्त्ता ॥ ३३ ॥

अर्थ—हे शिष्य ! यह स्थावर जंगमरूप संपूर्ण जगत जिसते उत्पन्न भया है। और यह जगत जिसने रक्षण किया है। तथा यह स्थावर जंगमरूप जगत अंत विषे जिसमें लीन होता है। सोही ईश्वर वेद विषे प्रतिपादन किया है । इस जगतका कर्त्ता हर्त्ता और पालक ईश्वर है तिस विषे यह श्रुतिभी प्रमाण है कि—

यतो वा इमानि भूतानि जायंते येन जातानि जीवं-
ति यत्प्रयंत्यभिसंविशंति तद्विजिज्ञासस्व ब्रह्मेति॥

अर्थ—वरुणकूं भृगुने पूछा कि ब्रह्मका क्या लक्षण है. तब वरुण बोले कि, जिसतें ब्रह्मादि स्तंब पर्यंत ये सर्व प्राणी उत्पन्न होते हैं. और जिस करिके उत्पन्न भये हुये प्राणी जीवते हैं अर्थात् प्राणोंकूं धारण करते हैं वा वृद्धिकूं प्राप्त होते हैं। और नाशकाल विषे जिसके प्रति जाते हुए प्रवेश करते हैं. तिस ब्रह्मकूं हे भृगु ! तू विशेष करिके जाननेकी इच्छा कर इति ॥ फिर स्मृतिमेंभी कह्या है कि,

यतः सर्वाणि भूतानि भवंत्यादियुगागमे ।
यस्मिंश्च प्रलयं यांति पुनरेव युगक्षये ॥ ३४ ॥

अर्थ—आदि युगके आरंभ विषे स्थावर जंगमरूप ये सर्व

भूत जिसतें उत्पन्न होते हैं, और युगके नाशकाल विषे जिसमें लयकूं निश्चय करिके प्राप्त होते हैं इति ॥ फिर ईश्वर कैसे हैं कि, जिसके तेज करिके चंद्रमा और सूर्यभी इस सकल विश्वकूं निरंतर प्रकाशते हैं तिस प्रकारते श्रुतिभी कहती है कि–

न तत्र सूर्यो भाति न चंद्रतारकं नेमा विद्युतो भांति कुतोयमग्निः तमेव भांतमनुभाति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥

अर्थ–तिस परमात्मा विषे सूर्य प्रकाश नहीं करता है तथा चंद्र और ताराभी प्रकाश नहीं करते हैं। तथा यह बिजुलीभी तहां प्रकाश नहीं करती है. तो यह अल्प प्रकाशवाला अग्नि तो कहांसें प्रकाश करैगा। तिस परमात्माके प्रकाशतेंही यह सब जगत प्रकाशमान होता है। तथा तिस परमात्माकी दिप्ति करकेही यह सर्व जगत प्रतीत होता है। जैसे सूर्यरूप ज्योति करके भास्यमान घटादि पदार्थ स्वभासक सूर्यकूं प्रकाश कर सक्के नहीं। तैसें सूर्यादिक ज्योतिभी स्वभासक परमात्माकूं प्रकाश कर सक्के नहीं इति ॥ ऐसेंही स्मृतिमेंभी कह्या है कि–

मदादित्यगतं तेजो जगद्भासयतेखिलम्।
यच्चंद्रमसि यच्चाग्नौ तत्तेजो विद्धि मामकम् ॥ ३८॥

अर्थ–आदित्य विषे तथा चंद्रमा विषे तथा अग्नि विषे स्थित जो परके प्रकाश करने विषे समर्थ श्वेत भास्वररूप तेज है और जो तेज रूपवान् सर्व वस्तु रूप जगतकूं प्रकाश करता

है. सो तेज में परमेश्वरकाही तू अर्जुन जान इति ॥ फिर परमात्मा कैसे हैं कि, जिसके भय करिके जगतका परम आयुरूप पवन, देव, तिर्यंच, नर आदिकों विषे संचार करता है । फिर परमात्मा कैसे हैं कि, पृथ्वीभी जिनके भय करिके सुतलकूं नहीं जाती है अर्थात् डूब नहीं जाती है, सोही ईश्वर है।इस प्रकारसे पवन आदिक पंच देव अपने अपने अधिकार विषे जिस परमात्माने लगाये हुए चकित होके जिस परमात्माकी आज्ञाकूं निरंतर शिर करके वहन करते हैं. सोही सबका ईश्वर है । सो श्रुतिमेंभी कह्या है कि–

भीषास्माद्वातः पवते भीषोदेति सूर्यः ।
भीषास्मादिंद्रश्चाग्निश्च मृत्युर्धावति पंचमः ॥ ३६ ॥

अर्थ–और इस ईश्वरके भयकरिकें वायु चलता है, तथा सूर्य उदय होता है, तथा अग्नि जलाता है, तथा इंद्र वृष्ट्यादिक करके पालन करता है, और मृत्यु अपने वशकूं प्राप्त हुए सर्व प्राणियोंकूं लेताहुआ डोडता है । यद्यपि वायु आदि पंच देवोंका इस श्रुतिमें ग्रहण किया है, तथापि तदादि न्याय करिके ब्रह्मादि देवोंकाभी ग्रहण जानने योग्य है, क्योंकि ब्रह्मा शिव आदिक सकल देव, ईश्वरका हुकम उठानेवाले हैं, तातें यह श्रुति सर्वेश्वरत्वकूं कथन करती है इति ॥ फिर ईश्वर कैसे हैं कि, ज्ञः हैं । अर्थात् सर्वज्ञ हैं । तहां यह श्रुति प्रमाण है कि–

यः सर्वज्ञः सर्ववित् यस्य ज्ञानमयं तपः सर्वस्य
वशी सर्वस्येशानः यः पृथिव्यां तिष्ठन् पृथिव्या

**अंतरः पृथिवी यस्य शरीरं पृथिवी यं न वेद यः पृथिवीमंतरो यमयति एष ते आत्मांतर्याम्यमृतः ॥**

अर्थ–सामान्य करिके सर्वकूं जाने तिसकूं सर्वज्ञ कहिये, और विशेष करके सबनकूं जाने तिसकूं सर्ववित् कहिये, इस करिके ईश्वरका सर्वज्ञपना सिद्ध भया, और जिसका ज्ञानमय तप है, अर्थात् ज्ञान विकारही सर्वज्ञतारूप अनायासरूप जिसका तप है। फिर ईश्वर कैसे हैं कि, सर्वस्य वशी हैं. अर्थात् ब्रह्मा शिव इंद्र आदिक सबनकूं वश रखनेवाले हैं, मतलब कि, सर्व इसके वशमें वर्तते हैं इति ॥ ऐसेही अन्यश्रुतिमेंभी कह्या है कि–

**एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि सूर्या चंद्रमसौ विधृतौ तिष्ठते ॥**

अर्थ–याज्ञवल्क्य कहते हैं कि, हे गार्गि ! इस अक्षर परमात्माके आज्ञारूपी प्रशासन विषे धरे हुए सूर्य और चंद्रमा रहे हैं इति ॥ तथा महाभारतमेंभी ऐसेही कह्या है कि–

**ससुरासुरगंधर्वं सयक्षोरगराक्षसम् ।**
**जगद्वशे वर्ततेदं कृष्णस्य सचराचरम् ॥ ३७ ॥**

अर्थ–सुर असुर और गंधर्वों करिके सहित तथा यक्ष उरग और राक्षसों करिके सहित चर और अचर रूप यह सर्व जगत कृष्णके वशमें वर्तता है इति ॥ इस कथन करिके सर्व शक्तिमान् ईश्वर है ऐसा सिद्ध भया । और केवल सर्व शक्तिवालाही

ईश्वर नहीं है किंतु सर्वस्य ईशान है अर्थात् सर्वका ईश्वर भी है. ऐसा कहनेसे सर्वेश्वर ईश्वर है, ऐसा सिद्ध भया । तथा जो ईश्वर पृथिवी विषे रहता हुआ पृथिवीसे अभ्यंतर है, और पृथिवी जिसका शरीर है। और पृथिवी जिसकूं नहीं जानती है। तथा जो ईश्वर पृथिवीके भीतर रह कर पृथिवीकूं नियममें रखता है। सो ईश्वर अंतर्यामी अमृतरूप तेरा आत्मा है ॥ इत्यादिक श्रुतियों करके सर्वनियंता, सर्वोपास्य और सर्वकर्मफलदाता ईश्वर सिद्ध भया । इस प्रकारसे सर्वज्ञ, सर्वशक्ति, सर्वेश्वर, सर्वनियंता, सर्वोपास्य, सर्वकर्मफलप्रदाता, समस्तकल्याणगुणनिलय ऐसे परमात्माकूं श्रुति स्मृतियां प्रदिपादन करती हैं इति ॥ फिर ईश्वर कैसा है कि, साक्षी है. अर्थात् स्वकर्म फल भोक्ता जो जीव है उस जीवके कर्मोंका द्रष्टा है ( साक्षात् देखनेवाला है ) फिर ईश्वर कैसा है कि, कूटस्थ है अर्थात् अपनेसे इतर सर्वलोकोंका संहार करिके कूटकी नांई ( लोहके घनकी नांई ) विकारसे रहित रहता होवे तिसका नाम कूटस्थ है। फिर कैसा है कि, एक है. अर्थात् अद्वितीय है, मुख्य है, सहायतासे रहित है. और आप सर्वका सहायरूप है। फिर कैसा है कि, बहु शुभ गुणवान् है. अर्थात् बहुत ( अनंत ) शुभगुण ( कल्याणगुण ) कृतित्व, कृतज्ञत्व, निभृतत्व, संभृताकारत्व, अमोघक्रोधहर्षत्व, स्थिरप्रज्ञत्व, धर्मज्ञत्व, सत्यसंधत्व, प्रियसत्यवादित्व, शरणागतवत्सलत्व, दृढव्रतत्व, मृदुत्व, सौलभ्यत्व, इत्यादिक इस परमात्माके अनंत गुण हैं।

इस वास्ते परमात्मा बहु शुभगुणवान् है । फिर कैसा है कि, अव्यय है. अर्थात् अविनाशी है । फिर कैसा है कि, विश्वभर्ता है. अर्थात् सर्वजगतका रक्षक और पोषक है. इति ॥ हे शिष्य ! परमात्माके औरभी बहुत गुण हैं, तिन गुणोंकूंभी तूं श्रवण कर.

श्रीमानर्च्यः शरण्यो विधिभवप्रमुखैर्योगिगम्यां-
घ्रिपद्मोऽस्पृश्यः क्लेशादिभिः सत्समुदितसुयशाः
सूरिमान्यो वदान्यः । शश्वन्नारायणोजः सुमहित-
महिमा साधुवेदैरशेषैर्निर्मृत्युः सर्वशक्तिर्विकलुष-
विजरो गीर्मनोभ्यामगम्यः ॥ ३८ ॥

अर्थ—फिर श्रीराम परमात्मा कैसे हैं कि, श्रीमान् हैं। अर्थात् अनन्या राघवेणाहं भास्करेण प्रभा यथा—अर्थात् जैसें सूर्यकी प्रभा सूर्यते भिन्न नहीं है । तैसे मैं सीता राघवसे न्यारी नहीं हूं. ऐसे सीताजीने कह्या है । तातें इस उक्त रीतीसे श्रीरूप सीता इस रामपरमात्माके नित्य अनपायिनी है, वास्ते रामचंद्रजी श्रीमान् हैं । फिर कैसे हैं कि,अर्च्य हैं.अर्थात् ब्रह्मा शिव ,इंद्र आदिक सकल देवों करिके आराधन करने योग्य हैं। फिर कैसे हैं कि, शरण्य हैं. अर्थात् शरण विषे ( रक्षण विषे ) साधु हैं ( अच्छे हैं ) फिर रामचंद्र भगवान् कैसे हैं कि, योगिगम्यांघ्रिपद्म हैं. अर्थात् शिव सनकादिक योगियोंकूं प्राप्त होने योग्य जिसके चरणकमल हैं फिर कैसे हैं किं, क्लेशादिकों करिके अस्पृश्य हैं. अर्थात् स्पष्ट करनेकूं अशक्य हैं । सो पतंजलिभगवानने अपने योगशास्त्रके सूत्रोंमें लिखा है कि—

क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः ।

अर्थ—क्लेश, कर्म, विपाक, और आशय इन चारों करके भूत भविष्यत और वर्तमान इन तीनों कालविषे असंबद्ध जो पुरुष विशेष है, तिसका नाम ईश्वर है । प्रश्न—क्लेश किसकूं कहते हैं । उत्तर—पतंजलिभगवानने अपने सूत्रमें पंच क्लेश लिखे हैं कि—

अविद्यास्मितारागद्वेषाभिनिवेशाः पंचक्लेशाः ।

अर्थ—अविद्या १ अस्मिता २ राग ३ द्वेष ४ अभिनिवेश ५ ये पंच क्लेश हैं । प्रश्न—अविद्याका कैसा स्वरूप है ।

उत्तर—अनित्याशुचिदुःखानात्मसु नित्यशुचिसुखात्मख्यातिरविद्या ॥

अर्थ—अनित्य, अशुचि, दुःख, अनात्म इन चारों विषे, नित्य, शुचि, सुख, आत्मा, ऐसी बुद्धि करनी ताका नाम अविद्या है । तहां अनित्य विषे नित्य बुद्धि करनी, यह प्रथम अविद्या है । जैसे अनित्य पंचभूतोंका कार्य शरीरादिकों विषे यह पदार्थ नित्य हैं, ऐसी बुद्धि करनी १ और अशुचि स्त्री आदि शरीर[1] विषे शुचि बुद्धि करनी, यह दूसरी अविद्या है २ और दुःखरूप विषय भोगों विषे सुखबुद्धि करनी, तीजी अविद्या है ३ और अनात्मवस्तु विषे आत्मबुद्धि करनी, चोथी

---

१ स्थानाद्बीजादुपष्टंभान्निष्पंदान्निधनादपि । कायमाधेयशौचत्वात्पंडिता ह्यशुचिं विदुः ॥

अविद्या है ४ जैसे अनात्मरूप इस स्थूल शरीर विषे मैं मनुष्य हूं. मैं ब्राह्मण हूं, ऐसी अनात्म बुद्धि करनी ऐसी चार, प्रकारकी अविद्याही अस्मितादिक चार क्लेशोंका मूल रूप है इस अविद्याकूं शास्त्रमें तमभी कहते हैं । **प्रश्न**–अस्मिता किसकूं कहते हैं ॥

**उत्तर–दृग्दर्शनशक्त्योरेकात्मतैवास्मिता ॥**

**अर्थ**–दृक् शक्ति जो पुरुष है, तथा दर्शन शक्ति जो बुद्धि है, वे दोनों भोक्ता भोग्य रूप करके अत्यंत भिन्न हैं, तिन पुरुष और बुद्धि, दोनोंका जो अविद्याकृत अभेद अभिमान है, ताका नाम अस्मिता है । इसहीकूं ब्रह्मवेत्ता हृदय ग्रंथीभी कहते हैं, और इसका अस्मिताकूं शास्त्रमें मोहभी कहते हैं । **प्रश्न**–राग किसकूं कहते हैं। **उत्तर–सुखानुशयी रागः।** अर्थात् सुखकी प्राप्तिके जे साधन हैं, तिन साधनोंसे रहित पुरुषका जो हमारेकूं सर्वप्रकारसे सुख प्राप्त होवैं, ऐसा विपर्यय विशेष है तिसका नाम राग है । इस रागकूंही शास्त्रमें महामोहभी कहते हैं। **प्रश्न**–द्वेष किसकूं कहते हैं। **उत्तर–दुःखानुशयी द्वेषः।** अर्थात् दुःखके साधन विद्यमान हुएभी हमारेकूं कोई प्रकारका दुःख नहीं प्राप्त होवे, ऐसा जो विपर्यय विशेष है, ताका नाम द्वेष है । इस द्वेषकूं शास्त्रमें तामिस्र नामसे कह्या है। **प्रश्न**–अभिनिवेश किसकूं कहते हैं।

**उत्तर–स्वरसवाही विदुषोपि तथारूढोभिनिवेशः ॥**

अर्थ–जीवनका हेतु जो आयुष है तिसका अभाव हुयेभी इन अनित्य देहेंद्रियादिकोंके साथ हमारा कदाचितभी वियोग नहीं होवे,इस प्रकारका जो विद्वान अविद्वान् सर्वप्राणियों विषे साधारण मरणका त्रासरूप विपर्यय है, ताका नाम अभिनिवेश है। इसकूं शास्त्रमें अंधतामिस्र नाम करके कहा है इति॥इस प्रकारसे अविद्यादि पंच क्लेशोंसे रहित श्रीराम हैं ॥ तथा विहित प्रतिषिद्ध क्रियासे जन्य जो धर्म अधर्म हैं ताका नाम कर्म है और उस धर्म अधर्मका जो फल है, ताका नाम विपाक है। और तिस फल भोगके अनुकूल जो संस्कार हैं, ताका नाम आशय है। जैसे इस पुरुषकूं जब पापकर्मके वशतें उष्ट्रका जन्म होवे है, तब तहां कंटक भक्षण करनेके संस्कार उदय होवे हैं। इस प्रकारसे यह जीव जिस जिस जातिवाले शरीरकूं पावता है, तिस तिस जातिवाले शरीरके भोगों विषेही प्रवर्त्त होवे है, सो पूर्वके संस्कारोंके वशतेंही प्रवर्त्त होवै है, तिन संस्कारोंके उद्भवतें विना तिस तिस शरीरका जीवनभी सम्भवे नहीं। ऐसे चित्त विषे रहे हुए क्लेशादिकों करकै यह संसारी जीवही सम्बन्ध होवै है. वे क्लेशादिक तीन कालविषे जिसमें है नहीं ऐसा पुरुष विशेष ईश्वर कह्या जाता है॥ इहां सूत्रमें रहाहुआ जो विशेष यह शब्द है, सो तीन कालमें असम्बद्धरूप अर्थका वाचक है। ऐसे विशेष पद करिके तिस ईश्वर विषे मुक्त पुरुषोंतेंभी व्यावृत्ति कथन करी। तिन मुक्तपुरुषों विषे यद्यपि तिस कालविषे सो क्लेशादिरूप बन्ध नहीं है तथापि तत्त्व साक्षात्कारसे पूर्वकाल वि-

षे सो बन्ध तिन मुक्तपुरुषों विषे विद्यमान था । वास्ते तीन कालविषे तिन क्लेशादिकोंके सम्बन्धका अभाव तिन मुक्तपुरुषों-विषे सम्भवता नहीं है किंतु ( यः सर्वज्ञः स सर्ववित् ) इत्या-दिक श्रुतियों करके प्रतिपादित जो सर्वज्ञ ईश्वर है तिस ईश्वर विषेही संभवे है इति ॥ हे शिष्य ! फिर ईश्वर कैसे हैं कि सबमें निरतिशय ज्ञानवाले और सबके गुरु है, ऐसा पातंजलिके दो सूत्रोंकरके कह्या है कि–

**तत्र निरतिशयं सर्वज्ञबीजम् १ स पूर्वेषामपि गुरुः का-लेनानवच्छेदात् २ ॥**

अर्थ–अब तिस ईश्वरकी सर्वज्ञता विषे अनुमान प्रमाणका कथन करते हैं । तहां अस्मदादिक जीवोंका जो ज्ञान है सो ज्ञान सातिशय होनेतें निरतिशय ज्ञान करके व्याप्त है । जो जो पदार्थ सातिशय होवे है सो सो पदार्थ अपने समान जातीय नि-रतिशय पदार्थ करके व्याप्तही होवे है । जैसे घटका परिमाण सातिशय है. वास्ते परिमाणत्वरूपसें अपने समानजातीय विभु-परिमाण करके व्याप्त है । ऐसा निरतिशय ज्ञान केवल ईश्वर विषेही रहे है, दूसरे कोई विषे रहे नहीं । और वो निरतिशय ज्ञानही सर्वज्ञताका जनानेवाला है अर्थात् जहां निरतिशय ज्ञान होवे है तहां सर्वज्ञता जानी जावे है । वास्ते निरतिशय ज्ञानवाला होनेसे ईश्वर सर्वज्ञ है इति १ अब तिस ईश्वर विषे ब्रह्मादि सर्व देवोंसे विशेषता कहते हैं कि सृष्टिके आदिका-लविषे उत्पन्न भये जो ब्रह्मादिक देवता हैं,वे सब कालपरिच्छेद-

वाले हैं, तिन देवताओंकेभी ईश्वर गुरुरूप हैं काहेसें कि ईश्वर काल करके अपरिछिन्न है अर्थात् आदि अन्तसे रहित है इति प्रश्न—ईश्वर सर्वका आदि गुरु है. ऐसा कहीं वेदमें कह्या है ॥
उत्तर—वेदमें कह्या है कि—

यो ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं यो वै वेदांश्च प्रहिणो-
ति तस्मै ॥

अर्थ—जो ईश्वर सर्गके आदि विषे ब्रह्माकूं उत्पन्न करते भये, और तिस ब्रह्माके तांई वेदोंकूं पढावत भये इति ॥ फिर कैसे हैं परमात्मा कि सत्समुदितयशा है। अर्थात् वाल्मीक आदिक सन्तोंने सम्यक प्रकारसे समुद्र रावणादिकोंके निग्रहरूप सुंदर यश जिसके वर्णन किये हैं ऐसे हैं । फिर कैसे हैं कि सूरिमान्य हैं, अर्थात् गरुड अनन्त हनुमत आदिक सूरियों करके पूज्य हैं । फिर कैसे हैं कि वदान्य हैं अर्थात् धर्म अर्थ काम और मोक्ष इन चार पदार्थोंके दाता हैं।फिर कैसे श्रीराम हैं कि नारायण हैं । अर्थात् नारायण शब्दके वाच्य हैं, सो मनुस्मृतिके आरम्भमें कहा है कि—

आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः ।
अयनं तस्य ताः पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः॥३९॥

अर्थ—आप, ऐसा नाम जलका है, सो जल नरसे ( परमात्मासे ) उत्पन्न भया है. तातें जल, नारा, इस नाम करके कह्या है, सो आप(जल) पूर्वकाल विषे तिस परमात्माका अयन (घर)

होता भया. तिस करके नारायण ऐसा नाम कह्या है । ऐसा नारायण शब्दका अर्थ मनुजीने कियाहै ॥ प्रश्न—नर ऐसा नाम परमात्माका कौन शास्त्रमें कह्या है ॥ उत्तर—व्यासस्मृतिमें कह्या है कि, नरतीति नरः प्रोक्तः परमात्मा सनातनः ॥ नरति व्याप्नोतीति नरः । अर्थात् अपनी सत्ता स्फूर्ति करके सर्व पदार्थोंकूं जो व्याप्त करे, सो नर कहलाता है. सो नर सनातन परमात्मा है इति ॥ तथा जह्नुर्नारायणो नरः । अर्थात् जन्हु कहिये, नारायण कहिये, नर कहिये । इस प्रकारसे विष्णुसहस्रनामोंमेंभी नर ऐसा नारायणकाही वाचक कह्या है इति ॥ हे शिष्य ! ऐसा नारायण शब्दका अर्थ है सो वोही नारायण शब्द श्रीरामका वाचक है. ऐसा वाल्मीकीय रामायणमें श्रीरामके प्रति ब्रह्माने कह्या है कि—

भवान्नारायणो देवः श्रीमांश्चक्रायुधो विभुः ।
अक्षरं ब्रह्म सत्यं त्वं त्वं मध्येंऽते च राघव ॥ ४० ॥

अर्थ—श्रीरामचंद्रजीकूं ब्रह्मा कहते हैं । हे राघव ! आप नारायण देव हो, तथा श्रीमान् हो, अर्थात् लक्ष्मीरूप सीता आपकी पत्नी है, तथा आप चक्रके आयुधवाले हो, तथा आप विभु हो, अर्थात् करने अकरने अन्यथा करने विषे समर्थ हो, तथा तुम अक्षर ब्रह्महो, अर्थात् नाशतें रहित परब्रह्म हो, तथा इस जगतके अंतमें और मध्यमें एक तुमही सत्य हो. ऐसे नारायणरूप श्रीराम हैं इति ॥ फिर श्रीराम कैसे हैं कि— अज हैं. अर्थात् जन्मसे रहित अजन्मा है । फिर कैसे हैं कि,

अच्छी तरहसे निरंतर सर्व वेदोंने सुंदर महिमा जिनका गान किया है ऐसे हैं । फिर कैसे हैं कि, निर्मृत्यु हैं अर्थात् मरणसे रहित हैं । फिर कैसे हैं कि, सर्व शक्ति हैं. अर्थात् सर्वके विषे सर्व प्रकारकी शक्ति जिनकी है । फिर कैसे हैं कि, विकलुष हैं. अर्थात् पापसे रहित हैं । फिर श्रीराम कैसे हैं कि, विजर हैं. अर्थात् जरासें रहित हैं । फिर कैसे हैं कि, विधि भव आदिकोंकूंभी मन वाणी करके पावनेकूं अशक्य हैं । उक्त प्रकार श्रुतिमेंभी कह्या है कि—

अपहतपाप्मा विजरो विमृत्युर्विशोको विजिघ-
त्सोऽपिपासः सत्यकामः सत्यसंकल्पः इति ॥
यतो वाचो निवर्तंते अप्राप्य मनसा सहेति ॥

अर्थ—परमात्मा पापसे रहित हैं, मृत्युसे रहित हैं, शोकसे रहित हैं, क्षुधासे और पिपासाते रहित हैं, इत्यादिक हेयगुणोंका निषेध किया है और सत्यकाम हैं सत्यसंकल्प हैं ऐसें कल्याण गुणोंका प्रतिपादन श्रुतिने किया है इति ॥ और इस परमात्मा विषे इतनेही गुण हैं इस प्रकार ईश्वरके गुणोंका अंतकूं नहीं पायके वाचा इंद्रिय मन सहित जिस ईश्वरतें निवर्तिकूं प्राप्त होती है इति॥ हेशिष्य!इस प्रकारसे विश्वकर्ता, विश्वपालक, विश्व-हर्ता, सर्व प्रकाशक, सर्व शास्ता, सर्वज्ञ, वशी, अक्षर, सर्वशक्ति, सर्वनियंता, सर्वशेषी, सर्वशरीरी, सर्वोपास्य, सर्वकर्मफलप्रदाता, अनंतकल्याणगुणनिलय, साक्षी, कूटस्थ, एक, अव्यय, श्रीमान्,

आराध्य, अर्च्य, शरण्य, योगिगम्यांघ्रिपद्म, पंच क्लेशादिरहित, सर्वादिगुरु, विभु, अनाद्यंत, अज, अशेषवेदवेद्य, सत्समुदितसुयशा, सूरिमान्य, वदान्य, सुमहितमहिमा, निर्मृत्यु, विकलुष, विजर, अगम्य, अपहतपाप्मा, विशोक, विजिघत्स, अपिपास, सत्यकाम, सत्यसंकल्प, मनवाणीसे अगम्य, इत्यादि गुणोंके सागर सीतापति श्रीराम हैं सोही ईश्वर हैं इति ॥ हे शिष्य ! तैंने पूछा कि, तत्व क्या वस्तु है, इस प्रथम प्रश्नके उत्तरमें, मैंने तेरेकूं माया जीव और ईश्वर इन तीन तत्वोंका उत्तर दिया। ये तीन तत्त्व कैसे हैं कि, इनके स्वरूप, स्वभाव और गुण सर्व अवस्थाओं विषे न्यारे न्यारे हैं। तामें जीव तत्त्व अणुपरिमाण है तथा ज्ञान स्वरूप है. और ईश्वरका शेष है। और प्रकृति जो है सो जड है, सत्व, रज, और तम, इन तीन गुणों वाली है और निरंतर विकारका घर रूप है । ऐसे जीव और प्रकृति ये दोनों ईश्वरका शरीर हैं, और ईश्वर शरीरी है। और हे शिष्य ! ईश्वर विषे दो धर्म रहे हैं। एक तो समस्त हेयगुणोंका विरोधी धर्म है, और दूसरा अनंत कल्याण गुणोंका विस्तार रूप धर्म है। ऐसे ईश्वर सर्व दोषों करिके रहित हैं और सर्व जगत विषे व्यापक तथा संपूर्ण जगतका शेषी हैं। तातें हे मुमुक्षो ! जो पुरुष जीवतत्त्व, मायातत्त्व, ईश्वरतत्त्व इन तीन तत्त्वोंके ज्ञानमें प्रवीण होके निष्काम कर्म सहित भगवतकी उपासना करता है सोही पुरुष मोक्षकूं प्राप्त होवे है, ऐसा वेदांतका सिद्धांत है। इन तीन तत्त्वोंकूं जाननेवाला पुरुष ज्ञानी

कह्या जाता है । और वोही पुरुष संसार दुःखतें मुक्त होता है। यहां ईश्वर तत्त्व प्राप्य है और जीव तत्त्व प्रापक है. ऐसा जानना इति ॥ हे शिष्य ! शास्त्रमें ऐसा कह्या है कि जो पुरुष अर्थ पंचकोंके तत्त्वकूं जानता है सोही पुरुष वैष्णव कह्या जाता है. सो तिन अर्थ पंचकोंमें प्रथम ईश्वर तत्त्व है और दूसरा जीव तत्त्व है, सो इस पांचवां अध्यायमें इन दोनों अर्थोंकाभी निरूपण कर चुके । तिनमें तीन अर्थ जे बाकी रहे सो आगे निरूपण करेंगे । जीव ईश्वर और माया ये तीनों तत्त्व अनादि हैं और इन तीन तत्त्वोंका ज्ञानभी बहुत झीणा है. काहेतें कि इस जगतमें सर्व पदार्थोंतें पृथिवी तत्त्व महान् स्थूल है । और पृथिवीतें जल तत्त्व सूक्ष्म है सूक्ष्म नाम पतलेका है । सो पृथिवीतें जल तत्त्व पतला है. काहेतें कि—पृथिवी विषे सर्व प्राणी चलते फिरते हैं और जल विषे चलना फिरना नहीं बनता है तातें पृथ्वी तत्त्वतें जल तत्त्व सूक्ष्म है । और जल तत्त्वमेंभी अग्नि तत्त्व सूक्ष्म है. काहेतें कि—जल ऊपर तो काष्ठ तृणादिक तिरते हैं. और वे काष्ठादिक अग्निकी ज्वाला ऊपर तिरते नहीं हैं । तातें जल तत्त्वतें अग्नि तत्त्व सूक्ष्म है । और अग्नितें वायु तत्त्व सूक्ष्म है. काहेतें कि—अग्नि तो दूरतें देखनेमें आता है. और वायु देखनेमें आता नहीं है. तातें अग्नि तत्त्वतें वायुतत्त्व सूक्ष्म है । और वायुतें अकाशतत्त्व सूक्ष्म है, काहेतें कि, वायुका तो शीत और उष्ण स्पर्शभी होता है परंतु आकाशका तो स्पर्शभी नहीं होता है. तातें वायुतें आकाश तत्त्व झीणा है । और

आकाशतें अहंकार तत्त्व सूक्ष्म है. काहेतें कि. आकाशतो नील रूप और कटाह आकार करके देखनेमेंभी आवता है, परंतु अहंकार तो देखनेमेंभी नहीं आता है । तातें आकाशतें अहंकार सूक्ष्म है ॥ और अहंकारतें महत्तत्त्व सूक्ष्म है काहेतें कि, यह पुरुष बडा अहंकारी है, इस रीतिसे अहंकारका स्वरूप जाननेमें आता है, परंतु महत्तत्त्व ऐसे नहीं जाना जाता है । और महत्तत्त्वतें माया तत्त्व सूक्ष्म है काहेतें कि महत्तत्त्व मायाका कार्य है, परंतु माया किसीका कार्य है नहीं और मायातें जीव तत्त्व सूक्ष्म है. काहेतें कि, यह सब भला बुरा ईश्वरकी मायाका कर्तव्य है इस प्रकार कार्य द्वारा ज्ञानी अज्ञानी सबकूं मायाकी प्रतीति होती है. परंतु जीव तत्त्वकी प्रतीति तो ज्ञानियोंकूंही होती है अज्ञानियोंकूं होती नहीं । और जीव तत्त्वतें ईश्वर तत्त्व अत्यंत सूक्ष्म है. काहेतें कि, यह जीव जो है सो ईश्वरका शरीर है और ईश्वर शरीरी है । जैसे यह जीव ईश शरीरमें रहता है सो जीव ईश शरीरतें अत्यंत सूक्ष्म है । तैसे ईश्वरभी जीवका अंतर्यामी होके जीव विषे रहता है. तातें जीव, ईश्वरका शरीर है और ईश्वर शरीरी ( जीवरूपी शरीरविषे रहनेवाला है ) तातें जीवतें ईश्वर तत्त्व अत्यन्त सूक्ष्म है इति ॥ हे शिष्य ! जिस पुरुषकूं जीव, ईश्वर और माया इनके स्वरूपकूं जाननेकी इच्छा होय, उस पुरुषकूं वेदांत शास्त्रका अभ्यास करना उचित है. सो वेदांत दो प्रकारका है, एक तो आम्नाय वेदांत है और दूसरा द्राविड वेदांत है, इन

दो वेदांत करिकेही जीव ईश्वर और माया इन तीन तत्त्वोंका यथार्थ ज्ञान होता है, दूसरे शास्त्रोंसे होवे नहीं । हे शिष्य ! सब तत्त्वोंसें ईश्वरतत्त्व अत्यंत सूक्ष्म है ताविषे इस श्रुतिका प्रमाण है कि—

इंद्रियेभ्यः परा ह्यर्था अर्थेभ्यश्च परं मनः ।
मनसस्तु परा बुद्धिर्बुद्धेर्यस्तु महान्परः ॥
महतः परमव्यक्तमव्यक्तात्पुरुषः परः ।
पुरुषान्न परं किंचित् सा काष्ठ सा परा गतिः॥३९॥

अर्थ—इंद्रियोंतें पंचविषय पर हैं । और पंच विषयोंतें मन पर है । मनतें बुद्धि पर है । और बुद्धितें महत्तत्त्व पर है । और महत्तत्त्वतें अव्यक्त पर है । और अव्यक्ततें पुरुष पर है । और पुरुषतें पर किंचित् मात्रभी वस्तु नहीं है । वह पुरुषही सर्वका काष्ठारूप ( अवधि रूप है ) और वह पुरुषही परम गतिरूप है । हे शिष्य ! गीताजीमें जो क्षर अक्षरतें अन्य उत्तम पुरुष कह्या है, सोही सर्वका सीमारूप और गतिरूप ईश्वर है । उस ईश्वरतें पर कुछभी वस्तु नहीं है, ऐसा वेदका सिद्धांत है ॥

इति ईश्वरतत्त्वनिरूपणम् ॥

इति श्रीभगवद्रामानुजचरणपंकजचंचरीकेण श्रीमत्पंडित-
गोपालदासेन विरचिते गुरुशिष्यसंवादे श्रीवैष्णवधर्मरत्ना-
करे तत्त्वत्रयनिरूपणं नाम पंचमोऽध्यायः ॥ ५ ॥

श्रीमते रामानुजाय नमः।

# अथ षष्ठोऽध्यायः।

अब ( किंच जाप्यं ) अर्थात् धर्म अर्थ काम और मोक्ष इन चार पदार्थोंकूं देनेवाला और सर्वमंत्रोंमें अतिश्रेष्ठ ऐसा कौनसा मंत्र, जाप करने योग्य है इस प्रकारका जो द्वितीय प्रश्न किया था तिस द्वितीय प्रश्नके उत्तरमें परमजाप्य करके श्रीराम महामंत्रका उपदेश करते हैं॥

जाप्यं तत्तारकाख्यमनुवरमखिलैर्वह्निबीजं तदा-
दौ रामे ङिप्रत्ययांतोरसमितशुभदस्वक्षरः स्या-
न्नमोन्तः। मंत्रं रामद्वयाख्यं सकृदिति चरमप्रान्वि-
तं गुह्यगुह्यं भूताक्ष्युत्संख्यवर्णं सुकृतिभिरनिशं
मोक्षकामैर्निषेव्यम्॥

अर्थ—सब मंत्रोंमें अति श्रेष्ठ और तारक नाम वाला ऐसा रामतारक महामंत्र सर्व मुमुक्षु पुरुषोंकूं दिन दिन प्रति क्षणक्षणमें जप करने योग्य है. फिर वह रामतारक कैसा है कि जिसके आदिमें अग्निबीज है, ता पीछे ङे प्रत्यय जिसके अंतमें, ऐसा राम शब्द है, फिर कैसा है कि नमः अंतमें है, अर्थात् ङे प्रत्ययांत राम शब्दके अंतमें नमः यह शब्द है, फिर रामतारक कैसा है कि षट् संख्या प्रमाण मोक्षके देनेवाले सुंदर अक्षर जिसमें हैं, ऐसा षट् अक्षरोंवाला राममंत्र मुमुक्षुपुरुषोंकूं जप करनेसे मोक्ष देनेवाला है, और रामद्वयाख्यमंत्र सकृत् इस चरम

मंत्रकरके अत्यंत युक्त गुह्यतेंभी गुह्य है, अर्थात् राममंत्र १ रामद्वयाख्य २ और चरममंत्र ३ ये तीनों मंत्र अनधिकारि पुरुषोंकूं दिखावनें नहीं, फिर रामद्वयाख्य ( शरण मंत्र ) कैसा है कि भूत अक्षि उत्कृष्ट संख्या वर्णवाला है, अर्थात् पच्चीश उत्तम अक्षरों वाला है, सो मोक्षकी कामनावाले सुकृतिजनोंकूं निरंतर सेवने योग्य है. भावार्थ यह है कि परम जप्यत्वकरिके ये तीनों मंत्र दिन दिनमें क्षणक्षण प्रति संसार महासमुद्रमें उतरनेकी इच्छावाले आलसविनाके सत्संगमें आदरवाले तथा इंद्रियोंके पंचविषयोंके त्यागवाले और दृढमनवाले ऐसे और मुमुक्षु ( मोक्षकी इच्छावाले ) पुरुषोंकूं अवश्य करिके जप करने योग्य हैं इति १६ प्रश्न—ब्रह्मा, शिव, शक्ति, सूर्य, गणेशादि देवोंके मंत्र बहुत हैं, तथा विष्णुके वैष्णव मंत्रभी बहुत हैं, तिन सर्व मंत्रोंमें अत्यंत श्रेष्ठ और संसार समुद्रसें तत्काल तारनेवाला कौनसा मंत्र है, । उत्तर ।

मंत्राणां व्यापकानां भगवत इह चाव्यापकानां
तु मध्येऽतिश्रेष्ठो व्यापकः स श्रुतिमुनिसुमतः
शिष्टमुख्यैर्गृहीतः । नित्यानामाश्रयोयं परित
उरुशुभो राममंत्रः प्रधानं प्राप्यश्च प्रापकोपि
प्रचुरतरगुणज्ञानशक्त्यादिकानाम् ॥ १७ ॥

अर्थ—शिव शक्ति सूर्य गणेशादि मंत्रोंसे वैष्णव मंत्र श्रेष्ठ है, और वैष्णव मंत्रोंसें राम मंत्र श्रेष्ठ है, सो कहते हैं कि, इहां व्यापक और अव्यापक इन दो प्रकारके मंत्रोंके मध्यमें अति

श्रेष्ठ और व्यापक ऐसा राममंत्र है, तहां चराचरमें व्यापक रूप भगवत्स्वरूपके प्रतिपादक जे मंत्र हैं ते व्यापक मंत्र हैं, और भगवतके अवतार गुण चेष्टादिकों विषे एक एकके प्रतिपादक जे मंत्र हैं, ते अव्यापक मंत्र हैं, और मूल श्लोकमें ( मंत्राणां ) इस बहु वचन करके मंत्रोंका अनेकपना बताया है. क्यों कि, भगवतके गुणोंकी और गुणोंके परिवाहरूप जन्मोंकी संख्या नहीं है, सो गीताजीमें कहा है कि ( बहूनि मे व्यतीतानि जन्मानि ) मेरे बहुत जन्म व्यतीत भये हैं. ऐसा कहनेसे भगवतके गुण और अवतार असंख्य हैं, और ऐसें तिन तिन अवतारोंको प्रकाशक मंत्रभी अनंत हैं ( अनंता वै भगवन्मंत्राः ) इस उक्तिसे भगवतके मंत्र अनंत हैं और ( मत्रि गुप्तभाषणे ) मत्रि धातु गुप्त भाषण अर्थमें है, वास्ते मंत्र गुप्त रक्खने योग्य है, फिर राम मंत्र कैसा है कि ( नित्यानां आश्रयः ) अर्थात् नित्य जो ज्ञान आनंदादिक पदार्थ हैं तिनका आश्रय है ( आधार है ) जैसे घृतका आधार पात्र है तैसें ज्ञान आनंद, अमलत्त्वादि, ज्ञान, शक्त्यादि, वात्सल्य सौशील्यादि, दिव्य आत्म गुणादि, दिव्य, मंगल विग्रह, कांति सौकुमार्यादि, दिव्य मंगल विग्रहके गुण, दिव्य विभूषण, दिव्य आयुध, दिव्य महिषी, नित्यसूरी, छत्र चामरादि परिचारणसाधन, द्वार पालक, गणाधिपमुक्त, परमाकाश, मूल प्रकृति, बद्धात्मा, काल, महदादिविकार, अंड और अंडों विषे रहे हुए देवादि पदार्थ । इहां ज्ञान शब्दसे आदि लेकर काल शब्द पर्यंत जे पदार्थ हैं ते स्वरूप-

से नित्य हैं । और महदादिक प्रवाहसे नित्य हैं । प्रश्न–स्वरूप नित्य और प्रवाह नित्यका क्या लक्षण है ? उत्तर–

तत्र स्वरूपतोनित्यत्वं नाम, सत्वे सति उत्पत्तिविनाशात्यंताभाववत्त्वम् ॥१॥ प्रवाहतो नित्यत्वं तु उत्पत्तिविनाशयोग्यत्वे सत्येव पूर्वनामरूपानन्यथाभाववत्त्वम् ॥ २ ॥

अर्थ–पदार्थ विद्यमान सते उत्पत्ति और विनाशका अत्यंताभाव वाला होवै, सो पदार्थ स्वरूपसें नित्यत्व कहीये । और उत्पत्ति तथा विनाशकी योग्यता सतेही पूर्व नामरूपका अन्यथा सिद्धि शून्यत्व वाला होवै, सो प्रवाहसे नित्यत्व कहीये । ऐसे स्वरूप और प्रवाहसे नित्य ऐसे ज्ञानादि पदार्थोंका नाम रा है, तिनके आश्रय का नाम आम है ऐसें रा और आम मिलकर रामः शब्द सिद्ध होवे है, सो रामशब्द नारायणका वाचक सिद्ध होवैगा, सो रामशब्द ऐसे सिद्ध होवै है कि ( रीङ क्षये ) रीङ धातु क्षय अर्थवाला है । रीयंते क्षीयंते इति राः । क्षयिष्णवः । राः न भवंति अर्थात् क्षयिष्णवो न भवंतीति राः नित्याः । वेदव्यासो व्यासः इत्यादिक विषे जैसें पूर्व पदका लोप भया है तैसें इहांभी पूर्व पद रूप नञका लोप करके पीछे अवशेष पद करिकैही लुप्यमान पदार्थ घटित समुदाय अर्थका कथन है, तथा ( राजृ दीप्तौ ) राजृ धातु प्रकाशार्थक है, राजंते प्रकाशंते इति राः राणां आमः

रामः प्रलय कालमेंभी भगवतके आश्रयत्व करके निरंतर प्रकाश करते हैं तिसते भी रा शब्द ज्ञानादि नित्य पदार्थोंका वाचक है तिन नित्य पदार्थोंका जो प्राप्य प्रापक और आधार होवै सो आमः कहीये हैं जैसें ( अम् गतौ प्राप्तौ च ) अम धातु गति और प्राप्ति अर्थवाला है, तातें अम्यते प्राप्यते इति आमः । इस कर्म व्युत्पत्ति करके सो आम शब्द प्राप्य वाचि है, और– अम्यते अनेनेति आमः । इस कारण व्युत्पत्ति करिके आम शब्द प्रापक वाचि है, सो श्रुतिमेंभी कहा है कि ( यत्प्रयंत्य-भिसंविशंतीति ) तथा ( अमंति गच्छंति इति आमः ) इस अधिकरण व्युत्पत्ति करिके आश्रयाभिन्नाधार वाचि है, तातें ( राणां नाम नित्यानां ज्ञानानंदादीनां आमः प्रा-प्यः प्रापकः आधारश्चेति रामः ) ज्ञानानंदादिकोंका आम कहीये, प्राप्य प्रापक और आधार होवे, ताकूं राम कहते हैं और राः आमः आधारो यस्य स रामः रा है आधार जि-सका सो राम कहीये हैं इस बहुव्रीहि समासमें अंतर्यामिपनेकी सुलभता दिखाई । प्रश्न–इस बहुव्रीहि समासमें कोई प्रमाण नहीं है । उत्तर–यह श्रुति प्रमाण है कि–अंतःप्रविष्टः शा-स्ता जनानां सर्वात्मा । अंतर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारा-यणः स्थितः ।

अर्थ–सर्वजनोंके भीतर प्रवेश करके सबका शास्ता है और सबका आत्मा रूप है और बाहीर भीतर सर्वकूं व्याप्त होकर श्रीनारायण रहे हैं । प्रश्न–इस पूर्वोक्त श्रुति वाक्यसें तो ना-

रायण शब्द सिद्ध होवे है और इहां प्रकरणमें तुम रामशब्दकों साधते हो सो कैसें है । उत्तर ।

भवान्नारायणो देवः श्रीमांश्चक्रायुधो विभुः ।
महार्णवे शयानोऽप्सु मां त्वं पूर्वमजीजनः ॥

अर्थ—ब्रह्मा श्रीरामकूं कहते भये कि, चक्रधारी और समर्थ ऐसे तुम श्रीमान नारायण देव हो, सो तुम महासमुद्रमें महाजलविषे शयन करते हुए प्रथम मेरेकूं उत्पन्न करते भये इत्यादि वचनों करिके नारायण पदसे श्रीरामका उद्देश करके परम प्राप्त और अत्यंत शिष्ट ऐसे महर्षि वाल्मीकिनें रामकूं विशेष्यता करिके कथन किया है, तातें श्रुति स्मृति और वाल्मीकि महर्षिके वचनोंकी एक वाक्यता करिके नारायण पदका वाच्य श्रीराम हैं और शक्ति ग्रह व्याकरण, उपमान कोश आप्तवाक्य व्यवहार वाक्यशेष, सान्निध्य इत्यादिकोंविषे व्याकरणकी मुख्यता ऐसे विवरणीभूत वचनमें नर शब्दकूं पृषोदरादि होनेसें रा-आदेश करके उक्तार्थ सिद्ध होवे है, तथा नराणां समूहो रः तस्य समूह इति नरशब्दात् समूहेर्थेऽणि नरस्य रादेशो, यस्येति चेत्यकारलोपः । अतः रस्य नरसंघातस्य आमो गतिः आलंबनं चेति रामः । र, नाम नरसमूहका है और आम ऐसा गति और आलंबनका नाम है तिसतें नरसमूहका गतिरूप और आश्रयरूप होनेसे राम ऐसा कह्या जाता है, तथा नारा आपः आमः शयनार्थ आश्रयो यस्य स रामः इति विग्रहे जलवाचकनारशब्दस्य रादेशः नारा ऐसा

जलका नाम है और आम ऐसा आश्रयका नाम है वास्ते जल, शयन करनेके अर्थ आश्रय जिसका होवे, सो राम ऐसा कहते हैं–

तथा–ज्ञानादयो गुणाः संति लक्ष्मीर्नित्यानपायिनी ।
भूमिलीलादयो देव्यः शेषाद्या नित्यसूरयः ॥
तद्धाम परमः कालः पुरुषः प्रकृतिस्तथा ।
महदादिधरांतानि सप्त चावरणान्यपि ॥
ब्राह्ममंडं तदंतस्था लोकाश्च सचराचराः ।
एवमंडान्यनंतानि तत्सर्वं नारमुच्यते इति ॥

अर्थ–ज्ञानादिक गुण हैं तथा लक्ष्मी भूमि लीलादिक देवीयां हैं, शेष गरुडादि नित्य सूरि हैं, और तद्धाम, काल, पुरुष, प्रकृति, तथा महतत्त्व, अहंकार, आकाश, वायु, तेज, जल, पृथिवी, ये सप्त आवरण तथा ब्रह्मांड और ब्रह्मांडमें रहे हुए चराचर लोक ऐसे अनंत अंड, ये सर्व नार शब्द करके कहे हैं इहां नार शब्द करके कहे हुए ज्ञानादिक पदार्थोंका र शब्द करिकेही कथन है, वास्ते राणां पूर्वोक्तानां ज्ञानादीनां आमः नाम निवासः इति रामः और स्मृतियोंमेंभी ऐसाही कहा है कि–

नारास्त्ववति सर्वपुंसां समूहः परिकीर्तितः ।
गतिरालंबनं तस्य तेन नारायणः स्मृतः ॥
नारो नराणां संघातस्तस्याहमयनं गतिः ।

तेनास्मि मुनिभिर्नित्यं नारायण इतीरितः ॥
नराज्जातानि तत्वानि नाराणीति विदुर्बुधाः ।
तान्येव चायनं तस्य तेन नारायणः स्मृतः ॥
आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः ।
ता एव चायनं तस्य तेन नारायणः स्मृतः ॥

अर्थ—नारा ऐसा शब्द सर्व पुरुषोंके समुदायकूं कहते हैं, और तिस नर समूहका गति और आलंबन है तिस करके नारायण ऐसा कहा है, तथा नारोंका समूह है सो नार है, तिस नारका मैं निवास और गति रूप हूं तिस कारणसे नारायण ऐसा मुनियों करके नित्य मैं कहा हुआ हूं, ऐसा भगवाननेभी स्वार्थ कहा है, और नरसें ( परमेश्वरतें ) उत्पन्न भये जे तत्व हैं ते नार इस प्रकारसे ज्ञानी जानते हैं, वे नारही तिसका आश्रय हैं, तिस करिके नारायण ऐसा नाम कहा है । नार और अयन मिलिके नारायण ऐसा सिद्ध भया, फिर मनुने भी कहा है कि, आप नाम जलका है सो जल नारा इस नामसे कहा है, और आप ( जल ) नर सूनु हैं अर्थात् नरसे ( परमेश्वरसे ) उत्पन्न भये हैं, वे नारा तिसका निवास हैं तिस करिके नारायण ऐसा नाम है । इस कारणतेंही श्रीरामका उद्देश करके ( महार्णवे शयानोऽप्सु मां त्वं पूर्वमजीजन इति ) इस प्रकारसे कालके मुखसें कहाहुआ ब्रह्मका संदेशा है सो इस अर्थमें प्रमाण है, तथा—

चतुर्विधा भजंते मां जनाः सुकृतिनोऽर्जुन।
आर्तो जिज्ञासुरर्थार्थी ज्ञानी च भरतर्षभ॥

अर्थ–हे अर्जुन! जे पुरुष सुकृति हैं अर्थात् जिन पुरुषोंने पूर्व अनेक जन्मों विषे पुण्य कर्मका संचय किया हुआ है, ते पुरुषही जन हैं अर्थात् सकल जन्मवाले हैं, तिनसे भिन्न पुरुष निष्फल जन्म वालेही हैं, ऐसे सुकृति जन मेरेकूं भजे हैं, अर्थात् मेरा आराधन करें हैं, वे हमारा भजन करनेवाले जनभी आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी और ज्ञानी इस भेद करके चार प्रकारके हैं, तिनमें आर्त, जिज्ञासु, अर्थार्थी, ये तीन सकाम भक्त हैं. और चौथा ज्ञानी निष्काम भक्त है, तहां शत्रु व्याघ्रादिरूप आपदाका नाम आर्ति है, तिसकरके जो ग्रस्त होवै, तिसका नाम आर्त है, । जैसे ग्राहग्रस्त गज, तथा इंद्रके भयतें व्रजवासी तथा दुर्योधनकी सभामें द्रौपदी तथा जरासंधके बंदीखानेमें वीसहजार राजे इत्यादिक अनेक आर्त होकर मेरा आराधान करते भये । और जिसकूं आत्मज्ञान पावनेकी इच्छा है ताका नाम जिज्ञासु है, सोभी ज्ञानकी प्राप्तिवास्ते मेरा आराधन करे है। जैसे मुचुकुंद जनक उद्धवादिक हैं. और इस लोकमें तथा परलोकमें रहे जे धन स्त्री पुत्रादिक भोगके साधन हैं, तिनका नाम अर्थ है, तिसकी इच्छा करनेवालेका नाम अर्थार्थी है, सोभी धनादिककी प्राप्ति वास्ते मेरा आराधन करे है. जैसें ध्रुव, सुग्रीव, विभीषण उपमन्यु इत्यादिक तथा सनकादिक नारद, प्रल्हाद, पृथुराजा, शुकदेव इत्यादिक

दूर करनेकूं समर्थ नहीं है वास्ते ( नगरस्थो वनस्थो वा त्वन्नो राजा सनातनः ) अयोध्यानगरमें रहो अथवा वनमें रहो तथापि हमारे सनातन राजा आपही हो. इहां दूसरा अर्थ ऐसा है कि वन[1]नाम जलका है तिस वनके महासमुद्र विषे रहने वालेका नाम वनस्थ है, ऐसे वनस्थ पद्मनाभ नारायण आपही हो. ऐसा रामायणमेंभी कह्या है कि—

पद्मं दिव्यार्कसदृशं नाभ्यामुत्पाद्य मामपि ।
प्रजापतिं च मां कृत्वा मयि सर्वं न्यवेशयत्॥ इति ॥

अर्थ—दिव्य सूर्यके समान कमलकूं नाभिमें उत्पन्न करिके और मेरेकूंभी तिस नाभिकमलमें उत्पन्न करिके फिर मेरेकूं प्रजाका पति बनाकर मेरेविषे सब समावेश करते भये हो. ऐसा ब्रह्माने श्रीरामकूंही नारायण कहे हैं. वास्ते महासमुद्रमें रहने वाले आपही हो. और नगर नाम वैकुंठका है, तिसमें रहने वालेका नाम नगरस्थ है, सो वैकुंठवासिभी आप हो. अथवा ताभिः परिवृतो राजा शुशुभे परमः पुमान्॥सायोध्या इति कीर्तिता ॥ इत्यादि पुराणोंकी प्रसिद्धिसे अयोध्या नाम वाला महावैकुंठ नगरमें रहे हुए तुमही हमारे राजा त्रिपाद विभूतिके स्वामी हो, वास्ते हमारी रक्षा करो । यह हमारी प्रार्थना, देहसंबंधी रक्षाविषेकी नहीं है किंतु अविद्यादि पंचक्लेशोंसे हमारेकूं मुक्त करके तुमारे युगलचरणकमलका कैंकर्यकूं हमारे तांइ द्यो, ऐसा रक्षणकी हमारी प्रार्थना है इति ॥ फिर रामशब्द

१ जीवनं भुवनं वनं इत्यमरः ।

कैसा है कि—(अश्च आश्च मश्च एतेषां समाहारः आमं विष्णुब्रह्मेशसमूहः।राज्जातं रजातं रजातं च तत् आमं च रामम् । अकारो वासुदेवः स्यादाकारश्च पितामहः । मकारः शंकरः प्रोक्तः ॥ इत्येकाक्षरकोशः ) अ आ यह दो अक्षर मिलकर आ भया, और आ तथा म यह दो मिलकर आम भया, तिसमें अकार वासुदेव है, आकार ब्रह्मा है. मकार शंकर है, ऐसे एकाक्षर कोशमें कह्या है । वास्ते आम शब्द विष्णु ब्रह्मा और शंकरका वाचक है, और र शब्द श्रीरामका वाचक है वास्ते रात् नाम रामसे जातं नाम उत्पन्न भया होवे, ताकूं रजात कहिये । पीछे शाकपार्थिवादिपनेसे जात शब्दका लोप करके बहुव्रीहि वा कर्मधारयपक्षमें राममस्यास्मिन्वास्तीति रामः ब्रह्मा विष्णु महेश इन तीनोंके कारण होनेतैं राम ऐसा नाम है. और वसिष्ठसंहितामेंभी ऐसा कह्या है कि—

यस्यानंतावताराश्च कला अंशा विभूतयः ।
आवेशा विष्णुब्रह्मेशाः परब्रह्मस्वरूपभाः ॥
स एव सच्चिदानंदो विभूतिद्वयनायकः ।
वात्सल्याद्यभूतानंतकल्याणगुणवारिधिः ॥

अर्थ—जिस रामपरमात्माके अनंत अवतार हैं, तिनमें केइ कला अवतार हैं, केइ अंशावतार हैं, केइ विभूति अवतार हैं, और केइ आवेश अवतार हैं, विष्णु, ब्रह्मा, ईश ये सर्व श्रीराम परब्रह्मके स्वरूप करके भासते हैं, सो रामही सच्चिदानंद हैं.

१ रश्च रामे तिले वह्नौ इत्याचार्याः ।

और श्रीरामही त्रिपादविभूति तथा भोगविभूति इन दोनों विभूतियोंके स्वामी हैं. और श्रीरामही वात्सल्यादि अनंत कल्याण गुणोंके समुद्र हैं इति । वास्ते श्रीरामही चतुर्विंशति आदिक अनंत अवतारोंके कारण हैं, ऐसा भागवतमेंभी कहा है एतन्नानावताराणां निधानं बीजमव्ययम् । यह श्रीरामही अनेक अवतारोंका अव्यय बीज है ॥ और बृहद्ब्रह्मसंहितामेंभी सर्व अवतारोंका आश्रय श्रीरामकूंही कह्या है कि–

वासुदेवादिमूर्त्तीनां चतुर्णां कारणं परम् ।
चतुर्विंशतिमूर्त्तीनामाश्रयः शरणं मम ॥
कर्ता सर्वस्य जगतो भर्ता सर्वस्य सर्वतः ।
संहर्ता कार्यजातस्य श्रीरामः शरणं मम ॥

अर्थ–वासुदेव १ संकर्षण २ प्रद्युम्न ३ अनिरुद्ध ४ इन चार मूर्तियोंके परमकारण श्रीराम हैं और चोवीश अवतारोंकी मूर्तियोंके परमआश्रय श्रीराम हैं, सो मेरा शरण है और श्रीराम इस सर्व जगत्के कर्ता हैं तथा सर्व जगतके सर्व प्रकारसे पोषणकर्ता हैं और इस जगत्‌रूपकार्यके संहर्ताभी श्रीरामही हैं,सो श्रीराम मेरा शरण हैं। शरण नाम रक्षा करनेवालेका है,वास्ते श्रीराम मेरा रक्षण करनेवाले हैं, ऐसा लक्ष्मीने नारायणके प्रति कह्या है, इस कहनेसे श्रीरामका अष्टाक्षर मंत्रभी सिद्ध होवे है कि–( श्रीरामः शरणं मम ) इस अष्टाक्षर मंत्रका महिमा (नास्ति चाष्टाक्षरात्परः न मंत्रोष्टाक्षरात्परः ) इत्यादि शास्त्रोंमें बहुत विस्तारसे कह्या सो प्रकरण आवेगा तो आगे लिखेंगे इति और

नर शब्द परमात्माका वाचक है सोभी श्रीरामही, क्योंकि वाल्मीकिने नरत्वशब्द करके नारदके प्रति जब प्रश्न किया तब नारदने ( श्रूयतां नरः ) ऐसा कहकर—इक्ष्वाकुवंशप्रभवो-रामः । ऐसा उत्तर दिया था, फिर राममंत्र कैसा है कि ( रं अमतीति रामः ) रं[1] ऐसा सूर्यादिकोंके तेजका नाम है, तिस तेजकूं लोकके हित वास्ते प्रकाशकपने करके ( अमति नाम व्याप्नोति ) व्याप्त होवे, अर्थात् जगतप्रकाशक सूर्य चंद्र अग्नि आदिकोंके तेजकाभी प्रकाशक है । इस कारणते इस अर्थकूं श्रुतिभगवतिभी ग्रहण करती है ( तस्य भासा सर्वमिदं विभातीति ) तिस राम परमात्माके तेजकरके यह सूर्यादिक सब कोइ प्रकाश करते हैं ॥ और स्मृतिभी कहती है कि ( यदादित्यगतं तेजो तत्तेजो विद्धि मामकम् ) सूर्य चंद्र अग्नि आदिकमें जो तेज है सो तेज मेरा है, ऐसे भगवानने कह्या है । और रामायणमेंभी ऐसाही कहा है कि ( सूर्यस्यापि भवेत्सूर्यो ह्यग्नेरग्निः प्रभोः प्रभुः ) सूर्यके भी सूर्य हैं, अग्निकेभी अग्नि हैं, और प्रभुके भी प्रभु श्रीराम हैं । ऐसे सकल अभिप्रायोंकू लेकर ( व्यापक आश्रय प्राप्य और प्रापक ) ये चार विशेषण सिद्ध होवैं हैं । ऐसें रामस्वरूपके प्रतिपादक होनेसे तिस रामका मंत्रभी तैसाही है । फिर कैसे हैं राम कि ( रमंते योगिनोस्मिन्निति रामः ) योगिजन इसके विषे रमण करते

१ रश्च रामे तिले वह्नौ भूमावपि धनेपि च । इंद्रिये धनरोधे च भूपे रश्च प्रकीर्तितः इति रं वन्हिसूर्यादितेजः ।

हैं, इससे राम है । सो रामतापिनी उपनिषदमें ऐसे कह्या है कि ( **रमंते योगिनोनंते सत्यानंदे चिदात्मनि** ) अनंत और सत चित आनंदात्मा राम विषे योगिजन रमण करते हैं, वास्ते इस रामपद करके यह राम परब्रह्म कहे जाते हैं । अथवा नित्यमुक्तादि भेदकरके पंच प्रकारके जीवोंकूं अपने विषे रमण करानेसे राम कहे हैं. अथवा स्थावर जंगमात्म भूतों विषे रमण करनेसे राम हैं ( **रमते सर्वभूतेषु स्थावरेषु चरेषु च** ) ऐसा वाल्मीकि महर्षिके वचनतें चराचर भूतोंमें रमण करनेवाले राम हैं। अथवा ( **यं प्राप्य नित्यमुक्ता योगिनो रमंत इति रामः** ) जिसकूं प्राप्त होकर नित्य मुक्त योगिजन रमण करते हैं सो राम हैं. । यद्वा ( **स्वेनैव स्वस्मिन्सर्वान् रमयतीति रामः** ) अपने करकेही आप विषे सर्वकूं रमण करावे हैं सो राम हैं. इस कारणतें गीतामेंभी कहा है कि ( **ददामि बुद्धियोगं च येन मामुपयांति ते** ) मेरे विषे आसक्त और प्रीतिपूर्वक मेरा भजन करनेवाले मेरे भक्तोंकूं बुद्धिरूप उपायकूं मैं देता हूं, जिस उपाय करके वे भक्त मेरेकूं प्राप्त होवे हैं । यद्वा अशेष चेतन अचेतनोंविषे रमण करनेवाला होनेसेभी राम है । सो अर्थ रामायणमेंभी कह्या है कि—( **वृक्षे वृक्षे च पश्यामि रामभूतमिदं सर्वमरण्यं प्रतिभाति मे** ) हे रावण ! वृक्षवृक्ष विषे मैं रामकूंही देखता हूं , और रामरूप यह सर्व वन मेरेकूं भासता है। फिर राममंत्र कैसा है कि— ( **श्रुतिमुनिसुमतः** ) श्रुतियोंकरके तथा मुनियों करके अत्यंत मान्याहुआ है. **प्रश्न**—कौन-

कौनसी श्रुतियों करके तथा कौनकौनसे मुनियोंकरके राम मंत्र संमत है. । उत्तर—वेदकी हजारों श्रुतियों करके तथा हजारों मुनियोंकरके मान्या हुआ है हे शिष्य! तहां प्रथम श्रुतियोंके प्रमाणोंकूं संक्षेपते तूं श्रवण कर रामतापिनीउपनिषदमें ऐसा कह्या है, कि जब महादेवने चौदह हजार वर्ष पर्यंत तप किया, तब विष्णु भगवान आके बोले कि, वर मांग, शिव बोले कि—हमारी काशीपुरीमें जो कोइ प्राणी मरे, सो प्राणी मुक्तिकूं पावे, ऐसा वर द्यो. विष्णु बोले कि, तुमारी काशीपुरीमें नाना प्रकारके पापी आके मरें, वे भी मुक्तिकूंपावे, ऐसा घटे नहीं, परंतु जिन मनुष्योंके कर्णमें तुम तारक मंत्र सुनावोगे वे मनुष्यही हमारे मंत्रके प्रभावसे मुक्तिकूं पावेंगे. ऐसा वर देकर भगवान अपने धामकूं गये, और शिव भी वैसेही करते भये, सो कहा है कि—

जंतोः प्राणेषूत्क्रममाणेषु रुद्रस्तारकं ब्रह्म व्याचष्टे ।
येनासौ अमृतीभूत्वा मोक्षीभवति ॥

अर्थ—प्राण छूटती वखत रुद्र, प्राणिकूं तारक ब्रह्मका उपदेश करे है, जिसकरके यह प्राणी अमर होकर मोक्षकूं पावे है, । फिर सामवेदकी पिप्पलायन शाखामें राम मंत्र संबंधी ऐसे प्रश्नोत्तर भये हैं कि—

ॐम् अथाह भारद्वाजो याज्ञवल्क्यं सहोवाच श्री-राममंत्रस्य माहात्म्यं नो ब्रूहि भगवन् सहोवाच याज्ञवल्क्यः । तारकत्वात्तारको भवति तदेव ता-

रकं ब्रह्म त्वं विद्धि तदेवोपास्यं य एतत्तारकं ब्राह्मणो नित्यमधीते स पाप्मानं तरति स मृत्युं तरति स ब्रह्महत्यां तरति स भ्रूणहत्यां तरति स वीरहत्यां तरति स सर्वहत्यां तरति स संसारं तरति स विमुक्तात्मा भवति स महान् भवति सोमृतत्वं च गच्छतीति ॥

अर्थ—भारद्वाजमुनि याज्ञवल्क्यमुनिकूं पूछते भये कि—हे याज्ञवल्क्य हेभगवन् हमारे तांइ श्रीराममंत्रका महात्म्य कहो । सो याज्ञवल्क्य बोले कि, गर्भ जन्म जरा मरणरूप संसारके महाभयसे तरनेवाला होनेसे तारक ऐसा नाम है तिस तारककूं ही हेभारद्वाज ! तू ब्रह्मजान. और सो तारकही उपासना करने योग्य है जो कोइ ब्राह्मण इस तारक मंत्रकूं नित्य अध्ययन करे है सो पुरुष अनेकजन्मोंके पापोंकूं तरता है तथा सो पुरुष मृत्युकूं तरताहै तथा सो पुरुष ब्रह्महत्याकूं तरे है तथा सो पुरुष भ्रूणहत्याकूं तरे है तथा सो पुरुष वीरहत्याकूं तरता है तथा सो पुरुष सर्वहत्याकूं तरता है तथा सो पुरुष संसारकूं तरता है तथा सो पुरुष विमुक्त होवे है तथा सो पुरुष महान होवे है और वो पुरुष मोक्षकूं प्राप्त होवे है. । फेर तत्रैव—

श्रुतिः—य एवं मंत्रराजं श्रीरामचंद्रस्य नित्यमधीते सोऽग्निना पूतो भवति स वायुना स आदित्येन स सोमेन स ब्रह्मणा स विष्णुना स रुद्रेण पूतो भ-

वति स सर्वैर्देवैर्ज्ञातो भवति ॥ तेनेतिहासपुराणानां रुद्राणां शतसहस्राणि जप्तानि भवंति प्रणवानामयुतं कोटिजप्तं भवति दश पूर्वान् दश परान्पुनाति स हि क्रियावान् भवति स महान् भवतीति ॥

अर्थ—जो पुरुष इस प्रकारसे श्रीरामचंद्रके मंत्र राजकूं नित्य अध्ययन करता है सो पुरुष अग्निकरके पवित्र होवे है तथा वायुकरके तथा सूर्यकरके तथा सोमकरके तथा ब्रह्माकरके तथा विष्णुकरके तथा रुद्रकरके पवित्र होवे है और वो पुरुष सर्व देवोंकरके जान्याहुआ होवे है, और तिस पुरुष करके इतिहास और पुराणोंके तथा रुद्रोंके सो हजार जाप करेहुए है. और प्रणवके दश हजार कोटि जप करे होवे हैं. और ष दश पीढी पूर्वजन्मकी और दश पीढी आगेकी वीस पीढीयोंकूं पवित्र करता है. । सो राममंत्रकूं क्रियावान् होवे है. और महान होवे है इति. ॥ इस श्रुतियों करके राम मंत्र, सुंदर मान्याहुआ है । और मु करके भी संमत है। सो अगस्त्य संहितामें सुतीक्षणके प्रति स्त्यने ऐसा कहा है कि—

सुतीक्ष्ण मंत्रवर्गेषु श्रेष्ठो वैष्णव उच्यते ।
गाणपत्येषु शैवेषु शाक्तसौरेष्वभीष्टदः ॥
वैष्णवेष्वपि सर्वेषु राममंत्रः फलाधिकः ।
मंत्रराज इति प्रोक्तः सर्वेषामुत्तमोत्तमः ॥

र्थ–हेसुतीक्ष्ण गाणपत्य, शैव, शाक्त, सौर इन मंत्र व-
विष्णुका मंत्र श्रेष्ठ कह्या है और सो विष्णुका मंत्र वां-
छित फलकुं देवे है और सर्व विष्णुके मंत्रोंमेंभी राम मंत्र
श्रेष्ठ है. और तिन वैष्णव मंत्रोंसें राममंत्र अधिक फल देवे है
क्योंकि, यह राममंत्र सर्वमंत्रोंका राजा है, तिसते मंत्रराज
इसका नाम कह्या है, और यह मंत्रराज सर्वमंत्रोंमें उत्तमसे
भी उत्तम है मूल श्लोकमें अति श्रेष्ठ और प्रधान यह दो वि-
शेषण राममंत्रके कहे है, वे दो विशेषण इस अगस्त्य संहिताके
प्रमाण करके सिद्ध भये । अब बृहद्ब्रह्म संहिताके प्रमाण
कूं कहते हैं ।

श्रीराममंत्रराजस्य माहात्म्यं गिरिजापतिः ।
जानाति भगवांच्छंभुर्ज्वलत्पावकलोचनः ॥

अर्थः–श्रीराममंत्रराजके माहात्म्यकूं गिरिजाके पति शंभु
भगवान जानते हैं और हारित स्मृतिमेंभी ऐसा कहा है
की–( अनंता भगवन्मंत्रा नानेन तु समाकृताः ) भगवतके
मंत्र अनंत हैं परंतु इस राममंत्रके समान कोईभी मंत्र नहीं हैं ।
और शारदातिलकमेंभी कहा है कि–

वेदानां च यथा सामवेदज्ञो जायते वरम् ।
तथा समस्तमंत्राणां राममंत्रः प्रकीर्तितः ॥

अर्थ–जैसे चार वेदोंमेंसे सामवेदका पढनेवाला श्रेष्ठ होवे
है, तैसें समस्त मंत्रोंमें राममंत्र श्रेष्ठ कह्या है–स्कंदपुराणमेंभी–

विश्वरूपस्य ते राम विश्वशब्दा हि वाचकाः ।
तथैव मूलमंत्रस्ते विश्वेषां बीजमक्षयम् ॥
अचिंत्योयं महाबाहो मंत्रश्चिंतामणिर्विभो ।
विहायैनं विमूढात्मा ततश्चेतश्च धावति ॥

अर्थ—हे राम ! तुम विश्वरूप हो, और विश्वमें जितने शब्द हैं, वे तुमारेही वाचक हैं, और तैसेही तुमारा मूल मंत्र ( राम-मंत्र ) सर्व विश्वका अक्षय बीज है हे महाबाहो ! यह तुमारा मंत्र चिंतामणिरूप है, और अचिंत्य महिमावाला है, इस मंत्र-का त्याग करके मूढात्मा पुरुष इधर उधर दौडता है, अर्थात् दूसरे मंत्रोंकूं शीखता है । अगस्त्य मुनिभी कहते हैं कि—

मंत्ररूपं प्रवक्ष्यामि शृणु नारद तत्परः ।
रकारादिमकारांतं मंत्रं षड्वर्णसंयुतम् ।
षडक्षरात्मकं मंत्रं तारकं ब्रह्मसंज्ञकम् ॥

अर्थ—हे नारद! राममंत्रके रूपकूं मैं तेरेतांइ कहता हूं तू तत्पर होकर श्रवण कर, हे नारद! राम मंत्रका कैसा लक्षण है कि रकार जिसके आदिमें है, और मकार जिसके अंतमें है, तथा षट अक्षरों करके युक्त है, ऐसा षट अक्षररूप राम मंत्र ब्रह्मसंज्ञक और तारक नाम वाला है, अर्थात् गर्भ वासजन्म जरा-मरणादिरूप संसारके महाभयते उपासकोंकूं (तारयंति मोचयतीति तारकं ) मुक्तकरता है. तिसते तारक इसका नाम है, फिर शिवसंहितामें भी—

सर्वेषां मंत्रवर्याणां श्रेष्ठो वैष्णव उच्यते ।
तेषु वैष्णवमंत्रेषु राममंत्रः फलाधिकः ॥

अर्थ—सर्व मंत्रवर्योंमें विष्णुके मंत्रश्रेष्ठ हैं, और तिन सर्व विष्णुके मंत्रों में राममंत्र श्रेष्ठ है, और अधिक फलवाला है इति । तथा सनत्कुमारसंहितामें—

श्रीरामेति परं जाप्यं तारकं ब्रह्मसंज्ञकम्[1] ।
ब्रह्महत्यादिपापघ्नमिति वेदविदो विदुः ॥

अर्थ—श्रीराम, ऐसा मंत्रपरमजाप्य है अर्थात् मुमुक्षु पुरुषोंकूं जपकरने योग्य है और संसार सागरसे तारता है, तिसते तारक है, तथा ब्रह्मका सम्यक अनुभव जिसते होवे है, तिसते ब्रह्म संज्ञक है, ऐसे तारक और ब्रह्मसंज्ञक इन दो विशेषणोंकरके अविद्यानिवारण पूर्वक भगवतके आनंदकूं देनेवाला रामतारक है ऐसा सिद्ध भया. तिस करके मंत्र और मंत्रके देवताका सम सामर्थ्य कह्या, और मुख्यफलतो इस मंत्रका तारक और ब्रह्मसंज्ञकही है परंतु रुचि उत्पादन करने वास्ते अनुषंगिक फलकूंभी अब कहते हैं कि ब्रह्महत्या-राजहत्या-भ्रूणहत्या- इंद्रहत्यादिक सर्व पापोंका हनन करनेवाला यह रामतारक मंत्र है. यह कथन स्तुतिमात्रही नही हैं, किंतु वास्तव है क्योंकि—इस राम मंत्रके महिमाकूं चारवेदके अर्थकूं जाननेवाले ज्ञानी पुरुषभी पूर्वोक्त प्रकारसेही जानते हैं. प्रश्न—षट अक्षरात्मक राममंत्रके स्वरूपकूं

१ ब्रह्मणः संज्ञा सम्यग्ज्ञानं अनुभवो यस्मात्तद्ब्रह्मसंज्ञकम् ॥

इस पुस्तकमें लिखकर क्यों नहीं बताते हो, फकत महिमाकाही कथन किस वास्ते करते हो. उत्तर-तत्स्वरूपानिर्देशस्त्वतिरहस्यत्वात्- भाष्यकार श्रीरामानुज स्वामी कहते हैं कि तिस राम मंत्रकूं लिखकर स्वरूपका कथन नहीं किया है, सो तिस मंत्रका अत्यंत रहस्यपना (गोप्यपना ) होनेंसे नहीं किया है. प्रश्न- अनुषंगिक फल किसकूं कहते हैं-उत्तर तद्यथाम्रे फलार्थं निर्मिते छायागंध इत्यनूत्पद्यते। एवं धर्मं चर्यमाणमर्थी अनूत्पद्यंते नोचेदनूत्पद्यंते न धर्महानिर्भवतीति॥

अर्थ-जैसे आम्रके वृक्षकूं रोपने वाले पुरुषको छाया और गंध अवश्य प्राप्त होते हैं, क्योंकि--वृक्षतो फलके वास्ते रोप्या है कुछ छाया गंधके वास्ते रोप्या नहीं. वे छाया गंधतो अनुषंगिक फल नहीं. मुख्यफलतो आम्र वृक्षका फल है. तैसें रामतारक मंत्रका मुख्य फलतो तारक और ब्रह्मसंज्ञक है. और ब्रह्महत्यादि पापोंका निवारण तो अनुषंगिक फल है. और ऐसेंही स्वधर्म बुद्धि करके कराहुआ जो धर्म है, तिसकरके राज्य स्वर्गादिक अनुषंगिक फलभी अवश्य मिलते हैं, जो कदापि वे राज्य स्वर्गादिक नहीं मिलें, तोभी धर्मकी हानि होवे नहीं। ऐसे अनुषंगिक फलका लक्षण आपस्तंबस्मृतिमें कह्या है इति॥ फिर राम मंत्र कैसा है कि-शिष्टमुख्यैर्गृहीतः-अर्थात् शिव-अगस्त्य-सुतीक्ष्ण-शरभंग-सुदर्शनादि परम शिष्टोंने ग्रहण कियाहुआ है. यह शिवअगस्त्यादि शिष्टमुख्य परम आप्त हैं अर्थात् भ्रमप्रमाद लिप्सा आदिक दोषोंकरके रहित यथार्थ-

वक्ता हैं, तिन शिव अगस्त्यादि यथार्थवादियों करके यह राम मंत्र ग्रहण किया हुआ है इति। फिर कैसा है राम मंत्राकि, उरु-शुभ है–अर्थात् मोक्षका देनेवाला है, यहां ऐसा तत्व है कि, जैसे अष्टाक्षरका नारायणमंत्र, जब ओंकार सहित आठ अक्षरोंवाला होवे है, तबही वैदिकपना तिसका होवे है और तिस वैदिकमंत्र विषेही ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य इन तीनों वर्णोंका अधिकार होवे है और जब ओंकारसे रहित होवे है तब तांत्रिक मंत्र कह्या जाता है, तिस तांत्रिकमंत्रमें सर्व वर्णोंका अधिकार है. तैसे शास्त्रमें कह्या है कि–

वैदिकं ब्राह्मणानां स्याद्राज्ञां वैदिकतांत्रिके ।
तांत्रिकं वैश्यशूद्राणां सर्वेषां तात्रिकं तु वा ॥

अर्थ–वैदिक मंत्र ब्राह्मणोंकूं होना तथा क्षत्रियकूं वैदिक और तांत्रिक, तथा वैश्य और शूद्रोंकूं तांत्रिक मंत्र होना, वा सब कोइकूं तात्रिक मंत्र होना इति वास्ते स्त्रीयोंकूं तथा शूद्रोंकूं गुरुओंने ओंकार रहितही मंत्रका उपदेश करना चाहिये । प्रश्न–ओंकारसे विना अष्टाक्षरका मंत्र किस रीतिसे होवेगा– उत्तर–प्रणवके ठिकाने अं ऐसा उच्चारण करनेसे अष्टाक्षरत्वकी सिद्धि होवेगी. सो अभियुक्तोंनेभी कह्या है कि–

अमित्येतत्समुच्चार्य्य तेनाष्टाक्षरता भवेत् ।

अर्थ–अं ऐसे मूल मंत्रके आदिमें अनुस्वार सहित अकारका उच्चारण करे, तिस करके अष्टाक्षरता होवे है इति ।

और तैसें राममंत्रभी ओंकारवाला रां बीजकरकै सहितही षट् अक्षरवाला होवे है. तिस षडक्षर मंत्रमें ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य इन तीन वर्णोंकाही अधिकार है, वैदिक होनेसे । और रां इस बीज करके रहित तांत्रिक मंत्रोंमें स्त्री शूद्रादिक सब कोइका अधिकार है—प्रश्न—बीजसे रहित तो पंचाक्षरी मंत्र होता है और महिमा तो षडक्षरात्मक मंत्रका सुनते हैं, सो कैसे षडक्षर मंत्रसिद्धि होवेगा—उत्तर—रां इस बीजके ठिकाने श्री शब्दका उच्चारण करनेसे मंत्रके षट् अक्षरोंका संपादन करना योग्य है—प्रश्न—ऐसा कहां प्रमाण है—उत्तर—सनत्कुमारसंहितामें है कि ।

श्रीरामेति परं जाप्यं तारकं ब्रह्मसंज्ञकमिति ।

अर्थ—श्रीराम यह परम जप करने योग्य ब्रह्मसंज्ञक तारक मंत्र है. इस श्रीराम शब्दके आगे चतुर्थी विभक्तिके लगानेसे षट् अक्षरात्मक मंत्रकी सिद्धि होवे है. तिसमें सर्व वर्णोंका अधिकार है इति । और श्रुतिमेंभी— ।

मुमुक्षोर्मणिकर्णिकायामर्धोदकनिवासिनः ।
रुद्रस्तु तारकं ब्रह्म व्याचष्टेति श्रुतौ ॥
सर्वेषामधिकारो वै ज्ञातव्यो देशिकोत्तमैः ।
इत्याद्याः श्रुतयः संति स्मृतयश्च सहस्रशः ॥

अर्थ—मणिकर्णिकामें अर्धोदक निवासी मुमुक्षुकूं तारक ब्रह्मका रुद्र कथन करता है इस श्रुतिमें मूलमंत्र विषे सब

कोइका अधिकार देशिकों करके जानने योग्य है, क्योंकि इस श्रुतिमें कोईभी जातिका कथन नहीं है, इत्यादिक श्रुतिस्मृति हजारों प्रमाण हैं. । और श्रीमद्भागवतके तृतीय स्कंधमें तथा सप्तम स्कंधमेंभी चांडाल पर्यंत सब कोईका अधिकार भगवतके मूल मंत्र विषे बताया हुआ है ।

अहो बत श्वपचोऽतोगरीयान् यज्जिह्वाग्रे वर्तते नाम तुभ्यं । तेपुस्तपस्ते जुहुवुः सस्नुरार्या ब्रह्मानूचुर्नामगृणंति ये ते॥विप्राद्द्विषड्गुणयुतादरविंदनाभपादारविंदविमुखात् श्वपचं वरिष्ठम् । मन्ये तदर्पितमनोवचनेहितार्थप्राणान् पुनाति सकुलं न तु भूरिमानः ॥

अर्थ—आश्चर्य लगता है कि—जिसकी जिव्हाके अग्रभागमें तुमारा नाम वर्तता है, सो चांडालभी नाम ग्रहण करनेसे श्रेष्ठ है क्योंकि—जिसकी जिव्हामें तुमारा नाम वर्तता है, तिसते चांडालभी श्रेष्ठ है देवहूती कपिल भगवानकूं कहती हैं कि, हे भगवन् ! जे कोइ पुरुष तुमारा नाम ग्रहण करते हैं वेही पुरुष तप करते भये तथा और वेही पुरुष होम करते भये, तथा वेही पुरुष तीर्थोंमें स्नान करते भये, तथा वेही पुरुष आर्य हैं अर्थात् सदाचार वाले हैं तथा वेही वेदके पढेहुए हैं, क्योंकि तुमारा नामके कीर्तनमें तप होमादिकका अंतर्भूतपना है तिसतें वे पुरुष अत्यंत पवित्र हैं. उनोंने पूर्व जन्ममें तपहोमादिक सर्व

किये हैं, क्योंकि—नाम कीर्तन करके तिन पुरुषोंमें महाभाग्यके उदयका निश्चय होवे है. इस रीतिसे आभीर, कंक, पुष्कस, यवन, श्वपचादिकोंकूंभी परमपावनकारी भगवत नाम है. सो चक्रादि भगवत आयुधों करके संस्कार करे हुए और भगवतके शरणकूं प्राप्तभयेहुए ऐसे स्त्री शूद्रादिकोंकाभी मंत्रमें अधिकार है। क्योंकि—तृतीयस्कंधमेंहीकहा है कि—( श्वादोपि सद्यः सवनाय कल्पते ) चांडालभी तत्काल सोमयाग करनेके योग्य होवे है. इस करके तिस चांडालका पूज्यपना बताया. तथा जो ब्राह्मण धन, अभिजन रूप, श्रुत, ओज, तेज, प्रभाव, उद्यम, बुद्धि, तप, बल, योग इन द्वादश गुणोंकरके युक्त है, परंतु भगवानके चरणारविंदसे विमुख है तो तिस द्वादश गुणोंके भरेहुए ब्राह्मणसे चांडाल श्रेष्ठ कह्या है, वो चांडाल कैसा है कि—भगवत विषे मन, वचन कर्म, अर्थ, प्राण, जिसने अर्पण करे हैं, ऐसा वह चांडाल अपने सर्व कुलकूं पवित्र करता है। और धनादिक अथवा ज्ञानादिक द्वादश गुण युक्त अत्यंत गर्ववाला ब्राह्मण तो अपने आत्माकूंभी पवित्र नहीं करता है तो अपने कुलकूं तो कहांसें पवित्र करेगा, इसकारणते भक्तिहीन ब्राह्मणके वे ज्ञानादिक द्वादश गुण गर्वकूं उत्पन्न करनेवालेही होते हैं, शुद्धि वास्ते नहीं होते हैं. ॥

प्रश्न—ब्राह्मणके ज्ञानादिक द्वादश गुण कौनसे हैं. उत्तर।

ज्ञानं च सत्यं च दमः श्रुतं च ह्यमात्सर्यं ह्रीस्तिति-

क्षानसूया । यज्ञश्च दानं च धृतिः शमश्च महा-
व्र ॥ द्वादश ब्राह्मणस्य ॥

अर्थ-ज्ञान, सत्य, दम, श्रुत, अमात्सर्य, ह्री, तितिक्षा, अनसूया, यज्ञ, दान, धृति ,शम ये द्वादश ब्राह्मणके महाव्रत हैं. ऐसे धनादिक अथवा ज्ञानादिक द्वादश गुणोंवाला तो ब्राह्मण है, परंतु भगवतभक्तिसे रहित है, तो वह ब्राह्मण श्वपचतेंभी अधम है ऐसा भागवतका वचन है. और वाल्मीकीय रामायणके अरण्यकांडमेंभी ऐसा कथन है कि-संस्कारके अयोग्य तिर्यच योनि जटायु गृध्र, भक्ष्याभक्ष्य मांसका खानेवाला था, सो भगवतके अर्थ जिसने अपना शरीर समर्पण किया था, तिसके प्रभावते उस जटायु गृध्रका वेदोक्त पितृमेध विधान करिके संस्कार, श्रीरामचंद्र भगवानने किया और तिस जटायुके अर्थ वेदके मंत्रोंसे पिंडदान श्रीरामने अपने हाथोंसे करे। जैसे दशरथ पिताकी उत्तरक्रिया श्रीरामनें करी थी, तैसेंही जटायुभक्तकीभी उत्तरक्रिया करते भये. तथा वैदिक याम्यसूक्तका जपभी जटायुके वास्ते किया था. अब देखो विचार करो कि-जटायुपक्षी कोइ ब्राह्मण नहीं था, परंतु श्रीरामने उसकी वेदोक्तमंत्रोंसे उत्तरक्रिया करी. वास्ते भगवत भक्तिके प्रभावसे आभीर, कंक, पुष्कस, यवन, खस, श्वपचादिकभी पवित्र होकर ब्राह्मण समान शुद्ध होवे हैं और भगवत भक्तिसे रहित जे ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्यादिक हैं, वे चांडाल समान अशुद्धही होवे हैं इति ॥ १७ ॥

अब राममंत्रके आदिमें रां यह बीज है, तिस बीजके अर्थकूं प्रतिपादन करते हैं ( यावत् ) इस मूलश्लोककरके—

यावद्वेदार्थगर्भं प्रणवि जगदुदाधारभूतं सबिंदुं सुव्यक्तं रामबीजं श्रुतिमुनिगदितोत्कृष्टषड्व्याप्तिभेदम्। रेफारूढत्रिमूर्तिप्रचुरतरमहाशक्तिविश्वोन्निदानं शश्वत्संराजते यद्द्विविधसकलसंभासमानप्रपंचम् ॥ १८ ॥

अर्थ—यत् रामबीजं तत् शश्वत् राजते इत्यन्वयः। राम तारक मंत्रके आदिमें स्थित जो रां यह बीज है सो बीज निरंतर प्रकाशता है। सो बीज कैसा है कि—यावद्वेदार्थगर्भं—अर्थात् जितने वेदके अर्थ हैं ते सकल अर्थ जिस बीजके गर्भमें रहे हुए हैं। प्रश्न। रां इस बीचमें सकल वेदके अर्थोंकी किस प्रकारसे प्रतीति होवे है। उत्तर। सर्व वेद और सविता शब्दसे अभिन्न भर्ग शब्द करके अनेक प्रकारके माहात्म्य विशिष्टसूर्यमंडलमें रहे हुए पुरुषोत्तम देव श्रीराम कहे जाते हैं. गायत्रीकरिके श्रीरामकीही उपासना करनी सूर्यमंडलमें कहा है. दूसरे कोईभी देवकी उपासना सूर्यमंडलमें समजनी नहीं. सो सनत्कुमार संहितामें कहा है कि—

सूर्यमंडलमध्यस्थं रामं सीता[1]स[2]मन्वि[3]त[4]म्।
नमामि पुंडरीकाक्षममेयं गुरुतत्परम् ॥

---

१ सीतया श्रीजानकी देव्या। २ सम्यक् नाम नित्यं। ३ अनु नाम निरंतरं। ४ इतं नाम युक्तम्।

अर्थ—श्रीजानकी देवी करके निरंतर युक्त, सूर्यमंडलमें रहे हुए तथा कमल समान प्रसन्न और उज्वलकर्णपर्यंत दीर्घ नेत्रोंवाले तथा अपरिच्छेद्य स्वरूप रूप लीलावाले तथा वसिष्ठादि गुरु वर्ग विषे भक्ति परायण, ऐसे श्रीराम परमात्माकूं मैं नमस्कार करता हूं इति ॥ इस प्रकारसे सीता सहित श्रीरामकी युगल उपासना सूर्यमंडल विषे करनी कही है.

प्रश्न—ध्येयः सदा सवितृमंडलमध्यवर्ती नारायणः सरसिजासनसंनिविष्टः । केयूरवान्मकरकुंडलवान्किरीटी हारी हिरण्मयवपुर्धृतशंखचक्रः ॥

अर्थ—कमलके आसनपर बैठे हुए और बाजुबंदवाले तथा मकराकृति कुंडलवाले तथा किरीटवाले तथा हारवाले तथा शंखचक्रकूं धारण करनेवाले तथा अत्यंत प्रकाशमान शरीरवाले, ऐसे ध्यान करने योग्य श्रीमन्नारायण सदा सूर्यमंडलके मध्यमें विराजते हैं इति । इस भविष्योत्तर पुराणके वचनते सूर्यमंडलमें नारायण रहे हुए सिद्ध होवे हैं और तुमतो श्रीरामकूं तहां बताते हो । उत्तर । नारायण और रामकी एकताका कथन तो हम पीछे कह चुके हैं कि ( भवान्नारायणो देवः—महार्णवे शयानोऽप्सु मां त्वं पूर्वमजीजनः ) इत्यादिक विषे । जो श्रीराम नारायण न होवें तो ब्रह्मा ऐसा क्यों कहे कि तुम शंख चक्रधारी लक्ष्मीके पति नारायण हो. और महासमुद्रमें नाभिकमलसे तुम मेरेकूं उत्पन्न करते भये इस

प्रकारसे नारायण और रामके अभेदका कथन ब्रह्माने किया है. वास्ते सूर्यमंडलमें श्रीरामही विराजते हैं. । प्रश्न । गायत्रीमें केइ पुरुष तो विष्णुकी उपासना कहते हैं. और केइ पुरुष ब्रह्माकी उपासना कहते हैं. तथा केइ पुरुष सूर्यकी उपासना करनी बताते हैं. तथा केइ पुरुष शक्ति गणपति आदिकी उपासना करनी कहते हैं. इस प्रकारसै मतावलंबियोंने झगडा मचाया है. परंतु सत्यार्थ कौनसा है. तिसका शोधन नहीं करते हैं. वास्ते आप हमारे तांइ गायत्रीका अर्थ करके बताओ तिसते खबर पडेगी कि, गायत्री फलाने देवकूं प्रतिपादन करनेवाली है. । उत्तर । अथ गायत्री ॥ ॐ तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धीयो योनः प्रचोदयात् ॥

अर्थ—तत्—सवितुः वरेण्यं भर्गः देवस्य धीमहि धियः यः नः प्रचोदयात्—इति दश पदच्छेदः । सवितुर्देवस्य यद्वरेण्यं भर्गः तद्वयं धीमहि । कस्मै प्रयोजनाय, यः सविता देवः सः नोऽस्माकं धियः प्रचोदयात् इत्यन्वयः ॥ सवितुर्देवस्य-नाम श्रीरामपरमात्माका-यद्वरेण्यं-नाम जो वरनेयोग्य; भर्गः नाम स्वरूप तत् नाम तिस स्वरूपकूं—वयं नाम हम—धीमहि नाम ध्यान करते हैं, चिंतन करते हैं. । कस्मै प्रयोजनाय, नाम किस प्रयोजनके अर्थ रामके स्वरूपका हम ध्यान करते हैं कि—नोस्मांकं नाम धियः नाम बुद्धियांकूं प्रचोदयात् नाम प्रेरणा करे इति ॥ विशेषार्थ यह है कि—सवितादेव श्रीराम परमात्माका जो स्वरूप है, सो कैसा

है कि—वरेण्य है अर्थात् वरनेयोग्य और सर्वतेज मात्रके प्रकाशकपने करके सर्व तेजोंसे अतिश्रेष्ठ स्वप्रकाशरूप है फिर कैसा है रामस्वरूप कि भर्ग है अर्थात् रविबिंबमें स्थित तेजस्वरूप है, और निरुपद्रव है, निष्पाप है, निर्गुण है, शुद्ध है, सकल दोषरहित है, पक्क है, परमार्थस्वरूप है, विज्ञानस्वरूप है ऐसा रामस्वरूपका हम चिंतन करते हैं, किस वास्ते कि—हमारी बुद्धियांकूं सो सविता देव श्रीराम परमात्मा प्रेरणा करो, अर्थात् ब्रह्मचर्यकूं विद्याकूं विज्ञानकूं सद्धर्मकूं जितेंद्रियत्वकूं और ब्रह्मानंदकूं प्राप्त होनेवालीयां अपने कृपाकटाक्षकरके करो. इस प्रयोजनवास्ते तिस स्वरूपका हम चिंतन करते हैं इति । **प्रश्न** । वरेण्य और भर्ग यह दो शब्द श्रीराम स्वरूपके वाचक आप कहते हो, सो किस ग्रंथमें प्रमाण है । **उत्तर**—सनत्कुमारसंहितामें कह्या है कि । **भर्गं वरेण्यं विश्वेशं रघुनाथं जगद्गुरुम्** । इस प्रकारसे गायत्रीकरके प्रतिपाद्य श्रीरामही हैं, अन्यदेव नहीं । **प्रश्न**—गायत्रीमें सविता और देव यह दो शब्द हैं, सो तिन दोनों शब्दोंकूं श्रीरामके वाचक किस

१ वर्तुं अर्हं वरेण्यं यत्स्वरूपं तद्वरेण्यं, यद्वा सर्वेषां तेजसां प्रकाशकत्वेन तेभ्यः सर्वेभ्योतिश्रेष्ठं स्वप्रकाशात्मकमित्यर्थः। २ रविबिंबांतस्थतेजःस्वरूपं, निरुपद्रवं, निष्पापं, निर्गुणं, शुद्धं, सकलदोषरहितं, पक्कं, परमार्थस्वरूपं, विज्ञानस्वरूपं, यत् तद्भर्गः। ३ ब्रह्मचर्यविद्याविज्ञान सद्धर्मजितेंद्रियत्वपरब्रह्मानंदप्राप्तिमतीः स्वकृपाकटाक्षेण परमेश्वरः स्वशक्त्या कुर्यात् अस्मै प्रयोजनाय इति ।

प्रमाणसे सिद्ध करोगे क्योंकि सविता तो सूर्यका नाम है।
**उत्तर–षूङ् प्राणिप्रसवे–सूयते चराचरं विश्वमिति सविता** षूङ् धातु प्राणियोंके उत्पन्न अर्थमें है तिस षूङ् धातुका सविता शब्द भया है. और चराचर जगतकूं उत्पन्न करनेवालेका नाम सविता है सो श्रीराम परमात्माही हैं. क्योंकि-सूर्य विषे जगतकूं उत्पन्न करनेकी शक्तिका कथन कोइभी शास्त्रमें नहीं है इति। **तथा रमु क्रिडादिषु** रम धातुका राम शब्द और दिव धातुका देव शब्द है. यह दोनों शब्द एकही अर्थके प्रतिपादक होनेसे देव शब्दभी रामकाही वाचक सिद्ध होवे हैं जैसें कि–

> रमंते योगिनोत्रेति रामः तथा दीव्यंति रमंते योगिनोत्रेति देवः यद्वा दीव्यति रमतेंतर्यामितया सर्वभूतेषु स्वात्मनीति वा देवः यद्वा देवयति जन्मादिदातृत्वेन रमयति भूतानीति देवः यद्वा देवयति प्रलये स्वकुक्षौ स्वापयति भूतानीति देवः यद्वा चराचरे दीव्यति द्योतते व्याप्नोतीति देवः यद्वा दीव्यते स्तूयते ब्रह्मपुरःसरैःसुरैरिति देवः यद्वा दीव्यति प्रकाशयति मोदयति स्वल्नानंदयादि सर्वं विश्वं स देवो रामः।

अर्थ–इस प्रकारसे जितना राम शब्दका अर्थ है इतनाही अर्थ देव शब्दकाभी है, तिस कारणते राम शब्द और देव शब्द समानार्थक व्याकरणसे सिद्धहोते हैं, और जिसके विषे

योगियोंका रमणपना तथा सर्व भूतोंविषे अंतर्यामिपने करके जिसका रमणपना. तथा सर्व प्राणियोंकूं जन्म स्थिति और प्रलयके देनेपने करके सर्व प्राणियोंकूं जिसका रमणकहना, तथा प्रलय कालमें अपनी कुक्षिविषे सर्वप्राणियोंकूं शयन कराना, चराचर भूतोंमें जिसका प्रकाशपना और व्यापकपना, तथा ब्रह्मादिक देवोंकरके जिसकी स्तुति करनेपना, तथा सर्व जगतकूं प्रकाश करनेपना, और आनंद देनेपना, इत्यादिक ये सर्व देव शब्दके हैं वेही राम शब्दकेभी हैं इति–और जगतकी उत्पत्ति स्थिति प्रलयकूं करने करके प्राणियोंकूं रमण करनेपना सूर्यका काम नहीं है. तथा योगिजन जिसमें रमण करते हैं सोभी सूर्य नहीं है. तथा प्रलय कालमें अपनी कुक्षि विषे जगतकूं शयन करानेवालाभी सूर्य नहीं है, तथा ब्रह्मादिक देवों करके स्तुति करने योग्यभी सूर्य नहीं है, तथा सर्व जगतकाल अंतर्यामिपनाभी सूर्य विषे सिद्ध नहीं हो सक्ता है तथा सर्व विश्वकूं आनंद देना और मोक्ष देना यहभी सूर्यका काम नहीं है, क्यों कि सूर्य तो भयवाला और जन्म मरण वाला जीव है. ऐसा वेदमें स्पष्ट कह्या है कि–भीषास्माद्वातः पवते भीषोदेति सूर्यः–इस परमात्मा देवसे भय पायके पवन गति करता है और इस परमात्माके भयसे सूर्य उदय होवे है. इस श्रुतिमें परमात्माके भयते सूर्यका उदय होना लिखा है तो सूर्यकूं ईश्वरपना कहां रह्या. क्योंकि–जिसके हुकममें पवन, सूर्य, इंद्र, अग्नि, मृत्यु आदि देवरहे हैं सोही ईश्वर

वेदमें कह्या है. हुकम उठावनेवालेकूं ईश्वरता संभवे नहीं वास्ते गायत्रीमें सविता शब्द परमात्माकाही वाचक सिद्ध होता है, और ऐसाभी है कि—स्वामी आपही भयवाला है तो अपने सेवककूं अभयपद कहांसे देगा. क्यों कि—भोजने यत्र संदेहो धनाशा तत्र कीदृशीति न्यायात् । जिस ठिकाने भोजनकाभी संदेह है तो तिस ठिकाने धनकी आशा कैसी। इस न्यायसे समझना कि—सूर्यादिक देव जब जन्ममरणवाले भयवाले हुकम उठानेवाले हैं तब मुक्ति माँगना अभय माँगना कैसे संभवेगा. क्योंकि—सूर्य चंद्रादि देव ईश्वरके ताबेदार हुकममें रहने वाले हैं. ऐसा वेदभगवान् कहता है कि—एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासने गार्गि सूर्याचंद्रमसौ विधृतौ तिष्ठतः । हे गार्गि । इस अक्षर परमात्माके आज्ञारूपी हुकममें सूर्य और चंद्रमा धरे हुए रहे हैं इति । तिस कारणते गायत्रीमें भर्ग शब्द—सविता शब्द और देव शब्द, परमात्माके वाचक व्याकरणकी रीतीसे सिद्ध होते हैं. प्रश्न—गायत्रीमें सविता और देव शब्द परमात्माके केवल वाचक व्याकरणसे आपने सिद्ध करे परंतु वे पुराण सूत्र और धर्मशास्त्रका प्रमाण तो आया नहीं, और केवल व्याकरणसे सिद्ध करते हो सो बने नहीं, क्योंकि जो केवल व्याकरणकाही प्रमाण अंगीकार करीये तो, गद्धा, कुत्ता, बिलाव, बलद, भैंसा, सर्प, विंछि, स्त्री, अंधा, गांडा, अधिक शब्दभी केवल व्याकरणके जोरसें परमेश्वरकेही वाचक अंगीकार करने पडेंगे. जैसे कि । गर्दभः पुल्लिंग—गर्दति वेदशब्दं

कारयतीति गर्दभः १ ( वेदशब्दके करानेसे परमेश्वरका नाम गर्दभ है १ श्वा पु०—श्वयति कोर्थः वेदध्वनिं प्रापयतीति श्वा ( वेद ध्वनिकूं प्राप्त करानेवाला होनेसे ईश्वरका नाम श्वान है २ बिडालः पु० ३—बेडति शपति दुष्टान् इति बिडालः ३ दुष्टजनोंकूं शाप देनेसे ईश्वरका नाम बिलाव है ३ बलदः पुल्लिंग—भक्तजनान् बलं ददातीति बलदः ४ अपने भक्तजनोंकूं बलका दाता है, तिसते ईश्वरका नाम बलद है महिषः पु० मह्यते जनैरिति महिषः ५ जनोंके समुदाय करके पूज्य होनेसे ईश्वरका नाम महिष ( भैंसा है ) ५ अहिः पु० आहंति भक्तजनानां पापानीति अहिः ६ भक्तजनोंके पापोंकानाश करनेसे अहि ऐसा नाम परमेश्वरका है, ६ वृश्चिकः पु० वृश्चति छिनत्ति भक्तजनपापानीति वृश्चिकः ७ भक्तजनोंके पापोंकूं छेदन करनेसे ईश्वरका नाम वृश्चक ( विंछि है ) ७ स्त्री स्त्रीलिंग स्यते वेद ध्वनिं कारयते इति स्त्री ८ इस पृथ्वी उपर वेद ध्वनिके करनेसे ईश्वरका नाम स्त्री है ८ अंधः पु० अंधयति कोर्थः चर्मचक्षुषा न पश्यतीति अंधः ९ चर्मचक्षुसे नहीं देखता है किंतु ज्ञानचक्षुसे देखता है वास्ते ईश्वरका नाम अंध है ९ गांडी पु० ज्ञानग्रंथिरस्यातीति गांडी १० ज्ञानग्रंथिवाला होनेसे परमेश्वरका नाम गांडि है १० अंघ्रिःपु० संसारवृक्षस्य अंघ्रिः कोर्थः मूलं तदिव योवर्तते स अंघ्रिः ११ संसारवृक्षको मूलकी माफक होनेसे ईश्वरका नाम अंघ्रि है ११ अकिंचित्करः

पु० न किंचित्करोतीति अकिंचित्करः १२ कृतकृत्य होनेसे किंचित् मात्रभी कार्य ईश्वर नहीं करता है तिसते ईश्वरका नाम अकिंचित्कर है. १२ अकृत्यः पु० न विद्यते कृत्यं अस्य कृतकृत्यत्वात् १३ उल्लूकः पु० उद्गलंति सर्वत्र समवेति व्याप्नोति वा इति उल्लूकः १४ सर्व ठिकाने व्यापक होनेसे ईश्वरका नाम उल्लूक है. १४ कुक्कुरः पु० कौ पृथिव्यां भक्तजनप्रबोधाय वेदध्वनिं कारयतीति कुक्कुरः १५ पृथिवी विषे भक्तजनोंके बोधवास्ते वेदकी ध्वनि करानेसे ईश्वरका नाम कुक्कुर है. १५ यमः पु० यमयति शुभाशुभकर्मानुसारेण जंतून् दंडयतीति यमः १६ शुभाशुभकर्मोंके अनुसार जीवोंकूं दंडके देनेसे ईश्वरका नाम यम है. १६ भारवाहकः पु० जगतः भारं वहतीति भारवाहकः १७ जगतका भारकूं वहन करनेसे ईश्वरका नाम भारवाहक है. १७ विट्ट पु० विटति आक्रोशं करोति दुष्टान्निति विट्ट् १८ दुष्टोंकी ऊपर आक्रोश करानेसे १८ मंदः पु० मंदते मोदते ऐश्वर्यपदे इति मंदः १९ अपने ऐश्वर्य पदमें नित्य खुशी रहनेसे ईश्वरका नाम मंद है. १९ विश्वकाकः पु० विश्वे काकः कोर्थः तिलकमिव वर्तते इति विश्वकाकः २० पृथ्वीरूपी भावनीके भालस्थलविषे तिलककी न्याइ होनेसे भगवानका नाम विश्वकाक है. २० गरलं, नपुंसक गिरति प्रलयकाले सर्वेषां शरीराणीति गरलं २१ प्रलयकालमें सर्वजीवोंके शरीरोंका नाश करनेसे परमात्माका

नाम गरल है. २१ खलः पु० खलति सृष्ट्यादि रचनायां स्वस्वभावादिति खलः २२ सृष्टिके आदिकालमें अपने स्वभावसे खलायमान होनेसे परमेश्वरका नाम खल है. २२ कुविंदः पु० कुं पृथ्वीं विंदति कोर्थः प्राप्नोति सर्वत्र व्यापकत्वात् २३ सर्वत्र व्यापक होनेसे सब पृथ्वीका लाभ भया है, तिसते परमेश्वरका नाम कुविंद है २३ पाखंडी पु० पापं खंडयतीति पाखंडी २४ भक्तोंके पापकूं खंडन करनेसे ईश्वरका नाम पाखंडी है. २४ भगंदरः पु० भक्तजनानां योनिं कोर्थः दुष्टयोनिषु उत्पत्तिं दारयतीति भगंदरः २५ भक्तोंकी दुर्गतिकूं दूर करनेसे ईश्वरका नाम भगंदर है. २५ अज्ञः पु० न जानाति स्वस्य आदिं इति अज्ञः २६ अपनी आदिकूं न जाननेसे परमेश्वरका नाम अज्ञ है. २६ अमंगलः पु० नास्ति मंगलं कोर्थः प्रयोजनं यस्य स अमंगलः २७ किसीभी बातका प्रयोजन न होनेसे भगवानका नाम अमंगल है. २७ चंडालः पु० चंडति दुष्टान् इति चंडालः २८ दुष्टजनों ऊपर कोप करनेवाला होनेसे ईश्वरका नाम चंडाल है. २८ चौरः पु० चौरयति दुष्टानां सुखधनमिति चौरः २९ दुष्टोंका सुखरूप धन ले लेनेसे ईश्वरका नाम चौर है. २९ तुरगः पु० तुरेण वेगेन सर्वत्र व्याप्नोतीति तुरगः ३० वेगसे सर्वत्र व्यापनेवाला होनेसे ईश्वरका नाम तुरग है, ३० दुःखं नपुंसक० दुःखयति दुष्टान् इति दुःखम् ३१ दुष्टोंकूं सदा दुःख देनेवाला होनेसे ईश्वरका नाम दुःख है. ३१

दुर्जनः पु० दुष्टो जनो यस्माज्जायते कस्मात् सर्वोत्पत्तिकारकत्वात् ईश्वरस्य ३२ दुष्टजनोंकी उत्पत्ति ईश्वरसे होनेसे ईश्वरका नाम दुर्जन है. ३२ इत्यादिक हजारों शब्द ईश्वरकेही नाम, फकत व्याकरणकी रीतीसें माननें पडेंगे. और तैसेही कलिकालके अनुचर पंथायियोंने अपने अपने पंथोंमें कल्पे हुए नामभी ईश्वरके मानने पडेंगे. जैसें कि जैन मतवाले श्रावकोंने ईश्वरके नाम जिन और अर्हन् आदिक पाडे हैं ते श्रावकभी तिन नामोंकूं व्याकरणकी रीतीसेंही सिद्ध करते हैं. परंतु वेद पुराण–धर्मशास्त्रकी रीतिसे नहीं। जैसें कि–जिनः पु० जयति रागद्वेषमोहादिशत्रून् इति जिनः ३३ रागद्वेषमोहादिक शत्रुओंके जीतनेसे परमेश्वरका नाम जिन है. ३३ अर्हन् पु० चतुस्त्रिंशतिमतिशयान्सुरेंद्रादिकृतां पूजां वा अर्हतीति अर्हन् ३४ अद्भुतरूप आदि चोंतिस अतिशयोंकूं योग्य. तथा इंद्रादि कृत पूजाके योग्य. होनेसे ईश्वरका नाम अर्हन् है. ३४ तीर्थंकरः पु० तीर्यते संसारसमुद्रोऽनेनेति तत्, तीर्थंकरोतीति तीर्थंकरः ३५ संसारसमुद्र जिसकरके तरे, तिस तीर्थकूं करनेवाला होनेसे ईश्वरका नाम तीर्थंकर है ३५ स्याद्वादी पु० स्यादिति अव्ययं अनेकांतवाचकं ततः स्यादिति अनेकांतं वदतीत्येवं शीलः स्याद्वादि–स्याद्वादोऽस्यास्तीति वा स्याद्वादी ३६ सकल वस्तुतामें अपने स्वरूप करके कथंचित् अस्ति है और परवस्तुके स्वरूप करके कथंचित् नास्तिरूप है, ऐसे तत्वके प्रतिपादन करनेवाला होनेसे

ईश्वरका नाम स्याद्वादी है. ३६ इत्यादिक शब्दोंकूं ईश्वरके नाम श्रावकोंने माने हैं. वे व्याकरणकी रीतिसें सिद्ध करते हैं परंतु श्रुतिस्मृतियोंका प्रमाण नहीं दे सक्ते हैं ॥ और कबीर पंथी साहेब ऐसा नाम ईश्वरका ठहराते हैं परंतु ईसमें कोइमें कोइभी शास्त्रका प्रमाण नहीं है. उलटा साहेब ऐसा नाम लेनेंसे पाप लगता है. क्योंकि साहेब यह शब्द यामनी ( मुसलमानी ) भाषाका है. और कबीर मुसल मान था, तिसते साहेब साहेब करता था, हिंदुओंकूं ऐसा नाम लेनेंसे दोष लगता है तिस कारणतें शास्त्रमें निषिद्ध है कि—न वदेद्यावनीं भाषां प्राणैः कंठगतैरपि कंठमें प्राण आयेहोंय तोभी यावनी भाषाकूं न बोलै. अर्थात् मरना कबूल है परंतु मुसलमानी भाषाकूं बोलना नहीं ॥ तैसेंही श्रावकोंके देवका नाम लेनेमेंभी शास्त्रकी मने है । क्योंकि जब जैनोंके मंदिरमें जानेका निषेध है, तब तिनके देवोंका नाम लेनेमें शास्त्रकी आज्ञा कहांसे होगी. धर्म शास्त्रमें कह्या है कि—हस्तिना ताड्यमानोपि न गच्छेज्जैनमंदिरम् मदोन्मत्त हाथी मारने लगे, तो भी अपना प्राण बचानेकूं जैन मंदिरमें नजावे, अर्थात् हास्तिके आगे मरजाना कबूल है, परंतु जैनके मंदिरमेंही जाना कबूल नहीं इस प्रकारसे धर्मशास्त्रके जब तिनके मंदिरमेंही जानेकी मनै करता है तो मंदिरमें रहनेका और तिनके देवोंका नाम लेनेका हुकम किस प्रकारसे देगा. क्योंकि यह प्राणी जब जैन मंदिरमें जावेगा तब तिनके देवोंको दर्शन करेगा. दर्शन करिके तिनका नाम पूछेगा ऐसे

दर्शन करके नामलेके उभयलोकसे भ्रष्ट हो जायगा. तिसमें तिनके मंदिरमें जाना मने किया है ॥ और दादूपंथी दादुराम ऐसा नाम ईश्वरका ठहराया है सो वेभी शास्त्रके विरोधी है इस प्रकारसे पाखंडियोंने अपने अपने मन कल्पित ईश्वरके नाम ठहराया है परंतु परमेश्वरके वे नाम नहीं है क्योंकि विष्णुके सहस्रनामोंमें तिन पाखंडियोंके कल्पित नामोंकी गणना नहीं है विष्णुके हजार नाम है ॥ तिन नामोंमें जिन अर्हन् स्याद्वादि तथा साहेब तथा दादु ऐसें नाम नहीं है ताते वे नाम अप्रमाणिक हैं और अपने अपने मन करके कल्पे हुये हैं उन नामों करके किसीकाभी मोक्ष नहीं भया है और नहीं होगा जिस कारणते गायत्रीमें सविता भर्ग और देव इन तीनों शब्दोंकूं आपभी व्याकरणसेंही सिद्ध करे हैं परंतु श्रुतिस्मृतियोंसे नहीं, तिस कारणतें हे वेदांतशास्त्र सिद्धांत वादी आप हमारे प्रति श्रुति स्मृतियों करके गायत्रीके सवितादि शब्दोंकूं सिद्ध करने योग्य हो ॥ गायत्रीमें सूर्य शक्ति गणपति ब्रह्मादि देवोकी उपासना कही है किंवा विष्णुभगवानकी कही है, यह हमारा संदेह दूर करो **उत्तर**—गायत्रीमें श्रीराम परमात्माकीही उपासना कही हैं, दूसरे कोईभी देवोंकी नहीं, सो सनकस्मृतिमें कह्या है कि—आदित्यमंडले ध्यायेत्परमात्मानमव्ययम् । विष्णुं चतुर्भुजं रक्तपंकजासनमध्यगम्।किरीटहारकेयूरनूपुरैरुपशोभितम् । श्रीवत्सवनमालाश्रीतुलसीकौस्तुभोज्ज्वलम् । हरिं पीताम्बरधरं शंखचक्रगदाधरम् । प्रसन्नव-

फिर रां यह बीज कैसा है कि, प्रणवि[1] है । अर्थात् ॐकार-वाला है, इस रां बीज विषे प्रणव (ॐकार) निरंतर है, तिसते रां इस बीजका नाम प्रणवी है. इस रां बीजमें और ॐकारमें किंचित मात्रभी भेद नहीं है. इस प्रणवका जप करनेंसे तथा प्रणवके वाच्य श्रीरामका ध्यान करनेंसे योगीके चित्तके एकाग्रताकी प्राप्ति करके, तिस योगीकूं अत्यंत समीप असंप्रज्ञात समाधिका लाभरूप फल उत्पन्न होवे है. श्रीराम वाच्य हैं और प्रणव वाचक है, तिस प्रणवका जप करनेंसे और तिसके अर्थकी भावना करनेंसे योगीका चित्त एकाग्रकूं प्राप्त होवे है. ऐसा पतंजलि भगवानने योगशास्त्रमें दो सूत्रों करके कह्या है कि—

तस्य वाचकः प्रणवः १ तज्जपस्तदर्थभावनम्[2] २

अर्थ—श्रीराम परमात्माका वाचक ॐकाररूप प्रणव है इति १ तिस परमात्माका वाचक प्रणवका जो निरंतर जप है, तथा तिस प्रणवके वाच्यरूप ईश्वरका जो ध्यान तिस जपकूं तथा ध्यानकूं करनेवाले योगीका चित्त एकाग्रकूं प्राप्त होवे है इति २ इस प्रकारसे प्रणवका जप करके तथा ईश्वरका ध्यान करके योगीका चित्त जब एकाग्र होवे है, तब तिस योगीके चित्तमें नव प्रकारके चित्तविक्षेप और पांच प्रकारके अन्तराय, वेभी

---

१ प्रकृष्टतया नूयते स्तूयते उपास्यते इति प्रणवः स प्रणवोऽस्मिन्नित्यमस्तीति प्रणवी—२तद्भाष्यकारश्चाह. प्रणवस्य जपः प्रणवाभिधेयस्य चेश्वरस्य भावनं तदस्य योगिनः प्रणवं जपतः प्रणवार्थं च भावयतश्चित्तमेकाग्रं संपद्यते ।

उत्पन्न नहीं हो सके हैं. ऐसा दो सूत्रों करके पतंजलि भगवान-ने कह्या है कि—

व्याधिस्त्यानसंशयप्रमादालस्याविरतिभ्रांतिदर्शनालब्धभूमिकत्वानवस्थितत्वानि चित्तविक्षेपास्तेंतरायाः ३ दुःखदौर्मनस्यांगमेजयत्वश्वासप्रश्वासाविक्षेपसहभुवः ४

अर्थ—व्याधि १ स्त्यान २ संशय ३ प्रमाद ४ आलस्य ५ अविरति ६ भ्रांतिदर्शन ७ अलब्धभूमिकत्व ८ अनवस्थितत्व ९ ये नव योगके प्रतिपक्ष कहे जाते हैं, ३ और दुःख १ दौर्मनस्य २ अंगमेजयत्व ३ श्वास ४ प्रश्वास ५ ये पंच अन्तराय समाहित चित्तकूं होवे नहीं, किंतु विक्षिप्त चित्तकूंही होवे हैं ४ तहां वात पित्तादिक धातुओंकी विषमता करके जे ज्वरादिक विकार हैं तिनका नाम व्याधि है १ और योगशास्त्रके वेत्ता गुरुओंने सिखाये भयेभी शिष्योंविषे जो आसनादिक कर्मोंकी अयोग्यता, तिसका नाम स्थान है, २ और यह योग हमारेकूं सिद्ध करने योग्य है अथवा नहीं योग्य है इस प्रकार भाव अभावरूप दो कोटीयोंकूं विषय करनेवाला जो ज्ञान है, तिसका नाम संशय है. ३ और समाधिका अनुष्ठान करनेका सामर्थ्य है तोभी तिस साधनका अनुष्ठान नहीं करे, तिसका नाम प्रमाद है. ४ और कफादिक धातुओंकी वृद्धिकर-के अथवा तमोगुणकी वृद्धिकरके शरीरविषे तथा चित्तविषे

जो गुरुत्व है, तिसका नाम आलस्य है ५ और कोइ विषय विशेषविषे जो चित्तकी निरंतर अभिलाषा है, तिसका नाम अविरति है. ६ और योगके असाधनों विषेभी जो योगसाधनत्वबुद्धि है, तथा योगके साधनों विषे जो योग असाधनत्व बुद्धि है, तिसका नाम भ्रांतिदर्शन है ७ और समाधिकी जो एकाग्र भूमिका है, तिस भूमिकाका जो अलाभ है, अर्थात् क्षिप्त मूढ विक्षिप्त रूपताकी जो प्राप्ति है, तिसका नाम अलब्ध भूमिकत्व है. ८ और तिस भूमिकाकूं प्राप्त भयेभी अपनी यत्नता की शीतलता करके जो चित्तकी तिस भूमिका विषे नहीं स्थिति है, तिसका नाम अनवस्थितत्व है. ९ ये नव प्रकारके चित्त विक्षेप योगमल कहे जाते हैं इति ३ और चित्तका बाधनरूप जो राजसपरिणाम है, तिसका नाम दुःख है सो दुःख अध्यात्मिकादि भेदसे तीन प्रकारका है. तहां ज्वरादिक व्याधियोंसे उत्पन्न भया जो शरीर दुःख है तथा काम क्रोधादि आधियोंसे

न्न भया जो मानसदुःख है, वे दोनों प्रकारके दुःख आध्यात्मिक कहे जाते हैं, इत्यादिक त्रिविध दुःख द्वेषरूप विपर्ययका हेतु होनेसे समाधिका विरोधिही है. १ और इच्छा विघातादिक बलवान दुःखका अनुभव करके जन्य जो चित्तका तामस परिणाम विशेष है, जिसकूं क्षोभ कहते हैं, तथा स्तब्धीभावभी कहते हैं. तिसका नाम दौर्मनस्य है. सो दौर्मनस्य कषायरूप होनेसे समाधिका विरोधीही है. २ और हस्तपादादिक अंगोंका जो कंपन है, तिसकूं अंगमेजयत्व कहते हैं. सो अंग-

मेजयत्व आसनकी स्थिरताका विरोधी है. ३ और प्राणकरके बाह्यवायुका जो अंतर प्रवेश है. तिसका नाम श्वास है सो श्वास समाधिका अंगभूत रेचकका विरोधी होवे है. ४ और प्राणकरके भीतरके वायुका जो बाहिर निकासना है; तिसका नाम प्रश्वास है. सो प्रश्वास समाधिका अंगरूप पूरकका विरोधी होवे है इति ५ इन पूर्वोक्त दो सूत्रों करके कथन करे जे चतुर्दश अंतराय हैं. ते विघ्नरूप अंतराय, ईश्वर प्रणिधान करके निवृत्त होते हैं, सो ईश्वर प्रणिधान योगसूत्र विषे पतंजलि भगवानने कह्या है कि—ईश्वरप्रणिधानाद्वा—अर्थ ईश्वर विषे जो कायिक, वाचिक, मानसीक, तीन प्रकारकी भक्ति है, तिसका नाम ईश्वर प्रणिधान है. तिस ईश्वर प्रणिधानसे इस योगीकूं अत्यंत समीप असंप्रज्ञात समाधिका लाभ होवे है, और सूत्रके अंतमें जो वा शब्द है सो तिव्र वैराग्यरूप उपायके साथ इस ईश्वरप्रणिधानके उपायका विकल्प बोधन करनेवास्ते है. अर्थात् जैसें तिव्र वैराग्यसे तिस समाधिक लाभ होवे है, तैसे ईश्वर प्रणिधानसेभी लाभ होवे है. सो तिव्र वैराग्य इस सूत्रमें कथन किया है कि—तीव्रसंवेगानामासन्नः । तिव्र वैराग्यवान पुरुषोंकूं अत्यंत समीप असंप्रज्ञात समाधिका लाभ होता है इति—जिस कारणसे तिस भक्तिकरके प्रसन्न भये ईश्वर, यह इष्ट वस्तु इस भक्तजनकूं प्राप्त होना चाहिये इस प्रकारका अनुग्रह अवश्य करके करते हैं इति। इस प्रकारसे प्रणवी रां बीजके वाच्य श्रीरामकी उपासना योगशास्त्रमें कही है. और इस प्रणवि रां बीज विषे

र अं म् इन तीन अक्षरोंकी स्थिति है तिनमें अकार अक्षर वेदादिकोंका कारण रूप है सो अभियुक्तोंने कह्या है कि–

सर्वेर्था वेदगर्भस्था वेदाश्चाष्टाक्षरे स्थिताः ।
अष्टाक्षरश्च प्रणवे अकारे प्रणवस्थितिः ॥
यथैव वटबीजस्थः प्राकृतश्च महाद्रुमः ।
तथैव रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम् ॥

अर्थ–सर्व अर्थ मात्र वेदोंके गर्भमें रहे हैं. और सर्व वेद अष्टाक्षर मंत्रमें रहे हैं. और अष्टाक्षर, प्रणवविषे रह्या है. प्रणवकी स्थिति अकार अक्षर विषे है–जैसें अत्यंत सूक्ष्म वट वृक्षका बीज है, तिस बीज विषे प्राकृत वटका महान् वृक्ष रह्या हुआ है, तैसेंही राम बीज विषे यह चराचर सर्व जगत रह्या है इति–और जितना फल चार वेदोंके पारायण करनेसे होवै है, तितना फल रां बीजके जप करकेभी होवे है. ऐसा व्यास वचन है कि–

विष्णोरेकैकनामानि सर्ववेदाधिकं मतम् ।
तेहङ्नामसहस्रेण रामनामसमं मतम् ॥

अर्थ– विष्णुके सहस्र, नाम हैं, तिनमेंसे एक एक नाम सर्व वेदोंसे अधिक मान्या है, अर्थात् चार वेदका पारायण करनेसेभी विष्णुके एक नामका अधिक फल है, और तितने

१ रेफोज्योतिर्मयं तस्मात्कृतमाकारयोजनं–मकारोभ्युदयार्थत्वात्सामायेति कीर्त्यते इति किंच वेदप्रतिपाद्यविशिष्टाद्वैतमपीत्थमत्रसिद्धं इति–एक अकार रेफमें है, दूसरा अ, मिलकै रा; भया और मकारका अनुस्वार होनेते रां बीज सिद्ध भया इति ॥

विष्णुके हजार नामोंके तुल्य एक राम नाम मान्या है इति । ऐसा शिवनेभी पार्वतीकूं कह्या है कि–

राम रामेति रामेति रमे रामे मनोरमे ।
सहस्रनाम तत्तुल्यं रामनाम वरानने ॥

अर्थ– हे वरानने ! राम राम राम इस प्रकारसे मनोहर श्रीराम विषे मैं रमण करता हूं. क्योंकि रामका जो एक नाम है, सो विष्णुके हजार नामोंके तुल्य है, अर्थात् विष्णुके सहस्र नामका पाठ करो, अथवा एक रामनामका एक वार उच्चारण करो, इन दोनोंका तुल्यही फल है इति। विष्णु, कैसे हैं कि–

योगो ज्ञानं तथा सांख्यं विद्याः शिल्पादि कर्म च ।
वेदाः शास्त्राणि विज्ञानमेतत्सर्वं जनार्दनात् ॥

अर्थ–योग, ज्ञान, तथा, सांख्य, विद्या, शिल्पादिक कर्म, वेद, शास्त्र, विज्ञान, यह सर्व जनार्दन विष्णु भगवान्से उत्पन्न भये हैं ऐसे महात्म्यवाले विष्णुके नामोंसे सहस्र गुण अधिक फल एक रामनामसे प्राप्त होवे है इति । ऐसे परब्रह्म श्रीरामचंद्र, मुमुक्षु और बुभुक्षुओंकूं निरंतर सेवन करने योग्य हैं । फिर कैसा है रां बीज कि जगदुदाधारभूतं–अर्थात् स्थावर जंगमरूप प्रपंचका अत्यंत आधाररूप है. तहां श्रुतिः–

सदेव सौम्येदमग्र आसीत् तदैक्षत बहुस्याम् ।
तत्तेजोसृजत यतो वा इमानि भूतानि जायंते ॥

अर्थ–हे सौम्य श्वेतकेतो ! यह नाम रूप विकारवाळा जगत अपनि उत्पत्तिसे पूर्व सदात्मकही होता भया, सो सत

करके ध्यान करने योग्य हो, तथा तुम सनातन हो, और सर्व देवोंके मध्यमें तुमही उत्पत्ति विनाशते रहित हो, तथा तुम अव्यय हो, और तुमही नारायण हो, तथा तुम श्रीमान् हो, और सीता सनातनी लक्ष्मी हैं इति। फिर अगस्त्यसंहितामें श्री-रामकूंही परब्रह्म कह्या है कि—

यथा घटश्च कलशः पदार्थस्याभिधायकः।
तथा ब्रह्म च रामश्च नूनमेकार्थतत्परः॥

अर्थ— जैसे घट और कलश घटादि पदार्थके वाचक हैं. तैसें ब्रह्म और राम निश्चय करके एक अर्थमें तत्पर हैं, अर्थात् ब्रह्म और राम एकही हैं भिन्न नहीं इति और रामतापिनी उ-पनिषदमेंभी रामकूंही सच्चिदानंद परब्रह्म कहे हैं.

एवंभूतं जगदाधारभूतं रामं वंदे सच्चिदानंदरूपम् ॥

अर्थ—जगतके आधारभूत तथा सच्चिदानंदरूप ऐसे रामकूं मैं वंदना करता हूं इति। इस प्रकारके प्रमाणों करके जगतका आधार रूप रां बीज है इति। फिर कैसा है रां बीज कि—साबिंदु—अर्थात् बिंदु करके सहित है, सो बिंदु कैसा है कि—शब्द सृष्टि और अर्थसृष्टीका कारण है। प्रश्न। शब्द सृष्टी और अर्थ सृष्टीका किस प्रकारसे कारण है. उत्तर। बिंदुसें महत्तत्त्व और महत्तत्त्वसे सत्व रज तम इन तीन गुणोंवाला अहं-कार उत्पन्न होता भया और तिस अहंकारसे शब्द, स्पर्श, रूप, रस, और गंध यह पंच तन्मात्रा उत्पन्न भये, और पंच तन्मा-त्राओंसें पंच भूत उत्पन्न भये. जैसें कि शब्दसे आकाश उत्पन्न

भया और स्पर्शते वायु उत्पन्न भया और रूपसे तेज उत्पन्न भया तथारसते जल उत्पन्न भया और गन्धसे पृथिवी उत्पन्न भई और तिन पंच भूतोंसे यह सम्पूर्ण जगत उत्पन्न होता भया ॥ इति अर्थ सृष्टी ॥ अब शब्द सृष्टीकूं सुन । बिंदुसे नाद उत्पन्न भया और वह नाद परा, पश्यंति, मध्यमा और वैखरी इन चार वाचा रूप अवस्थाओंकूं अनुभव करके स्वर, वर्ण, पद, वाक्य रूप होता है । इति शब्द सृष्टी । और स्मृतिमेंभी श्रीरामसेही जगतकी और ॐकारकी उत्पत्ति कही है कि–

अखण्डब्रह्मणो रामाज्जगतां प्रेरकात्तथा ।
प्रकृतिर्महान्प्रकृतेस्ततोहं त्रिगुणात्मकः ॥
रामनामसमुत्पन्नः प्रणवो मोक्षदायकः ।
प्रणवं केचिदाहुर्वै बीजं श्रेष्ठं तथापरे ॥
तत्तु ते नामवर्णाभ्यां सिद्धमाप्नोति मे मतम् ॥

अर्थ–अखंड ब्रह्मरूप श्रीरामसे प्रथम प्रकृतिरूप माया शक्ति उत्पन्न भई तिस प्रकृतिसे महत्तत्त्व उत्पन्न भया और महत्तत्वसे सत्वगुण, रजोगुण, तमोगुण इन तीनों गुणोंवाला अहंकार उत्पन्न होता भया और मोक्षदायक प्रणवभी रामनामसेही उत्पन्न होता भया इति । तहां केइ पुरुष प्रणवकूं श्रेष्ठ कहते हैं और केई पुरुष बीजकूं श्रेष्ठ कहते हैं परन्तु वे प्रणव और बीज तुमारे रकार मकार अक्षरोंसे सिद्ध होवे हैं । ऐसा हमारा मत है इति । सो महारामायणमेंभी कह्या है कि–

अंशांशै रामनाम्नश्च त्रयः सिद्धा भवंति हि ।
बीजमोंकारसोहं च सूत्रमुक्तमिति श्रुतिः ॥

अर्थ–रामनामके अंशके अंशों करके तीन निश्चय करके सिद्ध होवे हैं, एक तो बीज और दूसरा ॐकार तीसरा सोहं ऐसा सूत्र कह्या है, सो श्रुतिभी कही है इति और पद्मपुराणमें भी कह्या है कि–

जपतः सर्ववेदांश्च सर्वमन्त्रांश्च पार्वति ।
तस्मात्कोटिगुणं पुण्यं रामनाम्नैव लभ्यते ॥

अर्थ–महादेव कहते हैं कि हे पार्वति ! सर्व वेदोंकूं तथा सर्व मंत्रोंकूं जपनेवाले पुरुषकूं जितना पुण्य फल होवे है, तिस फलसे कोटि गुणा अधिक फल एक राम नामके जपनेसेही प्राप्त होवे है इति । ऐसा राममंत्रका महात्म्य है सो हम कह सक्ते नहीं. फिर रां बीज कैसा है कि–सुव्यंक्त[1] है । अर्थात् जिस बीज करके यह चराचर जगत सुंदर प्रकारसे प्रकाशमान होवे है. और इस रां बीज विषे वासुदेवादि चतुर्व्यूहावतारभी स्फुट प्रतीत हुआ दीखता है. तहां सीता समेत दो विभूतियोंके मालिक श्रीराम चार प्रकारकी मूर्तियोंकरके अवतार लेते भये. तिन दो विभूतियोंमें लीला विभूति विषे अपनी करी हुई धर्म अधर्मकी व्यवस्थाकूं भंग करनेकूं प्रवर्त हुए जो निरंकुश अधम प्राणी है. तिनका निग्रह करनेकूं आप त्रिपाद विभूतिसे

---

१ सुष्ठु व्यज्यते प्रकाश्यते. चराचरं येन तत्सुव्यक्तम् ।

सकल ऐश्वर्य करके परिपूर्णही जब भूमी विषे अवतार लेते भये तब अवतार लीया ऐसा कह्या जाता है; सो ब्रह्मानंद मूर्ति श्रीराम रेफरूप अर्द्धमात्रात्मक है, और बीजसे उत्पन्न भया जो ॐकार है तिसके अ उ म् यह तीन अक्षर हैं. तिन तिन अक्षरोंसे लक्ष्मण, शत्रुघ्न, और भरत, यह तीनों प्रगट भये हैं. कह्या सो है कि—

अकाराक्षरसंभूतः सौमित्रिर्विश्वभावनः ।
उकाराक्षरसंभूतः शत्रुघ्नस्तैजसात्मकः ॥
प्रज्ञात्मकस्तु भरतो मकाराक्षरसंभवः ।
अर्द्धमात्रात्मको रामो ब्रह्मानंदैकविग्रहः ॥

अर्थ—ॐकारके अकार अक्षरसें विश्व नामा लक्ष्मण प्रगट भये, और उकारसे तेजस्वरूप शत्रुघ्न प्रगट भये, और मकारसे प्रज्ञारूप भरत प्रगट होते भये, और अर्द्धमात्रात्मक ब्रह्मानंद मूर्ति श्रीराम प्रगट होते भये इति । इस प्रकारसे ॐकाररूप श्रीराम लक्ष्मण शत्रुघ्न और भरत यह चार व्यूह रूप बीज विषे रहेहुए, मुमुक्षुओंकूं उपासना करने योग्य हैं प्रश्न । ॐकारके सब मिलकर कितने अक्षर हैं. । उत्तर । षट अक्षर हैं. ते रामतापिनी उपनिषदमें कहे हैं कि—

अकारः प्रथमाक्षरो भवति ।
उकारो द्वितीयाक्षरो भवति ।
मकारस्तृतीयाक्षरो भवति ।
अर्द्धमात्रश्चतुर्थाक्षरो भवति ।

बिंदुः पंचमाक्षरो भवति ।
नादः षष्ठाक्षरो भवतीति ॥

इसका अर्थ सुगम है । तहां प्रणवका अवयव जो अकार सो राममंत्रका प्रथम अक्षर है, और ॐकारके षट अक्षरोंके मध्यमें अकार उकार मकार ये तीन अक्षर मूर्त्त हैं, और अर्द्धमात्रादिक तीन अमूर्त्त हैं, और नादसे पर शक्ति शांता भी प्रणव विषे जानने योग्य है । इस प्रकारसे रां बीजही प्रवणरूप होनेसे, ब्रह्मका वाचक धर्म अर्थ काम मोक्षका दाता उपासना करने लायक है और इस प्रणवका अर्थ दो प्रकारका कुशल पुरुष, वर्णन करते हैं. जैसे कि अकार ईश्वरका वाचक है, और मकार जीवका वाचक है इन दोनोंके संबंधका प्रापक उकार है इस प्रकारसे जीव और ईश्वर प्रणवका प्रथम अर्थ है तथा अकारकी वाच्य सीता है और उकारके वाच्य श्रीराम हैं और मकार सीतारामके ज्ञानका वाचक है अर्थात् अकार उकारके वाच्य जो सीताराम हैं, तिनके मननसे (ज्ञानसे) जीवोंकी मुक्ति होवे है, क्योंकि मन ज्ञाने मन धातुका मननार्थक मकार है इस रीतिसें लक्ष्मी नारायण प्रवणका द्वितीय अर्थ है। प्रश्न सीता राम, प्रणवका द्वितीय अर्थ है,कि लक्ष्मी नारायणद्वितीय अर्थ है। **सीता लक्ष्मीर्भवान् विष्णुर्देवो नारायणः प्रभुः**—हे रामचंद्रजी यह सीता साक्षात् लक्ष्मी है और तुम विष्णु देव नारायण प्रभु हो । इस अगस्त्य ऋषिके वाक्यसे सीतारामका, लक्ष्मीनारायणके साथ स्वरूपका ऐक्यपना है । **प्रश्न**—स्वरूपसे ऐक्य

पना है, परंतु विग्रह भेद है—उत्तर—प्रणव विषे विग्रहके भेदका वाचक कोईभी चिन्ह नहीं दीखता है, और जो विग्रह भेद मानीये तो गायत्रीका विवर्ण रूप रामायण सर्व विद्वानोंकूं प्रसिद्ध है. और तिसका अर्थ जानकी राम है, सो किस प्रकारसे घटेगा. और आचार्योंनेभी कह्या है कि—गायत्रीमूलमंत्रद्वय-शरणागतिमंत्रविवरणरूपं रामायणं व्याख्येयम्-इस प्रकारसे वे आचार्यक्यों कहते भये और चतुर्वेदसमन्वितम् । इस प्रकारका सर्व वेदोंके अर्थका उपबृंहणका प्रतिज्ञा[1]नभी किस प्रकारसे संभवेगा ॥ इतिहासपुराणाभ्यां वेदार्थमुपबृंहयेत् । इस न्याय करके और वेदे रामायणे चैव पुराणे भारते तथा । चरितं रघुनाथस्य एकैकमक्षरं पुंसां महापातकनाशनम्—इत्यादिक शास्त्रोंके साथ विरोध आवेगा इति ॥ फिर ( रां ) बीज कैसा है कि—श्रुतिमुनिनिगतोत्कृष्टषड्व्याप्तिभेदम् अर्थात् श्रुति और मुनियों करिके कहेहुये सुंदर नाम, रूप, गुण, स्वरूप, विभूति, आश्रित—इस षट् व्याप्तियोंके भेद जिस ( रां ) बीज विषेहैं अब इन षट्व्याप्तियोंमेंसे प्रथम नामव्याप्ति कहते हैं अथ नामव्याप्ति ॥

ऋग्वेदे सयजुर्वेदे तथैवाथर्वसामसु।
पुराणे सोपनिषदे तथैव ज्योतिषेऽर्जुन ॥
सांख्ये च योगशास्त्रे च आयुर्वेदे तथैव चं ।
बहूनि मम नामानि कीर्तितानि महर्षिभिः ।

[1] अंगीकारभी ।

प्रश्न—सप्त कोटि मंत्रोंमें एकही मंत्र अत्यंतश्रेष्ठ है । उत्तर—राम यह दो अक्षर सर्व मंत्रोंमें अत्यंत श्रेष्ठ हैं. जो इसमें विश्वास न आवता होय तो शिव, अगस्त्य, शरभंग, सुतीक्ष्ण आदिक श्रीरामके परम भक्त हैं, उन भक्तोंने कियेहुये रामनाम माहात्म्यके ग्रंथोंका अवलोकन कर देखो इति ॥ प्रश्न—हेगुरुजी! केइ नास्तिक पंथोंवाले ऐसा कहते हैं कि त्रेतायुगमें रामावतार भया है, तबसे सब लोक रामका नाम लेने लगे हैं. रामनाम कुछ अनादिकालसे नहीं है । उत्तर—अहो ऐसे कहनेवाले मूर्खोंके अग्रेसर अपनी मूर्खता आपही प्रगट करते हैं. क्योंकि वे मूर्खोंके शिरदार त्रेतायुगमेंही रामनामकी उत्पत्ति मानते हैं तो भला सतयुगमें सनकादिकोंने वाल्मीककूं रामनामका उपदेश कियाथा सो बात सब कोइ जानते हैं, रामनामके प्रभावसे वाल्मीकके हृदयमें ज्ञानदीपक प्रगट भया और शतकोटि जिसने रामायण किया, तिस करके आदिकवि नाम धराया इति ॥ और ( **रामनामप्रभावेण स्वयंभुः सृजते जगत्** ) अर्थात् रामनामके प्रभाव करिके ब्रह्मा जगतकूं उत्पन्न करता है. इत्यादिक शास्त्रोंके प्रमाणते जगतसेभी प्रथम रामनामकी सिद्धि होती है. और ( **रामात्संजायते कामः कामाद्विश्वं प्रजायते** ) अर्थात् श्रीरामपरमात्मासे काम उत्पन्न भया है और तिस कामसे सब विश्व उत्पन्न भया है, इस रीतिसे सकल जगतके कारणरूप श्रीराम परब्रह्मकी त्रेतायुगमेंही उत्पत्ति माननेवाले निंदकोंके मुख तोडने वास्ते यह

शास्त्रका प्रमाणरूप वज्रका दंडा है इति ॥ फिर प्रल्हाद कहते हैं कि—

रामनाम जपतां कुतो भयं सर्वतापशम-
नैकभेषजम् । पश्य तात मम गात्रसन्निधौ
पावकोपि सलिलायतेऽधुना ॥

अर्थ—अहो रामनाम जपनेवाले पुरुषोंकूं किसीभी प्राणीसे भय नहीं होता है, वह रामनाम कैसा है कि, अध्यात्म-आधिभूत और अधिदेव इन तीन प्रकारके सर्वदुःखोंके नाश करनेमें मुख्य औषधिरूप है, प्रल्हाद अपने पितासे कहते हैं कि हे तात! तुमकूं विश्वास नहीं आवता होय तो प्रत्यक्ष देखो कि मेरे शरीरके पासमें तुमारा लगाया हुआ यह अग्निभी रामनामके प्रतापसे जलकी माफक अबी शीतल होगया है इति । हे रामद्वेषिक! विचार कर कि—त्रेतायुगसे प्रथम जो सतयुग है. तिस सतयुगविषे प्रल्हाद भक्तने रामका भजन कियाथा, ताके द्वेषते हिरण्यकशिपुने प्रल्हादभक्तकूं अग्निमें जलाना सरु किया परंतु अग्निमेसे प्रल्हाद भक्त अदग्ध निकलकर पूर्वोक्त रामनामका माहात्म्य अपने पितासें कहता भया तातें रामनाम अनादि है और अवतारानंदके प्रवाहकूं वर्षनेवाला है और सर्व जनोकूं ग्रहण करने योग्य है तथा सर्व अपतकूं निवारण करनेवाला ऐसा भगवतमंत्र असंख्यात होनेसे व्यापक है इति ॥ इतिनामव्याप्तिः ॥ अथ रूपव्याप्तिः ॥ जैसें नामव्याप्ति विषे अनेक श्रुति स्मृतियां प्रमाण हैं. तैसें दिव्यमंग-

ल विग्रहविशिष्ट भगवतके रूपव्याप्ति विषेभी श्रुति स्मृतियां प्रमाण हैं प्रश्न—ननु विग्रहकूं कर्माधीन होनेसे भगवतकूं दिव्य-मंगल विग्रह विशिष्टपना कौन प्रकारसे सिद्धहोवेगा, । उत्तर । भगवतके दिव्यमंगलविग्रहपनेकूं अनेक श्रुति स्मृतियों करिके सिद्ध होनेसे तैसे तुमारे संदेहकूं अवकाश नहीं हैं, सो छांदोग्य उपनिषदमें लिखा है कि—

य एषोऽन्तरादित्ये हिरण्मयः
पुरुषो दृश्यते हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेशः ।
आप्रणखात्सर्व एव सुवर्णस्तस्य
कप्यासं पुंडरीकमेवमक्षिणी ॥ इति

अर्थ—जो यह पुरुष आदित्यविषे प्रकाशमय और प्रकाशमानश्मश्रुवाला तथा प्रकाशमान केशोंवाला तथा नखशिखपर्यंत सबही प्रकाशरूप दीखता है, अर्थात् तेजोमय प्रकाशरूप जो पुरुष दीखता है, तिस पुरुषके कप्यास पुंडरीक सरीखे नेत्र हैं, अर्थात् पुंडरीक नाम कमलका है तिस कमलके समान तिस पुरुषके नेत्र हैं. वह कमल कैसा है कि कप्यास है, अर्थात् जलकूं पीनेवालेका नाम कपि है, सो गंभीर जलमें रहकर जलकूं पीनेवाला कमलनाल है, और उस कमलके नालविषे रहनेवालेका नाम [1]कप्यास है, सो कमलका पुष्प है,

१ कं जलं पिबतीति कपिः नालं तत्र आस्ते तिष्ठतीति कप्यासं तेनाम्लानत्वं तस्य प्रतिपादितं तादृशं पुंडरीकं यथा एवं तस्याक्षिणी इति ।

सो कमलका पुष्प गंभीर जलमें उत्पन्न होता है तथा सूर्यकी किरणोंकरिके प्रफुल्ल और अत्यंत निर्मल होता है, ऐसा जो कमल है उस कमलके समान परमात्माके नेत्र हैं इति । इस प्रकारसे हे वादि ! भगवतका दिव्यमंगल विग्रह श्रुतिने प्रतिपादन किया है, विग्रह दो प्रकारका है, एक तो प्राकृत विग्रह है और दूसरा अप्राकृत विग्रह है, । तामें प्राकृत विग्रह जो है सोही कर्माधीन होता है, और भगवतविग्रह तो अप्राकृत होनेसें कर्माधीन नहीं है । वादिप्रश्न—दशरथके घरमें रामने जन्म लिया है कि नहीं, और जो जन्म लिया है तो अजन्मा ईश्वर किस प्रकारसे है । उत्तर—हां जन्म तो लिया है, परंतु वह जन्म आविर्भावरूप है, अन्य जीवोंकी तरह धर्माधीन नहीं है। जैसे नट अनेक प्रकारके रूप धारण करता है परंतु उन रूपों करिके नटका कुछ जन्म नहीं कह्या जाता है । जब नट स्त्रीका वेष धारण करता है, तब अज्ञानी लोक उस नटकूं स्त्री मानते हैं, परंतु वह नट अपने आपकूं स्त्री नहीं मानता है, और विवेकी पुरुषभी उस नटकूं स्त्री आदिक नहीं मानते हैं, किंतु उसकूं तत्वसे नटही जानते हैं। जैसे नटने जो स्त्रीका वेष लिया है सो वेष कर्माधीन नहीं है अर्थात् पूर्वजन्ममें नटने स्त्री आदिक शरीरका उत्पादक कर्म किया होगा, तिस करके यह स्त्री आदिकका शरीर मिल्या है, ऐसा नहीं है, किंतु यह स्त्री आदिकका शरीर नटकी इच्छातें बनाहुआ है। तैसे परमात्माभी स्वेच्छातें राम कृष्णादिक अनंत अवतार आश्रृत रक्षणार्थ धारण करतें

ल विग्रहविशिष्ट भगवतके रूपव्याप्ति विषेभी श्रुति स्मृतियां प्रमाण हैं प्रश्न—ननु विग्रहकूं कर्माधीन होनेसे भगवतकूं दिव्य-मंगल विग्रहविशिष्टपना कौन प्रकारसे सिद्धहोवेगा, । उत्तर । भगवतके दिव्यमंगलविग्रहपनेकूं अनेक श्रुति स्मृतियों करिके सिद्ध होनेसे तैसे तुमारे संदेहकूं अवकाश नहीं हैं, सो छांदोग्य उपनिषदमें लिखा है कि—

य एषोंऽतरादित्ये हिरण्मयः
पुरुषो दृश्यते हिरण्यश्मश्रुर्हिरण्यकेशः ।
आप्रणखात्सर्व एव सुवर्णस्तस्य
कप्यासं पुंडरीकमेवमक्षिणी ॥ इति

अर्थ—जो यह पुरुष आदित्यविषे प्रकाशमय और प्रकाश-मानश्मश्रुवाला तथा प्रकाशमान केशोंवाला तथा नखशिखप-र्यंत सबही प्रकाशरूप दीखता है, अर्थात् तेजोमय प्रकाशरूप जो पुरुष दीखता है, तिस पुरुषके कप्यास पुंडरीक सरीखे नेत्र हैं, अर्थात् पुंडरीक नाम कमलका है तिस कमलके समान तिस पुरुषके नेत्र हैं. वह कमल कैसा है कि कप्यास अर्थात् जलकूं पीनेवालेका नाम कपि है, सो गंभीर जल रहकर जलकूं पीनेवाला कमलनाल है, और उस कमलके नालविषे रहनेवालेका नाम कप्यास[1] है, सो कमलका पुष्प

१ कं जलं पिबतीति कपिः नालं तत्र आस्ते तिष्ठतीति कप्यासं तेनाम्लानत्वं तस्य प्रतिपादितं तादृशं पुंडरीकं यथा एवं तस्याक्षिणी इति ।

सो कमलका पुष्प गंभीर जलमें उत्पन्न होता है तथा सूर्यकी किरणोंकरिके प्रफुल्ल और अत्यंत निर्मल होता है, ऐसा जो कमल है उस कमलके समान परमात्माके नेत्र हैं इति । इस प्रकारसे हे वादि ! भगवतका दिव्यमंगल विग्रह श्रुतिने प्रतिपादन किया है, विग्रह दो प्रकारका है, एक तो प्राकृत विग्रह है और दूसरा अप्राकृत विग्रह है, । तामें प्राकृत विग्रह जो है सोही कर्माधीन होता है, और भगवतविग्रह तो अप्राकृत होनेसें कर्माधीन नहीं है । वादिप्रश्न–दशरथके घरमें रामने जन्म लिया है कि नहीं, और जो जन्म लिया है तो अजन्मा ईश्वर किस प्रकारसे है । उत्तर–हां जन्म तो लिया है, परंतु वह जन्म आविर्भावरूप है, अन्य जीवोंकी तरह धर्माधीन नहीं है । जैसे नट अनेक प्रकारके रूप धारण करता है परंतु उन रूपों करिके नटका कुछ जन्म नहीं कह्या जाता है । जब नट स्त्रीका वेष धारण करता है, तब अज्ञानी लोक उस नटकूं स्त्री मानते हैं, परंतु वह नट अपने आपकूं स्त्री नहीं मानता है, और विवेकी पुरुषभी उस नटकूं स्त्री आदिक नहीं मानते हैं, किंतु उसकूं तत्वसे नटही जानते हैं । जैसे नटने जो स्त्रीका वेष लिया है सो वेष कर्माधीन नहीं है अर्थात् पूर्वजन्ममें नटने स्त्री आदिक शरीरका उत्पादक कर्म किया होगा, तिस करके यह स्त्री आदिकका शरीर मिल्या है, ऐसा नहीं है, किंतु यह स्त्री आदिकका शरीर नटकी इच्छातें बनाहुआ है । तैसे परमात्माभी स्वेच्छातें राम कृष्णादिक अनंत अवतार आश्रित रक्षणार्थ धारण करतें

परमात्माका नित्य विग्रह स्थानादि सद्भावविषे बहुत श्रुति आदिक प्रमाण हैं । परमात्माका देह प्राकृत नहीं है—

न तस्य प्राकृता मूर्तिर्मांसमेदोस्थिसंभवा ।
न भूतसंघसंस्थानो देहोस्य परमात्मनः ॥

अर्थ—मांस मेद और अस्थि इनकरके बनी हुइ तिस परमात्माकी प्राकृत मूर्ति नहीं है । जैसे जीवोंके शरीर हाड मांस और रक्त आदिकोंकरके बने हुये हैं । तैसे परमात्माका देह प्राकृत पंचभूतोंके समूहकी आकृतिवाला नहीं है किंतु शुद्धसत्वात्मक है, पंचोपनिषदाख्य दिव्यपंचभूतमय है। पंचोपनिषत्तत्व विरजा नदीके ऊपर भागमें है और नीचे प्रकृतिमंडल है, बीचमें विरजानदी है, पंचोपनिषद् तत्त्व प्राकृतमंडलके ऊपर है सो ( पादोऽस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ) इस श्रुतिमें परमात्माकी संपत्तिमें प्रकृतिमंडल विभूति एकभागमें है, और परमपद विभूति तीन भागमें है । विरजाके नीचे प्राकृत पंचभूत मंडल है और विरजानदीके परे अप्राकृत दिव्यमंगल भाग है । ऐसा तत्वत्रयादिक ग्रंथोंमें पूर्वाचार्योंकरके वर्णित है। हे शिष्य ! इस प्रकारसे परमात्माका विग्रह ( शरीर ) प्राकृत पंचभूतोंका नहीं है, और कर्माधीनभी नहीं है, तथा कालकृत परिणामादि दोष दूषितभी नहीं है, तथा वैकुंठादिस्थ परमात्माकी मूर्ति नित्य है, परमात्माकी नित्येच्छाधृत होनेसे और एही नित्यमुक्तोपासित है, इसही रीतीसे राम कृष्णादि अवतारोंके विग्र-

हभी परमात्माकी नित्येच्छाधृत होनेसे नित्य हैं ऐसा महावारा-हवाक्यते सिद्ध होता है कि—

सर्वे नित्याः शाश्वताश्च देहास्तस्य परात्मनः ।
हीनोपादानरहिता नैव प्रकृतिजाः क्वचित् ॥
परमानंदसंदोहा ज्ञानमात्राश्च सर्वतः ।
सर्वे सर्वगुणैः पूर्णाः सर्वदोषविवर्जिताः ॥

अर्थ—तिस परमात्माके अवतार देह सब नित्य हैं और शाश्वत हैं और हीन उपादानसें रहित हैं तथा प्रकृतिजन्यभी नहीं हैं; सर्वप्रकारसे परमानंद और ज्ञानमात्र हैं। तथा परमात्माके राम कृष्णादिकोंके सब रूप संपूर्ण गुणोंकरके पूर्ण हैं अर्थात् अचिंत्य दिव्य अद्भुत नित्य निरवद्य निरतिशय औज्वल्य सौंदर्य सौगंध्य सौकुमार्य लावण्य सौशील्य, माधुर्य गांभीर्य औदार्य वात्सल्य यौवनादि अनंत कल्याणगुणोंकरके पूर्ण है, और कालकृत परिणामादि सर्वदोषों करके वर्जित हैं इति ॥ वादिप्रश्न—हे विशिष्टाद्वैतवादि ! राम कृष्णादि अवतारोंके शरीरोंकूं पंचभूतके मानिये तो क्या दोष है। उत्तर—बहुत दोष हैं सुन। वृद्धवैष्णवग्रंथमें ऐसा दोष लिखा है कि—

यो वेत्ति भौतिकं देहं कृष्णस्य परमात्मनः ।
स सर्वस्माद्बहिष्कार्यः श्रौतस्मार्त्तविधानतः ।
मुखं तस्यावलोक्यापि सचैलं स्नानमाचरेत् ॥

अर्थ—जो पुरुष श्रीकृष्णपरमात्माके देहकूं पंचभूतोंका जानता है सो पुरुष सर्व श्रौत स्मार्त विधानते बाहिर करने यो-

ग्य है, अर्थात् श्रौत स्मार्त कर्मोंकूं करने लायक वो पुरुष नहीं है, और परमात्माके शरीरकूं पांचभौतिक माननेवाले पुरुषका मुखभी नहीं देखना चाहिये । प्रश्न—कदापि अजानसे उसका मुख देख लिया होय तो देखनेवाले पुरुषकी शुद्धि किस प्रकारसे होय. । उत्तर—सचैलं स्नानमाचरेत्—अर्थात् उसके मुखकूं देखनेवाला पुरुष अपने अंगके वस्त्रोंसहित स्नान करे तब शुद्ध होय इति ॥ हे वादि ! जीवोंके शरीर जैसे पंचभूतोंके हैं । तैसे ईश्वरकाभी शरीर पंचभूतोंका कार्य और पुण्य पापादि कर्मोंके आधीन मानोंगे तो तिस ईश्वरमें और तुम हम जीवोंमें क्या विशेषता रही किंतु कुछभी विशेषता रही नहीं, और जब ईश्वरविषे जीवोंसें विशेषपना न रह्या तब ईश्वरके भजन भक्ति आदिक करनेसे क्या प्रयोजन है । जीव और ईश्वर दोनों समान होनेतें पूज्य पूजक भावभी नहीं बनेगा, तातें पंचभूतोंका शरीर ईश्वरका नहीं है और जो वादी ऐसा कहे कि ईश्वरका शरीर मायाकरके प्रगट होता है सोभी कहना बने नहीं काहेते कि ईश्वर विग्रह मायाकरके माननेसे विग्रहविषे अत्यंत तुच्छत्वापत्ति दोष लगेगा इति ॥ कदापि वादी ऐसा कहै कि ईश्वरका विग्रह केवल चिन्मय है सोभी कहना बने नहीं काहेतें कि चितिकूं साकार पनेका अयोग होनेसे इति । तातें हे मायावादि ! ईश्वरका विग्रह प्राकृत पंचभूतोंका नहीं । और मायारचितभी नहीं । तथा केवल चैतन्यमयभी परमात्माका विग्रह नहीं है, किंतु चतुर्भुज द्विभुज आदिक जे परमात्माके रूप हैं वे पंचोप-

निषत्तत्वात्मक दिव्यमंगलरूप हैं और ऐश्वर्यादि षड्गुणों करके पूर्ण हैं, तथा परमात्माकी नित्येच्छातें धारण किये हुये हैं तातें नित्य हैं। जैसे अस्मदादिकोंके शरीरोंसे जीवात्मा भिन्न तत्त्व है, तैसे चतुर्भुजादि दिव्यविग्रहसे परमात्मस्वरूपभी भिन्न तत्त्व है परंतु अवतार असंख्यात होनेते और कालादि अपरिछिन्न-स्वरूपते परमात्मविग्रह व्यापक हैं इति। ऐसी परमात्मविग्रहकी व्याप्ति है। और इस परमात्माके दिव्यमंगलविग्रहते जीवोंके प्राकृतशरीर जुदे हैं जैसे कि विश्वनामा जे जीव हैं तिनके व्यष्टि शरीर स्थूल भूतोंके कार्यरूप हैं। और स्वप्नावस्थाविषे स्थित तैजस नामा जे जीव हैं तिनके व्यष्टिशरीर सूक्ष्मभूतोंके कार्यरूप हैं। तथा विराट् नामा जो जीव है उसका समष्टिशरीर स्थूल भूतोंका कार्यरूप है और हिरण्यगर्भ नामा जो जीव है उसका समष्टि शरीर सूक्ष्म भूतोंका कार्यरूप है। इस प्रकारसे विश्व, तैजस, विराट और हिरण्यगर्भ, इन जीवोंकेही स्थूल और सूक्ष्म भूतोंके भौतिक शरीर हैं। वे भौतिक शरीर परमात्माके नहीं हैं इति ॥ **वादिप्रश्न**—परमात्माकूं निराकार माननेमें और रूपी न माननेमें क्या दोष है. **उत्तर**—जो ईश्वरकूं रूपी नहीं माने तो ईश्वर जगतका कर्ताभी सिद्ध नहीं हो सकेगा, क्योंकि जो निराकार होता है सो क्रियासे रहित निष्क्रियही होता है। जब ईश्वरकूं निराकार निष्क्रियअंगिकार करोगे तो उससे जग-तकी उत्पत्तिभी नहीं बनेगी. निष्क्रिय होनेसे । और शास्त्रमें वेदोंकी उत्पत्ति ईश्वरके श्वाससे लिखी है। अब जो ईश्वरकी

मूर्ति अंगीकार न करिये तो शरीरके विना श्वास कहांसे आया, और मुखके विना वेदोंका उच्चारण किस प्रकारसे किया। और ब्रह्माकूं उत्पन्न करके उसकूं परमेश्वरनें वेद पढाये, ऐसा जो वेदमें लिखा है ता विषे बाध आवेगा इति॥ वादिप्रश्न—हे विशिष्टाद्वैतवादि! हमारे केवल अद्वैतमतमें परमात्माका स्वरूप निर्विशेष सिद्ध किया है सोही मत समीचीन है। उत्तर—निर्विशेष अद्वैतमत अप्रमाणिक होनेसे समीचीन नहीं है, क्योंकि निर्विशेष वस्तुविषे षट्प्रमाणोंमेंसे एकभी प्रमाण नहीं लगता है। ता विषे प्रथम प्रत्यक्ष प्रमाणभी नहीं लगता है, ता निर्विशेष विषे रूपादिकोंका अभाव होनेसे १ अनुमान प्रमाणभी नहीं लगता है। तद्व्याप्य लिंगका अभाव होनेसे. २ उपमान प्रमाणभी नहीं। तत्सादृश्यका अभाव होनेसे ३ शब्द प्रमाणभी नहीं। प्रकृति निमित्त जात्यादिकोंके अभावसे ४ अर्थापत्ति प्रमाणभी नहीं। तद्विना अनुपपद्यमान अर्थका अभाव होनेसे ५ और अनुपलब्धि प्रमाणभी नहीं। भावरूपत्वकरके तिसका अगोचरपना होनेसे ६ इन षट् प्रमाणोंमेंसे एकभी प्रमाण निर्विशेष विषे नहीं लगता है ताते सो निर्विशेष योगियोंके तथा मुमुक्षुओंके और भक्तजनोंके कामका नहीं है, अध्येय होनेसे इति॥ वादिप्रश्न—इनके कामका कौन है.। उत्तर—योगशास्त्रके कर्ता शेषावतार श्रीपतंजली भगवाननें जैसा ईश्वर प्रतिपादन किया है. सोही ईश्वर भक्तादिकोंके कामका है ध्येय होनेसे। सो इस सूत्रमें लिखा है कि—

क्लेशकर्मविपाकाशयैरपरामृष्टः पुरुषविशेष ईश्वरः ।

अर्थ–क्लेश कर्म विपाक और आशय इन चारोंकरके भूत भविष्यत और वर्तमान इन तीनों कालविषे संबंधसे रहित जो पुरुषविशेष है तिसका नाम ईश्वर है. सोही ईश्वर योगी मुमुक्षु और भक्तजनोंकूं सेवने योग्य है । ताते हे निर्विशेषवादि! परमेश्वरका स्वरूप निर्विशेष नहीं है किंतु परमात्माका स्वरूप विशिष्टाद्वैत है. जो चिदचिद्विशिष्टस्वरूप परमात्मा है सोही दिव्यमंगलमूर्तियोंकूं धारण करता है । जैसे वैडूर्यमणि रक्त पीत हरित आदिक वर्णोंसें युक्त होके रक्त पीतादिक रूपभेदकूं प्राप्त होता है । तैसे परमात्माभी अपने भक्तजनोंके ध्यानवशते अप्राकृत दिव्यमंगलमूर्तियोंकूं धारण करते हैं और भक्तजनोंके भक्तिवशतेंही त्रिपादविभूतिसे इस एकपाद प्रकृतिमंडलविषेभी आते हैं इति।

वादिप्रश्न–शास्त्रोंमें परमात्माकूं निराकार कह्या है और तुम तो उस परमात्माकूं साकार आकार करके सहित बताते हो सो मेरे मनमें नहीं उतरता है । उत्तर–हे संशयात्मा! शास्त्रमें जिस ठिकानेमें परमात्माकुं निराकार कह्या है उस ठिकानेपर पंच भूतोंके प्राकृत आकारसे रहित कह्या है. कुछ अप्राकृत दिव्य मंगल आकारसे रहित नहीं कह्या है । ताते परमात्मा निराकार है. अर्थात् पंचभूतोंके प्राकृत आकारसे रहित हैं ऐसा निराकार शब्दका अर्थ समझ लेना. क्योंकि वैकुंठवासी परमात्माका चतुर्भुजावाला जो आकार है सो प्राकृत पंचभूतोंका आकार नहीं है, किंतु अप्राकृत आकार है, तातें निराकार शब्दकरके

प्राकृत आकारकाही निषेध किया है और वैकुंठके निवासी जे नित्यमुक्त हैं. उनकेभी अप्राकृतही आकार हैं । कदाचित् तुम मायावादीअप्राकृत आकारकूंभी नहीं मानोंगे तो योगीजन अपने हृदयकमलमें किस वस्तुका ध्यान करेंगें क्योंकि योगशास्त्रमें कह्या है कि—

**अदृश्ये भावना नास्ति दृश्यमानो विनश्यति ।**
**उभयपक्षहीनं हि सदा ध्यायंति योगिनः ॥**

अर्थ—हे अदृश्यवादि ! जिसकूं तुम निर्विशेष वस्तु मानते हो तिस निर्विशेषवस्तुविषे प्रत्यक्षादिक षट् प्रमाणोंके नहीं लगनेसे अदृश्य है । तिस अदृश्यविषे योगी आदिकोंकी भावना नहीं होती है. और जो दृश्यमान प्राकृत पंचभूतोंका पदार्थ है सो नाशवान् है । तिस कारणसे अदृश्य और दृश्य इन उभय पक्षसे रहित अप्राकृतरूपवाले परमात्माकाही योगीजन अपने हृदय कमलमें ध्यान करते हैं तातें अप्राकृतरूपवाले परमात्मा हैं, ऐसा सिद्ध भया इति ॥ ऐसे अप्राकृत दिव्यमूर्तिवाले श्रीरामचंद्र भगवानही सर्व मुमुक्षुजनोंकूं ध्येय पूज्य और सेव्य हैं । इस राम परमात्माके समान दूसरा कोईभी देव नहीं है । नास्ति रामस्य सदृशः । इत्यादि वचनों करिके दिव्यमंगल मूर्ति श्रीरामही ध्येयरूप हैं । वादिप्रश्न—हे सिद्धांति ! तुम परमात्मा श्रीरामके रूपकूं व्यापक मानते हो सो स्वरूपकी तरह व्यापक मानते हो कि दूसरी रीतिसे मानते हो। उत्तर—जैसे परमात्माका

स्वरूप, देश, काल, वस्तु परिच्छेदसे रहित, अंतर बाहिर व्यापक है। तैसे अप्राकृतमूर्ति व्यापक नहीं है, किंतु आश्रितजन रक्षणार्थ अनंत अवतार कंद होनेसे कालसंख्यादि अपरिछिन्न भावसे व्यापक है. सो श्रीरामपरमात्माके रूपकी व्यापकता रामायणविषे ऐसी लिखी है कि—

वृक्षे वृक्षे हि पश्यामि चीरकृष्णाजिनांबरम् ।
गृहीतधनुषं रामं पाशहस्तमिवांतकम् ॥
अपि रामसहस्राणि भीतः पश्यामि रावण ।
रामभूतमिदं सर्वमरण्यं प्रतिभाति मे ॥

अर्थ—इस वनके वृक्ष वृक्ष विषे वस्त्र और कृष्णमृगचर्मकूं धारण किये हुए तथा धनुषकूं धारण किये हुएके और जैसे पाशकूं हस्तमें लेके काल खडा होय ऐसे रामकूं मैं देखता हूं. और हे रावण ! मैं भय करके असंख्यात राममूर्तियोंकूं देखता हूं. । और यह सब वन मेरेकूं रामरूपही भासता है । इस प्रकारसे श्रीरामरूपकी व्याप्ति सिद्ध होती है । इति रूपव्याप्तिः ॥ अथ गुणव्याप्तिः ॥ ज्ञानशक्त्यादि गुणवाले श्रीरामकी गुणव्याप्ति विषेभी श्रुतिस्मृतियोंका प्रमाण यह है कि—

परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते स्वाभाविकी ज्ञानबलक्रिया च । यः सर्वज्ञः सर्ववित् । समस्तकल्याणगुणात्मकोऽसौ स्वशक्तिलेशाद्धृतभूतवर्गः ।

तेजोबलैश्वर्यमहावबोधसुवीर्यशक्त्यादिगुणैकराशिः॥

अर्थ–इस परमात्माकी सर्वोत्तम शक्ति अनंत ज्ञान अनंत बल अनंत क्रियावाली और सहज सुनी जाती है ॥ परमात्मा सर्वज्ञ और सर्ववित् हैं ॥ यह परमात्मा समस्तकल्याणगुणात्मक हैं, और अपनी शक्तिके लेशमात्रते परमात्माने सबल ब्रह्मांडकूं धारण किया है. और तेज, बल, ऐश्वर्य, ज्ञान, वीर्य, शक्ति आदिक गुणोंके मुख्य राशिरूप परमात्मा हैं ॥ सीता लक्ष्मीर्भवान् विष्णुः । अर्थात् यह सीताजी लक्ष्मी हैं और श्रीराम, विष्णु हो । इस उक्त रीतिसे विष्णु परब्रह्म नामवाले श्रीराम भगवानके अनंत गुण हैं. तिन गुणोंका पार ब्रह्मादिक कोइभी देव नहीं पावते हैं । इस प्रकार ब्रह्माजी कहते हैं कि–

यो वा अनंतस्य गुणाननंताननुक्रमिष्यन्स तु बालबुद्धिः । नांतं विदाम्यहममी मुनयोग्रजास्ते मायाबलस्य पुरुषस्य कुतोऽपरे ये ॥ गायन् गुणान् दशशतानन आदिदेवः शेषोधुनापि समवस्यति नास्य पारम् ॥

अर्थ–जो पुरुष, भगवानके अनंत गुणोंकी गणना करनेकी इच्छा करता है, सो पुरुष बालबुद्धि है अर्थात् मूर्ख है। कदापि बहुत ज्ञानवान पुरुष होय तो इस पृथ्वीकी संपूर्ण रजोंकूं गिन सके. परंतु भगवानके गुणोंकी संख्या नहीं कर सक्ता है॥ ब्रह्मा कहते हैं कि हे मुने ! भगवतके गुणोंका अंतकूं मैं ब्रह्माभी नहीं जानता हूं तथा तेरेसें प्रथम उत्पन्न भये जे ये मुनि हैं,

वेभी भगवतके गुणोंका अंतकूं नहीं जानते हैं. तब मेरेसे तेरेसे और इन मुनियोंसे पीछे उत्पन्न भये जे दूसरे पुरुष हैं वे तो कहांसे जानेंगे। क्योंकि अस्मदादिकोंकी अर्थात् हम तुम आदिकोंकी तो क्या वार्ता है परंतु जिस शेषके हजार मुख हैं ऐसा आदिदेव शेष अपने सहस्रमुखोंसे भगवतके गुणोंका गान करता हुआभी इस परमात्माके गुणोंके पारकूं अबभी नहीं पावता है इति॥ वादिप्रश्न। ननु कामधेनु चिंतामणि कल्पवृक्ष क्षीरसागर पूर्णचंद्र इत्यादिकोंके जे गुण हैं ते प्रयोजनवाले हैं। जैसे कामधेनु चिंतामणि कल्पवृक्ष इन तीनोंमें मनोवांछित फल देनेके गुण हैं. वे गुण सब किसीकूं प्रयोजनके हैं. और क्षीरसागरमेंभी अनेक प्रकारके रत्नरूपी गुण भरे हैं. वेभी गुण प्रयोजनकेही हैं। और चंद्रमेंभी मुक्ताफल कर्पूरादिकोंकी उत्पत्ति करनेके गुण हैं वेभी प्रयोजनकेही हैं। तैसे सीतापति श्रीरामके गुणोंका क्या प्रयोजन है। उत्तर—पूर्णकाम और आनंदके महासमुद्र ऐसे श्रीराम हैं तिनके गुण धर्म अर्थ काम और मोक्ष इन चार पदार्थोंके हेतु हैं. अर्थात् संसारी जीवोंकूं धर्म अर्थ काम और मोक्षके देनेवाले हैं। जगतकी उत्पत्ति स्थिति और प्रलयरूप जो ईश्वरकी लीला है सो लिलाही जीवोंके मोक्षादिकोंकी साधकता विषे प्रयोजन है। प्रश्न। ऐसा कहां लिखा है। उत्तर। श्रीमद्भागवते दशमस्कंधमें लिखा है कि—

बुद्धींद्रियमनःप्राणान् जनानामसृजत्प्रभुः।
मात्रार्थं च भवार्थं च आत्मनेऽकल्पनाय च॥

अर्थ—ईश्वर, जीवोंके बुद्धि इंद्रिय मन और प्राणोंकूं अर्थ धर्म काम और मोक्षके अर्थ सृजते भये इति । वादिप्रश्न । साक्षी चेता केवलो निर्गुणश्च इस श्रुतिविषे ईश्वरकूं निर्गुण कह्या है ताते ईश्वरकूं सगुण कहनेसे उक्त श्रुतिविषे विरोध आवेगा उत्तर जैसे, मा हिंस्यात्सर्वभूतानि । इस श्रुतिमें सर्व जीवोंकी हिंसाका निषेध किया है. और अग्निषोमीयं पशुमालभेत । इस श्रुतिमें जीव हिंसाका विधान किया है । तातें ऐसा अर्थ समुझना कि—जहां श्रुतिमें जीव हिंसाका निषेध किया होय, तहां यज्ञसे भिन्न जीव हिंसाका निषेध समझना. सर्वत्र नहीं क्योंकि यज्ञविषे तो पशुओंकूं मारनेका वेदमें विधि लिखा है । तातें ( मा हिंस्यात्सर्वभूतानि ) इस वेदके वचन करके सर्वत्र जीव हिंसाका निषेध नहीं समझना, किंतु यज्ञसे बाहिर दूसरे सब ठिकाने हिंसा न करनी, परंतु यज्ञादिक विषे विधान होनेसे करनी इति ॥ तैसे जहां ईश्वरकूं वेदमें निर्गुण कह्या होय तहां प्राकृत गुणोंसे रहित परमात्मा है ऐसा अर्थ निर्गुण शब्दका समझ लेना परंतु सर्वज्ञ सर्वशक्तिमान सत्यकाम सत्यसंकल्प सर्वोपास्य आदिक अनंत कल्याणगुणोंका निषेध समझना नहीं । क्योंकि निर्गुण शब्दकरके हेयगुणोंकाही निषेध वेदमें किया है कि (एष आत्मापहतपाप्मा विरजो विमृत्योर्विशोको विजिघत्सोऽपिपासः ) अर्थात् परमात्मा, पापसे रहित, रजते रहित, मृत्युसे रहित, शोकसे रहित और क्षुधा तृषाते रहित हैं इति ॥ इस रीतिसे हेयगुणोंका निषेध करके

(यः सर्वज्ञः सर्ववित् सत्यकामः सत्यसंकल्पः) इस रीतिसे परमात्मा विषे वेदने कल्याणगुणोंका प्रतिपादन किया है। ताते निर्गुण शब्द करिके प्राकृत गुणोंकाही निषेध समझना, कल्याण गुणोंका नहीं इति ॥ इस रीतिसे विष्णोर्नु कं वीर्याणि, यो वा अनंतस्य गुणाननंतान् ) इत्यादिक श्रुतिस्मृतियोंकरके परमात्माके अनंत कल्याणगुणगणोंकी व्याप्ति सिद्ध होती है ॥ ताते आश्रितोंके सर्वाभीष्टमूलभूत परमात्माके गुणगण असंख्यात होनेसे व्यापक हैं, दूसरी रीतिसे नहीं इति ॥ इति गुणव्याप्तिः॥ अथ स्वरूपव्याप्तिः ॥ श्रीराम पूर्णब्रह्म कैसे हैं कि अखिल हेयगुणोंके विरोधी और असंख्येय कल्याणगुणोंके मुख्य विस्ताररूप हैं तथा सकलदोषते रहित सकलजगतव्यापक और सकलजगतके शेषीभूत हैं । प्रश्न—श्रीराम परब्रह्मका स्वरूप कैसा है। उत्तर—

सत्यं ज्ञानमनंतं ब्रह्म वृक्ष इव स्तब्धो दिवि तिष्ठ-
त्येकस्तेनेदं पूर्णं सर्वम् । य आत्मापहतपाप्मा विर-
जो विमृत्युर्विशोको विजिघत्सोः पिपासः। सत्यका-
मः सत्यसंकल्पः। एष सर्वेश्वर एष भूतपालः । न
तत्समश्चाभ्यधिकश्च दृश्यते। निष्कलं निष्क्रियम् ॥

अर्थ—श्रीराम ब्रह्मरूप है, सत्य है, ज्ञानस्वरूप है, अनंत है इस श्रुतिकरके रामस्वरूप देश काल और वस्तु परिछेदसे रहित सिद्ध होता है। फिर परमात्मा कैसे हैं कि एक हैं वृक्ष

की माफक आकाशविषे निश्चल रहते हैं, और तिस परमात्मा करके यह विश्व व्याप्त है, परमात्मा हेय प्रतिभट है, पापसे रजसे मृत्युसे शोकसे और क्षुधा पिपासासे रहित है, सत्यकाम है, सत्यसंकल्प है, यह परमात्मा सर्वका ईश्वर है और यह परमात्मा भूतपाल है। इस परमात्माके समान और अधिक कोईभी नहीं दीखता है। यह परमात्मा निष्कल है (अंशसे रहित है) और निष्क्रिय (क्रियासे रहित है) सर्वकल्याणगुणाधार है, हेयप्रतिभट होनेसे निर्लिप्त है तथा ध्येय है मुक्तिप्रद है हेयप्रतिभट होनेसे कोईभी प्रकारके दोषमें आसक्त नहीं है, और सकलकल्याणगुणविशिष्टही परमात्मा सर्वत्र व्यापक है इति। **वादिप्रश्न**—हे विशिष्टाद्वैतसिद्धांति! तुम कहते हो कि, परमात्मा सर्वत्र व्यापक हैं तो भला अणुविषे व्यापक है कि नहीं, क्योंकि अणु सर्वपदार्थोंसे अत्यंत सूक्ष्म है, ताते परमात्माकी अणुव्याप्ति कौनसी श्रुति वा स्मृतिकरके सिद्ध करते हो, सो कहना चाहिये ॥ **उत्तर**—हे मायावादि! इस तुमारे प्रश्नका उत्तरमें अंतर्यामि ब्राह्मण वेदका भाग प्रमाण है। क्योंकि, जो विष्णुरूप है और परमात्मा उस अणुरूप जीवका अंतर्यामी है। जो जिसका अंतर्यामी होता है सो उसके भीतर प्रवेश करकेही होता है, कुछ बाहिर रहनेवालेकूं अंतर्यामी नहीं कहते हैं, क्योंकि (**अंतःप्रविष्टः शास्ता जनानाम्** अर्थात् सर्व जीवोंके अंदर प्रवेश करके परमात्मा सर्व जीवोंकूं अपने वशमें रक्खते हैं। इस

रीतिसे इस श्रुति करके परमात्माका जीवोंविषे प्रवेश और शास्तापना सिद्ध किया है इति ॥ वादिप्रश्न जैसे कोइ पुरुष अपने घरविषे जब प्रवेश करता है तब वो पुरुष घरके बाहिर नहीं रहता है तैसे परमात्माभी जब जीवोंके भीतर अंतर्यामी रूपसे जब प्रवेश किया तब बाहिर रहे नहीं । ऐसा अर्थ पूर्वोक्त श्रुति करके प्रतीत होता है । ताते परमात्मा सर्वत्र व्यापक हैं; ऐसा तुमारा सिद्धांत सिद्ध भया नहीं ।

उत्तर—यच्च किंचिज्जगत्यस्मिन् दृश्यते श्रूयतेपि वा ।
अंतर्बहिश्च तत्सर्वं व्याप्य नारायणः स्थितः ।
स भूमिं सर्वतः स्पृत्वा अत्यतिष्ठद्दशांगुलम् ॥

अर्थ—इस जगतविषे जो कुछ चितमात्रभी वस्तु देखनेसुननेमे आती है, तिस सर्ववस्तुमात्राकूं बाहिर भीतर व्याप्त होके नारायण रहे हैं, इस श्रुतिकरके नारायण परमात्माकी व्याप्ती दो प्रकारसे सिद्ध करी है, एकतो अंतरव्याप्ती और दूसरी बहिर व्याप्ती । जैसे अणुवस्तुकी जो व्याप्ती है, सो तिस अणु वस्तुका दशदिग्बंधही बहिर्व्याप्ति है । और उस अणुवस्तुसेभी अत्यंत सूक्ष्मरूप करके उस अणुवस्तुविषे जो प्रवेश है, सो अंतर्व्याप्ति कही जाती है । ताते श्रीमन्नारायण दोनों व्याप्तियों करके अंतर और बहिर सर्वत्र व्यापक हैं, ऐसा श्रुतिका [illegible]त है और वेदके पुरुष सूक्तमेंभी ऐसाही कह्या है, कि सो [illegible] चराचर प्रकृतिमंडलकूं सर्वओरते व्याप्त होके उस

प्रकृतिमंडलसे बाहिर दश अंगुल स्वरूपसे अधिक रहते भये । इस मंत्रविषे जो दश अंगुलका परमात्मा स्वरूप प्रकृतिमंडलसे बहिर कह्या है सो दश अंगुलही मत समझना किंतु अपार समजना इति क्योंकि यह वेदमंत्र ऐसे कहता है कि मेरेसे परमात्मस्वरूप इतनाही है ऐसी संख्या नहीं हो सकी । ताते मैं दश अंगुल बताकरकेही थकित भया हूं. कुछ दश अंगुलही परमात्मरूप नहीं है, किंतु अपार है इति ॥ वादिप्रश्न । हेविशिष्टाद्वैतवादि! जो तुम ईश्वरकूं स्वरूप करके सर्वत्र व्यापक मानते हो, उस मंतव्यविषे बडा दोष आता है. कैसा कि नरकके कुंडोंमें मलमूत्रोंमें हाड मांसोंमें मदिरा आदि अति मलिन पदार्थोंमें परमेश्वर रहता है, ऐसा सिद्ध होवेगा । और जब ऐसा सिद्ध होवेगा, तब महापापी नारकी जीवोंकी न्यांइ ईश्वरभी नरकोंमेंही पडा रहता है. ऐसा तुमारे मतमें सिद्ध होवेगा । तब ईश्वरने कौनसा पाप कराथा कि जिस करके ईश्वरकूंभी कुंभीपाक नरकमें रहना पडा इति ।

उत्तर—यथा सर्वगतं सौक्ष्म्यादाकाशं नोपलिप्यते ।
सर्वत्रावस्थितो देहे तथात्मा नोपलिप्यते ॥

अर्थ—जैसे आकाश सर्वत्र व्यापक है, सर्ववस्तुओंकरके संयुक्त है तोभी अत्यंत सूक्ष्म होनेते तिन सर्ववस्तुओंके स्वभाव करके लेपायमान नहीं होता है तैसे परमात्माभी देव मनुष्य पशु पक्षी आदि शरीरों विषे सर्वत्र रहते हैं, परंतु अत्यंत सूक्ष्म होनेते तिन देहादिकोंके स्वभाव करके लिप्त नहीं होते हैं ।

इस रीतिसे गीताजीके चतुर्दश अध्यायगत बतीसवां श्लोकरूप गीताचार्य श्रीकृष्ण भगवानके वचनते यह अर्थ सिद्ध भया कि परमात्मा स्वरूप निर्दोष निर्लिप्तही सर्वत्र व्यापक है इति ॥ इस रीतिसे समस्त चराचरोंके कारण सर्वतत्वाश्रयमूर्ति ( सत्यं ज्ञानमनंत ब्रह्म ) इत्यादिरूप वेदांतोंकरके वेद्यस्वरूपगुण श्रीराम परमात्मा है, सोही भगवान, नारायण, वासुदेव, कृष्ण, विष्णु, केशव, माधव, हृषीकेश, अच्युत, जनार्दन, पुरुषोत्तम अधोक्षज, मुकुंद, मधुसूदन, वैकुंठ, हरी, महेश्वर, श्रीपति, श्रीजगन्नाथ आदिक सर्वशब्दोंके वाच्य और क्लेश कर्मविपाक आशय इन दूषणोंसे तीनों कालविषे रहित पुरुष विशेष श्रीराम हैं, सो योगियोंकूं ध्येयस्वरूप हैं । सोही श्रीराम परमात्मा सर्वजगतका रक्षण करने और अपने भक्तोंकूं आनंद देने कौसल्याके तनय वेष करके इस पृथिवी विषे अयोध्यापुरीमें प्रगट भये हैं ऐसा ज्ञान लौकिकजनोंकूं नहीं है ऐसा ज्ञानतो परम आप्त शिव अगस्त्य शरभंग सुतीक्षण सनत्कुमार नारद वसिष्ठ आदिकोकूंही है और तिनोंने श्रीरामके स्तुति पूजन प्रार्थनादिक जे किये हैं सो अज्ञानसे नहीं किये हैं और सुकृति वेष नरवर बुद्धि करकेभी नहीं किये हैं किंतु यह श्रीराम साक्षात् परब्रह्मही हैं ऐसी ज्ञानदृष्टि करके किये हैं। इस हेतुसे तिनके वचन अस्मदादिकोंकू अमृतवत् ग्रहण करने योग्य हैं। इह इस सदाचार करके श्रीरामके स्वरूपका ज्ञान मुनियोंकरके सिद्ध किया हुआ है ऐसा मानने योग्य

है इस रीतिसे हे मायावादि! परमात्मा स्वरूपकरके सर्वत्र व्यापक है और नित्येच्छा धृत दिव्यमंगल विग्रह करके ( वैकुंठे तु परे लोके श्रिया सार्द्धं जगत्पतिः । आस्ते विष्णुरचिंत्यात्मा भक्तैर्भागवतैः सह ॥ ) त्रिपाद विभूतिरूप श्रीवैकुंठ धाममें लक्ष्मीसहित और अपने भक्त भागवतोंकरके सहित विराजते हैं ऐसा विशिष्टाद्वैत सिद्धांतमें निश्चय किया हुआ है इति ॥ इति स्वरूपव्याप्तिः ॥ अथ विभूतिव्याप्तिः ॥ आश्रितोंके अर्थ अभिमत विभूतिद्वय परमात्माव्यतिरिक्त सर्वपदार्थ श्रय होनेते व्यापक हैं ॥ और गीताजीमेंभी कह्या है कि ( नांतोस्ति मम दिव्यानां विभूतीनां परंतप । ) भगवान् अर्जुनकूं कहते हैं. हे अर्जुन! मेरी दिव्यविभूतियोंका अंत नहीं है अर्थात् अनंत हैं ताते काल सख्यादिकों करके अपरिछिन्न होनेसे विभूतिद्वय व्यापक हैं इति ।

इति विभूतिद्वयव्याप्तिः ॥ अथ आश्रितव्याप्तिः ॥ नि-
ुक्त मुमुक्षु आदिक भेद करिके आश्रित लोक असंख्यात
और काला परिछिन्न होनेसेभी जीवसमुदाय व्यापक है ।
रीतिसे षड् व्याप्ति प्रतिपादक श्रीराम महामंत्र है ।

इति आश्रितव्याप्तिः ॥ इस प्रकारके नाम, रूप, गुण, स्वरूप, विभूति और आश्रित इन षड्व्याप्तियोंका प्रतिपादक ( रां ) बीज है ॥ फिर ( रां ) बीज कैसा है कि—रेफारूढत्रिमूर्ति । अर्थात् रां बीजविषे जो रकार है उस रकारकूं आश्रय करिके तीन मूर्ति, ब्रह्मा विष्णु और रुद्ररूप दो अकार और मकार

जिस बीजविषे रहे हैं । तहां रां विषे अ, अ, म्, ये तीन अक्षर हैं, तामें प्रथम अकार ब्रह्मारूप है, द्वितीय अकार विष्णुरूप है और तृतीय जो मकार है सो रुद्ररूप है । इस प्रकार मूर्तिशब्द करके तीन वर्ण कहे हैं । **प्रश्न**—दो अकार और तीसरा मकार, इन तीन अक्षरों विषे जगतकी उत्पति स्थिति और प्रलय करनेका सामर्थ्य है नहीं तो इन तीन अक्षरोंकूं ब्रह्मा विष्णु और रुद्ररूप कैसें हम मानें, । **उत्तर**—**प्रचुरतरमहाशक्ति** । सो बीज कैसा हैं कि, अत्यंत अधिक बडी, उत्पति स्थिति प्रलय स्वभाव शक्ति जिस रां बीजकी है । **प्रश्न**—तामें कौन शास्त्र प्रमाण है । **उत्तर**—रामतापिनी उपनिषद प्रमाण है कि—**रेफारूढा मूर्तयः स्युः शक्तयस्तिस्र एव चेति** । अर्थात् रेफकूं आश्रय करिके तीन मूर्त्ति और तीन शक्ति रही हैं इति ॥ फिर बीज केसा है कि **विश्वोन्निदानम्** । अर्थात् जगतका उत्कृष्ट आदिकारण है । फिर बीज कैसा है कि—**विविधसकलसंभासमानप्रपंचम्**।अर्थात् जरायुज, अंडज, स्वेदज, उद्भिज इन चारखानीवाले [illegible] भेदकरके अनेकप्रकारका सकल स्थावर जंगमरूप प्रपंच जिस बीज भासता है । **प्रश्न**—बीजविषे सकल जगत भासता हैं इस कथनविषे क्या प्रमाण है । **उत्तर**—श्रुति प्रमाण है कि-**रामबीजस्थं जगदेतच्चराचरम्** । अर्थात् यह स्थावर जंगमरूप चराचररूप जगत राम बीजविषे रह्या है इति । इस प्रकारसे ऐसे विशेषणों करके युक्त जो रां बीज है सो मुमुक्षुओंकूं और यो-

गियोंकूं उपासना करने योग्य है । प्रश्न । मुमुक्षु और योगियोंकूं उपासना करनी, इसमें कोन शास्त्रका प्रमाण है । उत्तर—हारित धर्मशास्त्रमें कह्या है कि । रामित्येकाक्षरं रामं योगिनः समुपासत इति ॥ रां ऐसा एकाक्षर रूप रामकूं योगिजन उपासते हैं इति । और शिवसंहितामेंभी ऐसा कह्या है कि—

तत्वमस्यादिवाक्यं तु केवलं मुक्तिदं यतः ।
भुक्तिमुक्तिप्रदं चेदं तस्मादप्यतिरिच्यते ॥
रमंते योगिनो नित्यं यद्वा रमयति स्वकान् ।
निर्गुणं सच्चिदानंदं सगुणं चेति कीर्त्यते ॥

अर्थ—तत्वमसि १ यह साम वेदके छांदोग्य उपनिषदमेंका वाक्य है. और अयमात्मा ब्रह्म. २ यह अथर्वण वेदके मांडुक्य उपनिषदकामेंका वाक्य है, तथा अहं ब्रह्मास्मि. ३ यह यजुर्वेदके बृहदारण्यक उपनिषदमेंका वाक्य है, और प्रज्ञामानंदं ब्रह्म. ४ यह ऋग्वेदके ऐतरेय उपनिषदमेंका वाक्य है इन तत्वमस्यादिक चार वेदोंके चार वाक्योंकरके उपासना करनेवालाकूं वे वाक्य अकेली मुक्तिकूंही देते हैं, और रां यह बीज तो स्त्री पुत्र धन धान्य, अश्व, हस्ती राज्यादिरूप भुक्तिकूं और त्रिपादरूप मुक्तिकूं और देता है. जिस कारणते भुक्ति मुक्ति दोनों पदार्थोंकूं देता है, तिस कारणते तीन चॉर वेदके तत्वमस्यादि चार वाक्योंसे यह रां बीज अत्यन्त

श्रेष्ठ है. जिस राम विषे योगी रमण करते हैं, यद्वा राम आप अपने भक्तोंकूं रमण कराते हैं, ऐसे निर्गुण सच्चिदानंद और सगुण ब्रह्म श्रीराम हैं इति । और इस रां बीजका अधिक अर्थदेखना होय तो हारितस्मृतिमें, रामतापिनीमें, पिप्पलायनसंहितामें, अगस्त्यसंहितामें, शिवसंहितामें, देखलेना इति ॥ १८ ॥ इस प्रकारसे रां बीज समुदायका अर्थकूं कथन करिके, अब ता बीजके अवयवरूप तीस तीस अक्षरोंके वाच्य अर्थकूं कथन करते हैं । तत्राद्येन । इस मूलश्लोक करके

तत्राद्येन पदेन रेण भगवान्सीतापतिः प्रोच्यते ।
श्रीरामो जगतां गुणैकनिलयो हेतुश्च संरक्षकः ॥
तच्छेषीपदतोऽप्यतो भगवतोऽनन्यार्हशेषत्वकं ।
व्यावृत्तिस्तु सुरांतरादिगतसत्तच्छेषताया मुहुः १९॥

अर्थ—राम बीज विषे जो आदि पद रकार है, ता रकार पद करके सीतापति श्रीराम भगवान कहे हैं । प्रश्न । श्रीराम इस तीन अक्षरात्मक पदका केसा अर्थ है । उत्तर—योगिजन जिनविषे रमण करैं, तिसका नाम राम है. वा अपने भक्तोंकूं भुक्तिमुक्तिके देने करके रमण करानेसे राम ऐसा नाम है. वा आपही अंतर्यामीपने करके चराचर भूतोंविषे रमण करनेसे राम हैं. । रमयामास धर्मात्मा । इस पूर्वोक्त रीतिसेभी राम कहे जाते हैं, अथवा धर्म, अर्थ, काम और मोक्षके देनेसेभी राम कहे जाते हैं. वा चराचर प्राणी अप्राणीयोंमें प्रकाश कर-

तैसे राम है. । न तत्र सूर्यो भाति, य एषोंतरादित्ये । जिस रामकूं सूर्य, चंद्र, तारा, विजुली, अग्नि आदि ज्योति, प्रकाश नहीं कर सके हैं. और यह जो राम है, सो सूर्य विषे रह कर सूर्यकूं प्रकाश करते हैं. इस रीतीसे सूर्य, चंद्र, तारा, विजुली, अग्नि आदि सर्व ज्योतियोंकूं प्रकाश करना, एही रामपदका अर्थ है. । और श्रीरूपी सीताकूं रमण करनेसे श्रीराम कहे जाते हैं, वा श्रीके साथ आप रमण करते हैं, तातें भी श्रीराम ऐसा कहना चाहिये. ।

अनन्या च मया सीता भास्करेण प्रभा यथा ।
अनन्या राघवेणाहं भास्करेण प्रभा यथा ॥

अर्थ—जैसे सूर्यकी प्रभा सूर्यसे न्यारी नहीं है. तैसे मे रेसे सीता न्यारी नहीं ऐसें रामने कह्या है. और जैसे सूर्यकी कांतिरूप प्रभा सूर्यसे जुदि नहीं. तैसे मैं सीता रामसे जुदि नहीं हूं ऐसे सीताने कह्या है. इस रीतीसे श्रीरूपी सीता करिके सहित होनेसे श्रीराम ऐसा नाम सिद्ध होता है । प्रश्न । आपने श्रीराम कूं भगवान कहे हैं, तो भगवान शब्दका क्या अर्थ है, क्योंकि केइ वादिलोक, ऐसा कहते हैं कि भग नाम स्त्रीकी योनिका है, योनि जिसके होय तिसका नाम भगवान है और। भगं योनिर्द्वयोरित्यमरः । भगकहीये । योनि कहीये । ऐसे अमरकोशमेंभी भग और योनि ए दो नाम स्त्रीके उपस्थ इंद्रियकेही हैं. तातें भगवान नाम स्त्रीकाही सिद्ध होता है । उत्तर—हे शास्त्रोंके अजान ! इहां भग नाम षट् ऐश्वर्योंका है, योनिका नाम नहीं

है । प्रश्न । कोनसे कोशमें ऐश्वर्यका नाम भग है । उत्तर–मेदनी कोशमें कह्या है कि–भगं श्रीयोनिवीर्येच्छाज्ञानवैराग्यकीर्तिषु ॥ श्री १ योनि २ वीर्य ३ इच्छा ४ ज्ञान ५ वैराग्य ६ कीर्ति ७ इन सात नामों विषे भग शब्द वर्तता है अर्थात् ए सप्त नाम भग शब्दके हैं, तिनमें श्री, संपत और शोभाका नाम है । योनि नाम कारणका है । वीर्य नाम पराक्रमका है । कीर्ति नाम यशका है, और इच्छा, ज्ञान, वैराग्य, ए तीन नाम प्रसिद्धही हैं । वास्ते वादियोंकूं कहना कि ऐश्वर्य १ वीर्य २ यश ३ श्री ४ वैराग्य ५ और ज्ञान इन षट्कोंका नाम भग है, वे षट् प्रकारके भग जिसके नित्य विद्यमान् होय अर्थात् इन षट् ऐश्वर्यों करके जो संपन्न होय तिसका नाम भगवान है और वादी जो ऐसा कहे कि अमरकोशकी रीतिसे भग नाम योनिका है, सो मिथ्या कैसे करोगे । तहां हम कहते हैं कि भले मिथ्या मत हो, क्योंकि भगरूप योनि जिसके तुम रखने चाहते हो, तिसका नाम भगवती रखियो, क्योंकि भगवती शब्दही स्त्री लिंग होनेसे स्त्रीका वाचक है, जो भगवानकी स्त्री होय उसका नाम भगवती है जैसे देवकी स्त्री देवी ब्राह्मणकी स्त्री ब्राह्मणी शूद्रकी शूद्री नरकी नारी, चांडालकी चांडाली इत्यादिवत् । और भगवान् शब्दतो पुरुष वाचक पुल्लिंग शब्द है, तिसकूं स्त्रीलिंग माननेसे लज्जाभी नहीं आती है ( प्रश्न ) जैसे शंभु भगवान, प्रजापति भगवान, इस रीतिसे दूसरे देवोंकूंभी भगवान

कहे हैं और तुम श्रीराम भगवान हैं ऐसें कहते हो तब तो भगवान ऐसा नाम व्यभिचारी भया क्योंकि परमेश्वरका नाम भगवान और दूसरे देवोंकेभी नाम भगवान (उत्तर) दूसरे देव तो नाम मात्रही भगवान हैं, परंतु तिन विषे षट् भग विद्यमान नहीं हैं । जैसे किसी लौकिक पुरुषका नाम नारायण है तो क्या उस पुरुषमें नारायणके समान गुण हैं किंतु नहीं है । वास्ते विष्णुपुराणमें जैसा भगवान शब्दका अर्थ करा है, तैसा अर्थ वालकूंही भगवान कहना चाहिये दूसरेकूं नहीं ।

ऐश्वर्यस्य समग्रस्य वीर्यस्य यशसः श्रियः ।
वैराग्यस्याथ ज्ञानस्य षणां भग इतीरणा ॥
उत्पत्तिं प्रलयं चैव भूतानामगतिं गतिम् ।
वेत्ति विद्यामविद्यां च स वाच्यो भगवानिति ॥

अर्थ–संपूर्ण ऐश्वर्य, संपूर्ण वीर्य, संपूर्ण यश, संपूर्ण श्री संपूर्ण वैराग्य और संपूर्ण ज्ञान इन षट्कूं भग कहते हैं तिन समग्र ऐश्वर्यादिक षट् भगों करके जो सदा संपन्न होय तिसकूं भगवान कहना इति ॥ तथा प्राणियोंकी उत्पत्ति और प्रलयकूं जो जानता है तथा प्राणियोंका बंध और मोक्षकूं जो जानता है तथा विद्या और अविद्याकूं जो जानता है सोहि भगवान् है ऐसा कहना (प्रश्न) ऐश्वर्य १ वीर्य २ यश ३ श्री ४ वैराग्य ५ ज्ञान ६ उत्पत्ति ७ प्रलय ८ अगति ९ गति १० विद्या ११ अविद्या १२ द्वादश गुण ब्रह्मा शिवादि देवोंमें हैं नहीं उत्तर । नहीं हैं क्योंकि ब्रह्मादिक देव तो थोडा ऐश्वर्य

थोडा वीर्य थोडा यश थोडी श्री थोडा वैराग्य थोडा ज्ञानवाले हैं, और श्रीराम भगवान तो संपूर्ण वीर्य संपूर्ण ऐश्वर्य संपूर्ण यश संपूर्ण श्री संपूर्ण वैराग्य और संपूर्ण ज्ञान करके सदा निरंतर संपन्न हैं। जैसे नदी कूप तडाग सरोवर आदिक जलाशय यद्यपि जलवाले तो हैं तथापि संपूर्ण जलवाले नहीं हैं क्योंकि अनावृष्ट्यादि कालकरके तिनविषे जलका क्षय देखनेमें आवता है और महासमुद्र तो सदा निरंतर जल करके संपूर्ण भराही रहता है, किसीभी कालमें खाली नहीं होता है। तैसे थोडे थोडे ऐश्वर्य वीर्य यशवाले ब्रह्मा शिवादि देवभी अपने ऐश्वर्यादिकों करके खाली हो जाते हैं। प्रश्न। कब खाली हो जाते हैं। **उत्तर**। हिरण्यकशिपु और रावणादि दैत्य और राक्षसोंके राज्यमें सब देवोंके ऐश्वर्य वीर्य यश और संपत् तिन दैत्य और राक्षसोंने हरण कर लिये थे तब वे देव क्षीरसागरमें श्रीमन्नारायणकूं अपना दुःख जनाया कि हे भगवान्! हिरण्यकशिपु महाप्रबल दैत्यने हमारे धाम गाम सब छिन लिये और सबकूं कैदमें बंधनमें नाख दिये हैं। ऐसे जब नारायणकूं अरज करी तब नारायणने नृसिंहादि अवतार लेकर तिन देवोंकूं फेर अपनी अपनी विभूतियों विषे स्थापन किये। जो देवोंविषे संपूर्ण वीर्य होता तो वे दैत्योंके वशमें काहेकूं होते, और जो देवों विषे संपूर्ण मोक्ष हो तो। **आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन**। पाताललोकसे ब्रह्मलोकपर्यंत चतुर्दश लोक सबही जन्म मरणवाले हैं इति और कोई देव प्रलय पर्यं-

त स्थायी हैं और कोई देव तो। क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशंति । क्षीण पुण्य भया कि तुरंत मनुष्यलोकमें गिर पडते हैं, क्षण मात्रभी स्वर्गरूप मोक्षमें रहने नहीं पावते हैं इस कारणसे देवोंविषे संपूर्ण मोक्ष नहीं है । **प्रश्न** । प्रलयपर्यंत कौनसे देव रहते हैं । **उत्तर** । गिनती नहीं कर सक्ता हूं परंतु भगवतने जिन जिन देवोंकूं प्रलयपर्यंत रहनेका अधिकार दिया है, तितनेही प्रलय पर्यंत रहते हैं, दूसरे नहीं । **प्रश्न** । जीवोंके बंध और मोक्ष ब्रह्माशिवादि देव कर सक्ते हैं कि नहीं। **उत्तर** । नहीं कर सक्के हैं क्योंकि जिसके हुकमसे कैदखाना मिलता है, तिसके हुकमसेही छुटताभी है जैसे राजाके हुकमसे गुन्हेगारोंकूं कैदखाना मिलता है, और तिसके हुकमसेही छुटता है तैसे श्रीराम भगवानके हुकमसे सब जीवोंकूं अपने अपने कर्मानुसार बंध और मोक्ष मिलते हैं । वादी । हमारे इष्ट देव पार्वतिके पति जटाजूट मजबूत दिगंबरी शिवसे जीवोंका बंध और मोक्ष क्यों नहीं मानते हो । **उत्तर** । हम तो नहीं मानते हैं, परंतु तुमारे मतवाले श्रीधर स्वामीभी नहीं मानते हैं, क्योंकि श्रीधरने भागवतकी टीकामें स्कंदपुराणका ऐसा श्लोक लिखा है कि—

बंधको भवपाशेन भवपाशाच्च मोचकः ।
कैवल्यदः परं ब्रह्म विष्णुरेव सनातनः ॥

अर्थ—भवपाशकरके जीवोंकूं बांधनेवाले तथा भवपाशते जीवोंकूं मुक्त करनेवाले और कैवल्य ( मुक्तिकूं ) देनेवाले ऐसे

सनातन परब्रह्म विष्णुभगवानही हैं दूसरा कोईभी नहीं इति ॥ वादी। इस स्कंदपुराणका उदाहरण श्रीधरने अपनी टीकामें कह्या होगा कुछ शिवजीने तो नहीं कह्या है। उत्तर। शिवनेभी हरिवंशपुराणमें ऐसा कह्या है कि—

मुक्तिं प्रार्थयमानं मां पुनराह त्रिलोचनः।
मुक्तिप्रदाता सर्वेषां विष्णुरेव न संशयः॥

अर्थ—मुक्तिकी प्रार्थना करनेवाला जो मैं हूं तिस मेरेकूं त्रिलोचन कहने लगे कि सबकूं मुक्ति देनेवाले एक विष्णुही हैं, इसमें कुछभी संशय नहीं है इति ॥ और प्राणियोंकी उत्पत्ति और प्रलयभी दूसरे देवोंसे नहीं हो सक्ते हैं, क्योंकि व्याससूत्रमें कह्या है कि। जन्माद्यस्य यतः। इस जगतकी उत्पत्ति स्थिति और प्रलय भगवानसेही होते हैं, और विद्या तथा अविद्याकूंभी भगवानही जानते हैं। सर्वज्ञ होनेसे दूसरा कोईभी देव सर्वज्ञ नहीं है तिसते वे देव विद्या अविद्याकूं नहीं जानते हैं। क्योंकि सर्वजीव अविद्याके कार्य हैं। वास्ते अपने कारण अविद्याकूं नहीं जान सक्ते हैं, इस रीतिसे संपूर्ण ऐश्वर्य, वीर्य, यश, श्री, वैराग्य, मोक्ष, उत्पत्ति, प्रलय, बंध, मोक्ष, विद्या, अविद्या इन द्वादश गुणोंकरके जो सदा संपन्न है, सोही भगवान श्रीराम हैं, दूसरा कोई नहीं फिर कैसे हैं। श्रीराम कि। सीतापतिः। अर्थात् अयोनिजा (योनिसे नहीं उत्पन्न भई) और विदेह राजाके तपोबलसे प्राप्त भई तथा विपुल संपत्तिकी वृद्धि करनेवाली तथा अपने प्रियके-

तुल्य ऐश्वर्य, शील, वय, कुल, आचारादिकवाली, ऐसी जो सीता है तिस लक्ष्मीरूप सीताके पति श्रीराम हैं । सीता लक्ष्मीर्भवान् विष्णुरित्युक्तेः। फिर श्रीराम कैसे हैं कि। गुणैकनिलयः । अर्थात् शौर्य, वीर्य, माधुर्य, कृतज्ञत्व, दृढव्रतत्व, सर्वज्ञत्व, सौलभ्यत्व आदि गुणोंके मुख्य मंदिर रूप हैं । फिर कैसे हैं श्रीराम कि । जगतां हेतुः। अर्थात् जगतके कारण हैं। प्रश्न। कारण कितने प्रकार हैं।उत्तर। निमित्तोपादानसहकारिभेदात् त्रिविधम् । निमित्तकारण १ उपादानकारण २ सहकारिकारण ३ इस प्रकारके भेदसे तीन प्रकारके कारण हैं । प्रश्न । निमित्त कारण किसकूं कहिये । उत्तर । तत्रसंकल्पविशिष्टवेषेण निमित्तत्वम् । तहां संकल्पविशिष्टवेषकरके श्रीराम इस जगतके निमित्त कारण हैं । यथा घटस्य दंडादि । जैसे घटकी उत्पत्ति विषे दंड चक्र चीवरादिक निमित्तकारण हैं, तैसे रामभी । प्रश्न । उपादान कारण किस प्रकारसे। उत्तर। सूक्ष्मचिदचिद्विशिष्टवेषेणोपादानत्वम् । यत्समवेतं कार्यमुत्पद्यते तदुपादानम् यथा घटादेर्मृदादिः । सूक्ष्म चित् अचित् विशिष्टवेषकरके श्रीराम इस जगतके उपादान कारण हैं । जिस कारण विषे मिला हुवा कार्य उत्पन्न होता है, तिसकूं उपादान कारण कहिये।जैसे घट शरावादिकोंका मृत्तिका उपादान कारण है, सो घटादिकार्य मृत्तिका कारण विषे मिला हुआही उत्पन्न होता है । तैसे रामविषेभी । प्रश्न । सहकारि कारण किस प्रकारसे । उत्तर । सहकारिभूतकालाद्यंतर्यामितया

सहकारित्वम् । सहाकारि भूत जो कालादिक पदार्थ हैं तिन कालादि पदार्थोंके अंतर्यामिपने करके श्रीराम इस जगतके सहकारि कारण हैं इति ॥३॥ प्रश्न। इस जगतके निमित्त कारण उपादान कारण और सहकारि कारण श्रीरामकूंही आप कहते हो इस कथन विषे एक बडा भारी महाप्रबल प्रमाणकी साक्षी द्यो तो बहुत अच्छा । उत्तर । ऐसा बडा भारी सबसे प्रबल प्रमाण एक वेदकाही है, वेदसे दूसरा कोईभी बलवान प्रमाण नहीं है, सो कहते हैं, सुन–

ॐ भृगुर्वै वारुणिर्वरुणं पितरमुपससार । अधीहि भगवो ब्रह्मेति सोऽब्रवीद्राम एव परं ब्रह्म रामादन्यन्न किंचन । यत एते रामादेवोत्पद्यंते । राम एव विलीयंते । राम एव स्थितिं वसंति तस्माद्राम एव विभुरिति ॥

अर्थ–वरुणका पुत्र भृगु अपने पिता वरुणके पास जाता भया और बोला कि हे भगवन् हमारे तांइ आप ब्रह्मका अभ्यास कराओ । सो वरुण पिता बोले कि, रामही पर ब्रह्म हैं, रामसे दूसरा कुछभी नहीं है, क्योंकि, जिस कारणसे यह चतूर्दशलोक रामसेही उत्पन्न होते हैं, और रामविषेही लीन होते हैं, तथा राम विषेही स्थिति करते हैं । तिस कारणसे रामही विभु हैं इति ॥ फिर व्यासके पिता पराशर मुनिनेभी अपनी स्मृतिमें लिखा है कि–

राम एव परं ब्रह्म परमात्माभिधीयते ।
रामात्परतरं नास्ति यत्किंचित्स्थूलसूक्ष्मकम् ॥
ब्रह्माविष्णुशिवाः सर्वे इंद्रोग्निर्वरुणो यमः ।
सूर्यश्चंद्रश्च खं भूमिराकाशस्त्वनिलो ह्यपः ॥
सर्वे ते रामचंद्रस्य तेजसा संप्रतिष्ठिताः ।
भूतं भव्यं भविष्यच्च सर्वं रामसमुद्भवम् ॥

अर्थ–श्रीरामही पर ब्रह्म परमात्मा है जो कुछ स्थूल और सूक्ष्म वस्तु है सो रामसे पर नहीं है क्योंकि ब्रह्मा, विष्णु, शिव ये सर्व तथा इंद्र, अग्नि, वरुण, यम, सूर्य, चंद्र, स्वर्ग, भूमि, आकाश, पवन, जल ये सर्व श्रीरामचंद्र भगवानके तेज करके रहे हुए हैं तथा भूत भविष्य और वर्तमान ये तीनों काल तथा इन तीनों कालमें जो कुछ भया होगा और है, सो सर्व श्रीरामसेही उत्पन्न भया है इति ॥ तथा आनंदसंहितामेंभी कह्या है कि–

आनंदो द्विविधः प्रोक्तो मूर्तश्चामूर्त एव च ।
अमूर्तस्याश्रयो मूर्तः परमात्मा नराकृतिः ॥

अर्थ–आनंद दो प्रकारका है, एक तो मूर्त है और दूसरा अमूर्त आनंद है तिसमें अमूर्त आनंदका आश्रय मूर्त आनंद है सो नराकृति मूर्त आनंद श्रीराम परमात्मा हैं इति ॥ तथा पद्मपुराणमेंभी कह्या है कि–

रामान्नास्ति परो देवो रामान्नास्ति परं व्रतम् ।
नहि रामात्परो योगो नहि रामात्परो मखः ॥

ब्रह्मविष्णुमहेशाद्या यस्यांशा लोकसाधकाः।
तमादिदेवं श्रीरामं विशुद्धं परमं भजेत् ॥

अर्थ–रामसे बडा कोईभी देव नहीं। तथा रामसे श्रेष्ठ कोई व्रत नहीं। तथा रामसे योगभी श्रेष्ठ नहीं। तथा रामसे यज्ञभी श्रेष्ठ नहीं। और लोकके साधक ब्रह्मा विष्णु और महेश, जिस रामके अंश हैं। तिस आदिदेव विशुद्धमूर्ति श्रीरामकूंही यह मुमुक्षु पुरुष भजे इति ॥ पंचरात्रमेंभी कह्या है कि, वासुदेव संकर्षण प्रद्युम्न और अनिरुद्ध इन चार मूर्तियोंके परमकारण श्रीराम हैं, और चोवीश अवतारकी मूर्तियोंके आश्रयभी श्रीरामही हैं, सो राम मेरा शरण हैं इति ॥ वाल्मीकी रामायणमेंभी कह्या है कि, ब्रह्मा श्रीरामकूं कहता है कि, आप महासमुद्रमें शयन करते हुए अपनी नाभी कमलसे प्रथम मेरेकूं उत्पन्न करते भये, फिर अयोध्या कांडमें कह्या है कि, श्रीराम सूर्यकेभी सूर्य हैं। अग्निके अग्नि हैं। प्रभुके प्रभु हैं। श्रीके श्री हैं। कीर्तिके कीर्ति हैं। क्षमाके क्षमा हैं। और देवताओंके परम दैवत हैं। और सत्य, धर्म, यश गुणोंकरके रामके समान कोईभी है नहीं तो विशेष तो कहांसे होगा। फिर श्रीराम कैसे हैं कि। संरक्षकः। अर्थात् सुंदर प्रकारसे रक्षा करनेवाले हैं, और श्लोकमें जो चकार है, तिसते संहर्ताभी हैं। फिर राम कैसे हैं कि। तच्छेषी हैं। अर्थात् तिस जीव वर्गके शेषी हैं। तथा रां बीजविषे रहा जो दूसरा अकार है तिस अकार पदकरके भगवान् श्रीरामका अनन्यार्ह

शेषत्वकथन किया है, अर्थात् अन्यके योग्य जिसका शेष नहीं है । फेर ब्रह्मादि देवोंकूं प्राप्त भई जो अनन्यार्ह शेषता है तिसकी निवृत्तिभी कही है, अर्थात् भगवान् श्रीरामही जीव-वृंदके अनन्य शेषी हैं, ब्रह्मादिक देवगण शेषी नहीं हैं । ऐसे शेषभूत जीव वृंदोंकरके शेषी श्रीरामही सदावश्य और उपास्य हैं इति ॥ अब ब्रह्मादि सकल जगतका कारणभूत रकार करके पितृपुत्रादि संबंधभी कथन करते हैं ।

पितृपुत्रत्वसंबंधो जगत्कारणवाचिना ।
रक्ष्यरक्षकभावश्च रेण रक्षकवाचिना ॥ २० ॥

अर्थ—जगतका त्रिविध कारणवाचि रकार करके पिता और पुत्र भाव संबंध कह्या है, अर्थात् श्रीराम ब्रह्मादि जगतके पिता हैं और ब्रह्मादि जगत पुत्र हैं १ और रक्षकवाची जो रकार[1] है, तिस करके रक्ष्य[2] रक्षक[3] भाव संबंध कह्या है । अर्थात् जगत रक्ष्य है ( रक्षण करने योग्य है ) और श्रीराम रक्षक ( रक्षण करनेवाले हैं ) २ तिस कारणते जगतका और रामका रक्ष्य रक्षक भाव संबंध कह्या है इति ॥ २० ॥

शेषशेषित्वसंबंधश्चतुर्थ्या लुप्तयोच्यते ।
भार्याभर्तृत्वसंबंधोप्यनन्यार्हत्ववाचिना ॥ २१ ॥
अकारेणापि विज्ञेयो मध्यस्थेन महामते ।
स्वस्वामिभावः संबंधो मकारेणाथ कथ्यते ॥ २२ ॥

---

१ रक्षतीति रः रक्ष पालने । २ रक्षितुं योग्यो रक्ष्यः । ३ रक्षति पालयतीति रक्षकः ।

आधाराधेयभावोपि ज्ञेयो रामपदेन तु।
सेव्यसेवकभावस्तु चतुर्थ्यां विनिगद्यते॥ २३॥

अर्थ-र शब्दसे उत्तर लुप्त चतुर्थी विभक्ति करके जीवोंका और रामका शेष शेषी भाव संबंध कह्या है, जीव शेष है, और राम शेषी हैं ३ और हे महामते! अनन्यार्हवाचि मध्यस्थ अकार करके भार्या भर्तृत्व संबंध जानने योग्य है ४ ता पीछे ज्ञातावाचि मकार करके स्वस्वामि भाव संबंध कथन किया है, स्व नाम जीवका है, स्वामी नाम रामका है, तिन दोनोंका स्वस्वामि भाव संबंध है ५ और रामपद करके रामका और जीवका आधार आधेय भाव संबंध जानने योग्य है, राम आधार है, और जीव आधेय है ६ तथा आय इस चतुर्थी विभक्ति करके सेव्य सेवक भाव संबंध कह्या है, श्रीराम सेव्य है, और जीव सेवक है जीवोंकूं अवश्य सेवने योग्य श्रीराम हैं ऐसे चतुर्थी विभक्ति कहती है इति ७॥ २१॥ २२॥ २३॥

नमःपदेनाखंडेन त्वात्मात्मीयत्वमुच्यते।
षष्ठ्यंतेन मकारेण भोग्यभोक्तृत्वमप्युत॥ २४॥

अर्थ-अखंड ऐसा नमः पद करके आत्मा और आत्मीयत्व संबंध कह्या है। आत्मा नाम जीवका है और आत्मीय नाम ईश्वरका है, तिन दोनोंका आत्मा आत्मीयभाव संबंध है ८ अब नमः शब्दकी सखंडताका अभिप्राय लेकर कहते हैं कि,

षष्ठी विभक्ति अंतवाला मकार करके भोग्य भोक्तृत्व संबंध कह्या है। भोग्य जीव है भोक्ता श्रीराम हैं ९ ॥ २४ ॥ प्रश्न। तीसरा पद जो मकार है, तिस मकारका वाच्य कौन है। उत्तर। जीव है। प्रश्न। सो जीव कैसा स्वरूपवाला है। उत्तर।

ज्ञानानंदस्वरूपोऽवगतिसुखगुणो मे न वेद्योऽणु-
मानो देहादेरप्यपूर्वो विविदितविविधस्तत्प्रियस्त-
त्सहायः। नित्यो जीवस्तृतीयेन तु खलु पदतः
प्रोच्यते स्वप्रकाशो जिज्ञासूनां सदेत्थं शुभनति-
सुमते शास्त्रवित्सज्जनानाम् ॥ २५ ॥

अर्थ—तीसरा जो मकार पद है, तिस करके जीव कह्या है सो जीव कैसा है कि। जिज्ञासूनां सदा वेद्यः। जिज्ञासु पुरुषोंकूं सदा जानने योग्य है। फिर कैसा है जीव कि। ज्ञानानंदस्वरूपः। अर्थात् ज्ञान और आनंद स्वरूप है। फिर जीव कैसा है कि। अवगतिसुखगुणः। अर्थात् ज्ञान और आनंद गुणवाला है। फिर जीव कैसा है। अणुमानः[1]। अर्थात् अणुपरिमाण है। प्रश्न। जीव अणुपरिमाणवाला है इस कथनमें क्या प्रमाण है। उत्तर। अनेक श्रुतियां प्रमाण हैं परंतु इहां एक दो लिखते हैं। एषोणुरात्मा चेतसा वेदितव्यः। यह आत्मा अणुपरिमाणवाला है सो आत्मा ज्ञानइंद्रिय तथा कर्म-इंद्रियोंका विषयभूत नहीं है। किंतु अत्यंत सूक्ष्म अणुपरि-माणवाला जीवात्मा केवल मनकरके जानने योग्य है इति

१ अणुः मानं परिमाणं यस्य सोऽणुमानः।

तथा। वालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च। शत वि-भाग करके सो प्रकारसे कल्पना करा हुआ जो वालके अग्रका शतवां भाग है, तिस शतवां भाग जितना जीव है, अर्थात् एक वालकूं खडा चीर कर, सौ चीर करे तिन सौ चीरोंमेसे एक चीर जितना अत्यंत सूक्ष्म अगोचर जीवका स्वरूप है इस प्रकारसे मध्यम परिमाणसे तथा महत्परिमाणसे रहित अणुपरिमाणवाला जीव श्रुतियोंके प्रमाणोंकरके सिद्ध है इति ॥ फिर जीव कैसा है कि। देहादेरपूर्वः। अर्थात् चोवीश तत्वोंका समूहरूप देहादिकसे न्यारा है। फिर जीव कैसा है कि। विविदित विविधः[1]। अर्थात् बद्ध मुक्तादि भेद करके अनेक प्रकारका है। फिर जीव केसा है कि—तत्प्रियः[2]। अ-र्थात् तिस परमात्माका प्रिय है। फिर जीव केसा है कि—तत्सहायः[3]। अर्थात् सो परमात्मा मोक्षादिक विषे जिसका सहाय है। फिर जीव केसा है कि। नित्यः। अर्थात् सर्वदा एकरूप अविनाशी है। नैनं छिंदंति शस्त्राणीत्याद्युक्तेः। इस जीवकूं पृथ्वी तत्वके विकार रूप शस्त्र छेदन नहीं करते हैं, और अग्नि करके जले नहीं, जल करके गले नहीं, तथा पवन कर-के सूके नहीं ऐसा जीव नित्य और सनातन है। इस रीतिसे गीताचार्य श्रीकृष्ण भगवानका अखंड सिद्धांत है इति। फिर

१ विविदितश्चासौ विविधश्च बद्धादिभेदादनेकधा। २ तस्य परमात्मनः प्रियस्तत्प्रियः। ३ स परमात्मा सहायो मोक्षादौ यस्य सः तत्सहायः।

जीव कैसा है कि । स्वप्रकाशः । अर्थात् स्वकरकेही प्रकाशमान है । दीपक अग्नि आदिकोंकी तरह अन्यकरके प्रकाशमान नहीं है । इस प्रकारके दश विशेषणोंवाला जीव, जिज्ञासु पुरुषोंकूं सदा जानने योग्य है । प्रश्न । कैसे गुणवाले जिज्ञासुओंकूं ऐसा जीव जानने योग्य है । उत्तर । शास्त्रवित्सज्जनानाम् । अर्थात् हे शुभनतिसुमते! शास्त्रोंके पढे हुए और सज्जन ऐसे जिज्ञासुओंकूं जानने योग्य है । शास्त्रोंके ज्ञानसे रहित और असज्जन ऐसे पुरुषोंकूं जानने अयोग्य है इति ॥ २५ ॥ इस प्रकारसे रकार आदिक पदोंके अर्थका क्रमसे प्रतिपादन करके अब तिसके वाक्यार्थकूं निरूपण करते हैं ।

मवाच्योहं रवाच्याय शेषभूतोस्मि सर्वदा ।
इतीत्थमेव बोध्योज्ञैर्वाक्यार्थस्तद्विवित्सया ॥ २६ ॥

अर्थ—मंत्र पदार्थके ज्ञानपूर्वक वाक्यार्थकूं जाननेकी इच्छाकरके मंत्रार्थकूं जाननेवाले विद्वानों करके ऐसेही वाक्यार्थ जानने योग्य हैं । प्रश्न । वाक्यार्थ किस रीतिसे जानने योग्य है । उत्तर । मवाच्योहं । मकार करके वाच्य जो मैं जीव हूं सो मैं जीव । रवाच्याय । रकार करके वाच्य जो श्रीराम है तिनके अर्थही सर्वकाल विषे शेषभूत हूं । अर्थात् मैं जीव श्रीरामके अर्थही शेष हूं, ब्रह्मादिक देवोंके अर्थ नहीं हूं । श्रीराम शेषी हैं और मैं शेष हूं इति ॥ २६ ॥ राम, इसमें तीन पदका पदार्थ बोधन पूर्व वाक्यार्थ स्पष्ट करके, अब चौथा पदार्थकूं कहते हैं ।

रामायेति चतुर्थेन श्रिया देव्यास्तु सर्वदा ।
चेतनाचेतनानां च रमणाश्रयतेर्यते ॥ २७ ॥

अर्थ—रामाय इस चोथी विभक्ति अंतवाला चौथा पदकरके श्री देवीके रमणकी आश्रयता तथा चेतन अचेतनरूप विश्वके रमणकी आश्रयता सर्वदा प्रतिपादन करी है, अर्थात् रामाय इस पदकरके श्रीराम, लक्ष्मीको और विश्वको सर्वकालमें रमण करनेवाला है । **प्रश्न** । श्रीशब्दका कैसा अर्थ है । **उत्तर** । ब्रह्मादि देवगण जिसकूं सेवते हैं, तातें श्री ऐसा नाम है १ श्रिञ् धातु सेवार्थमें होनेसे । वा अपने आश्रितोंके दोषोंका हनन करनेसे श्रीनाम है । २ श्रृ धातु हिंसार्थवाला होनेसे । वा सर्वविज्ञापन भगवंतकूं सुनावे अथवा आप सुने ताका नाम श्री है ३ वा अपने पति श्रीरामकूं आप सेवे, और दूसरे जनोंकरके सेवा करावे, ताका नाम श्री है ४ वा सर्व जगतकी माता होनेसे वात्सल्यका अतिशयते रावणादिककूंभी हितार्थका बोध करनेसे श्री नाम है । **प्रश्न** । **लक्ष्मी पद्मालया पद्मा कमला श्रीर्हरिप्रियेत्यमरः** । लक्ष्मी पद्मालया, पद्मा, कमला, श्री, हरिप्रिया ऐसे अमरकोशमें श्री नाम लक्ष्मीका कह्या है । सीताका नाम नहीं । **उत्तर** । **सीता लक्ष्मीर्भवान् विष्णुरिति** । इस वाल्मीकीय वचनतें सीता और लक्ष्मीका अभेदही है, भेद नहीं है ॥ २७ ॥

---

१ ब्रह्मादिगणैः श्रियते सेव्यते इति श्रीः श्रिञ सेवायाम् । २ श्रृणाति आश्रितदोषान् हिनस्तीति श्रीः श्रृ हिंसायाम् । ३ सर्वविज्ञापनं भगवंतं श्रावयति स्वयं वा श्रृणोतीति श्रीः इत्यादि ।

स सर्वविधबंधुत्वं सर्वप्राप्यत्वमेव च।
सर्वप्रापकता तेन तथा चोभयलिंगता॥ २८॥

अर्थ—और तिस रामाय इस पद करके श्रीरामका सर्वप्राप्यत्वभी प्रतिपादन किया है, अर्थात् जैसे जाति, गुण शौचादिकों करके रहित निषाद, गृध्र, शिवरी वानरादिकोंकूं श्रीराम प्राप्त होते भये। तैसे सर्वप्राणियोंकूं कंठ मणिकी माफक श्रीराम अत्यंत सुलभपनेसे प्राप्त होने योग्य हैं। कीदृशं सर्वप्राप्यत्वं। श्रीरामका सर्वप्राणियोंकूं प्राप्यपना कैसा है कि। स सर्वविधबंधुत्वं। अर्थात् सर्वप्रकारके बंधुपने करके सहित है। श्रीरामकाही सर्वप्रकारका बंधुपना सर्व जीवोंकूं आश्रय करने योग्य है। सो सर्व प्रकारका बंधुपना रामायणमें कह्या है कि। भ्राता भर्ता च बंधुश्च पिता च मम राघव। हे राघव! मेरे भ्राता, भर्ता, बंधु और पिता तुमही हो। और पंचरात्रागममेंभी कह्या है।

पिता माता सुहृद्बंधुर्भ्राता पुत्रस्त्वमेव मे।
विद्या धनं च कामश्च नान्यत्किंचित्त्वया विना॥
जन्मप्रभृति दासोस्मि शिष्योस्मि तनयोस्मि ते।
त्वं च स्वामी गुरुर्माता पिता च मम माधव॥

अर्थ—हे भगवन्! मेरे पिता, माता, सखा, कुटुंब, भ्राता और पुत्र तुमही हो तथा मेरे विद्या, धन और कामभी तुमही हो। तुमारे विना मेरे दूसरा कुछभी नहीं है इति॥ हे माधव! जबसे मैं जन्म लिया है तबसे मैं तुमारा दास शिष्य

और पुत्र हूं और तुम मेरे स्वामी, गुरु, माता और पिता हो इति ॥ तथा श्रीरामकी सर्वप्रापकताभी तिस रामाय पदकरकेही प्रतिपादन करी है, अर्थात् धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष, इन सर्व पदार्थोंकूं जो प्राप्त करे, तिसका नाम सर्वप्रापक है, ऐसे श्रीरामही सर्वप्रापक हैं। दूसरा कोईभी देव सर्वप्रापक नहीं, कोई देव एक प्रापक है, कोई देव द्विप्रापक है अर्थात् एक दो फलके देनेवाले शिव ब्रह्मादिक देव हैं, और राम तो सर्व-प्रापक हैं, जैसे आम्रका वृक्ष आम्रफलकूं देता है, और कदली, जांबु, खर्जूर, पनस आदिक वृक्ष, अपने अपने एक एकही फलकूं देते हैं, मनोवांछित सर्वप्रकारके फलोंकूं नहीं देते हैं, और कल्पवृक्ष तो मनोवांछित सर्वप्रकारके फलोंकूं देता है तैसे श्रीरामभी सर्वप्रापक हैं मनोवांछित सर्वफलोंकूं प्राप्त करनेवाले हैं ॥ और तैसेही श्रीरामकी उभय लिंगताभी प्रति-पादन करी है इति ॥ २८ ॥

पदेनैवोच्यते सत्यानंदचिद्रूपता तथा ।
यावद्विभूतिनेतृत्वं रामपादाब्जसन्नते ॥ २९ ॥

अर्थ–हे रामपादाब्जसंनते। तिस रामाय पद करकेही श्रीरामकी सत् चित् आनंद रूपताभी कही है, तथा जितनी विभूतीयां हैं, तिन सर्व विभूतियोंका नेतृत्वभी श्रीरामकाही कह्या है, अर्थात् सर्व विभूतियोंके नायक श्रीरामचंद्रही है इति ॥ २९ ॥

श्रीरामद्वयमंत्रमद्भुततमं वाक्यद्वयं षट्पदं
बाणाक्षिप्रमिताक्षरं तु भवता वेद्यं दशार्थान्वितम् ।
युक्तं तत्त्रिपदैस्तु तत्र सुमते पूर्वं शुभस्यास्पदं
वाक्यं पंचदशाक्षरं तदनु दिग्वर्णात्मकं तूत्तरम् ॥ २ ॥

अर्थ—हे सुमते, सुंदरबुद्धिवाले ! श्रीरामद्वय तुमारे जानने योग्य है । कैसा है द्वयमंत्र कि । वाक्यद्वयं । अर्थात् दो वाक्य जिस विषे हैं । फिर कैसा है कि । षट्पदं । अर्थात् जिसके षट्पद हैं । फिर मंत्र कैसा है कि। बाणाक्षिप्रमिताक्षरं । अर्थात् बाण ( पांच ) अक्षि ( दो ) यह विपरीत मिलकर पचीस अक्षरोंका प्रमाण जिसका है, पच्चीस अक्षरोंवाला है । फिर कैसा है कि । दशार्थान्वितं । अर्थात् पुरुषकाररूप सीता आदिक दश अर्थोंकरके युक्त है फिर कैसा है कि । तत्र पूर्वं त्रिपदैर्युक्तं । अर्थात् तिस मंत्रमें पूर्वार्द्ध तीन पदों करके युक्त है । मंत्रका प्रथम अर्द्ध भाग तीन पदोंवाला है । फिर मंत्रका पूर्व वाक्य कैसा है कि । पंचदशाक्षरं । जिस पूर्ववाक्यमें पंद्रह अक्षर हैं । फिर कैसा है कि । शुभास्पदं । अर्थात् परम मंगलका स्थानरूप है, मोक्ष देनेवाला है । ता पीछे उस मंत्रका उत्तर वाक्य कैसा है कि । दिग्वर्णात्मकं । अर्थात् दिशाओंके जितने अक्षर जिसमें हैं, दश अक्षरोंवाला उत्तर भाग है । सोभी शुभास्पद है ( मोक्षपद है ) इति ॥ २ ॥ इस प्रकारसे मंत्रके वाक्यादिकोंके विभागकूं दिखाकर

तिन वाक्योंके अर्थका बोध वास्ते तिस वाक्यके पद, नाम और अर्थका प्रतिपादन करते हैं।

सर्वाधीश्वरस्याप्तिहेतुरत्राभिधीयते।
सीता पुरुषकारार्था[1] श्रीत्यनेन पदेन तु॥ ३॥

अर्थ—इस श्रीराम द्वयमंत्रविषे श्री इस पदकरके पुरुषकारके अर्थ, सीता कही है। कैसी है सीता कि। ब्रह्मादि स्थावरपर्यंत जगतके ईश्वर श्रीरामकी प्राप्तिविषे सीताही कारण कही है। अयं भावः। आश्रितदोषान् शृणाति नाशयति तत्प्रार्थनाः स्वयं शृणोति निजपतिं रामं श्रावयति अहित मपि हितान् श्रावयतीति श्रीः। इत्यादि व्युत्पत्ति करके श्री इस पदकरके आश्रितोंके दोषोंकूं नाश करनेवाली और तिन आश्रितोंकी प्रार्थनाकूं आप सुननेवाली और अपने पति श्रीरामकूं सुनानेवाली तथा आश्रितोंके अहितकूंभी हितकरके सुनानेके स्वभाववाली तथा ब्रह्मादि देवोंकरके सेवा करी हुई तथा संपूर्ण ब्रह्मांडके पूर्ण करनेमें सामर्थ्यवाली तथा परम करुणावाली तथा निरंतर दयावाली, ऐसी सीता भगवति श्रीरामके प्राप्तिकी हेतु है (कारण है) इति॥ ३॥

मता पुरुषकारस्य नित्यसंबंध उच्यते।
रामचंद्रेति पदतो वात्सल्यादिगुणस्य च॥ ४॥

अर्थ—और नित्य योग विषे विहित जो मतुप् प्रत्यय है,

---

१ पुरुषकारः अर्थः प्रयोजनं यस्याः सा पुरुषकारार्था। वा. पुरुषकाराय इयं पुरुषकारार्था॥

तिस मतुप् प्रत्यय करके सीतारूपी पुरुषकारका सर्वेश्वर भगवान् श्रीरामके साथ नित्य संबंध कह्या है । **अनन्या च मया सीता भास्करेण प्रभा यथा** । इस उक्त रीतिसे जैसे प्रभा और सूर्यका नित्य संबंध है, तैसें सीताका और रामका नित्य संबंध है। तथा जातिका और व्यक्तिका जैसे समवायसंबंध है, तैसे सीता और श्रीरामका नित्य संबंध कह्या है ॥ तथा रामचंद्र इस पदकरके श्रीराम विषे वात्सल्यादि गुणोंका नित्य संबंध प्रतिपादन करा है । **प्रश्न** । वात्सल्यादिक गुण कौन कौनसे हैं । **उत्तर** । वात्सल्य, स्वामित्व, सौशील्य, सौलभ्य, सर्वज्ञत्व, सर्वशक्तित्व, अवाप्तसमस्तकामत्व, दया, कृपा, अनुकंपा, करुणा, सौंदर्य, सौहार्द, क्षमा इत्यादिक अनंत कल्याण गुणोंका श्रीराम परमात्मा विषे नित्य संबंध है। **प्रश्न** । वात्सल्यगुण किसकूं कहते हैं । **उत्तर** । **आश्रितदोषास्मर्तृत्वं वात्सल्यत्वं** । अपने आश्रितोंके दोषोंका न स्मरण करनेपनेका नाम वात्सल्य है जैसे माता अपने पुत्रका दोषकूं मनमें नहीं ल्याती है पुत्र अपनी माताके गर्भमें लात मारे, माता ऊपर मल मूत्र कर दे दूसराभी कुछ काम बिगाड दे तोभी माता स्नेहके वशते पुत्रके दोषोंकूं नहीं संभालती हैं। तैसे रामभी अपने भक्तोंके दोषोंकूं नहीं संभालते हैं। रामायणमें कह्या है कि । **न स्मरत्यपकाराणां शतमप्यात्मवत्तया** । अपने भक्तोंके शत अपकारोंकूंभी श्रीराम नहीं संभालते हैं। अपने भक्तने

सैंकडों अपराध करे होंय तथापि तिन अपराधोंकूं श्रीराम मनमें नहीं धरते हैं ॥ ऐसा भागवतमेंभी कह्या है ।

अहं भक्तपराधीनो ह्यस्वतंत्र इव द्विज ।
साधुभिर्ग्रस्तहृदयो भक्तैर्भक्तजनप्रियः ॥
नाहमात्मानमाशासे मद्भक्तैः साधुभिर्विना ।
श्रियंचात्यंतिकीं ब्रह्मन्येषां गतिरहं परा ॥
ये दारागारपुत्राप्तान् प्राणान् वित्तमिमं परम् ।
हित्वा मां शरणं याताः कथं तांस्त्यक्तुमुत्सहे ॥

अर्थ–दुर्वासा ऋषिकूं वैकुंठ प्रति बोले कि, हे द्विज ! अभिमानकूं छोडकर जिसका अपराध तैने करा है तिसकेही पगोंमें पड । क्योंकि मैं मेरे भक्तोंके अधीन हूं । इस कारणते मैं परतंत्रकी माफक हूं । भक्त जनोंकूं प्रिय ऐसा जो मैं हूं मेरे साधु और भक्तों करके मैं ग्रस्त हृदयवाला हूं । मेरे भक्त और साधुओंके विना मैं मेरे आत्माकीभी स्पृहा नहीं रक्खता हूं । और हे ब्रह्मन्! तिन साधु और भक्तोंके विना मेरी आत्यंतिकी लक्ष्मीकूंभी नहीं इच्छता हूं । जिन मेरे साधु और भक्तोंका परमगति रूप मैं हूं क्योंकि जे साधु और भक्त अपने स्त्री, घर, पुत्र, कुटुंब, प्राण, धन, यह लोक, परलोक इन सबका परित्याग करके मेरे शरणकूं प्राप्त भये हैं, तिनकूं मैं त्यागनेकूं कैसे सहन करूं नहीं करूंगा इति ॥ प्रश्न । इस वात्सल्य गुणका क्या प्रयोजन है । उत्तर । मैं भक्तसे यह अपराध बन गया है, भगवान जाने मेरा क्या करेंगे, ऐसा जो भक्तकूं भगवत जनित भय है, तिसं

भयका अभाव इस वात्सल्य गुणका प्रयोजन इति ॥ ऐसा वात्सल्य गुण दूसरे देवोंमें नहीं है क्योंकि दूसरे देवोंका किसीने थोडाभी अपराध करा होय तो तिस अपराध करनेवालेका वे देव सत्यानाश कर डालते हैं । जैसे गोकुल गांवमें नंदजीने इंद्रका पूजन और यज्ञ नहीं किया । तितनेमेंही इंद्र सब गोकुलका सत्यानाश कर डालता था, परंतु श्रीकृष्ण भगवानने गोकुल बचा लिया ॥ और भगवंतकूं तो कोइ भक्त नैवेद्य धरो या मत धरो पूजन करो या मत करो, भगवान् किसीकाभी बुरा नहीं तकते हैं जैसे ब्रह्माकी सभामें भृगुऋषिने ब्रह्माकूं प्रणाम नहीं करा, तब ब्रह्माने भृगुकूं मारनेका हुकम दिया था । और शिव अपने शरीरमें राख चुपडके बैठे थे भृगु आये तब शिव उठके मिलने लगे, भृगुने राखोडिया शिवकूं अपवित्र जानकर छूना नहीं, ऐसा जब कहा तब शिव त्रिशूल लेकर भृगुकूं मारने लगे, तब पार्वतीने बचा लिये और भगवंतकी छातीमें लातभी भृगुने मारी तथापि भृगुके अपराधकूं मनमें नहीं ल्याते भये ॥ ऐसा वात्स- गुण श्रीराम विषेही है, ॥ इति वात्सल्य गुणः ॥ प्रश्न । गुण किसकूं कहते हैं । उत्तर । स्वव्यतिरिक्तसमस्तवस्तुमात्रे स्वकीयत्वाभिमानः स्वामित्वम् । अपनेसे भिन्न समस्त वस्तु मात्र विषे स्वकीयपनेका जो अभिमान है, तिसका नाम स्वामित्व गुण है ॥ सो कह्या है कि । स्वत्वमात्मनि संजातं स्वामित्वं ब्रह्मणि स्थितमित्युक्तेः । स्वपना आत्माविषे रह्या है, और स्वामीपना ब्रह्म विषे स्थित है ।

इस उक्तिसे भगवत विषेही स्वामित्व गुण सिद्ध होता है, यह स्वामित्व गुण अन्य देवोंमें नहीं है इति । प्रश्न । यह स्वामित्व गुण किस प्रयोजन वास्ते है । उत्तर । मत्कार्यमवश्यं करिष्यतीति प्रत्ययाय स्वामित्वम् ॥ अर्थात् यह स्वामी मेरा कार्य अवश्य करके करेगा इस विश्वासके अर्थ स्वामित्व गुण है इति स्वामित्व गुणः ॥ प्रश्न । सौशील्य गुण कौनसा है । उत्तर । हीनदीनमलीनबीभत्सकुत्सितादिभिरप्यालिंगनसंभाषणादिकर्तृत्वं सौशील्यम् ॥ अर्थात् हीन, दीन, मलीन, बीभत्स, कुत्सित, आदिक प्राणियोंकेभी साथ आलिंगन संभाषणादिकोंके करनेपनेका नाम सौशील्य गुण है । यह रामायणमेंभी कह्या है ।

शोणितोत्सिक्तसर्वांगं क्रव्यादं च जटायुषम् ।
अंकमारोप्य पप्रच्छ संचस्कार च तं मृतम् ॥

अर्थ—रुधिर करके तिसका सर्व अंग अत्यंत भीजा हुआ और मांसका खानेवाला जटायुकूं श्रीराम अपनी गोदमें बैठा कर पूछते भये, और तिस मरे हुए जटायुका संस्कारभी वेद मंत्रोंसे भगवान करते भये । इति सौशील्य गुणः ॥ प्रश्न । भगवत विषे सौलभ्य गुण किस प्रकारसे सिद्ध होता है । उत्तर ।

न मांसचक्षुरभिवीक्षते इत्युक्त्या मांसचक्षुरविषयस्य तद्विषयतामापद्य नित्यसन्निहितत्वं सौलभ्यम्

१ हिंसक तथा निर्दय.

मांसदृष्टिवाला पुरुष परमात्माकूं नहीं देखता है, इस उक्ति करके मांस चक्षुके अविषय रूप परमात्मा हैं सो मांसचक्षुकी विषयताकूं प्राप्त होकर जो निरंतर निकट रहते हैं, ताका नाम सौलभ्य गुण है । यह सौलभ्य गुण भागवतमेंभी कह्या है कि ।

अहं वो माधवो जातः सुहृतः सर्वदेहिनाम् ।

अर्थ—तुमारा और सर्व जीवोंका सदा पास रहनेवाला सखा मैं माधव नाम करके प्रगट भया हूं ॥ फिर अन्य ठिकानेभी कह्या है कि ।

नारायणः परः साक्षाद्वैकुंठनिलयः सदा ।
अर्च्चावतारतां प्राप्तो भक्तानां हितकाम्यया ॥

अर्थ—सदा वैकंठ धाममें रहनेवाले सबसे पर ऐसे साक्षात् नारायण अपने भक्तोंके हितकी कामना करके अर्च्चावतारकूं इस मनुष्यलोकमें प्राप्त भये हैं ॥ प्रश्न । इस सौलभ्य गुणका कौनसा प्रयोजन है । उत्तर । भगवद्दौर्लभ्यभयनिवृत्तिरस्य प्रयोजनम् ॥ अर्थात् भगवानके दुर्लभ पनाके भयकी निवृत्ति, इस सौलभ्य गुणका प्रयोजन है। प्रश्न । ईश्वरविषे सर्वज्ञत्व गुण किस प्रकारसे समझना चाहिये, और सर्वज्ञत्व गुणका क्या लक्षण है । उत्तर ।

सदावस्तुमात्रविषयकत्रैकालिकज्ञानवत्त्वं सर्वज्ञत्वम् ॥

अर्थ—निरंतर वस्तुमात्रकूं विषय करनेवाला जो त्रैकालिक ज्ञानवान् पना है, ताका नाम सर्वज्ञत्व है । प्रश्न । ब्रह्मा शिव

आदिक देवोंकूं तथा वसिष्ठ, कश्यप, याज्ञवल्क्य, उद्दालक, मार्कंडेय, लोमश आदिक ऋषियोंकूं सर्वज्ञ कहना चाहिये कि नहीं। उत्तर। वे सर्वज्ञ तो हैं परंतु ईश्वरकी न्यांई भूत भविष्य और वर्तमान इन तीनों कालमें तमाम वस्तुमात्रका प्रत्यक्ष और निरंतर हाथके आमलाकी माफक उनकूं ज्ञान नहीं है, क्योंकि उनकूं कोइ पुरुष जब अपने पूर्व जन्मका वृत्तांत पूछता था तब वे ऋषि मुनि दो घटिकापर्यंत ध्यान धरके पूछनेवालेकूं उत्तर करते थे। ब्रह्मांड पुराणमें कह्या है कि। गोकुल नगरका एक वैखानस नामका राजा था, उसने स्वप्नमें अपने पिताकूं नरकमें पडा हुआकूं देखकर अपने पिताका नरकसे उद्धार करनेकी चिंतासें पर्वत मुनिके समीप जाकर बोला मेरे पिताकूं किस पापसे नरकमें पडना हुआ, और उसका उद्धार किस उपायसे होवेगा।

एतं मे संशयं ब्रह्मन् प्रष्टुं त्वां च समागतः।
एवं श्रुत्वा नृपवचः पर्वतो मुनिसत्तमः॥
ध्यानस्तिमितनेत्रोसौ भूतं भव्यं विचिंतयन्।
मुहुर्तमेकं ध्यात्वा च प्रत्युवाच नृपोत्तमम्॥

अर्थ—इस मेरे संशयकूं तुमारे तांइ पूछनेकूं मैं आया हूं। इस प्रकार राजाके वचनकूं सुनकर मुनियोंमें श्रेष्ठ ऐसे पर्वतमुनि ध्यान करके अपने नेत्रोंकूं मीच लिये, और उस पिताका पूर्वजन्मके कर्मोंका चिंतन करते हुए दो घडी ध्यान करके फिर वैखानस राजाकूं उसके पिताके पूर्व जन्मके वृत्तां-

तकूं कहते भये इति ॥ तथा भविष्यत पुराणमेंभी ऐसाही लिखा है कि, एक महीजित नामका राजा पुत्र रहित था, सो पुत्रकी प्राप्ति वास्ते लोमश ऋषिके पास जाकर अपना अपुत्रपनेका दुःखकूं लोमशके तांइ कहता भया ॥ तब ।

इति तस्य वचः श्रुत्वा मुहूर्त्तं ध्यानमास्थितः ।
प्रत्युवाच मुनिर्ज्ञात्वा तस्य जन्म पुरातनम् ॥

अर्थ—उस राजाके वचनकूं सुनकर लोमश मुनि दो घटी पर्यंत ध्यान करने बैठि गये. पीछे ध्यानमें उस राजाके पूर्व जन्मके वृत्तांतकूं जानि कर, महीजित राजाकूं लोमश मुनि उपाय बताते भये ॥ इस रीतिसे देव ऋषि आदिक सर्वज्ञ तो हैं परंतु भूत भविष्य और वर्तमान इन तीनों कालके गुप्त प्रगट पदार्थ मात्रकूं एकही कालमें प्रत्यक्ष निरंतर अखंड जानतेही रहै ऐसे नहीं हैं. जब उनोंकूं कोइ पुरुष पूछता है तब ध्यान करके दो घडीमें ढूंढ लेते हैं । इस वास्ते वे युक्त सर्वज्ञ नहीं हैं, किंतु युंजान सर्वज्ञ हैं ॥ और श्रीराम तो कैसे सर्वज्ञ हैं कि, जैसे अपने हाथमें आमलाकूं धरकर देखिये तो उस आमलाका एकभी अंग अपने अजानमें नहीं रहता है, संपूर्ण आमला दृष्टी नीचे आनेसे ॥ और हाथिकूं पूर्व दिशामें खडे होकर देखिये तो हाथीके पश्चिम भागमें क्या जानें क्या चिन्ह है सो नहीं दीख-ता है ॥ और श्रीरामपरमात्मा तो हस्तामलककी माफक निरंतर वस्तुमात्रकूं जानतेही रहते हैं. तिस कारणसे श्रीराम युक्त सर्वज्ञ

हैं। प्रश्न। इस युक्तसर्वज्ञका लक्षण कैसा है । उत्तर। यो वेत्ति युगपत्सर्वं प्रत्यक्षेण सदा स्वतः इत्युक्तेः ॥ जो राम परमात्मा सदा प्रत्यक्ष करके सब वस्तुमात्रकूं एक कालमें आपसे जानते हैं इस उक्तिसे श्रीरामही सर्वज्ञ है ॥ फिर ऐसाही वाल्मीकि आदिक ऋषियोंनेभी श्रीरामकूंही सर्वज्ञ कहे है ॥

अज्ञातं नास्ति ते किंचित्त्रिषु लोकेषु राघव ॥

हे राघव ! तीनों लोकमें राई मात्रभी वस्तु तुमारे अजानमें नहीं है ॥ प्रश्न। वसिष्ठ मुनि ब्रह्माके समान होनेसे सर्वज्ञ हैं कि नहीं क्योंकि योगवासिष्ठ ग्रंथमें ऐसा कह्या है कि रामने वशिष्ठसे ज्ञान पाया है। उत्तर। योगवाशिष्ठ ग्रंथको प्रमाण कोइभी आचार्योंने नहीं किया है, क्योंकि योगवाशिष्ठ ग्रंथ कुछ त्रेता युगका प्राचीन नहीं है. आत्मपुराणादि ग्रंथोंकी तरह आधुनिक है, क्योंकि योगवाशिष्ठ ग्रंथमें इस ग्रंथके कर्ताने रामका और वशिष्ठका संवाद लोकोंके विश्वासार्थ रक्खा दिया है. इस वास्ते योगवाशिष्ठ ग्रंथ अप्रमाणिक है। और लोमश पर्वतादिक ऋषियोंकी न्यांई वशिष्ठभी युंजान सर्वज्ञ है, कुछ युक्त सर्वज्ञ नहीं. ऐसा नवम स्कंध भागवतमें लिखा है कि, एक दिन सूर्यवंशी सौदास राजा वनमें शिकार करने गया था. तिस वनमें विचरते हुए राजाकूं दो राक्षसोंसे भेट हो गइ। राजाने एक राक्षसकूं मार डाला, और दूसरे उसके भाइकूं जीवता छोड दिया। वह राक्षस अपने भ्राताका वैर लेनेकूं पाचकका वेष लेकर राजाके रसोईखानेमें रसोई करने रह्या ॥ और जब

वशिष्ठमुनि भोजन करने आये तब तिस पाचकने ( रसोईयाने ) मनुष्यका मांस रांधकर वशिष्ठकूं पिरश दिया । तब वशिष्ठजीने

परिवेक्ष्याशनं भगवान् विलोक्याभक्ष्यमंजसा ।
राजानमशपत् क्रुद्धो रक्षो त्वं वै भविष्यसि ॥

अर्थ—तिस अभक्ष्य मनुष्यके मांसकूं देखकर क्रोधायमान वशिष्ठ भगवान् तिस सौदास राजाकूं शाप देते भये, कि तू राक्षस हो जायगा । अब जो वशिष्ठ मुनि सर्वज्ञ होते तो राजाकूं शाप क्यों देते ? जानते नहीं कि यह तो राजाके रसोईखानेमें पाचकका वेष लेकर राक्षस अपने भ्राताका वैर लेनेकूं रह्या है और इस राक्षसनेही हमारेकूं मनुष्यका मांसभी पिरशा है, इसमें राजाका कुछ अपराध नहीं । इस राक्षस रसोइयाकूंही शाप देना रहा । इस प्रकारका वृत्तांत वशिष्ठकूं तिस कालमें मालुम नहीं पडा, पीछेसे जब राजाने कह्या तब खबर पडी वास्ते अठाशी हजार ऋषि मुनि कोईभी सर्वज्ञ नहीं थे ऐसा सिद्ध भया इति । प्रश्न । ब्रह्मादिक देव सर्वज्ञ थे कि नहीं ? उत्तर । नहीं थे क्योंकि गोकुलमें ब्रह्माने भगवान्के वत्सोंका हरण करा था सो अज्ञानसेही करा था और इंद्रनेभी अपने अज्ञानसेही सप्त दिवस पर्यंत गोकुलके नाशार्थही महा मुसलधार वृष्टि करी थी । अब जो ब्रह्मा और इंद्र सर्वज्ञ होते तो इतना जुल्म भगवानके साथ नहीं करते । यह जुल्म अज्ञानसेही बना था, ऐसा दशम स्कंध भागवतमें प्रमाण है इति ॥ और महाभारतमेंभी कह्या है कि दमयंतीके स्वयंवरमें दमयंतीके वर-

नेकूं इंद्रलोकसे चलकर इंद्र अग्नि आदिक देव आये थे, और दमयंती तो नल राजापर आसक्त थी । तिस कारणसे सर्व देवादिकोंका त्याग करके नल राजाकूंही वरती भई ॥ अब निर्णय करो कि जो इंद्र अग्नि आदिक देव सर्वज्ञ होते तो दमयंतीके स्वयंवरमें फीके पडने काहेकूं आते ? नहीं आते जानते नहीं कि दमयंती तो नलराजा विना किसीकूंभी नहीं वरेगी इति ॥ इस कारणसे निरंतर युक्त सर्वज्ञ तो श्रीराम-राघवही है, तिनके विना दूसरा कोई नहीं। प्रश्न। सर्वज्ञ गुण किस प्रयोजन वास्ते है। उत्तर। अस्य सर्वज्ञत्वानुसंधानस्य भगवान् ममार्तिं जानाति न वा जानीयाच्चेत्तां निवारयेदि-ति फलम् ॥ अर्थात् भगवान् मेरी पीडाकूं जानते हैं कि नहीं जानते हैं । जो जाने तो तिस मेरी पीडाका निवारण करें ऐसा इस सर्वज्ञत्वके अनुसंधानका फल है ॥ इति सर्वज्ञत्वगुणः ॥ प्रश्न। ईश्वर विषे सर्वशक्तित्वगुण है. तिसका क्या ल-क्षण और अर्थ है । उत्तर। कर्तुमकर्तुंजगदन्यथाकर्तुं सा-मर्थ्यत्वं सर्वशक्तित्वम् ॥ अर्थात् करनेकूं न करनेकूं जगतकूं अन्यथा ( दूसरे प्रकारसे ) करनेकूं जो सामर्थ्यपना है, ताका नाम सर्वशक्तित्व गुण है ॥ इस प्रकारका सामर्थ्यरूप सर्वशक्ति श्रीरामविषेही है. दूसरेमें नहीं इस रामके सर्वशक्तिपनेकूं रामा-यणमें कह्या है कि ।

संहृत्य वा पुनर्लोकान् विक्रमेण महायशाः ।
शक्तः स पुरुषव्याघ्रः स्रष्टुं पुनरपि प्रजाः ॥

अर्थ–महायशवाले श्रीरामचंद्र भगवान्, इन चराचर सर्व लोकोंका अपने पराक्रमसे संहार करके, फेरभी पुरुषोत्तम श्रीराम, इस सर्व प्रजाकूं उत्पन्न करने समर्थ हैं । इस प्रकारके शत्रुके वचन करके श्रीरामका सर्वशक्तित्वगुण स्पष्ट प्रतिपादन करा है ॥ इति सर्वशक्तित्वगुणः । प्रश्न । अवाप्तसमस्त-कामत्व गुण किसकूं कहते हैं । उत्तर ।

विभूतिद्वयशेषित्वात्सकलभोग्यपरिपूर्णत्वं अ-
वाप्तसमस्तकामत्वम् ॥

अर्थ–त्रिपाद विभूति और भोग विभूति इन दो विभूति-योंका शेषिपना होनेसे सकल भोग्य पदार्थोंकरके जो परिपूर्ण-पना है, ताका नाम अवाप्तसमस्तकामत्व गुण है ॥ तिस प्र-कारसे गीतामें भगवाननेभी कह्या है कि ।

न मे पार्थास्ति कर्तव्यं त्रिषु लोकेषु किंचन ।
नानवाप्तमवाप्तव्यं वर्त्त एव च कर्मणि ॥

अर्थ–जैसे घरके स्वामीकूं घर विषे रहे हुए सर्व पदार्थ प्राप्तही हैं । तैसे सर्व ब्रह्मांडका स्वामी जो मैं कृष्णभगवान् हूं, सो मेरेकूं ब्रह्मांडविषे रहे हुए, सर्व पदार्थ प्राप्तही हैं । कोईभी पदार्थ हमारेकूं अप्राप्त नहीं, और लोकविषेभी पूर्व अप्राप्त व-स्तुकी प्राप्ति वास्तेही प्रयत्न करते हैं, प्राप्तिकी प्राप्ति वास्ते कोइभी प्रयत्न नहीं करता है । तिस कारणसे तीनों लोक विषे कोईभी पदार्थ वास्ते हमारेकूं किंचित् मात्रभी कर्तव्य नहीं है,

तौभी मैं वेदविहित कर्मकूं करता हूं, त्याग नहीं करता हूं इति । प्रश्न । इस गुणका क्या फल है । उत्तर । हर्षादिकके कारणरूप राज्यादिक पदार्थोंके विद्यमान हुएभी श्रीरामविषे जो निरंतर अविक्रियपनेका लाभ है, सो इस अवाप्तसमस्तकामनाका फल है ॥ इति अवाप्तसमस्तकामत्वगुणः ॥ प्रश्न । दया गुण किसकूं कहते हैं । उत्तर । स्वार्थमनपेक्ष्य परदुःखनिराचि-

कीर्षया परदुःखदुःखित्वं दया ॥

अर्थ—स्वार्थकी इच्छा नहीं करके परके दुःखकूं दूर करनेकी इच्छा करके जो परके दुःख करके आपकूं दुःखिपना है, ताका नाम दया है॥ तिस प्रकारसे रामायणमेंभी कह्या है कि ।

व्यसनेषु मनुष्याणां भृशं भवति दुःखितः ।
उत्सवेषु च सर्वेषु पितेव परितुष्यति ॥

अर्थ—श्रीराम कैसे हैं कि मनुष्योंकूं दुःखकी प्राप्ति भयेसे आप अत्यंत दुःखि होते हैं और मनुष्योंकूं आनंदकी प्राप्ति भयेसे पिताकी न्यांइ अत्यंत संतोषकूं प्राप्त होते हैं, इस प्रकारका दया गुण भगवत् विषे रह्या है ॥ देङ् पालने । देङ् धातु पालन अर्थमें है, तिस धातुका दया शब्द भया है । श्रुतिमेंभी दया शब्द देङ् धातुकाही कह्या है ।

देङ्धात्वर्थमादाय निर्मितो यो हरेर्गुणः ।
दयाख्यः श्रुतिविख्यातो नित्यो ह्येष स्वरूपतः ॥

अर्थ—दया जिसका नाम, ऐसा जो हरिका गुण है सो दया

गुण देङ् धातुकूं लेकर बनाया है । यह दया गुण श्रुति विषे विख्यात है और यह दया गुण स्वरूपसें नित्य है ॥ इति दयागुणः ॥ प्रश्न । कृपा किसकूं कहते हैं । उत्तर ।

रक्षणे सर्वभूतानामहमेव परो विभुः ।

अर्थ–सर्व प्राणियोंके रक्षण विषे मैंही अत्यंत समर्थ हूं. इस प्रकारसे सामर्थ्य साधनका नाम कृपा है । कृपू सामर्थ्ये । कृपू धातुभी सामर्थ्य अर्थवाला है, तिस कृपू धातुका कृपा शब्द भया है । इति कृपागुणः । प्रश्न । अनुकंपा गुण किसकूं कहते हैं ॥ उत्तर । इस अनुकंपा गुणकूं गीता विषे श्रीवासुदेवने अर्जुनकूं कह्या है ।

तेषामेवानुकंपार्थमहमज्ञानजं तमः ।
नाशयाम्यात्मभावस्थो ज्ञानदीपेन भास्वता ॥

अर्थ–मेरेकूं प्रीतिपूर्वक भजनेवाले मेरे भक्तोंके अनुकंपाके अर्थही मैं तिनके संसारका नाश करता हूं कैसा संसार है कि । अज्ञानजं । अर्थात् अज्ञानसे उत्पन्न भया है ॥ किस प्रकारसे जन्ममरणरूप संसारका नाश करता हूं कि । तिन भक्तोंकी बुद्धिविषे स्थित हो करके प्रकाशमान ज्ञानदीप करके नाश करता हूं । इस प्रकारसें भगवानका अनुकंपा गुणकूं आप भगवाननेही अर्जुनकूं कह्या है ॥ इति अनुकंपागुणः ॥ प्रश्न । करुणा गुण किसकूं कहते हैं । उत्तर ।

---

१ विभातीति विभुः यद्वा विभवतीति विभुः । अर्थ–शोभनेसे वा समर्थ होनेसे विभु नाम है ।

अत्यंतमृदुचित्तत्वमश्रुपातादिकृद्द्रवत् ।
कथं कुर्यां कदा कुर्यामाश्रितार्तिनिवारणम् ॥

अर्थ—नेत्रोंमेंसे आंशुओंके पडने करके चित्तका अत्यंत कोमलपना, और मेरे भक्तोंकी पीडाका निवारण किस प्रकारसे मैं करूं तथा मेरे आश्रितोंकी पीडाका निवारण मैं कब करूं इस प्रकारकी जो इच्छा है ताका नाम करुणागुण है इति॥ इससें अधिक करुणा गुणका विवेचन करना होय तो रामायणमें देख लेना। क्योंकि कह्या है कि। रामस्यैवं स्वभावोयं दृष्टो रामायणे स्फुटः ॥ इस प्रकारसे रामचंद्र भगवानका यह करुणास्वभाव स्पष्ट रीतीसे रामायणमें देखा है। इति करुणागुणः । प्रश्न । सौंदर्य गुण किस प्रकारसे जानना । उत्तर ।

अंगेन येन येनैव दृष्टमात्रेण पश्यताम् ।
सुखमुत्पद्यते सद्यः सौंदर्यं तत्र तत्र च ॥

अर्थ—भगवत्‌के जिस जिस मुखादिक अंगोंके देखनेसे देखनेवाले प्राणियोंकूं तत्काल सुख उत्पन्न होता है, वह तिस तिस अंगविषे सौंदर्यगुण जानना इति ॥ प्रश्न । सौहार्दगुणका क्या लक्षण है । उत्तर ।

स्वप्रीतेः स्वप्रपत्तेश्च कारणं करुणांबुधेः ।
हेत्वंतरानपेक्षं हि सौहार्दं शाश्वतं हरेः ॥

अर्थ—करुणानिधि भगवान्‌की स्वप्रीतिका और स्वप्रपत्तिका शाश्वत सौहार्द गुणही कारण है। दूसरा कोइभी कारण

नहीं इति ॥ और भागवतमेंभी इस प्रकारसेही कह्या है कि ।

नालं द्विजत्वं देवत्वमृषित्वं वा सुरात्मजाः ।
प्रीणनाय मुकुंदस्य न व्रतं न बहुज्ञता ॥

अर्थ–प्रल्हाद असुरोंके बालकोंकू उपदेश करते हैं कि, हे असुरात्मजाः ! मुकुंद भगवानूके प्रसन्न करनेवास्ते ब्राह्मणपना, देवपना और ऋषिपना समर्थ नहीं है, तथा भगवानकूं प्रसन्न करने वास्ते कुछ चांद्रायण प्राजापत्यादिक व्रतभी समर्थ नहीं हैं, तथा बहुत ज्ञानपनाभी समर्थ नहीं है। भगवानके प्रसन्न करनेमें तो एक भक्तिरूपी सौहार्दही कारण है इति । इति सौहार्दगुणः ॥ इस प्रकारसे श्रीराम भगवानविषे वात्सल्यादिक अनंत कल्याण गुण रहे हुए हैं इति ॥ प्रश्न । श्रीरामद्वय मंत्रमें रामके आगे चंद्र शब्द है, तिस करके रामचंद्र ऐसा उच्चारण होता है, तहां राम शब्दका अर्थ तो मैंने आपसे सुना है परंतु चंद्र शब्दका कैसा अर्थ है सो कहो ॥ उत्तर । चदि अह्लादने दीप्तौ च ॥ अर्थात् चदि धातुका चंद्र शब्द भया है, तिस चंद्र पदका ऐसा अर्थ है कि सकल जनोंकूं रामचंद्रशब्द करके अवधिसें रहित आनंदका जनकपना कह्या है, तथा सर्वका प्रकाशकभी कह्या है, आनंदका देनेवाला और प्रकाशका करनेवाला चंद्र शब्दका अर्थ है, श्रुतिमेंभी कह्या है कि, इस परमात्माका आनंदकी एक मात्राकूं लेकर यह सकल जगत् जीवता है, दूसरे कोईभी पदार्थमें आनंद नहीं है, जगतमें सर्व पदार्थ दुःख रूपही हैं परंतु श्रीराम आनंदसागर हैं तिस आनंद

सागरमेंसे आनंदका किंचित्मात्र छींटा इस जगतमें है, तिस करके सर्व जगत् आनंद पावता है, इस रीतिसे चंद्र शब्दमें आनंद, श्रुतिसे सिद्ध होता है, और प्रकाशपनाभी श्रुतिसेही सिद्ध होता है कि ॥ न तत्र सूर्यो भाति ॥ तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥ अर्थात् तिस राम परमात्मा विषे सूर्य, चंद्र, तारा, बिजुली, अग्नि आदिक कोईभी प्रकाश नहीं करते हैं, उलटे तिस परमात्माके प्रकाश करके यह सूर्य चंद्रादिक, प्रकाशते हैं। इस श्रुतिसे चंद्र शब्दमें सर्वका प्रकाश कारक पनाभी सिद्ध होता है ॥ इस वास्ते रामचंद्र शब्दका मंत्रमें कथन किया है ॥ प्रश्न । मंत्रमें चरण शब्द है तिसका कैसा अर्थ है ॥ उत्तर। चरति प्रापयति आश्रितान् चतुर्वर्गमिति। अर्थात् अपने आश्रितोंकूं धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चार पदार्थोंकी जो प्राप्ति करता है ताका नाम चरण हैं। प्राप्ति अर्थवाला चर धातुका चरण शब्द भया है॥ ऐसे भगवत्के चरणोंकूं सेवनेवाले प्राणियोंके संपूर्ण मनोरथ पूर्ण होते हैं इसमें क्या कहना है । परंतु देखो कि जिन चरणोंकी पादुकाके सेवनेसेही भरतके सकल मनोरथ पूर्ण होते भये तो ॥ किमुत चरणाश्रयेणेति वक्तव्यमित्याशयः ॥ ग्रंथकी गौरवताके भयसे इस मंत्रका संपूर्ण अर्थ इहां हमने नहीं लिखा है, परंतु इस मंत्रका माहात्म्य किंचित् लिखते हैं। प्रश्न। मंत्रके अंतमें जो नमः पद है, ता पदका कैसा अर्थ है। उत्तर। नमः पद करके भगवतकी प्राप्तिके विरोधि जे कामक्रो-

धादिक हैं तिनसे उत्पन्न भया जो विघ्नरूप अंतराय है तिस अंतरायके अभावका कथन करा है । प्रश्न । इस द्वय मंत्रके तात्पर्यार्थ, वाक्यार्थ, प्रधानार्थ और अनुसंधानार्थ, कौन कौनसा है । उत्तर ।

तात्पर्यार्थोऽस्य विज्ञेय आचार्यरुचिसंश्रयः ।
वाक्यार्थस्तु मताभिज्ञैरेष निर्णीयते बुधैः ॥ ५ ॥
प्राप्यप्रापकसंबंधिस्वरूपाभिनिरूपणम् ।
प्रधानार्थस्तु तद्युग्मकैंकर्यस्य प्रधानता ॥ ६ ॥
स्वदोषाभ्यनुसंधानमनुसंध्यर्थ उच्यते ।
एवमेवानुसंधेयं मोक्षकामैरहर्दिवम् ॥ ७ ॥

अर्थ—आचार्यकी रुचिका संश्रय इस द्वयमंत्रका तात्पर्यार्थ है, ऐसा बुध जन महर्षियोंने निश्चय किया है । और प्राप्य नाम रामका है तथा प्रापक नाम मुमुक्षु जीवका है, इन दोनोंके स्वरूपका जो निरूपण है, सो इस मंत्रका वाक्यार्थ है । तथा तिन सीता और रामके युगल कैंकर्यका जो प्रधानपना है, सो इस मंत्रका प्रधान अर्थ है । और अपने आत्माके रागादिक दोषोंका जो संपूर्ण अनुसंधान है सो इस मंत्रका अनुसंधान अर्थ कह्या है॥ इस प्रकारसे मोक्षकी कामनावाले मुमुक्षुओंकूं दिन दिनविषे अनुसंधान करने योग्य है ॥ प्रश्न । मुक्ति कितने प्रकारकी शास्त्रमें कही है ॥ उत्तर । वेदमें, पुराणमें, स्मृतियोंमें और आगम इतिहासादिक ग्रंथोंमें चार प्रकारकी मुक्ति निश्चय करी हुई है ॥ प्रश्न । कौन कौनसी चार प्रकारकी मुक्ति है ॥

**उत्तर** । सालोक्य मुक्ति १, सारूप्य मुक्ति २, सामीप्य मुक्ति ३, सायुज्य मुक्ति ४, ए चार प्रकारकी मुक्तियां हैं । **प्रश्न** । सालोक्य मुक्ति किसकूं कहते हैं । **उत्तर** । अपने इष्ट देवके लोकमें जाकर रहे इसका नाम सालोक्य मुक्ति है १ । **प्रश्न** । सारूप्य मुक्तिका कैसा स्वरूप है । **उत्तर** । अपने इष्ट देवके सरीखे रूपकूं प्राप्त होना इसका नाम सारूप्य मुक्ति है २ । **प्रश्न** । सामीप्य मुक्तिका कैसा स्वरूप है । **उत्तर** । अपने इष्ट देवके समीपमें रहना इसका नाम सामीप्य मुक्ति है ३ । **प्रश्न** । सायुज्य मुक्तिका कैसा स्वरूप है । **उत्तर** । अपने इष्ट देवके सरीखे भोग होना इसका नाम सायुज्य मुक्ति है ४ । इस प्रकारसे वेद, पुराण, स्मृति आदिकोंके प्रमाणोंसे चार प्रकारकी मुक्ति सिद्ध होती है ॥ इन चार प्रकारकी मुक्तियोंकूं श्रीवैकुंठ धामकूं अर्चि मार्ग करके जानेवाले देवरूपी श्रीवैष्णवही प्राप्त होते हैं और वैकुंठमें न जानेवाले दूसरे मतधारी वादियोंकूं यह वैकुंठकी मुक्ति महान् दुर्लभ है क्योंकि तिन वादियोंने अपने अपने मतमें अपनी अपनी रुचि माफक इन चार मुक्तियों रहित दूसरी मुक्ति मानी हैं । तहां अद्वैतवादीके मतमें संसार दुःखकी निवृत्ति और परमानंदकी प्राप्तिकूं मोक्ष कहते हैं, और ऐसाभी अद्वैत वादि कहता है कि मुक्त पुरुषका जब शरीर पडता है तब तिस पुरुषके प्राण, शरीरविषेही लीन होते हैं, कहुंभी लोकांतरमें यह जीव नहीं जाता है । ऐसी मुक्ति अद्वैत मतमें मानी है और नास्तिकोंने देहके नाशकूं

मुक्ति मानी है, जो इस स्थूल शरीरका नाश है सोही मुक्ति है, दूसरा कोइ लोक लोकांतरमें जाने आनेका कुछभी नहीं है ॥ और शून्य वेदांतका एक देशीने खंजिय पंजियमें मुक्ति मानी है ॥ तथा दिगंबर और शून्य बोधनेभी ऐसेही मुक्ति मानी है तथा नैयायिकने इक्कीश प्रकारके दुःखोंके नाशकूं मुक्ति मानी है । प्रश्न । एकविंशति प्रकारके दुःख कौन कौनसे हैं । उत्तर । श्रोत्र १, चक्षु २, घ्राण ३, त्वचा ४, रसना ५, मन ६, शब्द ७, रूप ८, गंध ९, स्पर्श १०, रस ११, संकल्पादि १२, क्षुधा १३, तृषा १४, शोक १५, मोह १६, जरा १७, मृत्यु १८, सुख १९, दुःख २०, शरीर २१, इन एकविंशति दुःखोंका जो नाश है सोही मुक्ति है, ऐसे नैयायिक मानते हैं ॥ कितनेक लिंग भंगकूं मुक्ति मानते हैं ॥ तथा कितनेक वादि, अविद्याकी निवृत्तिकूं मुक्ति मानते हैं ॥ तथा कितनेक स्वरूपकी प्राप्तिकूं मोक्ष मानते हैं ॥ तथा सांख्य मतवाले प्रकृति पुरुषके विवेक करके पंचविंशति तत्वोंकूं जाने, ताकूं मोक्ष कहते हैं ॥ और जैन मतवालेने सिद्धशिलामें जानेकूं मुक्ति मानी है ॥ इस प्रकारसे वेद वेदांतके प्रमाण विना अपनी अपनी रुचिके अनुसार तिनोंने मुक्तियां मानी हैं॥ प्रश्न । वेद वेदांतके सिद्धांतमें किस प्रकारकी मुक्ति कही हैं । उत्तर । इन सालोक्य, सामीप्य, सारूप्य, सायुज्य ये चार प्रकारकी कही हैं ॥ प्रश्न । सालोक्यादि मुक्तियोंमें मुक्त पुरुषोंके शरीर मन इंद्रियादिकोंका भाव

रहता है कि अभाव रहता है ॥ उत्तर । भाव रहता है । प्रश्न । मुक्तदशामें मुक्त पुरुषकी इंद्रियां और शरीर किस प्रकारके रहते हैं ॥ उत्तर । मुक्त पुरुषोंके अप्राकृत और शुद्ध प्रकाशमान, शरीर मन, इंद्रियादिक रहते हैं । प्रश्न । मुक्ति भये पीछे अप्राकृत, शुद्ध मन, इंद्रियां और शरीरादिक रहते हैं ऐसा किसका सिद्धांत है ॥ उत्तर । वेदांताचार्य श्रीव्यास भगवान्का यह सिद्धांत है, सो अपने शारीरक सूत्रमें दिखाया है कि ॥ भावं बादरिराह ॥ अर्थ मुक्त लोकोंके शरीर है ऐसा बादरि आचार्य कहते हैं । वास्ते मुक्तिविषे शुद्ध मन, शुद्ध इंद्रिय और अप्राकृत नामरूप तथा शुद्ध संकल्पमय शरीर तथा प्राणादिकोंकी शुद्ध शक्ति इत्यादिक सब रहते हैं। वादिप्रश्न । हमारे शांकर सिद्धांतमें मुक्तिविषे इंद्रिय, मन, प्राण, शरीरादिक कुछभी नहीं रहते हैं और मुक्तिका कोई नियमित स्थानभी नहीं है, कि तहां जाना है तथा खबरभी नहीं पडती है कि मैं फलाना मुक्त पुरुष अब ब्रह्मानंदका अनुभव करता हूं ॥ जैसे नदी, समुद्रमें मिलकर नहीं जानती है कि मैं फलानी नदी हूं । ऐसे मुक्त पुरुषभी ब्रह्म विषे लीन भया हुआ कुछभी नहीं जानता है । इस प्रकारसे नाम, रूप, मन, इंद्रिय, शरीरादिकोंके अभावकूं हम अद्वैत वादी मुक्ति मानते हैं । उत्तर । ऐसी जडवत् अभान अवस्थाकूं मुक्ति मानते हो, सो तुम अपने घरमेंही मान्य करो, परंतु जैसे पत्थरकी शिला जड कुछभी नहीं जानती है, तैसी अभान अवस्थावाली

मुक्तिकूं वेद वेदांत पुराण स्मृति इतिहासादिक ग्रंथोंमें कहुं भी कबूल नहीं करी है । इस पत्थर समान अभान अवस्था मुक्तिकूं तुमारे घरमेंही रक्खो और चलाओ परंतु वेद वेदांतके सिद्धांतमें मानी हुई और अमृतके समुद्र समान आनंदकी भरी हुई ऐसी हमारे विशिष्टाद्वैत मतकी मुक्तिके आगे तुमारी मुक्तिकी इच्छा किसकूं होय किंतु किसीकूंभी नहीं होती है क्योंकि जब मुक्तिमें मन इंद्रिय आदिक कुछभी नहीं हैं तब ब्रह्मानंदका अनुभव किस करके करते हैं इस वास्ते यह तुमारा इंद्रियादिकका अभावरूप मुक्तिका जो मानना है सो इस वेदांतके शारीरक सूत्रसे विरुद्ध है कि ।

भावे जाग्रद्वदुपपद्यते ॥

अर्थ—मुक्त पुरुषोंके अप्राकृत शरीर रहते हैं तिस शरीरों-विषेही मुक्त पुरुष जाग्रत दशाकी न्याई ब्रह्मका अनुभव करते हैं ॥ जैसे मृत्तिकाकी हांडी अशुद्ध है और काचकी हांडी शुद्ध है तैसें पंच भूतोंके शरीर अशुद्ध हैं और अप्राकृत इच्छा-मय मुक्तोंके शरीर शुद्ध हैं, तिन शुद्ध शरीर, मन, इंद्रियों करकेही ब्रह्मका अनुभवकूं मुक्त लोक करते हैं। ऐसा वेदांत शास्त्रके शारीरक सूत्रमें व्यास भगवान्‌ने कह्या है इति ॥ वादिप्रश्न । मुक्त पुरुषोंके सदा एकही शरीर रहता है कि दूसरा नवीन शरीरकाभी धारण कर सक्के हैं ॥ उत्तर ।

दीपवदावेशस्तथाहि दर्शयति ॥

अर्थ–जैसे एक दीपकमेंसे अनेक दीपक होते हैं तैसे मुक्त पुरुष अनेक शरीर धारण करके ब्रह्मका अनुभव करते हैं, ऐसा व्यास भगवान्‌ने अपने शारीरक सूत्रमें कह्या है ॥ इस प्रकारसे, हे वादी वेदांत सिद्धांत करके विशिष्टाद्वैत सिद्धांतमें जे चार मुक्ति कही हैं, तिन सर्व मुक्तियोंमें शुद्ध मन और शुद्ध इंद्रिय सदा बने रहते हैं, और इच्छामय शरीर रहता है, एक शरीरकी इच्छा होय तो एक शरीर रहता है, और जो अनेक शरीरकी इच्छा करे तो अनेक हो जाते हैं ॥ इस वेदांत सिद्धांतके आगे तुमारी अभाव मुक्तिका पत्ता नहीं लगेगा इति ॥ वादिप्रश्न। मुक्त पुरुष अनेक शरीर धारण कर सक्ता है ऐसा कथन वेदमें है जो होय तो बताओ। उत्तर।

**स एकधा भवति द्विधा भवति त्रिधा भवतीति ॥**

अर्थ–इस छांदोग्य उपनिषद्में कह्या है कि, मुक्त जीव अपने संकल्प मात्रसे एक दो तीन इस रीतिसे अनेक प्रकारका हो जाता है, अर्थात् दिव्य शरीर अनेक धारण कर लेता है और अपनी इच्छासे एक शरीरका धारण करके दूसरे शरीरोंकूं छोडभी देता है ॥ वादिप्रश्न। हे विशिष्टाद्वैतसिद्धांती! वैकुंठमें सायुज्यादि मुक्तिकूं प्राप्त भया जो मुक्त पुरुष है सो वैकुंठकूं छोडकर अपनी इच्छासे दूसरे लोकोंमें जा सक्ता है कि वैकुंठमेंही रहता है ॥ उत्तर।

**स स्वराट् भवति तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवतीति ॥**

अर्थ–सायुज्यादि मुक्तिकूं प्राप्त भया जो मुक्त पुरुष है सो स्वतंत्र होता है और तिस मुक्त पुरुषका भूर्लोक, भुवर्लोक, स्वर्गलोक, महर्लोक इत्यादि सर्व लोकोंमें यथेच्छा संचार होता है, अर्थात् वह मुक्त पुरुष जिस जिस लोकमें जानेकी इच्छा करता है तिस तिस लोकमें चला जाता है, उसकूं कोइभी मने नहीं कर सक्ता है । इस प्रकारसे छांदोग्य उपनिषदमें कहा है इति ॥ वादिप्रश्न । मुक्त लोक सर्वत्र विचरते हैं, ऐसा बनाव इस सृष्टिमें कोइ दिन बना था ? जो बना होय तो कहो॥ उत्तर । हमारे आदि आचार्य श्रीशठकोपस्वामी अपने शरीरका त्याग करके श्रीवैकुंठ लोकमें पधारे थे, ता पीछे साडे तीन हजार वर्षमें श्रीनाथ मुनि प्रगट भये, तिनने श्रीशठकोप स्वामीकी जब उपासना करी तब नाथमुनिकूं श्रीशठकोप स्वामीने साक्षात् वेदार्थ द्राविडरूप प्रबंधका उपदेश करा था, सो प्राकृत नाम रूपसे रहित मुक्त रूप करकेही करा था, पीछे नाथमुनिने पुंडरीकाक्ष स्वामीकूं उपदेश करा । इस प्रकारसे हमारी गुरुपरंपरा मुक्त पुरुषोंसेही चली आती है ॥ वादिप्रश्न । ऐसा बनावका वेदमें प्रमाण है । उत्तर । शुको मुक्तः वामदेवो मुक्तः ॥ इस श्रुतिमें शुकदेव और वामदेव दोनोंकूं मुक्त कहे हैं ॥ शुकदेवजी सायुज्य मुक्तिकूं प्राप्त भये पीछेही इस संसारमें भगवत् आज्ञासे आकर परीक्षितिकूं उपदेश किया है ॥ इस वृत्तांतका विस्तार महाभारतके मोक्ष धर्ममें तथा बृहन्नारदीय पुराणके पूर्वार्द्धमें लिखा है, तहां देख लेना इति ॥ और भागव-

तके तृतीय स्कंधमें तथा वराह पुराणादिक दूसरे पुराणोंमेंभी कह्या है कि, श्रीवैकुंठ लोक चौदह लोकसे पर है, तहां परब्रह्म श्रीपति विष्णुभगवान् रहते हैं तथा भगवान्के विष्वक्सेनादिक पार्षदभी वैकुंठमें रहते हैं । इन सब वैकुंठवासियोंके शरीरभी है इंद्रियांभी हैं मनभी है परंतु इन सबोंके अप्राकृत नाम रूप हैं और मन तथा इंद्रियादिकभी शुद्ध हैं मलिन नहीं हैं ॥ मलिन मन इंद्रियोंकरके तो विषयोंकाही अनुभव होता है ब्रह्मानंदका अनुभव नहीं होता है और शुद्ध मन इंद्रियोंकरके मलिन विषयोंके भोग नहीं करे जाते हैं ॥ जैसे लोहेकी दरांती पारशके स्पर्शते सोनाकी हो गई, तिस सुवर्णकी दरांतीसे घास नहीं कटेगा, किंतु लोहेकी मलिन दरांतीसेही घास कटता है । तैसे शुद्ध मन इंद्रियादिकोंसे मलिन विषयोंके भोग नहीं हो सक्ते हैं ॥ वादिप्रश्न। मुक्तिविषे शुद्ध मन और इंद्रियादिक रहते हैं, ऐसा कहां प्रमाण है । उत्तर।

यदा पंचावतिष्ठंते ज्ञानानि मनसा सह।
बुद्धिश्च न विचेष्टेत तामाहुः परमां गतिम्॥

अर्थ—कठोपनिषदके दूसरे अध्यायकी छठी वल्लीमें दशवां मंत्रमें ऐसा कह्या है कि, जब मनसहित पांच ज्ञान इंद्रिय परमेश्वरविषे स्थिर होकर सदा रमण करते हैं, और जब बुद्धिभी ज्ञानसे विरुद्ध चेष्टा नहीं करती है तिसकूं परम गति (मोक्ष) कहते हैं इति ॥ वादिप्रश्न । सायुज्यादि मुक्तिमें

अप्राकृत नाम रूप और शुद्ध मन इंद्रिय आदिक बने रहते हैं, ऐसा वेद वेदांतोंके प्रमाणोंसे तुमने सिद्ध कर दिया परंतु उनकूं जन्म मरण नहीं होता है, इसमें कौन प्रमाण है ॥ उत्तर ।

अनावृत्तिःशब्दात् अनावृत्तिः शब्दात् ॥

अर्थ—वेदांत शास्त्रके शारीरक सूत्रमें कह्या है कि, मुक्त भये पीछे संसारमें नहीं आता है और श्रुतिमेंभी कह्या है कि, मुक्ति भये पीछे मुक्त पुरुष फिर संसारमें नहीं आते हैं ॥ वादिप्रश्न । इस कहनेमें पूर्वापर विरोध आता है, क्योंकि पूर्व कथनमें तुम ऐसा कह आये हो कि, भूर्लोक आदिक सब लोकोंमें मुक्त पुरुष जाते हैं, और अब ऐसा कहते हो कि, संसारमें मुक्त पुरुष नहीं आते हैं। उत्तर। वहारे वहा ! इस विद्वानूपनेकी क्या बढाइ करिये । हे वादी ! दुराग्रह मत कर, हमारे कथनमें पूर्वापर विरोध नहीं है, किंतु यह तुमारी बुद्धिकाही भ्रम है ॥ क्योंकि जहां कैद-खानेमें अपराधी कैदी लोक पडे हैं, तहां निरपराधी अधिकारी लोकभी तिन कैदियोंके देखनेकूं आते हैं, तो क्या वे अधिकारी-भी कैदी हो गये, और क्या वे अधिकारी कैदियोंकी माफक पराधीनपनेसे उस कैदखाने आये हैं, नहिं नहीं, वे अधिकारी लोक अपनी इच्छातेही आये हैं। और कैदी लोक तो अपनी इच्छातें नहीं आये हैं, किंतु चोरी आदिक कर्माधीनपनेसे परवश होकर आये हैं तैसें मुक्त पुरुषभी अपनी इच्छातें संसारमें सर्वत्र विचरते हैं, परंतु बद्ध जीवोंकी तरह कर्मोंके पराधीन-

पनेसे नहीं विचरते हैं ॥ वादिप्रश्न। जब वैकुंठमें रहनेवाले मुक्त पुरुष अपने वैकुंठ धामसे दूसरे लोकोंमें कदाभी नहीं जावे तब तिनकी हम सच्ची मुक्ति मानें ॥ उत्तर। हे वादी! तू तेरी मानी हुई मुक्तिके सदृश इस सालोक्यादिक मुक्तिकूं मानना चाहता है परंतु हे वादी! वे वैकुंठवासि अपनी इच्छातें सब लोकोंमें संचार करते हैं ॥ जैसे चक्रवर्ति महाराजा अपने स्थानसे दूसरे सब लोकोंमें स्वेच्छाते विचरता है तो क्या विचरनेसे चक्रवर्ति पना मिटकर दरिद्री हो गया ॥ तैसे वैकुंठवासि मुक्त पुरुषभी अपने वैकुंठ स्थानसे लोकांतरमें जानेसे बद्ध और पराधीन नहीं होते हैं॥ वादिप्रश्न। भूर्लोक भुवर्लोक स्वर्गलोक इत्यादिक लोकोंमें रहनेवाले पुरुष वैकुंठमें जा सक्के हैं कि, नहीं जा सक्के हैं। उत्तर। हे वादी वैकुंठ क्या रस्तेमें पडा है कि सब कोइ तहां जा सकेंगे। वैकुंठ तो कैसा है कि, ब्रह्मादीनामसाध्यं तु साध्यं वै भक्तिशालिनाम्॥ ब्रह्मादिक देवोंकूंभी श्रीवैकुंठ धाम मिलना असाध्य है, और भक्तिमान् पुरुषोंकूंही साध्य है, ऐसा शास्त्रका सिद्धांत है ॥ जब ब्रह्मादिकोंकूंभी वैकुंठ दुर्लभ है, तब ब्रह्माकी सृष्टिकूं दुर्लभ होय तामें क्या कहना है इति ॥ वादिप्रश्न। हमारे मतमें ऐसा सिद्धांत है कि, निर्गुण ब्रह्मज्ञानी उस ब्रह्मकी एकतारूप मुक्तिकूं जब प्राप्त होते हैं, तब तिनकूं वैकुंठादिक लोकोंमें जानेका अभाव हो जाता है और तिनके नामरूपकाभी अभाव हो जाता है ॥ जैसे तेजमें तेज मिल जाता है, और आकाशमें आकाश मिल

जाता है तैसे ब्रह्ममें मिल जाते हैं ॥ ऐसा सिद्धांत क्या अत्यंत खोटा है॥**उत्तर** । इस अभावरूप आत्माकी सत्यानाशी मुक्तिकूं पत्थरकी शिलाके दृष्टांतसे हम पूर्व कह चुके हैं तुम विशेष रूप आत्माके सामान्य होनेकूं मुक्ति मानते हो, तिस करके आत्माका अभान रूप सत्यानाशही करते हो क्योंकि वेदमें कह्या है कि ॥ **पुरुषत्वे चाविस्तरात्मा** ॥ वृक्ष, पाषाणादिक योनियोंमें आत्मा विशेष रूप नहीं है, और इस पुरुष देहमें तो विशेषरूप प्रगट आत्मा है, तिस प्रगट आत्माकूं अत्यंत प्रगट तो तुम क्या करो, परंतु उलटा तेजमें तेजकी माफक सामान्य करनेकूं इच्छते हो॥ अहो विशेष आत्माकूं सामान्य बनानेमें परिश्रम काहेकूं करते हो क्यों कि कर्मोंके वशते जब शिला, वनस्पति आदिकोंके शरीर मिलेंगे, तब आपही सामान्य भावकी प्राप्ति हो जायगी इति ॥ और हे वादी ! निर्गुण ब्रह्मकी उपासनाभी नहीं बन सक्ति है, क्योंकि ऐसे ब्रह्मकी सिद्धि नहीं हो सक्ति है, षट् प्रमाणोंमेंसे किसीभी प्रमाणका विषयभूत नहीं होनेसे ॥ तिस कारणते तिस ब्रह्मके अस्तिपनेमेंभी संशयही है इति ॥ इस अभाव मुक्ति आदिकका अधिक खंडन देखना होय तो श्रीभाष्य श्रुतप्रकाशिकादि सद् ग्रंथोंमें देख लेना ॥ **इति मुक्तिनिर्णयः**॥ हे शिष्य ! पूर्वोक्त चार प्रकारकी मुक्तिकूं देनेवाला द्वयमंत्र रत्न है, तिसका दिनमें क्षण क्षणम मुमुक्षु पुरुषोंकूं चिंतन करना योग्य है ॥ **प्रश्न** । इस द्वय मंत्रका महिमा कौनसे शास्त्रमें कह्या है ॥ **उत्तर** । वेद, पुराण, स्मृति आदिक ग्रंथोंमें अनेक

प्रकारसे इस मंत्रका महिमा गायन किया हुआ है, परंतु कहते हैं, श्रवण कर ॥ पद्मपुराणमें ऐसा कह्या है कि ।

मामेकं च श्रिया युक्तं भक्तियुक्तो नरोत्तमः ।
द्वयेन मंत्ररत्नेन मत्प्रियेण भजेत्सदा ॥
अचिरान्मत्प्रसादेन मल्लोकं च स गच्छति ।
दुर्वृत्तो वा सुवृत्तो वा मूर्खः पंडित एव वा ॥
लक्ष्मी च मां सुरेशं च द्वयेन शरणागतः ।
मल्लोकमचिराल्लब्ध्वा मत्सायुज्यं स गच्छति ॥
पुरा मंत्रद्वयं ब्रह्मन् विष्णुलोके पुरे शुभे ।
तस्मिन्नंतः पुरे लक्ष्म्यै मया दत्तं सनातनम् ॥

अर्थ–ब्रह्मा प्रत्ये श्रीमन्नारायण कहते हैं कि हे ब्रह्मन् ! भक्तिकरके युक्त और नरोंमध्ये उत्तम ऐसा जो पुरुष है सो लक्ष्मी करके युक्त एक मेरेकूंही द्वय मंत्ररत्नकरके सदा भजे ॥ वह मंत्र है कैसा कि, मेरेकूं अत्यंत प्रिय है तिस हमारा प्रिय मंत्र करके हमारेकूं भजनेवाला पुरुष हमारी प्रसन्नतासे शीघ्रही हमारे वैकुंठ लोककूं प्राप्त होता है । प्रश्न । ऐसे महान् मंत्रमें महान् पुरुषोंकाही अधिकार है कि सब किसीका है ॥ उत्तर। दुष्ट वृत्तवाला होय अथवा सुंदर आचारवाला होय अथवा मूर्ख होय अथवा तौ पंडित होय परंतु मेरेकूं और लक्ष्मीकूं द्वय मंत्र करके शरणकूं प्राप्त भया होय तो वह पुरुष तत्कालही हमारे वैकुंठकूं प्राप्त होकर मेरी सायुज्य मुक्तिकूं प्राप्त होता है॥

ब्रह्मा कहते हैं, हे भगवन् ! महा अद्भुत इस मंत्र रत्नका सबसे प्रथम आपने किसकूं उपदेश किया था ॥ श्रीमन्नारायण बोले कि हे ब्रह्मन् ! सुंदर ऐसा जो हमारा वैकुंठ पुर है, तिस वैकुंठ हमारे अंतःपुर विषे इस सनातन मंत्रकूं सबसे प्रथम मैंने लक्ष्मीकूं दिया था इति ॥

सर्वमंत्रफलान्यस्य विज्ञानेन भवंति वै ।
ऋष्यादिकं करन्यासमंगन्यासं च वर्जयेत् ॥
सर्वपापक्षयकरं सर्वपुण्यविवर्द्धनम् ।
श्रीकरं लोकवश्यं च सद्यः संसारतारकम् ॥
मानसं वाचिकं पापं कायिकं च त्रिधा कृतम् ।
द्वयस्मरणमात्रेण नाशं याति सुनिश्चितम् ॥
द्वयोपदेशपूर्वेण सर्वकर्म समाचरेत् ।
द्वयाधिकारी न भवेत्सर्वमंत्रेषु नार्हति ॥

अर्थ—हे ब्रह्मन् ! इस मंत्रके जानने करके सर्व मंत्रोंके फल उदय होते हैं, और इस मंत्रकूं जपनेवाला पुरुष इस मंत्रके ऋष्यादिककूं तथा करन्यासकूं और अंगन्यासकूंभी न करे ॥ फिर यह मंत्र कैसा है कि, ब्रह्महत्या, गोहत्या, भ्रूणहत्या, स्त्रीहत्या, आदिक सर्व पापोंका क्षय करनेवाला है, तथा सर्व पुण्योंकी वृद्धि करनेवाला है, तथा शोभा और संपत्तिकूं करनेवाला है, तथा तत्काल संसारका तारक है और हे ब्रह्मन् ! मन करके करा लोकोंकूं वश करनेवाला है, तथा वाचा करके करा हुआ तथा काया करके

करा हुआ ऐसा तीन प्रकारका पाप इस द्वय मंत्रके स्मरण करके निश्चय नाशकूं प्राप्त होता है ॥ और हे ब्रह्मन् । प्रथम इस मंत्रका शिष्यकूं उपदेश करके पीछेसे दूसरे सब कर्मोंका आरंभ करे । क्योंकि जहांतक द्वय मंत्रका अधिकारी नहीं होता है तहां तक सर्व मंत्रोंमें योग्य अधिकार नहीं होता है ॥ फिर धर्मशास्त्रकी पराशर स्मृतिमें ऐसें कह्या है कि ।

उच्चारणान्मनोरस्य सर्वसिद्धिफलं भवेत् ।
अनधीत्य द्वयं मंत्रं न विप्रो न च वैष्णवः ॥
कुलजो वा तपस्वी वा वेदवेदांगपारगः ।
यज्ञदानपरो वापि सर्वतीर्थोपसेवकः ॥
व्रती वा सत्यवादी वा यतिर्वाज्ञानवानपि ।
द्वयाधिकारी न भवेत्तं प्रयत्नेन वर्जयेत् ॥

अर्थ—व्यासजीके पिता पराशर मुनि कहते हैं कि इस शरणागत मंत्रका उच्चारण करनेसे अणिमा महिमा आदिक सर्व सिद्धियोंका फल प्राप्त होता है और जो कोई ब्राह्मण वा वैष्णव इस द्वय मंत्रकूं नहीं पढकर रहता है सो ब्राह्मण नहीं है और वह वैष्णवभी नहीं है किंतु वो केवल नटकी माफक स्वांगधारी है ॥ प्रश्न । ऊंच कुलमें जन्म लिया हुआ पुरुष है और तपस्वी है तथा वेदोंको पढा हुआ है तथा यज्ञ, दान और तीर्थोंका करनेवाला है तथा व्रत उपवासादिकोंका करनेवाला है तथा सत्यवादी है, ज्ञानवान् है और जितेंद्रियभी है, ऐसे गुणोंवाला पुरुष है परंतु उस पुरुषकूं शरणागत मंत्र नहीं आता

है तो तिस पुरुषकूं गुरु करना कि नहीं ॥ **उत्तर** । कुलवान् होय अथवा तपस्वी होय अथवा वेद और वेदोंके षट् अंगोंका पढा हुआ होय अथवा यज्ञ दानविषे तत्पर होय अथवा तो सर्व तीर्थोंका सेवन करता होय अथवा कृच्छ्र, चांद्रायण, प्राजापत्य, नक्तभोजन, आदिक व्रतोंका करनेवाला होय अथवा सत्यवादी होय अथवा तो जितेंद्रिय होय अथवा ज्ञानवान्भी होय परंतु द्वयमंत्रका अधिकारी न होय तो तिसकूं प्रयत्न करके वर्जे. अर्थात् उसकूं गुरु न करे ॥ इस प्रकारसे पराशर स्मृतिमें कह्या है । **प्रश्न** । यह मंत्र कबसे चल्या है और इस मंत्रका क्या फल है । **उत्तर** ।

सर्वेषामेव मंत्राणां प्रथमं गुह्यमुत्तमम् ।
मंत्ररत्नं नृपश्रेष्ठ सद्योमुक्तिफलप्रदम् ॥
सर्वैश्वर्यप्रदं पठ्यं सर्वेषां सर्वकामदम् ।
यस्योच्चारणमात्रेण परितुष्टोभवेद्धरिः ॥

अर्थ—सात करोड मंत्रोंके मध्यमें यह मंत्र सबसे प्रथम है तथा यह मंत्र अत्यंत गुह्य है और सब मंत्रोंसे यह मंत्र अत्यंत उत्तम है और हे नृपश्रेष्ठ ! यह मंत्ररत्न तत्काल मुक्ति फलकूं देनेवाला है । जैसे भोजन करनेसे तत्काल क्षुधाकी निवृत्ति होती है, तैसे इस मंत्रके जपसे तत्काल मुक्तिकी प्राप्ति होती है ॥ और यह मंत्र सर्व प्रकारके ऐश्वर्योंका देनेवाला है तथा सब कोइकूं पठन करने योग्य है । और यह मंत्र सर्व प्रकारकी मनकी कामनाओंकूं देनेवाला है । इस मंत्रके उच्चारणमात्रसेही

भगवान् प्रसन्न होते हैं। इस प्रकारसे हारित स्मृति धर्मशास्त्रमें कह्या है इति॥ प्रश्न। इस मंत्रका उपदेश कौन कौनसी जातिवाले मनुष्योंकूं करना कह्या है। उत्तर।

ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः स्त्रियः शूद्रास्तथेतराः।
तस्याधिकारिणः सर्वे सर्वशीलगुणा यदि॥
पंचसंस्कारसंपन्नाः श्रद्धावंतोऽनसूयकाः।
भक्त्या परमया विष्णोर्युक्तास्तस्याधिकारिणः॥

अर्थ—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र और स्त्री तथा अनुलोमज प्रतिलोमज संकीर्ण आदिक ये सर्व जातिवाले पुरुष जो सर्व शील गुणवाले होय तो तिस मंत्रके सबही अधिकारी हैं। तथा पंचसंस्कारों करके संपन्न होय तथा वेद, ईश्वर, और गुरु इन तीनों विषे श्रद्धावंत होय तथा असूया दोष करके रहित होय तथा विष्णुकी परम भक्ति करके युक्त होय ऐसे गुणोंवाले सर्व जातिके पुरुष इस मंत्रके अधिकारी हैं, ऐसा हारित स्मृतिमें कह्या है इति॥ और स्कंदपुराणमेंभी इस मंत्रका महात्म्य ऐसा कह्या है कि।

द्वयाख्यं रामचंद्रस्य मंत्ररत्नमनुत्तमम्।
पंचविंशाक्षरं विद्वान् स याति परमां गतिम्॥

अर्थ—श्रीरामचंद्र भगवान्का पच्चीस अक्षरोंवाला अति उत्तम द्वयमंत्ररत्नकूं जो पुरुष जानता है सो पुरुष परम गति मोक्षकूं पावता है इति॥ और विश्वंभर उपनिषदमेंभी इस मंत्रका महिमा कह्या है कि।

**यो दाशरथेर्द्वयाख्यं मंत्राणां प्रवरं मंत्ररत्नमधीते ।**
**स सर्वान्कामानश्नुते इति ॥**

अर्थ—जो पुरुष सर्व मंत्रोंमें श्रेष्ठ ऐसा दाशरथि रामके द्वय मंत्र रत्नकूं पठता है सो पुरुष सर्व कामोंकूं भोगता है इति ॥ और भाष्यकारोंनेभी कह्या है कि । **यावच्छरीरं द्वयमावर्तयेत् ॥** जहांतक शरीर रहे तहांतक उस द्वयमंत्रकी आवृत्ति करे, इति ॥ और इस मंत्रके अर्थकूं वाल्मीकी मुनिने रामायणके सात कांडोंके चोवीस हजार श्लोकोंकरके किया है ॥ इस शरणागत मंत्रके षट् पद हैं, तिनमें प्रथम पदका अर्थ बालकांड करके कह्या है ॥ दूसरे पदका अर्थ अयोध्याकांड करके कह्या है तीसरे पदका अर्थ अरण्यकांड करके कह्या है ॥ चोथे पदका अर्थ किष्किंधाकांड करके और सुंदर कांड करके प्रतिपादन करा है ।तथा पंचम पदके अर्थकूं युद्धकांड करके बताया है और षष्ठम पदके अर्थकूं उत्तरकांड करके प्रतिपादन किया है ॥ इस प्रकारसे छः पदोंके अर्थ रामायणके चोवीस हजार श्लोकोंकरके न्यारे न्यारे सात कांडोंमें बताये हैं इति ॥ तथा श्रीमद्भागवतमें व्यासभगवाननेभी इस मंत्र द्वयके अर्थकूं ऐसे बताया है कि ।

**यस्यामलं नृपसदःसु यशोऽधुनापि गायंत्यघघ्नमृषयो दिगिभेंद्रपट्टम् । तन्नाकपालवसुपालकिरीटजुष्टं पादांबुजं रघुपतेः शरणं प्रपद्ये ॥**

अर्थ—तहां पादांबुज रघुपतेः शरणं प्रपद्ये । इस चतुर्थ पाद करके मंत्रके पूर्वार्द्धके अर्थका प्रतिपादन कह्या है ॥ और यस्यामलं नृपसदःसु यशोधुनापि गायंत्यघघ्नमृषयः । इतने श्लोक करके मंत्रके उत्तर खंडका अर्थ प्रतिपादन कह्या है ॥ और श्री-रामचंद्रजीका सर्वोत्कृष्टपनेकूं कथन करनेकी इच्छावाले व्यास मुनिने ( नाकपालवसुपालकिरीटजुष्टं ) इतने पद करके, नमः शब्दके अर्थका प्रतिपादन किया है ॥ **प्रश्न** । इस मंत्र करके यह जीव भगवत् शरणकूं किस प्रकारसे प्राप्त होता है ॥ **उत्तर** । माता, पिता, दारा, पुत्र, बांधव, सखा, व्यवहारी, गुरु, रत्न, धन, धान्य, क्षेत्र, गृह, सर्व धर्म, सर्व काम इत्यादिक सर्व पदार्थोंका परित्याग करके हे विभो ! मैं तुमारे चरणोंके शरणकूं प्राप्त भया हूं ॥ इस प्रकारसे द्वय मंत्र करके शिष्यकूं गुरु भगवत् शरणकूं प्राप्त करते हैं । जहांतक गुरु इस मंत्रका उपदेश नहीं करते हैं तहां तक यह जीव भगवत् शरणकूं नहीं प्राप्त होता है किंतु विमुखही रहता है । तथा यह पच्चीश अक्षरात्मक षट् पदवाला मंत्र जिसकूं नहीं आता होय तो उसकूं गुरुभी नहीं करना । ऐसा श्रुति स्मृति पुराण आदिकों-का हुकम है इति ॥ **इति द्वितीयरहस्यम् ॥ २ ॥** इति श्रीमद्रामानुजपरमाचार्यचरणपंकजमधुपेन श्रीमत्पंडितगोपालदा-सेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे द्वयमंत्राख्यद्वितीयरहस्य-व्याख्याने सप्तमोऽध्यायः ॥ ७ ॥

# अथाष्टमोऽध्यायः ।

प्रश्न० । प्रथम रहस्य राम मंत्र और द्वितीय रहस्य मंत्र रत्न इन दोनों रहस्योंका उपदेश श्रीरामानंद स्वामी अपने शिष्य सुरसुरानन्दकूं करके पीछे क्या करते भये ॥ उत्तर । तापीछे श्रीरामानंद स्वामी चरम मंत्र रूप तृतीय रहस्यका सुरसुरानंदकूं इस प्रकारसें उपदेश करते भये कि ।

उक्तेत्थं शृणु मंत्ररत्नविवृतिः सन्मानसाभीष्टदं
सद्वेद्यं सकृदेव प्रेति चरमं निर्णीतवाक्यार्थकम् ।
रामीयं हि तदीयमंत्रनिरतैरुद्बोधनीयं परं द्वात्रिं-
शत्प्रमिताक्षरं मनुपदं द्व्यर्द्धं जगद्विश्रुतम् ॥

अर्थ—इस उक्त प्रकारसे मंत्ररत्नकी व्याख्याका कथन किया । अब हे गुरुभक्तशिष्य ! निर्णय किया है वाक्यार्थ जिसका ऐसा श्रीरामचंद्र भगवान्का सकृत् इस चरम श्लोक मंत्रकूं श्रवण कर । कैसा है चरम श्लोक कि । सद्वेद्यं । अर्थात् महात्मा पुरुषों करके अवश्य जानने योग्य है । फिर कैसा है कि । सन्मानसाभीष्टदं । अर्थात् सज्जन पुरुषोंके मनोवांछितकूं पूर्ण करनेवाला है, फिर कैसा है कि । तदीयमंत्रनिरतैः उद्बोधनीयं । अर्थात् रामचंद्र भगवान्के मंत्रराज, मंत्ररत्न, चरममंत्र, इत्यादिक जो मंत्र हैं तिन मंत्रोंविषे प्रीतिवाले महज्जनों करके अत्यन्त बोधन करने योग्य है । फिर यह चरम मंत्र कैसा है कि । द्वात्रिंशत्प्रमिताक्षरं । अर्थात् बत्तीस संख्या प्रमाण अक्षर जिसके हैं । बत्तीस अक्षरोंवाला है ॥ फिर कैसा

है कि । मनुपदं । अर्थात् चतुर्दश पद जिस विषे रहे हैं । फिर कैसा है कि । द्व्यर्द्धं । अर्थात् पूर्वार्द्ध उत्तरार्द्ध भेदसे दो अर्द्ध ( खंड ) जिस विषे हैं । फिर कैसा है चरम मंत्र कि । जगद्विश्रुतं । अर्थात् चतुर्दश लोकोंमें प्रसिद्ध है इति १ ॥ इस प्रकारसे चरम मंत्रके अक्षरोंका और पदोंका विचार करके अब तिस चरम श्लोकके अर्थकूं कथन करते हैं ।

अत्रोपायांतरस्याथो निवृत्तिः प्रतिपाद्यते ।
सकृदित्येवकारेण तूपायनिरपेक्षता ॥

अर्थ—ता पीछे इस तृतीय रहस्यविषे अथवा इन चतुर्दश पदोंके मध्यमें ( सकृत् ) इस पद करके उपायांतरकी निवृत्तिका कथन करचा है, अर्थात् यज्ञ, दान, तीर्थादिकरूप उपायांतरकी आशा नहीं करके जो भगवत् शरणागति है, सोही उपासक पुरुषोंके धर्म अर्थ काम और मोक्षकी साधिका है । और इस मंत्रविषे एवकार, दूसरा पद है, तिस करके उपायकी निरपेक्षताका प्रतिपादन किया है, अर्थात् देवतांतरकी उपासनाकी इच्छाका और यज्ञ दानादिककी इच्छाका अभाव प्रतिपादन किया है । यज्ञ, दान, व्रत, तीर्थ, आदिक उक्त उपायोंकी आशातें रहित जो भगवत् शरणागति है सोही उपासकोंकी मुक्तिविषे और सर्वार्थ साधनविषे अत्यन्त बलवान् उपाय है इति ॥ २ ॥

प्रपन्नायेति पदतस्तूपायस्थानमुच्यते ।
उपायत्वं भगवतस्तवेति पदतस्तथा ॥ ३ ॥

अस्मीत्युपायस्वीकारः सुमते मतकोविदैः ।
समाप्त्यर्थेतिशब्देन तूपायानन्यतोच्यते ॥ ४ ॥

अर्थ–प्रपन्न, इस तृतीय पद करके उपायके स्थानका कथन करा है। अर्थात् प्रपत्तिकूं करनेवाला जो उपासक है तिस उपासकके अर्थ अत्यन्त बलवान् षट् प्रकारकी शरणागति रूप उपायके आश्रयका कथन किया है। और तब, इस चतुर्थ पद करके प्रपत्तिके फलकूं देनेवाले और तेज, ओज, महिमा, कृपा, सत्य संकल्प आदि गुणोंके समुद्र श्रीरामचंद्र भगवानकूं उपाय पना कह्या है अर्थात् शरणागति फलके दाता श्रीरामही उपायरूप हैं ॥ ३ ॥ और हे सुमते सुन्दरबुद्धे श्रीवैष्णव मतकूं जाननेवाले विद्वानोंने अस्मी, इस पंचम पद करके उपायका अंगीकार प्रतिपादन करा है। और समाप्ति अर्थवाला इति, इस षष्ठम पद करके उपायांतरके अभावका कथन करा है, अर्थात् शरणागतिके करे पीछे मोक्षके सब उपाय समाप्ति हो जाते हैं, इस शरणागतिसें दूसरा कोइभी उपाय नहीं है ॥ ४ ॥

चकारतोनुक्तसमुच्चयार्थतो निगद्यते त्वन्य उपाय आत्मवित् । उपायसंसेव्यधिकारिरूपं पदेन वै याचत इत्यनेन ॥ ५ ॥ अभयमित्यथ प्राप्य प्र-

---

१ इति हेतुप्रकारप्रकाशादिसमाप्तिषु । हेतु, प्रकार, प्रकाश, समाप्ति, इतने अर्थोंमें इति शब्द है ऐसा कोशमें कह्या है ।

तिबंधकवारणम् । सर्वभूतेभ्य इत्येव प्राप्यस्य प्रतिबंधकम् ॥ ६ ॥

अर्थ—और नहीं कहे हुए अर्थोंका समुच्चय अर्थ जिसका है ऐसा जो सप्तम पद चकार है, तिस चकार पद करके अन्य उपायका प्रपत्ति करके बाध करनेके अर्थ अनुवाद कथन करा है। और हे आत्मवित् अर्थात् हे परमात्माकूं जाननेवाले शिष्य ! याचते । इस अष्टम पद करके सकल अर्थोंकी साधक शरणागति रूप परम उपायका प्रतिपादन करा है ॥ ५ ॥ और ता पीछे अभयं-इन नवम पदकरके प्राप्य रूप भगवतकी प्राप्ति विषे जे प्रतिबंधक है तिनके निवारणका प्रतिपादन करा है, अर्थात् मैं अपराधोंका करनेवाला, पापात्मा जाति वर्ण आश्रमों करके हीन, उचित कर्मोंकूं नहीं करनेवाला, वेद बाह्य, निंदित हूं, सो मैं श्रीनिवास भगवंत श्रीरामकूं कब और कैसे प्राप्त होऊंगा. इसप्रकारके संशयादिक विरोधियोंकी प्रवृत्तिका विघात प्रतिपादन किया है । और सर्वभूतेभ्यः । इस दशम पद करके भगवतकी प्राप्ति विषे जो प्रतिबंधक हैं, तिन प्रतिबंधककोंके स्वरूपका कथन करा है ॥ यहां ऐसा आशय है कि । सर्वभूतेभ्यः।इस प्रकारकी पंचमी विभक्ति और चतुर्थी विभक्ति दोनों होती हैं। तहां पंचमी विभक्तिके पक्षमें ऐसा अर्थ होता है कि, सर्वभूतेभ्यः अर्थात् सर्वभूतमात्रते अभय कर देता हूं, मेरे शरणकूं प्राप्त भये प्राणीकूं किसीसेभी भय नहीं रहता है। **प्रश्न** । दूसरे भूतमात्रसे भगवान अभय करते हैं, प-

रंतु अपनेसे अभय करते हैं कि नहीं । उत्तर । सर्वभूतेभ्यः । यहां सर्वशब्दका ग्रहण करनेसे सर्वभूत मात्रसे और अपनेसेभी तथा दूसरे प्रतिबंधक मात्रसे अभयकूं देता हूं. ऐसे स्वमुखसे श्रीरामने आपही कह्या है, और चतुर्थीविभक्तिके पक्षमें ऐसा अर्थ होता है कि, केवल बिभीषणकूंही मैं अभय नहीं देता हूं किंतु । सर्वभूतेभ्यः । अर्थात् अनन्य शरणागतिकूं प्राप्त भये जे पशु, पक्षी, सरीसृप, देव मनुष्यादिक जीव हैं तिन सर्व जीवोंकूं मैं राघव अभय देता हूं ॥ प्रश्न । भगवतने अपनेसे अभय किसकूं करा था ॥ उत्तर । वत्सहरणके समयमें ब्रह्माकूं अभय करते भये, और मखभंगके समयमें इंद्रकूं अभय करते भये, ऐसा श्रीमद्भागवतके दशमस्कंधमें कह्या है ॥ तथा रामायणमेंभी कह्या है कि–

स तं निपतितं भूमौ शरण्यः शरणागतम् ।
वधार्हमपि काकुत्स्थः कृपया पर्य्यपालयत् ॥

अर्थ–इंद्रपुत्र जयंता भगवतके भयसे सर्व लोकोंमें भटकता ॥ जब भगवतके चरणोंमें आकर गिरा तब भूमिमें पडा हुआ और शरणकूं प्राप्त भया हुआ तथा वधकरने योग्य था तथापि तिस इंद्रपुत्र जयंताकूं शरणागत वत्सल श्रीराम, कृपाकरके पालन करते भये, अर्थात् तिस वायसकूं अभय करते भये इति ॥ ६ ॥

ददामीति पदेनाथोपायस्य सर्वशक्तिता ।
एतादित्येव पदतो संशयत्वमितीर्यते॥ ७ ॥

निर्भरत्वानुसंधानं ममेति प्रतिपाद्यते ।
व्रतमेतत्पदेनाथो तद्दार्ढ्यमभिधीयते ॥ ८ ॥

अर्थ–ता पीछे ददामि । इस एकादशवां पदकरके प्रपत्तिके फलदाता श्रीरामकी सर्वशक्तिता ( सर्वार्थसाधकता ) वर्णन करी है॥ और एतत् । इस द्वादशमा पदकरके उक्तार्थका असंशयपना कह्या है, अर्थात् पूर्व कहे हुये अर्थमें संशय नहीं है ॥ और मम । इस त्रयोदशमा पदकरके निर्भरत्वके चिंतनका प्रतिपादन करा है, अर्थात् शरणकूं प्राप्त भया जो मेरा दास है, तिस दासका पोषण पालन मेरे अवश्य करने योग्य है, इस प्रकार की चिंताका प्रतिपादन मम इस पद करके करा है॥और पाठके क्रमसे अर्थका क्रम बलवान होता है, इस न्याय करके अर्थमें अंतका पद, व्रतं । यह है और पाठमें मम । यह अंतका पद है, परंतु अर्थका क्रम बलवान होनेसे अर्थमें व्रत पद, अंतमें लिया है, तिस अंतके व्रत । इस चतुर्दशमा पदकरके, त्रयोदश पदों करके कहे हुए अर्थका दृढपना पुष्टपना निश्चयपना कह्या है इति ॥ ८ ॥ प्रश्न । इस चरम मंत्रका तात्पर्यार्थ, वाक्यार्थ, प्रधानार्थ और अनुसंधानार्थ कौन कौनसे हैं । उत्तर ।

तात्पर्यार्थोऽस्य विज्ञेयः शरण्यरुचिसंश्रितम् ।
तत्प्रापकस्वरूपस्य वाक्यार्थोऽथ निरूपणम् ॥ ९ ॥
प्रधानार्थस्तु ईश्वरस्वरूपस्य निरूपणम् ।
निर्भरत्वानुसंधानमनुसंध्यर्थ उच्यते ॥ १० ॥

अर्थ—श्रीरामकी प्रसन्नताका जो संश्रय है, सो इस चरम-श्लोकका तात्पर्यार्थ विशेष करके जानने योग्य है । और तिस प्रापकके स्वरूपका जो निरूपण है, सो इस चरमका वाक्यार्थ जानसे योग्य है । और ईश्वरके स्वरूपका जो निरूपण है, सो इस चरमका प्रधान ( मुख्य ) अर्थ है ॥ और दासके पोषणकी जो चिंता है, सो इस चरमश्लोकका अनुसंधान अर्थ कह्या है ॥ इस प्रकारसे इस चरमश्लोक करके सकल अर्थोंके साधनका परम उपाय रूप और सर्वदेश, सर्वकाल, सर्वजाति सर्व अवस्थादिकोंकूं उचित ऐसी प्रपत्तिका कथन किया इति ॥ १० ॥ **प्रश्न ।** आपने षट्प्रकारकी प्रपत्ति ( शरणागति ) पूर्व कही है, सो कौन कौनसी है । **उत्तर ।**

आनुकूल्यस्य संकल्पः प्रातिकूल्यस्य वर्जनम् ।
रक्षिष्यतीति विश्वासो गोप्तृत्ववरणं तथा ॥
आत्मनिक्षेपकार्पण्ये षड्विधा शरणागतिः ॥ ११ ॥

अर्थ—आनुकूल्यसंकल्प १ प्रातिकूल्यवर्जन २ रक्षण-विषयक विश्वास ३ गोप्तृत्ववरण ४ आत्मनिक्षेप ५ कार्पण्य ६ इस प्रकारके भेदसे षट् प्रकारकी शरणागति है ॥ यह षट्-प्रकारकीभी, कायिकी, वाचिकी, मानसी, भेदसे तीन प्रकारकी है ॥ यह तीन प्रकारकी शरणागति भागवतके दशमस्कंधमें ब्रह्माकी स्तुति विषे कही है कि—

तत्तेनुकंपां सुसमीक्षमाणो भुंजान एवात्मकृतं वि-

पाकम् । हृद्वागवपुर्भिर्विदधन्नमस्ते जीवेत यो मु-
क्तिपदे स दायभाक् ॥ १२ ॥

अर्थ—अपने करे हुए कर्मोंके फलकूं भोगता हुआ तुमारी निरवधिक दयाकूं क्षण क्षणमें चिंतन करता हुआ तुमारेकूं मन वचन और काया करके प्रपत्तिकूं करता हुआ जो जीवता है सोही उपासक पुरुष मुक्ति रूप वस्तु विषे अंशका भागी होता है, इस प्रकारसे ब्रह्माने श्रीकृष्णकूं कह्या है । इस श्लोकमें जो ( नमः ) शब्द है तिस नमः शब्द करके प्रपत्तिही कही है ॥ १२ ॥ प्रश्न । कायिकी शरणागति किसने करी-थी । उत्तर । जयंता काकने कायिकी प्रपत्ति करी थी । सो रामायणमें कह्या है कि । स तं निपतितं भूमौ । भूमीमें साष्टांग पडा हुआ कागकूं देखकर भगवान कृपा करके उसका रक्षण करते भये । इस रीतिसे काकने कायिकी शरणागति करी थी । प्रश्न । वाचिकी प्रपत्ति किसने करी थी । उत्तर ।

सर्वलोकशरण्याय राघवाय महात्मने ।
निवेदयत मां प्राप्तं बिभीषणमुपस्थितम् ॥ १३ ॥

अर्थ—सर्वलोकोंका रक्षण करनेवाले महात्मा श्रीराघवके तांइ जाकर कहो कि—सर्व कुटुंबका त्याग करके बिभीषण तुमारे शरण आया है ऐसी मेरी अरज श्रीरामकूं निवेदन करो इन प्रकारकी वाचिकी प्रपत्ति बिभीषणने करी थी ॥ १३ ॥ प्रश्न । मानसी प्रपत्ति किसने करी थी । उत्तर । मानसी

शरणागति गजेंद्रने करी थी, इसका प्रमाण महाभारतमें कहा है कि ।

स तु नागवरः श्रीमान् नारायणपरायणः ।
तमेव शरणं देवं गतः सर्वात्मना तदा ॥ १४ ॥

अर्थ–तिस अवसरमें सो हस्तीवर श्रीमान् गजेंद्र, जब अपने कुटुंब और सजातीयों करके सहित बलहीन होता भया, तब अपने मनसे नारायण पारायण होकर तिस नारायण देवकूंही संपूर्ण मन करके शरणकूं प्राप्त होता भया, इसरीतिसे गजेंद्रकी मानसी प्रपत्ति महाभारतमें कही है इति ॥ १४ ॥ और फेर वह षट् प्रकारकी शरणागतिभी सात्विकी राजसी तामसी भेदसे एक एक प्रपत्ति तीन तीन प्रकारकी है। इस रीतिसे तिन प्रपत्तियोंके अष्टादश प्रकारके भेद हैं, तिनका अत्यन्त विस्तारकूं देखना होय तो भारद्वाज संहितामें देख लेना इति । प्रश्न । इस प्रपत्ति धर्ममें बाल, तरुण, वृद्ध, जाति, कुल, वर्ण, आश्रम, रूपादिकोंका नियम है कि नहीं । उत्तर । नियम नहीं है, बाल, तरुण, वृद्ध, मूक, जड, अंध, पंगु, बधिर, जाति, कुजाति, कुलीन, अकुलीन, वर्णी, अवर्णी, आश्रमी, अनाश्रमी, रूपवान, अरूपवान, आचारी, अनाचारी, पंडित, मूर्ख, पशु, पक्षी, देव, मनुष्य, नर, नारी, नपुंसक, आदिक सर्व प्राणिमात्रका इस शरणागति धर्ममें अधिकार है, और मोक्षरूप फलभी सबकूं समानही मिलता है । सो शास्त्रमें कह्या है कि ।

बालमूकजडांधाश्च पंगवो बधिरास्तथा ।
सदाचार्येण संदिष्टाः प्राप्नुवंति सदागतिम् ॥ १५ ॥

अर्थ–इस श्लोकमें ऊपर कह्या हुआही अर्थ है इति ॥ और इस प्रपत्तिकूं गीताजीमेंभी कही है ।

सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज ।
अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥१६॥

अर्थ–कितनेक वर्ण धर्म हैं, और कितनेक आश्रम धर्म हैं, तथा कितनेक सामान्य धर्म हैं, तिन सर्वधर्मोंका परित्याग करके हे अर्जुन! तू एक मेरे शरणकूं प्राप्त हो। जब तू मेरे शरणकूं प्राप्त होगा तब मैं तेरेकूं तिन धर्मोंका त्यागजन्य पापोंके प्रायश्चित्तके विनाही सर्व पापोंसें मुक्त करूंगा तू शोच मत कर, इति ॥ १६ ॥ प्रश्न । सर्वधर्मान्परित्यज्य । इस वचन करके धर्मोंका त्याग प्रतीत होता है, परन्तु अधर्मोंका त्याग प्रतीत नहीं होता है, अर्थात् धर्मोंका त्याग करना, और अधर्मोंका त्याग नहीं करना, ऐसा अर्थ प्रतीत होता है। उत्तर । सर्व शास्त्रोंमें अधर्मका त्याग तो किया हुआ है, परन्तु वर्णाश्रमके धर्मोंका निषेध तिन शास्त्रोंमें नहीं किया है, तिस कारणते श्रीकृष्ण भगवानने शरणागति धर्ममें सर्व धर्मोंकाही त्याग कह्या है क्योंकि वर्णाश्रमके धर्म और प्रपत्तिके धर्म न्यारे न्यारे हैं, एक धर्ममें दो धर्म नहीं समा सक्ते हैं, एक म्यानमें दो खडगोंकी माफक। और दो नाव ऊपर एक पुरुष

बैठे तो पार नहीं उतरता है, किंतु नदीके बीचमेंही विनाशकूं प्राप्त होता है तैसे प्रपत्ति धर्ममें वर्णाश्रमादि धर्मोंका निषेध किया है । ऐसा अभिप्राय है कि दूसरे शास्त्रों करके तो अधर्मका निषेध किया हुआ है. और श्रीकृष्ण करके वर्णाश्रमके धर्मोंका निषेध भया । इस प्रकारसे शरणागति धर्ममें धर्म अधर्म दोनोंका त्याग सिद्ध होता है । **कृतस्य करणं नास्ति** । इस न्याय करके श्रीकृष्णने किया हुआकूं नहीं किया है वास्ते । **सर्वधर्मान्परित्यज्य** । इस वचन करके धर्म और अधर्म इन दोनोंका त्याग कह्या है इति । **प्रश्न** । वर्णाश्रमोंके धर्मोंका त्याग करनेसे पापकी उत्पत्ति होती है, और पापोत्पत्तिसे नरकादिक दुःखोंकी प्राप्ति होती है, तिस कारणते शरणागति धर्ममें मोक्ष किस प्रकारसे होगा ॥ **उत्तर** । अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ इस प्रकारसे प्रपत्ति धर्ममें सर्व पापोंसे मुक्त करनेका श्रीकृष्णने प्रतिज्ञा पूर्वक अपने शिर रक्खा है ॥ जैसे अश्वमेध यज्ञमें यजमान पुरुष स्नान संध्यादिक नित्य कर्मोंका यज्ञकी समाप्ति पर्यंत त्याग करता है, तिस नित्य कर्मके त्यागसे उत्पन्न भया जो पाप है, तिस पापका तथा अन्य पापोंका नाश करके अश्वमेध यज्ञ यजमान पुरुषकूं स्वर्गादिक सुखोंकी प्राप्ति करनेकूं समर्थ है । तैसे शरणागतिभी वर्णाश्रमोंके त्यागजन्य पापोंका तथा दूसरे पापोंका नाश करके शरणागत पुरुषकूं मोक्ष देनेकूं समर्थ है इति ॥ **प्रश्न** । शरणागति धर्म, कौन देशमें और कौनसे कालमें

लेना कह्या है तथा तिस प्रपत्तिकूं कौन विधिसे धारण करना और उसका क्या फल है ॥ उत्तर । सूत्रमें सूत्रकारने ऐसा कह्या है कि ।

**प्रपत्तेर्देशनियमः कालनियमः प्रकारनियमोऽधिकारिनियमः फलनियमश्च नास्तीति ॥**

अर्थ—भगवतके चरणोंकूं वरने रूप प्रपत्तिकूं अयोध्या आदिक पवित्र देशोंमेंही करना, दूसरे मरू आदिक देशोंमें नहीं करना, ऐसा देशका नियम नहीं है, तथा एकादशी द्वादशी आदिक पुण्यकालमेंही प्रपत्ति करना, दूसरे दिनोंमें नहीं करना, ऐसा कालकाभी नियम नहीं है ॥ तथा इस विधिसे करना, दूसरी रीतिसे नहीं करना, ऐसा प्रकारका नियमभी नहीं है ॥ तथा इस प्रपत्तिका ब्राह्मणही अधिकारी है, दूसरा कोइ अधिकारीकाभी नियम नहीं है ॥ तथा इस शरणागति करनेसे मोक्षही फल मिलता है दूसरे फल नहीं मिलते हैं, ऐसाभी नियम नहीं है, किंतु सर्व देशमें सर्व कालमें प्रपत्ति करी जाति है, और ब्रह्मादि स्तंब पर्यंत सर्व प्राणिमात्र, इस प्रपत्तिके अधिकारी हैं, तथा मोक्ष आदिक सर्व मन इच्छित फलोंकूं देती है, तथा इस शरणागतिका एक प्रकारका नियमभी नहीं है, किंतु मानसी, वाचिकी, कायिकी, तथा सात्विकी, राजसी, तामसी भेदोंसे अनेक प्रकारकी हो जाती है इति ॥ इस प्रकारसे अर्थसहित, अभिप्राय सहित, प्रमाणों सहित, परमार्थरूप, परम मंगलायन, परम मोक्ष साधक, ऐसे मंत्रराज तारक,

जम् । बलवदद्भुतदिव्यधनुःशराऽऽमहितजानु-
विलंबिमहाभुजम् ॥ ३ ॥

अर्थ-फिर कैसे हैं श्रीराम कि । मुनिजनोंके मनरूपी भ्रमरों करके चुंबन करे हुए, और विकसायमान तथा मकरंद युक्त चरणकमल जिनके हैं ॥ फिर कैसे हैं कि । अत्यंत बल युक्त तथा चिन्हों करके अद्भुत तथा अप्राकृत तथा शारंग धनुष और बाणोंकरके, आपूजित, अर्थात् सर्वत्र पूजे हुए ऐसे जानुपर्यंत महाभुजा जिनके हैं इति ॥ ३ ॥

परार्ध्यहारांगदचारुनूपुरं सुपद्मकिंजल्कपिशंगवा-
ससम् । लसद्घनश्यामतनुं गुणाकरं कृपार्णवं
सद्धृदयांबुजासनम् ॥ ४ ॥

अर्थ-फिर श्रीराम कैसे हैं कि । परार्ध्यहारांगदचारुनूपुरम् । अर्थात् परार्ध्य संख्या मूल्यवाले, हार, बाजूबंद और सुंदर नूपुर जिनके हैं ॥ फिर कैसे हैं कि । सुपद्मकिंजल्कपिशंगवाससम् । अर्थात् शोभायमान कमलके केशर सरीखे पीले वस्त्र जिनके हैं ॥ फिर कैसे हैं कि । लसद्घनश्यामतनुम् । अर्थात् प्रकाशमान घनश्याम मूर्ति जिनकी है ॥ फिर कैसे हैं श्रीराम कि । गुणाकरं । अर्थात् वात्सल्यादि गुणोंके खानि रूप हैं ॥ फिर कैसे हैं कि । कृपार्णवम् । अर्थात् कृपाके समुद्र हैं ॥ फिर कैसे हैं कि । सद्धृदयांबुजासनम् । अर्थात् संत जनोंका हृदय कमल जिनका आसन है इति ॥ ४ ॥

प्रसन्नलावण्यसुभृन्मुखांबुजं नरं शरण्यं शरणं

नरोत्तमम् । सहानुजं दाशरथिं महोत्सवं स्मरामि रामं सह सीतया सदा ॥ ५ ॥

अर्थ—फिर कैसे हैं श्रीराम कि । प्रसन्नलावण्यसुभृन्मुखांबुजम् । अर्थात् क्षण क्षणमें नवीन सुंदरपनेकूं अच्छी तरहसे धारण करनेवाला मुख जिनका है ॥ फिर कैसे हैं कि । शरण्यं । अर्थात् शरणागतोंके पालन करनेमें तत्पर हैं ॥ फिर कैसे हैं कि । शरणम् । अर्थात् जगतमात्रके रक्षण करनेवाले हैं । फिर कैसे हैं कि । महोत्सवं । अर्थात् दुःखजन्य विकारसे रहित हैं इति ॥ ५ ॥ इस प्रकारसे श्रीराम परमात्माकी मूर्तिका ध्यान संक्षेपते कथन किया है, और जो विस्तारसे अनुभव करना होय तो सनकादिसंहितामें विस्तारसे कह्या है तहां देख लेना ॥ इति ध्यानम् ॥ मुक्तेः किं साधनम् ॥ मुक्तिका क्या साधन है इस चतुर्थ प्रश्नके उत्तरकूं अब कहते हैं ।

एवं तेभिहितं ध्यानं शृणु तन्मुक्तिसाधनम् ।
मुमुक्षूणां परं वेद्यं विधेयं सुमहामते ॥ ६ ॥

अर्थ—श्रीरामचंद्र परमात्माकूं पानेके साधनोंकूं अब कहते हैं कि । हे सुमहामते ! तेरेकूं ध्यान मैंने उक्तप्रकारसे कह्या, और अब तैंने जो मुक्तिका साधन पूछा था तिस मुक्तिके साधनकूं सुन । कैसा है मुक्तिका साधन कि । परं । अर्थात् सब साधनोंसे अत्यन्त उत्तम है । फिर कैसा है कि । मुमुक्षूणां विधेयं । अर्थात् मुक्तिकी इच्छावाले पुरुषोंकूं विधान करने

योग्य है । फिर कैसा है कि । वेद्यं । अर्थात् मुमुक्षु पुरुषोंकूं जानने योग्य है इति ॥ ६ ॥ तहां मुक्तिके साधनोंमें प्रथम पंच संस्कारों करके संस्कार करे हुए पुरुषोंकाही मुक्ति विषे अधिकार है, तिस कारणते वैष्णवोंके संस्कार कारक तापादि पंच संस्कारोंकूं कहते हैं ।

तप्तेन मूले भुजयोः समंकनं चक्रेण शंखेन तथोर्ध्वपुण्ड्रम् । श्रुतिश्रुतं नाम च मंत्रमाले संस्कारभेदाः परमार्थहेतवः ॥ ७ ॥

अर्थ—अग्निमें तप्त करा हुआ भगवतका सुदर्शन चक्र करके दक्षिण भुजाके मूल विषे सुंदर विधिसे गुरु अंकन करैं, तथा अग्निमें तप्त करा हुआ भगवतका पांचजन्य शंख करके गुरु शिष्यके वाम भुजाके मूल विषे विधिसे अंकित करे । इसका नाम, तापसंस्कार कह्या है । यह तापसंस्कार चार संस्कारोंसें प्रथम किया जाता है, तातें इसकूं प्रथम संस्कार कहते हैं । तथा श्वेतादि मृत्तिका करके द्वादश अंगों विषे ऊर्ध्वपुंड्र तिलकोंका यथाविधि मंत्रों करके धारण करते हैं तिसका नाम ऊर्ध्वपुंड्र संस्कार है । इसकूं द्वितीय संस्कार कहते हैं । और गुरु अपने शिष्यका नारायणदास रामदास केशवदास आदिक नाम धरते हैं, इसका नाम, नाम संस्कार है । यह तृतीय संस्कार है । तथा तारकादि मंत्रोंका उपदेश गु , करते हैं तिसका नाम मंत्र संस्कार है । यह चोथा संस्कार है । और गुरु अपने शिष्यकूं विधिसे तुलसीकी तथा कमलकी

माला धारण कराते हैं, तिसका नाम माला संस्कार है। सो पंचम संस्कार है। यह पांचों संस्कार मोक्षके कारण हैं इति ॥ ७ ॥ प्रश्न। इस श्लोकमें पांच संस्कारोंके मध्यमें प्रथम छाप लेनेका ताप संस्कार करना कह्या है, ता पीछे पुंड्र संस्कार और ता पीछे नाम संस्कार, तिसके पीछे मंत्र संस्कार और ता पीछे माला संस्कार, इस प्रकारका अनुक्रम रामानन्द स्वामीने कह्या है। और शास्त्रोंमें भी ऐसाही अनुक्रम कह्या है कि।

तापं पुण्ड्रं तथा नाम मंत्रो यागश्च पंचमः।
अमी परमसंस्काराः परमैकांतिहेतवः ॥ ८ ॥

अर्थ—प्रथम ताप, पीछे पुंड्र, ता पीछे नाम, मंत्र और याग, यह पांच संस्कार परम एकांतिके हेतु हैं, ऐसा भारद्वाजसंहितामें अनुक्रम बताया है। तिस अनुक्रमकूं छोडकर आज कालके बने हुए साधु लोक ऊर्ध्वपुंड्रकूं प्रथम संस्कार गिनते हैं, और तिस संस्कारकी इस श्रुतिकूंभी बोलते हैं कि।

हरेः पादाकृतिमात्मनो हिताय मध्यछिद्रमूर्ध्वपुंड्रं यो धारयति स परस्य प्रियो भवति स पुण्यवान् भवति स मुक्तिभाग्भवतीति श्रुतेः। प्रथमः संस्कारः ॥ १ ॥

तात्पर्य। यह द्वितीय संस्कारकी श्रुति है परन्तु इसकूं प्रथम संस्कारकी श्रुति मानते हैं। और दूसराभी एक बडा

भारी अज्ञान है, कौनसा कि, यह श्रुति अथर्वणवेदकी है सो इसकूं यजुर्वेदकी श्रुति कहते हैं इति ।

## अथ प्रथमस्तापसंस्कारो लिख्यते ।

धृतोर्ध्वपुंड्रः कृतचक्रधारी विष्णुं परं ध्यायति यो महात्मा । स्वरेण मंत्रेण सदा हृदि स्थितं परात्परं यन्महतो महांतम् । इति श्रुतेः । प्रथमस्तापसंस्कारः ॥ १ ॥

अर्थ–जो मुमुक्षु पुरुष, प्रतिष्ठा अर्चन होम अग्नि ताप आदिको करके संस्कार करा हुआ ऐसा जो पांचजन्य शंख सहित सुदर्शन चक्र है ताकूं धारण करके तथा मृत्तिकासे ऊर्ध्वपुण्ड्रोंका धारण करके विष्णुका ध्यान करता है, सो पुरुष महात्मा होता है। अर्थात् जन्म मरणसे मुक्त होता है ॥ प्रश्न। इस श्रुतिमें शंख और मृत्तिका यह दो शब्द हैं नहीं । और आप तो अर्थमें शंख सहित चक्रका धारण और मृत्तिकासे पुंड्रोंका धारण कहते हो ॥ उत्तर । इस श्रुतिकेसमान अर्थवाली अथर्वण वेदकी श्रुतिमेंसे इन दोनों शब्दोंकी प्राप्ति भई है । सो अथर्वण वेदकी श्रुति यह है कि ।

धृतोर्ध्वपुंड्रोदरचक्रधारी मृदा विष्णुं ध्यायति यो महात्मा । स याति नाकं दुरिता विधूय विशंति यद्यतयो वीतरागाः ॥

अर्थ–जो मुमुक्षु पुरुष शंख और चक्रका धारण करके तथा मृत्तिकासे ऊर्ध्वपुण्ड्रोंका धारण करके विष्णुका ध्यान

करता है सो महात्मा सर्व पापोंका नाश करके जिस मोक्षकूं वीतराग संन्यासी जाते हैं जिस मोक्षकूं प्राप्त होता है ॥ इस श्रुतिमें जो दर शब्द है सो शंखका नाम है । इस प्रकारसे शंख चक्र और ऊर्ध्वपुंड्रोंका धारण करनेवाला, संन्यासीयोंके समान मुक्तिकूं प्राप्त होता है, ऐसा अथर्वणवेदमें कहा है इति ॥ प्रश्न । मुमुक्षु जिस विष्णुका ध्यान करता है । वह विष्णु कैसे हैं कहां रहते हैं और विष्णुका किसकरके ध्यान करता है । उत्तर । विष्णु परात्पर हैं अर्थात् इस संसारी जीवोंसे ब्रह्मा शिव आदिक पर हैं और तिनसेभी पर विष्णु है ॥ फिर कैसे हैं विष्णु कि । परं । अर्थात् अवधिसे और अतिशयते रहित असंख्य कल्याण गुणोंके भंडार रूप होनेसे सर्वोत्कृष्ट हैं. फिर कैसे हैं कि । महतो महांतं । अर्थात् सबसे महान् ( बडे ) आकाशादिक हैं, और तिनसेभी विष्णु बडे हैं ॥ फिर कैसे हैं कि । हृदि स्थितं । अर्थात् अपने भक्तके स्नेहवशते तिस आश्रितकी उपासनाके अर्थ हृदय रूप गुहा विषे रहे हैं ॥ ऐसे विष्णुका ध्यान स्वर मंत्र करके करता है । अर्थात् शंख चक्र और ऊर्ध्वपुंड्रोंकूं धारण करनेवाला पुरुषही ऐसे विष्णुके ध्यानका अधिकारी होता है, सो अधिकारी ॐकार करके विष्णुका ध्यान करता है ॥ श्रुतिमें कहा कि । यद्वेदादौ स्वरः प्रोक्तो वेदांते च प्रतिष्ठितः ॥ इत्यादिक श्रुतियों विषे स्वर शब्दका प्रणव विषे प्रयोग प्रसिद्ध है । प्रश्न । विष्णुका ध्यानकूं मुमुक्षु

१ ॐकार करके ।

कब करता है । उत्तर । सदा । अर्थात् जहां तक जीवे तहां तक दिन दिन प्रति नियमित काल विषे करता है इति ॥ इति तापसंस्कारश्रुत्यर्थः ॥ १ ॥ अब द्वितीय पुंड्र संस्कारकूं लिखते हैं कि ।

हरेः पादाकृतिमात्मनो हिताय मध्यछिद्रमूर्ध्वपुंड्रं यो धारयति स परस्य प्रियो भवति स पुण्यवान् भवति स मुक्तिभाग्भवतीति श्रुतेर्द्वितीय ऊर्ध्वपुंड्रसंस्कारः ॥ २ ॥

अर्थ—जैसा भगवत्के चरणका आकार है तैसा आकारवाला और मध्यमें छिद्रवाला ऐसा ऊर्ध्वपुंड्रकूं जो मुमुक्षु वैष्णव धारण करता है । सो मुमुक्षु वैष्णव परमात्माकूं अत्यंत प्रिय होता है और ऊर्ध्वपुंड्रोंके धारण करनेसे वह वैष्णव पुण्यवान् होता है । तथा मुक्तिका भागी होता है । जैसे पिताके धन धान्य आदिक पदार्थोंका भागी पुत्रही होता है तैसे विष्णु पद रूप मुक्तिका भागीभी ऊर्ध्वपुंड्र धारण करनेवाला वैष्णवही होता है । दूसरा अवैष्णव पुरुष तिस मुक्तिका भागीदार नहीं होता है इति । ऊर्ध्वपुंड्रं नाम द्वितीयः संस्कारः ॥ २ ॥ अब तृतीय नामसंस्कारकूं लिखते हैं ।

पशुपुत्रादिकं सर्वं ग्रहोपकरणानि च ।
अंकयेच्छंखचक्राभ्यां नाम कुर्याच्च वैष्णवम् ॥
इति स्मृतेस्तृतीयो नामसंस्कारः ॥ ३ ॥

अर्थ–पशु, पुत्र, भार्या, यान, वाहन, भूमी आदिक सर्वकूं तथा घरके उपकरण जे चमस, उलूखल, पात्र, वस्त्र, अन्न आदिक इन सबकूं प्रथम शंख चक्र करके अंकित करे, ता पीछे तिन पशु पुत्र भार्यादिकोंका वैष्णव ऐसा नाम धरे। इस प्रकारसे शांडिल्यस्मृतिमें नामसंस्कार कहा है। और हे वैष्णवाः। इस नामसंस्कारमें जो तुमारे श्रुतिका प्रमाण रखना होय तो यह श्रुति है कि।

ब्रह्मदासा ब्रह्मदासा ब्रह्माहमेति कितवाः। अकार-वाच्यस्य श्रीमन्नारायणस्य मकारवाच्यात्मा दासः॥ इति तृतीयसंस्कारः॥ ३॥

## अथ चतुर्थ मंत्रसंस्कारकूं लिखते हैं।

य एतत्तारकं ब्रह्मणो नित्यमधीते स पाप्मानं तरति स मृत्युं तरति स भ्रूणहत्यां तरति स ब्रह्महत्यां तरति स वीरहत्यां तरति स सर्वहत्यां तरति स सर्वसंसारं तरति स सर्वं तरति सो विमुक्तात्माश्रितो भवति स महान्भवति सोमृतत्वं च गच्छतीति श्रुतेश्चतुर्थो मंत्रसंस्कारः॥ ४॥

अर्थ–जो वैष्णव पुरुष श्रीराम परब्रह्मके इस तारक मंत्रका नित्य जप करता है, सो वैष्णव पापकूं तरता है, तथा मृत्युकूं तरता है, तथा भ्रूणहत्या, ब्रह्महत्या, वीरहत्या आदिक सर्व हत्याओंकूं तरता है तथा सर्वसंसारकूं तर जाता है, और

जे जे मुक्तिके प्रतिबंधक हैं तिन सबकूं तरता है, तथा सो आश्रित पुरुष जीवन्मुक्त हो जाता है, तथा सबसे महान् होता है, और मोक्षकूं प्राप्त होता है ऐसा अथर्वण वेदमें कह्या है ॥ इति मंत्रसंस्कारः ॥ ४ ॥

## अथ पंचमो मालासंस्कारो लिख्यते ॥

शंखचक्रधरो विद्वान्मालां तुलसीजां दधत् । स जीवन्मुक्त इत्येवं कमलादिधृक् तथा इति श्रुतेः पंचमो मालासंस्कारः ॥ ५ ॥

अर्थ—शंख और चक्रकूं धारण करनेवाला विद्वान् ऐसा जो वैष्णव है, सो वैष्णव, तुलसीकी मालाकूं विधिसे धारण करता हुआ तथा इस प्रकारसेही कमलादिककी मालाकूं धारण करता हुआ जीवन्मुक्त है अर्थात् जीवता हुआही मुक्त है ऐसा श्रुतिमें कह्या है इति मालासंस्कारः ॥ ५ ॥ हे शिष्य ! इस प्रकारसे पंच संस्कारोंकूं मैनें तेरे तांइ संक्षेपते निरूपण करे, और अब इन पंच संस्कारोंकूं अनेक श्रुति-स्मृतियोंके वचनों करके न्यारे न्यारे, विस्तार सहित और विधिसहित निरूपण करता हूं सो तू श्रवण कर, ।

प्रश्न । हे स्वामिन् ! इस जगतविषे यह शंख और चक्रकी छाप लेनेका जो ताप संस्कार है सो कबसे चल्या है ।

उत्तर । हे शिष्य ! इस जगत विषे वेद अनादि कालके हैं क्योंकि ईश्वरने प्रथम वेदोंकूं उत्पन्न करके ब्रह्माकूं पढाये, और ब्रह्मा वेद पढकर पीछे जगत उत्पन्न करता भया, तातें इस जगतमें

सबसे प्रथम वेद उत्पन्न भये हैं, और उन वेदनमें शंख चक्रकी छाप लेनेका लिखा हुआ है, तातें यह तापसंस्कारभी इस जगतमें अनादि कालसे चला आता है. । **प्रश्न** । शंख चक्रकी छाप नहीं लेवे तो क्या होय। **उत्तर** । जो गुरुके पासते शंख चक्रकी छाप नहीं लेवे तो उस प्राणीकी मुक्तिभी नहीं होती है, ऐसा वेदमें कह्या है कि ।

**पवित्रं ते विततं ब्रह्मणस्पते प्रभुर्गात्राणि पर्येषि विश्वतः । अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते शृतास इद्वहंतस्तत्समासत इति ॥**

अर्थ–हे ब्रह्मणस्पते ! अर्थात् चतुर्मुखवाला जो ब्रह्मा है तिस ब्रह्माकेभी आप पति हो, उस ब्रह्माकूं नियम विषे रक्खनेवाले हो । तिस कारणते आप कैसे हो कि प्रभु हो, अर्थात् चराचर सर्व जगतकूं नियम विषे रक्खनेवाले आप समर्थ हो, फिर आप कैसे हो कि । **विश्वतः गात्राणि पर्येषि** । अर्थात् सब जीवोंके शरीरोंकूं अंतर्यामि रूपसें व्याप रहे हो । ऐसे सब जीवोंके प्रभु तुम हो । तिस कारणते तुमारा सुदर्शन चक्रभी तुमारे दासरूप आस्तिकोंके अंग विषे अंकनरूप करके व्याप्त है । ऐसे तुमारे सुदर्शन करके जो पुरुष अतप्ततनु है, अर्थात् अग्निमें तप्त करा हुआ चक्र करके जिस पुरुषका शरीर नहीं तप्या है, चक्रकी छाप जिसने नहीं लिया है, सो पुरुष कैसा है कि, आमः । अर्थात् अपरिपक्व है, जिसके पाप नष्ट नहीं भये है ऐसा हैं तिस कारणते वह अंच-

क्रधारी पुरुष । त्वां नाश्नुते । अर्थात् तुमारेकूं नहीं प्राप्त होते हैं, मोक्षकूं नहीं पावता है ॥ और । इदं वहंतः । अर्थात् इस अग्नितप्त चक्रकूं धारण करनेवाले पुरुष तो । शृतासः । अर्थात् पक्व हैं, जिनके पाप मात्र पक गये हैं, नाश हो गये हैं ऐसे हैं ॥ वे निष्पापी पुरुष तो । तत्समासतः । अर्थात् तिस परब्रह्मकूं प्राप्त होते हैं ।इति श्रुतिमें ऐसा अन्वय और व्यतिरेक, मोक्ष विषे कथन करा है । अर्थात् तप्तचक्रकूं धारण करनेवाला पुरुष मोक्षकूं प्राप्त होता है, इसका नाम अन्वय है, और तप्तचक्रकूं नहीं धारण करनेवाला पुरुष मोक्षकूं नहीं प्राप्त होता है इसका नाम व्यतिरेक है ॥ ऐसे अन्वय व्यतिरेक करके चक्रका मोक्ष और मोक्षके अभावमें प्रयोजकपनाकूं प्रतिपादन करनेवाली इस श्रुतिकरके मुमुक्षुओंकूं तप्तचक्रके चिन्हकूं अवश्य धारण करना योग्य है, ऐसा विधि कह्या है इति ॥ और यह श्रुति ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, इन तीनों वेदोंमें पठन करी हुयी है, तातें तीनों वेदोंका ऐसाही हुकम है कि अग्निमें तप्त करे हुए चक्र करके अंकित भये विना प्राणिका मोक्ष नहीं होता है इति । प्रश्न । इस तीन वेदकी श्रुतिमें पवित्र शब्द करके आपने अर्थसे चक्रका ग्रहण किया है, सो पवित्र ऐसा चक्रका नाम कौनसे ग्रंथमें कह्या है ॥ उत्तर । वेदके शब्दोंका कोश जो निघंटु ग्रंथ है तामें पवित्र ऐसा नाम चक्रकाही कहा है कि।

सुदर्शनं सहस्रारं पवित्रं चरणं पविरिति ॥

अर्थ—सुदर्शन, सहस्रार, पवित्र, चरण और पवि। इतने नाम चक्रके हैं इति । और श्रीशास्त्रमेंभी कहा है कि।

पवित्रं चरणं चक्रं लोकद्वारं सुदर्शनम्।
पर्यायवाचका ह्येते चक्रस्य परमात्मनः ॥

अर्थ—पवित्र, चरण, चक्र, लोकद्वार और सुदर्शन। इतने परमात्माके चक्रके पर्यायवाचक हैं, अर्थात् दूसरे नामोंके वाचक हैं इति ॥ तथा पद्मपुराणके उत्तरखंडके द्वितीय अध्यायमेंभी ऐसा कहा है कि ॥

पवित्रं चरणं नेमिः पविश्चक्रं सुदर्शनम्।
सहस्रारं प्राकृतघ्नं लोकद्वारं महौजसम्।
नामानि विष्णुचक्रस्य पर्यायेण निबोध मे ॥

अर्थ—पवित्र, चरण, नेमि, पवि, चक्र, सुदर्शन, सहस्रार, प्राकृतघ्न, लोकद्वार और महोजस। इतने विष्णुचक्रके नामोंकूं पर्याय करके अर्थात् नामांतर करके जान इति ॥ ऐसे अनेक प्रमाणोंसे पवित्र शब्द चक्रका वाचक सिद्ध होता है ॥ **प्रश्न**। इस तीन वेदकी श्रुतिमें ततचक्र करके तप्त शरीर करना, ऐसा स्पष्ट अर्थ मालुम नहीं पडता है । **उत्तर**। बहुत मत पूछ, ग्रंथका विस्तार होनेके भयसे बहुत नहीं कह सक्ता हूं। क्योंकि इस श्रुतिका स्पष्ट अर्थकूं जनानेमें हजारों श्रुति स्मृति और पुराणोंके वचन हैं। जैसे कि पद्मपुराणमें इस श्रुतिका बृंहण अर्थ चक्र धारण विषे स्पष्ट रीतिसे कहा है कि।

चरणं पवित्रं विततं पुराणं वाङ्मयं शुभम् ।
तेन चक्रेण संतप्तास्तरेयुः पातकांबुधिम् ॥
तेनातप्ता तनूर्येषां न ते यांति परं पदम् ।
तेन तप्ता तनूर्येषां ते प्रयांति परं पदम् ॥

**अर्थ**—चरण, पवित्र, वितत, पुराण, वाङ्मय और शुभ, नामोंवाला जो चक्र है, ता चक्र करके तप्त भये पुरुष, पापोंके समुद्रकूं तरते भये । और ताचक्र करके जिन पुरुषोंके शरीर नहीं तप्त भये हैं, वे पुरुष मोक्षकूं नहीं प्राप्त होते हैं ॥ और ता चक्र करके जिन पुरुषोंके शरीर तप्त भये हैं, वे पुरुष परम पदकूं प्राप्त होते हैं । इस प्रकारसे पद्मपुराणमें इस श्रुतिका व्याख्यान बहुत विस्तारसे करा हुआ है इति ॥

**प्रश्न** । हे ज्ञाननिधे गुरो ! ब्राह्मण और ब्राह्मणोंके भिक्षुक शंकराचार्य, ऐसा कहते हैं कि शंखचक्रकी छाप लेनेका, वेदमें नहीं कह्या है, तातें वैदिकधर्म नहीं होनेसे ब्राह्मणोंकूं तप्त शंखचक्रका धारण योग्य नहीं । जो वेदमें और धर्मशास्त्रमें तप्त शंख चक्रकी विधि होय तो धारण करना चाहिये ॥ इस कारणते तिन ब्राह्मणोंके ताइ बतानेकूं दोचार दूसरी श्रुतिभी इस ग्रंथमें लिखना चाहिये ॥ **उत्तर** । यजुर्वेदकी कठ शाखामेंसे यह दो मंत्र यहां लिखते हैं । इन दोनों मंत्रोंमें तप्त चक्रका धारण करना कहा है कि ।

चरणं पवित्रं विततं पुराणं । येन पूतस्तरति दुष्कृतानि । तेन पवित्रेण शुद्धेन पूताः । अति-

पाप्मानमरातिं तरेम ॥ १ ॥ लोकस्य द्वारमार्चिमत्पवित्रं । ज्योतिष्मद्भ्राजमानं महस्वत् । अमृतस्य धारां बहुधा दोहमानम् । चरणं नो लोके सुधितान्दधातु ॥ २ ॥

अर्थ—इन मंत्रोंके व्याख्यानमें धानुष्क यज्वा त्रिवेदि भाष्यकारने चरण शब्द, सुदर्शन चक्रका वाचक अपने भाष्यमें कहा है, और भट्टभास्करनेभी अपने ज्ञानभाष्यमें चरण शब्द सुदर्शन देवताका वाचकही कहा ॥ चक्रकी याचना करनेवाले कहते हैं कि जिस अग्नितप्त चक्रके अंकन करके, **पूतः** । अर्थात् पवित्र भया जो पुरुष है, सो पुरुष। **दुष्कृतानि तरति**। अर्थात् पापोंकूं तरता है( नाश करता है)। सो चरण ( चक्र ) कैसा है कि। **पुराणं** । अर्थात् अनादि कालका है। फिर कैसा है कि । **विततं** । अर्थात् आस्तिक जनों विषे अग्नितप्त अपने संयोगजन्य चिन्हरूप करके व्याप्त है। पुराण और वितत इन दो शब्दों करके आस्तिक जनोंविषे तप्त चक्रका धारण अनादि कालसे है ऐसा सिद्ध भया ॥ फिर चक्र कैसा है कि। **पवित्रं** । अर्थात् अपने संयोगसे दूसरोंकूं शुद्ध करनेवाला है । ऐसा पवित्र और शुद्ध, तिस चक्र करके। **पूताः** । अर्थात् पवित्र भये जे हम हैं ते हम, अरातिकूं ( शत्रूकूं ) अर्थात् भगवतकी प्राप्ति रूप मोक्षका प्रति बंधक रूप पाप कूं **अतितरेम** । अर्थात् अत्यंत उलंघन करे ( विनाश करे ) इति ॥१॥ फिर सुदर्शन चक्र कैसा

है कि । लोकस्य द्वारं । अर्थात् वैकुंठ लोककी प्राप्तिका उपाय रूप है कि । फिरकैसा है कि । अर्चिष्मत् । अर्थात् ज्वाला करके युक्त है फिर कैसा है कि । पवित्र । अर्थात् अपनी ज्वाला करके पुरुषोंकूं अंकित करके विशेष शुद्धिका कारणरूप है । फिर कैसा है कि । ज्योतिष्मत् । अर्थात् किरणोंवाला है । फिर कैसा है कि । महस्वत् । अर्थात् प्रभारूप तेज करके युक्त है । फिर कैसा है कि । भ्राजमानं । अर्थात् देदीप्यमान है। फिर कैसा है कि। अमृतस्य धारां बहुधा दोहमानं। अर्थात् अनेक प्रकारसे अमृतकी, धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष, भक्तिरूप, धारा-ओंकूं काम धेनुकी माफक भक्त जनोंकूं संपादन करने वाला है। ऐसा चक्र, हमारेकूं परम पद वैकुंठ विषे स्थापन करो, पोषण करो इति ॥ २ ॥ प्रश्न । इन दोनों मंत्रोंमें चक्र शब्द और तिस चक्रकूं अग्निमें तप्त करके शिष्यके भुजा विषे गुरु अंकित करे, ऐसा स्पष्ट शब्दोंसे अर्थ मालूम नहीं पडता है ॥ उत्तर । इन मंत्रोंके अर्थकूं स्पष्ट रीतिसे बृहद् हारीत स्मृतिके अष्टम अध्यायमें श्रौत भगवत धर्मकी दिक्षा विधि विषे कह्या है कि ।

आज्यं हुत्वा ततश्चक्रं तदग्नौ प्रतपेद्गुरुः ।
चरणं पवित्रमिति तच्चक्रेणांकयेद्भुजम् ॥

अर्थ—अग्निमें घृतका होम करके पीछे तिस अग्निमें गुरु, चक्रकूं तप्त करे । पीछे चरण पवित्र ऐसा नामवाला तिस तप्त चक्र करके शिष्यकी भुजाकूं अंकित करे इति ॥ और इस प्रकारसेही, शुक्ल यजुर्वेदके शतपथ ब्राह्मणमें याज्ञवल्क्य

और कात्यायनके संवादरूप दशम अनुवाकमें सायुज्य, सालोक्य आदि परम पुरुषार्थकी कारणता करके तप्त चक्रका चिन्ह और ऊर्ध्वपुंड्रके धारणका विधान कह्या है कि।

देवासः पितरो येन विधृतेन बाहुना सुदर्शनेन प्रयताः स्वर्गं लोकमायन्। येनांकिता मनवो लोकसृष्टिं वितन्वंति। ब्राह्मणास्तद्वहंति अग्निना वै होत्रा तप्तं चक्रं द्विभुजे धार्यमित्यूर्ध्वपुंड्रमालिखेत्। तस्माद्द्विरेखं भवति पुनरागमनं न याति। ब्रह्मणः सायुज्यं सलोकतां जयति य एवं वेद॥

अर्थ–देव और पितर अपने दक्षिण और वाम बाहु करके धारण करा हुआ, जिस सुदर्शन चक्र करके पवित्र भये हुए स्वर्ग लोककूं प्राप्त भये। और चतुर्दश मनुभी जिस सुदर्शन चक्र करके अंकित भये हुए लोककी सृष्टिका सामर्थ्यकूं प्राप्त, होते हैं। तथा ब्रह्मवेत्ता ब्राह्मणभी तिस तप्त चक्रकूं धारण करते हैं॥ उस हेतुसे कल्प ग्रंथकी रीती करके होम करनेवाला होता पुरुषकूंभी तप्त चक्रका धारण विधिसे करना योग्य है॥ और ऊर्ध्वपुंड्रकूं नासिकाके मूलसे केश पर्यंत लिखे। तिस लिखनेसे द्विरेखारूप ऊर्ध्वपुंड्र होता है॥ ऐसे तप्त चक्र और उर्ध्वपुंड्रका धारण करनेवाला पुरुष परब्रह्म श्रीनारायणकी सायुज्य और सालोक्य मुक्तिकूं साध लेता है। फेर वह पुरुष जन्म मरण रूप संसारमें नहीं आता है॥ ऐसे जो पुरुष जानता है सोभी

मोक्षकूं पावता है इति ॥ और ऐसेही अथर्वण वेदकी सुदर्शन उपनिषदमेंभी कह्या है कि ।

निचिक्षेप[1] सुपर्णं भिद्यमा[2]नं मध्ये बाहुमदधत्सुदर्शनम् । विष्णोरिदं[3] भूरिदं भूरितेजः प्रधर्षति[4] दिवा नक्तं बिभृयुस्तेज्जना[5]सः[6] ॥

अर्थ—दक्षिण और वाम बाहुके मध्यमें सुदर्शन चक्रकूं जो पुरुष धारण नहीं करता है सो पुरुष नाना प्रकारके पापोंकूं अपने आत्मा विषेही रखता है दूर नहीं करता है और अत्यंत तेजयुक्त बहुत फलकूं देनेवाला विष्णुका यह चक्र, पापोंका नाश करता है, तिस हेतुसे भगवतजन, सुदर्शन चक्रकूं रात दिन धारण करते भये इति ॥ और तैसेही ऋग्वेदमेंभी कहा है कि ।

चक्रं बिभर्ति वपुषाभितप्तं बलं देवानाममितस्य विष्णोः । स एति नाकं दुरिता विधूय प्रयांति यद्यतयो वीतरागाः ॥

अर्थ—जो पुरुष देवोंका रक्षण करनेवाला ऐसा, व्यापक विष्णु भगवानका तप्त चक्रकूं शरीर करके धारण करता है सो पुरुष पापोंका सत्यानाश करके परम पद वैकुंठकूं प्राप्त

१ स्वात्मनि स्थापितवानेव नतु परिहृतवान् । २ षो अंतकर्मणि, अंतकरं, बाह्याभ्यंतरबाधकजातं, शत्रुजातं पापजातं चेति यावत् । ३ नानाप्रकारं । ४ अभिभवति, हिनस्तीति यावत्, धृष, प्रसहने, प्रसहनमभिभवः । ५ ततो हेतोः । ६ जनाः ॥

होता है ॥ जैसे इस लोक पर लोकके सकल भोगकी तृष्णासे रहित वीतराग संन्यासी, जिस मोक्षकूं प्राप्त होते हैं, तिस मोक्षकूं, तप्त चक्रकूं धारण करनेवालाभी प्राप्त होता है ॥ जैसे संन्यासियोंकूं संन्यास आश्रम मुक्तिका साधन है, तैसे तप्त चक्र धारण करनेवाले पुरुषोंकूंभी तप्त चक्रका धारण मोक्षका साधन है, ऐसे संन्यासी और चक्र धारीका एकही फल इस श्रुतिने कह्या है इति ॥ फिर सामवेदमें और ऋग्वेदमेंभी ऐसा कह्या है कि।

**चमूषच्छेनः शकुनो विभृत्वा गोविंदुर्द्रप्स आयुधानि बिभ्रत् ॥ अपामूर्मिं सचमानः समुद्रं तुरीयं धाम महिषो विवक्ति ॥**

**अर्थ**–पंचाग्निविद्या विषे पंचमी आहुतिमें शरीरके आरंभ वास्ते प्रवर्ते हुए जे पंच भूत सूक्ष्म हैं, तिनमें जलका अधिक भाग होनेसें इस शरीरकूं जलका उर्मिरूप ( तरंगरूप ) कह्या है। ऐसा जलका तरंग रूप इस शरीरकूं सचमानः[1]। अर्थात् सेवन करताहुआ और संसार दुःखसे निवृत्तिकी इच्छा वाला और। गोविंदुः द्रप्सः। अर्थात् गोविंदका अंश रूप यह जीव है, सो यह जीव। गोविंदुः आयुधानि बिभ्रत्। अर्थात् गोविंदके शंख चक्रादि आयुधोंकूं धारण करता हुआ अपने आत्माकूं संसारसे उद्धार करनेकूं समर्थ होता है। और अपने संबंधी शिष्यादिकोंकूंभी। विभृत्वा। शंख और चक्रका धारण

---

१ सच, सेचने सेवने च।

कराके तिनकूंभी संसार दुःखसें उद्धार करने समर्थ होता है। फिर यह जीव कैसा है कि । चमूषत्[1] । अर्थात् नित्यसूरि जे विष्वक्सेन गरुडादिक हैं तिनकी सभामें बैठता है । अंतकालमें जब इस जीवकूं विष्णुके पार्षद लेने आवते हैं तब यह जीव तिन पार्षदोंकी सभामें बैठता है ॥ फिर कैसा है कि । श्येनः[2]। अर्थात् अत्यंत श्रेष्ठ वैकुंठ लोकके प्रति अर्चि मार्ग करके जाता है। फिर कैसा है कि । महिषः[3] । अर्थात् अतिशय करके महान् होता है, देव मनुष्यों करके पूजित होता है ॥ ऐसा यह जीव। तुरीयं धाम विवक्ति। अर्थात कर्मवश्य जीवोंकूं प्राप्त होनेके संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध रूप, तीन स्थानोंसें पर चौथा वासुदेवकूं सेवता है प्राप्त होता है। इस रीतिसे संसारकी निवृत्ति पूर्वक परमपदकी प्राप्तिकी कामना वाला पुरुष गोविंदके शंखचक्रादि आयुधोंका धारण करे। ऐसा विधि इस श्रुतिने कह्या है इति ॥ प्रश्न । ब्राह्मण कौनसी भुजापर चक्रकूं धारण करे, और कौनसी भुजापर शंखकूं धारण करे, ऐसा प्रकार कोइ वेदके मंत्रमें कह्या है कि नहीं ॥ उत्तर । अथर्वणकी महोपनिषदके अंतर्गत ब्रह्मसूक्त है तिससें कहा है कि ।

दक्षिणे तु भुजे विप्रो बिभृयाद्वै सुदर्शनम् ।
सव्ये तु शंखं बिभृयादिति ब्रह्मविदो विदुः ॥

अर्थ—ब्राह्मण, सुदर्शन चक्रकूं दक्षिण भुजा विषेही धारण

---

१ चम्वां नित्यसूरिपारिषादि सीदतीति चमूषत् । २ शंसनीयं गच्छतीति श्येनः । ३ मह पूजायां मह्यते इति महिषः ।

करे। और श्रीपांचजन्य शंखकूं वाम भुजा विषेही धारण करे। ऐसे ब्रह्मविद जानते हैं, अर्थात् वेदकी दूसरी शाखा वालेभी शंखचक्रके धारण करनेकी विधिकूं ऐसेंहीं जानते हैं इति ॥ और भारद्वाज संहिताके द्वितीय अध्यायमें ऐसेभी कहा है कि।

केचित्तु चक्रशंखौ द्वौ प्रतप्तौ बाहुमूलयोः।
धारयंति महात्मानश्चक्रमेकं तु वा परे ॥

अर्थ—कितनेक ऋषिलोक अग्नितप्त शंख और चक्र दोनोंकूं अपने बाहुमूलविषे धारण करते हैं, और दूसरे कितनेक महात्मा एक चक्रकूंही धारण करते हैं. इसमें इतनाही कारण है कि जैसे राजाके चपडास आदिक राज चिन्होंकूं धारण करने वाला पुरुषही राजाका भृत्य कह्या जाता है। जिस पुरुषके चपडास आदिक राजचिन्ह नहीं हैं, तिसकूं राजाभी अपना भृत्य करके नहीं मानता है ॥ तैसे विष्णुके आयुध जे चक्र, शंख, गदा, पद्म, धनुष खड्ग, आदिक हैं, तिनकूं धारण करनेवाला पुरुषही विष्णुका दास कह्या जाता है, और विष्णुभी तिसकूंही अपना दास करके मानते हैं, दूसरेकूं नहीं मानते हैं ॥ तिस कारणते चक्रकूं अथवा शंखकूं अथवा शंख चक्र इन दोनोंकूं अथवा शंख, चक्र, गदा, पद्म, इन चारोंकूं धारण करे ॥ तिसमें ऐसा नियम नहीं है कि एकके धारण करनेसे विष्णुका दास नहीं होता है। किंतु एकके धारण करनेसेभी विष्णुका दास कह्या जाता है और बहुतके धारण-

सेभी विष्णुकाही दास कह्या जाता है । और एक दोके धारण करनेसे थोडा फल होता है और बहुतके धारणसे बहुत फल होता है, ऐसाभी नियम नहीं है । परंतु इतनाही मतलब है कि जबतक विष्णुके शंख चक्रादिक आयुधोंकूं यह प्राणी धारण नहीं करता है, तबतक विष्णुका यह दास है ऐसा निश्चय नहीं होता है । सो विष्णुतत्व संहिताके अंतके पटलमें कह्या है कि ।

चक्रादिधारणं पुंसां परसंबंधवेदनम् ।
पातिव्रत्यनिमित्तं हि वलयादिविभूषणम् ॥

अर्थ—शंख चक्रादिकका जो धारण करना है, सो पुरुषोंका भगवतके संबंधकूं जनाने वाला है, अर्थात् इस पुरुषने विष्णुके शंख चक्र धारण करे हैं तिस कारणते यह पूरुष विष्णुका है दूसरे किसीका नहीं है, ऐसे संबंधकूं जनानेवाला है ॥ जैसे स्त्रीका चूडी आदिक भूषण, सौभाग्यकूं जनाने वाला है, अर्थात् जिस स्त्रीके हाथोंमें चूडी पहिरी हुई होती हैं तिस स्त्रीकूंही धनी वाली सुहागिनी कहते हैं, और जिस स्त्रीके हाथोंमें चूडी नहीं होती हैं तिस स्त्रीकूं विना धनीकी विधवा कहते हैं ॥ और जैसे धणी विनाके छोटे वृक्षके विरवाकूं बकरी, ऊंट आदिक जनावर खाजाते हैं और उस वृक्षका कोइ धणी जो होय तो तिस वृक्षकूं बकरी ऊंट आदिक पशु नहीं खासक्के हैं । तैसे शंख चक्रकूं जो कोइ प्राणी धारण करता है तिस पुरुषके धणी विष्णुभगवान हो

जाते हैं, ताते तिस पुरुषकूं यम आदिक देव पीडा नहीं कर सक्ते हैं इति ॥ प्रश्न। विष्णुके शंख, चक्र, गदा, पद्म, खड्ग, धनुष, बाण, छूरी, पाश आदिक अनेक आयुध हैं तिन सबकूं अथवा इनमेंसें अपनी मरजी होय तिसकूं धारण करनेमें कुछ बाध है कि नहीं,। उत्तर। जो भगवतके अधिक आयुधोंकूं धारण करनेकी शक्ति होय तो पंच आयुधोंसे अधिक धारण न करे, ऐसा पद्मपुराणमें कह्या है कि।

शंखचक्रगदाखड्गशार्ङ्गादन्यैर्हरेरपि।
न लक्षणैर्दहेदंगं नान्यद्दग्धोऽर्हतिक्रियाम् ॥
ललाटे तु गदा धार्या मूर्ध्नि चापं ततः परम्।
नंदकं चैव हृन्मध्ये शंखचक्रे भुजद्वये ॥

अर्थ—शंख, चक्र, गदा, खड्ग, और धनुष इन पंच आयुधोंसे अधिक दूसरे हरिकेभी आयुध तोभी तिन करके अंगकूं दहन न करे। जो प्राणी इन पंच आयुधोंसे अधिक दूसरे आयुधोंसे दग्ध होता है सो प्राणी क्रियाके योग्य नहीं रहता है ॥ तिस कारणते विष्णुकेभी दूसरे आयुधोंकूं न धारण करे। किंतु इन पांच आयुधोंकूंही धारण करे ॥ प्रश्न। इन पंच आयुधोंकूं कौन कौनसे स्थानोंमें धारण करना चाहिये। उत्तर। ललाटमें तो गदा धारण करनी और मस्तकमें धनुषका धारण करे। तथा हृदयमें खड्ग और वाम दक्षिण भुजा विषे शंख और चक्रका धारण करे। इस रीतिसे अधिकसे अधिक पंच आयुधोंकाही धारण करना कह्या है। इन पांचोंमेंसे थोडे

धारण करे तो दोष नहीं और इन पांचसे अधिक धारण करे तो दोष है इति । प्रश्न । ब्राह्मण लोक ऐसा कहते हैं कि जिस ब्राह्मणके शरीरमें अग्निकरके डांम दिया हुआ दीखता होय तो तिस ब्राह्मणकूं यज्ञ यागादिक वैदिक कर्म विषे नहीं लेना चाहिये । वो ब्राह्मण दग्ध शरीर वाला होनेसे अपवित्र होता है, यज्ञादिक कर्मोंके काममें शास्त्रने उसकूं लेनेका मनै किया है ॥ उत्तर । यह तिन ब्राह्मणोंका कहना सत्य है, परंतु जिस ब्राह्मणने, सन्निपात ज्वर आदिकोंके कारणसे डांम लिया होय, अथवा विष्णुके शंख चक्रादि आयुधोंका त्याग करके दूसरे देवोंके आयुधोंसे अपना शरीर अंकित कराया होय, तिस ब्राह्मणकूं यज्ञादिक वैदिक कर्ममें वरना नहीं चाहिये ॥ ऐसे शास्त्र कहता है, कुछ विष्णुके शंख चक्रादि आयुधोंकूं धारण करनेकी शास्त्रमें मनाइ नहीं है । सो पद्मपुराण कहता है कि ।

प्रतपेच्छंखचक्राभ्यां हुत्वा होमं विधानतः ।
अन्यैर्न दाहयेद्गात्रं ब्राह्मणो हरिलांछनात् ॥

अर्थ—शास्त्रकी विधिसे होम करके पीछे अग्नितप्त शंख और चक्र करके अपना शरीरकूं तप्त करे । और हरिके शंख चक्र, गदा, खड्ग और धनुष इन पंच आयुधोंके विना दूसरे आयुधोंसे अपने गात्रकूं ब्राह्मण दहन न करे । प्रश्न । शरीर विषे अग्निका डाग न लेना चाहिये ऐसे कहने वाले ब्राह्मण विष्णुकेभी शंखचक्रादिकोंकूं न धारण करे, तो क्या दोष है ।

उत्तर । ब्राह्मणादिक हर कोइ जातिवाला पुरुष जो विष्णुके तप्त शंख चक्रका धारण न करे तो उसकूं मनुष्यभी नहीं कहना और देवभी नहीं कहना किंतु दैत्य कहना चाहिये, ऐसा बृहद्ब्रह्मसंहितामें लिखा है कि ।

अनायुधासो असुरा न देवा इति वै श्रुतिः ।
इहामुत्र च तेषां वा आसुरो भाव उच्यते ।
आसुरो विद्यते भावो यावदेषां द्विजन्मनाम् ॥
न तावदधिकारोस्ति ममाराधनकर्मणि ।
नाधिकारोर्चने यावन्मोक्षाशा विद्यते कुतः ॥

अर्थ—जे पुरुष अनायुध हैं अर्थात् भगवतके तप्त शंख-चक्रादि आयुधोंके धारण करनेसे रहित हैं, ते पुरुष असुर हैं देव नहीं हैं, ऐसे श्रुति कहती है । जे पुरुष जबतक तप्त शंख चक्रादिकोंका धारण नहीं करते हैं, तबतक तिन पुरुषोंका इस लोक और परलोकमें असुर भाव कह्या है । और जबतक इन ब्राह्मणादि द्विजोंका असुर भाव रहता है, तबतक तिनका मेरे आराधन कर्म विषे अधिकार नहीं है, और जबतक मेरे अर्चन विषे अधिकार नहीं है तबतक मोक्षकी आशाभी कहांसे होय । प्रश्न । ब्राह्मणोंकूंही तप्त शंख चक्रका धारण करना कह्या है कि दूसरे वर्णोंकूंभी तप्त शंख चक्रका धारण करना शास्त्रमें कह्या है । उत्तर । भारद्वाजसंहितामें ऐसा लिखा है कि—

ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यः शूद्रो नारी तथेतरः ।
चक्राद्यैरंकयेद्गात्रमात्मीयस्याखिलस्य च ॥

२४

धारण करे तो दोष नहीं और इन पांचसे अधिक धारण करे तो दोष है इति । **प्रश्न** । ब्राह्मण लोक ऐसा कहते हैं कि जिस ब्राह्मणके शरीरमें अग्निकरके डांम दिया हुआ दीखता होय तो तिस ब्राह्मणकूं यज्ञ यागादिक वैदिक कर्म विषे नहीं लेना चाहिये । वो ब्राह्मण दग्ध शरीर वाला होनेसे अपवित्र होता है, यज्ञादिक कर्मोंके काममें शास्त्रने उसकूं लेनेका मने किया है ॥ **उत्तर** । यह तिन ब्राह्मणोंका कहना सत्य है, परंतु जिस ब्राह्मणने, सन्निपात ज्वर आदिकोंके कारणसे डांम लिया होय, अथवा विष्णुके शंख चक्रादि आयुधोंका त्याग करके दूसरे देवोंके आयुधोंसे अपना शरीर अंकित कराया होय, तिस ब्राह्मणकूं यज्ञादिक वैदिक कर्ममें वरना नहीं चाहिये ॥ ऐसे शास्त्र कहता है, कुछ विष्णुके शंख चक्रादि आयुधोंकूं धारण करनेकी शास्त्रमें मनाइ नहीं है । सो पद्मपुराण कहता है कि ।

प्रतपेच्छंखचक्राभ्यां हुत्वा होमं विधानतः ।
अन्यैर्न दाहयेद्गात्रं ब्राह्मणो हरिलांछनात् ॥

अर्थ—शास्त्रकी विधिसे होम करके पीछे अग्नितप्त शंख और चक्र करके अपना शरीरकूं तप्त करे । और हरिके शंख चक्र, गदा, खड्ग और धनुष इन पंच आयुधोंके विना दूसरे आयुधोंसे अपने गात्रकूं ब्राह्मण दहन न करे । **प्रश्न** । शरीर विषे अग्निका डाग न लेना चाहिये ऐसे कहने वाले ब्राह्मण विष्णुकेभी शंखचक्रादिकोंकूं न धारण करे, तो क्या दोष है ।

उत्तर। ब्राह्मणादिक हर कोइ जातिवाला पुरुष जो विष्णुके तप्त शंख चक्रका धारण न करे तो उसकूं मनुष्यभी नहीं कहना और देवभी नहीं कहना किंतु दैत्य कहना चाहिये, ऐसा बृहद्ब्रह्मसंहितामें लिखा है कि।

अनायुधासो असुरा न देवा इति वै श्रुतिः।
इहामुत्र च तेषां वा आसुरो भाव उच्यते।
आसुरो विद्यते भावो यावदेषां द्विजन्मनाम्॥
न तावदधिकारोस्ति ममाराधनकर्मणि।
नाधिकारोर्चने यावन्मोक्षाशा विद्यते कुतः॥

अर्थ—जे पुरुष अनायुध हैं अर्थात् भगवतके तप्त शंख-चक्रादि आयुधोंके धारण करनेसे रहित हैं, ते पुरुष असुर हैं देव नहीं हैं, ऐसे श्रुति कहती है। जे पुरुष जबतक तप्त शंख चक्रादिकोंका धारण नहीं करते हैं, तबतक तिन पुरुषोंका इस लोक और परलोकमें असुर भाव कह्या है। और जबतक इन ब्राह्मणादि द्विजोंका असुर भाव रहता है, तबतक तिनका मेरे आराधन कर्म विषे अधिकार नहीं है, और जबतक मेरे अर्चन विषे अधिकार नहीं है तबतक मोक्षकी आशाभी कहांसे होय।

प्रश्न। ब्राह्मणोंकूंही तप्त शंख चक्रका धारण करना कह्या है कि दूसरे वर्णोंकूंभी तप्त शंख चक्रका धारण करना शास्त्रमें कह्या है। उत्तर। भारद्वाजसंहितामें ऐसा लिखा है कि—

ब्राह्मणः क्षत्रियो वैश्यः शूद्रो नारी तथेतरः।
चक्राद्यैरंकयेद्गात्रमात्मीयस्याखिलस्य च॥

अर्थ–ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, नारी तथा दूसरे संकीर्णादि जाति, अपने शरीरकूं तप्त चक्रादि आयुधों करके अंकित करे, तथा दूसरे सबकूं अपने घरमें शंख चक्रादिकों करके अंकित करे। परंतु शंख चक्रादिकोंके चिन्हसे रहित कोइकूंभी रहने दे नहीं क्योंकि पापोंकी निवृत्तिके अर्थ तथा भगवतके एकांतिपनेके अर्थ और सर्व कर्मोंकी सिद्धिके अर्थ चक्रादि चिन्होंका धारण करना योग्य है ॥ प्रश्न। कौनसी विधिसे शंख चक्रादि आयुधोंकूं धारण करना चाहिये। उत्तर। पद्मपुराणमें ऐसा कहा है कि–

द्वादश्यां श्रवणे वापि कस्मिंश्चिद्वैष्णवे दिने ।
शयन्यां चैव बोधिन्यां चक्रतीर्थे तथैव च ।
शंखचक्रविधानेन वह्निपूतो भवेन्नरः ॥

अर्थ–द्वादशी, श्रवण नक्षत्रके दिन, अथवा रामनवमी, जन्माष्टमी, नृसिंहचतुर्दशी आदिक हरकोई विष्णुसंबंधी दिवस विषे, तथा आषाढ शुद्ध शयनी एकादशीके दिन, अथवा कार्तिक शुद्ध एकादशीके दिन, वा चक्रतीर्थमें, शंख चक्रके विधान करके, नर, अग्निसे पवित्र होवे, अर्थात् इन दिवसोंमें हर कोई दिवसविषे अग्नि तप्त शंख चक्रादिकोंका धारण करे॥ सुवर्णके शंखचक्र करावे अथवा रूपाके वा ताम्रके वा कांसाके अथवा लोहेके शंख चक्र करावे ॥ तिसमें सुदर्शन चक्रकूं द्वादश आरा षट् कोण और त्रिवलय सहित करावे। पीछे भगवतका षोडशोपचारसे पूजन करके भगवानके आगे शंख

चक्रकूं पंचामृतसे स्नान कराके ॥ यदक्षरे परे व्योमन् । शन्नो मित्रः शं वरुणः ॥ इन दो वेदकी ऋचाओंका उच्चारण करके शंख चक्रका पूजन करे, और गंध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य आदिकसे यथार्थ शंखचक्रका अर्चनकरके पीछे अग्निके कुशके आसन पर, गुरु, बैठकर, पुरुष सूक्त करके अथवा राममंत्र करके वा, मंत्र द्वय करके अग्निमें षोडश आहुति घृतकी देवे । अधिक आहुति देना होय तो एक हजार और आठ आहुति देवे, वा एकसो आठ देवे ॥ और ( वैश्वानरस्य सुमतौ स्याम ) ॥ इस मंत्रकूं पढकर अग्निके आगे पुरुष सूक्तसे भगवानकी स्तुति करके पीछे ( सुदर्शन महाज्वाल कोटिसूर्यसमप्रभ । अज्ञानांधस्य मे देव विष्णोर्मार्गं प्रदर्शय॥ ) इस मंत्रकूं पढकर अग्निमें सुदर्शन चक्रकूं स्थापन करे ॥ ता पीछे पांचजन्य निजध्वानध्वस्तपातकसंचयम् । पाहि मां पापिनं घोरं संसारार्णवपातिनम् ॥ इस मंत्रकूं पढकर पांचजन्य शंखकूं अग्निमें स्थापन करे ॥ ता पीछे ( सुदर्शनाय विद्महे महाज्वालाय धीमहि तन्नश्चक्रः प्रचोदयात् ) इस सुदर्शनगायत्रीकूं गुरु पढकर शिष्यके दक्षिण बाहु मूलमें अग्नि तप्त सुदर्शन चक्रकूं स्थापन करे, अंकित करे ॥ ता पीछे ( पांचजन्याय विद्महे पावमानाय धीमहि तन्नः शंखः प्रचोदयात् ॥ ) इस पांचजन्य गायत्रीकूं गुरु, पढके शंखकूं शिष्यके वाम बाहुके मूल विषे अंकित करे ॥फिर गरुड संहितामेंभी शंखचक्र धारण करनेकी विधि गरुडकूं भगवानने ऐसे

कही है कि । हे गरुड ! तू श्रुति स्मृति रूपी जगतका उपकारक ऐसा मेरा वचनकूं सावधान होके सुन ॥ सर्व कर्मोंका अधिकार पवित्र पुरुषकूंही कहा है । जो पुरुष मेरे आयुधोंकूं धारण करता है तिस पुरुषकाही नियम करके पवित्र पना होता है । और मेरे शंखचक्रादि आयुधोंके धारण करनेसे हजार अश्वमेध यज्ञका फल प्राप्त होता है, और दशहजार वाजपेय यज्ञका फल प्राप्त होता है ॥ तातें शंख चक्रकूं पंचामृतसे स्नान करके गंध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य आदिक उपचारोंसे भक्तिपूर्वक अर्चन करके ( **सुदर्शन नमस्तेस्तु पांचजन्य नमोस्तु ते** ) इस मंत्रसे शंख चक्रकूं वारंवार नमस्कार करे ॥ ता पीछे अग्निका पूजन करके वेदादि मंत्रोंकर अग्निमें षोडश आहुतिका होम करके । तिस अग्निमें चक्रकूं और पांचजन्यकूं स्थापन करे । पीछे फेर गंध पुष्पादिकसे पूजा करनी ॥ पीछे अग्निमेंसे तप्त चक्रकूं लेकर ( **उच्चारयन्निमं मंत्रं हृदये मां विचिंतयेत्॥**

**सुदर्शन महाज्वाल, इमं मंत्रं समुच्चार्य दक्षिणं बाहुमंकयेत् ॥** ) सुदर्शनमहाज्वाल, इस मंत्रका उच्चारण करताहुआ हृदयमें मेरा चिंतन करे ॥ फिर सुदर्शन महाज्वाल इस मंत्रकूं उच्चारण करके गुरु, अपने शिष्यके दक्षिण बाहुकूं अंकित करे ॥ फेर, ) **पांचजन्य निजध्वान, इमं मंत्रं समुच्चार्य दहेत्सव्यभुजं तथा** ) ॥ पांचजन्यनिजध्वान, इस मंत्रकूं उच्चारण करके वाम भुजाकूं दहन करे ॥ भगवान

कहते हैं कि, हे गरुड ! इस प्रकारके विधिसे शंख चक्रका जो धारण करता है सो पुरुष तीनों लोकमें संदेहसे रहित मेरा भक्त प्रसिद्ध होता है, अर्थात् यह विष्णुका भक्त है ऐसा जान कर तीनों लोकमें उसकूं कोइभी नहीं छेडता है अटकावताहे ॥ और हे गरुड ! शंख चक्रके चिन्ह वाले पुरुषकूं जो कोइ दान देता है उसकूं अनंतगुणे फलकी प्राप्ति होती है। और जिस किसीके शरीरमें सुदर्शन दीखता है तिसकूं तेतीश कोटिदेव नमस्कार करते हैं ॥ और वो शंख चक्रकूं धारण करने वाला अत्यंत शुद्धिकूं पावता है तथा हजार अश्वमेध यज्ञ और दसहजार वाजपेय यज्ञके फलकूं प्राप्त होता है। और अवधिसे रहित तपके फलकूं पावता है तथा निःशंक भगवत भक्त पनेकूं प्राप्त होता है, और उसकूं सर्व देव वंदना करते हैं और वह पुरुष सर्व विषे अधिकारकूं पावता है इति ॥ **प्रश्न** । इस जगतमें प्रथम किसने शंखचक्र धारण करे थे, और नैमिशारण्य क्षेत्रमें अठाशी हजार ऋषि मंडल इकठे भये थे, तिनमें कौनसे कौनसे ऋषि इस रामानुज सिद्धांतके शंख चक्र रूपी ताप संस्कारकूं धारण करते थे। **उत्तर** । पद्मपुराणके उत्तर खंडमें वशिष्ठमुनिकूं दिलीप राजा ऐसेही पूछता भया कि ।

भगवन्भवता प्रोक्ताः सर्वधर्मा विशेषतः ।
वर्णाश्रमयुता धर्मा नित्यनैमित्तिकक्रियाः ॥

राजधर्माश्च यज्ञाश्च तीर्थदानव्रतादिकम् ।
श्रुता मुने मया श्रेष्ठा अक्षयस्वर्गभोगदाः ॥
अधुना श्रोतुमिच्छामि मोक्षमार्गं सनातनम् ॥

अर्थ–दिलीप राजा कहता है कि, हे भगवन् ! तुमने मेरेकूं विशेष करके ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र इन चारों वर्णके धर्म कहे हैं, और गृहस्थ, ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ और संन्याशी इन चार आश्रमोंके धर्मभी कहे हैं । तथा नित्य क्रिया और नैमित्त क्रियाभी आपने कही । तथा राजधर्म, यज्ञ, तीर्थ, दान, व्रत आदिक सर्व, हे मुने ! मैनें तुमारे मुखसे शुने हैं ॥ परंतु वे सर्व अक्षय स्वर्ग भोगकूं देनेवाले हैं ॥ तिस कारणते अब मैं सनातन मोक्ष मार्गकूं सुननेकी इच्छा करता हूं इति ॥ ऐसा दिलीपका वचनकूं सुनकर वसिष्ठ बोले कि ।

साधु पृष्टं त्वया राजन्सर्वलोकहितैषिणा ।
वक्ष्यामि परमं गुह्यमेकं संसारतारकम् ॥

अर्थ–हे राजन् ! सर्व लोकके हितकी ( कल्याणकी ) इच्छा रक्खने वाला जो तू है, सो तैंने बहुत अच्छा पूछा परम गुह्य संसारका एक तारक कूं मैं कहता हूं ऐसा प्रथम अध्यायमें कह्या है ॥ पीछे वसिष्ठ बोले कि हे राजन् ! ब्रह्माने ऐसेही भगवानकूं पूछा तब भगवान ब्रह्माकूं बोले कि हे ब्रह्मन् ! मेरे शंख चक्रकूं विधिसे अग्निमें तप्त करके धारण किये विना मेरे वैकुंठ लोककी प्राप्ति नहीं होती है ॥

एवमुक्त्वा विधातारं देवदेवो हरिः पिता ।
स्वचक्रेणांकयित्वा तं तस्य मंत्रं ददौ स्वयम् ॥

अर्थ—देवोंके देव और ब्रह्माके पिता ऐसे हरि हैं सो विधाताके प्रति इस प्रकारसे कहकर पीछे अपने सुदर्शन चक्र करके ब्रह्माकूं अंकित करके पीछे तिसकूं मंत्रका उपदेश करते भये ॥ और यह नारायण और ब्रह्माका संवाद है। इस संवादकूं मैं तेरेकूं कह्या । और इस संवादकूंही नैमिशारण्यक्षेत्रमें अठाशी हजार ऋषिमंडलकूं नारद मुनिभी कहते भये नारद कहते हैं कि ।

सर्वलोकेश्वरो देवो ब्रह्मा मम पिता प्रभुः ।
ममापि विधिवन्मंत्रं प्रददौ मुनिसत्तमाः ॥
तस्माद्यूयं मुनिश्रेष्ठा धारयित्वा सुदर्शनम् ।
नारायणपदद्वंद्वं गच्छध्वं शरणं द्विजाः ॥
इत्युक्त्वा मुनयः सर्वे नारदेन महर्षिणा ।
द्वयाधिकारिणो भूत्वा याता विष्णोः परं पदम् ॥

अर्थ—नारदमुनि, ऋषियोंके प्रति कहते हैं कि, हे मुनिसत्तमाः ! जैसे नारायण हमारे पिता ब्रह्माकूं विधिसे शंख चक्रते अंकित करके मंत्र देते भये, तैसे लोकके ईश्वर और प्रभु ऐसे हमारे पिता ब्रह्मदेव, मेरेकूंभी विधिसे शंख चक्रके लांछन पूर्वक मंत्र देते भये । इस प्रकारसे ब्रह्माकूं नारायणने तप्त शंख चक्र लगाये, और ब्रह्माने मैं नारदकूं तप्त शंख चक्र लगाये । तिस कारणते हे मुनिश्रेष्ठाः ! तुमभी मेरेसे सुदर्शनका धारण

करके, हे द्विजाः ! नारायणके दोनों चरणोंके शरणकूं प्राप्त हो जाओ । इस प्रकार महर्षि नारदनें सर्व ऋषियोंकूं जब कहा वे सर्व ऋषि तप्त शंख चक्रके धारण पूर्वक द्वयमंत्रके अधिकारी होकर विष्णुके परम पदकूं गये ॥ इस रीतिसे

शौनकादिमहर्षीणां नैमिशारण्यवासिनाम् ।
नारदः प्रददौ मंत्रं प्रपत्तिं शरणागतिम् ॥

अर्थ–नैमिशारण्य क्षेत्रके निवासि महर्षियोंकूं नारद मुनि तप्त शंख चक्रके संस्कारपूर्वक मंत्र देते भये, और नारायणकी शरणागतिकूं देते भये ॥

तस्मात्त्वमपि राजर्षे विष्णुसायुज्यमिच्छसि ।
दीक्षामार्गविधानेन धारयित्वा सुदर्शनम् ॥
नारायणपदद्वंद्वं तदेकं शरणं व्रज ॥

अर्थ–तिस कारणते हे राजर्षे दिलीप! तूभी विष्णुकी सायुज्य मुक्तिकूं इच्छता है, ताते दीक्षाके विधान मार्ग करके तप्त शंख चक्रका धारण करके एक नारायणके पद युगलके शरणकूं प्राप्त हो जा इति ॥ वसिष्ठ मुनि दिलीपकूं कहते हैं हे राजन्! इस तप्त शंख चक्रके धारण पूर्वक मंत्रका उपदेशकूं महर्षिलोक नहीं जानते हैं, और देव, सिद्ध, साध्य, दानव येभी नहीं जानते हैं ॥ प्रश्न । ब्रह्माके नारायणने तापादि संस्कार करे, और ब्रह्माने नारदके और नारदने नैमिशारण्यमें अठाशी सहस्र ऋषियोंके तापादि संस्कार करके मंत्रका उपदेश किया और सबकूं श्री-

वैष्णव बना दिये । इस रीतिसे पद्मोत्तर खंडका प्रमाण देकर हमारा संशय आपने निवृत्त किया, परंतु अब तेतीस कोटि देव बाकी रहे । तिनोंने तप्त शंख चक्रका धारण करा था कि नहीं। उत्तर । स्कंदपुराणमें ऐसा लिखा है कि । सनत्कुमारकूं पृथुराजाने पूछा कि (सुदर्शनस्य माहात्म्यं वैष्णवानां महामुने । वक्तुमर्हसि सर्वज्ञ परं कौतूहलं हि मे ) हे महामुने ! सुदर्शन चक्रका और वैष्णवोंका माहात्म्य कहनेकूं आप योग्य हो । हे सर्वज्ञ ! मेरेकूं सुननेका बहुत उत्साह है इति ॥ ऐसा वचन पृथुराजाका सुनकर सनत्कुमार बोले कि ।

सुदर्शनो नाम राजा शत्रुभिश्च पराजितः ।
हृतराज्यः क्षीणबलो भरद्वाजमुवाच ह ॥

अर्थ—पृथुराजाकूं सनत्कुमार बोले कि एक सुदर्शन नामा राजा था, उस राजाकूं शत्रुओंने जीतकर राज्य ले लिया । तब राज्य और बल करके क्षीण भया जो सुदर्शन राजा । सो भरद्वाज ऋषिकूं बोला कि । ब्रूहि विप्र जयो मह्यमीदृशस्य भवेत्कथम् । हे भरद्वाज विप्र ! मेरेकूं शत्रुओंने जीतकर मेरा राज्य हरण कर लिया है । ऐसा राज्य रहित जो मैं हूं सो मेरा जय किस प्रकारसे होय सो आप मेरे तांइ कहो इति ॥ भरद्वाज बोले कि ।

वृत्रेण निर्जिताः सर्वे पुरा देवाः सवासवाः ।
हृतं राज्यं बलाद्दैत्यैर्देवाः सर्वे जनेश्वर ॥

ब्रह्मादयोऽग्नयः सर्वे शंकरप्रमुखास्तथा ।
शरण्यं शरणं जग्मुर्नारायणमनामयम् ॥

अर्थ—हे जनेश्वर सुदर्शन ! पूर्व कालमें एक वृत्र दैत्य प्रगट भयाथा । तिसने इंद्रादिक सर्व देवोंकूं जीत लिये, और दैत्योंने बलात्कारसे इंद्रका राज्यभी हर लिया । तब ब्रह्मा, अग्नि, शंकर, इंद्र आदिक सब देव श्रीनारायणके शरण गये ॥ और बोले कि । त्राहि त्राहि जगन्नाथ वृत्रेण निहता वयम् ॥ हे जनार्दन ! वृत्रासुरने, मारे हुए हम तुमारे शरण आये हैं, आप हमारा रक्षण करो तीन लोकका पति वृत्रासुर होकर बैठा है, जिस प्रकारसे हमारा बाध नहीं होवे, तैसे करो इति ॥ देवोंका वचन सुन कर नारायण बोले, कि ।

ममायुधैः स्वदेहांस्तु लांछयित्वा सुरोत्तमाः ।
युध्यतां समरे दैत्यैर्मत्प्रसादेन भूयसा ॥
ममायुधांकितैर्देहैर्भवतां सुरशत्रवः ।
क्षयं यास्यंति समरेष्वनायासेन लीलया ॥

अर्थ—हे सुरोत्तमाः ! शंख चक्रादिक मेरे आयुधों करके अपने शरीरकूं चिन्ह वाले करके पीछे दैत्योंके साथ युद्ध करो अत्यंत मेरी कृपा करके और मेरे आयुधोंके चिन्हवाले तुमारे शरीरों करके तुमारे शत्रु सहजमें लीला करके नाशकूं प्राप्त हो जांयगे इति ॥

एवमुक्ते प्रणेमुस्तं ब्रह्मरुद्रपुरोगमाः ।
ततचक्राद्यायुधैस्ते चिह्नं देहेष्वतंद्रिताः ॥

धारयंतो मुदा युक्ता वृत्रस्य जयकांक्षिणः ।
हत्वा वृत्रं गता देवाः स्वस्थानं च मुदान्विताः ॥

अर्थ—इस प्रकारसे देवोंकूं श्रीनारायणने जब कहा तब वे ब्रह्मा रुद्र इंद्र वरुण कुबेर आदिक देव, श्रीनारायणकूं साष्टांग प्रणाम करते भये । पीछे सावधान होके सब देव अपने देहोंके विषे अग्नि तप्त शंख चक्रादिक आयुधों करके चिन्हकूं धारण करके निर्भय पनेसे आनंदयुक्त होकर वृत्रासुरकूं जीतनेकी इच्छा करते भये । पीछे वृत्रासुरके साथ युद्ध करके वृत्रासुरकूं मारके सब देव अपने स्वर्ग लोकमें आनंद युक्त होकर जाते भये इति ॥

ततःप्रभृति ब्रह्माद्याः सर्वे देवाः सवासवाः ।
ऋषयः सिद्धगंधर्वाः पाताले पन्नगेश्वराः ॥
वह्नौ तप्तं हरेश्चक्रं शंखं चैव विधानतः ।
धारयंतो मुदा युक्ताः कर्म चक्रुरतंद्रिताः ॥

अर्थ—ता दिनसे ब्रह्माकूं आदि लेके इंद्र सहित सब तेतीस कोटि देव और अठाशी हजार ऋषि तथा सिद्धलोक, गंधर्वलोक, और पातालमें तमाम नागलोक, इत्यादिक सब कोइ अग्निमें शंख और चक्रकूं विधिसे गरम करके धारण करते हुए आनंद युक्त होके कर्मोंकूं करते भये इति ॥

तस्मात्त्वमपि राजेंद्र कुरु कृष्णायुधांकितम् ।
स्वदेहं सर्वसंग्रामेष्वजेयस्त्वं भविष्यसि ॥

अर्थ—हे राजेंद्र ! देव, ऋषि, सिद्ध, गंधर्व, नाग आदिक, शंख चक्रके धारण करनेसे वांछित फलकूं प्राप्त होते भये। तिस कारणते तूभी कृष्ण भगवानके शंख चक्रादि आयुधोंसे अंकित अपने शरीरकूं कर ॥ तू सर्व संग्रामोंमे अजेय हो जायगा, अर्थात् कोईसेभी जीतनेमें नहीं आवेगा इति ॥ इस प्रकारसे पृथुकूं सनत्कुमार और सुदर्शन राजाकूं भरद्वाज, शंख चक्र धारण करनेका उपदेश करते भये ॥ और इस प्रकारसेही वेदके शतपथ ब्राह्मणमें लिखा है कि गौतम, भरद्वाज, विश्वामित्र, जमदग्नि, वसिष्ठ, कश्यप, तथा स्वायंभु मनु आदि, चौदा मनु, इन सबने अग्निमें शंख चक्र तप्त करके धारण करे थे ॥ प्रश्न । शंकराचार्यके मतवाले शिव भक्त शंख चक्रका धारण करनेमें द्वेष क्यों करते हैं ॥ उत्तर। शंकर मत वाले श्रुति स्मृतियोंका विचार नहीं करते हैं। केवल अपने मतसे आग्रह और आसक्ति करके शंखचक्रोंके धारण करनेमें मिथ्या द्वेष करते हैं। वे अपने धर्ममें राग रक्खते हैं, और वैष्णव धर्ममें द्वेष रक्खते हैं । इतनाही निंदाका कारण है ॥ और शंकर मतवालेभी ज्ञानी पुरुष तो शंख चक्रका धारण करना कबूल करते हैं परंतु आग्रही और अज्ञानी विष्णुका द्रोह करते हैं, क्योंकि द्वारकामें शंकर मठकी गादीके आचार्योंने शंखचक्र । धारण करनेमें आज्ञा करी हुई है ॥ आनंदवन संन्यासिने रामार्चनचंद्रिका नामका ग्रंथ बनाया है तिस ग्रंथके पंचम पटलमें शंख चक्र धारण

करने विषे श्रुतिस्मृतियोंके अनेक प्रमाण दिये हुए हैं ॥ तथा दूसरा अच्युताश्रम संन्यासिभी अपने करे हुए रामनाम माहात्म्य नामके ग्रंथमें षष्ठम प्रकरणमें शंख चक्रके धारण करनेमें अनेक श्रुति स्मृतियोंके प्रमाण बताये हैं ॥ इस रीतिसे शंकर मतके महान प्रसिद्ध आचार्य आनंदवन और अच्युताश्रम इन दोनोंने रामार्चनचंद्रिकामें तथा रामनाममाहात्म्यमें शंख चक्रका धारण करना कबूल किया है, तौ इनके शिष्य कबूल नहीं करे, तिसमें हमारेकूं क्या हानि है ॥ उलटा अपने आचार्यका मतकूं न मानने वाले तिन शिष्योंकूंही महान दोष है ॥ **प्रश्न** । रामार्चनचंद्रिका ग्रंथमें तथा रामनाममाहात्म्यमें किस प्रकारसे आनंदवन और अच्युताश्रमने कबूल किया है ॥ **उत्तर** । तिनोंने अपने ग्रंथोंमें ऐसा लिखा है कि ।

**शौनकोक्तप्रकारेण तप्तचक्रादिधारणम् ।**
**कर्तव्यं वैष्णवैः सर्वैः संप्रदायानुरोधतः ॥**

**अर्थ**—शौनकने बताया हुआ प्रकार करके संप्रदायानुसार अग्नि तप्त चक्रादिकोंका धारण सर्व वैष्णवोंने करना योग्य है ॥ इस प्रकारसे रामार्चनचंद्रिकावालेने अपनी कारिकासे कहकर पीछे तिसके प्रमाणमें इस रीतिसे श्रुति स्मृतियोंका प्रमाण लिखा है कि । **अतप्ततनूर्न तदामो अश्नुते** ॥ यह श्रुति तीनों वेदमें है । इसका अर्थ पीछे लिख आये हैं ॥

**स होवाच याज्ञवल्क्यः तस्मात्पुमानात्महिताय**

प्रेम्णा हरिं भजेत् । सुश्लोकमौलेर्वर्माण्यग्निना सं-
दधत ॥

अर्थ-सो याज्ञवल्क्य ऋषि कहने लगे कि ताते पुरुष अपने आत्माके हित वास्ते प्रेम करके भगवानकूं भजे । और सुश्लोक शिरोमणि परमात्माके शंखचक्रादि आयुधोंकूं अग्निमें गरम करके धारण करे. इति यजुर्वेदश्रुतिः ॥ फिर ऋग्वेद सामवेदका प्रमाण लिखता है कि । प्रते विष्णो अब्जचक्रे ॥ इस श्रुतिकाभी अर्थ पीछे लिख आये हैं ॥ फिर अथर्वण वेदकी श्रुतिका प्रमाण लिखता है कि ।

उरुक्रमस्य चिह्नैरंकिता लोके शुभगा भवाम ॥

अर्थ-त्रिविक्रम भगवानके शंखचक्रादि चिन्होंसे अंकित होकर इस लोक परलोक विषे हम बडभागी हो जांयगे इति ॥ फिर पद्मस्मृतिका प्रमाण लिखता है कि ।

अग्निहोत्रं यथा नित्यं वेदस्याध्ययनं यथा ।
ब्राह्मणस्य तथैवेदं तप्तचक्रादिधारणम् ॥

अर्थ-अग्निहोत्र और वेदका पढना ब्राह्मणकूं जैसे नित्य है । तैसे ब्राह्मणकूं तप्त चक्रादिकोंका धारण करनाभी नित्य है इति ॥ इस रीतिसे सेकडों श्रुति स्मृतियोंका प्रमाण देकर शंकर मतवाले महात्मा आनंदवन और अच्युताश्रमने शंखचक्र धारण करनेका सिद्धांत अपने ग्रंथोंमें लिख दिया है ॥ और दूसरेभी ग्रंथोंमें इनके परंपरा वालोंने श्रुति स्मृति पुराणादिकोंके

वचनों करके शंख चक्रके चिन्ह स्थापन करे हैं इति ॥ प्रश्न । शिव भक्तोंकूं शिवपुराण बहुत प्रिय रहता है तिस पुराणमें तप्त शंखचक्रादिकोंका धारण करना लिखा होय तो शिवभक्तभी शंखचक्रका धारण करनेमें पीछे नहीं हटे ॥ उत्तर । शिव पुराणके मतधारी आचार्योंनें शंख चक्रका धारण करना कबूल किया है तो दूसरे क्यों नहीं करेंगे ॥ और शिवनेभी शंखचक्रका धारण किया है तो तिसके भक्त क्यों नहीं करेंगे ॥ और शिव पुराणमेंभी शंखचक्रका धारण करना लिखा है कि ।

श्रावका वासुदेवस्य तथैव नटनर्त्तकाः ।
अन्ये च वैष्णवास्तत्र सर्वे चक्रेण लांछिताः ॥
सुदर्शनेन यस्यांगं लांछितं तु भवेत्सदा ।
देहे तस्य वसेन्नित्यं श्रिया युक्तः स्वयं हरिः ॥

अर्थ—वासुदेव भगवानके सेवक, नट, नर्त्तक, और दूसरे वैष्णव वे सब तहां चक्र करके लांछित हैं । जिस पुरुषका शरीर सदा सुदर्शन चक्र करके लांछित होता है, तिस पुरुषके देहमें नित्य लक्ष्मीसहित हरि आप निवास करते हैं इति ॥ फिर शिवने पार्वतिकूं ऐसा कह्या है कि ।

यज्ञो दानं तपो होमो भोजनं पितृतर्पणम् ।
चक्रलांछनहीनस्य विप्रस्य विफलं भवेत् ॥

अर्थ—यज्ञ, दान, तप, होम, भोजन, पितृतर्पण इत्यादिक कर्म चक्रके चिन्हसे रहित ब्राह्मण करे तो निष्फल हो जाते

हैं इति ॥ **प्रश्न** । ऐसा शिवका वचनकूं उल्लंघन करके शिवके भक्त वैष्णवोंकी निंदा करते हैं, तिनकूं शिवजी क्या कहते हैं । **उत्तर** । शिव ऐसा कहते हैं कि, हे पार्वति ! शंखचक्र ऊर्ध्व-पुंड्रादिकोंकूं धारण करने वालेकी निंदा जो पुरुष करता है सो महा चांडाल है, वह रौरव नरकमें जायगा इति ॥ **प्रश्न** । शिवने कौन कौनकूं महापापी गिने हैं ॥ **उत्तर** ।

ब्रह्महत्या सुरापानं स्तेयं गुर्वंगनागमः ।
चक्रांकितस्य निंदा च पंचैते त्वतिपातकाः ॥
यः पुत्रः पितरं द्वेष्टि तं विद्यादन्यरेतसम् ।
चक्रांकितं तु यो द्वेष्टि तं विद्यादंत्यरेतसम् ॥

अर्थ—ब्रह्महत्या, सुरापान, सुवर्णादिककी चोरी, गुरुकी स्त्रीका मैथुन, चक्रधारीकी निंदा, इन पांच कर्मोंके करने वाले पांच जनें, महा पातकि हैं ॥ इनकूं एक सरीखे पापी शिवने गिने हैं इति ॥ और जो कोइ पुत्र होके, अपने पिताका द्वेष करता है, तिसकूं पिताका बीज नहीं जानना, किंतु दूसरेका बीज जाने ॥ और जो पुरुष चक्रके चिन्हवाले वैष्णवका द्वेष करता है, तिसकूं चांडालका बीज जाने । ऐसे शिवने पार्वतिकूं कहा है. इसतें अधिक क्या कहे इति अब शंखचक्रादिकके धारण करनेसे मोक्ष फलकी प्राप्ति होती है और नहीं धारण कर-नेसे ( अनायुधा सो असुरा न देवा इति श्रुतेः ) असुर भावकी प्राप्ति कही इस श्रुतिने कही तथा महापातकोंकी प्राप्तिसे महारौरवादि नरकोंकी प्राप्ति होती है । और चक्र धारीका

रक्षणभी चक्र करता है, नहीं माने तो दुर्वासाकूं पूछ देखो । प्रश्न । स्वर्गमें तेतीस कोटि देव पातालमें नाग और मृत्युलोकमे अठाशी हजार ऋषि, इन सबने तप्त शंख चक्रादिकोंका धारण किया है । तिस कारणते स्वर्ग मृत्यु और पाताल इन तीनों लोकमे श्रीवैष्णव धर्म व्याप्त है, ऐसा सिद्ध भया ॥ अब मेरे मनमें थोडासा संशय उत्पन्न होता कि इस मृत्यलोकमें चक्रवर्ति राजा बहुत होगये हैं, तिनोंने श्रीवैष्णव धर्मके चिन्ह, शंख चक्र धारण करके वैष्णव भये थे कि नहीं, ऐसा कुछ मालूम मेरेकूं नहीं पडता है ॥ उत्तर । ध्रुव, अंबरीष, शर्याति, ययाति शिबि, रंतिदेव, शशबिंदु, भगीरथ, भीष्म, विदुर, दुष्यंत, भरत, पृथु, मांधाता, उत्तानपाद, रुक्मांगद, प्रल्हाद, बलि, बिभीषण इत्यादिक हजारों राजे (चक्रांकितभुजाः सर्वे त्यक्त्वा भोगाननेकशः । अध्रुवेण ध्रुवं प्राप्ता आराध्य कमलापतिम् ॥) अनेक भोगोंका त्यागकरके नाशवान शरीरसे कमलापति विष्णुका आराधन करके और अपने भुजाओं विषे चक्रका धारण करके मोक्षकूं प्राप्त होते भये । प्रश्न । श्रीमद्भागवतकी कथा, मैंने बहुत सुनि है परंतु तिसमें कहुँभी शंख चक्रका माहात्म्य मेरे सुननेमें नहीं आया ॥ उत्तर । श्रीमद्भागवतके बहुतभी स्थलोंमें शंख चक्र धारण करनेका माहात्म्य है परंतु शंकर मतमें आसक्त श्रीधरस्वामिने अपनी करी हुई भागवतकी टीकामें श्लोकोंके अर्थका अनर्थ किया है. तिस कारणते शंख चक्रका माहात्म्य स्फुट मालुम नहीं पडता है ॥ प्रश्न । किस प्रकारसे

श्रीधरने अर्थका अनर्थ किया है । उत्तर । भागवतके दशमस्कंधके चालीसवां अध्यायमें अक्रूरकृत स्तुतिके श्लोकमें ।

अन्ये च संस्कृतात्मानो विधिनाभिहितेन ते ।
यजंति त्वन्मयास्त्वां वै बहुमूर्त्यैकमूर्तिकम् ॥

अर्थ—तुमने कह्याहुआ विधि करके अर्थात् श्रीपंचरात्रोक्त विधि करके ( संस्कृतात्मानः ) तापः पुंड्रस्तथा नाम मंत्रो यागश्च पंचमः । अमी परमसंस्काराः पारमैकांत्यहेतवः ॥ इन तापादी पंच संस्कारों करके संस्कारवाले पुरुष । क्योंकि पंचरात्र शास्त्रमें इन पंच संस्कारोंकूंही प्राधान्यता करके कहे हैं तातें संस्कृतात्म शब्द करके तापादि पंच संस्कारही कहे हैं ॥ और श्रीधरने ऐसा लिखा है कि, वैष्णव और शिव दीक्षा करके दीक्षावाले । ऐसा ( संस्कृतात्मानः ) इस शब्दका अर्थ करा है, सो उलटा अर्थ है क्योंकि संस्कार नाम दीक्षाका नहीं है पंचसंस्कारोंका नाम है इति ॥ फिर तृतीय स्कंधके प्रथमाध्यायमेंभी विदुरकी तीर्थ यात्रा विषे ।

पुरेषु पुण्योपवनाद्रिकुंजेष्वपंकतोयेषु सरित्सरःसु । अनंतलिंगैः समलंकृतेषु चचार तीर्थायतनेष्वनन्यः॥अन्यानि चेह द्विजदेवदेवैः कृतानि नानायतनानि विष्णोः । प्रत्यंगमुख्यांकितमंदिराणि यद्दर्शनात्कृष्णमनुस्मरांति ॥

अर्थ—अनन्यः अर्थात् अनन्य भक्त ऐसा विदुर है

( अनन्याश्चिंतयंतो मां ) इस रीतीसे अनन्य भक्त विदुर सिद्ध होते हैं ॥ ( अनंतलिंगैः ) अनंत नाम विष्णुका है और लिंग नाम चिन्हका है अर्थात् विष्णुके चिन्ह जे श्रीमत्सुदर्शनादिक दिव्य आयुध जिनके विषे हैं ऐसे परमैकांति विष्णु भक्त हैं। तिन करके ( समलंकृतेषु ) अधिष्ठित। अर्थात् शंख चक्रादिक भगवत चिन्होंकूं धारण करे हुए भगवत भक्त जिन तीर्थोंमें, आयतनोंमे, पुरोंमें, रहतें हैं, तिन तीर्थ, आयतन पुरादिकों विषे विदुर अनन्य भक्त विचरते भये। क्योंकि अनन्य भक्त देवतांतर भक्तोंके आश्रमोंमें नहीं जाता है, जो जावै तो अनन्यपना नहीं रहता है इति ॥ और दूसरे श्लोकको ऐसी व्याख्या है कि इस सरस्वतिके विषे ( द्विजदेवदेवैः कृतानि ) अर्थात् भगवतके दिव्य आयुधोंके धारण करनेसे जिनकूं देव संज्ञा प्राप्त भई है तिनका नाम द्विज देव है। तिनोंने प्रतिष्ठा करे हुए विष्णुके नाना आयतन हैं। विष्णुतत्वसंहितामें लिखा है कि। एवं विज्ञापिताः शिष्याश्चक्रलिंगसमन्विताः। देवा एव भवंत्येते नान्येषां कर्मकारकाः ॥ अर्थात् शंखचक्र धारण करने वाले देव हो जाते हैं ताते दूसरोंके कर्म करनेवाले नहीं रहते हैं ॥ और देवकी प्रतिष्ठा करनेका अधिकारभी वैष्णवोंकूंही है दूसरोंकूं नहीं है. जिस देवकी प्रतिष्ठा वैष्णव पंडित करता है तिसमेंही देवपना आता है, दूसरेमें नहीं, ऐसा हारीतादि धर्म शास्त्रोंमें कहा है कि।

श्रोत्रियो विष्णुभक्तस्तु गृहस्थः शास्त्रवित्तमः ।
चक्रलिंगधरो विप्रः प्रतिष्ठां कर्तुमर्हति ॥

अर्थ—गृहस्थाश्रमवाला वेदपाठी, विष्णुभक्त, शास्त्रवेत्ता, और चक्रके चिन्हकूं धरनेवाला ऐसा ब्राह्मण देव प्रतिष्ठाकूं करने योग्य है इति ॥ फिर पराशर संहितामेंभी कहा है कि ।

देवतांतरभक्तो वा समबुद्धिरथापि वा ।
नास्तिको वेदहीनो वा न प्रतिष्ठां समाचरेत् ॥

अर्थ—दूसरे देवोंका भक्त, समबुद्धिवालाभी, और वेदहीन, नास्तिक, प्रतिष्ठाकूं न करे ॥ इस रीतिसे द्विजदेव नाम वैष्णवों का है तथा ( प्रत्यंगमुख्यांकितमंदिराणि आसिषेव ) अर्थात् अंग अंगके प्रति शास्त्रने नियम करके बताये जे पंच अंग हैं तिन विषे शंख चक्रादिकोंके चिन्हवाले जे श्रीवैष्णव हैं, तिनके मंदिरोंकूं विदुरभक्त, सेवन करते भये इति ॥ इन श्लोकोंकी श्रीधरने ऐसी अन्यथा व्याख्या करी है कि ( अनंतलिंगैः ) अर्थात् लिंग नाम मूर्तिका है ऐसे श्रीधरने कहा है सो मिथ्या अर्थ है, क्योंकि लिंग शब्द मूर्तिका वाचक कोईभी शास्त्रमें प्रसिद्ध नहीं है । लिंग नाम तो चिन्हकाही है ( अन्ये पुराणा लिंगान्यंगे तप्तायुधान्यर्पयंते ) इस वेदकी श्रुतिमें लिंग नाम चिन्हकाही कहा है । मूर्तिका वाचक लिंग शब्द श्रीधरने शंख चक्रके चिन्होंकूं उडानेवास्ते रक्खा है । क्योंकि जो लिंग शब्दका मूर्ति वाचक अर्थ मानीये तो ( तीर्थायत-

नेषु) इहां तीर्थ पद व्यर्थ और असंगत अर्थवाला हो जायगा ॥ और दूसरेभी दोषकी प्राप्ति होती है कि साक्षात् तीर्थ वन अद्रि कुंज आदि स्थानोंमें मंदिरके विना भगवत मूर्तिका रहना अशास्त्रिय और अनाचार सिद्ध होता है। और जो वादि ऐसा कहे कि आयतन शब्द करके मंदिरकी सिद्धि होती है। तो तीर्थ पदकी अनावश्यता होती है। और श्रीधरने (अनन्यः) इस पदका एकाकि, ऐसा अर्थ किया है सो न्याय अर्थ नहीं है। क्योंकि इहां भक्त प्रकरण है तातें (अनन्याश्चिंतयंतो मां, भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया,) इत्यादि वचनोंसें अनन्य भक्त विदुर हैं और पूर्व श्लोकमें (सहस्रमूर्तिः) ऐसा पद है तिसका अर्थ श्रीधरने ब्रह्म रुद्रादि अनेक मूर्ति, ऐसा अर्थ किया है, सो वैष्णव ग्रंथ श्रीमद्भागवतके मतकूं न जाननेंसें किया है क्योंकि (बहुमूर्त्यैकमूर्तिकं) इत्यादि स्थलोंमें वासुदेव, संकर्षण, प्रद्युम्न, अनिरुद्ध आदि रूप करके बहु मूर्ति, और नारायण रूप करके एक मूर्ति। इस रीतीसें व्यूह विभवादि अनंत भगवत अवतार मूर्ति प्रसिद्ध हैं। तिनकूं छोडके ब्रह्मरुद्रादि अनेक मूर्ति अपने करके भगवतका वर्णन करना, अज्ञान मूलक है इति। और श्रीधरने (द्विजदेवैः) इस पदका अर्थ (ऋषिभिः) ऐसा किया है सोभी अज्ञान मूलकही है। क्योंकि द्विजदेव शब्द करके ऋषियोंका कथन कोइभी ठिकाने नहीं देखा है। क्योंकि द्विजदेव ऐसा नाम तो श्रीवैष्णवोंका शास्त्रके बलते सिद्ध होता है। और श्री-

धरने आयतन शब्दकूं क्षेत्रका वाचक कह्या है और प्रत्यंग शब्दकूं आयुधोंका वाचक कह्या है तथा मुख्य शब्दकूं चक्रका वाचक कह्या है। सो सब कहना मिथ्या है क्योंकि आयतन नाम भगवतके मंदिरका है। क्षेत्रका नहीं है । और प्रत्यंग शब्दभी आयुधोंका वाचक कोइभी शास्त्रमें नहीं लिखा है, किंतु अंगोंका नाम है। और मुख्य शब्दभी चक्रका नाम नहीं है, किंतु ललाट, मस्तक, हृदय और दो बाहु यह पांच स्थान अंगमें मुख्य कहे हैं इस कारणतें श्रीधरकी व्याख्या वैष्णव शास्त्रका मर्मके अज्ञानसे और अपने मतके अभिनिवेशतें करी हुई है इति। और भागवतके एकादशस्कंधके एकादशवां अध्यायमें ( मल्लिंग मद्भक्तजनदर्शनस्पर्शनार्चनं ) ऐसा लिखा है, तिसका अर्थ ऐसा है कि मेरे लिंगजे चक्रादि दिव्य आयुधोंके चिन्ह जिन विषे हैं, ऐसे मेरे भक्त जन हैं, तिनके दर्शन स्पर्शन और अर्चन करै इति। और श्रीधरने लिंग शब्द प्रतिमाका वाचक ठहराया है, सो कोइभी शास्त्रमें नहीं है इति। फिर एकादशस्कंधके छवीशवां अध्यायमें, । मल्लक्षणमिमं कायं लब्ध्वा मद्धर्म आस्थितः । मल्लक्षणं ( मम लक्षणानि चक्रादिदिव्यायुधचिह्नानि यस्मिंस्तथाभूत कायं ) अर्थात् मेरे चक्रादिक दिव्य आयुधोंके चिन्ह जिस विषे हैं ऐसा शरीरकूं पायके मेरे भक्ति योग धर्म विषे आस्थावाला होवे। क्योंकि चक्रादि चिन्होंकूं धारण किये विना भगवत धर्ममें प्रवेश करनेका अधिकार नहीं होता है इति । और श्री-

धरने (मल्लक्षणं) (मत्स्वरूपं लक्ष्यते येन तं) मेरे स्वरूपका जिस करके लक्ष्य होता है ऐसा शरीर है। ऐसा अर्थ किया है सो नहीं बने। क्योंकि लक्षण नाम चिन्हका है और लिंग नाम चिन्हका है यह दोनों शब्द चिन्हवाचक पर्याय शब्द हैं, ऐसा भीष्म पर्वमें कहा है कि।

ब्राह्मणैः क्षत्रियैर्वैश्यैः शूद्रैश्च कृतलक्षणैः।
अर्चनीयश्च सेव्यश्च पूजनीयश्च माधवः॥
सात्वतं विधिमास्थाय गीतः संकर्षणेन यः॥

अर्थ—संकर्षण भगवानने जो विधि गायन किया है तिस पंचरात्रकी विधिमें स्थित होके अपने शरीरोंमें शंख चक्रादिकोंके चिन्ह जिनोंने धारण करे हैं ऐसे जे ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य, और शूद्र हैं तिन करकेही माधव लक्ष्मीपति अर्चनीय, सेव्य, और पूंजनीय हैं। शंख चक्रादि चिन्होंसे रहित जे पुरुष हैं तिन करके लक्ष्मीपति अर्चनीय, सेव्य और पूजनीय नहीं हैं। **प्रश्न**। अर्चन, सेवन और पूजन इन तिन शब्दोंका अर्थ किस प्रकारसे समझना चाहिये। **उत्तर**। नाना प्रकारके पदार्थ सामग्री भोगराग करके जो बाहिर विष्णुका संपूर्ण आराधन करना है तिसका नाम अर्चन है। और अपने हृदय कमलके भीतर लक्ष्मी पतिका जो आराधन है तिसका नाम पूजन है। और भगवतके मंदिरमें झाडू देना, लीपना, और तुलसी, पुष्प, फल आदिकोंका ल्यावना ऐसी जो परिचर्या करनी, तिसका

नाम सेवन है । इन तीनों विषे पंचरात्रकी विधिवाले श्रीवैष्णवों-काही अधिकार है दूसरोंका नहीं इति । इस श्लोकमें लक्षण नाम चिन्हका कह्या है, तिस कारणतें वैष्णवोंकूं श्रीधरकी करी हुइ व्याख्या आदर करने योग्य नहीं है । **प्रश्न** । अहो गुरु-जी मैं धन्य हूं । शंकर मतवाले कहते थे कि शंख चक्रकी छाप लेनेका धर्म जो वैष्णवोंने चलाया है सो अनादि धर्म नहीं और वेद, पुराण, धर्मशास्त्र इतिहासादिकोंमें भी लिखा हुआ नहीं है । ऐसा शैवादि दुर्वादियोंका दुर्वाद रूपी अंधकारकूं आपने वेदादिक सत शास्त्रोंके प्रमाण रूपी सूर्य करके नाश करदिया । और मैं भी ऐसा जानता था कि द्वारकामें पीपा भक्तने शंखचक्रकी छाप लेनेका मार्ग चलाया है, यह मेरा संशयभी अत्यंत दूर होगया है । तथापि हे भगवन् ! इस ग्रंथकी दीर्घताके भयसे आपने अत्यंत थोडे ग्रंथोंका प्रमाण निरूपण किया है ऐसा मेरेकूं भासता है । तातें हे स्वामिन् ! जिन जिन ग्रंथोंमें शंख चक्र धारण करनेका विधान लिखा हुआ है । तिन तिन ग्रंथोंके नाम मेरेकूं सुनाने चाहिये । **उत्तर** । जिन ग्रंथोंके श्लोकोंका मैंनें वांचके अनुभव किया है तिनके नाम लिखता हूं सुन । ऋग्वेद, यजुर्वेद, सामवेद, अथर्व-णवेद, बाष्कलशाखा, मैत्रायणीशाखा, शतपथशाखा, कठशाखा, पवमानसूक्त, निघंटु, त्रिवेदीभाष्य, ज्ञानयज्ञाख्यभाष्य, विष्णुतत्व-संहिता, श्रीविष्णुमंदिरसंहिता, कालोत्तरसंहिता, पाद्मसंहिता, बृह-द्ब्रह्मसंहिता, भरद्वाजसंहिता, सनत्कुमारसंहिता, विहगेश्वरसंहिता,

वसिष्ठसंहिता, विष्णुतत्वसंहिता, पराशरसंहिता, परमेश्वरसंहिता, विष्वक्सेनसंहिता, पुष्कलसंहिता, शांडिल्यस्मृति, वृद्धमनुस्मृति, हारीतस्मृति, सनकस्मृति, पाराशरस्मृति, यमस्मृति, शंखस्मृति, मनुस्मृति, वृद्धपराशरस्मृति, बृहद्धारीतस्मृति, पद्मस्मृति, विष्णुस्मृति, व्यासस्मृति, वाल्मीकीयरामायण, पंचरात्र, महाभारत, इतिहाससमुच्चय, पद्मपुराण, भागवतपुराण, नारदीयपुराण, विष्णुपुराण, वराहपुराण, वामनपुराण, बृहन्नारदीयपुराण, भविष्यपुराण, मार्कंडेयपुराण, ब्रह्मवैवर्तपुराण, कूर्मपुराण, स्कंदपुराण, लिंगपुराण, अग्निपुराण, मत्स्यपुराण, शिवपुराण, आदित्यपुराण, ब्रह्मांडपुराण, हरिवंश, श्रीविष्णुधर्म, श्रीशास्त्र, शिल्पिशास्त्र, ज्योतिषशास्त्र, विष्णुरहस्य, नारदीयपद्धति, विष्णुतत्व, संग्रहः, भागवतमाहात्म्य, काशीखंड, रामार्चनचंद्रिका, रामनाममाहात्म्य, ब्रह्मपुराण, विष्णुयामल, गरुडपुराण, स्मृतिसंग्रह, पिप्पलायनिशाखा, नैगमेयीशाखा, शेषधर्म, इन सब ग्रंथोंमें अग्निमें गरम करके भगवतके शंख चक्रादि आयुधोंका धारण अच्छी तरहसे लिखाहुआ है। इसवास्ते तप्त शंखचक्रका धारण करना अनादि कालसे चला आता है। इसकूं तापसंस्कार कहते हैं। जैसे अग्निमें तपायाहुआ सुवर्ण अपने सर्व मल मात्रका त्याग करके निर्मल अवस्थाकूं प्राप्त होता है। तैसे इस ताप संस्कार करके तप्त करा हुआ जीवभी अपने अनेक जन्मोंके पापोंकूं दग्ध करके निर्मल होता है और भगवत कृपाका पात्र होता है तथा वैदिकादि कर्मोंविषे

अधिकारी होता है और इस शंख चक्रके चिन्ह वालेकूं जो कोइ भोजन करावे दान देवे तिसकूं अनंत गुणाफल होता है. तिस कारणते ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, गृहस्थ, ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ, संन्यासी, इन सभ वर्णाश्रमियोंकूं अवश्य करके अपने आत्माका मोक्षके अर्थ तप्त शंखचक्रादिकोंका धारण रूप ताप संस्कार करना चाहिये ॥ और इस तप्त शंखचक्रादिरूप ताप संस्कार करके जे वर्णाश्रमवाले रहित हैं, अर्थात् शंखचक्रकूं नहीं धारण करते हैं तिन पुरुषोंकूं ऊपर लिखे हुये सब ग्रंथ धिक्कार और निंदा करते हैं, जैसे पराशरस्मृतिमें लिखा है कि ।

विना यज्ञोपवीतेन विना चक्रस्य धारणात् ।
विना द्वयेन वै विप्रश्चांडालत्वमवाप्नुयात् ॥
शंखचक्रोर्ध्वपुंड्रादिरहितो ब्राह्मणाधमः ।
स जीवन्नेव चांडालः सर्वधर्मबहिष्कृतः ॥

अर्थ—जो ब्राह्मण यज्ञोपवीतसे रहित तथा जो ब्राह्मण चक्रके धारणसे रहित है, तथा मंत्रद्वयसे रहित है, सो ब्राह्मण चांडाल पनेकूं प्राप्त होता है और तप्त शंख चक्रका धारण ऊर्ध्वपुंड्रोंका धारण तथा तुलसी और कमलकी मालाका धारणसे जो रहित होता है, सो ब्राह्मण नहीं है किंतु वो ब्राह्मणोंमें अधम है, और वो जीवता हुआ चांडालही है, तिस कारणते वो ब्राह्मण सर्व धर्मोंसे बाहिर है, उसकूं यज्ञादिक कर्मोंमें तथा दान, तर्पण, श्राद्ध, भोजन, संस्कार, विवाह आदि कर्मोंमें लेना नहीं इति ॥ फिर पद्मपुराण, ऐसे कहता

है कि शंख चक्रके चिन्हसे रहित जो पुरुष है तिसके पूजनेसे वंदना करनेसे दर्शन स्पर्शन करनेसे संभाषणसे, वैष्णव पुरुष पापका भागी होता है ॥ फिर विष्णुधर्मके वैयाशीवां अध्यायमें ऐसा लिखा है कि ।

भवतां भ्रमतामत्र विष्णुसंश्रयमुद्रया ।
विनाज्ञाभंगकृन्नैव भविष्यति नरः क्वचित् ॥

अर्थ—अपने दूतोंकूं यमराजा कहते हैं कि इस लोकमें सर्वत्र तुम फिरते हो, और अनेक जीवोंकूं पकडके मेरे पास लाते हो परंतु मेरी आज्ञाका भंग कोइ नहीं करता है, और कोइ करेगाभी नहीं, तथापि विष्णुके शंख चक्रादि चिन्होंकूं धारणकरके विष्णुभगवानकूं तन मन वचन करके शरणकूं जे पुरुष प्राप्त भये हैं, तिन पुरुषोंके विना, मेरी आज्ञाका भंग करनेवाला दूसरा कोईभी पुरुष नहीं होवेगा ॥ अर्थात् तिन वैष्णवोंके विना दूसरे ठिकाने तुमारेकूं मेरी आज्ञा प्रवर्त करनी चाहिये परंतु तिन श्रीवैष्णवोंके विषे मेरी आज्ञा प्रवर्त नहीं करनी. इस प्रकारसे शंख चक्रके चिन्हवाले श्रीवैष्णवोंकूं यमपुरी विषे लानेका अपने दूतोंकूं यमराजने मने किया है, तिस कारणते यमदूत, यमराजाका हुकुम वैष्णवोंपर नहीं बजा सक्के हैं, कदापि भूलसे बजाने जावे तो यमराजाकी आज्ञाका भंग हो जाता है, अजामीलवत् सर्वत्र समझ लेना इति ॥ वादीप्रश्न । अंतःकरण विषे जे, राग, द्वेष, काम, क्रोध, मद, मोह, अहंकार, तृष्णा, असूया, निंदा, पैशुन्य

आदि दुर्गुण रहे हैं, तिनका त्याग करके महाभागवत और महावैष्णव पनेकूं प्राप्त होते हैं, क्योंकि भागवत आदि ग्रंथोंमें प्रल्हाद, नारद, युधिष्ठिर, उद्धव आदि परम भागवतोंका गुण और लक्षण कहे हुए हैं, तातें तिन गुणोंके धारककूं वैष्णव कहना चाहिये, शंख चक्रके चिन्होंका क्या प्रयोजन हैं ॥ उत्तर । एक स्त्री बोली कि मैं हाथोंमें चुडिया नहीं रक्खूंगी चुडियां रखनेसे क्या होता है, मेरा जो पतिव्रत धर्म है सो तो मेरे मनसे पालनेका है, मैं अपने पतिके साथ, क्रोध कपट ईर्षा आदिक नहीं करूंगी, ऐसा बोलने वाली स्त्रीके वचन समान, हे वादी ! तेरा बोलना है क्योंकि पद्मपुराणमें ऐसा लिखा है कि ।

वैष्णवा द्विविधाः प्रोक्ता बाह्याभ्यंतरतस्तथा ।
बाह्यास्तु शंखचक्राभ्यामंतरा वीतरागतः ॥
बाह्याभ्यंतरं सम्यक् तद्वैष्णवमुदाहृतम् ॥

अर्थ—वैष्णव दो प्रकारके कहे हैं बाहिरसे और भीतरसे । तामें शंख चक्रके चिन्ह करके तो बाहिरसे जानना और वीतरागते अर्थात् मनमें वैराग्य गुणसे अंतर वैष्णव जानना बाहिर और भीतर, सुंदर पनेसें होय ताकूं वैष्णव कहते हैं, तिनमें जो बाहिरसें वैष्णव होय और भीतरसे नहीं होय तोभी वैष्णव नहीं, और जो भीतरसे होय और बाहिरसे नहीं होय तोभी वैष्णव नहीं तिसकारणतें बाहिर और भीतर

दोनों प्रकार अच्छी तरह होनेसेही वैष्णव ऐसा पद सिद्ध होता है ॥ क्योंकि पति व्रता जो जब सिद्ध होवेगी कि बाहिरके अंगमें कंकण आदि आभूषणोंकूं धारण करके, क्रोध कपटादिक भीतर दुर्गुणोंका त्याग करके जब पतिकूं सेवेगी तबही पतिव्रता कही जायगी इति ॥ हे वादी! तेरे सरीखा एक ब्राह्मणबोला कि मैं तो उपवीत और शिखा नहीं रक्खूंगा । मेरे मनसे काम क्रोधादिकोंका त्याग करके गायत्रीका जाप करूंगा इति फिर एक संन्याशि कहने लगा कि मैंभी त्रिदंड नहीं धारण करूंगा और संन्यासी बना रहूंगा । ऐसे तूभी कहता है ॥ काहेतें कि चोटी और जनेउ विना ब्राह्मण नहीं कह्या जाता है, और त्रिदंडोंके विना संन्यासी नहीं कह्या जाता है, तैसे शंख चक्रके चिन्ह विना वैष्णवभी सिद्ध नहीं हो सक्ता है किंतु बाहिरते शंख चक्रादिकोंके चिन्ह, और अंतरमें वीत रागादिक गुण, इन दो प्रकारतेही वैष्णव कह्या जाता है, ताते अंतर और बाहिर दोनों प्रकारोंकूं अवश्य धारण करना चाहिये ॥ इति तापसंस्कारः ॥ १ ॥ इति श्रीमद्रामानुजचरणाश्रितेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे तप्तशंख-चक्रादिधारणाख्यप्रथमसंस्कारविधिकथने नवमोऽध्यायः ॥ ९ ॥

# अथ दशमोऽध्यायः ।

श्रीमते रामानुजाय नमः ।

सर्वमंगलमांगल्यं सर्वोपद्रवनाशनम् ।
वंदे रामानुजार्यस्य नित्यं पादांबुजद्वयम् ॥ १ ॥

अर्थ—सर्व मंगल मात्रके मांगल्य रूप और सर्व उपद्रव दुःखदायक विघ्नोंकूं नाश करने वाले ऐसे श्रीरामानुज आर्यके दोनों चरणार विंदोंकूं मैं वंदना करता हूं । इति मंगलाचरणम् ॥ १ ॥

## अथ द्वितीयपुंड्रसंस्कारो लिख्यते ।

पूर्व अध्यायमें कही हुई रीतीसें गुरु अपने शिष्यका ताप संस्कारकूं करके पीछे ऊर्ध्व पुंड्र संस्कारकूं करे । शिष्यकूं उत्तर मुख अथवा पूर्व मुख बैठाके पीछे गुरु अपने वाम हस्तमें श्वेत मृत्तिकाकूं जलसे घिसकर तामें । रां । इस बीजकूं लिखके दोनों हस्तोंका संपुट करके राम मंत्रकूं दश वार जपे । पीछे ( ॐ कं केशवाय नमः ) इस मंत्रका उच्चारण करके अपने दक्षिण हस्त की तर्जनी अंगुलिसें ।

उद्धृतासि वराहेण कृष्णेन शतबाहुना ।
आरुह्य मम गात्राणि सर्वपापं प्रमोचय ॥ २ ॥

अर्थ—इस तिलकके मंत्रसें शिष्यके ललाटमें दंडाकार सूधा और हरिके पादकी आकृति सरीखा नाशिकाके दो भाग छोडके तीसरे भागसें मत्थेके केश पर्यंत दो अंगुल अथवा तीन अंगुल

चोडा और बीचमें छिद्र सहित ऐसा ऊर्ध्व पुंड्रकूं धारण करे ॥ ऐसेंही उदर आदिक दूसरे एकादश स्थानोंमें तिस तिस पुंड्रकी नारायण आदिक मूर्तियोंका चिंतन करके ( उद्धृतासि ) इस मंत्र करके चोडा और लंबा शास्त्रने बताया है तिस प्रकारसें ही सब पुंड्रोंका शिष्यके अंगोंमें गुरु धारण करे । तापीछेद्वादश पुंड्रोंके मध्यमें लक्ष्मी महाराणीका रूप हरिद्राकी श्रियोंका ( ॐ श्रियै नमः ) इत्यादिक मंत्रोंसें धारण करे । ऐसे ऊर्ध्व पुंड्र संस्कारकूं धारण करनेसें देवपूजन, मंत्रजाप, गायत्री-जाप, वेदपाठ, अग्निहोत्र, दान, होम, तर्पण, भोजन, तप, तीर्थ, व्रत, उपवास आदिक नित्य नैमित्तिक सर्व कर्म सफल होते हैं और वह ऊर्ध्व पुंड्रोंका धारण करने वाला विष्णुके पर-म पदकूं प्राप्त होता है ॥ इस प्रकारसे गुरु अपने शिष्यका ऊर्ध्व पुंड्ररूप द्वितीय संस्कारकूं करके, पीछे शिष्यकूं गुरु ऐसी शिक्षा करे कि हे शिष्य ! जहां तक तू जीवे तहां तक प्रातः कालमें और सायं कालमें नित्य ऊर्ध्व पुंड्रोंका प्रथम धा-रण करके पीछे संध्या, पूजा, जप, तप, दान, तर्पण, होम भो-जन, व्रत आदिक कर्मोंकूं करना इति । प्रश्न । प्रातःकालमें और सायंकालमें पुंड्रोंका धारण कौन विधिसे करे और वह विधि कोन कोनसे शास्त्रोंने फरमाया है । उत्तर । हारीतस्मृति और भरद्वाज संहितामें ऐसा लिखा है कि ।

स्नात्वा शुभजले सम्यक् धौतवस्त्रं च धारयेत् ।
कुशासने समाविश्य प्राङ्मुखो वाप्युदङ्मुखः॥ ३ ॥

आचम्य धारयेत्पुंड्रान् मृदा शुभ्रेण पूर्ववत् ।
अंतरालेषु सर्वेषु हरिद्रां धारयेच्छ्रियम् ॥ ४ ॥
तत्तत्पुंड्राणि तन्मूर्तिं ध्यात्वा मंत्रेण धारयेत् ।
ललाटे भुजयुग्मे तु हृदये कंठकूबरे ॥ ५ ॥

अर्थ—प्रातःकालमें और सायं कालमें पवित्र जलमें सुन्दर स्नान करके पीछे धोयाहुआ शुद्ध वस्त्रकूं धारण करे । पीछे कुशके आसन ऊपर पूर्व मुख अथवा उत्तर मुख बैठके ॥ ३ ॥ पीछे द्वि वा त्रि आचमन करके श्वेत मृत्तिकासें ऊर्ध्व पुंड्रोंका प्रथमकी माफक धारण करे । और तिन सब पुंड्रोंके मध्यमें हरिद्राकी श्रीकूं धारण करे ॥ ४ ॥ और तिस तिस पुंड्रोंकूं तिस तिस पुंड्रकी केशवादिक मूर्तियोंका ध्यान करके ( उद्धृतासि ) इस मंत्र करके ललाटमें दोनों भुजामें हृदयमें और कंठमें धारण करे ॥ ५ ॥ प्रश्न । कोनसे द्रव्य करके ऊर्ध्व पुंड्रोंका धारण करना चाहिये । केशर, कस्तूरी, अगर, मृत्तिका, चंदन, रक्तचंदन, बील्वमूल, जल, भस्म, आदिक द्रव्यों करके आडा ऊभा और चांदला आदिक तिलक अनेक मत धारी लोक करते हैं परन्तु इन सब द्रव्योंमें अत्यन्त श्रेष्ठ और भुक्ति मुक्तिका दे ने वाला और विष्णु भगवानकी प्रीतिका करानेवाला कौनसा द्रव्य है । उत्तर । केशर नहीं कस्तुरी नहीं तथा अगर, चंदन, रक्तचंदन, बिल्वमूल, जल, भस्म, आदिक कोइभी द्रव्यसें ऊर्ध्व पुंड्रोंका धारण न करे, किंतु पंच मृत्तिका-

सेंही ऊभा तिलक करना चाहिये । ऐसा ब्रह्मांडपुराणमें ब्रह्मा-कूं भगवानने कह्या है

पर्वताग्रे नदीतीरे मम क्षेत्रे विशेषतः ।
सिंधुतीरेथ वल्मीके तुलसीमूलमाश्रिते ॥
मृद एतास्तु संग्राह्या वर्जयेदन्यमृत्तिकाः ॥

अर्थ–एक तो पर्वतोंके शिखर ऊपरकी मृत्तिका लेनी अर्थात् वृषभ पर्वत, यादवपर्वत, नारसिंह पर्वत, वेंकट पर्वत इत्यादिक पवित्र पर्वतोंके शिखरकी मृत्तिका लेनी ॥ १॥ और दूसरी नदीयोंके तीरकी मत्तिका लेनी । अर्थात् गंगा, यमुना, सरस्वती, शरयू, गोदावरी, आदिक पवित्र नदीयोंके तीरकी मृत्तिका लेनी, ॥ २ ॥ और तीसरी मृत्तिका मेरे क्षेत्रोंकी लेनी अर्थात् श्रीरंगऽक्षेत्र, कूर्म क्षेत्र, वराहक्षेत्र हरिक्षेत्र प्रयाग द्वारका आदिक मेरे पवित्र क्षेत्रोंकी मृत्तिका लेनी, ऐसा भगवान कहते हैं ॥ ३ ॥ और चौथी मृत्तिका समुद्रके तीरकी लेनी ४ और पांचमी मृत्तिका तुलसीके क्याराकी लेनी ॥ ५ ॥ यह पंचमृत्तिकाही ग्रहण करनी, और इनके विना दूसरी मृत्तिकाओंका त्याग करे । प्रश्न । इन पंच स्थानोंसे कौनसें रंगकी मृत्तिका लेनी चाहिये । उत्तर । चार वर्णकी मृत्तिका ब्रह्मांड पुराणमें लेनेका कह्या है और तिनका न्यारा न्यारा फलभी कह्या है कि ।

श्यामं शांतिकरं प्रोक्तं रक्तं वश्यकरं तथा ।
श्रीकरं पीतमित्याहुः श्वेतं मोक्षकरं शुभम् ॥

अर्थ–श्याम रंग शांति करने वाला है, और लाल रंग वश करने वाला है, पीला रंग लक्ष्मीकूं देने वाला है और श्वेत रंग मोक्षका देनै वाला है इस प्रकारसे चार रंगके चार फल जुदे जुदे कहे हैं, तातें जिस पूरुषकूं मोक्षकी इच्छा होय तथा विष्णुकी प्रीतिका संपादन करनेकी इच्छा होय सो पुरुष श्वेत मृत्तिकाकूंही इन पंच स्थानोंसें ग्रहण करे। और शांतिकी कामना वाला श्याम वर्णकी मृत्तिका लेवे। वश करने की कामना वाला रक्त वर्णकीमृत्तिका लेवे। और शोभा अथवा संपत्तिकी कामना वाला पीत वर्णकी मृत्तिकाकूं ग्रहण करे इति। प्रश्न। ऊर्ध्व पुंड्र तिलक काहेसें करे अर्थात् सोना चांदी पीतल तांबा आदिक धातुकी शलाकासें तिलक करना चाहिये कि काष्ठ तृणादिककी शलाकासें अथवा हाथकी अंगुलियेंसें तिलक करना चाहिये. सो कृपा करके कहो। उत्तर। कोइभी धातुकी तथा काष्ठ तृणादिककी शलाकासें तिलक करनेका शास्त्रमें लिखा नहीं है, किंतु अंगुलियोंसेंही तिलक करनेका शास्त्रमें कह्या है। प्रश्न। कौन कौनसी अंगुलिसें करना, ऐसा नियम और ताका फल कोनसें शास्त्रमें लिखा है। उत्तर। पद्मपुराणमें लिखा है कि।

शांतिदाऽनामिका प्रोक्ता मध्यमायुःकरी भवेत्।
अंगुष्ठः पुष्टिदः प्रोक्तस्तर्जनी मोक्षदायिनी॥

अर्थ–शांतिकूं देनेवाली अनामिका अंगुलि है। आयुष्यकी करने वाली मध्यमा अंगुलि है। पुष्टिका देनेवाला अंगु-

ष्ठा है और मोक्षकी देनेवाली तर्जनी अंगुलि है इसी प्रकारसें चार अंगुलियोंका न्यारा न्यारा फल ब्रह्मांड पुराणमें कह्या है । तिस कारणतें मोक्षकी इच्छा वाले पुरुषकूं सदा तर्जनी अंगुलिसेंही तिलक करना चाहिये, ताकरके विष्णु प्रसन्न होते हैं और जिस पुरुषकूं मोक्षकी इच्छा तथा विष्णुकूं प्रसन्न करनेकी इच्छा नहीं होय, किंतु शांतिकी कामना होय, वो पुरुष अनामिकासेंही तिलक करे । और जिसकूं आयुष्यकी कामना होय सो मध्यमासें तिलक करे । तथा जिसकूं पुष्टिकी कामना होय सो अंगुष्ठासें तिलक करे । प्रश्न । कितने तिलक धारण करनेका शास्त्रमें हुकम है । उत्तर । अधिकसें अधिक त्रयोदश तिलक करनेका शास्त्रने फरमाया है । तेरह तिलकोंसें अधिक करतो दोष है, और तेरह तिलकोंसें कमति करतो फिकर नहीं, । प्रश्न । तिलकोंके कौन कौनसे त्रयोदश स्थान हैं और तिन तिलकोंके देव कोन कोनसे हैं । उत्तर ।

ललाटे केशवं ध्यायेन्नारायणमथोदरे ।
वक्षस्थले माधवं च गोविंदं कंठकूबरे ॥
विष्णुं च दक्षिणे कुक्षौ बाहौ च मधुसूदनम् ।
त्रिविक्रमं कंधरे तु वामनं वामपार्श्वके ॥
श्रीधरं वामबाहौ च हृषीकेशं तु कंधरे ।
पृष्ठे तु पद्मनाभं च त्रिके दामोदरं न्यसेत् ॥
तत्प्रक्षालिततोयेन वासुदेवेति मूर्धनि ।
एवं द्वादशपुंड्राणि ब्राह्मणः सततं धरेत् ॥

अर्थ–इस निचे लिखे हुए कोष्टकमें ॐकार और बीज सहित तेरह तिलकोंके तेरह देव हैं ।

१ ओं कं केशवाय नमः । इस केशवमंत्रसे ललाटविषे तिलक करे.

२ ओं नं नारायणाय नमः । इस नारायण मंत्रसे उदर-विषे तिलक करे.

३ ओं मं माधवाय नमः । इस माधव मंत्रसे हृदयविषे तिलक करे.

४ ओं गों गोविंदाय नमः । इस गोविंद मंत्रसे कंठविषे तिलक करे.

५ ओं विं विष्णवे नमः । इस विष्णु मंत्रसे दक्षिण कुक्षि-विषे तिलक करे.

६ ओं मं मधुसूदनाय नमः । इस मधुसूदन मंत्रसे दक्षिण बाहुविषे करे.

७ ओं त्रिं त्रिविक्रमाय नमः । इस त्रिविक्रम मंत्रसे दक्षिणस्कंधविषे करे.

८ ओं वं वामनाय नमः । इस वामन मंत्रसे वाम कुक्षि-विषे तिलक करे.

९ ओं श्रीं श्रीधराय नमः । इस श्रीधर मंत्रसे वाम बाहु-विषे तिलक करे.

१० ओं हं हृषीकेशाय नमः । इस हृषीकेश मंत्रसे वाम-स्कंधविषे तिलक करे.

११ ओं पं पद्मनाभाय नमः । इस पद्मनाभ मंत्रसे पीठविषे तिलक करे.

१२ ओं दं दामोदराय नमः । इस दामोदर मंत्रसे कंठके पीछे तिलक करे.

१३ ओं वं वासुदेवाय नमः । इस वासुदेव मंत्रसे मस्तक ऊपरि तिलक करे.

इस ऊपरके कोष्टकमें लिखी हुई रीतिसें ब्राह्मणोंकूं तिलक धारण करना चाहिये । **प्रश्न** । ऊपरके कोष्टकमें लिखेहुए तेरह तिलक कितने कितने लंबे करने चाहिये. । **उत्तर** । पद्मपुराणमें लिखा है कि ।

ललाटे भुजयुग्मे तु पृष्ठयोः कंठकूबरे ।
धारयेदूर्ध्वपुंड्राणि चतुरंगुलमायतः ॥
कुक्षौ तत्पार्श्वयोः प्रोक्तमायतं तु दशांगुलम् ।
बाह्वोर्वक्षस्थले पुंड्रमष्टांगुलमुदाहृतम् ॥

**अर्थ**—ललाट, दक्षिणस्कंध, वामस्कंध, पीठ, कंठपीछे, कंठमें इन छः अंगोंमें चार चार अंगुल लंबे तिलक करने. और उदर, दक्षिण कुक्षि, वामकुक्षि, इन तीन अंगोंमें दश दश अंगुल लंबे तिलक करने चाहिये; और हृदय, दक्षिण बाहु, वामबाहु, इन तीन अंगोंमें आठ आठ अंगुल लंबे तिलक करने कहे हैं । इति । **प्रश्न** । इस प्रकारसें लंबे तिलकोंका प्रमाण आपने कह्या, परन्तु चोडा कितने अंगुलका ऊर्ध्वपुंड्र तिलक करना चाहिये । **उत्तर** । मरीचिसंहितामें ऊर्ध्व पुंड्रका लक्षण ऐसा कह्या है कि ।

अंगुलं द्व्यंगुलं वापि मध्यछिद्रं प्रकल्पयेत् ।
अंगुलं पार्श्वमेकं तु ऊर्ध्वपुंड्रस्य लक्षणम् ॥

**अर्थ**—एक अंगुल अथवा द्वि अंगुल सब तिलकोंके बीचमें छिद्र रक्खे, और एक एक अंगुलके दोनों पार्श्व रक्खे, ऐसा सब ऊर्ध्वपुंड्रका लक्षण कह्या है इति । इस रीतिसेंही सब

अर्थ-इस निचे लिखे हुए कोष्टकमें ॐकार और बीज सहित तेरह तिलकोंके तेरह देव हैं ।

१ ओं कं केशवाय नमः । इस केशवमंत्रसे ललाटविषे तिलक करे.

२ ओं नं नारायणाय नमः । इस नारायण मंत्रसे उदर-विषे तिलक करे.

३ ओं मं माधवाय नमः । इस माधव मंत्रसे हृदयविषे तिलक करे.

४ ओं गों गोविंदाय नमः । इस गोविंद मंत्रसे कंठविषे तिलक करे.

५ ओं विं विष्णवे नमः । इस विष्णु मंत्रसे दक्षिण कुक्षि-विषे तिलक करे.

६ ओं मं मधुसूदनाय नमः । इस मधुसूदन मंत्रसे दक्षिण बाहुविषे करे.

७ ओं त्रि त्रिविक्रमाय नमः । इस त्रिविक्रम मंत्रसे दक्षिणस्कंधविषे करे.

८ ओं वं वामनाय नमः । इस वामन मंत्रसे वाम कुक्षि-विषे तिलक करे.

९ ओं श्रीं श्रीधराय नमः । इस श्रीधर मंत्रसे वाम बाहु-विषे तिलक करे.

१० ओं हृं हृषीकेशाय नमः । इस हृषीकेश मंत्रसे वाम-स्कंधविषे तिलक करे.

११ ओं पं पद्मनाभाय नमः । इस पद्मनाभ मंत्रसे पीठविषे तिलक करे.

१२ ओं दं दामोदराय नमः । इस दामोदर मंत्रसे कंठके पीछे तिलक करे.

१३ ओं वं वासुदेवाय नमः । इस वासुदेव मंत्रसे मस्तक ऊपरि तिलक करे.

इस ऊपरके कोष्टकमें लिखी हुई रीतीसें ब्रह्मणोंकूं तिलक धारण करना चाहिये। **प्रश्न** । ऊपरके कोष्टकमें लिखेहुए तेरह तिलक कितने कितने लंबे करने चाहिये. । **उत्तर** । पद्मपुराणमें लिखा है कि ।

ललाटे भुजयुग्मे तु पृष्ठयोः कंठकूबरे ।
धारयेदूर्ध्वपुंड्राणि चतुरंगुलमायतः ॥
कुक्षौ तत्पार्श्वयोः प्रोक्तमायतं तु दशांगुलम् ।
बाह्वोर्वक्षस्थले पुंड्रमष्टांगुलमुदाहृतम् ॥

**अर्थ**—ललाट, दक्षिणस्कंध, वामस्कंध, पीठ, कंठपीछे, कंठमें इन छः अंगोंमें चार चार अंगुल लंबे तिलक करने. और उदर, दक्षिण कुक्षि, वामकुक्षि, इन तीन अंगोंमें दश दश अंगुल लंबे तिलक करने चाहिये; और हृदय, दक्षिण बाहु, वामबाहु, इन तीन अंगोंमें आठ आठ अंगुल लंबे तिलक करने कहे हैं। इति । **प्रश्न** । इस प्रकारसें लंबे तिलकोंका प्रमाण आपने कह्या, परन्तु चोडा कितने अंगुलका ऊर्ध्वपुंड्र तिलक करना चाहिये । **उत्तर** । मरीचिसंहितामें ऊर्ध्व पुंड्रका लक्षण ऐसा कह्या है कि ।

अंगुलं द्व्यंगुलं वापि मध्यछिद्रं प्रकल्पयेत् ।
अंगुलं पार्श्वमेकं तु ऊर्ध्वपुंड्रस्य लक्षणम् ॥

**अर्थ**—एक अंगुल अथवा द्वि अंगुल सब तिलकोंके बीचमें छिद्र रक्खे, और एक एक अंगुलके दोनों पार्श्व रक्खे, ऐसा सब ऊर्ध्वपुंड्रका लक्षण कह्या है इति । इस रीतिसेंही सब

तिलकोंका धारण, लक्षण, पद्मपुराणमेंभी कह्या है कि ।

अंतरालं द्व्यंगुलं स्यात्पार्श्वौ ह्यंगुलमात्रकौ ।
मृदा शुभ्रेण विलिखेत्पुंड्रमृजुतरं शुभम् ॥

अर्थ–ऊर्ध्वपुंड्रोंके मध्यमें दो अंगुलका अंतर रक्खना चाहिये । और दोनों पार्श्व एक एक अंगुल मात्रके रक्खे । इस तरेका तिलक श्वेत मृत्तिकासें अत्यन्त सूधा सर्व अंगोंमें लिखे इति । प्रश्न । ऊर्ध्वपुंड्रोंके धारण करनेका प्रयोजन कहो और ऊर्ध्वपुंड्र शब्दका अर्थ कैसा है सो कृपा करके कहो । उत्तर । ऊर्ध्वपुंड्रका प्रयोजन और ऊर्ध्वपुंड्र शब्दका अर्थ यह दोनों नारद पुराणमें कहे हैं सो सुन,

ऊर्ध्वगत्यां तु यस्येच्छा तस्योर्ध्वं पुंड्रमुच्यते ।
ऊर्ध्वं गत्वा तु देवत्वं संप्राप्नोति न संशयः ॥
ऊर्ध्वं नयति यत्पुंड्रं प्राणिनः पापकारिणः ।
तस्याख्या ह्यूर्ध्वपुंड्रेति तस्मात्तद्धारयेद्द्विजः ॥

अर्थ–जिस पुरुषकूं ऊपर जानेकी इच्छा है, तिस पुरुषकूं ऊर्ध्वपुंड्र धारण करनेका कह्या है, और ऊपर जाके देवपनेकूं प्राप्त होता है, इसमें कुछभी संशय नहीं । यह ऊर्ध्वपुंड्र धारण करनेका प्रयोजन है और पाप करनेवाले प्राणियोंकूं जो पुंड्र ऊपर लेजाता है, तिस कारणतें तिसका नाम ऊर्ध्वपुंड्र है, तातें ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य ये तीनों वर्ण ऊर्ध्वपुंड्रकूं धारण करे इति ॥ इस नारद पुराणके वचनसें अर्थापत्ति प्रमाण करके ऐसा अर्थ भासमान होता है कि जब ऊँची गतिमें पापियोंकूं

लेजानेसें ऊर्ध्वपुंड्र ऐसा नाम सिद्ध होता है, तब आडी गतिकूं अर्थात् नीची गतिकूं जो पुंड्र प्राणियोंकूं प्राप्त करे, तातें तिर्यक् पुंड्र ऐसा नामभी सिद्ध होता है, अर्थात् आडा तिलक करनेसें जन्म मरण रूप संसारकी नीची गतिमेंही रहता है ऐसा समझ लेना। प्रश्न। केशर कस्तूरी आदिक द्रव्यों करके ऊर्ध्वपुंड्र धारण करनेका मने किस वास्ते करते हो। उत्तर। हम नहिं मने करते हैं किंतु ब्रह्मरात्र संहिता मने करती है कि।

**चंदनं प्राणिगंधं च श्रीपत्रमगरुस्तथा।**
**राजसं द्रव्यमेवैतद्वदंति ब्रह्मवादिनः॥**
**पंचगव्यं च बिल्वं च श्रीपत्रं भस्म तोयकम्।**
**तामसं द्रव्यमेवैतत् सात्त्विक्यः पंचमृत्तिकाः॥**

अर्थ—चंदन, कस्तूरी, बीलीपत्र, और अगर, ये राजस द्रव्य हैं, ऐसा ब्रह्मवादि लोक कहते हैं। पंचगव्य, बीला, श्रीपत्र, भस्म, और जल ये तामस द्रव्य हैं। और पांच प्रकारकी मृत्तिका सात्विक द्रव्य है इति॥ इस कारणसें मुमुक्षु पुरुष चंदन कस्तूरी आदिक राजस द्रव्योंका त्याग करे और केवल जलसें तिलक न करे, तथा भस्मसेंभी तिलक न करे, क्योंकि जल और भस्म आदिक तामसी द्रव्य हैं तातें राजस तामस द्रव्योंका त्याग करके वैष्णव मुमुक्षुओंकूं पंचप्रकारकी मृत्तिकासेंही ऊर्ध्वपुंड्रोंका धारण करना उचित है। प्रश्न। राजस तामस द्रव्योंका तिलक किसकूं करनेका कह्या है। उत्तर।

चंदनं प्राणिगंधं च श्रीपत्रमगरुस्तथा ।
शूद्रेणैव सदा धार्यं भस्म तोयं क्रमेण च ॥

अर्थ–चंदन, कस्तूरी, बीलीपत्र, अगर, भस्म, और जल, ये द्रव्य अनुक्रमसें सदा शूद्रोकूं धारण करने योग्य हैं इति ॥ **प्रश्न** । जो शूद्र हरि भक्त होय और मुक्तिकी इच्छा वाला होय तो इन राजस तामस द्रव्योंका त्याग करे कि नहीं । **उत्तर** । पारमेश्वर संहितामें कह्या है कि ।

श्वेतमृत्तिकया वापि श्यामया पीतयापि वा ।
ऊर्ध्वपुंड्रं द्विजैर्धार्यं वैष्णवैश्च विशेषतः ॥

अर्थ–श्वेत मृत्तिका करके अथवा श्याम मृत्तिका करके अथवा पीत मृत्तिका करके ब्राह्मण, क्षत्रिय, और वैश्य इन द्विज जातिवालोंकूं ऊर्ध्वपुंड्र धारण करना चाहिये । और शूद्रादिक दूसरी जातिवाले वैष्णवोंकूंभी श्वेत पीत और श्याम मृत्तिका करकेही ऊर्ध्वपुंड्रोंको धारण करना चाहिये । अर्थात् हरि भक्त जे ब्राह्मण क्षत्रिय और वैश्य तथा शूद्र आदिक दूसरीभी जाति वाले हैं इन सबकूं मृत्तिकासेंही तिलक करने योग्य हैं इति । क्योंकि ता विषे भगवानकाभी वचन है कि ।

सर्ववर्णेषु मद्भक्ताः कुर्वीरन्नूर्ध्वपुंड्रकम् ।
ब्रह्मणाश्च विशेषेण जपहोमपरायणाः ॥

अर्थ–सर्व वर्णोंमें रहेहुए मेरे भक्तोंकूं और जप होम परायण ऐसे ब्राह्मणोंकूं विशेष करके ऊर्ध्वपुंड्र धारण करना ऐसा ब्रह्मांडपुराणमें कह्या है इति । **प्रश्न** । ब्राह्मण, क्षत्रिय,

वैश्य और शूद्र इन सर्ववर्णोंमें रहने वाले हरिभक्तोंकूं प्रति दिवस ऊर्ध्वपुंड्र धारण करनेका तो सिद्ध भया अर्थात् चारों वर्णकूं धारण करनेका सिद्ध भया परन्तु गृहस्थ ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ और संन्यासी इन चार आश्रम वालोंकूं ऊर्ध्वपुंड्र धारण करनेका कोई शास्त्रमें कह्या है कि नहीं। उत्तर। ब्रह्मांड पुराणमें कह्या है कि।

गृहस्थो ब्रह्मचारी च वानप्रस्थस्तथा यतिः।
अवश्यं धारयेत्पुंड्रं पुण्यमूर्ध्वं सुशोभनम्॥
ऊर्ध्वपुंड्रं मृदा धार्यं विप्रेण ब्रह्मवादिना।
उद्धृतासीति मंत्रेण वैष्णवेन विशेषतः॥

अर्थ—गृहस्थ, ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ, संन्यासी, अवश्य, शुभ और सुन्दर ऐसा ऊर्ध्वपुंड्रकूं धारण करे। और ब्रह्मवादि ऐसा ब्राह्मण और विशेष करके वैष्णव इन्हे उद्धृतासि इस मंत्रसें मृत्तिका करके ऊर्ध्वपुंड्र धारण करना। इस प्रकारसें चार वर्ण और चार आश्रम इनकूं तथा चांडाल पर्यंत हरिभक्त वैष्णवोंकूं ऊर्ध्वपुंड्रकाही धारण करना शास्त्रमें कह्या है और आडा तिलक तथा चांदला आदिक तिलकोंकूं धारण करनेका शास्त्रने मने किया है। प्रश्न। जैसा आग्रह ब्राह्मण और संन्यासी लोक आडा तिलक ऊपर रक्खते हैं तैसा आग्रह दूसरी जाति वाले कोइभी नहीं रखते हैं, इस वास्ते ब्राह्मण और संन्यासियोंकूं त्रिपुंड्र धारण करनेका कोइ शास्त्रमें निषेध किया है कि नहीं। उत्तर। सैकडों ग्रंथोंमें त्रिपुंड्रका निषेध किया हुआ है

लिख नही सक्के हैं, परंतु तिनमेंसें थोडे ग्रंथोंका प्रमाण इहां हम लिखते हैं । अग्नि वैश्य सूत्रमें ऐसा कह्या है कि ।

त्रिपुंड्रं ब्राह्मणो विद्वान् लीलयापि न धारयेत् ।
धारयेत्प्रयतः सम्यगूर्ध्वपुंड्रं तु नित्यशः ॥

अर्थ—विद्वान् ब्राह्मण लीला करकेभी त्रिपुंड्र धारण न करे । और प्रयत्न पूर्वक नित्य अच्छी रीतीसें ऊर्ध्वपुंड्रका धारण करे । इस श्लोकमें जो तु शब्द है सो दूसरे आकारके पुंड्रकूं न धारण करनेका कहता है और इस श्लोकमें नित्य शब्द सो दूसरा आश्रम ग्रहण करनेमें आवे तोभी ऊर्ध्वपुंड्रही धारण करना ऐसी सूचना करता है इति । प्रश्न । संन्यासीकूं त्रिपुंड्र धारण करनेका कोनसा शास्त्र मने करता है । उत्तर । सर्व धर्म शास्त्रकी स्मृतियोंमें मनुस्मृति श्रेष्ठ है तामें मने किया है कि ।

ऊर्ध्वपुंड्रं मृदा धार्यं यतीनां च विशेषतः ।
भस्मचंदनगंधादीन् वर्जयेद्यावदायुषम् ॥

अर्थ—संन्यासियोंकूं विशेष करके मृत्तिकासें ऊर्ध्वपुंड्र धारण करना योग्य है और संन्यासी जहांतक जीवे तहांतक भस्म चंदन और गंधादिकोंका त्याग करे इति । इस श्लोकमें भस्मका त्याग बतानेसें त्रिपुंड्रकाभी त्याग होचुका क्योंकि त्रिपुंड्र करनेका द्रव्य भस्मही है तातें कारणके अभावसें कार्यकाभी अभाव होचुका । इति तिस कारणतें पारमेष्ठी संहितामें कह्या है कि ।

सर्वैः श्वेतमृदा कार्यमूर्ध्वपुंड्रं यथाविधिः ।

ऋजूनि सांतरालानि अंगेषु द्वादशेष्वपि ॥
उद्धृतासीति मंत्रेण वैष्णवेन विशेषतः ॥

अर्थ—सबकूं श्वेत मृत्तिकासें सुधा और बीचमें जग्गा रक्खके बारह अंगोंमें ऊर्ध्वपुंड्र विधि प्रमाणें धारण करने। और उद्धृतासि इस मंत्र करके वैष्णव तो विशेष करके धारण करे इति ॥ फिर विष्णु स्मृतिमेंभी कह्या है कि।

उपवीतं शिखाबंधमूर्ध्वपुंड्रं विना कृतम्।
अपवित्रकरं कर्म विप्रस्य त्रिफलं भवेत्॥

अर्थ—जिस ब्राह्मणके उपवीत नहीं है और शिखा नहीं है तथा ऊभा तिलक नहीं है तिस ब्राह्मणका करा हुआ कर्म अपवित्र करनेवाला होता है. और निष्फल होता है इस वास्ते यज्ञोपवीत, शिखा और ठाडा तिलक जरूर करना चाहिये इति। फिर दक्ष स्मृतिमें कह्या है कि।

स्नात्वा ललाटे तिलकं मृदा कुर्यादतंद्रितः।
पाषंडपतितादीनां दर्शनस्यापनुत्तये ॥

अर्थ—पाखंडी और पापियोंके दर्शन करनेसें जो पाप लगता है तिस पापकी निवृत्तिके अर्थ स्नान करके ललाटमें मृत्तिकासें तिलक करे आलस न करे अर्थात् पापी पाखंडियोंके देखनेसें जो पाप होता है सो खडे तिलकसें रहित जो पुरुष है उसकूं लगता है तिस पापकूं मिटाना होयतो सुधा तिलक करे इति। फिर भार्गवपुराणमेंभी ऐसा लिखा है कि।

यज्ञो दानं जपो होमो भोजनं पितृतर्पणम् ।
सर्वे भवंति विफला ऊर्ध्वपुंड्रं विना कृताः ॥

अर्थ—यज्ञ, दान, जप, होम, भोजन, और पितरोंका तर्पण ये सब खडा तिलक करे विना निष्फल होते हैं. तातें प्रथम नित्य ऊर्ध्वपुंड्र तिलक करके पीछे ध्यान, होम, जप, यज्ञ, दान, भोजन तर्पण, व्रतादिक कर्म करे तबही ये सकल कर्म सफल होते हैं, तिलक विना सर्व क्रिया निष्फल होती है । जैसें भस्मकी ढेरीमें घृतकी आहूति दीनी हुई कोइभी देवकूं प्राप्त नहीं होती है किंतु निष्फल होती है, तैसें ऊभा तिलक विना पुण्य कर्मभी निष्फलही होता है । **प्रश्न** । हे भगवन् ! इस लोकमें कबीर पंथिया, नाककी डांडीसें लेके मत्थेके केश पर्यंत मुसल सरीखा डांडा खडा करके उसकूं खडा तिलक मानते हैं, ऐसा तिलक उनकूं किसने बताया होगा । **उत्तर** । वेतो कलिकालके भांड हैं, और गुरु तथा शास्त्रमें विमुख हैं । जैसें भांड अनेक प्रकारके सांग अपने मनसेंही धरलेता है तैसें सब पंथाकी लोक मनमुखी हैं अपने मनमें आवे वैसा सांग रच लेते हैं; शास्त्र और गुरुओंसे वे सब पंथायी विमुख हैं । **प्रश्न** । कौन कौनसे पंथायी गुरु और शास्त्रसे विमुख हैं । **उत्तर** । इस पुस्तकके छः अध्यायमें लिखे हुए सब विमुख हैं । **प्रश्न** । वे तो अपने अपने गुरुओंकूं मानते हुए मालुम पडते हैं विमुख किस प्रकारसे हैं । **उत्तर** । जो वे गुरु मुखी हैं तो हम पूछते हैं कि कबीरका गुरु कौन, दादूका गुरु कौन, नानकका गुरु कौन,

और तिनके गुरु कौन और तिनके गुरु कौन हैं ऐसा जब पूछते हैं तब तिनके गुरुओंका पत्ता नहीं लगता है वे पंथोंके चलाने वाले नगुरेही मालुम पडते हैं इस वास्ते इन विमुखोंका तिलक आदिक वेष कल्पित है. और हमारे श्रीवैष्णव धर्ममें जो जो चिन्ह है सो सब वैदिक हैं और यह श्रीवैष्णव धर्म, श्रीमन्ना-रायणने चलाया है कोई मनुष्योंका चलाया नहीं है तातें श्री-मन्नारायणके शिष्योंकी परंपरामें जैसा तिलक चला आता है तैसा तिलक हम कहते हैं सुन ।

वर्तुलं तिर्यगच्छिद्रं ह्रस्वं दीर्घं तनूत्तरम् ।
वक्रं विरूपं बद्धाग्रं छिन्नमूलं पदच्युतम् ॥
अशुभ्रं रूक्षमारक्तं तथा नांगुलिकल्पितम् ।
विगंधं चाप्यसंख्यं च पुंड्रमाहुरनर्थकम् ॥

अर्थ—ऐसे तिलक अनर्थके करनेवाले हैं कौनसे कि । वर्तुलं १ अर्थात् गोल चांदला ॥ तिर्यक् २ आडा तिलक ॥ अछिद्रं ३ बीचमें छिद्रसे रहित ॥ ह्रस्वं ४ छोटा, आधे लला-टमें ॥ दीर्घं ५ नांककी डांडीसे केशपर्यंत ॥ तनूत्तरं ६ दोनों लकीर न्यारी न्यारी ॥ वक्रं ७ बांका ॥ विरूपं ८ एक लकीर मोटी एक पतली ॥ बद्धाग्रं ९ ऊपरसे दोनों लकीर एकठीकरके बांधा हुआ ॥ छिन्नमूल १० सिंहासनरूपी मूलसे रहित ॥ पद-च्युतं ११ भगवानके चरणकी आकृतिसे रहित ॥ अशुभ्रं १२ सपेत मृत्तिकासे रहित ॥ रूक्षं १३ जलसे विना सूकी मृत्ति-कासे करा हुआ ॥ आरक्तं १४ लाल रंगवाला ॥ अनांगुलि-

कल्पितं १५ अंगुलि विना शलाकादिकसे कराहुआ ॥ विगंधं १६ कंकुकी श्रीसे रहित ॥ असंख्यं १७ संख्यासे रहित ॥ इतने सतरह तिलक अनर्थोंके करनेवाले हैं इति ॥ और महोपनिषदमें ऐसा लिखा है कि–

धृतोर्ध्वपुंड्रः परमेशितारं नारायणं सांख्ययोगाधिगम्यम् । ध्यात्वा विमुच्येत नरः समस्तैः संसारपाशैरिह चैति विष्णुम् ॥

अर्थ–ऊर्ध्वपुंड्र तिलकोंको धारण करके सांख्य और योग शास्त्रसे जाननेमें आवें ऐसे परमेश्वर नारायणका ध्यान करके इस जन्ममेंही मनुष्य संसार पाशते मुक्त होता है और विष्णुकूं पावता है इति ॥ प्रश्न । कितनेक ब्राह्मण ऐसा कहते हैं कि संध्या वंदनमें यज्ञमें अग्निहोत्रमें इत्यादिक जितने वैदिक कर्म हैं तिनमें आडातिलक ब्राह्मणोंकूं करना चाहिये । उत्तर । वे ब्राह्मण अपने मनसे ऐसी बातां बनाकर गप्पां मारते हैं परंतु हारीत ऋषिने ऐसे मिथ्या भाषण करनेवाले ब्राह्मणोंकूं ऐसी शिक्षा करी है कि ।

ऊर्ध्वपुंड्रविहीनस्तु संध्याकर्म समाचरेत् ।
तत्सर्वं राक्षसैर्नीतं नरकं स च गच्छति ॥
नित्यं नैमित्तिकं काम्यं त्रिविधं श्रुतिनोदितम् ।
ऊर्ध्वपुंड्रविहीनस्य सर्वं तन्निष्फलं भवेत् ॥

अर्थ–जो कोइ ब्राह्मण ऊर्ध्वपुंड्रोंकूं नहीं धारण करके संध्या कर्म करे. तो तिसके संध्या कर्मकूं राक्षस ले जाते हैं फिर

वो संध्या कर्म करनेवाला नरकमें जाता है ॥ नित्यकर्म, नैमित्तिक कर्म, काम्यकर्म वेदमें ये तीन प्रकारकेही कर्म कहे हैं तिनमें अग्निहोत्रादि नित्य कर्म है ॥ और स्वर्गकी कामनासे यज्ञादिक कर्म करे, सो काम्य कर्म है ॥ और अपने माता पिता आदिकोंके निमित्तसे द्वादशाहसंवत्सरी श्राद्धादिक कर्म करे; सो नैमित्तिक कर्म है ॥ ऐसे तीन प्रकारके कर्म वेद भगवानने कहे हैं ॥ जो ब्राह्मण ऊभा तिलककूं नहीं धारण करके इन तीन प्रकारके वैदिक कर्मोंकूं करे तो तिस ब्राह्मणके वे तीनों कर्म निष्फल होते हैं इति ॥ और ब्रह्मांडपुराणमें भगवत वचनभी ऐसा है कि ।

यः करोत्यूर्ध्वपुंड्रं तु संध्यावाहनकर्मसु ।
तेनाहं सुलभो ब्रह्मन्नेकस्मिन्नेव जन्मनि ॥
यावज्जीवमिदं पुण्यमूर्ध्वपुंड्रं दधाति यः ।
जन्मन्यनंतरे मुक्तिं सद्यः प्राप्नोति दुर्लभाम् ॥
मदाराधनकाले च सदा यज्ञादिकर्मणि ।
अवश्यं धारयेदेतदूर्ध्वपुंड्रं द्विजोत्तमः ॥

अर्थ–ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य आदिक जो कोइ मनुष्य संध्या आवाहन कर्म विषे ऊभा तिलकोंकूं धारण करता है तिस पुरुषकूं मैं हे ब्रह्मन् ! एक जन्ममेंही प्राप्त होता हूं ॥ और जो कोईभी मनुष्य जहांतक जीवे तहांतक ऊभा तिलकोंका धारण करता है सो प्राणी इस जन्मके पीछे तत्काल दुर्लभ मुक्तिकूं प्राप्त होता है ॥ तिस कारणतें मेरे भजन पूजादि आराधन

काल विषे तथा यज्ञ होम तर्पण दान आदिक कर्मोंविषे जरूर ऊभा तिलकोंका धारण करे इति ॥ प्रश्न । ब्राह्मणलोक ऐसा कहते हैं कि जब हम संध्या करने बैठते हैं, तब हम प्रथम ऊभा तिलक करके तिसके ऊपर आडा तिलक करते हैं, तिस कारणतें हमारे नित्य संध्या आदिक कर्म निष्फल नहीं होते हैं, किंतु सफल होते हैं काहेते कि त्रिपुंड्र सहित ऊर्ध्वपुंड्रोंके धारण करनेसे ॥ उत्तर । ऐसा जब वे ब्राह्मण कहते हैं तब तो वे ब्राह्मण बडे भारी दंडके अधिकारी भये । ऐसा स्कंदपुराणके तेवीसवां अध्यायमें लिखा है कि ।

ऊर्ध्वपुंड्रे त्रिपुंड्रं यः कुरुते स नराधमः ।
मुक्त्वा विष्णुपुरं रम्यं स याति नरकं ध्रुवम् ॥
त्रिपुंड्रं यस्य विप्रस्य ऊर्ध्वपुंड्रे प्रदृश्यते ।
तं दृष्ट्वाप्यथवा स्पृष्ट्वा सचैलं स्नानमाचरेत् ॥

अर्थ—जो पुरुष ऊभा तिलककूं प्रथम करके ताके ऊपर आडा तिलक करता है सो पुरुष रमणीक श्रीवैकुंठ पुरकूं छोडके निश्चय करके नरकमें जाता है ॥ ऊर्ध्वपुंड्रकूं प्रथम करके ऊपरसे त्रिपुंड्रकूं जो करता है तिसकूं कुछभी शुभ फल नहीं मिलता है किंतु तिसकूं नरकही मिलता है वास्ते नरककी जिसकूं इच्छा होय तिसी पुरुषकूं ऊभा ऊपर आडा करना चाहिये, दूसरोंकूं नहीं करना, ऐसा कहा है ॥ और जिस विप्रके ऊभा तिलक विषे आडा तिलक दीखता होय । तिस विप्रकूं देखके अथवा स्पर्श करके वस्त्रों करके सहित देखनेवाला तथा स्पर्श

करनेवाला स्नान करे ॥ इस प्रकारसे ऊभा तिलक ऊपर आडा तिलक करनेवालेके दर्शनसे और अडनेसे वस्त्रोंसहित स्नान करने-का शास्त्रने कह्या है तातें तिसकूं क्या लाभ भया उलटी नीच पदवी मिली इति ॥ प्रश्न । ब्राह्मण आडा तिलकही अकेला करे तो क्या दोष है । उत्तर । जो ब्राह्मण होके आडा तिलक करे तो पाप लगता है ऐसा वसिष्ठस्मृति धर्म शास्त्रमें लिखा है कि।

ब्राह्मणानां मृदा धार्यं न भस्म न च चंदनम् ।
यदि बुद्ध्या च बिभृयात्प्रायश्चित्ती भवेद्धि सः ॥

अर्थ–ब्राह्मणोंकूं मृत्तिकासे ऊभातिलक करना चाहिये । ब्राह्मणोंकूं भस्म नहीं धारण करनी और चंदनभी नहीं धारण करनो । जो जान पूछके भस्म और चंदनका धारण करे तो वे ब्राह्मण प्रायश्चित्तवाला होता है इति ॥ प्रश्न । ब्राह्मण ऐसा कहते हैं कि विष्णुका भक्त होय सो ऊभा तिलक करे हम तो शिवके भक्त हैं ताते हमारे शिवकूं प्रसन्न करनेवास्ते आडा तिल-कही करना चाहिये ॥ उत्तर । शिवकूं प्रसन्न करनेकी आज्ञा ब्राह्मणोंकूं शास्त्रमें नहीं है किंतु शिवकूं प्रसन्न करनेका शूद्रोंकूं शास्त्रमें कह्या है सो हारीतस्मृतिमें लिखा है कि ।

रुद्रार्चनं त्रिपुण्ड्रस्य धारणं यत्र दृश्यते ।
शूद्राणां च विधिः प्रोक्तो न द्विजानां कदाचन ॥

अर्थ–रुद्रका पूजन और आडा तिलकका धारण जहां दीखता है तहां शास्त्रमें शूद्रोंका विधि कह्या है कोइ कालमेंभी

वो विधि द्विजोंके वास्ते नहीं है इति॥प्रश्न।पुराणोंमें आडा तिल-क करनेका महिमा बहुत ठिकाने लिखा है सो क्या असत्य है। उत्तर । पुराणोंके वचन सत्य करके हम मानते हैं परंतु जिस जिस पुराणमें, शास्त्रमें, शिवके स्तोत्र शिवकी पूजा शिवका आ-राधन और भस्मका आडा तिलक इत्यादिकोंके जे वखाण लिखे हैं वे क्षत्रिय वैश्य और शूद्रोंकूं कराने वास्तेही लिखे हैं। ऐसा वसिष्ठजी महाराज कहते हैं कि ।

रुद्रार्चनं त्रिपुंड्र च यत्पुराणेषु गीयते । क्षत्रविट्-शूद्रजातीनां नेतरेषां तदुच्यते ॥ ऊर्ध्वपुंड्र विना यस्य शरीरं भवति द्विज । तं दृष्ट्वा गगने सूर्यो निरीक्ष्यः साधुभिः सदा ॥

अर्थ-रुद्रका पूजन और आडे तिलकोंका धारण जो पुराणोंमें गान किया है सो क्षत्र विट और शूद्रजातिवालोंके वास्तेही गान किया है। दूसरे ब्राह्मणादिकोंके वास्ते रुद्रार्चन और त्रिपुंड्र नहीं कह्या है। ऊर्ध्वपुंड्रके धारण करे विना जिस पुरुषका शरीर रहता है तिस पुरुषकूं देखकर साधुजनोंकूं सदा गगन विषे सूर्य देवका दर्शन करना चाहिये, तब ऊर्ध्वपुंड्रसे रहित पुरुषके दर्शनका पाप मिटता है इति ॥ फिर विश्वक्सेन संहितामें कह्या है कि ।

जटिला मुंडिताश्चैव तीर्यक्पुंड्रधरास्तथा । भवि-ष्यंति त्रयीबाह्या मिथ्याज्ञानप्रलापिनः ॥ कपाल-

केशभस्मास्थिशुक्तिपाषाणधारिणम् । त्रिपुंड्र-
धारिणं विप्रं चांडालमिव संत्यजेत् ॥ अग्निदं
गरदं चैव लिंगपाषाणधारिणम् । त्रिपुंड्रधारिणं
विप्रं चांडालमिव संत्यजेत् ॥

अर्थ—जटावाले और मुंडित अर्थात् बीन चोटीके । आडे तिलकोंके धारण करनेवाले तथा शास्त्र प्रमाणसे रहित मिथ्या ज्ञानके कहनेवाले ये सब वेदसें बाह्य हो जांय । अर्थात् ये सब वेदके अधिकारी नहीं हैं । और कपाल, केश, भस्म, हाड, छीप, पाषाण, आडा तिलक, इन सातकूं धारण करनेवाले विप्रकूं चांडालकी माफक त्याग करे फिर अग्नि लगानेवाला, जहरदेनेवाला, शिवलिंगकूं धारण करनेवाला, पाषाणकी मालाकूं धारण करनेवाला तथा आडा तिलककूं धारण करनेवाला ऐसा जो विप्र है तिसकू चांडालकी माफक त्याग करे ॥ इस रीतीसें ऊपर लिखे हुए कर्मोंकूं करनेवाला कोईभी होय परंतु वह शूद्र और चांडालपनेकूं प्राप्त होके वेदसे बाहिर हो जायगा ॥ ताते इन वेद बाहिर चिन्होंकूं धारण करने वालोंकूंही भस्म, रुद्राक्ष, त्रिपुंड्र, रुद्रपूजन पुराणोंमें कह्या है इनकूं जो धारण करता है सो ब्राह्मण नहीं क्षत्रिय नहीं वैश्य नहीं किंतु शूद्रही है इति । इसमें जो हमारा सिद्धांत मनमें नहीं आता होय तो हारित ऋषिकूं पूछ देखो कि ।

ब्राह्मणः श्रोत्रियो विद्वान् भस्मधारी भवेद्यदि ।
स जीवन्नेव शूद्रत्वं नरकं चाधिगच्छति ॥

अर्थ–वेदवेदांतका जाननेवालाभी ब्राह्मण होय परंतु जो भस्म धारण करे तो जीवताही शूद्रपनेकूं प्राप्त होता है और जब मरता है तब नरकमें जाता है इति ॥ क्यों कि । तमसा भस्मरजसा गंधः सत्वेन मृत्तिका । भस्म तमोगुणी द्रव्य है और चंदनादिक गंध, रजोगुण द्रव्य है तथा मृत्तिका सत्व गुणी द्रव्य है ताते मोक्षकी कामनावाला तामस और राजसका त्याग करे. ऐसा विष्णु धर्मोत्तरमेंभी लिखा है कि ।

सात्विकस्तूत्तमो धर्मो राजसो मध्यमः स्मृतः ।
तामसस्त्वधमो ज्ञेयस्तस्मात्सात्विकमाचरेत् ॥

अर्थ–सात्विक तो उत्तम धर्म है और राजस मध्यम धर्म कह्या है. तथा तामस अधम धर्म जानना । तिस कारणते मुमुक्षु, सात्विक धर्मका आचरण करे इति ॥ और रुद्रका अर्चन भस्मका धारण रुद्राक्ष, त्रिपुंड्रका धारण, ये सब तामसी ग्रंथ शिव पुराण आदिकोंमेंही कहे हुऐ हैं विष्णु पुराण भागवत आदिक सात्विक ग्रंथोंमें इनका नाम मात्रभी धारण करनेका नहीं है इन तामस कर्मोंकी निंदा वराह पुराणमें रुद्रने आपही करी है कि ।

यद्वेदबाह्यं कर्म स्यान्मामुद्दिश्योपसेव्यते ।
तद्रौद्रमिति विख्यातं कनिष्टगतिदं नृणाम् ॥
यद्धीनतपसा युक्तं केवलं तामसं च यत् ।
तद्दुर्गतिप्रदं नृणामिह लोके परत्र च ॥

अर्थ–शंकर कहते हैं कि जो कर्म मेरा नाम लेके मेरे वास्ते करता है सो कर्म वेद बाहिर होता है। और वो कर्म मनुष्योंकूं नीच गतिका देनेवाला है। और वो कर्म मेरा उद्देसतें करते हैं ताते तिस कर्मका नाम रौद्र ऐसा विख्यात है॥ और जो कर्म तापस तपकरके युक्त है और जो केवल तामस कर्म है वो कर्म मनुष्योंकूं इस लोकमें तथा पर लोकमें दुर्गतिका देनेवाला है॥ इस रीतिसे रुद्रने अपने संबंधी कर्मकूं तामसी कह्या है और अपने संबंधी कर्मकूं दुर्गतिका देने वालाभी कह्या है इति॥ और शंखस्मृतिमेंभी ऐसा लिखा है कि।

दीपाग्निं दीपतैलं च भस्म चास्थि रजस्वलाम्।
एतानि ब्राह्मणः स्पृष्ट्वा सवासा जलमाविशेत्॥

अर्थ–दीपकका अग्नि, दीपकका तेल, भस्म, हाड और रजस्वला वाली स्त्री। इनका ब्राह्मण स्पर्श करके अंगके वस्त्रोंसहित जलमें स्नान करे इति॥ और याज्ञवाल्क्यस्मृतिमेंभी कह्या है कि। **केशभस्मतुषारांगारकपालेषु चेत् संस्थितं॥** केश, भस्म, शालिके तुषके कोयला, माथाकी खोपरी, इनमें पडी हुई वस्तुका त्याग करना इति॥ और याज्ञवल्क्य स्मृतिका टीकाकार विज्ञानेश्वरनेभी लिखा है कि।

शैवान्पाशुपतान् स्पृष्ट्वा लोकायतिकनास्तिकान्।
विकर्मस्थान् द्विजान् शूद्रान् सवासा जलमाविशेत्॥

अर्थ–शिव धर्मवाले, पाशुपति धर्मवाले, लोकायतिकनास्तिक,

निषिद्ध कर्म करने वाला द्विज, तथा शूद्र, इनकूं अडके अपने अंगके कपडा भिजोके स्नान करे इति ॥ और आदित्यपुराणमें गौतमऋषिका शाप शिव भक्तोंकूं भया है कि ।

त्रिपुंड्रधारिणो नित्यं भस्मोद्धूलनतत्पराः ।
भविष्यथ त्रयीबाह्या मिथ्याज्ञानप्रलापिनः ॥

अर्थ—गौतम कहते हैं कि नित्य आडा तिलक करने वाले और नित्य भस्म चुपडनेमें तत्पर और मिथ्या ज्ञानका बकवाद करने वाले ऐसे तुम शैव लोग वेदसे बाहिर होवोगे इति ॥ ऐसा शिव धर्मकूं गौतमका शाप है।वादीप्रश्न। हे विशिष्टाद्वैतसिद्धांति। तुमने अपने श्रीवैष्णव धर्मके ऊर्ध्वपुंड्रोंका अनेक श्रुति स्मृति और पुराणोंके वचनोंसें स्थापन किया सो ठीक है परंतु हमारे शिव धर्मके त्रिपुंड्रोंकूं और भस्मकूं अत्यंत जडा मूलसें उडाते हो सो नहीं बने, क्योंकि भस्मका महिमा धर्मशास्त्रमें लिखा है कि ।

मद्यं पीत्वा गुरुदारांश्च गत्वा स्तेयं कृत्वा ब्रह्मह-
त्यां च कृत्वा । भस्मच्छन्नो भस्मशय्यां शया-
नो रुद्राध्यायी मुच्यते सर्वपापैः ॥

अर्थ—मदिराका पान करके गुरुकी पत्निका गमन करके, सुवर्णकी चोरी करके और ब्रह्महत्याकूं करके, इन बडे भारी चार पापोंका करनेवाला पुरुष अपने शरीरमें भस्मका लेपकूं करके और भस्मकी शय्यामें शूता हुआ रुद्राध्यायीका जो पाठ करे, तो इन चार प्रकारके सब पापोंसें मुक्त हो जाय,

ऐसा भस्मका माहात्म्य शातातपस्मृतिमें कह्या है.। उत्तर। वाहाजी धर्म शास्त्रीबाबा हम पूछते हैं मथुराका वृत्तांत और तुम कहते हो कांचीका वृत्तांत। काहेंते कि हमारा कहना तो तिलक संबंधी है और तुह्मारा कहना ब्रह्महत्यादिक पाप संबंधी है, क्योंकि इस श्लोकमें ऐसा कह्या है कि जो कोई पुरुष मदिराकूं पीके पीछे भस्मलेपन करके भस्ममें पडा रहे है और गुरुदारागमन, चोरी, ब्रह्महत्या, इन पापोंकूं करके पीछे भस्मका लेप करे और भस्ममें सोवे। और जिस पुरुषने ब्रह्महत्यादिक पाप नहीं किये हैं, सो पुरुष किस वास्ते भस्मका लेप करे और भस्ममें सोवे। जैसे धर्मशास्त्रमें लिखा है, कि जो मनुष्य चोरी आदिक गुन्हाकूं करके पीछे राजाकी शिक्षासे कैदमें जाता है, सो मनुष्य चोरी आदिक पापोंसे छूट जाता है॥ और जिसने चोरी नहीं करी है सो नर कैदमें किस वास्ते जायगा. जैसे याज्ञवल्क्य स्मृतिमें लिखा है कि जो पुरुष ब्रह्महत्या करे, सो पुरुष मनुष्यकी खोपरी गलामें डारके बारह वर्षपर्यंत मांग खावे और तीर्थयात्री करते फिरे तो ब्रह्महत्याते छूटे। इहां ब्रह्महत्यारेकूंही मनुष्यकी खोपरी गलेमें पहिरना कह्या है सबकूं नहीं कह्या है। तहां कोई तुमारा सरखा धर्म शास्त्री ऐसा कहे कि सब कोइकूं मनुष्यकी खोपरीकीमाला पहिरनि चाहिये. सो कहना मूर्ख पनेका सूचक है और ऐसाभी कह्या है कि, मदिरापान करने वालेके मुखमें लोहका रेती तेलमें उकालके गेरे, और सुवर्णकी चोरी

करने वालेकूं राजा मुसलसें मार डाले तब तिनका पाप छूट जाता है। तैसें इहां समझना चाहिये कि जिसने मदिरा पीया होय उसकूं लोहेकी रेती तेलमें उकालके पीनेकी कही है और जिसने सोनेकी चोरी करी होय उसकूं राजा मुसलसे मारे सबकूं नहीं ॥ ऐसें भस्मका लेप और भस्ममें सोना यह ब्रह्महत्यारे चोरटे गुरुस्त्री गमनी इनका काम है सब कोइका यह कर्म नहीं है ॥ जैसे जिस ब्रह्मचारीका स्वप्न आदिकमें धातु स्खलन भया होय तिस ब्रह्मचारीकूं गधेका पूंछ पकडावे तो वृथा धातु गिरनेका दोष मिट जाता है, इहांभी विचार करो कि, गर्धभकूं अडनेंसे स्नान करना कह्या है परंतु ब्रह्मचारिका धातु स्खलन भया है, तिसके दोषकी निवृत्तिके वास्ते गर्धभके पछका स्पर्श ब्रह्मचारीकूंही कह्या है सबकूं नहीं तैसे भस्मका लेपन और भस्ममें शयन तथा रुद्राध्यायीका पाठ ये सब कर्म करना ब्रह्महत्यारे चोरटे आदिकोंकूं कह्या है सब किसीकूं नहीं इति ॥ वादीप्रश्न। अथर्वणवेदकी शिरोपनिषदमें ऐसा लिखा है। **अग्निरिति भस्म वायुरिति भस्म इत्यादिना ।** इस मंत्रसे भस्म ग्रहण करना कह्या है। **उत्तर। व्रतमेतत्पाशुपतम् ।** इस रीतसें यह मंत्र पाशुपत व्रतके विधिके अंगका है, ऐसा यह प्रकरण देखनेसें स्पष्ट मालुम पडता है वास्ते पाशुपत-व्रत वालाही पुरुष जटा राखे भस्म धारण करे ॥ और पाशुपत व्रतवाले माथेसें स्नानभी नहीं करते हैं इत्यादिक अनेक कारणोंसें शैव, पाशुपत नास्तिक शूद्र आदिकोंकूं अडके विज्ञानेश्वर

मिताक्षरा वालेने वस्त्रसहित स्नान करनेका कह्या है। वास्ते पाशुपत व्रतवालेही भस्म और जटा धारण करते हैं दूसरे नहीं। जैसें सूत्रामणि यज्ञ करनेवालाही मदिरा पान करता है दूसरा कोई नहीं। और जैसें कांसाके पात्रकीही शुद्धि भस्मसे करनी शास्त्रमें कही है, तोक्या तांबा पीतल आदिक सब धातुओंकी शुद्धि भस्ममें करनी चाहिये किंतु नहीं करनी चाहिये ॥ तैसें भस्म त्रिपुंड्र, जटा, रुद्रार्चन इत्यादिक पाशुपत व्रतमेंही कहे हैं दूसरे सब शुभ कर्मोंमें तिनका निषेध है ॥ और शिवदीक्षा-कूं भृगुऋषिका शापभी है।

भवव्रतधरा ये च ये च तान् समनुव्रताः।
पाषंडिनस्ते भवंतु सच्छास्त्रपरिपंथिनः ॥
नष्टशौचा मूढधियो जटाभस्मास्थिधारिणः।
विशंतु शिवदीक्षायां यत्र दैवं सुरासवम् ॥

अर्थ—शिवके व्रतकूं धारण करने वाले और तिन शिव व्रत वालोंका आश्रय करके रहनेवाले ऐसे तुम सब पाखंडी होहु और श्रुति स्मृति आदिक सत शास्त्रके वैरी होहु जटा, भस्म, हाडोंकी माला, इनकूं धारने वाले और पवित्रासें रहित ऐसे मूढ बुद्धि वाले तुम लोग शिव दीक्षामें प्रवेश करो कैसी वो दीक्षा है कि जिस शिव दिक्षाके विषे मदिराका पानही परम दैवत है इस रीतिसें शिव व्रत वालोंकूं शाप दिया है सो भागवत्के चौथे

स्कंधमें देख लेना और भृगु भगवानकी विभूति है । महर्षीणां भृगुरहं । महर्षियोंमें भृगु ऋषि मेरा स्वरूप है ऐसा गीतामें भगवानने कह्या है । तातें भृगु, भगवान्का रूप होनेसे तिसका दिया हुआ शाप मिथ्या नहीं है । किंतु सत्य है इति ॥ इस कारणतेंही भस्म, त्रिपुंड्र, रुद्रपूजन, आदिक शिव धर्मके चिन्होंकूं सज्जन पुरुषधारण नहीं करते हैं क्योंकि शिव धर्म गौतम भृगु आदिकोंके शाप करके दूषित है, और श्रीवैष्णव धर्म तो सकल दूषणोंसें रहित और हारीत याज्ञवल्क्य, व्यास, पराशर देवल, भृगु, सनक, शांडिल्य नारद, शुक, शौनक, मरीची, दक्ष गौतम, वसिष्ठ, आदिक परम शिष्टोंकरके मान्य है । और श्रीवैष्णवधर्मके ऊर्ध्वपुंड्र, तप्तमुद्रा तुलसीमाला आदिक सब चिन्ह निर्दोष और वेदविहित हैं. तिस कारणते संध्या, पूजन, तर्पण, श्राद्ध, होम, दान, यज्ञ, व्रत, तीर्थ, जप भोजन, इत्यादिक सकल कर्मोंमें श्रीसहित ऊर्ध्वपुंड्रोंकाही धारण करना वेदादिक सद्ग्रंथोंमें कह्या है इति । प्रश्न । हे देशिक ! ऊर्ध्वपुंड्रों विषे कौन कौनसी श्रीयोंका कौन कौनसे पुंड्रों विषे धारण करना चाहिये तिन द्वादश श्रीयोंका भिन्न २ नाम कृपा करके कथन करो । उत्तर ।

श्रीदेवी प्रथमं नाम द्वितीयममृतोद्भवा ।
तृतीयं कमला प्रोक्ता चतुर्थं चंद्रशोभिता ॥
पंचमं तु वरारोहा षष्ठं तु हरिवल्लभा ।
सप्तमं विष्णुपत्नी स्यादष्टमं वैष्णवी तथा ॥

नवमं शार्ङ्गिणी प्रोक्ता देवदेवी दशैव च।
एकादशं तु लक्ष्मी स्याद्द्वादशं सर्वसुंदरी।
एवं ध्यात्वांतरालेषु हरिद्रां धारयेच्छ्रियम्॥

अर्थ–श्री १ अमृतोद्भवा २ कमला ३ चंद्रशोभिता ४ वारारोहा ५ हरिवल्लभा ६ विष्णुपत्नी ७ वैष्णवी ८ शार्ङ्गिणी ९ देवदवी १० लक्ष्मी ११ सर्वसुंदरी १२॥ इन द्वादश श्रीयोंको चिंतन करके द्वादश तिलकोंके छिद्रोंमें अनुक्रमसें। श्रीयोंका धारण करे. इस नीचे लिखेहुये यंत्रमें द्वादश श्री धारण करनेके मंत्र और तिन श्रीयोंकूं पधरानेके स्थान तथा तिन श्रीयोंके भिन्न भिन्न नाम लिखे हुये हैं.

१ श्रिये नमः। इस मंत्रसे ललाटविषे श्रीका धारण करे.

२ अमृतोद्भवायै नमः। इस मंत्रसे उदरविषे अमृतोद्भवा श्रीकूं धारण करे.

३ कमलायै नमः। इस मंत्रसे हृदयविषे कमला श्रीकूं धारण करे.

४ चंद्रशोभितायै नमः। इस मंत्रसे कंठविषे चंद्रशोभिता श्रीकूं धारण करे.

५ वरारोहायै नमः। इस मंत्रसे दक्षिण कुक्षिमें वरारोहा श्रीकूं धारण करे.

६ हरिवल्लभायै नमः। इस मंत्रसे दक्षिण बाहुविषे हरिवल्लभा नामकी श्रीका धारण करे.

७ विष्णुपत्न्यै नमः। इस मंत्रसे दक्षिणस्कंधविषे विष्णुपत्नी श्रीका धारण करे.

८ वैष्णव्यै नमः। इस मंत्रसें वाम कुक्षिविषे वैष्णवी श्रीकूं धारण करे.

९ शार्ङ्गिण्यै नमः । इस मंत्रसे वाम बाहुविषे शार्ङ्गिणी श्रीकूं धारण करे.

१० देवदेव्यै नमः । इस मंत्रसे वामस्कंध विषे देवदेवी श्रीकूं धारण करे.

११ लक्ष्म्यै नमः । इस मंत्रसे पीठविषे लक्ष्मी श्रीकूं धारण करे.

१२ सर्वसुंदर्यै नमः । इस मंत्रसे कंठके पीछे सर्वसुंदरी नामकी श्रीकूं धारण करे इति.

प्रश्न । उर्ध्वपुंड्रोंके बीचमें कौनसे द्रव्यकी श्रीकूं धारण करे अर्थात् केशर, कुंकुम, सिंदूर, हिंगुल, आदिक द्रव्योंमें कौनसा द्रव्य श्रीके धारण करने वास्ते शास्त्रमें श्रेष्ठ मान्या है ॥ उत्तर । केशर, सिंदुर, हिंगुल, आदिक कोईभी द्रव्य श्रीके धारण करनेकूं शास्त्रमें नहीं कहे हैं किंतु हरिद्राका चूर्ण रूप कूंकमकी श्रीकाही धारण शास्त्रोंमें कह्या है कि ।

हारिद्रेण तु चूर्णेन कुंकुमेन सुगंधिना ।
ऊर्ध्वपुंड्रस्य मध्ये तु लक्ष्मीस्थानं प्रकल्पयेत् ॥

अर्थ—सुगंधिवाला हरिद्राका चूर्ण रूप कुंकम करके ऊर्ध्वपुंड्रके मध्य छिद्रमें लक्ष्मीका स्थान करे अर्थात् लक्ष्मीरूप श्रीका धारण करे । ऐसा भारद्वाजसंहिताका वचन है । जैसे मंदिरकूं बनाके उसमें देवका स्थापन करे तो वो देव मंदिर नहीं कह्या जाता है तैसे तिलक है सो हरिका मंदिर है तिसमें लक्ष्मीका स्थापन जरूर करना चाहिये । प्रश्न । तिलककूं हरि मंदिर रूप करके कौन शास्त्रमें वर्णन किया है । उत्तर । पद्मपुराणमें कह्या है कि । मध्यच्छिद्रेण संयुक्तं तद्धि वै हरिमंदिरम् । मध्यमें

छिद्र करके युक्त ऐसा जो खडातिलक है सो निश्चय करके हरिका मंदिर है ॥ और जो तिलकोंके बीचमें शास्त्रने छिद्र रखाये हैं वेछिद्र श्रीयोंका धारण करने वास्तेही रखाये हैं दूसरा कुछभी प्रयोजन छिद्रोंका नहीं है । प्रश्न । बिना छिद्रके ही तिलक करे तो क्याहोय । उत्तर । जो पुरुष तिलकोंके मध्यमें जग्गा नहीं रखता है तिस पुरुषकूं लक्ष्मी और नारायण त्याग करते हैं क्योंकि बीचमें जग्गा विना लक्ष्मी नारायण कहां विराजे । जैसें मंदिर बनाके उसकूं भीतरसें पोला नहीं रक्खा होय तो देव कहां विराजें ताते छिद्र रहित तिलकके करनेसे लक्ष्मी नारायणका त्याग रूप एकतो दोष बडा भारी है और दूसरा यह दोष है कि छिद्र रहित तिलकोंकूं करने वाला पुरुषके ललाटमें श्वानके चरणोंका वास निरंतर रहता है । तिसकारणते छिद्र सहित तिलकोंका धारण करके तिनमें कुंकुमकी श्रीरूप लक्ष्मीका जरूर स्थापन करना चाहिये । ऊपरके दोष जे हमने कहे हैं सो पद्मपुराणमें लिखा है कि ।

निरंतरालं यः कुर्यादूर्ध्वपुंड्रं द्विजाधमः ।
सहि तत्र स्थितं लक्ष्म्या सह विष्णुं व्यपोहति ॥
अछिद्रमूर्ध्वपुंड्रं तु ये कुर्वंति द्विजाधमाः ।
तेषां ललाटे सततं शुनः पदो न संशयः ॥

प्रश्न । द्वादशतिलकोंमें द्वादश श्रीयोंका मंत्र करके धारण करनेका कौन शास्त्रमें फरमाया है ॥ उत्तर । अत्रि स्मृति धर्म शास्त्रमें लिखा है कि ।

ततो दिव्यं च हारिद्रं समोदतुलसीदलम् ।
मंत्रेण धारयेच्चूर्णं पुंड्रेषु द्वादशेषु च ॥

अर्थ–द्वादश तिलकोंका धारण करके तापीछे तुलसी दलकी सुगंधि वाले दिव्य हलदीके कुंकुमकूं मंत्र करके द्वादश तिलकों विषे धारण करे ऐसा यह विधि वचन है अर्थवाद वचन नहीं है इति ॥ फिर अत्रि स्मृति मेंही कह्या है कि ।

ऊर्ध्वपुंड्रस्य मध्ये तु दिव्यचूर्णं च धारयेत् ।
श्रीकरं विजयं पुण्यं सर्वदोषप्रणाशनम् ॥
ऊर्ध्वपुंड्रस्य मध्ये तु रजनीचूर्णमुत्तमम् ।
लक्ष्मीरूपधरं नित्यमन्यद्द्रव्यं न धारयेत् ॥
विष्णुरूपेण संस्पृष्टं तच्चूर्णं शिरसा वहेत् ।
तस्याऽशुभानि नश्यंति पुण्यभागी भवेन्नरः ॥

अर्थ–ठाढे तिलक विषे हलदीका दिव्य चूर्णकूं धारण करे। वो चूर्ण कैसा है कि लक्ष्मीका करने वाला है, तथा पुण्योंकी वृद्धिका करने वाला है तथा सर्व दोषोंका अत्यंत नाश करने वाला है ॥ और ऊर्ध्वपुंड्रके मध्यमें लक्ष्मीके रूपकूं धरने वाला हलदीका चूर्णकूं नित्य धारण करे परंतु सिंदुर हिंगुलू केशर आदिकू दूसरे द्रव्योंकूं न धारण करे ॥ क्योंकि विष्णुकी मूर्ति करके स्पर्श करा हुआ कुंकुमकूं शिर करके जो पुरुष धारण करता है तिस पुरुषके तमाम पाप नाश हो जाते हैं और वो पुरुष पुण्यका भागी होता है इति ॥ फिर अत्रि मुनि कहते हैं कि ।

देवदेवांगसंस्पृष्टं चूर्णं पात्रे प्रगृह्य च ।
हरिद्रं चूर्णं भक्तेभ्यो विप्रादिभ्यः प्रदीयताम् ॥

अर्थ–देवोंके देव विष्णुके अंग करके स्पर्श किया हुआ हलदीका चूर्णकूं पात्रमें ग्रहण करके तिस हलदीके चूर्णकूं विप्र क्षत्रिय वैश्य और शूद्र आदिक हरि भक्तोंकूं देवै । अर्थात् कुंकुमसें विष्णुकी मूर्तिका मंजन करके पीछे तिस प्रसाद रूप कुंकुमकूं हरि भक्तोंकूं बांटे इति ॥ प्रश्न । दर्पणमें देखे विना तिलक नहीं हो शक्ता है वास्ते दर्पणमें मुख देखके तिलक करनेकी शास्त्रमें रजा है कि नहीं है । उत्तर । दर्पणमें मुख देखके सुंदर मनोहर तिलक करे ऐसा सनत्कुमार संहितामें कह्या है कि ।

विलोक्य दर्पणं भक्त्या ऊर्ध्वपुंड्रं मनोहरम् ।
कुर्यान्मंगलमाकांक्षन् हरिद्राचूर्णसंयुतम् ॥
ऊर्ध्वपुंड्रं मृदा धार्यं सच्छिद्रं सौम्यमेव च ।
तदलंकरणार्थाय हरिद्रां धारयेच्छ्रियम् ॥

अर्थ–भक्ति भावसें दर्पणमें मुख देखिके मंगलकी आकांक्षा करता हुआ हलदीके कुंकुम करके सहित सुंदर मनोहर ऊर्ध्वपुंड्रका धारण करे । छिद्र सहित और रमणीक ऐसा ऊर्ध्वपुंड्र मृत्तिका करके धारण करना चाहिये और तिस तिलकके भूषणके अर्थ हलदीकी श्रीकूं धारण करे ॥ प्रश्न । श्री करनेका कुंकुम किस धातुके पात्रमें रखना चाहिये अर्थात् सोना, चांदी, तांबा, पीतल, लोह, आदिक धातुओंकी डिब्बीमें रख-

ना कि काष्टकी डब्बीमें रक्खे । उत्तर । पंचरात्र शास्त्रमें कह्या है कि ।

न सुवर्णादिभिः कुर्यान्न दार्वं बिल्वमेव वा ।
नारिकेलफलस्यैव श्रीचूर्णपात्रमुच्यते ॥
कृत्वा करंडं बिल्वस्य फले पक्के मनोहरे ।
हारिद्रं पूरयेच्चूर्णं धारयेद्विष्णुप्रीतये ॥
विष्णुगात्रात्परिभ्रष्टं तच्चूर्णं तु ललाटके ।
ब्रह्महत्यादिको दोषस्तत्क्षणादेव नश्यति ॥
ऊर्ध्वपुंड्रस्य मध्ये तु अन्यद्द्रव्यं न धारयेत् ।
विष्णुबिंबेन संस्पृष्टं हारिद्रं धारयेद्द्विजः ॥

अर्थ—सोना चांदी तांबा पीतल लोह आदिक धातुओंकी पात्र श्रीके वास्ते न करे तथा काष्ठकाभी पात्र न करे । किंतु श्रीचूर्णका पात्र नारियल और बीलीका फल कह्या है ॥ बीलीका पका हुआ और रमणीक ऐसा फलका पात्र बनाके तिसमें हलदीका चूर्ण पूरे । और विष्णुकी प्रीतिके अर्थ धारण करे ॥ विष्णुके गात्रका मंजन करके लिया हुआ चूर्णकूं ललाट विषे धारण करनेसें ब्रह्महत्या, गुरुहत्या, गोहत्या, स्त्रीहत्या गर्भहत्या, आदिक अनेक दोष तत्काल नाश होजाते हैं ॥ तिस कारणतें ऊभातिलक विषे कंकुकी श्री विना दूसरा द्रव्यकूं न धारण करे । किंतु विष्णुकी मूर्तिका स्पर्श कराहुआ हलदीका कुंकुमकूंही द्विज धारण करे इति ॥ प्रश्न । तिलकों विषे कुंकुमकी श्रीकूं धारण करनेसें क्या होता है । उत्तर । विष्णुध-

मोत्तर ( विष्णुपुरानका उत्तर भाग है ) सो महा. प्रमाणिक धर्म शास्त्ररूप है तिसमें कह्या है कि ।

अभिषिक्तं तु यच्चूर्णं विष्णुबिंबे तु यो नरः ।
हारिद्रं धारयेन्नित्यं सोऽश्वमेधफलं लभेत् ॥

अर्थ—विष्णुके शरीर विषे अर्पण करा हुआ ऐसा हलदीका चूर्णकूं जो पुरुष नित्य धारण करता है सो पुरुष अश्वमेध यज्ञ-के फलकूं प्राप्त होता है जो अश्व मेध यज्ञ कैसा है कि हजारों ब्रह्महत्याओंका पापकूं नाश करने वाला है ॥ बहुत मैं क्या कहूं परंतु इस चराचर सब जगतका नाश करके पीछे जो अश्वमेध यज्ञ करे तो जगतहत्याका पाप तत्काल नाश हो जाता है, ऐसा अश्वमेध यज्ञ है । तिस अश्वमेधयज्ञके फलकूं तिलकोंमें कुंकुम-की श्रीकूं धारण करने वाला प्राप्त होता है इति ॥ इति श्री-धारणविधिः ॥ प्रश्न । नासिकामूल किसकूं कहते हैं । उत्तर । नासिकायास्त्रयो भागं नासिकामूलमिष्यते । इस भारद्वाज संहितामें नासिकाके तीजे भागकूं नासिका मूल कह्या है इति । प्रश्न । तिलक वाम हस्तसें करे नहीं और दूसरे मनुष्यसें अपने अंगोंमें तिलक कराना कि नहीं । उत्तर । ब्रह्मरात्र ग्रंथमें ऐसा लिखा है कि ।

नाचरेद्वामहस्तेन नखैरपि न कारयेत् ।
आत्मनैवात्मनोंगेषु नेतरेषां कदाचन ॥

अर्थ—वाम हस्तसे तिलक न करे और नखोंमेंभी तिलक न करे । और आपही आपके शरीरमें तिलक करे । और

दूसरोंके अंगोंमें न करे इति ॥ प्रश्न । वेदांतके पढे हुये ऐसा कहते हैं कि हम आत्मा ज्ञानीओंकूं तिलकसे क्या प्रयोजन है। उत्तर । आत्मज्ञानी होके जो तिलक न करे तो उसकूं देवल स्मृति धर्म शास्त्रमें चोर कह्या है कि ।

ऊर्ध्वपुंड्रं विना यस्तु वर्तते पुरुषाधमः ।
वेदवेदांतविच्चापि स वै पुरुषतस्करः ॥

अर्थ—जो पुरुष ऊर्ध्वपुंड्र करे विना वर्तता है सो पुरुषों मध्ये नीच है। और वेदका तथा वेदांतका पढा हुआ है तथापि ऊर्ध्वपुंड्र विना वो पुरुष चोर है इति ॥ और बौद्धायन स्मृतिमें कह्या है कि ।

होमपूजादिसमये सायं प्रातः समाहितः ।
ऊर्ध्वपुंड्रधरो मर्त्यो भवेच्छुद्धो न चान्यथा ॥

अर्थ—होम, पूजा, संध्या, वेदपाठ यज्ञ आदिसमयमें सायं-काल प्रातः काल सावधान होके ऊभातिलककूं धारण करनेवाला पुरुष शुद्ध होता है दूसरा प्रकार शुद्ध होनेका नहीं है इति॥ प्रश्न । ठाढे तिलककूं देखके यमके दूत त्रास पाते हैं कि नहीं। उत्तर । ठाढे तिलक वालेकूं देखके यम दूत बहुत कंपते हैं ऐसा ब्रह्मरात्रशास्त्रमें लिखा है ।

व्यालं दृष्ट्वा यथा लोक दर्दुरा भयकंपिताः ।
ऊर्ध्वपुंड्रांकितं तद्वत्कंपंते यमकिंकराः ॥

अर्थ—इस लोकमें सर्पकूं देखके जैसे मींडक भय करके कंपायमान होते हैं। तैसे खडा तिलक वाले पुरुषकूं देखके

यमराजके दूत कंपाय मान होते हैं। अर्थात् जैसे सर्पके पासमें मींडक नहीं जा सक्ते हैं। तैसे ऊर्ध्वपुंडरों करके जिसका शरीर चिन्ह वाला है तिसके पास यमदूत नहीं जा सक्ते हैं इति ॥ क्योंकि जे प्राणी पापी हैं तिनकूंही यमदूतभी पकडते हैं और ऊर्ध्वपुंडरोंका धारण करनेवाला तो निष्पाप है तिसके समीप यमदूत किसवास्ते आवेंगे किंतु नहीं आवेंगे ॥ प्रश्न । ऊर्ध्वपुंडरोंका धारण करनेवाला निष्पाप हो जाता है तिसमें कौन शास्त्र प्रमाण है उत्तर ।

केवलस्योर्ध्वपुंड्रस्य धारणादपि मानवः ।
देहजैः पापसंघातैर्मुच्यते नात्र संशयः ।
चांडालोपि विशुद्धात्मा पूज्य एव न संशयः ॥

अर्थ–जप, तप, तीर्थ, व्रतध्यानादिकोंके विना केवल ऊर्ध्वपुंडरके धारण करनेसेही देहजन्य पापोंके ढेरसे मुक्त हो जाता है इसमें संशय नहीं है। क्योंकि खडे तिलकोंके करनेसें चांडालभी अत्यंत शुद्ध हो जाता है और वो चांडाल पूजने योग्य होता है इति ॥ इस प्रकारसे ऊर्ध्वपुंड्रोंका विधि और आकार तथा द्रव्य आदिक संक्षेपसे हमने कहे हैं। इसतें अधिक खंडन मंडन देखना होय तो–स्मृतिचंद्रिका, स्मृत्यर्थसार, विष्णुस्मृति, दक्षस्मृति, मरीचिस्मृति, बौद्धायनस्मृति, याज्ञवल्क्यस्मृति, शंखस्मृति, शातातपस्मृति, शौनकस्मृति, देवलस्मृति, वासिष्ठस्मृति, अत्रिस्मृति, हरीतस्मृति, नारदसंहिता, पारमेश्वरसंहिता, ब्रह्मरात्रसंहिता, भारद्वाजसंहिता, विष्वक्सेनसंहिता, सनत्कुमारसंहिता, नारदपंच-

रात्र, विष्णुधर्मोत्तर, अग्निवेश्यगृह्यसूत्र, महोपनिषद, कठशाखा, भल्लवशाखा, अथर्वणवेद, यजुर्वेद, ब्रह्मांडपुराण, नारदपुराण, वराहपुराण, पद्मपुराण, आदित्यपुराण, मत्स्यपुराण, स्कंदपुराण, शांडिल्यस्मृति, शांडिल्यसंहिता, विष्णुपुराण, नारायणसारसंग्रह, विष्णुतत्वप्रकाश, इत्यादिक ग्रंथोंमें विस्तारसे ऊर्ध्वपुंड्रोंका स्थापन और त्रिपुंड्र आदिक विजाति तिलकोंका खंडन लिखा है सो देख लेना, और द्वादश तिलकों विषे लक्ष्मीका रूप कुंकुमकी श्रीयोंका जो धारण करना कह्या है, सो तिन्ह श्रीयों-का आकार दीपकके ज्योति सरीखा करना शास्त्रमें कह्या है इति द्वितीयसंस्कारः ॥ २ ॥

इति श्रीभगवद्रामानुजचरणकमलाश्रितेन श्रीमत्पंडित-गोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे द्वादशोर्ध्वपुंड्रधारणा-ख्यद्वितीयसंस्कारविधिकथनं नाम दशमोऽध्यायः ॥ १० ॥

# अथ एकादशोऽध्यायः ।

श्रीमते रामानुजाय नमः ॥

नमामि रामानुजपादपंकजं वदामि रामानुजनाम निर्मलम् । स्मरामि रामानुजदिव्यविग्रहं करोमि रामानुजदासदास्यम् ॥

अर्थ—हमारे परम आचार्य श्रीरामानुज स्वामीके चरण कमलकूं मेरे मस्तक करके मैं नमस्कार करता हूं । और श्री-

रामानुज स्वामीके निर्मल नामकूं मेरी वाचा करके मैं उच्चारण करता हूं । और श्रीरामानुज महाराजकी दिव्य मूर्तिकूं मेरे मन करके मैं स्मरण करता हूं । तथा श्रीरामानुजस्वामीके दासोंका दासपना मेरी काया करके मैं करता हूं । इस प्रकारसे मन वचन और काया करके श्रीरामानुजका दासहो करके मैं तृतीय नाम-संस्कारकूं लिखता हूं ॥

नामकर्म प्रवक्ष्यामि पापनाशनमुत्तमम् ।
चक्रादिधारणं यत्र तत्रैव नामकर्म च ॥
योजयेन्नाम दासांतं भगवन्नामपूर्वकम् ।
तस्मात्पापानि नश्यंति पुण्यभागी भवेन्नरः ॥

अर्थ—तीजा जो नाम संस्कार है तिसकूं मैं कहता हूं । कैसा है नाम संस्कार कि पापनाशन है अर्थात् ब्रह्महत्या, गोहत्या भ्रूणहत्या, मदिरापान, चोरी आदिक कायिक वाचिक मानसिक ऐसे जो तीन प्रकारके अनेक पाप हैं तिन सर्व पापोंका नाश करने वाला नाम संस्कार है. फिर नाम संस्कार कैसा है कि उत्तम है. अर्थात् शास्त्रोंमें अनेक प्रकारके ब्राह्मणादिक वर्णोंके संस्कार हैं तिन सर्व संस्कारोंमें यह नाम संस्कार श्रेष्ठ है । काहेतें कि ब्राह्मणादिक वर्णोंके जे संस्कार हैं वे संस्कार ब्राह्मणादिक जातिके उत्पादक हैं और यह नाम संस्कार तो भगवत संबंधकूं उत्पन करने वाला और मोक्षका देवे वाला है तिस कारणतें सर्व संस्कारोंमें यह नामसंस्कारही अत्यंत श्रेष्ठ है । और जिन पुरुषोंके विषे तप्त शंखचक्र ऊर्ध्वपुंड्र आदिकोंका धारण होता

है तिन पुरुषोंके विषेही नामसंस्कार किया जाता है । जे पुरुष तप्त शंखचक्र और ऊर्ध्वपुंड्र आदिक संस्कारोंसे रहित हैं तिन पुरुषोंका नामसंस्कार भी नहीं होता है । तातें जिन पुरुषोंका तापसंस्कार और ऊर्ध्वपुंड्र संस्कार भया है तिन पुरुषोंका नाम संस्कार अवश्य करके करना चाहिये । प्रश्न । नामसंस्कार किस प्रकारसे करना चाहिये । उत्तर । जिस शिष्यका गुरु नाम धरें, तिसका भगवत नाम पूर्वक दासांत ऐसा नाम धरें, अर्थात् आदिमें भगवतका नाम लेके पीछे दास शब्दका उच्चारण करें । जैसें कि नारायणदास, विष्णुदास, केशवदास, नरसिंहदास, रामदास, कृष्णदास, मुकुंददास, जनार्दनदास, मधुसूदनदास, माधवदास इत्यादिक नामोंमें भगवतका नाम प्रथम है और दास शब्द पीछे अंतमें है तिस करके भगवतनाम पूर्वक दासांत नाम सिद्ध होता है । और तिस नामका ऐसा अर्थ है कि नारायणका जो दास है सो नारायणदास कह्या जाता है । और विष्णुका दास होय सो विष्णुदास, केशवका दास होय सो केशवदास कहिये. ऐसा अर्थ सर्व जान लेना । प्रश्न । ऐसा भगवत नाम पूर्वक दासांत नाम धरनेसे क्या फल होता है । उत्तर । तस्मात्पापानि नश्यंति पुण्यभागी भवेन्नरः । जिस पुरुषका भगवत नाम पूर्वक दासांत नाम धरा जाता है तिस नामके धारण करनेसे प्रथम तो तिस पुरुषके कायिक, वाचिक और मानसिक ये तीन प्रकारके पाप तत्काल नाशकूं प्राप्त होते हैं । और पीछे वो भगवत नाम पूर्वक दासांत नामवाला, पुण्यका

भागी होता है । अर्थात् ऐसे नाम संस्कारके धारण करनेसे अधर्मी पुरुषभी धर्मी हो जाता है ऐसा पराशर स्मृतिरूप धर्म शास्त्रमें कह्याहै इति ॥ और भगवतनाम पूर्वक जो दासांत नाम है सोइ नाम सब नामोंमें मुख्य नाम है और यह जो वैष्णव नाम है सो जन्म मरणके कागदकूं फाडने वाला है इस वैष्णव नामकूं धारण करे विना जीवोंका मोक्ष नहीं होता है ॥ **प्रश्न**। जो पुरुष अपने आत्माका नाम हरिदास, गोविंददास आदिक भगवन्नाम पूर्वक दासांत नाम नहीं रक्खता है तिस पुरुषकूं शास्त्रमें कैसा दंड देनेका लिखा है । **उत्तर**। वसिष्ठ स्मृतिमें ऐसा दंड कह्या है कि ।

न दासा वासुदेवस्य सर्वलोकेश्वरस्य ये ।
तेषां हि नरके वासः कल्पायुतशतैरपि ॥

अर्थ—सर्व लोकोंके मालिक ऐसे वासुदेव भगवानके जे मनुष्य दास नहीं होते हैं तिन मनुष्योंका नरकमें वास दश लाख कल्प पर्यंत होता है इति ॥ और यह प्राणी जान करके अ-जान करके जो कुछ पाप करता है तिस पापकी निवृत्तिभी दास भावसेही होती है दूसरे उपायसे नहीं होती ऐसा नारद पंच रात्रमें लिखा है कि ।

अज्ञानाद्यदि वा ज्ञानादशुभं यत्कृतं मया ।
क्षंतुमर्हसि देवेश दास्येन च गृहाण माम् ॥
न जाने कर्म यत्किंचिन्नापि लौकिकवैदिकम् ।
न निषेधविधिं विष्णो तव दासोस्मि केवलम् ॥

अर्थ—जान करके अथवा अजान करके जो कुछ पाप मैंने किया है तिस मेरे पापकूं हे देवोंके ईश ! आप क्षमा करनेकूं योग्य हो। और मेरेकूं अपना दासपने करके ग्रहण करो ॥ और मैं कोईभी कर्मकूं नहीं जानता हूं । लौकिक कर्मकूंभी मैं नहीं जानता हूं। और वैदिक कर्मकूंभी नहीं जानता हूं। और निषेधकूं तथा विधिकूंभी नहीं जानता हूं। हे विष्णो ! मैं केवल तुमारा दास हूं ॥ इस रीतिसे दासपने करकेही अपराधोंकी माफी मांगी जाती है और भगवानभी अपने दासके अपराधोंकूंही माफ करते हैं इति ॥ और श्रीमद्भागवतके नवमस्कंधमें दुर्वासाकाभी ऐसा वचन है कि ।

यन्नामश्रुतमात्रेण पुमान् भवति निर्मलः ।
तस्य तीर्थपदः किंवा दासानामवशिष्यते ॥

अर्थ—जिस परमात्माके नामकूं सुननै मात्रसेंही पापी पुरुष निर्मल होजाता है तो तीर्थके स्थान रूप तिस परमात्माके जे पुरुष दास बन कर रहते हैं तिन दासोंकूं क्या वस्तु बाकी रहे, किंतु कुछभी पदार्थ तिन दासोंकूं अप्राप्त नहीं रहता है। जो कुछ पदार्थकी वे दास इच्छा करते हैं सो सबही तिन दासोंकूं प्राप्त होता है इति ॥ प्रश्न । बहुतेरे लोक ( सोहं सोहं ) इस रीतिसे अपने शिष्योंकूं उपदेश करते हैं सो तिनका उपदेश समीचीन है कि नहीं अर्थात् सोहं सोहं ऐसा उपदेश वैष्णव सिद्धांतमें ग्राह्य है कि त्याज्य है ॥ उत्तर ।

तथा सोहं परित्यज्य दासोहं यो वदेत्सदा ।

वैष्णवः स जगत्पूज्यो याति विष्णोः परं पदम् ॥

अर्थ—तिस प्रकारके सोहं इस शब्दका परित्याग करके जो वैष्णव सदा दासोहं इस प्रकारसे बोलता है सो वैष्णव ब्रह्मादि स्तंब पर्यंत सकल जगतका पूज्य होता है और दासोहं ऐसा बोलनेवाला वैष्णव विष्णुके परंपद वैकुंठकूं प्राप्त होता है। इस प्रकारसे शास्त्रमें सोहं शब्दका त्याग बताया है और दासोहं इस शब्दका शास्त्रने ग्रहण करनेका कह्या है इति ॥ जैसे चक्रवर्ति महाराजाके पास दो अपराधी आये । तिनमें एक बोला कि (दासोस्मि शरणागतोस्मि) अर्थात् हे महाराजा ! मैं तुमारा दास हूं और मैं तुमारे शरण आया हूं। ऐसा सुनके राजाने अपना दास और शरणागत मानके तिसके अपराध माफ कर दिये ॥ ता पीछे दूसरा अपराधी बोला कि ( त्वमेवाहं ) अर्थात् हे राजन् ! जैसे तुमहो तैसा मैंभी हूं तुमारेमें और हमारेमें कुछभी हाथ, पग, नाक, कान, नेत्र आदिकका फेरफार नहीं है, क्योंकि तुमारी जैसी पंचभूतोंकी काया है तैसी मेरीभी है । ऐसा अहंकारी वचन तिसका सुनके राजाने कैदमें तिसकूं डाल दिया। तैसे सोहं शब्दमें और दासोहं शब्दमेंभी समझ लेना॥

प्रश्न। जब अहंकार शब्दसे बंध होता है तब तो विप्रोहं, क्षत्रियोहं, वैश्योहं इत्यादिकविषेभी सोहंकी माफक अहंकारही जान पडता है तातें विप्रोहं क्षत्रियोहं ऐसा अहंकार रखना कि नहीं। उत्तर।

नाहं विप्रो नच नरपतिर्नापि वैश्यो न शूद्रो नोवा

वर्णी नच गृहपतिर्नो वनस्थो यतिर्वा । किंतु प्रोद्यन्निखिलपरमानंदपूर्णामृताब्धेर्लक्ष्मीभर्तुः पदकमलयोर्दासदासानुदासः ॥

अर्थ—मैं विप्र नहीं हूं, क्षत्रिय नहीं हूं और मैं वैश्य तथा शूद्रभी नहीं हूं । और मैं ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ और संन्यासी येभी नहीं हूं इस रीतिसे चार वर्ण और चार आश्रम इनमें मैं कोईभी नहीं हूं किंतु लक्ष्मीपतिके चरण कमलोंके दासोंका दास तिसका भी मैं दास हूं ॥ इसप्रकारसे वर्ण और आश्रमोंके अभिमानकाभी त्याग करके दासोहं ऐसाही वैष्णवोंकूं ग्रहण करना चाहिये। वादिशंका। दास शब्द शूद्रका वाचक है तातें दास नाम धरणा महानिंदित है क्योंकि शास्त्रमें कहा है कि ।

दासनाम तु शूद्राणां न द्विजानां कथंचन ।

अर्थ—दास ऐसा नाम शूद्रोंका है ब्राह्मणोंका दास नाम कोईभी प्रकारसे नहीं है ऐसा शास्त्रमें कहा है और ऐसाभी शास्त्रमें लिखा है कि ब्राह्मणका शर्मांत नाम धरना तथा क्षत्रियका वर्मांत नाम धरना तथा वैश्यका पालितांत नाम रखना और शूद्रका दासांत नाम धरना ऐसी रीती चार वर्णोंके नाम धरनेकी शास्त्रने कही है । उत्तर । हे वादी! जो तैंने इधर तिधरसें आधाश्लोक ढूंड ल्याकर प्रमाण दिया है सो तेरा अर्द्ध श्लोक रूपी वाक्याभास प्रमाण हमारे हजारों श्रुतिस्मृतियोंके महा प्रबल

प्रमाणों करके अत्यंत तुच्छ है और बाधित है. हे वादी ! अमरकोश ग्रंथमें ऐसा लिखा है कि ।

दासः सेवकशूद्रयोः ॥

अर्थ—दास शब्द सेवक और शूद्र इन दोनोंका वाचक है तातें इस नाम संस्कारके प्रकरणमें सेवककाही दास शब्द वाचक है. दूसरेका नहीं जैसें कोईने कहा कि सैंधव ल्याओ इहां घोडा और लवण इन दोका नाम सैंधव है, सैंधव ल्याओ ऐसा कहनेसें घोडा ल्यावे कि लवण ल्यावे, ऐसा संशय उत्पन्न होता है तातें हे वादी ! प्रकरण देखना चाहिये कि जो भोजन करने वाला सैंधव ल्याओ ऐसा उच्चारण करे तो लवण ल्याना चाहिये और जो पोसाख पहिरके कंमर बांधकर खडाहुआ पुरुष सैंधव ल्याओ ऐसा कहे तो घोडा ल्याना चाहिये क्योंकि भोजन करने वालेकूं घोडा क्या कामका है, और पोसाख पहिरके चलनेकी तैयारी वालेकूं लवणभी किस कामका है. वास्ते हे वादी ! इस नाम संस्कारके प्रकरणमें दास नाम करके सेवककाही ग्रहण करना योग्य है शूद्रका इहां क्या काम है. और हे वादी ! तू कहता है कि ब्राह्मणका जो दास नाम धरना सो निंदित है, सो तेरा कहना अज्ञान मूलकही क्यों कि राम, कृष्ण, नारायण, नृसिंह, वामन, केशव, द, जनार्दन, मुकुंद, माधव, आदि दासांत नामोंका अपने नाम विषे जो ब्राह्मण परित्याग करके, देवदत्त, शिवदत्त, कुबे-र, वरुण इंद्रआदिकोंके दास नामकूं धारण करता है, वोही

ब्राह्मण निंदा योग्य होता है परंतु विष्णुदास, नारायणदास, हरिदास ऐसे महान् पवित्र नामनकूं धारण करने वाले ब्राह्मण आदि सब जातीवाले भवसागरसें तरने तारने वाले होते हैं. अरे वादी ! जब ब्रह्मादिक देव नारायणके दास होकर रहे हैं तब तुम तो कौन गिनतीमें हो. वादी । ब्रह्मादि देव नारायणके दास हैं ऐसा कौन ग्रंथका प्रमाण है । उत्तर । श्रीपद्म पुराणका ऐसा महान् प्रमाण है सुन ।

ब्रह्माणं रुद्रमिंद्रं च यमं वरुणमेव च ।
नारायणस्य दासास्ते ये चान्येंऽडस्य मध्यगाः ॥
यः परः पुरुषो विष्णुर्नारायण उदाहृतः ।
दासभूतमिदं तस्य ब्रह्मादि सकलं जगत् ॥

अर्थ—जे ब्रह्मा, रुद्र, इंद्र, यम, वरुण, यह पंच देव सब देवोंमें बडे हैं ते पांचों देव श्रीमन्नारायणके दास हैं और दूसरे भी जे देव ऋषि आदिक अनंत जीव इस ब्रह्मांडके मध्यमें रहते हैं वेभी सब नारायणकेही दास हैं और जो पर पुरुष नारायण हैं तिस नारायणका यह ब्रह्मादि स्थावर पर्यंत सकल जगत दास रूपही है इस प्रकारसे पद्मपुराणमें सकल ब्रह्मांडकूं जब नारायणका दासकरके कहा है तब हे मताभिमानि ! तुम न्यारे किस प्रकारसे रहे वास्ते मिथ्या वाद मत करो और भगवतके दास बनकर रहो इसमेंही तुह्मारा कल्याण है । वादी । पुराणने बताये हुए धर्ममें सर्व वर्णोंका अधिकार है और धर्म शास्त्रने तथा वेदने बताये धर्ममें तो केवल ब्राह्मण

क्षत्रिय और वैश्य इन तीन वर्णोंका ही अधिकार है शूद्रका नहीं तातें वेद और धर्म शास्त्रमें दास नाम धरनेका विधान जब आप हमारेकूं बताओ तब हम भले प्रकारसे अंगीकार करें।

उत्तर ।

नैसर्गिकं तु जीवानां दास्यं विष्णोः सनातनम् ।
तद्विना वर्तते मोहादतिचारः सनातनात् ॥
तस्मात्तु भगवद्दास्यमात्मनां श्रुतिचोदितम् ।
दास्यं विना कृतं यत्तु तदेव कलुषं भवेत् ॥

अर्थ—ये सब जीव अनादि कालसे अपने अपने स्वभावसे ही विष्णुके दास हैं, क्योंकि ( प्रधानक्षेत्रज्ञपतिः ) माया और जीव इन दोनोंके स्वामी विष्णु भगवान हैं इस प्रकारसे विष्णुकूं स्वामी करके और जीवोंकूं दास करके वेदमें कह्या है। तिस कारणतें ईश्वर और जीवोंका स्वामी और सेवकपना स्वभावसेही अनादि कालका है और जो कोई जीव तिस दास नामके धरे विना मोहसे वर्तता है सो सनातनसे अपराध है, तिस कारणते जीवोंकूं भगवतका दास होना श्रुतिने कह्या है. दास नाम धरे विना जो कुछ पुण्यकर्म यह जीव करता है सो सर्व पाप होता है. इस प्रकारसे बृहद् हारीत स्मृतिरूप धर्म शास्त्रमें कथन किया है । वादी । हे सिद्धांती ! अपने जो यह धर्म शास्त्रका प्रमाण दिया, सो ठीक है परंतु हमारे मतमें तो आत्मकूं भगवतका दासकरके नहीं मानते हैं, किंतु सत् चित् आनंद रूप स्वतंत्र एक आत्मा है, किसीकाभी दास नहीं है,

ऐसा हमारे शंकर स्वामीका अद्वैत सिद्धांत है. । सिद्धांती । हे वादी! यह आत्मा किसीकाभी दास नहीं है इस कथनमें क्या प्रमाण है । वादी । यह श्रुति प्रमाण है कि ।

योन्यथा संतमात्मानमन्यथा प्रतिपद्यते ।
किं तेन न कृतं पापं चोरेणात्मापहारिणा ॥

अर्थ—ज्ञान आनंद रूप आत्मा है तिसकूं जड देह रूप जो कोई मानता है सो आत्माका अपहरण करनेवाला चोर है तिस आत्माके अपहरण करनेवाले चोरने क्या पाप नहीं किया किंतु सर्व पाप उसने किये हैं, इस रीतिसे देव विषे आत्मा अभिमान करने वालेकूं सर्वपापका करनेवाला श्रुतिने कह्या है. सिद्धांती। हे कलीयुगके नवीन वेदांती! तुह्मारे मतमें ज्ञान रूप आनंद रूप आत्माकूं जड देह रूप करके माननेवाला आत्मापहारी चोर, ऐसा अर्थ इस श्रुतिका शंकर स्वामीने कह्या है सो अनर्थ कह्या है, काहेतें कि अन्यवस्तु जो आत्मा है उसकूं अन्य वस्तु देह रूप करके मानना उसका नाम भ्रांति है चोरी नहीं है जैसें कि शुक्ति ( छीपमें ) रजत ( चांदी ) करके मानने वाले भ्रांत पुरुषकूं चोर करके और सर्व पापकारित्व करके कोईभी लोक नहीं मानते हैं किंतु उसकूं भ्रांति वाला करके मानते हैं. और रज्जु ( रस्सी ) कूं सर्प रूप करके जो मानता है उसकूंभी भ्रांत कहते हैं वो भी चोर नहीं है. और वृक्षके ठूंठकूं यह चोर है ऐसें मानने वालेकूंभी भ्रांत कहते हैं उसकूंभी चोर नहीं कहते हैं ऐसें अन्यवस्तुमें अन्यवस्तुकूं माननेसें भ्रांति वाले कहे जाते हैं

उनकूं चोर कहना बडा अनर्थ है. और तुम तो उसकूं चोर ठहराते हो. और चोर तो किसकूं कहते हैं कि जो दूसरे की वस्तुकूं अपनी वस्तु करके अंगीकार करता है. उसकूंही शास्त्रमें और लौकिकमें चोर और पापी इस नाम करके कहते हैं. वास्ते, हे वादी! अपने मतके सिद्ध करने वास्ते श्रुतिका अर्थकूं अनर्थ नहीं करना। वादी। हे सिद्धांती! इस श्रुतिका अर्थ आपके सिद्धांतमें किस प्रकारसें किया है। उत्तर। हे वादी! हमारे विशिष्टाद्वैत मतमें इस श्रुतिका यथार्थ अर्थ ऐसा किया है कि। यः नाम जो पुरुष, अन्यथा संतं। नाम अन्यप्रकार करके अर्थात् भगवतका दासपने करके भगवतके अर्थ रह्या-हुआ आत्माकूं अन्यथा प्रतिपद्यते। नाम प्रकारांतर करके अर्थात् स्वतंत्रपने करके अपने अर्थ मानता है। तेनात्मा-पहारिणा चोरेण सर्वमेव पापं कृतं भवति। अर्थात् तिस आत्मापहारि चोरनै सबही पाप कऱ्या है ऐसा कौनसा पाप है जो उसने नहीं कऱ्या है किंतु सर्व पाप उसने करे हैं जैसे स्त्रीके शरीरका मालिक उसका पति है अर्थात् स्त्री अपने पतिके आधीन और पतिके भोग वास्ते है, पति भोक्ता है और स्त्री भोग्य है स्त्री स्वतंत्र नहीं है, और जो अपने आपकूं पतिका भोग्य और पतिके आधीन और पतिके अर्थ नहीं मानती है और अपने आपकूं स्वतंत्र और अपने अर्थ मानती है यह स्त्री चोरटी है और पापिनी है॥ तैसें यह जीवभी भगवतका सेवक है अर्थात् भगवतका दास है और भगवतके आधीन और भगवतके अर्थ

है सो अपनेकूं आप स्वतंत्र और अपने अर्थ मानता है सो उसने क्या पाप नहीं किया किंतु उसने ब्रह्महत्या, गोहत्या, स्त्रीहत्या, गुरुहत्या, मातृहत्या, आत्महत्या, भ्रूणहत्या, सुरापान, चोरी आदिक सबही पाप करे हैं इस प्रकारसे दास नाम धरनेका विधान श्रुतिने व्यतिरेक मुखसे कह्या है इति । वादि । जिस कारणते इस जीवने भगवतका दास अपने आत्माकूं नहीं मान्या, तिस कारणते आत्माका अपहरण करने वालाहै और पापी है ऐसा आपने उसकूं कह्या सो ठीक नहीं क्योंकी थोडा अपराध करने वालेकूं बडा भारी दंड देना उचित नहीं काहेते कि भगवतका दास रूप आत्माकूं अपना करके माननेसे सर्व पापकारी उसकूं कहते हो यहभी श्रुतिका अर्थ अनर्थही भासता है आपकेभी सिद्धांतमें इतना दोष है। उत्तर। हे श्रुति अर्थके अजान यह थोडा पाप उसने नहीं कियाहै क्योंकी जिस वस्तुकी उसने चोरी करीहै सो आत्मा अमूल्य वस्तु है शरीर, प्राण, मन, बुद्धि, स्त्री, पुत्र, धन, धान्य, राज्य, हस्ती, घोडा आदि सकल पदार्थोंसे भिन्न और इन सर्व पदार्थोंसे अमूल्य और अत्यंत प्रिय जो बडी भारी आत्मवस्तु है, उसकी चोरी करने वाला भी बडा पापी है और जैसें आत्मवस्तु अमूल्य है तैसें उसका मालिकभी पुरुषोत्तम भगवान नारायण अवधिसें रहित अतिशय असंख्य कल्याण गुणोंके सागर होनेसे देव, दानव, मनुष्य इन सबसे बडे हैं तातैं बडा भारी पाप सिद्ध होता है, जैसें आबरुदार कोइ महान

पुरुषकूं कोइ गाली देवे अथवा थप्पड मारे तो मारने वालेकूं राजनीतीसे राजा दंड करता है और कोइ गरीब चांडालादिककूं जूता मारा होय तोभी राजा उसकी नालस महान् पुरुषके समान नहीं सुनता है और मारने वालेकूं दंडभी नहीं देता है । तैसेंही त्रिलोकीके नाथकी अमूल्य आत्मवस्तुकी चोरी करी है वास्ते उसने क्या पाप नहीं करा है किंतु सर्व पाप उसने करे हैं ऐसा श्रुतिका निर्विवाद सिद्धांत है इति ॥ हे वादी ! इस प्रकारसे श्रुति स्मृति पुराण आदिकोंका एही सिद्धांत है कि भगवतका दास भये विना ब्रह्मा, रुद्र, इंद्र, वरुण, कुबेर आदिकोंकीभी मुक्ति नहीं होती है तो दूसरे क्या लेखामें हैं । **प्रश्न** । दास भये विना वेदोंके पढनेसे यज्ञके करनेसें ब्रह्मचर्यादि व्रतोंके धारण करनेसें और चांद्रायणादि उपवासोंके करनेसें इस जीवकी मुक्ति होती है कि नहीं। **उत्तर** । भगवतका दास भये विना मुक्ति नहीं होती है ऐसें पद्मपुराण कहता है कि ।

न वेदयज्ञाध्ययनैर्न व्रतैश्चोपवासकैः ।
प्राप्यते वैष्णवं लोकं विना दास्येन कुत्रचित् ॥

अर्थ—भगवतका दास भये विना वेद करके यज्ञकरके अध्ययन करके व्रतकरके उपवासकरके वैकुंठ लोककूं यह जीव कोईभी कालमें प्राप्त नहीं होता है. ऐसाही हजारों ग्रंथोंका अचल सिद्धांत है. तिस कारणतें भक्तिकरके हरिके दासपनेकूंही धारण करे तिसकरके अनेक जन्मके कर्म बंधन छूट

जाते हैं और मोक्षकी प्राप्ति होती है इति । प्रश्न । अपने इस अध्यायके दूसरे श्लोकमें कहा है कि भगवत नाम पूर्वक दासांत नाम शिष्यका धरना चाहिये तो मीनदास, वराहदास, कूर्मदास, कल्किदास इन नामोंमेंभी भगवतके नाम हैं तो ऐसे नाम धरना कि नहीं । उत्तर । ऐसे नाम नहीं धरने चाहिये क्योंकि हारितस्मृति धर्मशास्त्रने ऐसे नाम पाडनेका मने किया है कि. शक्त्यावेषावताराणां वर्जयेन्नाम वैष्णवः ॥ अर्थात् वैष्णव जो है सो कैसा नाम अपने शिष्यका पाडे कि जिस नाममें शक्तिका और आवेश अवतारोंका नाम वर्जिके पाडे जैसेकि दुर्गादास, कालीदास, अंबिकादास, भवानीदास, चंडिकादास इत्यादि शक्तिके नामकूं वर्जे और मीन, वराह, कूर्म, वामन, कल्कि, व्यास, धन्वंतरि आदिक आवेश अवतारोंके नाम अपने शिष्य आदिकोंके नाम विषे वर्जे । प्रश्न । आवेश अवतार किसकूं कहते हैं । उत्तर । मच्छ, कच्छ, वराह आदि जीवोंके विषे भगवतका अंश अथवा कलाका प्रवेश होके कार्य मात्रका जो करना है उसका नाम आवेश अवतार है जैसें कोइ निर्बल मनुष्यके शरीरमें जब भूत प्रवेश करता है तब वो मनुष्य उस भूतके आवेश करके महान् बलवान् होके हर किसीकूं मार बैठता है. वो एकला सैकडों मनुष्योंकूं मारता है तैसें गरीब जातिके मत्स, कच्छ, वराह आदिकोंके शरीरमें नारायणकी कलाने वा अंशने प्रवेश करके महाबलवान् दैत्योंकूं मारके अंतर्धान हो गये, इतनाही मीनादि अवतारोंका प्रयोजन है. वे

मीनादि कुछ पूर्ण अवतार नहीं हैं और उनके भजनसे जीवोंका मोक्षभी नहीं होता हैं इति ॥ **प्रश्न** । पूर्ण अवतार कौन कौनसें हैं। **उत्तर**। नृसिंह, राम और कृष्ण ये तीन पूर्णावतार हैं इनके भजनसें अनंत जीव मोक्षकूं प्राप्त हो गये और हो जायंगे। इनके भजन उपासना और ज्ञानकी रीती नृसिंह तापनी, रामतापनी, और गोपालतापनी, इन उपनीषदोंमें विस्तारसे लिखीहुई है, तहां देख लेना इति ॥ **प्रश्न** । ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य और शूद्र ये चार वर्ण जब नारायणके दास नहीं होते हैं अर्थात् नारायणदास, रामदास, विष्णुदास, ऐसा अपने आत्माका दास नाम नहीं धरते हैं तो उनकूं कौन जाति वाले कहना चाहिये । **उत्तर** । वे चारों वर्ण चांडाल और पाखंडी हैं ऐसा हारितस्मृतिमें कहा है कि ।

नारायणस्य दासा ये न भवंति नराधमाः ।
जीवंत एव चांडाला भविष्यंति न संशयः ॥
नास्ति चेद्वैष्णवं नाम यस्य वै द्विजसत्तम ।
स पाषंडीति विज्ञेयः सर्वकर्मसु गर्हितः ॥

अर्थ—जे पुरुष नारायणके दास नहीं होते हैं ते पुरुष नरनके मध्यमें अधम हैं और ते पुरुष जीवतेहुयेही चांडाल हैं, इस कहनेमें संशय नहीं है क्योंकि मरे पीछे चांडाल योनि, उनकूं मिलैगी ऐसा नहीं, किंतु जीवते हुये ही चांडाल हो जाते हैं. और जिस मनुष्यका विष्णुका दास रूप नाम जो वही होय तो वह मनुष्य पाखंडी है ऐसा जानना, और वह सर्व

शुभकर्मों विषे निंदित है त्यागने योग्य है इति ॥ प्रश्न। अपने नामके आदिमें भगवतका नाम होना और अंतमें दास ऐसा शब्द होना ऐसा नियम आपने कहा है सो ठीक है परंतु लक्ष्मीदास, सुदर्शनदास, निष्वक्सेनदास, हनुमद्दास, शरजुदास, कौसल्यादास, गंगादास, यमुनादास, इत्यादिक जो नाम धरते हैं इन नामोंके आदिमें विष्णुके नाम नहीं हैं सो ये नाम शास्त्रकी रीतिसें हैं कि शास्त्रसें विरुद्ध हैं ॥ उत्तर। इन नामोंका भी महिमा महाभारतमें ऐसा लिखा है कि।

वासुदेवस्य ये भक्ताः शांतास्तद्गतमानसाः।
तेषां दासस्य दासोहं भूयां जन्मनि जन्मनि ॥

अर्थ—वासुदेव विषे मनवाले और रागद्वेषते रहित शांत रूप ऐसे जे भगवतके भक्त हैं, तिनके दासोंका दास जन्म जन्म विषे मैं रहूं, ऐसा विदुरका वचन है ॥ फिर महाभारतमें कहा है कि।

मज्जन्मनः फलमिदं मधुकैटभारे मत्प्रार्थनीयमदनुग्रह एष एव। त्वद्भृत्यभृत्यपरिचारकभृत्यभृत्यभृत्यस्य भृत्य इति मां स्मर लोकनाथ॥

अर्थ—कृपाचार्य कहते हैं कि हे मधुकैटभारे हे चतुर्दशभुवनके नाथ मेरे जन्मका यह फल है और मेरी प्रार्थनाका अनुग्रह येही है कि तुमारे दासका दास, दासका दास, दासका दास, ऐसें मेरेकूं याद करो इति ॥ फिर महाभारतमें ऐसा कहा है कि।

अहं हि नारायणदासदासदासानुदासस्य च दासदासः।

अर्थ–अक्रूर कहते हैं कि मैं निश्चय करके नारायणके दासका दास, दासका दास दासका दास हूं । इस प्रकारसे दासनके दास होने विषे कृपाचार्य अक्रूर विदुर आदिकोंके वचन हैं ॥ तिस कारणते लक्ष्मी, सुदर्शन, विष्वक्सेन हनुमान, इत्यादिक सर्व भगवतके दास हैं इनके दास होने वाले दासनके दास कहे जाते हैं, उसमें कुछभी विरुद्ध नहीं इति ॥ प्रश्न । इस तृतीय नाम संस्कार में कौन कौनका अधिकार है । उत्तर । ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, संन्यासी और स्त्री, पुरुष, नपुंसक, स्वर्णकार, लोहकार, सूत्रधार, कुंभकार, भील, कोलीक, चांडाल, पशु, पक्षी, देव, दानव, यक्ष, राक्षस, भूत, प्रेत, इत्यादिक सबनकाही अधिकार है. जिनकूं भगवद्भक्ति करना होय उन सबका अधिकार है क्यों कि भक्तिके नव अंग हैं तिनमें दास होना यहभी एक अंग है ऐसा श्रीमद्भागवतमें कहा है कि ।

श्रवणं कीर्त्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम् ।
अर्चनं वंदनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम् ॥

अर्थ–विष्णुका श्रवण १ कीर्त्तन २ स्मरण ३ पादसेवन ४ अर्चन ५ वंदन ६ दास्य ७ सख्य ८ आत्मनिवेदन ९ भक्तिके इन नव अंगोंमें दास होना यह सातवां अंग है, जो कोई मनुष्य दास नाम नहीं धरता है सो मनुष्य भक्तिके सातवां अंगकूं छेदन करता है, सो वो बडा दुष्ट है ॥ जैसे शिष्य अपने गुरुके सब अंगोंकी सेवा करे, और एक अंग जो हस्त है, उसका छेदन

करे, तिस कारणतें वह शिष्य महादुष्ट है, इति ॥ प्रश्न । हे महाराज! जिस श्रुतिमें दास ऐसा नाम स्फुट दीखता होय और जिस भाष्यमेंभी दास नाम स्फुट दीखता होवे उन दोनोंका प्रमाण मेरेकूं दिखाना चाहीये. क्योंकि अन्यथा संतमात्मानं इस श्रुतिमें दास होना अर्थसें आपने कह्या है परंतु दास ऐसा पाठमें स्फुट मालूम नहीं पडता है । उत्तर । ब्रह्मदासा ब्रह्मदासा ब्रह्मैवेमे कितवाः ॥ यह श्रुति है और अकारवाच्यस्य श्रीमन्नारायणस्य मकारवाच्यात्मा दास इति कथ्यते ॥ यह मंत्र भाष्य है इन श्रुति और भाष्यका अर्थ पीछे लिख आये हैं तात्पर्य यह है कि मैं विष्णुका दास हूं, ऐसे अपने आत्माकूं जो मनुष्य नहीं मानता है सो मनुष्य धूर्त्त है ( ठग है ) क्योंकि यह जो, आत्मा है सो श्रीमन्नारायणका दास है तिसकूं दूसरे प्रकारसे मानना उसका नाम ठगाई है इति ॥ इस प्रकारसें जो कोइ मनुष्य इस नाम संस्कारकूं धारण करता है सो पुरुष विष्णुभगवानकूं रातदिन साष्टांग प्रणाम करता ही रहता है । ऐसा नाम संस्कार महाफल है अहो एक प्रणाम करनेसे दश अश्वमेध यज्ञ करनेका फल लिखा है तो जिसकूं प्रणाम करनेमेंही रात दिन जाते हैं उसके फलकी संख्या, शेष भी नहीं करसक्के हैं. ॥ इति तृतीयो नामसंस्कारः ॥ ३ ॥

इति श्रीभगवद्रामानुजचरणयुग्मदासानुदासेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे भगवद्दासांतनामधारणाख्यतृतीयसंस्कारविधिकथनो नामैकादशोऽध्यायः ॥ ११ ॥

# अथ द्वादशोऽध्यायः।

श्रीमते रामानुजाय नमः ।

## अथ चतुर्थमंत्रसंस्कारो लिख्यते ।

सर्वमंगलमांगल्यं सर्वोपद्रवनाशनम् ।
वंदे रामानुजार्यस्य नित्यं पादांबुजद्वयम् ॥

अर्थ–सर्व मंगलोंके मांगल्य रूप और सर्व विघ्नोंके ना करनेवाले ऐसे श्रीरामानुज स्वामीके दो चरण कमल हैं तिन चरणोंकूं मैं सदा वंदन करता हूं इति ॥

अगस्त्योक्तं च माहात्म्यं प्राधान्यकारणं महत् ।
वक्ष्ये श्रीमंत्रराजस्य श्रुत्वा दद्याच्च सद्गतिम् ॥

अर्थ–ऐसे मंगलरूप श्रीरामानुज मुनिके चरणोंकूं नमस्कार करके अब सब मंत्रोंका राजा ऐसा श्रीराम मंत्र है, उसके अत्यंत श्रेष्ठ माहात्म्यकूं मैं कहता हूं, कैसा वो माहात्म्य है कि परम शिष्ट अगस्त्य मुनिने कह्याहुआ है. ऐसे श्रीराम मंत्रके माहात्म्यकूं गुरुके मुखसे सुनके सुननेवाले पुरुषकूं वो राममंत्र मोक्षरूप सद्गतिकूं देता है. ऐसा श्रीराम मंत्रका उपदेश रूप चतुर्थ संस्कार है ताकूं अब मैं कहता हूं ॥ प्रथम ताप संस्कार-द्वितीय ऊर्ध्वपुंड्र संस्कार और तृतीय नाम संस्कार, इस रीतिसे तीन संस्कारोंकूं करके पीछे चौथा मंत्र संस्कारकूं करना चाहिये । **प्रश्न** । ऐसा अनुक्रम कौन शास्त्रने फरमाया है । **उत्तर** । पाराशर स्मृतिने यह अनुक्रम बताया है कि ।

तापं पुंड्रं तथा नाम कृत्वा वै विधिना गुरुः ।
पश्चादध्यापयेन्मंत्रं शिष्यं निर्मलचेतसम् ॥

अर्थ—गुरु जो हैं सो अपने शिष्यके ताप, पुंड्र और नाम इन तीन संस्कारोंकूं यथाविधिसे करके ता पीछे निर्मल मनवाले शिष्यकूं मंत्रका उपदेश करें इति ॥ प्रश्न । तेतीस कोटि देवोंमें विष्णु, शिव, शक्ति, सूर्य, गणपति ये पंच देव बडे हैं और इन पंच देवोंकूंही सब लोक अपनी अपनी रुचिके अनुसार भजते हैं और इन पंच देवोंके मंत्रोंकी दीक्षाकूं सब दुनियां ग्रहण करती है, वास्ते इन पंच देवोंके मंत्रोंमें कौन देवका मंत्र श्रेष्ठ है । उत्तर ।

सर्वेषु मंत्रवर्येषु श्रेष्ठं वैष्णवमुत्तमम् ।
गाणपत्येषु शैवेषु शाक्तसौरेष्वभीष्टदम् ॥

अर्थ—हे पृच्छक ! गणपति, शिव, शक्ति, सूर्य इनके जे मंत्र हैं तिनमें विष्णुके मंत्र उत्तम हैं, और वे विष्णुके मंत्र कैसे हैं कि मनवांछित फलकूं देने वाले हैं, क्योंकि तेतीस कोटी देवोंमें पंच देव श्रेष्ठ हैं । और पंच देवोंके मंत्रोंमें विष्णुके मंत्र श्रेष्ठ हैं, ऐसा अगस्त्य संहितामें कह्या हैं । प्रश्न । विष्णुके भी अनंत मंत्र हैं, तिन में कौनसा मंत्र श्रेष्ठ है । उत्तर ।

वैष्णवेष्वपि सर्वेषु राममंत्रः फलाधिकः ।
गाणपत्यादिमंत्रेषु कोटिकोटिफलाधिकः ॥

अर्थ—विष्णुके भी जे सर्व मंत्र हैं, तिनमें राममंत्र सबसे

अधिक फलकूं देने वाला है, और गणपति, शिव, शक्ति, सूर्य आदि देवोंके जे मंत्र हैं, तिन सर्वमंत्रोंमें राम मंत्र सबसें कोटी कोटी गुना अधिक फलकूं देने वाला है ॥ और यह जो राम मंत्र है सो पुरश्चरण विना न्यास विना विधि विना केवल जप मात्र करके सहजमें सिद्धिकूं देने वाला है. और सर्व पापोंके ओघकूं निवारण करने वाला है, ऐसा राममंत्र सब मंत्रोंका राजा है इति ॥ प्रश्न । राम मंत्र सब मंत्रोंका राजा है ऐसा कौनसे शास्त्रमें प्रमाण है ॥ उत्तर । परम पवित्र ऐसा जो अगस्त्यसंहिता है. तामें ऐसा लिखा है कि ।

षडक्षरोयं मंत्रस्तु सर्वाघौघनिवारणः ।
मंत्रराज इति प्रोक्तः सर्वेषामुत्तमोत्तमः ॥
दिनं दिनं च दुरितं पक्षमासं तु वर्षजम् ।
सर्वं दहति निःशेषं तुलाचलमिवानलः ॥
ब्रह्महत्यासहस्राणि ज्ञानाज्ञानकृतानि च ।
स्वर्णस्तेयी सुरापानी गुरुतल्पायुतानि च ॥
कोटिकोटिसहस्राणि ह्युपपातकजान्यपि ।
सर्वाण्यपि प्रणश्यंति राममंत्रानुकीर्त्तनात् ॥

अर्थ—षट् अक्षरों वाला यह जो राममंत्र है सो सर्व पापोंके प्रवाहकूं दूर करने वाला है, और यह राममंत्र सब मंत्रोंका राजा है, तातें इसका नाम मंत्रराज है. फिर यह मंत्रराज कैसा है कि सात करोड मंत्रोंके मध्यमें उत्तम जे वासुदेवादिक मंत्र हैं तिन वासुदेवादिक मंत्रोंसेंभी यह मंत्रराज अति

उत्तम है. फिर मंत्रराज कैसा है कि जैसें रुईके पर्वतकूं अग्नि जलाके भस्म करदेता है. तैसें दिन दिन प्रति करे हुये जे पाप हैं, और पक्षमें मासमें वर्ष में करे हुये जे पाप हैं. तिन सर्व पापोंकूं जडा मूलसे श्रीमंत्र राज दहन करता है. और जानक-रके अथवा अजान करके करीहुई हजारों ब्रह्महत्या और हजारों वार करी हुई सोनाकी चोरी तथा हजारों वार कराहु-आ सुरापान और दश हजारा वार कराहुआ अपनी माताके संग मैथुन; ऐसे जे ये चार महापातक हैं तिनकूं मंत्रराज जडा मूलसें दहन करता है और स्त्रीहत्या, गोहत्या, भ्रूणहत्या, बालहत्या आदिक जे कोटी कोटी हजार करेहुये उपपातक हैं वे सब उपपातक मंत्रराजके जापसेंही भस्म हो जाते हैं इति ॥ । **प्रश्न**। हे गुरु महाराज ! अपने करेहुये कर्मोंके वश करके यह सकल जगत जन्म मरणकूं प्राप्त होता है तातें वे कर्म स्वतंत्र हैं कि कोईके वशमें हैं और उन कर्मोंका नाश कौन कर सक्ता है सो कृपा करके कहो। **उत्तर**। हे शिष्य ! चिंता मतकर, कर्म स्वतंत्र नहीं है ईश्वरके वशमें है, और उन कर्मों-का नाश करने विषे राममंत्र स्वतंत्र उपाय है दूसरा कोई कर्मों-का दाहक स्वतंत्र नहीं है. ऐसा नृसिंह पुराणम लिखा है कि ।

कर्माधीनं जगत्सर्वं विष्णुना निर्मितं पुरा ।
तत्कर्म केशवाधीनं रामनाम्ना विनश्यति ॥

**अर्थ**—इस जगतकूं प्रथम विष्णुने उत्पन्न किया है, यह जगत अपने करे हुये कर्मोंके आधीन है, और वह कर्म केश-

चके आधीन है, सो वह कर्म राम नाम करके विनाशकूं प्राप्त होवे है ॥ सो राम नाम कैसा है कि सब मंत्रोंका बीज है और जा पुरुषके हृदयमें राममंत्र प्रवेश करता है उसकूं अमर करदेताहै. और हलाहल जहर भी अमृत हो जाता है, मीराबाईकी न्याई ॥ तथा प्रलयकालका अग्निभी शीतल होजाता है, प्रल्हादकी न्याई ॥ और मृत्युका भयभी उसकूं नहीं होता है हनुमानकी माफक इति ॥ प्रश्न । राम मंत्रके समान दूसरे मंत्र वेद पुराण में कहे हैं कि नहीं ॥ उत्तर ।

रामनाम्नः परं किंचित्तत्वं वेदे स्मृतिष्वपि ।
संहितासु पुराणेषु नैव तंत्रेषु विद्यते ॥

अर्थ—हे शिष्य ! वेदोंमें स्मृतियोंमें संहिताओंमें पुराणोंमें तथा तंत्र ग्रंथोंमें राममंत्रसे श्रेष्ठ दूसरा कोई तत्व नहीं है. जैसे मनुष्योंमें चक्रवर्ती महाराजा सर्वोपरि है और मणियोंमें चिंतामणि सर्वोपरि है और पशुनमें काम धेनु सर्वोपरि है और पक्षिनमें गरुड सर्वोपरि है वृक्षनमें कल्पवृक्ष सर्वोपरि है नदीनमें गंगासर्वोपरि है तथा स्तोत्रनमें रामस्तवराज सर्वोपरि है. पुराणोंमें श्रीविष्णुपुराण सर्वोपरि है तंत्र ग्रंथोंमें नारदपंचरात्र सर्वोपरि है तैसे मंत्रोंमें मंत्रराज सर्वोपरि है. और जैसे अग्नि काष्ठादिककूं जलाके भस्म कर देता है तैसे मंत्रराजभी मुक्तिके विरोधि कर्मोंका सत्यानाश करके मुक्ति देने विषे स्वतंत्र है इति । प्रश्न । हे गुरुजी ! राममंत्रका उपदेश लिये विनाही काशीमें मरणसें मुक्ति होती है कि नहीं ॥ उत्तर । काशीमें

श्री राम मंत्रके विना मुक्ति नहीं होती है ऐसा राम तापनी उपनिषदमें लिखा है कि जब महादेवने चौदह हजार वर्ष, तप कऱ्या, तब श्रीविष्णुभगवान शिवके पाश आके बोले, वरदान मांग, शिव बोले कि हमारी काशी पुरीमें जो कोइ प्राणी मरे सो मुक्तिकूं पावे ऐसा मैं वर मांगता हूं, विष्णु बोले कि काशी में तो कसाईभी मरेगा तो क्या उसकूं मुक्ति मिलेगी किंतु नहीं मिलेगी, परंतु, तुह्मारी काशीमें तुम जा अधिकारीके कानमें मरती वखत राममंत्र सुनावोगे उसकी मुक्ति होवेगी दूसरेकी नहीं, ऐसा वर देके विष्णु अंतर्धान होगये ॥ वास्ते हे शिष्य ! राम मंत्र विना चौदह लोकमें भी मुक्ति नहीं मिले ॥ प्रश्न । हे दयासिंधो ! इस राममंत्रकूं इस जगतमें प्रथम किसने प्रगट किया है, और यह राममंत्र कहांसे आया है, और कौन कौन शिष्योंकूं कौन कौंनसे गुरुओंनै इस राममंत्रका प्रथम उपदेश करारहा सो आप इस राममंत्रके उपदेशकी गुरु परंपराकूं हम शिष्योंके प्रति कहने योग्य हो । उत्तर । हे मुमुक्षो ! इस राममंत्रका संप्रदाय वैकुंठ पति साक्षात् श्रीमन्नारायणसें चला आता है ताकूं तु श्रवण कर ।

अस्मद्देशिकमस्मदीयपरमाचार्यैण शेषान् गुरून् ।
श्रीमल्लक्ष्मणयोगिपुंगवमहापूर्णं मुनिं यामुनम् ॥
रामं पद्मविलोचनं मुनिवरं नाथं शठद्वेषिणम् ।
शेनेशं श्रियमिंदिरासहचरं नारायणं संश्रये ॥
श्रीमन्नारायणः साक्षाज्जीवलोकानुकंपया ।

गुह्याद्गुह्यतमं मंत्रं तारकं तिमिरापहम् ॥
देव्यानुबोधितः श्रीमान् विष्णुः सर्वजनेश्वरः ।
ग्राहयामास तां देवीं मंत्रराजं तु तारकम् ॥
ददौ प्रीत्या ततो देवी विष्वक्सेनं स्वपार्षदम् ।
विष्वक्सेनो ददौ मंत्रं शठकोपाय धीमते ॥
ग्राहयामास स मुनिः श्रीनाथमुनये तदा ।
स पुनः पुंडरीकाक्षमुनये प्रददौ मनुम् ॥
राममिश्राय स ददौ राममिश्रोपि यामुनम् ।
तं मनुं ग्राहयामास दासनामपरांकुशम् ॥
परांकुशस्य चत्वारः शिष्या लोकेषु विश्रुताः ।
श्रुतदेवः श्रुतप्राज्ञः श्रुतधामा श्रुतोदधिः ॥
त्रिदंडिनः शिष्या युक्ता रामानुजश्च पंचमः ।
रामानुजं समाराध्य मंत्रराजषडक्षरम् ॥
श्रीरामतारकं नाम कूरेशः प्राप्तवान्मुनिः ।
भट्टः पराशरस्तस्माल्लेभे मंत्रं रघूत्तमम् ॥
लोकाचार्यस्ततो लेभे ततो देवाधिपस्तथा ।
श्रीशैलेशस्तस्य शिष्यस्तस्माद्वरवरो मुनिः ॥
पुरुषोत्तमस्तस्य शिष्यस्तस्य गंगाधरोभवत् ।
सदाचार्यस्तस्य शिष्यस्तस्य रामेश्वरोऽभवत् ॥
द्वारानंदस्तस्य शिष्यो देवानंदोभवत्ततः ।
श्यामानंदस्तस्य शिष्यः श्रुतानंदस्ततोस्य च ॥

चिदानंदस्तस्य शिष्यः पूर्णानंदस्ततोभवत् ।
श्रियानंदस्तस्य शिष्यो हर्षानंदो महामतिः ॥
राघवानंद एतस्य रामानंदस्ततोभवत् ।
श्रीरामानंदशिष्योभूदनंतानंदनामवान् ।
येन प्रोक्तं कृष्णदासं मंत्रराजं षडक्षरम् ॥
कृष्णदासस्य टीलाख्या शिष्यो ज्ञानी प्रतापवान् ।
लाहारामस्तस्य शिष्यो विष्णुभक्तिपरायणः ॥
अंगदपरमानंददास आसीत्ततः सुधीः ।
तस्य गोदावरीदासो भागीरथदासोऽस्य च ॥
क्षेमदासस्तस्य शिष्यो रामदासस्तु तस्य च ।
छबीलदासोभूत्तस्य गोवर्धनदासोऽस्य वै ॥
तस्य वै जानकीदासः सहजरामोऽभूत्ततः ।
तस्य महाप्रतापी च श्रीमंगलदास आत्मवान् ॥
तेन प्रोक्तं मंत्रराजं श्रीघनश्यामस्वामिनम् ।
तस्य गोपालदासेन प्रोक्ता गुरुपरंपरा ॥
एवं परंपराप्राप्तं मंत्रराजं षडक्षरम् ।
ये नराः कीर्त्तयिष्यंति वैष्णवास्ते प्रकीर्त्तिताः ॥
मंत्राधिकारिणो ह्येते संप्रदायप्रवर्त्तकाः ।
येषां मंत्रोपदेशेन बहवो विष्णुपदं गताः ॥

१ श्रीमन्नारायणः २ महालक्ष्मी ३ विष्वक्सेनः ४ शठकोपः ५ नाथमुनिः ६ पुंडरीकाक्षः ७ राममिश्रः ८ यामुनाचार्यः ९ महापूर्णः १० रामानुजः ११ कूरेश १२ पराशरभट्टः १३

लोकाचार्यः १४ देवाधिपः १५ श्रीशैलेशः १६ वरवरमुनिः १७ पुरुषोत्तमः १८ रामेश्वरः १९ द्वारानंदः २० देवानंदः २१ श्यामानंदः २२ श्रुतानंदः २३ चिदानंदः २४ पूर्णानंदः २५ श्रियानंदः २६ हर्षानंदः २७ राघवानंदः २८ रामानंदः २९ अनंतानंदः ३० कृष्णदासः ३१ टीलाजीब्र० ३२ लाह्वारामजी ३३ अंगदपरमानंदजी ३४ गोदावरीदासजी ३५ भागिरथदासजी ३६ क्षेमदासजी ३७ रामदासजी ३८ छबीलदासजी ३९ गोवर्द्धनदासजी ४० जानकीदासजी ४१ सहजरामजी ४२ श्रीमंगलदासजी ४३ श्रीघनश्यामदासजी मम स्वामी ४४ पंडितगोपालदासोहं तस्य।

लक्ष्मीनाथसमारंभां नाथयामुनमध्यमाम्।
अस्मदाचार्यपर्यंतां वंदे गुरुपरंपराम्॥

अर्थ—हे शिष्य! लक्ष्मीके पति जाके आदिमें हैं और नाथमुनि तथा यामुनाचार्य यह दोनों जाके मध्य हैं और हमारे आचार्य श्रीघनश्याम स्वामी जाके अंतमें, ऐसी जो यह ऊपर लिखी हुई प्रथमके एक अंकसे लेके चोतालीसके अंक पर्यंत हमारे गुरुओंकी परंपराकूं मैं पंडितगोपालदास वारंवार वंदना करता हूं॥ हे शिष्य! इन गुरुओंकी परंपरामें अनंत कोटि वैष्णव श्रीवैकुंठ लोककू प्राप्त होते भये, और अब आगेभी अनंत कोटि होवेंगे, इसमें संदेह नहीं क्योंकि इस कलियुग विषे भगवत मंत्रके विना मुक्तिका दूसरा उपाय नहीं, सो शास्त्रमें कह्या है कि।

शमायालं जलं वह्नेस्तमसो भास्करोदयः ।
कलौ क्षतिरघौघस्य मंत्रसंकीर्त्तनं हरेः ॥

अर्थ–जैसे अग्निकूं शीतल करनेवास्ते जल समर्थ है और अंधकारके नाश करने वास्ते सूर्य समर्थ है, तैसे कलियुग विषे हरिके मंत्रका जो सुंदर कीर्तन है सो पापनके समूहकूं भस्म करने वाला है ॥ इस प्रकारसें कलियुग विषे पापनका नाश करके मुक्तिदेने वाला मंत्रराज है, दूसरा कोइ नहीं. और श्रीमद्भागवतके षष्ठम स्कंधमें लिखा है कि चोरी करने वाला, मदिरा पीने वाला, मित्रद्रोही, ब्रह्महत्यारो, गुरु शय्या ऊपर पगधारी, स्त्रीहत्या वाला, राजहत्या वाला पिताकूं हनन करने वाला इत्यादिक औरभी पापी, भगवत नामके लेनेसें पवित्र हो जाते हैं। प्रश्न । गुरुके मुखसे कौन कौनसे मंत्रोंका उपदेश लेके जपकरना चाहिये । उत्तर ।

द्वयमष्टाक्षरं मंत्रं षडर्णं द्वादशार्णकम् ।
ये जपंति महाभागास्ते भक्ता हरिवल्लभाः ॥
गायत्रीं विष्णुगायत्रीमष्टाक्षरमनुं ततः ।
द्वादशार्णं षडर्णं च मंत्ररत्नमनुक्रमात् ।
तद्विष्णोरितिसूक्तं च वेदादीश्चततो जपेत् ॥

अर्थ–शरणागतमंत्र, अष्टाक्षरमंत्र, षट्अक्षरमंत्र, द्वादशाक्षरमंत्र इन मंत्रोंका उपदेश गुरु मुखसें लेके जे पुरुष जाप करते हैं. वे पुरुष महा भाग्यवान् होते हैं और वे पुरुष हरिकूं अत्यंत

प्यारे होते हैं तातें हे शिष्य ! वैष्णवोंकूं गुरुमुखसें इतनें मंत्रोंका उपदेश जरूर लेना चाहिये कि, गायत्री, विष्णुगायत्री, अष्टाक्षरमंत्र, द्वादशाक्षरमंत्र, षटअक्षरमंत्र, शरणागतमंत्र, और (तद्विष्णोः) यह सूक्त, इन सब मंत्रोंका जो पुरुष जाप करता है उसकूं गुरुमुखी वैष्णव कहते हैं, इनका जाप करके पीछे वेद स्तोत्रादिकका पठन करे इति, । प्रश्न । हे सद्गुरुजी ! इस मंत्रराजके नित्य दिन दिन प्रति कितने जाप करने चाहिये । उत्तर ।

एवं ज्ञात्वा जपेन्मंत्रं षट्सहस्रं दिने दिने ।
अष्टोत्तरं सहस्रं वा त्रिशतं वाथ शक्तितः ॥

अर्थ—इस प्रकारसें इस मंत्रराजकी गुरु परंपराकूं जानके इस राममंत्रके दिन दिन षट सहस्र जाप करे, और जो इतनी शक्ति करनेकी न होय तो एकसहस्र और आठ जाप नित्य करे, अथवा तीनशो जाप नित्य करे, इतनीभी निवृत्ति न होय तो, जैसी अपनी शक्ति होय तितना जाप करे, परंतु जाप करे विना रहे नहीं इति ॥ इति चतुर्थसंस्कारः ॥ ४ ॥

इति श्रीमद्रामानुजाचार्यचरणयुगलाश्रितेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे राममंत्राद्युपदेशाख्यचतुर्थसंस्कारकथनं नाम द्वादशोऽध्यायः ॥ १२ ॥

# अथ त्रयोदशोऽध्यायः ।

श्रीमते रामानुजाय नमः ।

अथ पंचमो मालासंस्कारो लिख्यते ।

मूलेषु सर्वतीर्थानि पत्रेषु सर्वदेवताः ।
शाखासु सर्वयज्ञानि तुलसि त्वां नमाम्यहम् ॥ १ ॥

अर्थ—हे तुलसि मातः ! तुह्मारे मूल विषे साढा तीन करोड तीर्थ रहे हैं. और तुह्मारे पत्रन विषे तेतीस कोटि देवता रहे हैं. और तुह्मारी शाखाओंविषे अश्वमेधादिक सर्व यज्ञ रहे हैं. ऐसी तुम असंख्या फलोंकूं देने वाली और विष्णुके परम पदकूं देनेवाली हो. सो मैं तुह्मारे ताइ नमस्कार करता हूं. इस प्रकारसे नमस्कार रूप मंगलाचरण करके मालाका धारण रूप पांचवां संस्कारकूं अब कहते हैं ॥ प्रश्न । मालासंस्कारकूं गुरुकौन प्रकारसे करते हैं. । उत्तर ।

क्षालितां पंचगव्येन मूलमंत्रेण मंत्रिताम् ।
गायत्र्या चाष्टकृत्वोवै मंत्रितां धूपयेच्च ताम् ॥ २ ॥
संनिवेद्यैव हरये तुलसीकाष्ठसंभवाम् ।
मालां पश्चात्स्वयं धत्ते स वै भागवतोत्तमः ॥ ३ ॥

अर्थ—हे शिष्य ! प्रथम तुलसीकी मालाकूं गोदुग्ध, गोदधि, गोघृत, गोमूत्र, और गउका गोबर इन पंच गव्योंमें प्रक्षालन करके और राममंत्रसे उस मालाकूं मंत्रिके तथा गायत्रीसें आठ वार मंत्रिके पीछे उस मालाकूं धूप देवे ॥ २॥ पीछे तुलसीके

काष्ठकी मालाकूं हरिके कंठमें अर्पन करके पीछे उस मालाकूं जो आप धारण करता है सो भागवतोंके मध्यमें उत्तम कह्या जाता है. ऐसा विधि गरुड पुराणमें कह्या है ॥ ३ ॥ पीछे भगवतके कंठमें अर्पण करीहुइ उसमालाकूं अपने हस्त विषे लेके उस मालाकी ऐसी प्रार्थना करे कि ।

यथा त्वं वल्लभा विष्णोर्नित्यं विष्णुजनप्रिया ।
तथा मां कुरु देवेशि नित्यं विष्णुजनप्रियम् ॥ ४ ॥
एवं संप्रार्थ्य विधिवन्मालां रामगलेर्पिताम् ।
धारयेद्वैष्णवो यो वै स गच्छेद्वैष्णवं पदम् ॥ ५ ॥

अर्थ—हे देवेशि ! हे देववशीकरणितुलसि ! जैसी तू विष्णुकूं और विष्णुभक्तोंकूं नित्य प्यारी है, तैसा मेरेकूंभी विष्णुकूं तथा विष्णुभक्तोंकूं नित्य प्यारा कर, अर्थात् जैसा मैं विष्णु-कूं नित्य प्यारा लगूं तथा विष्णु भक्तोंकूं मैं नित्य प्यारा लगूं तैसा मेरेकूं कर इस प्रकारसें मालाकी प्रार्थना करके पीछे विधिसें रामचंद्रजीके कंठमें अर्पण करी हुई मालाकूं जो वैष्णव धारण करे, सो वैष्णव विष्णुपदकूं प्राप्त होवे हैं. ॥ ५ ॥ प्रश्न। मालाविषे कितने मणि होना और वे मणि काहेसें पोना और कितनी लंबी माला करनी चाहिये, सो विधि शास्त्रमें है कि नहीं। उत्तर। मार्कडेय पुराणमें तथा नारदपंचरात्रमें इस प्रश्नका उत्तर ऐसा दिया है कि ।

अष्टोत्तरशतेनैव तुलसीकाष्ठसंभवाम् ।
कंठादिनाभिपर्यंतां धारयेद्वैष्णवोत्तमः ॥ ६ ॥

विधिवद्ग्रथिता सूत्रे माला तुलसिजा शुभा ।
धारणीया सदा कंठे जपहोमार्चनादिषु ॥ ७ ॥
तुलसीमालिकाधारी पुनाति भुवनत्रयम् ।
प्रणमंति सुरास्तस्मै शिवशक्रयमादयः ॥ ८ ॥

अर्थ—वैष्णव जो है सो एकसो आठ मणि गणोंवाली तुलसीके काष्ठकी मालाकूं बनाके कंठसे नाभिपर्यंत लंबायमान धारण करे। और तिन एकसो आठ मणियोंकूं सूत्रमें विधिसे पोवे पीछे पोई हुई सुंदर मालाकूं जप करती वखत, होम करती वखत पूजा करती वखत कंठ विषे सदा धारण करे॥ इस प्रकारकी तुलसीकी मालाकूं धारण करने वाला जो पुरुष है सो स्वर्गलोक, मृत्युलोक, पाताललोक इन तीन लोककूं पवित्र करता है और उस मालाधारी पुरुषकूं शिव, इंद्र, यम, वरुण, कुबेर आदि सकल देव साष्टांग प्रणाम करते हैं। ऐसा वो पुरुष उत्तम अधिकारकूं प्राप्त होता है॥८॥ प्रश्न। हे महाराज ! दूसरे मतधारी ऐसा कहते हैं कि रुद्राक्षकी माला विना संध्यावंदन देव पूजा आदिक कर्म सफल नहीं होते हैं और तुलसीकी मालाकूं धारण करके संध्या करना कोइभी शास्त्रमें हमनें देखा नहीं, ऐसा बकवाद वे मतधारी करते हैं। उत्तर। वे मतधारी घूघू पक्षीके समान हैं जैसे घूघू पक्षी कहता है कि सूर्य नहीं है, जो होवे तो मेरेकूं क्यूं नहीं दीखता है, ऐसा घूघू कहता है तो क्या सूर्य नहीं है, वास्ते हे शिष्य ! वे मतधारी

अपने रुद्राक्षकूं तुलसीसे श्रेष्ठ करना चाहते हैं, परंतु तुलसीके समान पवित्र और श्रेष्ठ तथा विष्णुकूं वशी करनेवाला चौदह लोकमेंभी दूसरा कोइ पदार्थ नहीं है, अठारह भार वनस्पतिसे तुलसी भिन्न है तुलसी तो साक्षात् लक्ष्मी रूप है वनस्पतिरूप नहीं, और चार खानीके जीवोंसे विष्णु भिन्न हैं, विष्णु तो साक्षात् परब्रह्म हैं, जीवोंके समान नहीं, ब्रह्मा शिव आदिक देवही जीवोंमें गिने जाते हैं। और पाषाणोंमें सालिग्राम नहीं है वे तो साक्षात् विष्णु हैं पाषाण नहीं हैं और रुद्राक्ष तो अठारहभार वनस्पतिमें एकतरहका वृक्ष है, उस रुद्राक्षके वृक्षकूं इस जगतमें कोइभी पूजता नहीं, और तुलसीकूं तो सब जगत पूजता है और तुलसी विना वैदिक सतकर्म सिद्ध नहीं होता है. देखो मरती वखत मुखमें गति होनेकूं तुलसी डारते हैं, गोदान, सुवर्णदान, अन्नदान, भूमिदान, वस्त्रदान आदि अनेकदान तुलसी विना भगवतकूं अर्पन नहीं हो सक्ते हैं. इन दान आदिक कर्मों विषे रुद्राक्षकूं कोइभी नहीं पूछता है छप्पन भोग बनाके आगे धरे, परंतु तुलसीना नहीं आरोगते हैं, जिस वस्तुमें तुलसी डारते हैं उस वस्तुकूं भगवानभी अपनी करके अंगीकार करते हैं, जहां तुलसी नहीं रहती है तहां भगवानभी नहीं रहते हैं क्योंकि तुलसी जो है सो विष्णुके वशी करनेकी बूंटी है, वास्ते इस जगतमें अपने अपने घरके द्वार विषे तुलसी रोपते हैं, और पूजते हैं, और रुद्राक्षके वृक्षकूं तो नजरसेंभी नहीं देखते हैं कि कहां रहता है । प्रश्न । तुलसी विष्णुकूं वश करनेकी

कार है इति ॥ १३ ॥ प्रश्न । कोई ठिकाने वेदमें तुलसीकि मालाका महात्म्य लिखाहुआ है, जो है तो कृपा कीजीये। उत्तर । महोपनिषदमें लिखा है कि ।

शंखचक्रधरो विद्वान् मालां तुलसीजां दधत्सत् जीवन्मुक्त इति श्रुतेः ।

अर्थ—अथि तत शंखचक्रकूं धारण करताहुआ विद्वान् पुरुष जो है सो तुलसी की मालाकूं धारण करताहुआ जीवन्मुक्त होता है क्योंकि वेदकी श्रुति ऐसी कहती है कि तुलसीकी माला और कमलकी माला इन जुगल मालाओंकूं धारण करने वाले पुरुषकूं हर कोई पापके निवारण करने वास्ते प्रायश्चित्त नहीं करना पढता है काहेतें कि जबसें वो पुरुष तुलसीकी और कमलकी मालाओंकूं धारण करता है तबसें उसके शरीरमें पाप नहीं रहते हैं, उसके सब पाप दग्ध होके भस्म हो जाते हैं पीछे वो निष्पापी पुरुष जीवन्मुक्त होके इस लोकविषे विचरता है । प्रश्न । तुलसीकी मालाकूं धारण करनेका वैष्णवोंकूं जरूर है परंतु कमलकी मालाके धारण विषे कौन शास्त्रहुकम है । उत्तर । ब्रह्मांड पुराणने और वामन पुराणने ऐसा फारमाया है कि ।

पद्माक्षमाला विप्राणां धारणीया प्रयत्नतः ।
जपहोमार्चनादिषु वैष्णवानां विशेषतः ॥ १४ ॥
पद्माक्षमालिका नित्यं धारणीया प्रयत्नतः ।
तेषां दर्शनमात्रेण महापातकनाशनम् ॥ १५ ॥

पद्माक्षं धारयेद्यस्तु जपहोमव्रतादिषु ।
सोऽश्वमेधफलं प्राप्य विष्णुलोके महीयते ॥ १६ ॥

अर्थ—कमलकी माला प्रयत्नसे ब्राह्मणोंकूं और वैष्णवोंकूं जप, होम और अर्चन आदि कर्मों विषे विशेष करके धारण करना योग्य है । और कमलकी मालाकूं नित्य प्रयत्नसे धारणकरनेवाले तिन वैष्णवोंके दर्शन मात्रसे महापापीयोंके महापातक नाशकूं प्राप्त हो जाते हैं ॥ और जो कोई वैष्णव जप होम और व्रत आदि कर्मों विषे कमलकी मालाकूं धारण करता है सो वैष्णव अश्वमेध यज्ञके फलकूं पायके वैकुंठ लोकमें विराजता है । इस प्रकारके बहुत श्रुतिस्मृतियोंके प्रमाण हैं परंतु ग्रंथका विस्तारके भयसे लिख नहीं सक्ते हैं ॥ १६ ॥ प्रश्न । सतयुग, त्रेता और द्वापर, इन तीन युगोंसे कलि युगमें माला धारण करनेका अधिक फल है कि, कमती फल है । उत्तर । सब युगोंसे कलियुगमें अधिक फल है, ऐसा स्कंधपुराणमें तथा भारद्वाजसंहितामें कहा है कि ।

तुलसीकाष्ठमालाभिर्भूषितो पुण्यमाचरेत् ।
पितॄणां देवतानां च पुण्यं कोटिगुणं कलौ ॥ १७ ॥
सदा संधारयेद्यस्तु तुलसीमणिमालिकाम् ।
भूतप्रेतपिशाचास्तु न वर्तंते समीपतः ॥ १८ ॥

अर्थ—तुलसीके काष्ठकी मालारूपी आभूषणकूं धारण करके जो मनुष्य श्राद्ध करे, यज्ञ करे, दान करे, तो उस करने

वाले पुरुषकूं इस कलिविषे कोटि गुना फल होताहै और जो मनुष्य तलसीकी मालाकूं सदा धारण करता है, उसके पास भूत प्रेत और पिशाच नहीं रहते हैं अर्थात् भूत, प्रेत, पिशाच, ब्रह्मराक्षस, डाकिनी, शाकिनी आदिक सब भग जाते हैं ॥ १८ ॥ प्रश्न । दूसरे पुरुषोंके कंठमें पहिरी हुई मालाकूं दूसरा पुरुष धारण करे, तो उसकूं कुछ दोष तो नहीं है । उत्तर । बडा भारी दोष है ऐसा पुलस्त्यसंहितामें कहा है कि ।

न धारयेदन्यधृतां तुलसीकाष्ठसंभवाम् ।
मालां गृह्णन्नवाप्नोति सोपि गोब्रह्महा भवेत् ॥ १९ ॥
परकंठगतां मालां यो बिभर्ति द्विजाधमः ।
तस्य पापं स गृह्णाति जन्मकोटिशतोद्भवम् ॥ २० ॥

अर्थ—तुलसी काष्ठकी माला दूसरेको धरी हुईकूं न धारण करे, दूसरेकी धारण करी हुई मालाकूं धारण करने वाला जो पुरुष है सो गोहत्या और ब्रह्महत्याकूं प्राप्त होता है और जो द्विजोंके मध्यमें नीच पुरुष, परके कंठकी मालाकूं धारण करता सो धारण करने वाला नीच पुरुष, उस माला वाले के सो करोड जन्मके पापनकूं ग्रहण करता है, तातें अन्य पुरुषने धारण करीहुई मालाकूं धारण न करे इति ॥२०॥ प्रश्न । हे गुरुजी! मेरेकूं एक बडा भारी अचंभा देखनेमें आता है, कि बहुतेरे साधु एक बडा भारी तुलसीके काष्ठका मणका बनाके उसका नाम हीरा धरके अपने कंठ विषे बांधते हैं, उनकूं हीरा बांधनेका हुकम कौन शास्त्रने दिया है. । उत्तर । यह हीरा बांधने-

का जो मार्ग है सो अपने अपने मनकरके कल्पित उत्पटंगियोंने खडा कर लिया है, इसमें वेद पुराण धर्मशास्त्र आदिकका प्रमाण नहीं। और शठकोप आचार्यसे लेके रामानंद स्वामी पर्यंत आचार्योंकाभी प्रमाण नहीं, किंतु यह हीरा बांधनेका मत कोई श्रीवैष्णवोंके विरोधीने प्रगट किया है क्योंकि वे हीराके बांधने वाले इस पंचसंस्कारकी पांचमी श्रुतिकेभी विरोधी हैं कि ( मालां तुलसीजां दधत्स जीवन्मुक्तः ) इस पांचमी श्रुतिमेंभी मालाकाही धारण करना कह्या है वास्ते पांच संस्कारमें हीरा बांधना नहीं लिखा है ॥

अतः परमधर्मोयं कंठिकाद्वयरूपकः ।
वैष्णवानां परं चिन्हं प्राणांतेपि न तत्त्यजेत् ॥२१॥

अर्थ–पंच संस्कारकी पांचमी श्रुतिमें कंठीका धारण करनाही लिखा है, इस कारणसे यह युगल मालाका धारण रूप जो वैष्णवोंका धर्म है सो अत्यंत श्रेष्ठ है और यह जो युगल कंठीका धारण करना है सोही वैष्णवोंका श्रेष्ठ चिन्ह है, ताकारणसे इस चिन्हकूं प्राणोंके अंतसमयमेंभी त्याग न करे. यद्वा, कोई पर मतवाला राजा अपनी सभामें बुलाके हुकम करे कि तुम इस तुलसीकी मालाकूं निकाल डालो और रुद्राक्षकी मालाकूं धारण करल्यो, नहीं तो हम तुह्मारा प्राण निकाल डालेगा, तो तहां मरना कबूल करे, परंतु तुलसीकी कंठीका त्याग न करे ऐसा नारद पंचरात्र ग्रंथमें लिखा है ॥ २१ ॥ प्रश्न । तुलसीकी कंठी गुरु महाराज एक वखत बांध देते हैं फिर

कदापि खंडीत होय जाय और दूसरी कंठी धारण करनी पडे तो कौन मंत्रसें धारन करनी चाहिये जैसे एक वार यज्ञोपवीत धारण करा देते हैं और वह उपवीत जब खंडित हो जाता है तब फेर नवीन यज्ञोपवीत मंत्रसें धारण कर लेते हैं तैसे तुलसीकी मालाकूं भी कौन मंत्रसे धारण करे । उत्तर ।

तुलसीकाष्ठसंभूते माले विष्णुजनप्रिये ।
बिभर्मि त्वामहं कंठे कुरु मां रामवल्लभम् ॥ २२ ॥

अर्थ—इस मंत्रसे कंठीकूं तथा नाभिपर्यंत लंबी मालाकूं धारण करे, यह मंत्र गरुड पुराणमेंसे लिया है ॥ २२ ॥ प्रश्न । हे स्वामिन् ! आपने मुक्तिके साधन जे पंच संस्कार कहे हैं, उन पंच संस्कारोंका न्यारा न्यारा क्या फल है. अर्थात् ताप संस्कारके धारण करनेसे कितना फल होता है. और पुंड्र संस्कारके धारण करनेसे कितना फल होता है. तथा नाम संस्कार मंत्रसंस्कार और माला संस्कार इनके धारण करनेसे क्या फल होता है. तातें इन पांचों संस्कारोंका न्यारा न्यारा फल कृपा करके कहो । उत्तर । हे शिष्य ! भारद्वाज संहिताके द्वितीय अध्यायमें इन पंच संस्कारोंके धारण करनेका क्रम निरूपण करके पीछे ऐसा इनका फल कह्या है कि ।

तापस्तपांसि तीर्थानि पुंड्रो नाम नमस्क्रिया ।
आम्नायाः सकला मंत्राः क्रतवः पूजनं हरेः॥ २३॥

अर्थ—जिस पुरुषने तप्त शंख चक्रके चिन्ह रूप तापसं-

स्कारका धारण किया है उस पुरुषकूं शास्त्रमें कहे हुये जे अ-
नेक प्रकारके तप हैं उन सर्व तपनका बल प्राप्त होता है.
अर्थात् जिस पुरुषने विधिसे शंख चक्रकी छाप लिया है वो
पुरुष सर्व तपनकूं कर चुक्या, उसकूं कोईभी तप करनेका
बाकी रह्या नहीं ॥ १ ॥ और जिस पुरुषने ऊर्ध्वपुंड्र
धारण किया है उस पुरुषकूं इस पृथ्वी विषे साडा तीन क
तीर्थ हैं उन सब तीर्थोंमें स्नान करनेका फल प्राप्त होता
उसकूं कोईभी तीर्थ करनेका बाकी नहीं रहता है ॥ २ ॥
और तृतीय नाम संस्कारकूं धारण करने वाला पुरुष भगवतकूं
निरंतर सर्वकाल विषे नमस्कार करनेका फलकूं प्राप्त होता है
॥ ३ ॥ और मंत्र संस्कारकूं धारण करने वाला पुरुष, ऋग्वे-
द यजुर्वेद, सामवेद, अथर्वणवेद इत्यादि सर्व वेद पढनेके फलकूं
प्राप्त होता है ॥ ४ ॥ और माला अथवा (याग) “ भगवतका
पूजन” इनकूं धारण करने वाला पुरुष अग्निहोत्र आदिक सर्व
वैदिक यज्ञोंके फलकूं प्राप्त होता है, उसकूं कोईभी यज्ञ करने-
के अवशेष नहीं रहते हैं इति ॥ ५ ॥ ऐसा पंच संस्कारोंके
धारण करनेका अपार महात्म्य है तातें ये पंच संस्कारही मुक्ति-
के साधन हैं क्योंकि वर्णाश्रमके जे संस्कार हैं वे जातिकूंही
उत्पन्न करने वाले हैं जैसें ब्राह्मणके षोडशसंस्कार द्विजजातिके
उत्पन्न करने वाले हैं, परंतु तथा ब्रह्मचारी संन्यासी आदिकोंके
संस्कारभी आश्रमोंकेही उत्पन्न करने वाले हैं, परंतु भगवतके
संबंधकूं ये संस्कार उत्पन्न नहीं कर सक्ते हैं. और वैष्णवोंके

जे पंच संस्कार हैं वे तो भगवतके साथ संबंधकूं करने वाले हैं, और परम एकांति पनेकूं उत्पन्न करने वाले हैं (एकांतिनस्तु पुरुषा गच्छंति परमं पदम्) जे एकांति पुरुष हैं वे परम पद श्रीवैकुंठ धामकूं प्राप्त होते हैं, एकांति भये विना वैकूंठ धाम नहीं मिलता है और ब्राह्मणादिकोंके संस्कार तो फकत जातिमंत्रकूंही उत्पन्न करते हैं. तातें विष्णुके साथ संबंध करने वास्ते और एकांतिपनेकूं पावने वास्ते ब्राह्मणादिकोंकूंभी ये वैष्णवोंके पंच संस्कार अवश्य करके धारण करने चाहिये इति॥

इति पंचमसंस्कारः ॥ ५ ॥

इति श्रीमद्रामानुजचरणसरोरुहचंचरीकेण श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे तुलसीकाष्ठमालाधारणाख्यपंचमसंस्कारविधिकथनं नाम त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

---

# अथ चतुर्दशोऽध्यायः ।

श्रीमते रामानुजाय नमः ॥

## अथ विष्णुभक्तितत्वं लिख्यते ।

नारायणं नमस्कृत्य लोकानां मोक्षहेतवे ।
विष्णुभक्तिं प्रवक्ष्यामि ज्ञानवैराग्यमातरम् ॥ १ ॥

अर्थ—श्रीमन्नारायण भगवानकूं नमस्कार करके सर्व लोकोंका मोक्ष होनेके अर्थ विष्णुभक्तिकूं अब मैं कहता हूं

सो विष्णुभक्ति कैसी है कि ज्ञान और वैराग्यकी माता है, इति मंगलाचरणम् ॥ १ ॥ प्रश्न । ज्ञान, वैराग्यकी माता जो भक्ति है उस भक्तिकूं कब करे ॥ उत्तर ।

एवं महाभागवतः सुसंस्कृतो रामस्य भक्तिं च परां प्रकुर्यात् । महेंद्रनीलाश्मरुचेः कृपानिधेः श्रीजानकीलक्ष्मणसंयुतस्य ॥ २ ॥

अर्थ–इस प्रकारसे पीछले अध्यायमें कहे हुये पंच संस्कारों करके संस्कार करा हुआ जो महाभागवत मुमुक्षु सो श्रीरामभगवानकी परा भक्तिकूं करे, अर्थात् गुरुसे अपने आत्माके पंच संस्कार कराके पीछे श्रीरामकी पराभक्तिकूं करे कैसे श्रीराम हैं कि इंद्रनील मणिके सरखी कांतिवाले हैं, फिर कैसे हैंकि श्रीजानकी और लक्ष्मण करके सहित हैं, फिर कैसे हैं कि दयाके महासमुद्र हैं ॥ २ ॥ प्रश्न । हे गुरुमहाराज ! कितने वादी ( ऋते ज्ञानान्मुक्तिः ) ज्ञानसे विना मुक्ति नहीं होती है, ऐसा कहते हैं और आप तो भक्तिसे मुक्तिकूं साधते हो । उत्तर ।

सत्यादित्रियुगे बोधवैराग्यौ मुक्तिसाधकौ ।
कलौ तु केवलं भक्तिर्ब्रह्मसायुज्यकारिणी ॥ ३ ॥

अर्थ–सतयुग, त्रेता, द्वापर इन तीन युगोंमें ज्ञान वैराग्य ये दो मोक्षके साधक रहे, अर्थात् इन तीन युगोंमें ज्ञान वैराग्यसे मोक्ष होता रहा और कलियुग विषे तो ब्रह्मकी सायुज्य

मुक्तिकूं देनेवाली केवल भक्ति है ॥ इस प्रकारसे कलियुगमें भक्तिसे मोक्ष होनेका पद्म पुराणमें कहा है । प्रश्न । इस लोक विषे, धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष ये चार पुरुषार्थ हैं, तिन चारोंमें मोक्षही परम पुरुषार्थ है, तातें उस मोक्षके मुख्य मार्ग कितने हैं, अर्थात् सामान्य करके चारों युगोंमें मोक्ष विषे जानेके उपाय कितने हैं ॥ उत्तर ।

योगास्त्रयो मया प्रोक्ता नृणां श्रेयोविधित्सया ।
ज्ञानं कर्म च भक्तिश्च नोपायोन्योस्ति कुत्रचित्॥४॥

अर्थ—भागवतके एकादश स्कंधमें भगवान उद्धवके प्रति कहते हैं कि, हे उद्धव! मनुष्योंके मोक्षका साधनकी इच्छा करके मैंने मोक्षके तीन उपाय कहे हैं, ज्ञान, कर्म और भक्ति ये तीनही उपाय मोक्षके हैं चोथा उपाय वेदमें, लोकमें कहीं नहीं है ॥ ४ ॥ और गीतामेंभी अर्जुनके प्रति भगवानने ये तीनही उपाय कहे हैं, गीताके छै अध्यायों करके प्रथम कर्मकांड कहा है और दूसरे षट् अध्यायों करके उपासना कांड कह्या है. और तीसरे षट् अध्याय करके ज्ञान कांड कह्या है इस रीतिसें गीताके अष्टादश अध्यायन करके कर्म भक्ति और ज्ञान इन तीनोंकाही भगवानने प्रतिपादन किया है, इन तीनउपायोंके विना दूसरे उपाय नहीं बताये हैं ॥ प्रश्न । ये जे मोक्षके तीन उपाय हैं, तिनके अधिकारी न्यारे न्यारे हैं कि तीनों उपायोंका एकही अधिकारी है । उत्तर । इनके अधिकारीभी भागवतके एकादशमें स्कंधमें भगवानने उद्धवके प्रति जुदे जुदेही कहे हैं कि—

निर्विण्णानां ज्ञानयोगो न्यासिनामिह कर्मसु ।
तेष्वनिर्विण्णचित्तानां कर्मयोगस्तु कामिनाम् ॥ ८ ॥

यदृच्छया मत्      जातश्रद्धस्तु यः पुमान् ।
न निर्विण्णो नातिसक्तो भक्तियोगोस्य सिद्धिदः ॥ ६ ॥

अर्थ—इन तीन उपायोंके मध्यमें प्रथम ज्ञान उपायका अधिकारीकूं कहते हैं कि, जे पुरुष कर्मनकूं दुःखरूप जानके तिन कर्मनके फलों विषे वैराग्यवान् हैं. अर्थात् इस लोक और परलोकके जे कर्म फल हैं ते नाशवान और दुःखके देनेवाले और सातिशयादि दोषन करके दूषित हैं, इस प्रकारकी दुःख बुद्धिकरके जिन पुरुषोंने कर्मनका त्याग किया है, ऐसे त्यागी पुरुषोंका ज्ञान योग विषेही अधिकार है, अर्थात् तिन त्यागी पुरुषोंकूं ज्ञान योगही मोक्ष दाता है, १ और जे पुरुष कर्म और कर्मफलोंकूं दुःखरूप नहीं जानते हैं, ऐसे वैराग्यसें रहित जे कामी पुरुष हैं, तिनका कर्मयोग विषेही अधिकार है, २ और जिस पुरुषकूं पूर्व जन्मके कोई भाग्योदय करके मेरी कथा, कीर्त्तन भजनादि विषे श्रद्धा उत्पन्न भई है, और वो पुरुष नहीं तो वैराग्य वान् है, और नहीं कर्मन विषे अत्यंत आसक्त है, ऐसे पुरुषकूं भक्ति योग विषे अधिकार है, अर्थात् उसकूं भक्ति योगही मुक्तिकूं देनेवाला है. ३ इस रीतिसें मुक्तिके तीन उपाय भगवानने साधारण प्रकारसे कहे हैं. और उनके अधिकारीभी जुदे जुदे कहे हैं. परंतु इस कलिकाल विषे तो

भक्तिही मुक्तिकूं देनेवाली है. क्योंकि ज्ञान, वैराग्य, ये दो भक्तिके पुत्र हैं, और सारूप्य, सालोक्य, सामीप्य, सायुज्य, ये चार मुक्ति भक्तिकी दासी हैं. जहां भक्ति रहती है. तहां पुत्र और दासी ये सब आपही आते हैं. ॥ ६ ॥ प्रश्न । भक्ति किसकूं कहते हैं अर्थात् उस भक्तिका स्वरूप कैसा है सो दया करके कहो । उत्तर ।

सर्वस्मादधिकः स्नेहो भक्तिरित्युच्यते बुधैः ।
सैवैव मूर्ध्वं नयति साक्षात्कारयति ह्यजम् ॥
तस्मात्सा भूयसी भक्तिः सैका निःश्रेयसेप्यलम्॥७॥

अर्थ—परमात्मा विषे सबसें जो अधिक स्नेह है उसकूं बुधजन भक्ति कहते हैं और वोही भक्ति परम पद वैकुंठकूं प्राप्त करती है और वोही भक्ति परमात्माका साक्षात्कार कराती है ॥ ता कारणसे वह भक्ति सर्वसें श्रेष्ठ है और वोही भक्ति अकेली मोक्ष देनेकूं समर्थ है. ॥ ऐसा शांडिल्यतत्वसुधा नामके ग्रंथमें कहा है ॥ ७ ॥ और रामानंद स्वामीने सुरसुरानंदजीकूं भक्तिका स्वरूप ऐसाही बताया है कि हे शिष्य सुरसुरानंद ! श्रीराम परमात्मा विषे तत्पर होके अनन्य भावसे कामनासे रहित सदा श्रीरामका भजन करना और विद्वान् वैष्णवोंकी संगति रखना और जैसे समुद्र विषे अंतरसे रहित गंगा आदिक नदी मिली हुई हैं, तैसे अंतरसे रहित निरंतर वारंवार श्रीरामपरमात्माका भजन करना, उसकूं महर्षिलोक भक्ति कहते हैं ॥ और नारद पंचरात्र ग्रंथमें भक्तिका

स्वरूप ऐसाही कहा है कि, काम, क्रोध, लोभ आदिक उपाधियोंसे रहित भगवतपरायण होके, हे ऋषिकेश, हे ऋषिकेश, हे वासुदेव, हे नारायण ऐसा जो निर्मल मनसे भजन करना उसकूं भक्ति कहते हैं ॥ प्रश्न । भक्तिके कितने भेद हैं अर्थात् भक्ति कितने प्रकारकी है । उत्तर । अपरा १ और परा २ ऐसे सामान्यसे भक्ति द्विप्रकारकी है, ता मध्ये अपरा भक्ति तीन प्रकारकी है, मानसी १ कायिकी २ और वाचिकी ३ । प्रश्न । मानसी भक्ति किसकूं कहते हैं । उत्तर ।

त्रेधा भक्तिर्निगमविहिता केशवे मोक्षहेतुः ।
सख्यं श्रद्धा स्मरणमनिशं नैजदेहार्पणं च ॥
औदासीन्यं स्वतनुभरणे पोषणादौ स्वकीये ।
न्यस्यात्मानं भगवति हरौ मानसी भक्तिरेषा ॥ ८ ॥

अर्थ—केशव भगवानके विषे वेदने विधान करी हुई जो यह तीन प्रकारकी भक्ति है सो मोक्षकी कारण है ॥ तामें मन करके जो करी जाती है, उसकूं मानसी भक्ति कहते हैं, जैसे कि मनकरके भगवत विषे सखा भाव रक्खना और श्रद्धा रक्खना, और मनकरके रात दिन भगवतका स्मरण करना और मन करके अपने देहकूं भगवतके अर्पण करे, और अपने आत्माकूं भगवत विषे अर्पण करके अपने शरीरके भरण पोषणकी चिंता न करे, इसका नाम मानसी भक्ति है । इति मानसीभक्तिः ॥ और जो काया करके करते हैं उसकूं कायिकी भक्ति कहते हैं ॥ जैसे कि ।

कर्णाभ्यां तच्छ्रवणमनिशं सज्जनानां मुखाब्जान्नि-
त्यं सेवा मधुरिपुगृहे मार्जनादिप्रकारैः । अर्चा
विष्णोर्विविधसुरभिद्रव्यलेपादिदेहे पंचांगाद्यैर्न-
मनमुदितं वंदनं कायिकीयम् ॥ ९ ॥

अर्थ—विद्वान् सज्जनोंके मुखारविंदसे रात दिन भगवतकी कथाका अपने कानोंसे श्रवण करे, और मधुसूदन भगवानके मंदिर विषे लीपना, झाडू देना, जल भरना चोक पूरना आदिक प्रकारसे नित्य सेवा करनी, और विष्णुकी मूर्ति विषे नाना प्रकारके सुगंधिवाले चंदन, केशर, कस्तुरी, अगर, तगर आदि द्रव्योंका लेप करे, और पंच अंगोंसे आदि लेके साष्टांगपर्यंत भगवतकूं वंदना करे, इसका नाम कायिकी भक्ति है ॥९॥ इति कायिकी भक्तिः ॥ प्रश्न । वाचिकी भक्ति किसकूं कहते हैं । उत्तर । जो वाचाकरके करी जाती है उसका नाम वाचिकी भक्ति है, जैसे कि ।

विष्णोर्नाम्नां कथनमनिशं कीर्तनं तद्गुणानां दास्यं
कर्माखिलमपि कृतं केशवस्याज्ञयास्तु । तत्संतु-
ष्ट्यै स च मम गतिस्तस्य दासोस्मि नित्यं सर्वं
विश्वं हरिरिति वचो वाचिकी भक्तिरिष्टा॥ १० ॥

अर्थ—वाचाकरके विष्णुके सहस्र नामोंका रात दिन कथन करना और भगवतके गुणोंका नित्य कीर्तन करना, और दासपने करके करा हुआ जो संपूर्ण कर्म है सो केशवकी आज्ञामें

किया है, और वो कर्म भगवतके संतोषके अर्थ है, और सो भगवान मेरी गति है, और मैं भगवानका सदाही दास हूं, और यह जो विश्व है सो हरिरूप है, ऐसा जो वचन बोलना, सो वाचिकी भक्ति कही जाति है ॥ ऐसी तीन प्रकारकी अपरा भक्ति है सो प्रत्यक्तत्वचिंतामणि ग्रंथमें कही है ॥ इति वाचिकी भक्तिः ॥ और श्रवण, कीर्त्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वंदन, दास्य, सख्य, आत्मनिवेदन, यह जो नवप्रकारकी भक्ति भागवतके सप्तमस्कंदमें कही है सो इस अपरा भक्तिके अंदर आ चुकी है ॥ और षोडश प्रकारकी भक्तिभी इस कायिक, वाचिक और मानसीक रूप अपरा भक्तिके भीतर आ चुकी ॥ प्रश्न। षोडश प्रकारकी भक्ति कौनसी है। उत्तर।

तुलसीमालिका कंठे शंखचक्रांकनं हरेः।
धारणं चोर्ध्वपुंड्राणां तन्मंत्राणां परिग्रहः ॥ ११ ॥
कीर्त्तनं श्रवणं दास्यं वंदनं पादसेवनम्।
तत्पादोदकसेवा च तन्निवेदितभोजनम् ॥ १२ ॥
तदीयानां च सेवा च द्वादशीव्रतनिष्ठितम्।
तुलसीरोपणं विष्णोरर्चनं स्मरणं तथा।
भक्तिः षोडशधा प्रोक्ता भवबंधविमुक्तये ॥ १३ ॥

अर्थ—कंठ विषे तुलसीकी माला रखना, भगवतके शंख चक्रोंका छाप लेना, द्वादश ऊर्ध्वपुंड्रोंका धारण करना, उर्ध्वपुंड्र तिलक करनेके मंत्र शीखना, कीर्त्तन शीखना, कथा सुनना, दासभाव रखना, वंदन करना, पादसेवन करना, चरणामृत लेना,

भगवत्प्रसादका भोजन करना भगवतके दासनकी सेवा करनी द्वादशीके व्रत विषे निष्ठा रखनी, तुलसीके विखा रोपना, विष्णुका पूजन करना, और भगवतका स्मरन करना, ऐसी सोळा प्रकारकी भक्ति संस्कारके बंधनसे मुक्ति करने वाळी है, ऐसा पद्मपुराणमें कह्या है। और भागवतके एकादशस्कंधके एकादशमाध्यायमें भगवानने उद्धवके प्रति इस अपरा भक्तिका प्रतिपादन ऐसा किया है कि, हे उद्धव! मेरे शंख चक्रके चिन्हवाळे वैष्णवोंके दर्शन करना, स्पर्श करना, पूजा करनी, सेवा करनी, स्तुति करनी, प्रणाम करना, उनके गुण कर्मोका कीर्त्तन करना, और मेरी कथा सुनना, मेरा ध्यान करना, सर्व लाभका मेरे अर्पन करना दास भावसे अपने आत्माकूं मेरे अर्पण करना, मेरे जन्म कर्मोका कथन करना, नृसिंहचतुर्दशी, वामनद्वादशी, रामनवमी, जन्माष्टमी इन पर्वोंके दिन आनंदमें गीत, वादित्र नृत्यादिक करके मेरे मंदिर विषे उत्सव करना, पुष्पोंके हार मेरे अर्पण करना, पुष्पोंकी वाडी लगना, फळोंके उपवन लगाना, वैदिक और तांत्रिक दीक्षाको धारण करके मेरे व्रतका धारण करना, मेरी मूर्त्ति स्थापन करनेमें श्रद्धा रखना, मेरे मंदिरमें झाडू देना और लीपना, और सर्वतोभद्रादिके चोक पूरना, मान और दंभका त्याग करके अपने करेहुये कामका वखाण न करना, और दूसरे देवकूं अर्पण कराहुआ नैवेद्य दीपक आदिक मेरे अर्पण न करना, और जो जो वस्तु मिले और अपने आत्माकूं प्रिय लगे सो सब मेरे अर्पण करे

ताते अनंत गुना फल प्राप्त होता है, इस रीतीसे भगवानने अपरा भक्तिका प्रतिपादन किया है इति ॥ यह जो अपरा भक्ति है सो साधन रूप है, इस भक्तिके करनेसें पराभक्ति प्राप्त होती है, अपराभक्ति साधन रूपा है, और पराभक्ति फल रूपा है, तातें प्रथम अपराभक्ति जब करे, तब पीछे पराभक्तिका अधिकार होता है इति अपराभक्ति वर्णनम् ॥ प्रश्न । हे स्वामिन् ! अपरा भक्ति आपके अनुग्रहसें मैंने अच्छी तरहसें जानी, परंतु अब आप मेरेकूं पराभक्तिका उपदेश करो । उत्तर । श्रीरामनंद स्वामी सुरसुरानंदके प्रति इस पराभक्तिका ऐसा स्वरूप कथन किया है कि ।

सा तैलधारासमनित्यसंस्मृतिसंतानरूपेशि परानुरक्तिः । भक्तिर्विवेकादिकसप्तजन्या तथा यमाद्यष्टसुबोधकांगा ॥ १४ ॥

अर्थ—ईश्वर परमात्मा विषे अंतरसें रहित चीकणे तैलकी धाराके माफक नित्य निरंतर स्मृतिका विस्तार रूप जो अनुरक्ति है (प्रीतिहै) सो पराभक्ति कही जाती है । कैसी है वह पराभक्ति कि विवेक[1] आदिक सप्त साधनोंतें उत्पन्न होने वाली है, फिर कैसी है कि यम, नियम, आसन, प्राणायाम, प्रत्याहार, धारणा, ध्यान और समाधि ये अष्ट सुंदर बोधकारक अंग जिसके हैं अर्थात् इन अष्टअंगोंके साधनेसें पराभक्ति प्राप्त होती है ॥

---

१ विवेक, वैराग्य, षट्संपत्ति, मुमुक्षुता, श्रवण, मनन, निदिध्यासन.

॥ १४ ॥ फिर इस परा भक्तिका लक्षण शांडिल्यसूत्रमेंभी है कि ।

सा परानुरक्तिरीश्वरे ॥

अर्थ–शुक्लपक्ष विषे जैसे चंद्रमाकी कला दिन दिन प्रति बधती है तैसें परमगुरु ईश्वर विषे तर्कसें रहित दिन दिन प्रति वधती हुई जो अत्यंत प्रीति है सोही पराभक्ति है इति ॥ और इस पराभक्तिके औरभी नाम भेद हैं, जैसें कि । सिद्धा भक्तिः । प्रेमलक्षणा भक्तिः । निष्कामा भक्तिः । दुर्लभा भक्तिः । अनन्योपासना भक्तिः । निर्गुणा भक्तिः । इत्यादिक पराभक्तिके भेद हैं ॥ प्रश्न । सिद्धा भक्ति किसकूं कहते हैं । उत्तर । जो पुरुष उठते, बेठते, सोवते, इधर उधर फिरते, खाते, पीते सर्व काल विषे विष्णुका स्मरण करता है, और एक निमिषमात्रभी भूलता नहीं, ऐसी जो भगवत विषे अखंड स्मृति है, सो सिद्धा भक्ति है ॥ और जो शुद्धसत्व गुणी पुरुषके जे विकारसें रहित मन और पंच ज्ञान इंद्रियोंकी यत्नसें विना स्वभावसेंही जो श्रीहरी विषे प्रवृत्ति है; उसकूं सिद्धा भक्ति कहते हैं ॥ ऐसा तृतीय स्कंध भागवतमें कह्या है और तहां इस सिद्धा भक्तिका प्रतापभी ऐसा लिखा है कि ।

अनिमित्ता भागवती भक्तिः सिद्धेर्गरीयसी ।
जरयत्याशु या कोशं निगीर्णमनलो यथा ॥ १५ ॥

अर्थ–निष्कामा ऐसी जो भगवतकी भक्ति है सो मुक्तिसेंभी

श्रेष्ठ है, फिर सिद्धा भक्ति कैसी है कि जैसे भोजन करा हुआ अन्नकूं जठराग्नि जलाके भस्म कर देता है; तैसे सिद्धा भक्तिभी सतरह तत्वके प्राकृत लिंगशरीरकूं सहजमें शीघ्रही जलाके भस्मकर देती है । और इस लिंग शरीरकेजलनेसेंही मुक्तिभी होती है, यह लिंग शरीरही चोराशी लक्ष योनियोंकी चार खानियोंमें भटकता है ॥ इति सिद्धा भक्तिः ॥ प्रश्न । प्रेमा भक्तिका कैसा लक्षण है. । उत्तर । प्रेमके आनंद करके जिस पुरुषके रोम खडे होजावे और चित्तके गद्गद् होनेसे साफ बोल्या न जावें, और आनंदके आंशु पडने लगें, और वा वा गद्गद् होजावे, अच्छीतरहसें उसके वचन समझने में न आवें, और वो पुरुष अपनेसें परमात्माका वियोग मानके कहां छोडगये, ऐसा कहकर रोने लगें, और क्षणमें परमात्माका संयोग मानके आये, ऐसा समझके हसने लगे, और लज्जासें रहित होकर वारंवार गाने लगे, और नाचने लगे, ऐसी प्रेमा भक्ति वाला पुरुष अपने आत्माकूं तो क्या परंतु तीनों लोककूं पवित्र करता है, जैसें अग्निमें धमन कियाहुआ जो सुवर्ण है सो अपने मलका त्याग करके स्वच्छ स्वरूपकूं पावता है, तैसे इस प्रेमा भक्ति करके अनेक जन्मोंके कर्मोंका सत्यानाश करके आत्माभी भगवतके स्वरूपकूं प्राप्त होता है ॥ इति प्रेमा भक्ति लक्षणम् ॥ प्रश्न । निष्कामा भक्तिका क्या लक्षण है। उत्तर ।

सालोक्यसार्ष्टिसामीप्यसारूप्यैकत्वमप्युत ।
दीयमानं न गृह्णंति विना मत्सेवनं जनाः ॥ १६ ॥

अर्थ–भागवतके तृतीयस्कंधमें कपिल भगवान अपनी माता देवहूतिकूं कहते हैं कि हे माता मेरे निष्कामी भक्त कैसे हैं कि सालोक्य, सार्ष्टि, सामीप्य, सारूप्य, और एकत्व इन पांच मुक्तियोंकूं मैं देताहूं तथापि वे निष्कामी भक्त मेरी सेवा विना उन मुक्तियोंकूं ग्रहण करते नहीं, किंतु वे मेरे जन मेरी सेवामेंही सदा आनंद रहते हैं ॥ इति निष्काम लक्षणम् ॥प्रश्न । दुर्लभा भक्तिका कैसा लक्षण है. । उत्तर ।

यो मे संबंधोपगतः स विष्णुर्यश्चारिभूतो मम सो-
पि विष्णुः। दिवं वियद्भूः ककुभश्च विष्णुर्भूतानि
विष्णुर्भुवनानि विष्णुः । न मेस्ति बंधुर्नच मेस्ति
शत्रुर्न भूतवर्गो न जनो मदन्यः ॥ १७ ॥ नमो
भगवते तस्मै येन सर्वमिदं ततम् । अहं भगवत-
स्तस्य मम चासौ सुरेश्वरः ॥ १८ ॥

अर्थ–दुर्लभा भक्ति वाला पुरुष इस जगतकूं विष्णु मय देखता है. और कहता है कि जो मेरा ( संबंधी ) " सगा है " सो विष्णु रूप है, और मेरा जो शत्रु है सो भी विष्णु है और स्वर्गभी विष्णु है, आकाशभी विष्णु है पृथ्वीभी विष्णु है, और दश दिशाभी विष्णु है, और जितने इस पृथ्वी विषे प्राणी हैं वे भी सब विष्णु हैं, और जे चतुर्दश लोक हैं तेभी विष्णु हैं, और मेरे कोइ बंधुभि नहीं, और शत्रुभी नहीं, मेरेसें भिन्न इस जगतमें कोईभी प्राणी नहीं, और मेरेसें भिन्न कोइ जनभी नहीं, और जिस भगवत करके यह सर्व जगत व्याप्त है, तिस

भगवतकूं मेरा नमस्कार है, और ताही भगवतके मैं शरण हूं, और सो भगवान, मेरा है, और मैं उस भगवानकाहूं, ॥ ऐसी दुर्लभा भक्ति विष्णुधर्मोत्तर खंडमें कही है ॥ इति दुर्लभा भक्ति लक्षणम् ॥ प्रश्न । अनन्योपासनाभक्तिका लक्षण है । उत्तर ।

खं वायुमग्निं सलिलं महीं च ज्योतींषि सत्वानि दिशो द्रुमादीन् । सरित्समुद्रांश्च हरेः शरीरं यत्किं च भूतं प्रणमेदनन्यः ॥ १८ ॥

अर्थ—आकाश, वायु, अग्नि, जल, पृथ्वी और सूर्य चंद्र आदिक तमाम ज्योतिगण और ब्रह्मादि स्थावर पर्यंत सर्व प्राणी और दशदिशा और तमाम वृक्षादिक अठारह भार वनस्पति और गंगाआदिक तमाम नदीयां और सप्तसमुद्र, तथा औरभी जो कुछ किंचित भूतमात्र बाकी रह्याहोवे, सो सब हरिकाही शरीर है ऐसा मानके इन सबकूं मन वचन और कायासे प्रणाम करे सो अनन्य भक्त कह्या जाता है॥ ऐसा एकादशस्कंध भागवतमें कह्या है ॥ इति अनन्योपासनाभक्तिः ॥ और निर्गुणभक्तिभी इन भक्तियोंमेंही अंतर्भूत है ॥ और वैरानुबंध करके, भयकरके स्नेह करके काम करके रावण, शिशुपाल, पांडव, गोपि आदिकोंनेभी भक्ति करी है ॥ और सात्विकी, राजसी, तामसी आदिक औरभी भक्तिके अनेक प्रकार हैं, कारण इतनाही है कि जिस तिस प्रकारसे परमात्मा विषे मनकी वृत्ति रखनेसें कीट भृंग न्याय करके भगवत स्वरूपकी प्राप्ति होती है। साधन-

रूपा अपरा भक्ति जब प्रथम करी जाती है, ता पीछे फलरूपा परा भक्ति प्राप्त होती है, सो बहुत दुर्लभ है, गीतामें कह्या है कि ॥ समः सर्वेषु भूतेषु मद्भक्तिं लभते पराम् ॥ जब सर्व प्राणियों विषे सम दृष्टि होती है, तब मेरी पराभक्तिका लाभ होता है, ऐसा भगवत वचन है ॥ और भक्तिसे सर्व पापनका नाश होनाभी गीतामें कह्या है कि ॥ अहं त्वा सर्वपापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ सर्व पापनसे मुक्ति करनेकी भगवानने ऐसी प्रतिज्ञा करी हुई है ॥ और यह भक्ति मार्ग कैसा है कि संसाररूप नदीका पुल रूप है, जैसे नदीके उसपार उतरनेकी इच्छावाले मनुष्य, नदीके पुल ऊपर होके सहजमें नदीके पार उतर जाते हैं, अंधा, पांगला, वृद्ध, बालक, आदिक सब कोइ पुल ऊपर होक सहजही नदीके पार जाते हैं. और अपने अपने मन इच्छित स्थानकूं प्राप्त होते हैं, तैसें भक्ति मार्गभी संसार नदीका पूल रूप है, ता भक्ति मार्ग करके देव, मनुष्य, राक्षस, भूत, प्रेत, पशु, पक्षी, आदिक सब कोई संसार नदीकूं उतरके अपना जो वैकुंठ धाम है उसकूं प्राप्त होते हैं, भक्ति रूपी पुल ऊपर होके उतरने वाले जीवोंकूं काम, क्रोध, लोभ, मद, मोह, अहंकार, मत्सर आदिक संसार नदीके मगर मच्छनकाभी भय होता नहीं और भक्ति विना दूसरे ज्ञान योगादि मार्ग करके संसार नदीकूं उतरना चाहते हैं उनकूं काम क्रोधादिक मगरोंका भय है क्योंकि नदीमें पडकर उस पार जो जाता है उसकूंही मगर मच्छ भवर आदिका भय होता है ।

और पुल ऊपर जाने वाले तो निर्भय रहते हैं और उनकूं नदी उतरनेका परिश्रमभी होता नहीं॥ वास्ते दूसरे सब साधनोंका परित्याग करके इस कलियुग विषे भगवत परायण होके केवल भक्ति मार्ग मेंही दृढ श्रद्धा रखनी चाहिये येही वेद शास्त्र पुराण आदिकोंका अचल सिद्धांत है और गीताचार्य कृष्णभगवानकाभी येही सिद्धांत है कि सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज । और पद्मपुराणमेंभी कह्या है कि ।

अलं व्रतैरलं तीर्थैरलं योगैरलं मखैः।
अलं ज्ञानकथालापैर्भक्तिरेकैव मुक्तिदा ॥ १९ ॥

अर्थ—ब्रह्मचर्यादि व्रतोंके करनेसे क्या है तीर्थोंके करनेसे क्या होता है, यज्ञ करनेसे क्या होनेका है, ज्ञानके सुननेसे क्या होनेका है, किंतु भक्ति जो है सोही अकेली मुक्तिकूं देनेवाली है वास्ते व्रत तीर्थ योग यज्ञ और ज्ञान इन सबसे पूर्णही रहना और एक भक्ति विषेही मनकूं लगाना चाहिये ॥ १९ ॥ फिर पद्मपुराणमें तप आदिक साधनोंका त्याग बताया है कि ।

न तपोभिर्न वेदैश्च न ज्ञानेनापि कर्मणा ।
हरिर्हि साध्यते भक्त्या प्रमाणं तत्र गोपिकाः ॥२०॥

अर्थ—इस जगतमें कृच्छ्र चांद्रायणादिक अनेक प्रकारके तप हैं, परंतु तिनकरके श्रीहरी साधनेमें नहीं आते हैं और ऋग, यजु, साम, अथर्व, इन चार वेदनके पठनेसेभी हरी साधे जाते नहीं और ज्ञान करकेभी हरी सिद्ध नहीं होते हैं, और कर्म करकेभी

हरि प्राप्त नहीं होते हैं, किंतु केवल भक्तिकरकेही हरि साधे जाते हैं। प्रश्न। इसमें कौन प्रमाण है। उत्तर। एक लक्ष गोपि प्रमाण है अर्थात् भक्तिकरकेही एक लाख गोपि भगवतकूं प्राप्त होती भई। देखो कि उन गोपीयोंने नहीं तो व्रत, तीर्थ, योग, याग, तप, करे रहैं और नहीं उनोंने वेद पढे रहे किंतु वे गोपि जन केवल भक्तिसेही हरीकूं अपने वश करती भई। और जटायु-शिवरी, गुह आदिक महानीच जातिवालोंने भी योग यागा-दिकोंके करे विनाही भक्ति करके मुक्तिकूं प्राप्त भये, सो सब कोई जानता है इति ॥ २० ॥ प्रश्न। अहो सहजमें तत्काल मुक्तिकूं देनेवाली और भगवानकूं वशमें करनेवाली ऐसी भक्ति महाराणी विषे सब कोई प्रीति क्यों नहीं करते हैं, किंतु को-ई ज्ञान संपादन करने वास्ते वेदांत पढनेका अभ्यास करता है, कोई योग विषे अडंगा लगाता है कोई तीर्थों विषे फिर फिरके पग तोडता है, कोई यागादि कर्मोंके धूमसे आंख फोडता है, और कितने कुछ चांद्रायणादि तप करके भूखन मरते हैं, कोई चोराशी आसनोंके सीखनेसे अपने शरीरकी नसनकूं तोडते हैं, कोई पंचाग्निमें जलता है, कोई अन्नब्रह्मकूं त्यागके कंदमूल फल खाके अपने दांतनकूं गिराता है, कोई चोराशी धूणीयों-में वृथाही जलता है, कोई वागोल पक्षीकी माफक ऊंधा झूला-में लटकता हैं कोई राखमें लोटता है, कोई जटा बंधाके सिध बनबैठता है, कोई गुदा विषे लकडेकी कोपीनकूं घुसेडता है; कोई मर्यादासे रहित होकर पशुकी माफक अपने कुले जगतकूं

दिखाता है कोई रंगबेरंगी भगवां कपडे पहिरके टुकडे घर घर चाखता फिरता है, इत्यादिक बहुत लोक भक्तिमहाराणीमें प्रीति क्यों नहीं करते हैं. । उत्तर ।

नृणां जन्मसहस्रेण भक्तौ प्रीतिर्हि जायते ।
कलौ भक्तिः कलौ भक्तिर्भक्त्या कृष्णः पुरः स्थितः २१

अर्थ—मनुष्योंके जब हजार जन्मोंके पुण्य एकठे होते हैं तब भक्ति महाराणी विषे प्रीति उत्पन्न होती है और दूसरे युगोंसे इस कलियुग विषे भक्ति अत्यंत प्रधान है, वास्ते इस कलियुग विषे भक्ति करने योग्य है, भक्ति करके भगवान आगे खडे रहते हैं, ऐसा भक्तिका दुर्लभ पना पद्मपुराणमें कह्या है, वास्ते एकदो जन्मके पुण्यसे भक्ति विषे श्रद्धा उत्पन्न होती नहीं ता कारणसे हजार जन्मके पुण्यसें रहित जे मनुष्य हैं ते मनुष भक्तिमहाराणीका परित्याग करके दूसरे मार्गोंमें मत्था कूटते हैं, जैसे तृषावंत पुरुष, भर्‍याहुआ सरोवरकूं छोडके अपनी तृषाके मिटानेकूं उत्तरा खंडके पर्वतनकूं तोडके कूप खोदता है, तैसें पुण्य हीन पुरुषभी भक्ति रूपी सरोवरकूं छोडके जन्म मरण रूपी तृषाके मिटाने वास्ते ज्ञान, योग, याग, तप आदिक पर्वतकूं तोडके मुक्ति रूपी जल निकालनेकूं इच्छाता है ॥ २१ ॥ और भक्ति करनेवाले पुरुषोंकूं भूत प्रेतादिकोंके बांधनेके उतारनेके मंत्र शीखनेकाभी प्रयोजन नहीं; ऐसा पद्मपुराणमें कह्या है कि ।

न प्रेतो न पिशाचो वा राक्षसो वा सुरोपि वा ।
भक्तियुक्तमनस्कानां स्पर्शनेन प्रभुर्भवेत् ॥ २२ ॥

अर्थ–महान् पवित्र जो भक्तिमान पुरुष है उसकूं अडनेमें प्रेत समर्थ होता नहीं, पिशाच समर्थ होता नहीं राक्षस अडता नहीं, और असुरभी अडता नहीं, क्योंकि ये भूत प्रेत पिशाच ब्रह्मराक्षस डाकिनी शाकिनी आदिक मलीन योनीवाले हैं ते महापवित्र अग्निसमान जो भक्तिमान पुरुष है, उसकूं स्पर्श नहीं कर सक्ते हैं, जैसे अग्निकूं दीपक आदि जंतु स्पर्श करनेमें समर्थ नहीं, तैसें भक्तिमान पुरुषकूं पाप योनी वाले भूत, प्रेत सर्प आदिकभी स्पर्श नहीं कर सक्ते हैं ॥ २२ ॥ प्रश्न । भक्तिसे भिन्न जे दूसरे मार्ग हैं ते किसने प्रगट किये हैं, और ते मार्ग कैसा फलकूं देने वाले हैं । उत्तर ।

ऋषिभिर्बहवो लोके पंथानः प्रकटीकृताः ।
श्रमसाध्याश्च ते सर्वे प्रायः स्वर्गफलप्रदाः ॥ २३ ॥

अर्थ–इस लोक विषे भक्तिसे भिन्न जे बहुत मार्ग हैं, ते सब मार्ग ऋषि लोकोंने प्रगट किये हैं, और ते सब मार्ग बहुत श्रमकरके साधनेकूं योग्य हैं, अर्थात् तिन मार्गोमें प्रवेश करने वाले साधक पुरुषोंकूं बहुत महनत करनी पडती है और बहुत महनतसें सिध करे हुये ते मार्ग बहुत करके स्वर्ग फलकूंही देने वाले हैं, मोक्ष फलकूं नहीं दे सक्ते हैं, वो स्वर्ग फलकैसा है कि जन्म मरणकूंही देने वाला है, ता कारणसे ऋषिकृत पंथोंका त्याग करके भगवत कृत भक्ति मार्गकाही अंगीकार मुमुक्षु-

ओंकूं अवश्य करना योग्य है ॥ २३ ॥ प्रश्न । ऋषिकृत मार्गका त्याग करनेसे ऋषि लोक जब भक्ति द्रोह करेंगे, तब भक्ति करने वालेकी क्या गति होगी । उत्तर । जो कोई भक्तिका द्रोह करेगा उसकूं दुर्वासा ऋषिकी नांइ तूंबडी पकडके भगना पडेगा, और भगनेसेभी तीनलोकमें कोईभी उसकी रक्षा करेगा नहीं, सो पद्मपुराणमें कह्या है कि ।

भक्तिद्रोहकरा ये च ते सीदंति जगत्त्रये ।
दुर्वासा दुःखमापन्नः पुरा भक्तिविनिंदकः ॥ २४ ॥

अर्थ—भक्तिका द्रोह करने वाले जे पुरुष हैं, ते पुरुष तीनों लोकमें दुःखही पाते हैं, देखो पूर्व युग विषे भक्तिका निंदक दुर्वासा ऋषि भया रह्या, सो उसने बहुत दुःख पाया ॥ प्रश्न । दुर्वासा ऋषिने किस प्रकारसे बहुत दुःख पाया ॥ उत्तर । भागवतके नवम स्कंधमें यह कथा है कि दुर्वासाऋषि शंकरका अवतार होता भया सो उसने विष्णुभक्त अंबरीषका द्रोह किया, और अंबरीषभक्तके मारनेकूं अपनी जटामेंसें काल-रूप और महा विकराल एक अग्निरूप कृत्या प्रगट करी, उस कृत्याकूं दुर्वासाने हुकम दिया कि अंबरीषकूं जलाके भस्म करदे, तहां अंबरीष भक्तकी रक्षाकरने सुदर्शन चक्र रहते रहे, सो उस कृत्याकूं अपने तेज करके भस्म कर दीनी, और दुर्वासाकूं मारने धाये तब दुर्वासा अत्यंत व्याकुल होके भग्या, और सब लोकनमें भगता भगता कैलासमें शिवके पास गया, जिसकी जटा विखर गइ है, लंगोटी खुल गई है, तूंबडी फूट

गई है, ऐसा वेहाल दुर्वासाकूं देखिके शिव बोले कि अहो ज्ञानी ध्यानी तुमारा ऐसा हाल किसने किया है, दुर्वासा बोल्या कि मैं अंबरीषका सत्या नाश करने गया रहूं सो उसने मेरा यह हाल किया है, शिव बोले कि।

महति प्रलये ब्रह्मन् ब्रह्मांडोयं जले प्लुतः ।
न तत्र नाशो भक्तानां सर्वेषां च भविष्यति ॥ २५ ॥

अर्थ—हे ब्रह्मन् ! मैं जब इस ब्रह्मांडका महाप्रलय करता हूं, तब उस महाप्रलयमें यह स्थावर जंगम रूप सब ब्रह्मांड जलमें डूब जाता है, तहां देव मनुष्य दैत्य दानवादि स्थावर जंगम रूप सर्व प्राणी मात्रका नाश होता है, परंतु विष्णुभक्तों-का नाश नहीं होता है, अहो जब हमारेमहाप्रलयमेंभी विष्णुभक्तोंका नाश नहीं होता है, तब तुमतो मेरेअंशहो, सो तुमारेसे क्या होनेका है, जाओ मैं तुमकूं नहीं बचा सक्ता हूं॥ फिर दुर्वासा ऋषि यमपुरीमें जाके यमकूं बोल्या कि हैं अंबरीष भक्तका अपराधी हूं, तुम मेरी रक्षा करो यम बोले कि ।

न ब्रह्मा न शिवाग्नींद्रा नाहमन्ये दिवौकसः ।
न शक्ता निग्रहं कर्त्तुं वैष्णवानां महात्मनाम् ॥ २६॥

अर्थ—इस प्रकारकी शिक्षा मेरे दूतनकूंभी प्रथम मैंने करी हुई है, सोही शिखामन तुमारे कूंभी देता हूं । हे दुर्वासा ! महा-त्मा जे वैष्णव हैं उनकूं शिक्षा करने जगतका पिता ब्रह्माभी समर्थ नहीं, शिवभी समर्थ नहीं, अग्निभी समर्थ नहीं, इंद्रभी

समर्थ नहीं, और मैं यमभी समर्थ नहीं हूं। और स्वर्गमें रहने वाले सब देवभी समर्थ नहीं हैं, तुम यहांसें जलदी जाओ इस सुदर्शन चक्रका तेज हमसे सहन नहीं होता है॥ पीछे दुर्वासा ब्रह्माके शरण जाके बोल्या कि मैं अंबरीष भक्तका द्रोही हूं मेरी आप सहाय करो॥ ब्रह्मा बोले कि तुमने वृथाही जटा बधाई हैं, और वृथाही वेद पढ लिये हैं, वेदोंका रहस्य नहीं जानके हरि भक्तोंका तुम द्रोह करते हो, कह्या है कि ( यथा खरश्चंदनभारवाही भारस्य वेत्ता न हि चंदनस्य ) जैसे गधा चंदनके भारकूं वहता है परंतु उसमें क्या गुन है, सो नहीं जानता है, तैसे वेदके पुस्तकोंका भारही गद्धाकी माफक लदे फिरते हो, जाओ हम नहीं रक्षा कर सक्के हैं॥ फिर दुर्वासा विष्णुके शरण गया॥ विष्णु उसके अपराधकूं आपही जान गये और बोले कि ( अहं भक्तपराधीनो ह्यस्वतंत्र इव द्विज॥ हे दुर्वासाद्विज! अर्थात् तेरी द्विज संज्ञा है, क्योंकि ( जन्मना जायते शूद्रः संस्कारात्तु द्विजो भवेत्॥ वास्ते तेरी द्विज संज्ञा है, अर्थात् तू ब्राह्मण नहीं है क्योंकि ब्रह्मज्ञो ब्राह्मणो भवेत् ) ब्रह्मकूं जो जानता है सोही ब्राह्मण कह्या जाता है। तू जो ब्रह्मकूं जानता तो काहेकूं अंबरीष भक्तका द्रोह करता॥ तातें भगवानने दुर्वासाकूं द्विज संबोधन करके बुलाया है इति॥ भगवान बोले कि जो ब्रह्मकूं जाने सो ब्रह्मवेत्ता पुरुष है, सो चराचर जगत विषे मम दृष्टिवालाही होता है, तेरी सम

दृष्टि नहीं है, तातें तू द्विज है ब्राह्मण नहीं । हे द्विज ! मैं मेरे भक्तोंके आधीनहूं स्वतंत्र नहीं हूं क्योंकि ।

ये दारागारपुत्राप्तान् प्राणान् वित्तमिमं परम् ।
हित्वा मां शरणं याताः कथं तांस्त्यक्तुमुत्सहे॥२७॥

अर्थ—जे भक्त हैं ते, स्त्री, घर, पुत्र, बंधु, प्राण, धन, शरीर इन सर्वका त्याग करके मेरे शरणकूं प्राप्त भये हैं, तिनकूं मैं कैसे त्याग सकूं । जाओ जिसका अपराध किया है, उसहीके पगन पडो, वोही तुमारा अपराध माफ करेगा इति ॥ २७ ॥ फिर दुर्वासा निराश होके और अभिमानकी पोटरी शिरते डारके अंबरीष भक्तके चरणोंमें पडके दीन होके रोने लग्या, तब अंबरीष भक्त सुदर्शन चक्रकी स्तुति करके सुदर्शनकूं शांति करते भये । हे शिष्य ! भक्तोंका द्रोहीकूं ऐसा दुःख मिलता है इति ॥ प्रश्न । अंबरीष राजाकी आज्ञामें तो सुदर्शन चक्र रहता रह्या, सो चक्रने अंबरीषकी रक्षा करी और जिस भक्तकी आज्ञामें चक्र नहीं रहता होय तो उसकी रक्षा कौन करे । उत्तर ।

द्रौपदी च परित्राता येन कौरवकश्मलात् ।
पालिता गोपसुंदर्य्यः स कृष्णः क्वापि नो गतः॥२८॥

अर्थ—कौरवोंकी सभामें द्रौपदीका रक्षण जिसने किया है, और गोपनकी स्त्रीयोंका जिसने पालन किया है, सो कृष्ण कहुंभी नहीं गये हैं, भक्तोंका रक्षण करने वास्ते सदा पासही रहते

हैं, जैसें द्रौपदीका रक्षण, और गोपनकी स्त्रीयोंका रक्षण और गजका रक्षण करते भये तैसेंही सब भक्तोंका रक्षण करेंगे, इसमें संदेह नहीं ॥२८॥ प्रश्न । हे गुरु महाराज ! भक्तिमार्ग इस लोक विषे किसने चलाया है. । उत्तर । द्राविड देशमें शेषका अवतार श्रीरामानुज प्रगट होके भक्ति मार्ग प्रगट किया है. तहां ऐसा इतिहास है कि, एक दिन नारद, तीर्थोंकी यात्रा करते करते यमुना नदीके किनारे आये, तहां एक तरुण स्त्री बैठीहुई रोती है, और उसके समीपमें दो वृद्ध पुरुष सूते हैं ऐसा कौतुक देखिके नारद मुनि बोले कि ।

कासि त्वं काविमौ चेमा नार्य्यः काः पद्मलोचनाः ।
वद देवि सविस्तारं स्वस्य दुःखस्य कारणम् ॥२८॥

अर्थ—हे देवि ! तू कौन है, और तेरे समीप ये दो वृद्ध कौन सूते हैं, और कमल समान नेत्रों वाली ये स्त्रीयां कौन हैं और तेरे रोनेका क्या कारण है सो कहो ।

अहं भक्तिरिति ख्याता इमौ मे तनयौ मतौ ।
ज्ञानवैराग्यनामानौ कालयोगेन जर्जरौ ॥ ३० ॥

अर्थ—हे मुने ! मेरा नाम भक्ति है, और यह जो वृद्ध सूते हैं सो मेरे पुत्र हैं, एकका नाम ज्ञान है और दूसरेका नाम वैराग्य है, और ये जे कमल नयनी स्त्रीयां है ते गंगा आदिक सर्व नदीयां हैं। ये मेरी सेवा करती हैं । नारद बोले कि माता वृद्ध होती है और पुत्र तरुण होते हैं, सो तू तरुण है

और तेरे पुत्र वृद्ध हैं इसका क्या कारण है। भक्ति बोली कि ( कालयोगेन जर्जरौ ) सतयुग, त्रेता और द्वापर इन तीन युगोंमें सब मनुष्य अपनी मुक्ति वास्ते ज्ञान और वैराग्यकूं साधते रहे, और इस कलियुगमें इन ज्ञान वैराग्यसे मुक्ति होना शास्त्रने मने किया है, भक्तिसेही कलियुगमें मुक्ति होना शास्त्रने कह्या है. तातें इस कलियुगके आनेसें ज्ञान वैराग्य वृद्ध भये हैं. क्योंकि इस कलियुगमें ज्ञान वैराग्यकूं कोई साधता नहीं है, और मैं जो भक्तिहूं सो ज्ञान वैराग्य पुत्रोंकूं उत्पन्न करनेवाली और मुक्ति दासीकूं सेवामें रखनेवाली हूं तातें मेरेही साधनेमें सब मनुष्य लगे हैं, तातें मैं तरुण हूं॥ इतनाही कारण है कि जिस रस्तेमें मनुष्य नहीं चलता है, उस रस्तामें घास उग आता है, वो रस्ता बंध हो जाता है। और जिस रस्तामें रातदिन लोक चलतेही रहते हैं, वो रस्ता नवीन रहता है॥ तैसे इस कलियुगमें ज्ञानवैराग्य मार्गमें कोइ चलता नहीं हैं, और भक्ति मार्ग में बहुत मनुष्य चलते है तातें मैं तरुणहूं॥ और ( उत्पन्ना द्रविडे साहं ) अर्थात् मैं भक्ति, द्रविड देशमें उत्पन्न भई हूं, इस प्रकारसे भक्तिने अपनी जन्मभूमी नारद मुनिकूं द्राविड देशमें कही है। और उस द्राविड देशमें श्रीरामानुजके विना दूसरा मतका कोईभी आचार्य भक्ति मार्गकूं चलानेवाला प्रगट नहीं भया है, वास्ते इस लोकमें कलियुग विषे रामानुज महाराजेही भक्ति मार्ग चलाया है, फिर रामानुज स्वामीकूं अनुसरके दूसरे भी संप्रदायी भक्ति मार्गकुंही चला रहे हैं, और चार

संप्रदायसे रहित जे दूसरे मत धारी हैं तें विष्णु भक्तिसे विमुख हैं इति ॥

## अथ रघुनाथअष्टकम् ॥

रामभक्ति मुक्तिदाता चार पदारथदायिनी, भक्तिवश अवतार लिंने. श्रीरामजी भक्तिआधीन हैं. ॥ १ ॥ प्रथम भक्ति ब्रह्माने कीनि, प्राप्त भये रघुनाथजी, भक्तिमारग प्रगट कीनो. श्रीरामजी भक्तिआधीन है. ॥२॥ श्रवण, कीर्त्तन, स्मरण ,पूजन, पादसेवन, वंदनं, दास, सखाभाव, देह अर्पण, श्रीरामजी भक्ति आधीन है. ॥ ३ ॥ प्रल्हाद नारद व्यास अंबरीष, भक्ति करि हरीपुर गये अचल पदवी ध्रुवजी पाये. श्रीरामजी भक्ति आधीन हैं. ॥ ४ ॥ शेषरूप रामानुज स्वामीभक्ति मारग दृढ कीयो, अनंतकोटि संत तारे श्रीरामजी भक्तिआधीन हैं. ॥ ५ ॥ सप्तद्विप नवखंड-मांही, रामभक्तिसब करें. पाताल लोकमें रामभक्ति. श्रीरामजी भक्ति आधीन हैं. ॥ ६ ॥ चेतन होकर सीतारामजी भजे ये मनुष्यदेह नहिं फिरि फिरि भजन करि यमत्रास खोयिये. श्री-रामजी भक्तिआधीन हैं. ॥ ७ ॥ रामराम कही देह त्यागे मुक्ति पावे तेही घडी, अनेक जन्मके पापनाशे. श्रीरामजी भक्तिआधी-न हैं ॥ ८ ॥ रामभक्तिकूं त्यागे प्राणी, अन्यदेवकूं आदरे. यम लोकमें पावै दुःख नाना श्रीरामजी भक्ति आधीन हैं. ॥ ८ ॥ रघुनाथजीअष्टक पठित निशदिन रामभक्त तेहि जानीये दासगो-पालरघुनाथशरणे श्रीरामजी भक्तिआधीन हैं. ॥ १० ॥

इति रघुनाथाष्टकं संपूर्णम् ॥ इति श्रीमद्रामानुजचरणस-

रोजभक्तिपरायणेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे परापरादिभक्तितत्त्वनिरूपणे चतुर्दशोऽध्यायः १४॥॥

# अथ पंचदशोऽध्यायः ।

श्रीमते रामानुजाय नमः ।

## अथ श्रीविष्णुपंचकमहाव्रतं लिखामि ।

भाष्यकारं नमस्कृत्य विष्णुपंचकमहाव्रतम् ॥
वक्ष्ये लोकहितार्थाय भक्तितत्वप्रसाधकम् ॥ १ ॥

अर्थ–भाष्यकार जे श्रीरामानुज महाराज हैं, तिनकूं मैं नमस्कार करके वैष्णव मुमुक्षु जनोंके हित वास्ते अंतःकरणकूं शुद्ध करनेवास्ते विष्णुके जे पंच महाव्रत हैं तिनकूं मैं कहता हूं। विष्णुके पंच महाव्रत कैसे हैं कि भक्ति तत्वके साधन रूप हैं अर्थात् मुक्तिका परम साधन भक्ति है, और भक्तिके परम साधन रूप विष्णुके पंच महाव्रत हैं, ते मुमुक्षु जनोंकूं अपने अंतःकरणकी शुद्धिके अर्थ करने योग्य हैं ॥ १ ॥ प्रश्न। मोक्षके साधन कितने प्रकारके हैं। उत्तर। मोक्षके साधन द्वि प्रकारके हैं, तामें एक तो अंतरंग साधन है और दूसरा बहिरंग साधन है। प्रश्न। मोक्षका अंतरंग साधन कौनसा है। उत्तर। सिद्धा, प्रेमा, निष्कामा, दुर्लभा, अनन्योपासना, निर्गुणा इत्यादिक जे पराभक्तिके भेद हैं वे, और विवेक, वैराग्य

षडसंपत्ति, मुमुक्षुता, श्रवण, मनन, निदिध्यास ये सप्त और राममंत्र गायत्री आदिकका जप करना यह सर्व मिलके मोक्षके अंतरंग साधन हैं ॥ १ ॥ प्रश्न । मोक्षका बहिरंग साधन कौनसा है । उत्तर । एकादशी आदिक विष्णुपंचकव्रत और यज्ञ, दान, तप, तीर्थ इत्यादिक मोक्षके बहिरंग साधन हैं । जब मुमुक्षु जन बहिरंग साधन करता है, तब उसकूं अंतरंग साधनकी प्राप्ति होती है. और जब अंतरंग साधनकी प्राप्ति होती है तब वो पुरुष मोक्षकूं प्राप्त होता है. तातें एकादशी आदिक विष्णुपंचक महाव्रत बहिरंग साधन हैं, तिनके करनेसे भक्ति आदिक अंतरंग साधनकी प्राप्ति होती है, और ता पीछे मोक्षकी प्राप्ति होती है । इति मंगलाचरणम् ॥ प्रश्न । आपने इस मंगलाचरणके श्लोकमें विष्णुपंचक महाव्रत कहे हैं, सो कौन शास्त्रमें प्रमाण है । उत्तर । पद्मोत्तर खंडमें ऐसा प्रमाण है कि ।

कृष्णजन्माष्टमी रामनवम्येकादशीव्रतम् ।
वामनद्वादशी तद्वन्नृहरेस्तु चतुर्दशी ॥ २ ॥
विष्णुपंचकमित्येवं व्रतं सर्वाघनाशनम् ।
न त्याज्यं सर्वथा प्राज्ञैरनित्यं सर्वथा वपुः ॥ ३ ॥

अर्थ—१ नृसिंह चतुर्दशी २ वामनद्वादशी ३ एकादशी ४ रामनवमी ५ कृष्णजन्माष्टमी ये पंच मिलके विष्णुपंचक व्रत कह्या जाता है, सो विष्णुपंचक कैसा है कि सर्वाघनाशन है,

---

१ शम, दम, श्रद्धा, समाधान, उपराम, तितिक्षा.

अर्थात् जैसे सुवर्ण अग्निमें तपानेसें शुद्ध होता है, तैसे अंतः-करण विषे शुद्ध रहेहुये जे छोटेबडे पाप हैं तिन सर्व पापनका विष्णुपंचक व्रत नाशकरनेवाला है ता कारणते बुद्धिमान मुमुक्षु पुरुषोंकूं यह विष्णुपंचक व्रत सर्वथा त्याग करने योग्य नहीं है किंतु यह विष्णुपंचक व्रत सर्व प्रकारसे करने योग्य है। क्योंकि यह जो शरीर है सो सर्व प्रकारसे नाशमान है ॥ ३ ॥ **प्रश्न**। जैसे भक्ति भगवानकूं अत्यंत प्रिय है तैसे यह विष्णुपंचकव्रतकी जे पांच तिथि है, ते विष्णुभगवानकूं प्रिय हैं कि नहीं हैं, जो विष्णुकूं ये पंच तिथि प्रिय होंय तो इनका व्रत वैष्णवोंकूं अवश्य करना चाहिये, तातें विष्णुपंचक व्रतकी पांच तिथियोंमें भगवत वचनका प्रमाण होना चाहिये, सो दया करके कहो। **उत्तर**। गुरु बोले कि, हे शिष्य ! भविष्योत्तर पुराणमें भगवानका ऐसा वचन है कि।

द्वादशी चाष्टमी चैव नवमी च चतुर्दशी।
एकादशी विशेषेण तिथियो मे महाप्रियाः ॥ ४ ॥

अर्थ—भगवान कहते हैं कि १ वामनद्वादशी, २ कृष्णजन्माष्टमी, ३ रामनवमी, ४ नृसिंहचतुर्दशी, ५ एकादशी, ये जे पंच तिथि हैं, सो मेरेकूं विशेषकरके महाप्रिय हैं, ताते भुक्ति मुक्तिके इच्छावाले वैष्णवनकूं इन पंच तिथियोंका व्रत अवश्य करना चाहिये ॥ ४ ॥ **प्रश्न** । हे स्वामिन् ! शास्त्रके प्रमाणसे यह विष्णुपंचक महाव्रत आपने सिद्ध करे, परंतु अपने संप्रदायमें किसी आचार्यने किसीकूं इन विष्णुपंचक व्रतोंका उपदेश

किया है कि नहीं । उत्तर । हे शिष्य ! श्रीरामानंद स्वामिने सुरसुरानन्द शिष्यके प्रति ऐसा उपदेश किया है कि ।

एकादशीत्यादिमहाव्रतानि कुर्याद्विवेधानि हरि-
प्रियाणि । विद्धा दशम्या यदि सारुणोदये स-
द्वादशीं तूपवसेद्विहाय ताम् ॥ ५ ॥

अर्थ—श्रीरामनंदजी कहते हैं कि हे सुरसुरानन्द ! एकादशी आदिक विष्णुपंचक महाव्रतनकूं मुमुक्षु पुरुष करे, कैसे हैं वे महाव्रत कि विवेधानि हैं, अर्थात् अरुणोदय कालविषे वेधसे रहित हैं फिर कैसे हैं वे महाव्रत कि हरिप्रियाणि हैं, अर्थात् भगवानकूं संतोष करने वाले हैं । अब विष्णु पंचक महाव्रतोंके मध्यमें प्रथम एकादशीका निर्णय करते हैं हे सुरसुरानंद ! अरुणोदय कालविषे जो एकादशी दशमी करके स्पर्श करी हुई होय तो ता एकादशीका त्याग करके मुमुक्षु जन द्वादशीका उपवास करे ॥ ५ ॥ प्रश्न । एकादशी कितने प्रकारकी है । उत्तर । एकादशी दो प्रकारकी है, ऐसा श्रीरामानंद स्वामी कहते हैं ।

शुद्धा दशम्या सुयुतेति भेदादेकादशी सा द्विवि-
धा च बोध्या । वेधोऽपि बोध्यो द्विविधोऽरुणोदये
सूर्योदये वा दशमीप्रवेशात् ॥ ६ ॥

अर्थ—एकादशी दो प्रकारकी जानने योग्य है, एक शुद्धा एकादशी है और दूसरी विद्धा एकादशी है, जिस एकादशीमें

दशमी नहीं मिली होय सो शुद्धा कहिये, और जिस एकादशीमें दशमी मिली होय सो विद्धा कहिये । प्रश्न । वो वेध कितने प्रकारका है और कैसा है । उत्तर । जैसे शुद्धा और विद्धा दो प्रकारकी एकादशी हैं. तैसे वेधभी दो प्रकारका जानने योग्य है, एक तो अरुणोदय कालविषे दशमीका प्रवेश वाला वेध है, और दूसरा सूर्योदयकाल विषे दशमीका प्रवेशवाला वेध है ॥ ६ ॥ प्रश्न । अरुणोदयादि कालके कितने भेद हैं । उत्तर । उषःकाल, अरुणोदयकाल, प्रातःकाल, सूर्योदयकाल इस रीतिसे कालके चार भेद हैं. ते भेद श्रीरामानंद स्वामीने कहे हैं कि ।

पंच पंच प्रमितो ह्युषो बुधैः कालस्तु षट्पंचमितोऽरुणोदयः । प्रातस्तु सप्तेषुमितो निगद्यते सूर्य्योदयः स्याच्चु ततः परं तथा ॥ ७ ॥

अर्थ—पचपन घडी रूप जो काल है, उसकूं बुधजन उषःकाल कहते हैं और सूर्यके उदयसे आरंभ करके छप्पन घटिका रूप जो काल है उसकूं अरुणोदय काल कहते हैं और सत्तावन घडिका रूप कालकूं प्रातःकाल कहते हैं. । और ता सत्तावन घटिकासें पर बाकी रह्या जो भाग है, ताकूं सूर्योदय काल कहते हैं ॥ ७ ॥

प्रातश्चतस्रो घटयोऽरुणोदयो द्विनिश्चयः कालविमर्शिभिः कृतः । तथात्र वेधप्रभृतेर्विभागचतुष्टयं तैः कथितं महात्मभिः ॥ ८ ॥

अर्थ—फिर श्रीरामानंद, अपने शिष्यकूं कहते हैं कि हे सुरसुरानंद! चार घटीका जो प्रभात काल है. उसकूं काल ज्ञानि ऋषि लोकोंने अरुणोदय निश्चय किया है, अर्थात् चार घटीके प्रभातकूं अरुणोदय कहते हैं, और उन ऋषि महात्माओंने वेधादिकके चार विभागभी कथन करे हैं. ॥ ८ ॥ प्रश्न। वे चार विभाग वेधादिकोंके कौन कौनसे हैं । उत्तर । ते भेदभी श्रीरामानंद स्वामीने कहे हैं, वे, रामानंदीय वैष्णवमताब्जभास्कर ग्रंथमें देख लेना. और ब्रह्मवैवर्त्तपुराणमें ते वेध कहे हैं कि ।

अरुणोदयवेधः स्यात्सार्द्धं तु घटिकात्रयम् ।
अतिवेधो द्विघटिकाः प्रभासदर्शनाद्रवेः ॥ ९ ॥
महावेधोपि तत्रैव दृश्यतेर्को न दृश्यते ।
तुरीयस्तत्र विहितो योगः सूर्योदये सति ॥ १० ॥

अर्थ—सूर्य तेजके दर्शनतें प्रथम जो साडा तीन घडी, सो अरुणोदय वेध है, और दो घडी वाला अतिवेध है, और सूर्य दीखे न दीखे सो महावेध है, और सूर्यके उदय हूए, तुरिय योग है, इस रीतिसे अरुणोदय वेध, अतिवेध, महावेध, तुरीययोग ये चार प्रकारके वेध हैं, वे सब वेधकालते प्रथमही वेध विषे अतिशय दोषके बोधक हैं. ॥ १० ॥ इन चारों प्रकारके वेधनमें जो दशमी आकर मिली होय तो वेध समझना और जो दशमीका स्पर्श नहीं भया होय तो वेद समझना नहीं, क्योंकि अरुणके उदय कालतें सब वेध गिने जाते हैं; और इस कलियुग में तो छप्पन घटीका वेध अर्थात् ५४ घडी ५९ पल द-

शमी होयतो दूसरे दिन एकादशी करनी, पचपन छपन घडी दशमी होय और ता पीछे एकादशी होय तो उस एकादशीकूं करनी नहीं । प्रश्न । वैष्णवोंकूं विद्धा एकादशी नहीं करना चाहिये ऐसें आप कहते हो, इस कथनमें कौन शास्त्रका प्रमाण है. । उत्तर । भविष्यत पुराणमें ऐसा प्रमाण है कि ।

अरुणोदयकाले तु दशमी यदि दृश्यते ।
सा विद्धैकादशी तत्र पापमूलमुपोषणम् ॥ ११ ॥
दशमीवेधसंयुक्तो यदि स्यादरुणोदयः ।
नैवोपोष्यं वैष्णवेन तद्दिनैकादशीव्रतम् ॥ १२ ॥

अर्थ—अरुणोदय काल विषे जो दशमी दीखती होय तो सा विद्धा एकादशी जाननी उस सिद्धा एकादशी विषे उपवास करना पापका मूल है ॥ और जो दशमीके वेध करके युक्त अरुणका उदय होवे तो ता दिस वैष्णवकूं एकादशी व्रतका उपवास करना योग्य नहीं है. ॥ १२ ॥ प्रश्न । वैष्णवोंकूं करने लायक शुद्धा और पूर्णा एकादशी किस प्रकारसे जाननी । उत्तर ।

पूर्णेति सूर्योदयकालतः सा या प्राङ्मुहूर्त्तद्वय-
संयुता च । अन्या तु विद्धा परिकीर्तिता बुधैरे-
कादशी सा त्रिविधापि शुद्धा ॥ १३ ॥

अर्थ—श्रीरामानंदजी कहते हैं कि हे सुरसुरानंद ! सूर्योदय कालते प्रथम चार घडी करके युक्त जो एकादशी है, सा एकादशी शुद्धा और पूर्णा जाननी, और दूसरी तो बुध जनोंने विद्धा

एकादशी कही है. और शुद्धाभी एकादशी तीन प्रकारकी एकतो द्वादशी मात्राधिका, और दूसरी उभयाधिका, और तीसरी अनुभयाधिका इति ॥ १३ ॥ जामें द्वादशी अधिक है और एकादशी न्यून है, ऐसी प्रथमकी एकादशी श्रेष्ठ है. और वैष्णवोंकूं ग्रहण करने योग्य है, और एकादशी संपूर्ण होय फिर प्रभातमेंभी वोही एकादशी होय और आगे द्वादशी होय तो द्वादशीका उपवास करना चाहिये, और जो आगे द्वादशी वर्द्ध-मान होय तो शुद्धाभी एकादशी हेया है ग्राह्या नहीं है इति ॥ प्रश्न । एकादशी कौनकी पुत्री है. । उत्तर । विष्णुभगवानकी पुत्री है. । प्रश्न । विष्णुने कौन कारण वास्ते एकादशी पुत्रीकूं उत्पन्न करी है. । उत्तर । सतयुग विषे ब्रह्मवंशमें नाडीजंघ दैत्य प्रगट होता भया, और उसका पुत्र मरुनामा दैत्य होता भया, सो मरु दैत्य चंद्रवती नगरीमें रहता भया. उसने इंद्रादि-क देवनकूं जीत कर स्वर्गमेंसें सबकूं निकाल दिये. देवोंने विष्णु-कूं अरज करी, तब विष्णुने मरु दैत्यके साथ युद्ध किया, और जो जो शस्त्र विष्णुने मरुके अंग विषे प्रहार किये, ते ते शस्त्र पुष्प होके गिर पडे, बहुत युद्ध करते करते विष्णु जब थक गये, तब विष्णु बदरीका आश्रम विषे हैमवती गुहामें जा-कर सो गये पीछेसे मरुदैत्यभी आ पोहोच्या, सोते हुए विष्णुकूं दैत्यने मारनेकी इच्छा करी, तब विष्णुके अंगसे एक चतुर्भु-जावाली कन्या प्रगट होकर उस मरुदैत्यकी चोटी पकड कर खड्गसे शिर काट डाला, पीछे विष्णु जाग्रत होकर बोले कि

तू कौन है और इस दैत्यकूं किसने मार डाला, कन्या बोली, मैं तुमारी पुत्री हूं और आपकी कृपासे इस दैत्यकूं मैंने मार्या है, विष्णु बोले अहो बहुत अच्छा काम तैंने किया, अब मेरेसे तू वर मांग. कन्या बोली. ।

उपवासं च नक्तं च एकभक्तं करोति यः ।
तस्य धर्मं च वित्तं च मोक्षं देहि जनार्दन ॥ १४ ॥

अर्थ–हे जनार्दन! आप जो मेरे पर प्रसन्न भये हो तो मेरेकूं यह वर देना चाहिये कि मेरा उपवास करने वाले पुरुषोंकूं महापापनसें मैं तारूं और मेरे दिन उपवास करनेसे जो पुण्य होता है, उस पुण्यका अर्द्धभाग सायंकालमें भोजन करने वाले पुरुषकूं देना चाहिये, और जो कोई प्राणी एकभक्त भोजन करके मेरा उपवास करे, उसकूं उपवासका चौथा भाग पुण्यका देना चाहिये, इस रीतीसे उपवास नक्त, और एक भक्त, यह तीन प्रकारके मेरे उपवासकूं करने वाले पुरुषकूं धर्म द्यो, धन द्यो, और मोक्ष द्यो, ऐसा वर मैं मांगती हूं॥ विष्णु बोले कि । यत्त्वं वदसि कल्याणि तत्सर्वं च भविष्यति। हे कल्याणि ! जो तू वर माँगती है, सो सब मैंने तेरेकूं दिया, और जातें तू मेरी शक्ति एकादशी तिथिमें उत्पन्न भई है, तातें तेरा नाम एकादशी होगा। प्रश्न। कौनसे मासमें एकादशी प्रगट भई है. । उत्तर। अगहन मासके कृष्ण पक्षमें जो एकादशी तिथि आती है ता दिन विष्णु शक्तिनै अवतार लिया है. । प्रश्न । जा मासमें विष्णु शक्तिनै अवतार लिया है, ता मासकी एका-

दशीकूंही करना चाहिये कि, बारह मासकी शुक्ला और कृष्णा मिलके चोवीश एकादशी करना चाहिये । **उत्तर** । मास मासमें शुक्ल और कृष्ण पक्षकी दोनों एकादशी करना चाहिये । **प्रश्न** । शुक्ल और कृष्ण पक्षकी एकादशीयोंका भिन्न भिन्न फल है कि एकही फल है । **उत्तर** । एकही फल है ऐसा ब्रह्मवैवर्त्त पुराणमें कह्या कि ।

एकादशीव्रतानां च पक्षयोरुभयोरपि ।
यथा शुक्ला तथा कृष्णा तिथिभेदं न कारयेत्॥१५॥
धेनुः कृष्णा तथा श्वेता उभयोः सदृशं पयः ।
तथैव तुल्यफलदं स्मृतमेकादशीव्रतम् ॥ १६ ॥

अर्थ—दोनो पक्षकी एकादशीयोंके व्रतमें जैसी शुक्ला एकादशी है, तैसी कृष्णा एकादशीभी है. इन दोनों तिथियोंमें भेद बुद्धि न करे, किंतु जैसे शुक्ला और कृष्णा दो प्रकारकी धेनु हैं. परंतु तिन दोनों धेनुओंका दुग्ध एक सरीखा है. तैसे शुक्लपक्ष और कृष्ण पक्षकी एकादशीका जो व्रत है सो तुल्य फलकूं देने वाला है. ॥ १६ ॥ **प्रश्न** । इन द्वादश मासकी चोवीस एकादशीयोंका क्या क्या नाम हैं इन एकादशीयोंके कौन कौन देव हैं, अर्थात् इन एकादशीयोंका व्रत करने वाला कौन देवकी पूजा करे और इन एकादशीयोंके व्रतकूं पहिले कौन कौन करते भये । **उत्तर** । इस नीचे लिखे हुये कोष्टकमें एकादशीयोंका नाम और देव और करने वालेका नाम लिखे हैं.

| मासके नाम. | | एकादशीके नाम. | एकादशीकेदेवके नाम. | एकादशीयोंके करनेवालोंके नाम. |
|---|---|---|---|---|
| १ मार्गशीर्षकृष्णपक्षे | ११ | उत्पत्तिः | केशवः | इस उत्पत्तिएकादशीकूं अंबरीषराजाने करी रही. |
| २ मार्गशीर्षशुक्लपक्ष | ११ | मोक्षदा. | दामोदरः | गोकुलमें वैखानसराजर्षिने अपने पिताका नरकमेंसे उद्धार इस मोक्षदाके प्रभावसे करता भया. |
| ३ पौषकृष्णपक्षमें | ११ | सफला. | नारायणः | लुंपक नामा राजपुत्र सफलाके करनेमें राज्य पायो. |
| ४ पौषशुक्लपक्षमें | ११ | पुत्रदा. | नारायणः | भद्रावती नगरीमें सुकेतुमान राजाकूं पुत्रदाके प्रभावते पुत्रकी प्राप्ति भई और उसपर नारायण प्रसन्न भये. |
| ५ माघकृष्णपक्षमें | ११ | षट्तिला. | माधवः | एक ब्राह्मणी षट्तिलाका व्रतकूं करनेसे माधवकूं प्रसन्न करके स्वर्गमें गई. |
| ६ माघशुक्लपक्षमें | ११ | जया. | माधवः | पुष्पवती गंधर्वी और माल्यवान गंधर्व ये दोनों पिशाचयोनिते छूटे. ऐसा जया एकादशीका प्रभाव है. |
| ७ फाल्गुनकृष्णपक्षमें | ११ | विजया. | गोविंदः | इस विजया एकादशीके प्रभावते श्रीरामने रावणका विजय किया. |
| ८ फाल्गुनशुक्लपक्षमें | ११ | आमलकी | गोविंदः | च्यवनऋषिका पुत्र मेधावी व्यभिचारजन्य पापते तथा पिशाचपनेते छूट्या. ऐसा आमलकीका प्रभाव है. |
| ९ चैत्रकृष्णपक्षमें | ११ | पापमोचनी | विष्णुः | यह पापमोचनी एकादशी अज्ञात पापनका नाश करनेवाली है. इसके व्रतसे व्याधकी मुक्ति भई है. |
| १० चैत्रशुक्लपक्षमें | ११ | कामदा. | विष्णुः | इस कामदा एकादशीका व्रतकरनेसे ललित गंधर्व राक्षसीयोनिते छूट गया. |
| ११ वैशाखकृष्णपक्षमें | ११ | वरूथिनी. | मधुसूदनः | मांधाता राजा इस वरूथिनी एकादशीके व्रतसें स्वर्गगतिकूं प्राप्त होता भया. |
| १२ वैशाखशुक्लपक्षमें | ११ | मोहिनी. | मधुसूदनः | धृष्टबुद्धि राजपुत्र अनेक पापनते छूट्यो और वैकुंठकुं प्राप्त भयो ऐसा मोहिनीका प्रभाव है. |

| मासके नाम. | एकादशीके नाम. | एकादशीकेदेवके नाम. | एकादशीयोंके करनेवालोंके नाम.  |
|---|---|---|---|
| १३ ज्येष्ठकृष्णपक्षमें ११ | अपरा. | त्रिविक्रमः | अपार फलके देनेसे अपरा नाम है इस अपराके व्रतकूं युधिष्ठिर राजाने बहुत करा रहा. |
| १४ ज्येष्ठशुक्लपक्षमें ११ | निर्जला. | त्रिविक्रमः | इस निर्जला एकादशीका व्रत भीमने करा रहा इसका नाम पांडवद्वादशीभी है. |
| १५ आषाढकृष्णपक्षे ११ | योगिनी. | वामनः | हेममाली गंधर्व कुबेरके शापते मुक्त भयो और कुष्ठरोगते छूट्यो. |
| १६ आषाढशुक्लपक्षे ११ | शयनी. | वामनः | मांधाता राजा अनावृष्टिके दुःखसे मुक्त भया इस एकादशीका नाम पद्माभी है. |
| १७ श्रावणकृष्णपक्षे ११ | कामिका. | श्रीधरः | इस कामिका एकादशीका व्रत नारद ऋषि करते है. |
| १८ श्रावणशुक्लपक्षे ११ | पुत्रदा. | श्रीधरः | माहिष्मती नगरीका महीजित राजाकूं पुत्रकी प्राप्ति भई ऐसी पुत्रदा एकादशी पुत्रकूं देनेवाली है. |
| १९ भाद्रपदकृष्णपक्षे ११ | अजा. | हृषीकेशः | इस अजा एकादशीके करनेसे हरिश्चंद्र राजा स्त्री पुत्र और राज्यादिकके वियोग-दुःखते मुक्त भया. |
| २० भाद्रपदशुक्लपक्षे ११ | परिवर्तिनी वा जयंति. | हृषीकेशः | इस वामन एकादशीके प्रभावसें बलि राजा भगवतकूं वश करता भया. |
| २१ आश्विनकृष्णपक्षे ११ | इंदिरा | पद्मनाभः | माहिष्मती नगरीका इंद्रसेन राजा इस इंदिरा एकादशीके व्रतसें अपने पिताका नरकते उद्धार कर लिया. |
| २२ आश्विनशुक्लपक्षे ११ | पाशांकुशा. | पद्मनाभः | इस पाशांकुशाके व्रतसे युधिष्ठिर राजा बहुत पुण्यफलकूं प्राप्त भये. |
| २३ कार्तिककृष्णप. ११ | रमा. | दामोदरः | इस रमाके व्रतसे मुचुकुंद राजाका जमाइ शोभन अर्धराज्य सुखते संपूर्ण सुखकूं प्राप्त भया. |
| २४ कार्तिकेशुक्ला ११ | प्रबोधिनी. | दामोदरः | रुक्मांगद राजा इस प्रबोधनीके व्रतसे निष्कंटक राज्य करता भया. |
| २५ मलिम्लुचेकृ० ११ | पद्मिनी. | पुरुषोत्तमः | इस एकादशीके करनेसे कृतवीर्य राजा महापराक्रमी कार्तवीर्य पुत्रकूं पावता भया. |
| २६ मलिम्लुचेशु० ११ | परमा. | पुरुषोत्तमः | सुमेधा ब्राह्मण अतिदरिद्री सो महाधन पायो ऐसा परमाका व्रत है. |

ऊपर लिखे हुये कोष्टकोंमें द्वादश मासकी चोवीस एकादशी लिखी हैं, और दो एकादशी अधिक मासकी लिखी हैं, सब मिलके छवीस एकादशी हैं, इन एकादशीयोंके व्रतकूं अंबरीष, लुंपक, सुकेतुमान, चैत्ररथ, मेधावी, मांधाता, धृष्टबुद्धि, भीमसेन, नारद, महिजित, हरिश्चंद्र, बलि, इंद्रसेन, मुचुकुंद, कृतवीर्य, युधिष्ठिर आदिक अनेक वैष्णव करते आये हैं. और इन वैष्णवोंने दशमीवेधा एकादशीकूं अशुद्ध जानके त्याग करी है, ताकूं शिवभक्तोंने ग्रहण करी है, दशमी वेधा एकादशीकूं वैष्णवोंने कैसी त्याग करी है कि जैसे रजस्वला स्त्रीकूं महा अशुद्ध जानके चार दिन उसका त्याग करते हैं, तैसे अपवित्र महा अशुद्ध और अनेक व्रतोंके फलकूं नाश करने वाली जो वेधा एकादशी है, उसकूं शिवभक्तोंने लीनी है । प्रश्न । शिव भक्तोंने जो मलीन एकादशी लीनी है, उसका देव कौन है । उत्तर । उस मलीन एकादशीकूं तो शिवभक्त ले भगे हैं, उसका व्रत करनेमें कोइभी शास्त्रका प्रमाण नहीं है, और उसका देव कोइ नहीं है, जैसे कोइने भोजनकरके उच्छीष्ट पत्रावली फेंक दई है, उसका मालिक कोइभी नहीं है. तैसे वैष्णवोंने महाअशुद्ध जानके त्याग करी हुई जो दशमी वेधा एकादशी है उसका देव शास्त्रमें कोईभी नहीं कह्या है. इति ॥ प्रश्न । द्वादशी कितने प्रकारकी हैं । उत्तर । द्वादशी अष्ट प्रकारकी हैं, सो नीचे लिखे हुये कोष्टोंमें देखल्यो. और इन द्वादशीयोंके लक्षणभी नीचे आठ लिखे हैं सो देख लेना.

उन्मीलिनी.

एकादशी तु संपूर्णा वर्द्धते पुनरेव सा ।
द्वादशी नच वर्द्धेत कथितोन्मीलिनीति सा ॥ १ ॥

वंजुलिनी.

संपूर्णैकादशी यत्र द्वादशी च यथा भवेत् ।
त्रयोदश्यां मुहूर्त्तार्द्धे वंजुली सा हरिप्रिया ॥ २ ॥

त्रिस्पर्शा.

एकादशी द्वादशी च रात्रिशेषे त्रयोदशी ।
त्रिस्पर्शा नाम सा प्रोक्ता ब्रह्महत्यां व्यपोहति ॥ ३ ॥

पक्षवर्धनी.

कुहूराके यदा वृद्धिं प्रयाते पक्षवर्द्धनी ।
विहायैकादशीं तत्र द्वादशीं समुपोषयेत् ॥ ४ ॥

जया.

द्वादश्यां तु सिते पक्षे यदा ऋक्षं पुनर्वसु ।
नाम्ना सा तु जया ख्याता तिथीनामुत्तमा तिथिः॥५॥

विजया.

यदा तु शुक्लद्वादश्यां नक्षत्रं श्रवणं भवेत् ।
विजया सा तिथिः प्रोक्ता तिथीनामुत्तमा तिथिः॥६॥

जयंती.

यदा तु शुक्लद्वादश्यां प्राजापत्यं प्रजायते ।
जयंती नाम सा ज्ञेया सर्वपापहरा तिथिः ॥ ७ ॥

पापनाशिनी.

यदा तु शुक्लद्वादश्यां पुष्यं भवति कर्हिचित् ।
तदा सा तु महापुण्या कथिता पापनाशिनी ॥ ८ ॥

प्रश्न । ये अष्ट प्रकारकी द्वादशी कौनसे ग्रंथमें लिखीहुई हैं ।
उत्तर । ब्रह्मवैवर्तपुराणमें इस प्रकारसें लिखी हैं कि ।

उन्मीलिनी वंजुलिनी त्रिस्पर्शा पक्षवर्धनी ।
जया च विजया चैव जयंती पापनाशिनी ।
द्वादश्योऽष्टा महापुण्याः सर्वपापहरा द्विजाः ॥२५॥

अर्थ– १ उन्मीलिनी, २ वंजुलिनी, ३ त्रिस्पर्शा, ४ पक्ष-वर्द्धनी, ५ जया, ६ विजया ७ जयंती ८ पापनाशिनी ये अष्ट द्वादशी महापुण्य वाली हें, और सर्व पापनकूं नाश करने वाली हैं, और मुक्तिकी इच्छा वाले पुरुषनकूं उपवास करने योग्य हैं. ॥ २५ ॥ ऐसें श्रीरामानंदजीनेभी सुरसुरानंदके प्रति अष्ट प्रकारकीही द्वादशी कही है इति ॥ प्रश्न । एकादशीयोंका उपवासकूं करने वाला द्वादशीके दिन पारणा करता है, और आपतो कहते हो कि द्वादशीयोंकाभी उपवास करना चाहिये यह मेरा संशय मिटावो, और कौन कौनसी द्वादशीयोंके दिन पारणा न करना चाहिये। उत्तर । श्रीरामानंदजी कहते हैं कि ।

आषाढभाद्रोर्जसितेषु संगता मैत्रश्रवोंऽत्यादि-
गतद्व्युपांत्यैः । चेद्द्वादशी तत्र न पारणां बुधः
पादैः प्रकुर्याद्व्रतवृंदहारिणी ॥ २६ ॥

अर्थ–आषाढ मास, भाद्र मास, कार्तिक मास, इन तीन मासके शुक्ल पक्षमें जो द्वादशी अनुराधा, श्रवण, और रेवती इन नक्षत्रके आदिपाद, द्वितीय पाद, और तृतीय पाद करके

युक्त होय तो ता द्वादशीके दिन पारणा बुध जन नकरे; कैसी वो द्वादशी है कि एकादशीयोंके व्रतका समूहकूं नाश करने वाली है क्योंकि आषाढमासके शुक्लपक्षमें अनुराधा नक्षत्रके प्रथम पाद विषे रात्रिमें विष्णु शयन करते हैं, और भाद्रमासके शुक्ल-पक्षमें श्रवणनक्षत्रके द्वितीय पाद विषे संध्यासमय विष्णु करोट लेते हैं, कार्तिक मासके शुक्ल पक्षमें रेवती नक्षत्रमें तृतीय पाद विषे दिनमें विष्णु उठते हैं. वास्ते इन दिनोंमें भोजन करनेवाला नरक गामी होता है ॥ २६ ॥

अथ श्रीरामनवमीनिर्णयमाह ।

मासे मधौ या नवमी सुयुक्ता शुक्लाऽदितीशेन शुभेन भेन । कर्कै महापुण्यतमा सुलग्ने जातात्र रामः स्वयमेव विष्णुः ॥ २७ ॥ तामष्टमीवेधयुतां विहाय व्रतोत्सवं तत्र तु वैष्णवश्चरेत् । असंख्य-सूर्यग्रहतोधिका सदा या केवला सा नवमी ह्युपोष्या॥

अर्थ—श्रीरामानंदजी सुरसुरानन्दके प्रति कहते हैं कि चैत्र मासके शुक्लपक्षकी नवमी पुनर्वसु नक्षत्र करके युक्त और महापवित्र शोभायमान कर्क लग्न करके युक्त, ऐसे गुण गणोंक-रके युक्त जो नवमी है ता नवमीके दिन साक्षात् श्रीविष्णुभग-वान श्रीरामरूप करके प्रगट होते भये, तबसें यह श्रीरामनवमी जगत विषे प्रसिद्ध है, तातें वैष्णव जो है सो अष्टमीके वेधवाली नवमीका त्याग करके और वेधसे रहित पुनर्वसु नक्षत्र करके सहित शुद्ध अविद्धा रामनवमीका व्रत और उत्सवकूं करे ।

और जो चैत्र मासके शुक्लपक्षकी नवमी केवल पुनर्वसु नक्षत्र करके रहित हो, सोभी कुरुक्षेत्रमें करे असंख्य सूर्यग्रहणोंके फलते अधिक फल देनेवाली है. उसकूंभी मोक्षकी इच्छावाला वैष्णव सदा करे. यह रामनवमी गुप्त और प्रगट अनेक जन्मके पापनकूं नाश करने वाली है, और श्रीराम भगवानकूं प्रसन्न करनेवाली है ॥ २८ ॥ प्रश्न । श्रीरामका अवतारके दिन कौन कौनसे शुभ ग्रह नक्षत्र लग्न और योग रहे । उत्तर । इस नीचे लिखी हुई जन्मकुंडलीमें श्रीरामके जन्म लग्नादिक लिखे हुये हैं सो देखल्यो. तथा श्रीकृष्ण भगवानकेभी जन्म लग्नादिक देखो ।

अथ श्रीरामजन्मकुंडलिका.




अथ श्रीकृष्णजन्मकुंडलिका.




## अथ नृसिंहचतुर्दशी निर्णयमाह ।

वैशाखमासीयचतुर्दशी सिता निशामुखे यानिलभेन संयुता । सोमेवतारो नृहरेरभूदथो व्रतोत्सवं तत्र मुदा समाचरेत् ॥ ३० ॥ स्मरेण विद्धा तु यदा भवेद्धनापत्यविनाशिनी तदा ।

तत्रोपवासो न जनैर्विधेयो महात्मभिर्विष्णुपराय-
णैरपि ॥ ३१ ॥

अर्थ—हेसुरसुरानंद ! वैशाखमासके शुक्लपक्षके पक्षकी चतुर्दशीके सायंकाल विषे स्वाती नक्षत्र और सोम वारके दिन श्रीनृसिंह अवतार होता भया. ता दिन वैष्णव जो हैं सो आनंद करके व्रत और उत्सवकूं करे । और जो चतुर्दशी त्रयोदशी करके अरुणोदय कालविषे वेधवाली होय तो तहां त्रयोदशी विद्धा चतुर्दशी विषे विष्णुपरायण महात्म जनोंकूं उपवास नहीं करना चाहिये क्योंकि वह विद्धा चतुर्दशी कैसी है कि धन और पुत्रका विनाश करने वाली है ॥ ३१ ॥

अथ कृष्णाष्टमीनिर्णयमाह ।

पक्षे निशीथे खलु मासि भाद्रे कृष्णेथ कृष्णोऽज-
नि देवकीतः । सिंहं गतेऽर्के विधिभेन युक्ता तत्राष्टमी
या तु विधूदये बुधे ॥३२॥ जन्माष्टमी सात्र मुदा
व्रतोत्सवं कृष्णार्चनं जागरणं महाफलम् । अनेक-
जन्मार्जितपापनाशनं कृष्णस्य कीर्तेः श्रवणं च
कीर्त्तनम् ॥ ३३ ॥ त्याज्याष्टमी चेदथ वाजिवि-
द्धा तथाग्निविद्धं विधिभं च हेयम् । चेदष्टमी नो
विधिभेन युक्ता महात्मभिर्विष्णुपरायणैस्तैः॥ ३४ ॥
विद्धा जयंती यदि सप्तमीयुता शुद्धा तथा सा
नवमीयुता चेत् । या रोहिणी वह्नियुता तु वि-
द्धा ज्ञेया च शुद्धा यदि सा परान्विता ॥ ३५ ॥

अर्थ—हे सुरसुरानंद ! भाद्रमास, कृष्णपक्ष, सिंहराशीके सूर्य, रोहिणी नक्षत्र, अर्द्धरात्रि, चंद्रका उदय, बुधवार इतने योगन करके युक्त जो अष्टमी ता अष्टमीके दिन श्रीकृष्ण भगवान अवतार लेते भये, सो इस अष्टमीके व्रत और उत्सव ( गीत नृत्यादिककूं ) आनंदसे करे, और श्रीकृष्णका षोडशोपचारतें पूजन करे, और रात्रिमें जागरन करे, और कृष्णकी किर्तिकूं प्रकाश करने वाले भागवतादि शास्त्रनका श्रवण करे और जो सामार्थ्य होय तो अपने मुखते भागवतादिकका कीर्तन करे. यह जन्माष्टमीका व्रत कैसा है कि महाफलवाला है, और अनेक जन्मोंके संचित करेहुये पापनका जडा मूलसे नाश करने वाला है. ॥ जो अष्टमी सप्तमी करके वेधवाली होय तो महात्मा विष्णु परायण वैष्णवोंने त्याग करनी, उपवास करनो नहीं, और जयंती विद्धा और अविद्धा भेदते दो प्रकारकी जाननी, जब सप्तमी युक्त होय तब विद्धा समझनी, और जो अष्टमी नवमी युक्त होय तो शुद्धा समझनी. ऐसें रोहिणीभी दो प्रकारकी है, जो कृत्तिका नक्षत्र करके युक्त रोहिणी होय तो विद्धा रोहिणी जाननी, और जो मृगशिरनक्षत्र करके युक्त होय तो शुद्धा रोहिणी जाननी ॥ ३५ ॥

## अथ वामनद्वादशीनिर्णयमाह ।

भाद्रेथ शुक्लेऽभिजिति प्रभुर्हरिर्या द्वादशी वैष्णवभेन संयुता । तत्रादितावाविरभूच्च वामनो व्रतो-

त्सवं तत्र मुदा समाचरेत् ॥ चेद्वादशी च श्रवणस्पृशैकादशीस्पृशा तत्र तु विष्णुशृंखला। अनुत्तमां सिद्धिमवाप्नुयान्नरस्तस्मिन्नुपोष्याचैनवीतकल्मषः ॥ ३६ ॥

अर्थ—हेसुरसुरानंद भाद्रमास, शुक्लपक्ष, श्रवण नक्षत्र मध्यान्ह समयमें अभिजित नक्षत्र इतनें योगन करके युक्त द्वादशीके दिन कश्यप ऋषिकी स्त्री अदिति विषे वामन रूप करकैं विष्णु भगवान प्रगट होते भये. ता द्वादशीके मध्यान्ह समय वैष्णव जो है सो आनंद पूर्वक व्रत और उत्सवकूं करे ॥ और जो यह भादवा शुदी द्वादशी एकादशीकूं स्पर्श करती होय तथा श्रवण नक्षत्रकूं स्पर्श करती हो तो उसकूं विष्णुशृंखल योग जानना अर्थात् मध्यान्हमें भाद्रमासकी शुक्ल द्वादशी एकादशीकूं मिलके श्रवण नक्षत्र युक्त होय तो विष्णुशृंखल योग होवे है. जो उस विष्णुशृंखलके दिन उपवास करनेवाला और विधिसे विष्णुका पूजन करनै वाला पापनसे रहित होता है, और अर्थ, धर्म, काम और मोक्ष इस चतुर्वर्ग रूपा सिद्धिकूं पावता है, और जो दो उपवास करनेकी शक्ति हो तो एकादशी और द्वादशी इन दोनोंका उपवास करे. और त्रयोदशीके दिन पारणा करै, ताकरके एकादशीके पारणाकी हानिकृत विधिका लोप नहीं होवेगा, क्योंकि दोनों तिथियोंके दैवत श्रीहरी है, और त्रयोदशीमें पारणा करनेकाभी दोष नहीं है, ऐसा ब्रह्माने कह्या है इति ॥ ३६ ॥ प्रश्न । हे स्वामिन् आपने

जे विष्णु पंचक महाव्रत कहे हैं, उनका त्याग करकै बहुतेरे चलायमान मनवाले और अपने इष्ट विषे दृढभक्तिसें रहित ऐसे लोक, रविवार मंगलवार, शनिवार, शिवरात्र, दुर्गाष्टमी, गणेशचोथ इत्यादिकोंकाभी व्रत करते हैं, और कहते हैं कि हमारा शरीर सुखी रहे इस वास्ते इनका व्रत हम करते हैं ऐसा उनका कहना सत्य है कि नहीं । उत्तर । हे शिष्य ऐसा उनका कहना अज्ञानसें भराहुआ है. क्योंकि पद्म पुराणके उत्तर खंडमें ऐसा कह्या है कि ।

नित्यं नैमित्तिकं काम्यं विष्णुपंचकमेव हि ।
न त्याज्यं सर्वथा प्राज्ञैरनित्यं सर्वथा वपुः ॥ ३७ ॥

अर्थ—नित्यव्रत, नैमित्तिक व्रत, काम्यव्रत, ये तीनों व्रत विष्णुपंचकही हैं; अर्थात् मोक्षकी इच्छावाला पुरुष मोक्षकी प्राप्तिवास्ते निष्कामनासे अंतःकरणकी शुद्धिवास्ते विष्णु पंचक व्रतोंकूंही करे, इसका नाम नित्यव्रत है, १ और अपने माता पिता आदिकोंके उद्धार वास्तेभी विष्णुपंचक व्रतोंकूंही करे, इसका नाम नैमित्तिक व्रत है. २ तथा अपने शरीरके सुख वास्ते और धन, धान्य, स्त्री, पुत्र, पशु, राज्य आदिकोंकी प्राप्ति वास्तेभी विष्णुपंचक व्रतोंकूंही करे, इसकूं काम्यव्रत कहते हैं तातें नित्य नैमित्तिक और काम्य इन सर्व प्रकारसेंभी बुध जनोंकूं यह विष्णुपंचकव्रत त्याग करने योग्य नहीं हैं क्योंकि यह शरीर नाशवान है. इस रीतिसे सकल मनोरथोंकूं पूर्ण

करनेवाले विष्णुपंचक व्रत हैं. तातें दूसरे व्रतोंकूं करनेका क्या प्रयोजन है ॥ ३७ ॥

इति श्रीमद्रामानुजाचार्यदासानुदासेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे विष्णुपंचकव्रतप्रकारनिरूपणे पंचदशोऽध्यायः ॥ १५ ॥

---

श्रीमते रामानुजाय नमः ।

# अथ षोडशोऽध्यायः ।

## अथ धर्मतत्वं लिख्यते ।

एवं तेऽभिहितं प्राज्ञ प्रकृष्टं मुक्तिसाधनम् ।
उत्तमं सर्वधर्माणां शृणु धर्मं सनातनम् ॥ १ ॥
दानं तपस्तीर्थनिषेवणं जपो न चास्त्यहिंसासदृ-
शं सुपुण्यम् । हिंसामतस्तां परिवर्जयेज्जनः सुधर्म-
निष्ठो दृढधर्मवृद्धये ॥ २ ॥

अर्थ—ऐसे हे शिष्य ! भक्ति और विष्णुपंचक आदिक मुक्तिके अंतरंग और बहिरंग साधन सर्वसाधनोंते श्रेष्ठ मैंने तेरेकूं कहे और अब सर्व धर्मोंके मध्यमें अति उत्तम और सनातन ऐसा जो धर्म है, ताकूं तू श्रवण कर ॥ १ ॥ दान, तप, तीर्थका सेवन, जप, और अहिंसा । कोईभी जीवकी हिंसा न करनी इसके समान दानादिकभी नहीं है इस कारणते

दृढ धर्मकी वृद्धिके वास्ते सुंदर धर्म विषे निष्ठावाला मुमुक्षु जन ता हिंसाकूं वर्जनीक करे ॥ २ ॥

श्रयंति धर्मास्तु तया विहीनान् सुवक्रगाः सिंधुमिवापि नद्यः । काष्ठस्थवह्नरिव घातको हरेश्चराचरस्थस्य च जंतुहिंसकः ॥ ३ ॥ जलस्थलोत्पन्नशरीरिहिंसया विवर्जयेन्मांं समुदारधीः सदा । दयापरोऽधोगतिहेतुरूपयाऽचिराय लभ्यं भवभीनिवृत्तये ॥ ४ ॥

अर्थ—और ता हिंसा करके रहित जे मनुष्य हैं, तिनकूं सकल धर्म आश्रय करके रहते हैं जैसे टेढी चलने वाली नदी समुद्रमें जाकर स्थित होती है तैसे जीवोंकी हिंसाते रहित पुरुष विषे सर्वधर्म स्थित होते हैं और हे सुरसुरानंद ! जैसे काष्ठ विषे अग्नि रह्या है, तैसे चराचर विषे रहेहुये भगवान हैं जो मनुष्य जीवोंकी हिंसा करने वाला है सो चराचर विषे रहने वाले श्रीहरिकाही घात करने वाला है, और जल स्थल विषे उत्पन्न भये जे जीव हैं, तिन जीवोंकी हिंसा करके जलदी प्राप्त भया जो मांस है, ता मांसकूं दयावान् और उदार बुद्धि वाला जो मुमुक्षु जन है, सो संसार भयकी निवृत्तिके अर्थ सदा वर्जे. केसी है वो जीवोंकी हिंसा कि, अधोगति नरककूं देनेवाली है, ॥ ४ ॥ प्रश्न । हेदयानिधे ! इस वैष्णव धर्म विषे, जीवोंकूं मारके मांस खानेका आप मने करते हो, परंतु मांस खाने वाले वादीलोक मांस न खाने विषे शास्त्रोंका प्रमाण मांगते हैं, सो

इस ठीकानेपर, महा प्रबल प्रमाण लिखना चाहिये। उत्तर। इस वैष्णव धर्मके सिद्धांतमें श्रीमुख वचन और वेदकी श्रुतिका वचन सर्वोपारि अचल प्रमाण है सो सुन।

ना हिंसासदृशं दानं नाहिंसासदृशं तपः।
नाहिंसासदृशं तीर्थं पुण्यभूषणशोभने॥ ५॥
यथा काष्ठस्थितो वह्निस्तथा देहे वसाम्यहम्।
तस्माद्धिंसंति ये जंतून् घातका मे न संशयः॥ ६॥

अर्थ—भगवान कहते हैं कि हे पुण्यभूषण शोभने! अर्थात् हेपुण्य रूपी भूषणकूं शोभादेनेवाली वसुधे! इन लोक विषे शास्त्रमें अनेक प्रकार दान करनेके लिखे हैं, परंतु वे सबदान अहिंसाके समान नहीं हो सक्ते हैं, और कृच्छ्र चांद्रायणादि अनेक प्रकारके तप शास्त्रमें कहे हैं. वे तपभी अहिंसाधर्मके समान नहीं है, और इस पृथ्वी विषे साढा तीन कोटी तीर्थ हैं. परंतु वे तीर्थभी अहिंसा धर्मके तुल्य नहीं हो सक्ते हैं.। और हे देवि! जैसें काष्ठ विषे सामान्य रूपतें अग्नि रह्या है, तैसे प्राणिके देह विषे मैं वास करता हूं. ता कारणतें जे पुरुष जीवोंकी हिंसा करते हैं, वे मेराही घात करते हैं, इसमें संशय नहीं है. ऐसा भगवतवचन प्रमाण है. और वेदकी श्रुतिमेंभी कह्या है कि। न हिंस्यात्सर्वभूतानि॥ अर्थ जल विषे स्थल विषे और आकाश विषे स्थूल सूक्ष्म अनेक प्रकारके जीव रहते हैं, तिन जीवोंकी हिंसा न करनी इति॥ अब वादी कहता है। प्रश्न। मनुष्य, पशु, पक्षी आदिक सर्व जीव मांसाहारी हैं. क्योंकि

अन्न, तृण, वृक्ष, वनस्पति, मृत्तिका, मांस आदिककूं जे मनुष्य खाते हैं, वे मनुष्य जीवनके शरीरकूं खाते हैं ऐसा हम अनुमानते सिद्ध करते हैं ।

भक्षणीयं भवेन्मांसं प्राण्यंगत्वेन हेतुना ।
ओदनादिवदित्येवं कश्चिदाहेति तार्किकः ॥ ७ ॥

अर्थ—कोइ तार्किक ऐसें कहता है कि मांस भक्षण करने योग्य है, प्राणीका अंग होनेसे ओदनवत् ( भातकी नांई ) इस प्रकारके अनुमानसे सब कोइकूं मांस खाना सिद्ध होता है. और सब कोइ मांसकूं खातेभी हैं, क्योंकि जीवके शरीरका मांस होता है, सो अन्न, तृण, वनस्पति, वृक्ष औषधि आदिक ये सब जीवोंकेही शरीर हैं, इनकूं जे मनुष्यादिक खाते हैं, वे मांसकूंही खाते हैं । **उत्तर** । हे वादी ! तू अपने मनसेही अन्न तृणादिकोंकूं मांस मानता है, परंतु कोई श्रुतिस्मृति आदिक शास्त्रका प्रमाण नहीं देता है, और हमारे श्रीवैष्णव सिद्धांतमें तो अन्न तृणादिककूं मांस नहीं मानते हैं ता विषे भगवत वचनका वज्र समान प्रमाण यह है कि ।

नच काष्ठोद्भवं मांसं नोपलाच्च तृणादपि ।
हिंसया जायते मांसं तस्मात्तत्परिवर्जयेत् ॥ ८ ॥
ये च हिंसंति वै जंतून् जलजां स्थलजांस्तथा ।
मज्जंति नरके घोरे कल्पकोटिशतैरपि ॥ ९ ॥

अर्थ—भगवान कहते हैं कि काष्ठसे मांस उत्पन्न नहीं होता

है और पाषाणतेभी मांस उत्पन्न नहीं होता है, और तृणतेभी मांस उत्पन्न नहीं होता है, किंतु जीवोंकी हिंसा करकेही मांस उत्पन्न होता है, तातें मांसकूं वर्जना चाहिये. और भगवान कहते हैं कि इस हमारे वचनकूं उल्लंघन करके जे कोई मनुष्य जलके स्थलके जीवोंकूं मारके मांस खाते हैं, वे मनुष्य शत कोटि कल्प पर्यंत घोर नरकमें डूबते हैं ऐसे भगवत वचनतें अन्न तृणादिक विषे मांस सिद्ध नहीं होता है तातें तेरा भाषण अत्यंत झूंठा है, और हे वादी अन्न तृणादिक विषे स्पष्ट चैतन्यभी मालुम नहीं पडता है, क्योंकि जे स्पष्ट चैतन्यवाले जीव हैं, वे मारने वालेकूं देखके त्रासमान होते हैं, वे जीव अपना प्राण बचानेकूं भग जाते हैं। और अन्न तृणादिकके जे जीव हैं, वे तो त्रासमानभी नहीं होते हैं, और त्रास पायके भगभी नहीं जाते हैं॥ और जैसा मांस खानेवाला निर्दयी होता है तैसा निर्दयी अन्न खानेवाला नहीं होता है, और अन्न खानेवालेकूं मांसाहारी कोईभी नहीं कहता परंतु मांस खानेवालेकूंही कसाइ भ्रष्टाचार और निर्दयी कहते हैं। **प्रश्न** । वादी कहता है कि हे सिद्धांति ! भगवतका वचन तुमने प्रमाण दिया, उसमें ऐसा मालुम पडता है कि जीवोंकूं मारके मांस खानेवाले घोर नरकमें पडते हैं । वास्ते हम वादी जीवोंकूं नहीं मारेंगे, और कसाइके घरसे तैयार मांस बेचाता ल्याके खावेंगे, तो हमकूं क्या दोष है । **उत्तर** । तुमकूं नरक भोगना पडेगा येही बडा भारी दोष है, क्योंकि जब जगतमें कोईभी मांस खानेवाला नहीं होवे तब कसाई किसके वास्ते

जीवोंकूं मारके मांस तैयार करेगा. तातें कसाईभी मांसाहारी-योंके वास्तेही जीवोंकूं मारके मांस तैयार रक्खता है । वादी-प्रश्न । जो करेगा सोही भोगेगा, कसाइ जीवोंकूं भले मारो ता मैं हमारे क्या हानि है. और जो जीवोंके विना मारेसेही तुम हमारेकूं हत्या लगाते हो तो इसमें कौन शास्त्रका प्रमाण है. । उत्तर । मनुस्मृति धर्म शास्त्रमें मनुने सप्त प्रकारके घातकी कहे हैं कि ।

अनुमंता विशसिता निहंता क्रयविक्रयी ।
संस्कृता चोपहर्त्ता च खादकश्चेति घातकाः ॥ १० ॥

अर्थ- १ मांसका वखाण करने वाला २ वधकरेहुये जीवोंके शरीरका विभाग करने वाला ३ जीवोंका वध करने वाला ४ मांसका क्रय विक्रय करने वाला, ५ मांसकूं रांधने वाला, ६ मांसकूं ल्याने वाला, ७ मांसकूं खाने वाला, ये सात जने, जीवोंका घात करने वाला हैं, ऐसा मनुने कह्या है.॥ १० ॥ वादिप्रश्न । हेसिद्धांति ! आपके श्रीवैष्णव धर्ममें मांस खाना-ही वर्ज्य है कि औरभी कोइ कर्म वर्ज है. । उत्तर । औरभी कर्म वर्ज हैं ते सुन. ।

द्यूतं च मांसं च सुरा च वेश्या पापर्द्धि चौर्यं पर-दारसेवा । एतानि सप्त व्यसनानि लोके पापाधि-के पुंसि सदा भवंति ॥ ११ ॥ इहैवनिंद्यते शिष्टैर्व्यसनासक्तमानसः । मृतस्तु दुर्गतिं याति गतत्राणो नराधमः ॥ १२ ॥

**अर्थ–** १ जूवा खेलना, २ मांसखाना· ३ मदिरा पान करना, ४ वेश्यासें भोग करना, ५ शिकार खेलना, ६ चोरीकरनी, ७ पर स्त्रीका भोग करना, ये सात प्रकारके व्यसन कहे जाते हैं. जो मनुष्य इस लोक विषे अधिक पाप वाला है, उस मनुष्य विसेही ये सात व्यसन सदा रहते हैं. पुण्यवान पुरुषके शरीर विषे ये सात व्यसन नहीं होते हैं. और जो पुरुष इन सात व्यसनों विषे आसक्त है, उसकी इस लोक विषे शिष्ट पुरुष निंदा करते हैं, और जब वो नरोंके मध्ये अधम ऐसा व्यसनी पुरुष मरता है तब नरक रूपी दुर्गतिकूं प्राप्त होता है, उसकी रक्षा कोइभी नहीं करता है. तातें इन सप्त व्यसनोंका त्यागही करना उचित है ॥ क्योंकि जूवा खेलने वाला चोरी आदिक सब कर्म करता है, झूंठ बोलता है, कपट रखता है कुमार्ग मैं पैसा उडाता है, अपने माता, पिता, स्त्री पुत्र आदिकके वस्त्र गहना, जूवामें धर देता है, घरबार पशु हाथी घोडाआदिककूं जुआमें हार जाता है, जैसें युधिष्ठिर राजा अपने राज्य पाट स्त्री भ्राता आदिकोंकूं जूआमें हारके वन वासमें अत्यंत दुःख भोगता भया, तैसा जूआरीका हाल होता है, १ तथा मांस खानेसें

---

१ द्यूतं समाह्वयं चैव यः कुर्यात्कारयीत वा । तान्सर्वान् घातयेद्राजा शूद्रांश्च द्विजलिंगिनः ॥ जूआ दो प्रकारका है, एक निर्जीव १ और दूसरा सजीव है २ ॥ चोपड पाशावाला जूआकूं द्यूत कहते हैं सो निर्जीव है और मींढा तित्तर आदिकोंकी लडाइवाला सजीव है उसकूं साव्हाय कहते हैं ये दोनोंव्यसन वर्जित हैं ॥

दया नष्ट हो जाती है, मांसहारी अच्छा पशुकूं देखके उसकूं खानेकी इच्छा करता है, उस मांसाहारीका हृदयभी बडा कठोर होता है, जैसें निर्दय, भील कोली, मीणा, धाकड, भंगी, ढेढ, चमार, पठाण, कंजर, वाघरी, मुसलमीन, आदिक सब मलीन गंधेले और निर्दय हैं, सो मांसके खानेसेंही हैं. २ तथा मदिरा पीने वालेकी बुद्धि भ्रष्ट हो जाती है, माता भगनी पुत्री आदिकसें कुकर्म करता है, उसके मुखमें कुत्ता मूतते हैं, ऐसी कौनसी बुरी वस्तु नहीं है जो मदिरा पीनेवाला न करे. मदिरा तीन प्रकारकी है. १ गौडी पैष्टी और माध्वी, इन तीनके पीनेसें ब्रह्महत्या लगेगी. ऐसा शुक्राचार्यने मदिराकूं शाप दिया है कि आज दिनतें जो कोइ मदिरा पान करेगा उसकूं ब्रह्महत्या लगेगी, । ता दिनतें मुमुक्षु, ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और सत शूद्र ये चारो वर्ण मदिरा पान नहीं करते हैं, ऐसा महा भारतके आदि पर्व विषेप्रसंग हैं सो देख लेना ॥ ३ ॥ तथा वेश्या गमन करने वालेकी कोईभी जाति नहीं भंगी, चमार, मुसलमान आदिक सब कोई वेश्याके संग भोग करते हैं, तातें वेश्याके संग भोग करने वाला भंगी चमार और मुसलमानके समान भ्रष्टाचारी और धर्मसे विमुख हो जाते हैं. उनकी जातिका नियम नहीं रहता है, वेश्यागमन करनेसें बुद्धि भ्रष्ट हो जाति है, धर्मभी नष्ट हो जाता है, धनकाभी नाश हो जाता है आबरु चली जाती है, और गरमीके रोग कोठ भगंदर जलोदर आदिक अनेक रोग वेश्या गामीके शरीरमें उत्पन्न होते हैं. ॥४॥

तथा पापर्द्धि अर्थात् शिकार जो है सो कठोर हृदय विना नहीं हो सक्ता है शिकारीकूं दया नहीं होती है, शिकारीकूं न्याय नहीं धर्म नहीं. स्वर्ग नहीं. मोक्ष नहीं. पर लोकमें शिकारीकूं नरक मिलता है. शिकारी जो है सो जीवोंकूं कपटसे दगासे विश्वासतें और चोरीसे मारता है. तातें उस विश्वास घातीका नरकमें वास यावत चंद्र दिवाकर पर्यंत रहता है. अहो वो शिकार करने वाला अपराधी, सूतेहुयेनकूं जल पीतेनकूं भोग करते हुयेनकूं गर्भवतीनकूं अकस्मात मार डालता है. कितनेकू खानेका लालच बताकर विश्वास देकर मार डालता है तातें शिकारीका उद्धार शास्त्रमें नहीं लिखा है. इति पापर्द्धि पंचम व्यसनम् ॥ ५ ॥ तथा चोरी करने वाला जो है सो परप्राणीयोंका धन रूपी बाहिरके प्राणोंका लेने वाला है. जैसे जीवोंके अंतर प्राणोंके लेनेसे वे जीव अत्यंत दुःख पाते हैं. तैसे धन रूप बाहिर प्राणोंके लेनेसेभी जीव बहुत दुःख पाते हैं. तातें चोरभी हिंसक जैसाही है, जैसें जीवोंकी हिंसा करने वाला जीवोंके अंतर प्राणोंकूं लेता है, तैसे चोरभी जीवोंके धन रूप प्राणोंकूं लेता है. तातें वे दोनों जनें समान पापी हैं. । **प्रश्न** । ब्राह्मणकूं मारने वाला जो हिंसक है सो महापापी कह्या जाता है, और वो ब्रह्महत्यारा जब बारह वर्षतक तीर्थ व्रतादिक करता है तब शुद्ध होता है, उस ब्रह्म घातिक हिंसकके समान चोरकूं महा पापी कौनसे शास्त्रसे कहते हो । **उत्तर** । जैसे सब जीवोंकी हत्यासे ब्रह्महत्या बडी है, तैसे सब पदार्थोंकी चोरीसे

सुवर्णचोरी बडी है, उस सुवर्णके चोरीकी शुद्धिभी बारह वर्षमेंही होती है, ऐसें याज्ञवल्क्य स्मृति धर्म शास्त्रमें ब्रह्महत्याके समान सुवर्णकी चोरी कही है. और ता चोरी विषे राज नीतीमेंभी कह्या है कि—

नित्यं पंचाशतं हन्याच्चौराणां धार्मिको नृपः ।
तदभावे पंचकायस्थान् नैकं वा स्वर्णहारकम् ॥ १३ ॥

अर्थ—जो राजा पचाश चोरनकूं नित्य मारे, सो राजा धर्मिष्ठी कह्या जाता है, और जो उस राजाकूं नित्य पचाश चोर नहीं मिले, तो पंच कायथोंकूं नित्य मारे, उन पांच कायथनके मारनेसे पचाश चोर मारनेका राजाकूं फल होता है. और जो उस राजाकूं कलम कसाइ पांच कायथभी न मिले, तो वो राजा नित्य एक सोनारकूं मार डाले. उस एक स्वर्ण हारी सुनारके मारनेसे पचाश चोर और पांच कलम कसायिनका बदला संपूर्ण हो जाता है. सुनार, सोनाकी चोरी करता है. ताते उसकी पचाश चोरोंकी बराबर गणना करी है, कायथ राजाकी नोकरी करते हैं, तहां वे कायथ अपनी जातिवालोंका पोषण करते हैं, एक कायथ नोकरी करता होवे तो दूसरे हजारों कायथोंकूं नोकरीमें लगा लेता है. और दूसरी जातिवाले नोकरोंकी नोकरी कलमसे काट देता है. तातें उसका नाम कलम कसाइ है सो राज नीतीमें कह्या है कि—

काककुक्कुटकायस्थाः स्वजातिपरिपोषकाः ।
स्वजातिपरिहंतारः श्वानसिंहद्विजागजाः ॥ १४ ॥

अर्थ–कागकुक्कुट, और कायथ ये तीन अपनी जातिके पोषण करने वाले हैं और श्वान, सिंह, ब्राह्मण और हस्ती ये चार अपनी जातिकूं हनने वाले हैं । **प्रश्न** । सुवर्णकी चोरीके समान दूसरे पदार्थोंकी चोरीका पाप लगता हैकि नहीं । **उत्तर** । जैसे सर्व प्राणियोंमें ब्राह्मण उत्तम वर्ण है, तैसे चांदी आदिक सर्व धातुओंमें और पशु आदिक सर्व पदार्थोंमें सुवर्ण महान् पवित्र और अत्यंत श्रेष्ठ है, ताते सुवर्णकी चोरीकाही महापाप है । **प्रश्न** । चोरीका स्वरूप कैसा हैं । **उत्तर** । जिस वस्तुका मालिक होय और उस मालिककूं पूछे विना मांगे विना तिस वस्तुकूं लेना उसका नाम चोरी है जैसे बागमें जाकर विना पूछे फल पुष्पादिकोंकूं तोड लेना, और मालिककूं पूछे विना तृण काष्ठादिकोंकूं उठा लेना, और खेतमें जाकर मालिककूं पूछे विना अन्नादिककूं लेलेना. यह सब चोरी कही जाती है. ऐसेंही सोना, चांदी, वस्त्र, पशु, पुत्र, स्त्री आदिक पदार्थोंका जो विना पूछे, विना मांगे, विना दीये हुये अपने मनसे लेलेवे, सो सब चोरी कही जाति है, जैसी वो वस्तु उत्तम, मध्यम, और कनीष्ट होती है, तैसें उन वस्तुओंके चोरभी ऊंच, मध्यम, और कनिष्ट पापी गिने जाते हैं, तातें चेरि जो है सो महा नीच कर्म है, चोरी करने वाला ईश्वरकी वेदरूप मर्यादाका लोप करता है, तातें वो चोर परमेश्वरका महान् गुन्हेगार है, और चोर जो हैं सो महापापी होता है, महानिर्दय होता है, महा भ्रष्टा चारी होता है, चोरकूं दया

नहीं, धर्म नहीं, चोर जो है सो देव, ब्राह्मण, साधु, और गुरु इनकीभी चोरी करता है, चोर महान् अधर्मि होता है, चोरके हृदयमें भक्ति, ज्ञान, वैराग्य, विवेक विचारादिक कुछभी नहीं होते हैं, तातें चोर नरक गामी होता है, । प्रश्न । चोरी करनेका कौन शास्त्रमें मने किया है. । उत्तर । धर्म शास्त्रमें ऐसा कह्या है कि–

तृणं वा यदि वा काष्ठं पुष्पं वा यदि वा फलम् ।
अनापृच्छन् हि गृह्णानो हस्तच्छेदनमर्हति ॥ १५ ॥

अर्थ–घास, काष्ठ, पुष्प, फल इनकी चोरी करने वालेका हस्त च्छेदन करना चाहिये, जब उसके हस्तकूं राजा काटे तब वो चोर अपराधतें छूटे. और जो घास गउके अर्थ, काष्ठ यज्ञके अर्थ, पुष्प फल देवके अर्थ लेवे तो उसका अपराध माफ है । प्रश्न । उत्तम मध्यम और कनिष्ट यह तीन प्रकारकी चोरी कोन कोनसे पदार्थोंकी कही है. । उत्तर । धर्म शास्त्रमें कह्या है कि–

मृद्भांडासनखट्वास्थिदारुचर्मतृणादि यत् ।
शमीधान्यं कृतान्नं च क्षुद्रद्रव्यमुदाहृतम् ॥ १६ ॥
वासः कौशेयवर्जं च गोवर्जं पशवस्तथा ।
हिरण्यवर्जं लोहं च मध्यमं व्रीहियवा अपि ॥ १७ ॥
हिरण्यरत्नकौशेयं स्त्रीपुंगोगजवाजिनः ।
देवब्राह्मणराज्ञां च द्रव्यं विज्ञेयमुत्तमम् ॥ १८ ॥

अर्थ–मृत्तिकाके भांडे; आसन, खाट, हाड, लकडे, चर्म, घास, फलीधान्य, रांध्याहुआ अन्न, इतने क्षुद्र पदार्थ हैं, इनकी चोरीका गुन्हाभी भारी नहीं अल्प है. और रेशमके वस्त्र विना दूसरे वस्त्र, गउके विना दूसरे पशु, सुवर्णके विना दूसरे धातु, तथा शाली और जव इतने मध्यम पदार्थ हैं, इनकी चोरीका मध्यम अपराध है. और सुवर्ण, रत्न, रेशम, स्त्री, पुरुष, गौ, हस्ती, घोडा तथा देव ब्राह्मण और राजा इनके द्रव्य ये सब उत्तम पदार्थ हैं. इनकी चोरीका पापभी महान् है. इन प्रकार उत्तम मध्यम औ क्षुद्र पदार्थोंकी चोरीके अनुसार राजा दंड करे, और जो राजा दंड न करे तो यम पुरीमें यम राजा दंड करेगा इति । प्रश्न । हेसिद्धांति ! हम, आप, चोरी नहीं करेंगे, और दूसरे चोरोंसे चोरी कराके धन मगालेवेंगे, तो हमारेकूं क्या दोष है. । उत्तर । तुमभी चोरोंके समानही पापी गिने जावोगे, ऐसा धर्म शास्त्रमें कह्या कि ।

भक्तावकाशाग्न्युदकमंत्रोपकरणव्ययान् ।
दत्त्वा चोरस्य वा हंतुर्जानतो दम उत्तमः ॥ १९ ॥

अर्थ–चोरोंकूं अन्न देने वाला १ चोरोंकूं निवास स्थान देने वाला २ चोरकी शीत मिटानेकूं अग्निदेनेवाला ३ चोरोंकी तृषा मिटानेकूं जलदेनेवाला ४ चोरी करनेके प्रकारका उपदेश करनेवाला ५ चोरीके साधन जे काटने खोदनेके हैं उनकूं देनेवाला ६ देशांतरमें चोरी करने जाता चोरकूं वाटखरची देनेवाला ७ और चोरोंके दुष्ट पनेकूं तथा मारने वालेके दुष्ट

पनेकूं जानके गुप्त रखनेवाला ८ ये आठ जने चोरोंके समान पापके भागी हैं, ऐसा याज्ञवल्क्य स्मृतिमें कह्या है. तातें चोरों-का उपकार करनेवाले पूर्वोक्त आठ जने, और चोरीकूं करने-वाले, ये सब उभय लोकके विरोधी हैं. इस लोकमें सत्पुरुषो-करके निंदनीय होते हैं; और परलोकमें दुर्गतिकूं प्राप्त होते हैं. ताते सज्जन हरि भक्त मुमुक्षुजन, चोरीकूं न करे. और चोरोंकूं उपकारभी न करे ॥ इति षष्ठम चौर्यव्यसनम् ॥ ❁ ❁

और सातवा जो परस्त्रीका सेवन है सोभी व्यसन, इस लोक और परलोक उभय लोकका विरोधी है, इस लोकमें परस्त्री गामीकी शिष्ट पुरुष निंदा करते हैं, और परलोकमें दुर्गति प्राप्त होती है, तातें उभय लोकका विरोधी जो परस्त्रीका सेवन है, उसका त्याग करना चाहिये । प्रश्न । हेगुरुजी ! परस्त्रीके विषे अभिलाषा करनेसे कैसा दुःख होता है, और इस लोकमें परस्त्री विषे कामना करनेसें आगै कोइने दुःख पाया है । उत्तर । आगै बहुत जनोंने परस्त्रीकी कांक्षातें दुःख पाये हैं, सो कोक शास्त्रमें कह्या है कि—

लंकेश्वरो जनकजाहरणेन वाली तारापहारकत-याप्यथ कीचकाख्याः । पांचालिकाग्रहणतो निधनं जगाम तच्चेतसापि परदाररतिं न कां-क्षेत् ॥ २० ॥

अर्थ—हे शिष्य ! लंकेश्वर जो रावण है, सो जनक पुत्री

जानकींका हरण करनेसे अपने कुलका सत्यानाश करता भया, और वाली जो है सो सुग्रीवकी तारा स्त्रीका अपहरण करनेसे नाशकूं प्राप्त भया. और कीचक जे हैं वे द्रौपदीका ग्रहण करनेसे नाशकूं प्राप्त भये ऐसे २ महाबलवंत और महा कुटुंबवाले जब नाशकूं पाये, तब आधुनिक तुच्छ प्राणी नाश पावे तामें क्या कहना है तातें मनकरकेभी परस्त्री विषे प्रीति न करनी. १ देखो कि गौतम ऋषिकी अहल्यास्त्रीके सेवनेसे इंद्रके शरीरमें शीतला रोगकी माफक सहस्र भग, रोम रोममें उत्पन्न होते भये ऐसा जो इंद्रकूं महा दुःख प्राप्त होता भया, सो परस्त्रीके अभिलाषते भया। और परनारीके संगसे आयुष्यका नाश होता है, १ शरीर विषे विकल पना उत्पन्न होता है, २ जगतमें हांसी होती है, ३ निंदा होती है, ४ धनका नाश होता है, ५ आबरुमें तुच्छ पना होता है अर्थात् आबरु घटती है ६ और परलोकमें दुर्गति मिलती है, ७ तातें हे सज्जन पुरुषाः! परनारीकी कामना मत करो. ॥ नास्तिक । प्रश्न । हेधर्म शास्त्रवेत्ता ! हम वादी तुम्हारेकूं पूछते हैं कि परपुरुषकी जो नारी है सो परनारी कही जाती है, उस परनारीके संभोगसे पाप लगता है, ऐसा आपने कह्या है, परंतु जिन स्त्रीयोंके शिरपर धनी नहीं हैं, ऐसी जे कन्या, विधवा, दासी और वेश्यादिक हैं, ते परनारी नहीं कही जाती हैं, तातें इनके संग, विलास करनेसें कुछभी दोष नहीं है. । उत्तर । हे कुचाली नास्तिक ! महाभारत और धर्म शास्त्रमें ऐसा कह्या है कि स्त्री जो है सो

स्वतंत्र तीनों काल विषेभी नहीं है, क्योंकि कन्या काल विषे कन्या जो है सो अपने माता पिताके आधीन है, अर्थात् उस कन्याकी रखवारी उसके माता पिता करते हैं, ताते कन्या स्वतंत्र नहीं है, और जब उस कन्याका माता पिताने दानकर दिया तब उसका रक्षण उसका पति करता है, तातें सधवा अवस्थामेंभी स्त्री स्वतंत्र नहीं है और विधवा स्त्री जो है सो अपने पुत्रों करके रक्षण करी हुई रहती है, और जो उस स्त्री-के पुत्र नहीं होंय तो उस विधवाके श्वसुर, भतीजा आदिक सम्बंधी उसकी रक्षा करते हैं, तातें हे नास्तिक ! स्त्री जो है सो तीनों अवस्था विषेभी स्वतंत्र नहीं है, किंतु परतंत्रही है, जैसें जंगलके हिरण, सूवर, रोझ, आदिक जंगली जनावरोंकूं हरकोइ पकड ल्याता है, तथापि उस पकडने वालेकूं लौकिकमें कोइभी चोर नहीं कहता है. क्योंकि जंगली पशु किसीके कबजा और रक्षणमें नहीं हैं, तातें उनकी चोरी नहीं गिनी जाती है और कबजामें तथा रक्षणमें रहनेवाले जे गउ, भेंस-हाथी, घोडा आदिक अनेक पदार्थ हैं, उनकूं लेजाने वाला चोर है, और दंड लायक है. तैसे पराधीन स्त्रीयोंका गमन करनेवालाभी अधर्मी है और दंड करने योग्य है. और दासी जो है सोभी परतंत्रही है, क्यों कि जिसके घरमें दासी होकर रही है, वो उस दासीका स्वामी है, ताते कन्या सधवा, विधवा, और दासी आदिक ये सब पर-नारी हैं, ताते कह्या है कि। तच्चेतसापि परदाररतिं न कांक्षे-

त् ॥ जब मन करकेभी परनारी विषे प्रीति करनेका निषेध किया है तो वचन और काया करके जो पुरुष परनारीका संग करता है, सो निश्चय,करकेही नरकका अधिकारी होता है । प्रश्न । परस्त्रीका उपभोग करनेसे इतना पाप लगता है, ताते न करना चाहीये ऐसा कौन शास्त्रमें कह्या है, । उत्तर । धर्मशास्त्रमें कह्या है कि ( स्वदारनियतः सदा ) सदा अपनी स्त्री विषेही नियम वाला होवे । प्रश्न । इस धर्मशास्त्रके वचनमें स्वस्त्री विषे नियम रखनेका कह्या है, परंतु परस्त्री भोगनेका निषेध नहीं किया है. । उत्तर. । जैसें किसी व्रत करने वालेकूं ऐसा उपदेश कर्‍या कि तुम सदा दुग्धका पान करकेही रहना, ऐसा कहनेसें दूसरे पदार्थ खानेका अर्थसे आपही निषेध हो गया । तैसे अपनी स्त्री विषेही भोग करनेका सदा नियम रखना, एसा कहनेसे परस्त्रीयोंका त्यागभी अर्थसे सिद्ध होता है, । प्रश्न । परस्त्रीकी योनि विषे वीर्यपात करनेसे इतना पाप लगता है, ऐसा जब धर्मशास्त्रने स्पष्ट रीतीसे कह्या होय तब हम सत्य प्रमाण माने । उत्तर । अरे वादी ! तू अधर्म विषे काहेकूं कमर बांधता है, परनारीके निषेध विषे एकतो क्या परंतु अनेक श्रुती स्मृति पुराणादिकोंके वचन प्रमाण हैं ते सुन ।

परयोनौ पतिते बिंदौ कोटिपूजा विनश्यति ।
जपहानिस्तपोहानिर्ब्रह्महत्या पदे पदे ॥ २१ ॥

अर्थ—परनारीकी योनि विषे वीर्य बिंदुके पाडनेसे कोटि पूजा नाश होती है, अर्थात् करोड वार करी हुई भगवतकी

पूजाका नाश होता है, और जपकी हानि होती है, अर्थात् राम मंत्र गायत्री आदिकके करे हुये कोटि कोटि जाप निष्फल होते हैं और कोटि कोटि तीर्थोंका फलभी नाशवान हो जाता है, और वो व्यभिचारी अपने घरके जब परनारीका उपभोग करने जाता है तब उसकूं पाद पाद विषे ब्रह्महत्या लगती है; अर्थात् जितने डग चलता है उतनी ब्रह्महत्या उसकूं लगती है. ॥ २१ ॥ और दत्तगीता विषे कह्या है कि—

मद्यपाने महापापं नारीसंगे तथैव च ।
तस्माद्द्वंद्वं परित्यज्य न तेऽद्य नरकं यते ॥ २२ ॥

अर्थ—जैसे मदिरा पान करनेसे महा पाप होता है, तैसे परनारीके संगतेभी महापाप लगता है. ताते मदिरा और परनारी इन दोनोंका परित्याग करके, हे यति ! अब तेरेकूं नरक नहीं है, इन दोनोके सेवनेसेही नरककी प्राप्ति होती है॥ २२ ॥ फिर हे नास्तिक! भागवतके पंचम स्कंधके छब्बीशवां अध्यायमें अठा इश नरकोंका वरणन किया है, तहां ऐसा लिखा है कि जो कोई पुरुष परनारी विषे गमन करता और नारी जो ह सो परपुरुषकूं भोगदेती है, वे दोनों जने तप्तसूर्मि नामके नरकमें जाते हैं और जो कोई पुरुष सर्वाभी गमन करे, अर्थात् परनारीका, कुत्तीका, गद्धीका, भैंसका, गायका, घोडीका, बन्दरीका भोग करता है, तथा औरभी दूसरे ग्राम्यपशु वन पशुओंका भोग करता है, वो पुरुष वज्रकंटक नरकमें

जाता है, और पुरुष है सो पुरुषका भोग करे, अर्थात् पुरुषकी गुदाका भोग करे, तो उस अधर्मी महापापी और कुमार्गीकूं यमदूत वज्रकंटक नरकमें डारते हैं ॥ वादिप्रश्न । हे सिद्धांति! आपने सब ठिकाने भोग करनेका दोष बताया. परंतु हम रंडीबाजोंकूं वेश्या निर्दोष मालूम पडती है, वेश्याका संगसे पाप नहीं लगे. क्योंकि तुम्हारे स्कंदपुराणमें ऐसा कह्या है कि वेश्या जो है सो पंचचूडा वेश्याकी संतति है, अर्थात् पंचचूडा वेश्यातें वेश्याजाति चली आती है, तातें वेश्या अनादि पांचमी जाति है, और उस वेश्याकी जीविकाभी परपुरुषोंके संभोगसेही चलती है, वेश्याकी दुकान सर्व पुरुषोंके भोग वास्तेही है, तातें वेश्याका भोग करनेमें कुछभी दोष नहीं है । उत्तर । दृष्ट दोष नहीं है परंतु अदृष्ट दोष है ऐसा धर्मशास्त्रमें कह्या है कि (पशुवेश्याभिगमने प्राजापत्यं विधीयते) पशु और वेश्या विषे गमन करनेवाला पुरुष प्राजापत्य व्रतकूं करे, तब उसका दोष मिटे, वेश्या जो है सो पशु जातिके माफक है, जैसे पशु जातिमें एक स्त्रीके अनेक भ्रतार होते हैं, तैसे वेश्या जातिमेंभी एक वेश्याके अनेक भ्रतार होते हैं, पशु और वेश्या एक समान हैं. उन दोनोंका संभोग जो कोई मनुष्य करे; उसकी शुद्धि प्राजापत्य व्रत करके होती है तातें वेश्याका भोगभी उभय लोकका विरोधी है इति ॥ हे शिष्य! इस षोडशवां अध्यायमें दुष्टकर्मोंकी निंदारूप करके जो हमारी शिक्षा है सो उत्तम अधिकारी देवबुद्धि हरिभक्तोंकूं तो प्रिय अमृतके समान लगेगी. और

हरि गुरुसे विमुख, कुकर्मी, अन्याई, अधर्मी दुष्टाचारी, कुमार्गी दैत्यबुद्धि, ऐसे मनुष्योंकूं यह हमारी शिक्षा विषके समान लगेगी इति ।प्रश्न । हे गुरुमहाराज ! मैंने इस लोक विषे एक बडा अचंबा देखा है, तमाखु, गांजा, भांग, और अफीम, इन चार व्यसनोंकूं बहुत लोक करते हैं, कोई तमाखु पीता है खाता है सूंघता है. और कोई गांजा पिता भांग पिता है. कोइ अफीम खाता है, ऐसें इन चार व्यसनों में सब लोक डूब रहे हैं, जिनने गुरुका उपदेश नहीं लिया है और वैष्णव नहीं भये हैं, ऐसे लोक तो कदापि इन व्यसनोंकूं करे परंतु गुरुका उपदेश लेके वैष्णव बनिके पीछेसे इन दुष्ट व्यसनोंकूं नहीं छोडते हैं रात दिन इनमेंही तत्पर रहते हैं, इन चार व्यसनोंकूं तथा इनके साधन चकमक चींपिया, स्वाफी आदिककूं ठाकूरबटुवाकी माफक सदा पासही रक्खते हैं तातें मेरेकूं बडाभारी आश्चर्य लगता है कि क्या कलियुगने गांजा तमाखुका रूप धरके जगतकूं विटालने आया कि मनुष्योंकूं हरिसे विमुख करके नरकमें लेजाने आया है, तातें हे भवसागरसे उद्धार करने वाले गुरुजी ! मेरा इस संशयकूं आप जडामूलसे दूर करो, ।उत्तर। हे सन्मार्ग गामि ! ये जे चार कुव्यसन हैं, ते इस कलियुग विषेही प्रगट भये हैं, दूसरे युगोंमें ऋषि मुनि तपस्वी आदिक कोईभी इन कुव्यसनोंकूं नहीं करते रहे, परंतु जबसें पांच पांडव स्वर्गमें गये, और कलियुग आया, तबसेंही ये सब कुकर्म चले हैं. क्योंकि कलियुगका मन हरि गुरुसे विमुख करनेका है.

सो प्रगट देखनेमें आता है कि जे पुरुष गांजा तमाखु पीते हैं वे पुरुष प्रभातमें उठ कर प्रथम चलम तमाखुकी सेवा करते, और जब ये स्नान करके आते हैं, तब वे प्रथम चलम तमाखु-कूं मुख और मत्थे पर लगाके अत्यंत प्रीतिसे एक घटिका पर्यंत चुंबन करते हैं, ता पीछे लोकके भयते और अपनी जीवक-के अर्थ ठाकुर सेवा करते हैं. तातें उनका ठाकुर सेवा करना सफल नहीं होता हैं, किंतु सदा निष्फलही होता है । प्रश्न । हे ज्ञानमुद्राधर गुरो ! ये जे गांजा तमाखु पीनेवाले हैं, ते श्रीवै-ष्णव धर्मकूं बट्टा लगाते हैं, क्योंकि अत्यंत शुद्ध और सब धर्मनते अति श्रेष्ठ जो श्रीवैष्णव धर्म है, उस धर्मकी दिक्षा धार-ण करके अत्यंत नीच कर्म गांजा तमाखु पीते हैं, जैसे मुसल-मान एक प्यालासे सब मिलकर पानि पीते हैं. तैसें गांजा तमाखु पीने वाले भी एकही चलमसें सब पीते हैं, चलम मट्टीकी होती है उसमें जलसें भीजी हुई स्वाफी लगाते हैं, पीछे होष्ठ लगाकर पीते हैं, होठका थूक हाथमें लगता है ता करके उच्छीष्ट चलम हो जाती है, उसकूं फेर दूसरा पीता है, वे पीने वाले जाने कौन कौन जातिके हैं, तातें सबका थूक चलम पीने वाला पीता है, इतना तो दृष्ट दोष है, और अदृष्ट दोषकूं मैं नहीं जानता हूं, सो हे गुरुजी ! आप कहो । उत्तर । हे शिष्य. वे जे गांजा तमाखु पीने वाले हैं वे वेद पुराण धर्म शास्त्रादिकोंकूं नहीं मानते हैं, और आचार्योंकूभी नहीं मानते हैं, वे तो एक पंचमात्राकी पोथीकूं स्वर्ग दाता मान बैठे है, सो पंचमात्रा

किसी परधर्म वालेने शास्त्र प्रमाणसे रहित भाषामें बनाई है उसकूं पढने वाले अकड बाज हो जाते हैं, और वैष्णव धर्मके जे पटल, पद्धति आदिक ग्रंथ हैं उनकूं नहीं पढते हैं, । प्रश्न । हे महाराज ! गांजा तमाखुके पीनेसे कैसा अदृष्ट दोष लगता है, और कौन शास्त्रमें कौन महात्माने गांजा तमाखु पीनेका मनै किया है । उत्तर । हेशिष्य ! सब जगतका बाप जो ब्रह्मा है, उसने गांजा तमाखु भांग और अफीम इनके खाने पीनेका मनै किया है, सो स्कंद पुराणके ६६ छाशटवां अध्यायमें कह्या है कि एक दिन नारद मुनि ब्रह्माकूं कहते भये कि, हे पिताजी ! मृत्य लोकमें मैंने ऐसा पाखंड देखा है कि ताहांके सब लोक हरि भक्तिकूं छोडके चलम भक्तिकूं कर रहे हैं, जहां देखूं तहां गांजा तमाखुके धुवां उड रहे हैं, और भगवतकूं प्रिय जो पंचायन धूप, अष्टांग धूप, इनका धुवां तो दुर्लभ हो रहा है, तमाखुकूं अत्यंत प्रीतिसें कोई मुखमें घुसेडता है और कोइ नाकमें घुसेडता है, तुलसीके खानेसेंभी अधिक प्रीति तमाखुके खानेमें रक्खते हैं, तातें उनकी क्या गति होगी। उत्तर।

यस्तमाखुं पीबेत्सोपि स्वाश्रमान्निरये पतेत् ।
नारदात्र न संदेहः सत्यं सत्यं मयोदितम् ॥ २३ ॥

अर्थ—हे नारद जो कोई पुरुष तमाखु पीता है सो निश्चय करके अपने आश्रमतें नरकमें पडता है, जो ब्रह्म चारी होकर तमाखु पीवे सो ब्रह्म चर्य आश्रमतें भ्रष्ट होकर नरकमें पडता है. और जो गृहस्थाश्रमी तमाखु पीवे तो अपने गृहस्थ आश्रमतें

भ्रष्ट होकर नरकमें पडता है, और जो वानप्रस्थाश्रमी तमाखु पीवे सो भी वानप्रस्थ॰ आश्रमतें भ्रष्ट होकर नरकमें पडता है, तथा संन्यासी होकर तमाखु पीता है, सो अपने संन्यास आश्रमतें भ्रष्ट होकर नरकमेंही जाता है, ब्रह्मा कहते हैं कि, हे नारद! ये चार आश्रम वाले तमाखुके पीनेसे निश्चय नरकमें जाते हैं, हमारे कहनेमें संदेह नहिं है मैं सत्य सत्यही कहता हूं ॥ २३ ॥ इतना चार आश्रमियोंके प्रति कह्या और अब चार ऐसे वर्णोंके प्रति कहता हूं सो सुन ॥

ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्च मुनिसत्तम ।
श्वपचैः सदृशा ज्ञेयास्तमाखुपानमात्रतः ॥ २४ ॥
ग्रहस्था नैव विज्ञेयास्ते नैव ब्रह्मचारिणः ।
वानप्रस्था न ते ज्ञेया यतयो न भवंति हि ॥ २५ ॥

अर्थ—हे नारद! ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, और शूद्र ये चारवर्ण, तमाखुके पीनेसें ही चांडाल सरीखे जानने, और जो कोइ तमाखु पीवे उसकूं गृहस्थ नहीं जानना, ब्रह्मचारी नहीं जानना, तथा वानप्रस्थभी नहीं जानना, और उसकूं संन्यासीभी नहीं जानना ॥ २५ ॥ ऐसा ब्रह्माका वचन सुनकर नारद बोले कि, हे पिताजी! उनकूं गृहस्थ, ब्रह्मचारी, वानप्रस्थ और संन्यासी करके नहीं जाने तो उनकूंकैसे जानने । उत्तर ।

धर्मभ्रष्टा हि ते ज्ञेयास्तमाखुधूम्रपानतः ।
पतंति नरके घोरे रौरवे नात्र संशयः ॥ २६ ॥

अर्थ—ब्रह्मा कहते हैं कि, हे नारद ! तमाखुका धूम्र पीनेसे उन पीने वालेनकूं धर्म भ्रष्ट जानना चाहिये, पीछे वे धर्म भ्रष्ट घोर ऐसा जो रौरव नरक है तामें वे धर्म भ्रष्ट पडते हैं इसमें संशय नहीं है सत्यही है ॥ २६ ॥

तमाखुभंगीमद्यानि ये पिबंति नराधमाः ।
तेषां हि नरके वासो यावद्ब्रह्मा चतुर्मुखः ॥ २७ ॥

अर्थ—हे नारद जे नर तमाखु, भांग, गांजा, और मद्य, इनकूं पीते हैं वे नर सब नरोंमें नीच हैं, और इस सृष्टिमें जहांतक में चतुर्मुख ब्रह्मा जीवोंगा तहांतक तिन पापियोंका निश्चय नरकमें वास होगा ॥ २७ ॥

ये पिबंति तमाखुं वै लक्ष्मीर्नश्यति तद्गृहात् ।
आयात्यलक्ष्मीस्तेषां वै गुरौ भक्तिर्न संभवेत् ॥२८॥

अर्थ—जे मनुष्य तमाखु पीते हैं तिनके घरते लक्ष्मी नाशमान हो जाति है, और तिनके घरमें अलक्ष्मी आती है, अर्थात् दरिद्रका वास उनके घरमें होता है, और तमाखु पीने वालेनकी गुरु विषे भक्तिभी नहीं संभवति है, क्योंकि वे तमाखु गांजा खोर, प्रथम जब चलम भक्ति कर लेते हैं, ता पीछे भगवत सेवा गुरु सेवा करने जाते हैं, और जो किसीने गांजाकी चलम बनाके तैयार करी होय तो तुरत गुरु गोविंदकी सेवाकूं तथा पवित्र भंडारकूं छोडके चलमकूं चाटते हैं, ता पीछे सेवा, भंडार करते हैं, अर्थात् भगवतकूं ठगते हैं, बहुत क्या

लिखें परंतु वे तो नरककेही कीडा होवेंगे. ॥ **प्रश्न** । हे गुरु महाराज ! द्यूत, मांस, मदिरा, वेश्या, शिकार, चोरी, परस्त्री, गांजा, तमाखू, भांग, अफीम इत्यादिक द्वादशव्यसनोंकूं करनेवाले मनुष्य, कौन कौनसे नरकोंमें जाते हैं । **उत्तर** । तामिस्र, अंधतामिस्र, रौरव, महारौरव, कुंभीपाक, कालसूत्र, असिपत्रवन, सूकरमुख, अंधकूप, कृमिभोजन, संदंश, तप्तसूर्मि, वज्रकंटक, शाल्मलि, वैतरणी, पूयोद, प्राणरोध, विशसन, लालाभक्ष, सारमेयादन, अयःपान, क्षारकर्दम, रक्षोगणभोजन, शूलप्रोत, दंदशूक, अवटनिरोधन, पर्यावर्त्तन, सूचीमुख इत्यादिक अष्टाविंशति नरक कुंड यमराजाकी पुरीमें है, तिन्ह नरकोंमें द्यूत मांस आदिक द्वादश व्यसनोंकूं करने वाले मनुष्य जाते हैं, तथा दूसरेभी हजारों प्रकारके पाप कर्म हैं, तिन्ह पापोंकूं करनेवाले मनुष्यभी इनही नरकोंमें जाते हैं, तातें पाप कर्मोंका त्याग करके भगवत संबंधी धर्म विषेही बुद्धि करनी चाहिये इति ॥

इति श्रीभगवद्रामानुजचरणकमलद्विरेफेण श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे नरकोत्पादकद्वादशव्यसनादिपापकर्मत्यागप्रतिपादने षोडशोऽध्यायः ॥ १६ ॥

श्रीमते रामानुजाय नमः ।

# अथ सप्तदशोऽध्यायः ।

## अथ वैष्णवधर्मा लिख्यंते ।

प्रश्न । हे भवतारक गुरो ! द्यूत, समाव्हय, मांस, मदिरा, वेश्या, शिकार, परनारी, चोरी, गांजा, तमाखु, भांग, अफीम इत्यादिक पाप कर्मोंका त्याग करके पीछे वैष्णवोंकूं क्या कर्म करना उचित है, सो हम दासोंके प्रति आप कथन करो । उत्तर ।

**समर्प्य कर्माणि शुभानि वैष्णवो रामाय भक्ष्यं च निवेद्य भक्षयेत् । अहर्दिवं वीतभयः समुत्तमं विमुक्तिधीः स्वाघनिवृत्तिकामः ॥ १ ॥**

अर्थ—हे शिष्य ! नरकके देनेवाले पूर्वोक्त द्वादश कर्मोंका त्याग करके संसार भयकी निवृत्ति वास्ते ( विमुक्तिधीः ) होना चाहिये अर्थात् मुक्ति विषे बुद्धि रक्खना चाहिये. फिर कैसा होना चाहिये कि ( स्वाघनिवृत्तिकामः ) होना चाहिये. अर्थात् अपने करेहुये पापोंकी निवृत्तिकी कामना वाला होना चाहिये. ऐसा जो वैष्णव है सो दिन दिन प्रति वेद विहित शुभ कर्मोंकूंही करे. और करे हुये जे शुभ कर्म हैं, तिनकूं श्रीरामचंद्रजीके अर्पण करके और सम्यक्श्रेष्ठ अर्थात् अभक्ष्य पदार्थोंसें रहित ऐसा अति उत्तम जो भक्ष्य है, ताकूं श्रीरामके

१ प्याज, लशुन, गाजर, कालिंज, मांस, श्वेतवृंताक इत्यादिक अभक्ष्य पदार्थ हैं.

अर्पण करके पीछे उस अर्पण करेहुये निवेद्यकूं आप भक्षण करे इस प्रकारके करनेसे वो वैष्णव वीतभय होता है, अर्थात् संसारके जन्ममरण रूप भयसे मुक्त हो जाता है. ऐसे रामानंद मुनिने सुरसुरानंदकूं कह्या है ॥ १ ॥ **प्रश्न** । जो जो शुभ कर्म करे, सो सब कर्म भगवत अर्पण कर देना, ऐसा कौन शास्त्रका हुकम है । **उत्तर** । चराचरके गुरु गीताचार्य श्रीकृष्ण स्वामीका ऐसा हुकम है कि ।

**यत्करोषि यदश्नासि यज्जुहोषि ददासि यत् ।**
**यत्तपस्यसि कौंतेय तत्कुरुष्व मदर्पणम् ॥ २ ॥**

**अर्थ**—हे अर्जुन! शास्त्रकी आज्ञासे विनाही केवल रागकरके प्राप्त जो गमन आगमन रूप कर्मकूं तू करता है उस लौकिक कर्मकूं मैं परमेश्वर विषे अर्पण कर तथा अपनी क्षुधाकी शांति वास्ते अथवा कर्मोंकी सिद्धि वास्ते जो अन्नकूं तू भोजन करता है, उसकूं भी मेरे विषे अर्पण कर तथा शास्त्रके बलसे जो नित्य श्रौत स्मार्त रूप जितने होमोंकूं तू करता है उन होमनकूं भी मेरे विषे अर्पण कर तथा अभ्यागतोंकूं ब्राह्मणादिकोंकूं जो तू अन्न सुवर्ण वस्त्रादिक पदार्थोंका दान करता है उस दानकूंभी मेरे विषे अर्पण कर तथा प्रति वर्ष विषे अज्ञात पापोंकी तथा प्रमाद कृत पापोंकी निवृत्ति करनै वास्तै जो तू चांद्रायण तप्तकृच्छ्र आदिक तप करता है. अथवा अपनी इच्छा पूर्वक प्रवृत्तिकी निवृत्ति करनै वास्तै शरीर इंद्रियोंका संयमरूप तप तू करता है उस तपकूं भी तू मेरे विषेही अर्पण कर तथा नित्य

नैमित्तिक कर्मोंकूंभी मेरेही अर्पण कर इन नित्य नैमित्तिक लौकिक वैदिक सर्व कर्मोंका मेरे समर्पण जो पुरुष करता है, उस समर्पण करनै वालेकूं मोक्ष रूप फल प्राप्त होता है हे अर्जुन जो मेरे अर्पण नहीं करे तो पुण्य और पाप ये दोनों बंधन करने वाले हैं. जैसे चांदीकी और लोहेकी दोनों बेडी बांधने वाली हैं. तैसें पुण्य और पाप दोनों जन्म मरण रूप बंधनके कर्त्ता है. ताते पुण्य और पाप ये दोनोंका जो तू मेरे विषे अर्पण करेगा तो तूं ( **शुभाशुभफलैरेवं मोक्ष्यसे कर्मबंधनैः** ) हे अर्जुन! स्वर्ग नरक रूप फलकूं देनेवाले जे कर्म बंधन हैं तिनते तू मुक्त हो जायगा और जो कर्म मेरे अर्पण तू नहीं करेगा तो वे कर्म तेरेकूं बंधन करेंगे, जैसें कोई गरीब मनुष्य, धनवान् सेठका गुमास्ता होकर सेठके अर्थ वेपार करे, उस वेपारमें जो हानि, लाभ होता है, उस हानि लाभका मालिक सेठ है, गुमास्ता नहीं क्योंकि जो पुरुष लाभका धनी है सो हानिकाभी धनी है. तैसे शुभ और अशुभ कर्मका मैंही मालिक हूं, उन शुभाशुभ कर्मोंका करने वाला मालिक नहीं । **प्रश्न** । अर्जुन कहता है कि हे भगवन तुह्मारा जो भक्त है सो तुह्मारे अर्थ शुभ कर्मोंकूंही करैंगा अशुभ कर्म काहेकूं करेगा, ताते पाप लगेगा । **उत्तर** । हे अर्जुन हमारा सेवक जब शुभ कर्म करता है, तब शुभ कर्मोंके साथ अशुभ कर्मभी होता है, जैसे मेरा भक्त मेरे मंदिरमें जब झाडु देता है, चौकालगाता है रसोइ करता है. जल छानता है, तुलसी पुष्यादिकका छेदन करता है होम करता

है इत्यादिक शुभ कर्मोंमें जे जीव मरते हैं, उनका पाप मदर्पके मेरा भक्त नहीं भोगता है. क्योंकि ये सब कर्म में परमेश्वरके अर्थही उस भक्तने करे हैं, अपने भोग वास्ते करे नहीं हे अर्जुन! मैंने जीवोंपर ऐसा हुक्म फरमाया है कि।

मन्निमित्तं कृतं पापं मद्धर्माय च कल्पते।
मामनादृत्य धर्मोपि पापं स्यात् मत्प्रभावतः॥ ३॥

अर्थ—मेरे निमित्त करा जो पाप है, सो मेरे धर्मके अर्थ है और मेरे अर्पण नहीं किया जो धर्म है, सो धर्म मेरे प्रभावते पापही है धर्म नहीं॥ ताते निष्कामी जो मेरा भक्त है सो पाप पुण्यतें रहित होकर मोक्षकूं प्राप्त होता है, और मेरा अभक्त जो सकामी पुरुष है, सो फल भोगनेकी इच्छाते कर्म करता है जब वो कामी पुरुष कर्म फल स्वर्गादिककूं भोग चुकता है, तब उस कर्मीकूं स्वर्गके निवासी एक घडीभी नहीं रहने देते हैं, किंतु शीघ्रही उस कर्मकूं धक्का मारके इस पृथ्वीविषे गिरा देते हैं। पहिचानभी नहीं रक्खते हैं कि अपने साथ बहुत दिनोंसे रहता है, सो एक दिन अपनी तरफसे रखीये। हे अर्जुन! कर्म दो प्रकारके यहां हमने कहे हैं, एकतो सकाम कर्म है, और दूसरा निष्काम कर्म है, निष्काम कर्म करनेसे मोक्ष होता है, और सकाम कर्मके करनेसे जन्म मरण होता है, परमेश्वरके अर्पण करने वास्ते किया जो कर्म उसका नाम निष्काम कर्म है, और स्वर्गादिक फल भोगनेकी इच्छाते करा जो कर्म है उसका नाम सकाम कर्म है। प्रश्न। हे कर्मबंध विमोचक

गुरो ! अपने जो निष्काम कर्मसे मोक्ष कह्या है सो मेरेकूं ठीक नहीं लगता है क्योंकि इस वेदकी श्रुति विषे विरोध आता है ।

श्रुतिः । तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते ।
एवमेवामुत्र पुण्यचितो लोकः क्षीयते ॥ ४ ॥

अर्थ—जैसे इस लोक विषे कृषि वाणिजादिक कर्म करके प्राप्त भया जो धन धामस्त्री पुत्रादिक लोक है, सो नाशकूं प्राप्त होता है, तैसेही परलोक विषे यज्ञ दानादिक पुण्य कर्म करके प्राप्त भया जो स्वर्गादिक लोक है, सोभी नाशकूंही प्राप्त होता है ॥ इस प्रकार कर्म करके संपादन करे हुये उभय लोकका नाश श्रुति भगवति कहती है, तातें नाशमान फलवाले कर्मोंकूं न करना चाहिये ॥ उत्तर ।

तद्यथेहेति या निंदा सा फले नतु कर्मणि ।
फलेच्छां तु परित्यज्य कृतं कर्म विशुद्धिकृत् ॥५॥

अर्थ—हे बुद्धिमान शिष्य ! तद्यथा, इस श्रुतिने जो नींदा करी है, सा निंदा स्वर्गादिक फल विषे करी है यज्ञ दानादिक कर्म विषे सा निंदा नहीं करी है, तातें फलकी इच्छाका परित्याग करके पीछे निष्कामनाते कर्‍या हुआ जो यज्ञ दानादि कर्म है सो अंतःकरणकी शुद्धि करता है, और ( तद्यथेह कर्मचितो लोकः क्षीयते । इस श्रुतिमें जो लोकका नाश कह्या है, सो लोक शब्द केवल भोग्य पदार्थ जे स्वर्ग, धन, धाम, स्त्री, आदिक हैं, तिनकाही वाचक है. और निष्कामकर्मका

फलतो चित्तशुद्धि है, सो चित्तकी शुद्धि पापका क्षयरूप है, अर्थात् पापके नाशते चित्त शुद्ध होता है पीछे उस शुद्ध चित्त विषे भक्ति ज्ञान वैराग्यादिककी उत्पत्ति होती है । सो धर्म शास्त्रमें कह्या है कि ज्ञानमुत्पद्यते पुंसां क्षयात्पापस्य कर्मणः ) जब पाप कर्मका नाश होता है, तब पुरुषोंके अंतः-करण विषे ज्ञान उत्पन्न होता है, जबतक मनुष्यके शरीरमें पाप निवास करते हैं, तबतक उस मनुष्यकूं ज्ञान प्राप्त नहीं होता है, तातें चित्त शुद्धि विषे लोक शब्दका अर्थ नहीं संभवता है । और जैसें स्वर्गादिक फलोंका नाश होता है, तैसे चित्त शुद्धिरूप फल फलका नाश नहीं होता है, और सकाम कर्म तो विधिपूर्वक सर्व अंगों सहित जब करते हैं तब उस-का फल मिलता है, किसीभी वस्तुकी कमती रही होय तो सकाम कर्म, फलकूं नहीं देसकता है, और निष्काम कर्म जो है सो तो प्रतिनिधि आदिकों करके भी समाप्त हो सकता है, यजमान जो है सो कोई रोगादिकसें कर्म करने विषे समर्थ नहीं होय तो उस कर्मकूं ब्राह्मण द्वारा समाप्त करावे, ताका नाम प्रतिनिधि है. तातें भगवानने कह्या है कि ( स्वल्पमप्यस्य धर्मस्य त्रायते महतो भयात् ) अंतःकरणकी शुद्धि वास्ते कराहुआ जो यज्ञदानादिक धर्म है, सो धर्म अत्यंत स्वल्प होय अर्थात् अत्यंत थोडा होय तो भी जन्म मरण रूप महा भयतें रक्षण करता है. ॥ प्रश्न । हे स्वामिन् ! भगवतके आराधन वास्ते जो कर्म जो वैष्णव करता है, सो कर्म किस

प्रकारसें भगवतके अर्थ अर्पण करे। उत्तर । हे सन्मार्गानुयायि शिष्य ! श्रीमद्भागवतके एकादश स्कंधमें भगवतके आराधन रूप कर्मोंके अर्पण करनेकी रीति बताइ है. ता रीतिसे अर्पण करे, सो अर्पण करनेंका यह मंत्र है कि ।

कायेन वाचा मनसेंद्रियैर्वा बुध्यात्मना वानुसृतः
स्वभावात् । करोमि यद्यत्सकलं परस्मै नाराय-
णायेति समर्पये तत् ॥ ६ ॥

अर्थ—काया करके, वचन करके, मन करके, इंद्रियों करके, बुद्धि करके, अहंकार करके, और सात्विकादि स्वभाव करके जो जो कर्म मैं वैष्णव करता हूं, सो सकल कर्म मैं परब्रह्म श्रीनारायणके अर्थ अर्पण करता हूं ॥ इस प्रकारसे अपने करेहुये सकल कर्म श्रीमन्नारायणकूं सोंप देना, अपने पास किंचित् मात्रभी रक्खना नहीं । प्रश्न । हे गुरो ! संशयछेदक शिव, शक्ति, गणपति, इंद्र, वरुण, कुबेर आदिक देवोंके जे भक्त हैं, वे भक्त शिव शक्ति आदिकोंके अर्थही कर्म करते हैं और उस कर्मकूं उनकेही अर्पण करते हैं सो उन भक्तोंकी क्या गति होगी. । उत्तर । उनकी दुर्गति होगी ऐसा श्रीमन्नारायणने आपही कह्या है कि ।

मदर्पणं न कुर्वंति पुण्यामेतां शुभक्रियाम् ।
तेषां चैव न पश्यामि कदाचिदपि सद्गतिम् ॥ ७ ॥
तपो दानं च होमं वै व्रतानि नियमांस्तथा ।
मदर्पणं न कुर्वंति हुतं भस्मनि वै घृतम् ॥ ८ ॥

यावज्जन्मकृतं कर्म नार्पयंति शुभे मम ।
ते विड्भुजां गतिं यांति न तरंति भवार्णवम् ॥ ९ ॥

अर्थ–इस यज्ञ दानादि शुभ क्रियाकूं जे मनुष्य मेरे अर्पण नहीं करते हैं, तिन पुरुषोंकी सद्गतिकूं मैं किसी काल विषेभी निश्चय करके नहीं देखता हूं ॥ और तप, दान, होम, व्रत, तथा नियम, इत्यादिक शुभ कर्मोंकूं जे मनुष्य मेरे अर्पण नहीं करते हैं, वे मनुष्य भस्म विषे घृतका होम करते हैं । जैसे राख विषे कऱ्या हुआ जो घृतका होम है सो निष्फल है, तैसे तिनकी करी हुई सकल क्रिया निष्फल है ॥ और जन्म भर कऱ्या हुआ कर्मकूं मेरे अर्पण जे मनुष्य नहीं करते हैं, वे भ्रष्टा खानेवाले शूकरोंकी गतिकूं प्राप्त होते हैं, और वे संसार समुद्रकूंभी नहीं तरते हैं ॥ ९ ॥ जिन पुरुषोंने कर्मका अर्पण मेरे विषे किया है, वे पुरुष जन्म मरणके शोक वाले नहीं होते हैं और जे मनुष्य शुभ क्रियाकूं मेरे अर्पण करते हैं, उनके कोटि जन्मके पापकूं मैं निवारण करता हूं । और जैसे वत्सकूं देखकर गौ दौडी हुई आती है, तैसे मैंभी उस कर्मार्पकके समीप दोडा हुआ आता हूं इति, फिर उशना स्मृतिमेंभी ऐसा कह्या है कि,

स्रक्चन्दनादि तांबूलं यो भुंक्ते नार्पितं हरेः ।
कल्पकोटिसहस्राणि रेतोविण्मूत्रभुग्भवेत् ॥ १० ॥

अर्थ–पुष्प, चन्दन, पत्र, फल, जल, अन्न, दुग्ध, वस्त्र, तांबूल भूषण आदिक पदार्थोंकूं जो पुरुष श्रीहरिके अर्पण नहीं करके भोग करता है, सो पुरुष कल्प कोटी सहस्र पर्यंत वीर्य,

मल और मूत्र इनका भोग करने वाला होता है. । तातें कर्मों-का नाश करकै मुक्तिकी इच्छा वाला वैष्णव जो है सो सर्व उत्तम पदार्थोंकूं भगवतके अर्पण करकै पीछें आप अंगीकार करै । और मदीरा; मांस आदिक मलीन पदार्थोंका जिन शिव; शक्ति भैरव आदिक अवैष्णव देवोंके भोग लगता है. तिन मलीन देवोंका प्रसादकूं वैष्णव भक्षण न करै । **प्रश्न** । शिव, शक्ति-भैरवादि देवोंका प्रसादकूं वैष्णव भक्षण करै तो क्या दोष है **उत्तर** । दाल्भ्य स्मृतिमें ऐसा दंड देनेका लिखा है कि ।

अन्नपानादिकं विष्णोः प्रसादं नित्यसेवनम् ।
अन्यदेवस्य नैवेद्यं भुक्त्वा चांद्रायणं चरेत् ॥११॥

अर्थ—अन्न, जल, दुग्ध, वस्त्र, आभूषण आदिक जो विष्णु-का प्रसाद है, उसहीका नित्य सेवन करना और दूसरे देव जे रुद्र, गणपति, भैरव, शनि, मंगल, कुबेर, वरुण आदिक हैं, इनके भोग लग्या नैवेद्यकूं भोजन करके चांद्रायण व्रतकूं करैं तब दोष मिटै । तातें शिष्य, विष्णुके नैवेद्यमें दुग्ध दधि सक्कर मेवा आदिक उत्तम पदार्थही लिये जाते हैं, किसीभी ठिकाने मलीन पदार्थ नहीं लिये जाते हैं, तातें विष्णु भगवान आचारसेभी अति उत्तम हैं; मोक्षके देनेवाले हैं, और विष्णुका जो वैष्णव धर्म है, सो भी महापवित्र और मोक्षका देनेवाला है और वि-ष्णुके दास जे विष्वक्सेन शठकोप, नारद सनकादिक हनुमान. उद्धव आदिक हैं, वे भी महापवित्र हैं, और अति उत्तम हैं । और दूसरे शिव शक्ति आदिक देव जे हैं, वे तो महामलीन हैं,

और उनका धर्मभी मलीन है, तथा उनके भक्तभी मलीन हैं तातें तिन मलीन देवोंके भक्त जन्म मरण रूप दुःखसे रहीत नहीं होते हैं ॥ फिर असाधारण पनेसेंभी कह्या है कि ( शिवनिर्माल्यभोजी च रौरवं नरकं व्रजेत् ) शिवके निर्माल्यका भोग करनेवाला पुरुष रौरव नरकमें जाता है, ऐसा वायुपुराणमें कह्या है ॥ और साधारण पनेसेभी कह्या है कि ( वर्जयेदन्यदेवानां मालाद्यायुधसर्पणम् ) दूसरे देवोंका प्रसाद रूप माला आयुध वस्त्र आभूषण आदिकोंकूं वर्जे ॥ फिर हारीत स्मृतिमेंभी कह्या है कि ।

अन्यचिह्नांकितं वस्त्रं भूषणासनभाजनम् ।
वृक्षान्पशून्कूपगृहं सर्वं च परिवर्जयेत् ॥ १२ ॥

अर्थ—अन्य देवोंके चिन्ह जे त्रिशूलादि शस्त्रों करके अथवा तिन देवोंके नंदि महिषादि वाहनों करके अथवा तिन देवोंकी मूर्तियों करके चिन्हवाले वस्त्र, भूषण, आसन, पात्र, वृक्ष, पशु, कूप, घर आदि, इन सबका परित्याग करे. अर्थात् वैष्णव जो है सो शिवादिक देवोंके चिन्हवाले वस्त्रादिकोंका सर्व प्रकारसे त्यागही करे. ॥ और शिवपुराणमें शिवने आपही ऐसा कह्या है कि ।

मम तीर्थं प्रसादं च नैवेद्यं परिवर्जयेत् ।
अनर्हं मम नैवेद्यं पत्रं पुष्पं फलं जलम् ॥ १३ ॥

अर्थ—मेरा चरणोदककूं प्रसादकूं और नैवेद्यकूं सर्व प्रकारसे वर्जे. मेरा नैवेद्य, पत्र, पुष्प, फल, जल ये सब अयोग्य

हैं, अर्थात् ग्रहण करने योग्य नहीं हैं. ॥ प्रश्न । हे गुरुजी ! वैष्णव जो है सो पितृयोंके श्राद्धमें तथा देवोंके होममें न्यारा नैवेद्य करे, कि, उस भगवत प्रसादसेंही श्राद्ध और होम करे । उत्तर । हे शिष्य ! भारद्वाज स्मृतिमें सब देवोंकूं भगवतका जूठा खानाही कह्या है कि ।

हरिभुक्तिशेषं तद्दद्यात्पितॄणां च दिवौकसाम् ।
तदेव जुहुयादग्नौ भुंजीयाच्च स्वयं नरः ॥ १४ ॥

अर्थ—हरिकूं भोग लग्या हुआ जो प्रसाद है, ता प्रसादकूं पितृ और देवोंकूं देवे. और उसही प्रसादका देवोंके अर्थ अग्निमें होम करे, और उसही प्रसादका आपभी भोजन करे, इस प्रकारसें तेतीस कोटि सब देव विष्णुका उच्छीष्टकूं खाने वाले हैं, और विष्णु तथा विष्णुके भक्त किसीभी देवका उच्छीष्टकूं नहीं खाते हैं, जैसे इस लोकमें ब्राह्मणकी करी हुई रसोइ सब कोई खाते हैं, परंतु ब्राह्मण किसीकीभी करी हुइ रसोइकूं नहिं खाते हैं, क्योंकि सर्व वर्णोंमें ब्राह्मणही उत्तमहै तैसें सब देवोंमें विष्णुही उत्तमहै,ताते मदिरा मांस खानेवाले देवोंका प्रसाद वैष्णवोंकूं नहीं खपताहै, और विष्णुका अन्न सब देवोंकूं खपाते हैं. तातें विष्णुके प्रसाद करकेही श्राद्ध होम आदिक कर्मोंकूं करना चाहिये. । प्रश्न । भगवत प्रसादकूंही नित्य सेवन करना, ऐसे कहींवेदमें कह्या है. । उत्तर । महोपनिषदमें वेदकी श्रुति ऐसें कहती है कि ।

विष्णुनाश्नातमश्नंति विष्णुना घ्रातं जिघ्रंति
विष्णुना पीतं पिबंति विष्णुना रसितं रसयंति
तस्माद्विद्वांसो विष्णूपभुक्तं भक्षयेयुः ॥ १५ ॥

अर्थ—वैष्णव जे हैं वे विष्णुने भोजन किया हुआ अन्नका भोजन करते हैं, और विष्णुने सूंघ्या हुआ पुष्पादिककूं सूंघते हैं, और विष्णुने पान किया हुआ दुग्धादिकोंका पान करते हैं, और विष्णुने रस लिया हुआ आम्रादिक फलोंका रस लेते हैं, ता कारणते विद्वान जे हैं, ते विष्णुके प्रसादकाही भक्षण करते हैं. । प्रश्न । यह विष्णुकाही प्रसाद है ऐसा किस प्रकारसे जानिये । उत्तर । विष्णु प्रसादका चिन्ह और माहात्म्य श्रीपंकजपुराणमें कह्या है कि ।

नैवेद्यमन्नं तुलसीविमिश्रं विशेषतः पादजलेन
सिक्तम् । योश्नाति नित्यं पुरतो मुरारेः प्राप्नोति
यज्ञायुतकोटिपुण्यम् ॥ १६ ॥

अर्थ—विष्णुके नैवेद्यका अन्नकैसा होता है कि तुलसी करके मिश्रित होता है, अर्थात् जिसमें तुलसी पडी हुइ दीखती है, और विशेष करके चरणोदकसे सींच्या हुआ होता है, ऐसा चिन्ह वाला जो विष्णुका नैवेद्य ताकूं जो कोईभी अधिकारी पुरुष नित्य भगवतके सन्मुख भक्षण करता है, सो पुरुष दशहजार करोड यज्ञोंके फलकूं प्राप्त होता है. ॥ प्रश्न । अवैष्णवके हाथसे हरिप्रसाद और चरणोदक लेना कि नहीं लेना । उत्तर । नहीं ऐसें हारित स्मृति धर्म शास्त्रने वर्ज्या है. ।

अवैष्णवस्य हस्तान्नं दिव्यदेशादुपागतम् ।
हरेः प्रसादं तीर्थं च प्रयत्नेन विवर्जयेत् ॥ १७ ॥

अर्थ–अवैष्णवके हाथका जो अन्न है, सो अन्न अयोध्या, मथुरा, श्रीरंग, जगन्नाथ आदिक दिव्यदेशोंमें आया होय तो भी उस हरिके प्रसादकूं और चरणोंदककूं प्रयत्न करके वर्जे. अर्थात् कोई अवैष्णव आकर बोले कि ल्यो जगन्नाथ और श्रीरंग आदिकोंका प्रसाद । तो भी उसकूं उत्तम देशका जानके लेना नहीं. ॥ तातें हे शिष्य ! हरि प्रसाद वैष्णवोंकूंही देना और वैष्णवोंसेही लेना, अवैष्णवकूं देना नहीं और उससे लेनाभी नहीं, ऐसा शास्त्रीय दृढ सिद्धांत है. । प्रश्न । इस भगवत प्रसादका कैसा महात्म्य है सो कृपा करके कहो । उत्तर । आदि पुराणमें भगवत प्रसादका महिमा ऐसा लिखा है कि ।

एकादशीसहस्राणि द्वादशीशतानि च ।
कणिकायाः प्रसादस्य कलां नार्हंति षोडशीम् १८॥
क्काहमेकादशी विप्र वराकी फलपुण्यदा ।
क्क प्रसादान्नमीशस्य पावनं च मधुद्विषः ॥ १९ ॥
क्केमा यज्ञक्रिया विप्र क्षुद्रस्वर्गफलप्रदाः ।
नैवेद्यं क्क हरेः पुण्यं महिने व्रतकोटिदम् ॥ २० ॥
बाहुमुत्क्षिप्य वक्ष्येहं विधे शतक्रतो शृणु ।
हरिप्रसादसदृशं पावनं नास्ति नास्त्यहो ॥ २१ ॥

अर्थ–एकादशीके एक हजार व्रत और द्वादशीके सो व्रत जे हैं ते कणका मात्र भगवत प्रसादकी एक कलाकी बरोबर-

भी नहीं हो सक्ते हैं, तो षोडस कलाकी बरोबर तो कहांसें हो सकैंगे ॥ फिर नारद पंचरात्र ग्रंथमें नारद मुनिके प्रति एकादशीने ऐसा कह्या है की हेनारद ! तुच्छ फलकूं देनेवाली मैं एकादशी कहां, और जगतकूं पावन करनेवाला भगवत प्रसाद कहां, मेरी और भगवत प्रसादकी तुल्यता नहीं हो सक्ति है, ॥ हे विप्र ! तुच्छ स्वर्ग फलकूं देनेवाली यह यज्ञ क्रिया कहां, और मेरे एकादशीके दिन कोटिव्रतोंकूं देनेवाला और पवित्र ऐसा हरिका नैवेद्य कहां, ॥ हे विधे, हे इंद्र, मैं एकादशी, बाहु ऊंची करके कहति हूं, अहो हरिके प्रसाद सरीखा पावन दूसरा कुछभी नहीं है नहीं है ॥ हे शिष्य ! हरि प्रसादका महिमा इस प्रकारसे एकादशीने कह्या है इति ॥ प्रश्न । हे वैष्णवसिद्धांत प्रकाशक गुरो ! भक्ष्य, भोज्य, लेह्य और चोष्य यह चार प्रकारका जो नैवेद्य है, सो किस ठिकाने पर भगवतके अर्पण करना चाहिये, क्योंकि भगवान तो वैकुंठमें रहते हैं, तहां देवभी नहीं जा सक्ते हैं हम कैसे जावें, और भोग लगाकर प्रसाद पावे. । उत्तर । हे शिष्य ! इस भारत खंडमें अर्चावतार विषे भगवान रहते हैं, तिनकेही चतुर्विध नैवेद्यका भोग लगाकर प्रसाद पाना चाहिये, सो अर्चा प्रकार मैं तेरे तांइ कहता हूं तू श्रवण कर. ॥

अथ अर्चाप्रकारो लिख्यते ।

जंबुद्वीपे महापुण्ये वर्षे वै भारते शुभे ।
अर्चायां सन्निधिर्विष्णोर्नेतरेषु कदाचन ॥ १ ॥

तस्माद्वै भारते वर्षे मुनिभिस्त्रिदशैरपि ।
सेव्यते ऋषिभिर्देवि तपोयज्ञक्रियादिभिः ॥ २ ॥

अर्थ–पद्मपुराणमें ऐसा कह्या है कि इस पृथ्वी विषे लक्ष योजन विस्तारवाला जंबुद्वीप है ता जंबुद्वीप विषे नव खंड हैं, तिन नव खंडोंके मध्यमें महापवित्र, कल्याणकारी और शुभाशुभ कर्मोंका क्षेत्र रूप ऐसा जो भारत खंड है, ता भारत खंडमें अर्चा विषे विष्णु निकट रहे हैं, कोइ कालमेंभी दूसरे ठिकाने नहीं मिलते हैं। इस भारत खंडमें सर्वदा मूर्ति पूजन विषेही सर्व जन, हरिकूं प्राप्त होते हैं, विष्णुभगवानके मिलनेका दूसरा ठिकाना नहीं, ता कारणतें इस भारत खंड विषे मुनि, देव और ऋषि जे हैं ते तप, यज्ञ और क्रिया आदिकोंसे अर्चा मूर्ति विषेही हरिकूं सेवते हैं. ॥ प्रश्न। इस भारत खंडमें कौन कौनसे स्थानों विषे ऋषि, मुनि, और देव हरिके अर्चावतारका सेवन करते हैं । उत्तर। पद्मपुराणमें, स्वयं व्यक्त अर्चावतारोंके धाम इस प्रकारसें कहे हैं कि ।

ऐंद्रद्युम्ने तथा कूर्मे सिंहाद्रौ बदरीवने ।
कृतशौचे प्रयागे च पौंड्रके चैव दंडके ॥ ३ ॥
वैकुंठाद्रौ पदे चैव श्वेताद्रौ करवीरके ।
कांच्यामनंतशयने श्रीरंगे गोरवाचले ॥ ४ ॥
नारायणाचले सौम्ये वाराहे वामनाश्रमे ।
एवमाद्याः स्वयं व्यक्ताः सर्वकामफलप्रदाः॥ ५ ॥

अर्थ–ऐंद्रद्युम्न, कूर्म, सिंहाद्रि, बदरीवन, कृतशौच,

प्रयाग, पौंड्रक, दंडक, वैकुंठाद्रि, श्वेताद्रि, करवरिक, कांची, अनंतशयन, श्रीरंग, गौरवाचल, नारायणाचल, वाराह, वामनाश्रम, इनकूं आदिलेकर जे स्वयंव्यक्त अर्चावतार हैं, ते सर्व प्रकारके इच्छित फलके देनेवाले हैं ॥ ५ ॥ प्रश्न। हे भवरोग वैद्य गुरो ! अर्चावतार कितने प्रकारके हैं. । उत्तर। रामानंदीय वैष्णवमताब्जभास्कर ग्रंथमें श्रीरामानंद स्वामीने सुरसुरानंदके प्रति चतुर्विध अर्चावतार कह्या है कि ।

प्रशस्तदेशादिषु वर्तमानश्चतुर्विधः श्रीयुत एव सर्वदा। स च स्वयं व्यक्त इति प्रभेदतो दैवश्च सैद्धश्च स मानुषश्च ॥ ६ ॥

अर्थ—स्वयंव्यक्त १ दैव २ सैद्ध ३ मनुष ४ इस भेदसें सो अर्चावतार चार प्रकारका जानने योग्य है, कैसा है वो अर्चावतार कि श्रीरंग अयोध्या वृंदावन आदिक उत्तम देशोंमें वर्तमान है, और सर्वदा लक्ष्मी करकेही युक्त है ॥ ६ ॥ प्रश्न। हे महाराज गुरु! त्यागी वैष्णव तो अयोध्या वृंदावनादिक उत्तम देशोंमें विचरते हुये तहां अर्चावतारोंके प्रसाद और तीर्थकूं ले सकैं, परंतु गृहस्थ वैष्णव जे हैं ते नित्य प्रति अपने गृह जंजालकूं छोडकर तहां कैसे जा सकैं. तातें जे कोइ वैष्णव उन अयोध्या आदिक स्थानोंमें जाकर निवास करने समर्थ नहीं हैं, उनकूं कैसा करना चाहिये । उत्तर। उनकूं अपने घर विषेही अर्चावतारका स्थापन करना चाहिये, ऐसा पद्मपूराणसें कह्या है ।

अथवा स्थापनं विष्णोः स्वगृहे तद्विशिष्यते ।
शिलया दारुलोहाद्यैः कृत्वा प्रतिकृतिं हरेः ॥ ७ ॥

अर्थ—अथवा उन अयोध्या, वृंदावनादि देशोंमें जा नहिं शके तों अपने गृह विषेभी विष्णुप्रतिमाका स्थापन करना श्रेष्ठ है। प्रश्न। वह विष्णुका अर्चावतार किस पदार्थका बनाकर स्थापन करना चाहिये.। उत्तर। पाषाण, काष्ठ, सुवर्ण, मत्तिका, रत्न, ताम्र, रजत, (चांदी) इन पाषाणादि सप्त पदार्थों में जिसकी प्रतिमा करनेमें अपनी प्रीति होय तिस करके हरिकी प्रतिमा बनवाकर अपने घर विषे स्थापन करै, और जो पुरुष विष्णुकूं अपने मन विषे ध्यानमें ल्या सक्ता है, उस पुरुषकूं अष्टमी मनोमयी प्रतिमाभी हृदय विषे स्थापन करनेकी कही है, ऐसें अष्ट प्रकारकी प्रतिमा कही हैं ॥ ७ ॥ प्रश्न। इन सप्त प्रकारकी विष्णुप्रतिमाओंकी प्रतिष्ठा किसके पास करानी चाहिये।उत्तर। वसिष्ठ स्मृतिमें प्रतिष्ठा करने वालोंका लक्षण ऐसा लिखा है कि।

जितेंद्रियः शुभाचारः सत्वस्थः शुभलक्षणः ।
श्रुतिस्मृतिपुराणार्थविद्वान्दंभविवर्जितः ॥ ८ ॥
अर्थपंचकतत्वज्ञो ह्यग्निहोत्रयुतश्चिरम् ।
द्वयनिष्ठो द्वयार्थज्ञः प्रतिष्ठां कर्तुमर्हति ॥ ९ ॥
चक्रादिचिह्नहीनेन स्थापिते यदि विग्रहे ।
न सान्निध्यं हरिर्याति क्रियाकोटिशतैरपि ॥ १० ॥

अर्थ—इंद्रिय जीत होय, शुभ आचार वाला होय, सत्व गुणी होय, शुभ लक्षण वाला होय, अर्थात् अंध, बधिर, पंगु,

कुष्ठी, अंगहीन न होय, तथा श्रुति स्मृति और पुराणोंके अर्थकूं जाननेवाला होय, तथा दंभ रहित होय तथा अर्थपंचकके तत्व- कूं जानता होय, तथा अग्नि होत्रीहोय, तथा द्वयमंत्र विषे निष्ठा वाला होय, तथा मंत्र द्वयके अर्थकूं जानता होय, ऐसे लक्षणों वाला जो वैष्णव द्विज है, सोही विष्णुकी प्रतिष्ठा करने योग्य है. ॥ और शंख चक्रादि पंच संस्कारोंके चिन्हों करके रहित पुरुषने स्थापन करी हुई जो विष्णुकी प्रतिमा है, उस प्रतिमा विषे शो करोड क्रिया ओं करके भी विष्णु पास नहीं आते हैं. ॥ और अवैष्णवने स्थापन करी हुई प्रतिमाकूं जो पुरुष वंदन करता है सो वंदना करने वाला मूढ पुरुष नरकमें जाता है ता कारणतें अर्थपंचककूं जाननेवाला और पंचसंस्का- रों करके संस्कार कराहुआ तथा आकारत्रय करके संपन्न, ऐसा जो महाभागवत विप्र है, ताकूं प्रतिष्ठा कर्म विषे वरना चा- . दूसरेकूं नहीं. ॥ प्रश्न । हे देशिक ! धनवान् जो वैष्णव सो तो प्रतिमा ल्यावे, प्रतिष्ठा करवावे, और प्रतिष्ठा करने वालेकूं दक्षिणा देवे, परंतु निर्धन जो वैष्णव है सो किस प्रकार- सें विष्णुकी सेवा करे. । उत्तर । जिस पुरुषकूं प्रतिष्ठा आदि- क विषे खर्चकरनेकूं धन न मिले, सो पुरुष शालग्राम शिलाविषे हरिका पूजन करे, ऐसा हारित स्मृतिमें कह्या है कि–

शालग्रामशिलायां तु पूजनं परमात्मनः ।
कोटिकोटिगुणाधिक्यं भवेदत्र न संशयः ॥ ११ ॥

न जपो नाधिवासश्च न च संस्थापनक्रिया ।
शालग्रामार्चने विष्णुस्तस्मिन्सन्निहितः सदा ॥१२॥

अर्थ–शालग्राम शिला विषे जो पुरुष परमात्माका पूजन करता है, उस पुरुषकूं कोटि कोटि गुणा अधिक फल होता है, इसमें संशय नहीं ॥ उस शालग्रामके पूजन विषे जप नहीं, अधिवासे नहीं और स्थापन करनेकी क्रियाभी नहीं, किंतु ता शालग्राम शिलाके अर्चन विषे विष्णु सदा पासही रहते हैं, तातें उस सालग्राम शिला विषे आवाहन और विसर्जनभी करो वा मत करो विकल्प है. ॥ प्रश्न । भगवत पूजा किस प्रकारसें करनी चाहिये, । उत्तर ।

आवाहनासनाभ्यां तु पाद्यार्घ्याचमनैस्तथा ।
स्नानवस्त्रोपवीतैश्च गंधपुष्पसुधूपकैः ॥ १३ ॥
दीपनैवेद्यतांबूलप्रदक्षिणविसर्जनैः ।
षोडशार्चाप्रकारैस्तमेतैरर्चेत्सदा सुधीः ॥ १४ ॥

अर्थ–आवाहन १ आसन २ पाद्य ३ अर्घ्य ४ आचमन ५ स्नान ६ वस्त्र ७ उपवीत ८ गंध ९ पुष्प १० धूप ११ दीप १२ नैवेद्य १३ तांबूल १४ प्रदक्षिणा १५ विसर्जन १६ इतने षोडश अर्चाके प्रकार हैं, तिन करके मुमुक्षु जन जो है सो सदा अर्चावतारकूं पूजे. अर्थात् वेदके पुरुष सूक्तमें लिखे हुये वैदिक मंत्रों करके अथवा तांत्रिक मंत्रों करके आवाहनसे

---

१ संस्कार ।

आदि लेकर विसर्जन पर्यंत षोडश उपचारों करके पूजा करनी चाहिये ॥१४॥ हे शिष्य ! भगवत पूजनके तीन उपचार हैं एक पंचोपचार, दूसरा षोडशोपचार, और तीसरा राज्योपचार, इन तीनों उपचारोंमें मंत्रसें रहित और क्रियासें रहित पूजा करनी नहीं, फिर पूजा करके पीछे भगवतके सन्मुख खडा होकर अपने मनोवांछितकी प्रार्थना ऐसें करे कि ।

**जगत्पते श्रीश जगन्निवास प्रभो जगत्कारण रामचंद्र । नमो नमः कारुणिकाय ते सदा पदाब्ज-युग्मे तव भक्तिरस्तु मे ॥ १५ ॥ मनोमिलिंद-स्तव पादपंकजे रमार्चिते संरमतां भवे भवे । यशः श्रुतौ ते मम कर्णयुग्मं त्वद्भक्तसंगः सततं ममास्तु १६**

**अर्थ**—हे रामचंद्र, हे जगत्पते, हे लक्ष्मीपते, हे जगन्निवास, हे प्रभो, हे जगत्कारण ! अत्यंत करुणा युक्त जो आपहो सो आपके अर्थ मेरा वारं वार नमस्कार है. और तुमारे दोनों चरण कमल विषे मेरी भक्ति निरंतर होहु. और लक्ष्मीकरके पूजे हुये जो आपके चरण कमल हैं, तिन चरणों विषे मेरा मन रूपी भ्रमर जन्म जन्म विषे रमण करो. और तुमारे यशके सुनने विषे निरंतर मेरे दोनों कर्ण रहो. और तुमारे भक्तोंका संग मेरे निरंतर होहु. इस प्रकारसें प्रार्थना करे. ॥ १६ ॥ फिर प्रार्थना करे पीछे साष्टांग प्रणाम करे. अर्थात् अष्ट अंगोंसें प्रणाम करे. । प्रश्न । प्रणाम करनेके अष्ट अंग कौन कौनसे हैं. । उत्तर ।

उरोशिरोदृष्टिमनोवचोंघ्रिद्वयप्राजत्करयुग्मजानुभिः । अंगैः क्षितौ तं प्रणमेदथाष्टभिर्दीर्घं तथैतैः कृतधीश्च दंडवत् ॥ १७ ॥ बाहू च पादौ च प्रसार्य सांजलीः स्तवैः स्तुवन् दीर्घमथो नमेत तम् । शतैः क्रतूनां तु सुदुर्लभां गतिं स चाप्नुयाद्विष्णुपरायणो जनः ॥ १८ ॥

अर्थ—जैसें काष्ठका दंड पृथ्वी विषे लंबा पडता है, तैसें भगवत विषे जिसने बुद्धि करी है ऐसा वैष्णव जो है सो, उर,शिर,दृष्टि, मन,वचन,अंघ्रिद्वय,करद्वय, जानुद्वय इन अष्ट अंगों करके दंडकी माफक दीर्घ प्रणामकूं करे. वह विष्णुपरायण जन जो है सो अपने दोनों हस्त जोडकर स्तुति करता हुआ अपने दोनों हस्त और पाद पसारके भगवतकूं दीर्घ प्रणाम करे. उस प्रणामकूं करनेवाला विष्णु जन जो है सो सैकडों यज्ञ करकेभी जो गति नहीं मिल सक्ति है, उस गतिकूं एक प्रणाम करके प्राप्त होता है ॥ और श्रीवैष्णव संप्रदायमें भगवतकूं एक वारही साष्टांग प्रणाम करनेका कह्या है सो इस मंत्र करके करना चाहिये कि ।

अपराधसहस्रभाजनं पतितं भीमभवार्णवोदरे ।
अगतिं शरणागतं हरे कृपया केवलमात्मसात्कुरु १९

इति श्रीमद्रामानुजाचार्यचरणयुग्माश्रितेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे पुण्यकर्मभगवत्समर्पणपूर्वकार्चावतारप्रकारकथनं नाम सप्तदशोऽध्यायः ॥ १७ ॥

# अथाष्टादशोऽध्यायः ।

प्रश्न । हे गुरुवर ! वैष्णव कितने प्रकारके हैं । उत्तर ।

अथोच्यते वैष्णवभेद ईप्सितो ज्ञातुं च ते विष्णुपरायणैर्जनैः । सुवेदनीयो बहुधा महामते सुनिश्चितो विज्ञवरैर्महर्षिभिः ॥१॥ प्राप्तुं परां सिद्धिमकिंचनो जनो द्विजादिरिच्छन् शरणं हरिं व्रजेत् । परं दयालुं स्वगुणानपेक्षितक्रियाकलापादिकजातिभेदम् ॥ २ ॥

अर्थ—श्रीरामानंदस्वामी कहते हैं कि हे महामते, सुरसुरानंद, अथ ( अर्चावतार कथन करके पीछे विष्णुपरायण जनों करकै जाननेकूं इच्छित और तेरेकूं भी अत्यंत जानने योग्य, ऐसा जो वैष्णवोंका भेद है, सो मैं तेरेकूं कहता हूं सो तू सुन. । वैष्णवोंका जो भेद है सो कैसा है कि, विज्ञवर महर्षियोंने बहुत प्रकार करके अच्छी तरहसें निश्चय किया हुआ है. ॥ १ ॥ अकिंचन अर्थात् वैराग्यवान् विरक्त ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, और शूद्र आदिक जो जन हैं, सो मोक्ष रूप सिद्धिकूं प्राप्त होने की इच्छाकूं करता हुआ परम दयालु श्रीहरिके शरणकूं प्राप्त होवे. कैसे हरि हैं कि अपने वात्सल्यादि गुणोंकरके शरणागति विषे क्रिया कलापादिक जातिके भेदकूं नहीं इच्छते हैं, अर्थात् कोइभी जातिवाला शरण आवे उसके शरणकूं अंगीकार करते हैं, उसकी ऊंच नीच क्रिया, ऊंच नीच

जाति, कुछभी नहीं देखते हैं ॥ २ ॥ और अन्य ग्रंथों विषेभी कह्या है कि ।

प्राप्तु मिच्छन्परां सिद्धिं जनः सर्वोप्यकिंचन ।
श्रद्धया परया युक्तो हरिं शरणमाश्रयेत् ॥ ३ ॥
न जातिभेदं न कुलं न लिंगं न गुणक्रियाः । न
देशकालौ नावस्थां योगो ह्ययमपेक्षते ॥४॥ ब्रह्म-
क्षत्रविशः शूद्राः स्त्रियश्चांतरजास्तथा । सर्व एव
प्रपद्येरन् सर्वधातारमच्युतम् ॥ ५ ॥

अर्थ—हर कोइभी जाति वाला विरक्त जन मोक्षरूप सिद्धिकूं प्राप्त होनेकूं इच्छता हुआ परम श्रद्धा करके श्रीहरिका शरणकूं आश्रय करे। वो जो शरणागति योग है, सो ऊंच नीच जातिके भेदकूं नहीं इच्छता है, और ऊंच नीच कुलके भेदकूं भी नहीं इच्छता है. तथा ब्रह्मचारी, गृहस्थ, वानप्रस्थ, और संन्यासी आदिक आश्रमादिक धर्मके चिन्होंकूंभी नहीं इच्छता है, तथा गुण और क्रिया वालाही, शरणागतिका अधिकारीहै, ऐसाभी नहीं इच्छता है, तथा उत्तम देश और काल विषेही शरणागति लेनी चाहिये,ऐसाभी नहीं इच्छता है तथा बाल्य और तारुण्य अवस्थामेंही शरणागती लेनी, ऐसाभी नहीं इच्छता है किंतु ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, स्त्री, धोबी, नट, कुंभार, कोलि,भील इत्यादिक सबही भगवतके शरणकूं प्राप्त होते भये. तातें शरणागति विषे देव, मनुष्य, राक्षस, पशु, पक्षी, ऊंच, नीच, सबकोइका अधिकार है ॥ ५ ॥

महर्षिवर्यैः सतु बद्धमुक्तप्रभेदतोऽमन्यत चेतनो द्विधा । बद्धोपि तत्रास्ति मुमुक्षवश्च बुभुक्षवश्चेति प्रभेदतो द्विधा ॥ ६ ॥ अनादिकर्मोत्करजातनानादेहाभिमानी सुमतोथ बद्धः । स चाच्युताहेतुकृपाकटाक्षतोऽविद्याक्रियावासरुचिप्रवृत्तेः ॥ ७ ॥ विमोक्तुमिच्छुस्तु मुमुक्षुरुच्यते संबंधतः प्राज्ञसुसंमतोयम् । तथैव सांसारिकभोगमिच्छुर्बुभुक्षुरन्यः खलु कथ्यते बुधैः ॥ ८ ॥

अर्थ—इस जगत विषे दो प्रकारके चेतन हैं, एकतो बद्ध चेतन है, और दूसरा मुक्त चेतन है, ऐसें सनकादिक, नारद, अगस्त्य, वशिष्ठ आदिक महर्षि श्रेष्ठोंने चेतन दो प्रकारके माने हैं, तहां बद्ध और मुक्त इन दो चेतनोंके मध्यमें बद्ध चेतन जो है सोभी मुमुक्षु और बुभुक्षु ऐसे भेदसें दो प्रकारका है। प्रश्न । बद्ध चेतनका क्या लक्षण है. । उत्तर । अनादिकर्मोत्करजातनानादेहाभिमानी सुमतोथ बद्धः। अर्थात् इस जीवने करे हुये अनादि कालके कर्मोंका समूह करके उत्पन्न भये जे जरायुज १ अंडज २ स्वेदज ३ उद्भिदज ४ ये चार प्रकारके शरीरहैं, उन चार प्रकारके शरीरों विषे अहंकार और ममता करके युक्त जो चेतन है, सो बद्ध चेतनहै ऐसा ज्ञानी पुरुषोंनें सुंदर प्रकारसें मान्या है। प्रश्न । इस बद्ध चेतनके दो भेद हैं, एक मुमुक्षु और दूसरा बुभुक्षु इन दोनोंके लक्षण कृपाकरके कहो। उत्तर । वो बद्ध चेतन जो है सो भगवतकी

कृपाकटाक्षकरके अविद्या कर्म वासना रुचि प्रवृत्तिके संबंधसें, मुक्त होनेकी इच्छा करता है तब मुमुक्षु ऐसा नाम करके कह्या जाता है. अर्थात् इस चेतनकूं जन्म मरणकी देनेवाली अविद्या है, उस अविद्या करके यह जीव नाना प्रकारके शुभाशुभ कर्मनकूं करता है पीछे उन शुभाशुभ कर्मोंके करनेसे उन कर्मोंकी संस्कार रूप वासना अंतःकरण विषे उत्पन्न होती है. फिर उस शुभाशुभ वासना करके शुभाशुभ कर्मोंकूं करनेकी रुचि उत्पन्न होती है पीछे उस रुचि करके फेर शुभाशुभ कर्मों विषे यह जीव चेतन, प्रवृत्ति करता है. जब इस चेतन पर भगवतकी कृपा दृष्टि होती है, तब यह जीव इन अविद्या, कर्म, वासना, रुचि, प्रवृत्ति आदिकोंके संबंधसें मुक्त होनेकी अर्थात् इन अविद्या आदिकोंतें छूटनेकी इच्छा करता है, ता मुक्त होनेकी इच्छा वाला होनेतें मुमुक्षु इस नाम करके कह्या जाता है. । **प्रश्न** । मुमुक्षुका आपने लक्षण कह्या परंतु बुभुक्षुका क्या लक्षण है । **उत्तर** । **तथैव सांसारिकभोगमिच्छुर्बुभुक्षुरन्यः खलु कथ्यते बुधैः ॥** अर्थात् संसारके विषयोंका भोग करनेकी इच्छावाला जो बद्ध चेतन है, सो मुमुक्षुसें न्यारा, बुभुक्षु नाम करके बुध जनोंने नक्की कह्या है तातें, हे शिष्य ! जिसकूं मुक्तिकी इच्छा है, उसकूं मुमुक्षु कहते हैं, और जिसकूं इस लोक और परलोकके भोग करनेकी इच्छा है, उसकूं बुभुक्षु कहते हैं ऐसे बद्धचेतनके दो भेद हैं ॥ और मुमुक्षुभी तीन प्रकारके हैं, एकतो भक्त मुमुक्षु १ दूसरा उपासक

मुमुक्षु २ तीसरा शुद्ध भक्त मुमुक्षु ३ तहां फलकी इच्छातें रहित तथा कर्त्ता पनेके अभिमानते रहित होकर वेद विहित कर्मोंकूं करके ईश्वर विषे अर्पण करता हुआ तैल धाराकी माफक स्मृतिका साक्षात्कार पर्यंत जो भक्ति विषे निष्ठावाला है, सो भक्त मुमुक्षु कहिये. १ और जो ध्यान पूजन पुरश्चरणादि विषे निष्ठावाला है, तथा देहके आरंभ करनेवाले कर्मोंकी निवृत्ति करनेवाले साधनोंकूं करता है, तथा आत्माके अनुभवके प्रतिबंधकोंकी निवृत्तिका साधन करता है, उसकूं उपासक मुमुक्षु कहिये. २ और भगवतके यशका श्रवण कीर्तन आदि-कोंविषे निरंतर जिनकी स्थिति है, उनकूं शुद्धभक्त मुमुक्षु कहिये. ॥ ३ ॥ और जे मुमुक्षुके भेद इहां कथन नहीं करे हैं, तेभी इन विषेही अंतर्भूत हैं इस रीतिसें तीन प्रकारके मुमुक्षु हैं. ॥ और प्रपन्न जो है सो इन तीनोंसे भिन्न है । प्रश्न। प्रपन्न कितने प्रकारके हैं, और उनके क्या क्या लक्षण हैं. ।

विहाय चान्यत्परमं दयालुं प्राप्यं समर्थं निरपाय-
मीश्वरम् । उपायमेतेऽध्य वसीय सुस्थिता ज्ञेयाः
प्रपन्नाः सततं हरिप्रियाः ॥ ९ ॥ प्रपन्नश्चापि
दृप्तः स तथा चार्त्त इति द्विधा । शरीरस्थिति-
पर्यंतमाद्योऽत्रैव यथोचितम् ॥ १० ॥ प्राप्तदुः-
खादिभुंजानः शरीरांतेऽवसीय च । महाबोधोऽ-
तिविश्वासो मोक्षसिद्धिमवस्थितः ॥ ११ ॥ अ-

थांत्योऽसहमानस्तत्क्षणमेव तु संसृतिम् । तथैव भगवत्प्राप्तौ सत्वरस्त्वांत उच्यते ॥ १२ ॥

अर्थ–जे प्रपन्न हैं ते मोक्षके दूसरे उपायोंका परित्याग करके परम दयालु परम समर्थ परम प्राप्य ऐसे ईश्वर रूप अखंड उपायकूही निश्चय करके सुंदर प्रकारसें रहे हैं, उनकूं प्रपन्न जानना ते प्रपन्न कैसे हैं कि. । सततं हरिप्रियाः । अर्थात् ते प्रपन्न श्रीहरिकों निरंतर प्यारे हैं, अथवा उन प्रपन्नोंकूं निरंतर हरि बहुत प्यारे हैं. ॥ वे प्रपन्न द्विप्रकारके हैं, एकतो दृप्त प्रपन्न है, और दूसरा आर्त्त प्रपन्न है. तहां प्रथम जो दृप्तप्रपन्न है, सो अपने शरीरके स्थिति पर्यंत अर्थात् जहां तक शरीर रहे तहां तक यथा उचित अपने प्रारब्ध करके प्राप्त भये दुःख आदिकोंकूं भोगता हुआ रहता है, और जब उसके शरीरका नाश होता है तब मोक्षकी सिद्धिका निश्चय करके महाज्ञानी और महाविश्वासी होकर स्थितिकूं करता है, उसकूं दृप्त प्रपन्न कहते हैं. ॥ और ता पीछें दूसरा जो आर्त प्रपन्न है, सो जन्ममरणकूं और जन्म मरणके दुःखोंकूं क्षण मात्रभी सहन नहीं करता है, और तैसेंही भगवतकी प्राप्ति विषे जिसका चित्त बहुत वेग वाला है, अर्थात् भगवतके मिलने वास्ते बहुत उतावल करता है, और कहता है कि, हे भगवन् तुमारा अनुभवमें विघ्न रूप इस मेरे शरीरका आप जलदीसें नाश करो, ऐसी प्रार्थना करता है, उसकूं आर्त्त प्रपन्न कहते हैं. ॥ प्रश्न । हे नित्यानित्यबोधकगुरो ! बद्धचेतनका प्रकार आपके मुखसें

मैंने अच्छी तरहसें सुन्या, और अब मैं मुक्त चेतनके भेद सुननेकी इच्छा करता हूं सो आप परम अनुग्रहकरके कथन करो। उत्तर । मुक्त चेतनभी दो प्रकारके हैं ।

नित्यकादाचित्कभेदान्मुक्तद्वैविध्यमुच्यते ।
नित्याः कदाचित्तत्रापि सिद्धाः सुपुरुषा वराः ॥१३॥
गर्भजन्मादिदुःखं येऽननुभूय स्थिताः सदा ।
सीतारामप्रियाः शश्वत्तेनंतगरुडादयः ॥ १४ ॥

अर्थ—एकतो नित्यमुक्त हैं, और दूसरे कादाचित्क मुक्त हैं इस भेदतें मुक्त चेतनोंका द्विविधपना कह्या है. तहां नित्य और कादाचित्क मुक्तोंके मध्यमें जे कादाचित्भी गर्भ जन्मादिकोंके दुःखका अनुभव नहीं करके सिद्धा ( साधनकी अपेक्षातें रहित ) भये हुए स्थितिकूं करते हैं, ते नित्य मुक्त कहे जाते हैं, अर्थात् कोइभी काल विषे जब गर्भ, जन्म मरण आदिकोंके दुखोंकूं नहीं जानते हैं, तातें वे सिद्ध हैं अर्थात् गर्भ जन्म मरण आदिक दुःखोंकी निवृत्तिके साधनोंकी इच्छातें रहित भये हुए जे सदा रहते हैं, ते नित्यमुक्त कहे जाते हैं. वे नित्यमुक्त कैसे हैं कि । शश्वत्सीतारामप्रियाः । हैं. अर्थात् वे नित्यमुक्त निरंतर सीता और रामकूं अत्यंत प्यारे हैं. । अत एव वराः । अर्थात् सीतारामके प्रिय होनेते वे नित्यमुक्त अत्यंत श्रेष्ठ हैं. ऐसे वे सुपुरुष अर्थात् मुक्तपुरुष अनंत, गरुड, विष्वक्सेन आदिक हजारों हैं, तिनकी संख्या सारदाभी नहीं कर सक्ति है. ॥ १४ ॥ प्रश्न । हे शरणागत-

वत्सल गुरो ! नित्यमुक्त कितने प्रकारके हैं. । उत्तर । नित्य-मुक्तभी द्विप्रकारके हैं, ते श्रवण कर ।

परिच्छदाः परिजना नित्यमुक्ता अपि द्विधाः ।
किरीटाद्या अनंताद्याः क्रमात्ते च प्रकीर्तिताः ॥१५॥

अर्थ–एकतो परिच्छद, और दूसरे परिजन, इस रीतीसे नित्यमुक्तभी दो प्रकारके हैं. वे अनुक्रमतें, किरीट, मुकुट, कुंडल आदिक, परिच्छद कहे जाते हैं, और अनंत, गरुड, आदिक परिजन कहे जाते हैं ॥ परिच्छदनित्यमुक्त, और परिजननित्यमुक्त, इस प्रकारसें नित्यमुक्त दो प्रकारके हैं ॥ प्रश्न । कादाचित्क मुक्त कितने प्रकारके हैं. । उत्तर । कादा-मुक्तभी द्वि प्रकारके हैं ।

भागवता केवलाश्च कादाचित्का अपि द्विधाः ।
तत्र भागवता बोध्या ये तु ते भगवत्पराः ॥ १६ ॥

अर्थ–भागवत १ और केवल, इस प्रकारसे कादाचित्क मुक्तभी द्वि प्रकारके हैं । तहां भागवत कादाचित्क मुक्त, और केवल कादाचित्क मुक्त इन दोनेंके मध्यमें जे श्रीराम भगवान विषे मुख्य निष्ठावाले हैं, ते भागवत इस नाम करके जानने योग्य हैं ॥ प्रश्न । वे भागवत कितने प्रकारके हैं । उत्तर । भागवत कादाचित्क मुक्तभी द्विविध हैं ।

भगवद्भोग्यभूत्यादिसाक्षात्कारसुखाश्रयाः ।
श्रीराममानसा नित्यं तदनुध्यानतत्पराः ॥ १७ ॥

अर्थ—श्रीरामने भोगी हुयां जे भूत्यादिक नाना संपत्ति हैं, उन संपत्तियोंके साक्षात्कार करके जे सुख उत्पन्न भये हैं, उन सुखोंके आश्रय रूप हैं. अर्थात् श्रीरामने जे पदार्थ भोग किये हैं, उन नाना प्रकारके पदार्थोंके भोग करके वे भागवत अत्यंत सुखके भंडार रूप हैं और श्रीराम विषेही जिनका चित्त है. और नित्य श्रीरामके ध्यान विषे क्षण क्षणमें अत्यंत श्रद्धावाले हैं. ऐसा प्रथम प्रकारके भागवतोंका लक्षण कह्या. ॥ और अब दूसरे प्रकारके भागवतोंका लक्षण कहते हैं. ।

केचिद्गुणानुसंधानपराः कैंकर्यतत्पराः ।
इत्थं महर्षिभिः प्रोक्ता द्विविधा भगवत्पराः ॥ १८ ॥

अर्थ—और दूसरे कितनेक भागवत जे हैं, ते भगवतके गुणोंका मनन करते हुवे भगवतके कैंकर्य विषे निरंतर तत्पर रहते हैं ऐसे पूर्वोक्त प्रकारसे महर्षियोंनें दो प्रकारके भागवत कहे हैं **प्रश्न** । केवल कितने प्रकारके हैं । **उत्तर** । केवलभी दो प्रकारके हैं ।

द्विविधाः केवला बोध्या दुःखभावकतत्पराः ।
आत्मानुभूतिः परमा इति चोक्ता महर्षिभिः ॥ १९ ॥

अर्थ—एक तो दुःखकी भावना विषे मुख्य तत्पर हैं और दूसरे परमात्माका अनुभव विषे परायण हैं, इस प्रकारसें महर्षियोंनें दो प्रकारके केवल कादाचित्कमुक्त कथन करे हैं । हे शिष्य ! इस प्रकारसे बद्धचेतनके मुमुक्षु बुभुक्षु भक्त उपासक शुद्धभक्त प्रपन्न दृप्त प्रपन्न आर्तप्रपन्न ये अष्ट प्रकारके भेद हैं.

और मुक्तचेतनके नित्यमुक्त कादाचित्क परिच्छद परिजन भागवत केवल ये षट्प्रकारके भेद हैं। सो एकचेतनके दो प्रकार इकट्ठेकरके ये आगे लिखे हैं सो देखो इति।

## एक चेतनके दो प्रकार ।

| बद्धचेतन १ | मुक्तचेतन २ |
|---|---|
| मुमुक्षुः १-बुभुक्षुः २ | नित्यमुक्तः १-कादाचित्कमुक्तः २ |
| भक्तः १ | परिच्छदः १ भागवतः १ |
| उपासकः २ | परिजनः २ केवलः २ |
| शुद्धभक्तः ३ | |
| प्रपन्नः ४ | |
| दृप्तप्रपन्नः ५ | |
| आर्त्तप्रपन्नः ६ | |

## अथ वैष्णवानां लक्षणं लिख्यते ।

इस प्रकारसें अष्टादश प्रकारके वैष्णवोंकूं मैंने हे शिष्य! तेरे प्रति कथन करे। अब तेरी क्या सुननेकी इच्छा है । प्रश्न । हे गुरुजी! वैष्णवोंका क्या लक्षण है। उत्तर ।

स मुच्यते संप्रति चारुलक्षणं महात्मनां सद्गुणवैष्णवानाम्।विरंचिशंभुश्रितरामचंद्रपदारविंदास्थितभृंगचेतसाम्॥ १॥ धृतोर्ध्वपुंड्रस्तुलसीसमुद्भवां दधच्च मालाममलां हि कंठतः।तज्जन्मकर्माणि हरेरुदाहरेद्धृहंश्च नामानि शुभप्रदानि ॥ २॥

अर्थ-हे शिष्य! अब उन महात्मा सद्गुणी वैष्णवोंका

सुंदर रमणीय लक्षण मैं तेरे प्रति वर्णन करता हूं तू श्रवण कर कैसे वे वैष्णव हैं कि ब्रह्मा और शिव करके सेवन करे हुये श्रीरामचंद्रजीके चरणारविंद विषे जिन वैष्णवोंका मन रूपी भौंरा रह्या हुआ है। और जिस वैष्णवने अपने द्वादश अंगों विषे द्वादश ऊर्ध्व पुंड्र धारण करे हैं तथा जिस वैष्णवने कंठ विषे तुलसीकी माला धारण करी है तथा वो निर्मल वैष्णव जो है सो भगवतके अवतार और उन अवतारोंके चरितोंकी कथाका निशिदिन गान करता है तथा वो वैष्णव, राम कृष्ण नरसिंह नारायण इत्यादि नामोंका उच्चारण अहर्निश करता है।

**रथांगपाणेः शृणुयान्निरंतरं कथां च गायेत्सुय-**
**शोंकितां मुहुः। रूपं तदीयं तु चराचरात्मकं**
**पश्यन्सतां संगमुदारधीश्चरेत् ॥ ३ ॥**

अर्थ–फिर वो वैष्णव जो है सो चक्रधारी भगवानके अमृतरूपी सुंदर यशन करके भरी हुई कथाकूं वारंवार श्रवण करै और जो पढ्याहुआ समर्थ होय तो अपने मुखसे आप निरंतर गान करे और स्थावर जंगम रूप चराचर विषे रह्या हुआ भगवतके रूपकूं देखै अर्थात् जब चराचर विषे भगवतके रूपकूं देखैगा तब किसीकाभी द्रोह नहीं करेगा, तातें तैसा रूपकूं देखे, तथा उदार बुद्धिवाला वैष्णव जो है सो सदा संत-नका संग करे, क्योंकि जैसे लाख, अग्निके संगसेंही नरम रह-ता है, मनरूपी लाख भी सत्संग रूप अग्निसेही कोमल धर्मगामी बन्या रहता है और जैसें कूपमेंसें एक घडा जल, निकालकर

पृथ्वी विषे डाऱ्या हुवा वो जल समुद्र विषे नहीं जा सक्ता है और वोही जल गंगा यमुना रेवाआदिक समुद्रमें मिली हुई नदीमें डारनेसें शीघ्रही समुद्रकूं प्राप्त हो जाता है, तैसे गंगायमुना रेवा रूप सत्संग करकें वो सत्संग करनेवाला तत्काल सहजही भगवतकूं प्राप्त होता है । सो ज्ञान गीतामें कह्या है कि ।

सत्संगेन परं प्राप्य दुस्तरं तरतेऽचिरात् ।
तस्मादतिप्रयत्नेन सत्संगं सततं चरेत् ॥ ४ ॥

अर्थ—ज्ञानी संतोंके समागम करकै परमात्माकूं प्राप्त होकर तरनेकूं अति कठिन-ऐसा संसारकूं जलदीसे तरके पार होजाता है । फिर कह्या है कि ।

गंगा पापं शशी तापं दैन्यं कल्पतरुस्तथा ।
पापं तापं च दैन्यं च हरेत्साधुसमागमः ॥ ५ ॥

अर्थ—गंगामें स्नान करनेसे गंगा पापनकूं मिटाती है, तथा चंद्रमा अपनी शीतल किरणों करके बाहिरके तापकूं मिटाता है. तथा कल्पवृक्ष मनचिंतित सुख भोग देकर दीनपनेकूं मिटाता है. और साधुका समागमतो सर्व पाप, तथा अंतर बाहिरके सर्व ताप तथा दीनता इन तीनोंकूं मिटाता है. तातें सत्संग जो है सो गंगा शशी, और कल्पवृक्ष इन तीनोंसें अति श्रेष्ठ है. वास्तै जहांतक देह रहै तहां तक सत्संग करना ।

चक्रादिपंचायुधचिह्नितांगः समीक्ष्य हृष्टश्च हरिप्रियानसौ । तथाविधान्भक्तिपरः समर्चेत् सुवैष्णवान् जन्मफलादिकं स्तुवन् ॥ ६ ॥

अर्थ–और चक्रादिक पंच आयुधोंकरके चिन्हवाले जिसके अंग हैं, ऐसा भक्तिमान् यह जो वैष्णव है सो हर्षायमान होकर, हरिके प्यारे उन वैष्णवोंका सुंदर प्रकारसें पूजन करे और आज मेरा जन्म फल भाग्यादिकोंकूं धन्य है ऐसा अपना वखान करे। इस प्रकारसें वैष्णवोंका लक्षण कह्या अब उन वैष्णवके सबसें श्रेष्ठपनेकूं कहते हैं।

पंचायुधांकांकितवैष्णवा ये सहद्विजक्षत्रियवैश्यशूद्राः। स्त्रियस्तथान्येऽपि च विष्णुरूपा जगत्पवित्रप्रपवित्रिणः सदा॥ ७॥

अर्थ–हे शिष्य! पंच आयुधोंके चिन्हवाले ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, स्त्री तथा दूसरेभी संकर जातिवाले जे वैष्णव हैं, ते सर्व विष्णुरूप हैं ऐसा जानना फिर कैसे हैं वे वैष्णव कि जगतकूं पवित्र करनेवाले जे गंगादिक तीर्थ हैं, उनकूंभी सदा पवित्र करनेवाले हैं। तैसेंही श्रीमद्भागवतमेंभी कह्या है कि।

तीर्थीकुर्वंति तीर्थानि। तथा। न ह्यम्मयानि तीर्थानि न देवा मृच्छिलामयाः। ते पुनंत्युरुकालेन दर्शनादेव साधवः॥ ८॥

अर्थ–वैष्णव जे हैं वे तीर्थोंकूं पवित्र करते हैं गंगादिक तीर्थ जे हैं वे जगतके मलकूं धोकर आप मलीन हो जाते हैं फिर उन मलीन तीर्थोंकूं संत पवित्र करते हैं. तातें तीर्थोंसेभी संत श्रेष्ठ हैं. तथा जल करके भये हुये जे तीर्थ हैं वे तीर्थ

अपनेमें स्नान करनेवालेनकूं पवित्र तो करते हैं, परंतु बहुत दिनोंमें करते हैं. तथा मृत्तिका और पाषाणके बने हुये जे देव हैं, वे अपने सेवककूं पवित्र तो करते हैं, परंतु बहुत दिनोंतक सेवा करनेसें पवित्र करते हैं. और साधु जे हैं, वे तो दर्शन मात्रसेही तत्काल पवित्र कर देतेहैं तातें वैष्णवोंका महिमा देवोंसेभी बडा है । फिर उन वैष्णवोंका ऐसा माहात्म्य है कि ।

ते सर्वतीर्थाश्रयभूतदेहा देशे महाभागवता वसंति । यत्रैव तद्दर्शनतत्स्थितिभ्यां जातं सुपुण्यं निखिलाघनाशनम् ॥ ९ ॥ तदर्चनात्तत्पदनीरपानात्तत्संगतेस्तत्प्रणतेर्विधानात् । नृणां तदुच्छिष्टसुभोजनाच्च स्यात्कोटिजन्मार्जितपापनाशनम् ॥ १० ॥

अर्थ—उन वैष्णवोंके विषे पापोंके नाश करनेवाले श्रीहरि रहे हुये हैं, तातें सर्व तीर्थोंका आधाररूप उन वैष्णवोंका शरीर है. और महाभागवत जिस देशमें निवास करते हैं, उस देशका दर्शन करनैसे और उस देशमें निवास करनैसे उत्पन्न भया जो सुन्दर पुण्य है, वो पुण्य सर्व प्रकारके पापनका नाश करने वाला है । और उन वैष्णवोंका पूजन करनेसे तथा उन वैष्णवोंका चरणोंका चरणोदक पीनैसें तथा उन वैष्णवोंकी संगति करनैसें तथा उन वैष्णवोंकूं प्रणाम करनेसै तथा उन वैष्णवोंके उच्छिष्टका भोजन करनेसे मनुष्योंके कोटि कोटि जन्मोंके पापनका नाश होता है । इस प्रकारसे वैष्णवोंके

लक्षण और माहात्म्यका वर्णन करके, अब उन वैष्णवोंकूं जो करनेका है सो कहते हैं ।

कापांसकैः सप्तभिरद्भुतैर्गुणैः सुनिर्मितं तत्कटि-
सूत्रमुत्तमम् । कौपीनकं वस्त्रयुगं च धारयेत्तथो-
र्ध्वपुंड्रादिकमेव वैष्णवः ॥ ११ ॥

अर्थ–वैष्णव जो है सो कपासके वस्त्रादिकोंकूं पांच वा सात लड करके उस उत्तम कटिसूत्रकूं कटि विषे बांधकर कौपीनकूं धारण करे और वो वैष्णव जो है सो युगल वस्त्रोंकूं धारण करे एक कटि आच्छादनवस्त्र, और दूसरा कंधेपर डारनेका वस्त्र, इन युगल वस्त्रोंको धारण करे. तथा वो वैष्णव जो है सो ऊर्ध्वपुंड्रादिक चिन्होंकूं धारण करे । ऐसा भारद्वाज संहितामेंभी कह्या है ।

कौपीनं कटिसूत्रं च वस्त्रयुग्मं च धारयेत् ।
न कंथाजीर्णवासो वा केशवस्त्रं न धारयेत् ॥ १२ ॥
तामसं वस्त्रमेकं तु राजसं वसनद्वयम् ।
कौपीनसहितं यत्तु सात्विकं मुनिभिः स्मृतम् ॥१३॥

अर्थ–वैष्णव जो है सो कौपीन, कटिसूत्र और युगल वस्त्र इन तीनोंकूं धारण करे और कंथा ( गुदडी ) तथा फट्या हुआ जीर्ण वस्त्र और केशवस्त्र इनकूं न धारण करे क्योंकि एकवस्त्र तामसी, दो वस्त्र राजसी, और कौपीनसहित जे तीन वस्त्र हैं, ते मुनियोंने सात्विकी कहे हैं. तातें वैष्णव सात्विक

तीन वस्त्रोंकूंही धारण करे। फिर हारितस्मृतिमें ऐसा कह्या है कि ।

न कुर्यात्संधितं वस्त्रं देवकर्मणि भूमिप ।
न दग्धं न च वै छिन्नं पारकीयं न धारयेत् ॥ १४ ॥
रजकादाहृतं वस्त्रं तद्वस्त्रं न भवेच्छुचि ।
कटिस्पृष्टं तु यद्वस्त्रं पुरीषं येन कारितम् ॥ १५ ॥
विण्मूत्रमैथुने यद्वै तद्वस्त्रं न भवेच्छुचि ।
आविकं तु सदा वस्त्रं पवित्रं राजसत्तम ॥ १६ ॥
धौताधौतं तथा दग्धं संधितं रजसाप्लुतम् ।
शुक्रमूत्ररक्तलिप्तं तथापि परमं शुचि ॥ १७ ॥

अर्थ—वैष्णव जो है सो विष्णुके पूजनादिक कर्म विषे सांध्या हुआ वस्त्रकूं न धारण करे. और अग्निमें जल्या हुआ वस्त्रकूं न धारण करे. तथा फट्या हुआ वस्त्रकूंभी न धारण करे. तथा दूसरेका धारण कर्या हुआ वस्त्रकूंभी धारण न करे. तथा धोबीने धोया हुआ वस्त्र पवित्र नहीं है. तथा कटि विषे वस्त्रकूं पहिरकर मल किया होय, मूत्र किया होय, और मैथुन किया होय तो वोभी वस्त्र पवित्र नहीं है. तातें इन अपवित्र वस्त्रोंकूं पूजा विषे और रसोई विषे वैष्णव, न धारण करे। और ऊन वस्त्र जो है सो तो सदाही पवित्र है. धोया हुआ होय अथवा न धोया होय तथा अग्निमें जल्या हुआ होय अथवा सांध्या हुआ होय अथवा स्त्रीके रज करके भीज्या हुआ होय अथवा वीर्य मूत्र और रक्त इन करके

लिप्या हुआ होय तथापि ऊनवस्त्र सदा परम पवित्र है. ऐसा हारित मुनिने कह्या है । **प्रश्न** । हे परमदयालो गुरो ! हरिके पूजनकूं और रसोईकूं कैसा वस्त्र पहिर करना चाहिये । **उत्तर** ।

**हरिचर्यापाककाले धार्यं पट्टांबरं सदा ।**
**तस्याभावे आविकं तु तद्भावे वस्त्रमेव हि ॥ १८ ॥**

अर्थ—हरिकी पूजा विषे तथा पाक काल विषे, रेशमका पीतांबर मुकटा आदिकोंकूं धारण करना चाहिये. और जो पीतांबर आदिक न मिले तो ऊन वस्त्रकूं धारण करके पूजा और रसोई करना चाहिये. और जो ऊन वस्त्रभी न मिले तो धोया हुआ और जिसकूं कोई अशुद्ध मनुष्य अडचा न होय ऐसा सूतवस्त्रकूंही पहिर लेवे. ऐसा हारितस्मृतिमें कह्या है । **प्रश्न** । हे धर्मशास्त्रबोधक गुरु ! विष्णुका नैवेद्य कैसे स्थानमें करना चाहिये । **उत्तर** । गुप्त स्थानमें करना चाहिये ऐसा पाराशरस्मृतिमें कह्या है ।

**चांडालाः शाक्तिकाः शैवास्तथा भैरवपूजकाः ।**
**येप्यन्यदेवताभक्तास्तेषां दृष्टिं विवर्जयेत् ॥ १९ ॥**
**विष्णोर्नैवेद्यकालेषु चैलावरणमाचरेत् ।**
**त्यक्त्वा वर्णं पचेदन्नं स मूढो नरकं व्रजेत् ॥ २० ॥**

अर्थ—चांडाल, शक्तिके भक्त, शिवके भक्त, भैरवके भक्त, तथा जे जैन, बौद्ध आदिक दूसरे देवोंके भक्त हैं इन सबकी दृष्टिका परित्याग करे. अर्थात् वैष्णव जो है सो जिस प्रकारसें

रसोईपर इन चांडालादिकोंकी दृष्टि न पडै, तिस प्रकारसें पडदामें रसोई बनावे । वैष्णव जो है सो विष्णुके नैवेद्य काल विषे कपडेका पडदाकूं करे. जो पुरुष पडदाका त्याग करके अन्नकूं पकाता है, सो मूढ, नरकमें जाता है । और जो पडदा किया होय तो चांडाल, शाक्तिक, शैव, भैरवपूजक, जैन, बौद्ध, शूद्र, म्लेच्छ, ब्रह्महत्यारा, मदिरा पीनेवाला, श्वान, अवैष्णव और काक इन सबकी दुष्टदृष्टि नहीं पडशक्ति है. तातें पडदामें रसोई करना अति उत्तम है। और हे शिष्य ! इतने स्थानोंमें पडदा न करे तो कुछभी दोष नहीं, ऐसा सुदर्शन संहितामें कह्या है कि ।

नीलाद्रौ चित्रकूटे च व्रजे शेषे हिमालये ।
अंतर्वेद्यां तथा राजन् दृष्टिदोषो न विद्यते ॥ २१ ॥

अर्थ–नीलाद्रि, चित्रकूट, व्रज, शेषाचल, हिमाचल और अंतर्वेदि इन षट् स्थानों विषे उन चांडाल आदिकोंकी अशुद्ध दृष्टिका दोष नहीं है । प्रश्न । तिन वैष्णवोंकों निवास कौनसे स्थानोंमें करना चाहिये । उत्तर ।

तेषां निवासोऽथ निरूप्यतेऽधुना मोक्षप्रदः शास्त्रसुसंमतोऽयम् । महामते वैष्णवभेदमुक्त्वा जिज्ञासुबोध्यं बहुधा विबुध्यताम् ॥ २२ ॥ अशेषतीर्थेषु वसेत्समर्चयन्स तत्र तत्राविर्भूतमुत्तमम् । तथा तथा तं जगतामन्यधीः पाति चतुर्वर्गफलप्रदं हरिम् ॥ २३ ॥

अर्थ–हे महामते ! जिज्ञासु जनोंको जानने योग्य अनेक प्रकारकै लक्षण सहित वैष्णवोंके भेदकूं कथन करकै, अब मोक्षकूं देनैवाला और सर्व शास्त्रों करकै अत्यंत माना हुआ ऐसे वैष्णवोंके रहनेका निवास स्थानकूं मैं वर्णन करताहूं सो तू उस निवास स्थानकूं विशेष करकै जान ॥ अनन्यधीः । अर्थात् देवतांतर और मंत्रांतर विषे जिसकी बुद्धि नहीं है, ऐसा वैष्णव जो है सो धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चार पदार्थोंकूं देनेवाले और सर्व जगतके पति तथा ब्रह्मा,शिव आदिकोंके पूज्य और तिन तिन अयोध्या आदिक तीर्थों विषे प्रगट भये हुये श्रीरामादि रूप हरिकूं पूजता हुआ तिन तिन अयोध्या आदिक एकसौ और आठ जे हरिके धाम हैं,तिन विषे निवास करें। प्रश्न। हे गुरुजी ! वे अष्टोत्तर शत धाम कौन कौनसे हैं.। उत्तर। वैकुंठ, आमोद, प्रमोद, संमोद, सत्यलोक, सूर्यमंडल, क्षीराब्धि, श्वेतद्विप, बद्रिकाश्रम, नैमिश, हरिक्षेत्र, अयोध्या,मथुरा, उज्जयिनी, काशी, अवंती, द्वारावती, व्रज, वृंदावन, कालियह्रद, गोवर्द्धन, भवघ्नतीर्थ, गोमतपर्वत, हरिद्वार, प्रयाग, गया, गंगासागरसंगम, चित्रकूट, नंदिग्राम, प्रभासक्षेत्र, कूर्माचल, नीलपर्वत, सिंहाचल, तुलसीवन, कृतशौचक, श्वेतपर्वत, श्रीधर्मपुरि, श्रीकाकुल, गरुडपर्वत, पांडुरंगक्षेत्र, श्रीवेंकटाद्रि, यादवाद्रि, घटिकाचल, श्रीवारणाचल, कांची, तोताद्रि, इत्यादिक ।

तोताद्रिसंज्ञादिषु वैष्णवोत्तमैरेवं तथा तुंगशया-

दिकं प्रभुम् । कार्यो निवासो नितरां शुभार्थिभि-
राराधयद्भिः सकलार्थदायिनम् ॥ २४ ॥

अर्थ—इस प्रकारसे तोताद्रि आदिक अष्टोत्तर शत स्थानों विषे सकल अर्थोंकूं देनेवाले भगवन्तकूं आराधन करते हुये और मोक्षकी इच्छावाले वैष्णवोंकूं निरंतर निवास करना चाहिये. अर्थात् वैष्णव जो है सो जिस जिस धाम विषे जावे. उस उस धामके निवासी भगवंतकूं पूजै, और तहां निवास करै, इहां सम्पूर्ण एकसो और आठ स्थानोंके नाम नहीं लिखे हैं. ते अष्टोत्तर शत स्थान स्तोत्रमें देखलेना इति । अथ कालक्षेपो विधीयते । प्रश्न । हे गुरुजी ! वैष्णवोंकूं कालक्षेप किस प्रकारसें करना चाहिये । उत्तर ।

प्रातर्मध्याह्नसायं कृतशुचिकृतिभिः श्रीशमभ्य-
र्च्य रामं श्रीमद्रामायणेन प्रतिदिनमखिलैर्भार-
तेन प्रपन्नैः । शक्तैः श्रीभाष्यतश्च द्रविडमुनिकृ-
तोत्कृष्टदिव्यप्रबंधैः कालक्षेपो विधेयः सुविजित-
करणैः स्वाकृतेर्यावदंतम् ॥२५॥ स्नानादिकर्मा-
णि विधाय तत्र श्रीभाष्यमेवं शृणुयादशक्तः ।
चेदादरान्नाम सुकीर्तनं च द्वयानुसंधानमथो वि-
दध्यात् ॥ २६ ॥ दिव्येषु देशेषु सतां प्रसंगं
तदीयकैंकर्यपरायणोनिशम् । यावच्छरीरांतम-
हर्दिवं तत्कथामुदारां शृणुयाद्भवघ्नीम् ॥ २७ ॥

अर्थ—हे शिष्य! वैष्णवोंके कालक्षेपकूं मैं कथन करता हूं तू श्रवण कर कि, इंद्रिय जीत और शास्त्रोंके अभ्यास विषे कुशल ऐसे सब वैष्णव जहांतक जीवे तहांतक दिन दिन प्रति प्रातःकालमें मध्यान्हकालमें और सायंकालमें इन तीनों कालमें स्नान करैं. ता पीछे ऊर्ध्वपुंड्र तिलकोंका धारण करे, फिर पीछे संध्यावंदनादिक क्रियाओंकूं करे. ता पीछे सीता पति श्रीराम भगवानका षोडशोपचारसें पूजन करे. फिर श्रीमद्रामायणका, भारतका, श्रीभाष्यका, श्रीमद्भागवतका और द्रविड मुनियोंने करे हुये दिव्य ग्रंथोंका पारायणकूं करे. अर्थात् इत्यादिक सात्विक ग्रंथोंकाही पारायणकूं करे, परंतु राजस तामसादिक ग्रंथोंके पारायणकूं कदाचितभी न करे. इस प्रकारसें कालक्षेप वैष्णवोंकूं करना चाहिये. अर्थात् ऐसे सन्मार्गमें लग्याहुआही काल गुमावे, परंतु गांजा, भांग, तमाखु, अफीम आदिकके सेवनेमें और चोपडपाशा आदिकके खेलनेमें वृथा आयुष्यकूं नहीं गमावे। और जो आप पढ्या हुआ न होवे तो ऊपर कहे हुये स्नानादिक कर्मोंकूं करके पीछे संप्रदाय विषे निष्ठावाले श्रीवैष्णवोंके मुखसे पठन कराहुआ श्रीभाष्य आदिकके पारायणकूं प्रति दिन श्रवण करे. फिर पारायणकूं करके अथवा सुनकर पीछे रामसहस्रनाम, विष्णुसहस्रनाम, रामस्तवराज आदिकोंका आदरसे पाठ करे ता पीछे शरणागत मंत्रका मनन करके पीछे भगवत प्रसादका भोजन करे। प्रश्न। भोजन करके पीछे क्या करे। उत्तर।

भोजनानंतरं कुर्यान्मोक्षशास्त्रावलोकनम् ।
पुराणश्रवणं वापि नामसंकीर्त्तनं विभोः ॥ २८ ॥

अर्थ—भोजन करके पीछे मोक्ष शास्त्रका अवलोकन करे अर्थात् जिस शास्त्रमें जीवोंके मोक्षका उपाय अच्छी तरहसें निरूपण किया है, ऐसे वेदांत आदिक निवृत्ति मार्गके शास्त्रका विचार करे. अथवा श्रीमद्भागवत आदिक सात्विक पुराणोंका श्रवण करे ( कथा सुने ) कथा सुनकर पीछे भगवतके नामोंका सुन्दर प्रकारसें कीर्तन करे. अर्थात् अच्युतं केशवं रामनारायणम् । इत्यादिक अच्युताष्टक आदिकोंका उच्चारण करके भगवतके नामोंका कीर्त्तन करे. इस रीतिसें दिन पूरा करे । और जीवे तहांतक अयोध्या आदिक दिव्य देशोंमें रहे हुए संतोंका प्रसंग करे. और तिन संतनके कैंकर्य विषे निरंतर निष्ठा रक्खे, तथा तिन संतनके मुखकमलसे भवरोगविनाशिनी भगवत कथाका दिन दिन प्रति श्रवण करे । प्रश्न । हे सन्मार्गप्रदर्शक गुरो ! जहां शिव, शक्ति, गणपति आदिक देवोंके भक्त शिवपुराण देवीपुराणादिकोंकी कथा करते होंय तथा शिवसहस्रनामादिकोंका पाठ करते होंय तो तहां वैष्णव उन शिवादि भक्तोंके मुखसे शिवपुराणादिकोंकी कथाका श्रवण करे कि नहीं करे । उत्तर । नहीं करे ऐसा विष्णुपुराणमें कह्या है ।

यस्मिन् शास्त्रे पुराणे च हरेर्नाम न दृश्यते ।
श्रोतव्यं नैव तच्छास्त्रं यदि ब्रह्मा स्वयं वदेत् ॥२९॥

अर्थ–जिस शास्त्र विषे तथा पुराण विषे हरिका नाम नहीं दीखता है, तिस शास्त्रकूं तथा पुराणकूं जो आप ब्रह्माभी कहे तोभी नहीं सुनना चाहिये. जब ब्रह्माके मुखसेही सुननेका निषेध किया है, तब इतर जनके मुखसे नहीं सुनना इसमें क्या आश्चर्य है कुछभी आश्चर्य नहीं है। प्रश्न । हे गुरुजी ! जे वैष्णव समर्थ हैं, ज्ञानादिक करके संपन्न हैं, वे वैष्णव तो श्रीभाष्यादिकोंका पारायणभी करते हैं, और अयोध्या आदिक उत्तम देशों विषे विचरतेभी हैं परंतु शास्त्रके अभ्यासतें रहित और सब तीर्थोंविषे विचरनेमें असमर्थ ऐसे वैष्णवोंकूं क्या करना चाहिये। उत्तर।

तथाप्यशक्तास्तु कुटीरमात्रं विधाय कुर्य्युस्त्वथ यादवाद्रौ। अन्यत्र वासं च गुरूपदिष्टान्मंत्रान् जपंतोऽहंकारशून्याः ॥ ३० ॥

अर्थ–जे वैष्णव पूर्वोक्त किसीभी प्रकारसें समर्थ नहीं हैं, वे वैष्णव यादव पर्वत विषे अथवा दूसरे पवित्र स्थानों विषे कुटिया अथवा मंदिर बांधकर तहां अपने गुरुने उपदेश किया तारकादि मंत्रोंका जाप करते हुए निवास करें । और ज्ञानी महात्मा वैष्णवोंकी आज्ञामें रहे, यही उनके वास्ते चरम उपाय है, सो इस आज्ञा पालन रूप चरम उपायकूं आलसतें रहित होकर निरंतर करें, और भगवतके अर्थ, तुलसी पुष्पादिकोंका संग्रह करना, तथा भगवत मंदिरमें झाडू देना. लीपना, और भगवतके नामोंका उच्चारण करने विषे अभ्यास करना. इस

रीतिसे आलस रहित होकर भगवत विषे मनकूं रखता हुआ कालक्षेप करे अर्थात् काल पूरा करे ॥

इति श्रीमद्रामानुजचरणाश्रितेन श्रीमत्पंडितगोपालदासेन विरचिते श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरे श्रीवैष्णवभेदमाहात्म्याचारनिवासकालक्षेपादिवर्णनं नामाष्टादशोऽध्यायः ॥ १८ ॥

## अथैकोनविंशतितमोऽध्यायः ।

अथ प्राप्यवस्तु उच्यते । प्रश्न । इहां प्रश्नोंका अनुक्रम ऐसा है कि, किमाप्यं कथमुरुशुभदं कुत्र कार्यो निवासः । इस अनुक्रमसे प्रथम प्राप्य वस्तुका प्रतिपादन करके पीछे निवासका वर्णन करना था. परंतु इहां प्रथम निवासका वर्णन किया है और अंतमें प्राप्य वस्तुका प्रतिपादन किया है. हे गुरुजी ! इसका क्या अभिप्राय है । उत्तर । हे शिष्य ! दश प्रश्नोंमें तत्वादिक जे नव प्रश्न हैं, वे साधन रूप हैं और दशम जो प्राप्य वस्तु है वो साध्य फलरूप है, और फलकूं प्राप्त भये पीछे कुछभी साधन करनेका बाकी नहीं रहता है. तातें प्रथम तत्वादिक साधनोंका प्रतिपादन करके पीछेसे प्राप्य वस्तुका प्रतिपादन किया है ।

तथाविधैस्तैः परमार्थभूतं सुवैष्णवैः प्राप्यमथोच्यते यत् । जितेंद्रियैरात्मरतैर्बुधाग्र्यैर्महत्तमैः स्वाभिमतार्थदोहम् ॥ १ ॥

अर्थ—अथ कालक्षेप कथन करके, हे शिष्य ! जे वैष्णव

जितेंद्रिय हैं और ज्ञानियोंमें श्रेष्ठ हैं तथा अतिशयकरके महात्मा हैं और ब्रह्म बिषे निष्ठावाले हैं तथा पूर्वोक्त लक्षणोंवाले ऐसे उन वैष्णवोंकूं प्राप्त होने योग्य जो प्राप्य वस्तु है, तिसकूं अब कहते हैं. कैसा है वो प्राप्य कि ।

**परमार्थभूतं**—अर्थात् सकल वेद वेदांतों करकेही जानने योग्य है. फिर कैसा है कि स्वाभिमतार्थदोहं—अर्थात् अपने इच्छित अर्थकूं पूरण करनेवाला है. ऐसा जो प्राप्य है ताकूं कहते हैं ॥ १ ॥ **प्रश्न** । हे स्वामिन् ! उस प्राप्य वस्तुका स्वरूप कैसा है । **उत्तर** । हे शिष्य ! उस प्राप्य वस्तुका स्वरूप दो श्लोकों करके मैं कहता हूं सो तू सुन.

श्रीमान् दिव्यगुणाकरौपनिषदो हेतुः शरण्यः<br>
प्रभुर्देवेशो जगतामनादिनिधनो ब्रह्मादिदेवार्चितः।<br>
ताराकानलचंद्रमोबहुमहःसौदामिनीभासकोऽज-<br>
य्यो वीरसपत्नशस्त्रनिचयैर्जेता च तेषां मुहुः॥२॥<br>
नित्यो ब्रह्मविधायकश्च पुरुषस्तद्वेदबोधो बुधो नि-<br>
त्यानां शरणं तपःप्रभृतिभिः सद्योगिनां दुर्लभः ।<br>
एकश्चेतनचेतनो भृतजगद्ध्येयः स्वतंत्रो वशी स<br>
प्राप्योऽस्ति मुमुक्षुभिः सुगुरुभिः सत्संगिभिस्तत्परैः३

**अर्थ**—हे शिष्य! जे सत्संगी हैं, अर्थात् अत्यंत श्रेष्ठ संतोंका संग जिनके है, उनकूं सत्संगी कहिये. और वे सत्संगी भगवत विषे निष्ठावाले हैं, तथा परम आप्त यथार्थ वक्ता ऐसे जिनके गुरु हैं. ऐसे सत्संगवाले और भगवत विषे निष्ठावाले तथा परम

आप्त गुरुवाले जे मुमुक्षु वैष्णव हैं, उनकूं अनंत गुणोंके समुद्र जो श्रीराम हैं सो रामही प्राप्य हैं. अर्थात् श्रीरामकूं ही वे वैष्णव प्राप्त होते हैं. कैसे हैं श्रीराम किं । श्रीमान् हैं । अर्थात् जैसे सूर्यकी प्रभा सूर्यतें भिन्न नहीं है, तैसे रामतें भिन्न सीता नहीं है, इस रीति करके सीमाते रहित अत्यंत सुंदरता गुणवाली श्री नाम सीता है जिसके सो श्रीमान् कहिये, फिर कैसे हैं कि. दिव्यगुणाब्धिः । अर्थात् दिव्य जे वात्सल्य, सौशील्य, सत्यसंधत्व, प्रियसत्यवचनत्व आदि गुणोंके समुद्र हैं. फिर कैसे हैं कि । औपनिषदः । अर्थात् सकल उपनिषदों करके प्रतिपादन करने योग्य हैं. फिर कैसे हैं कि, हेतुः । हेतु नाम कारणका है. अर्थात् इस चराचर सर्व जगतका जन्मादिकका कारण श्रीरामही हैं. इसमें व्याससूत्रभी प्रमाण है कि जन्माद्यस्य यतः । अर्थात् इस चराचर जगतकी उत्पत्ति, स्थिति और संहार जिस परमात्मातें ही होते हैं तातें श्रीराम जगतके कारण हैं फिर कैसे हैं कि, । शरण्यः—शरणमें रक्खने विषे वा रक्षण करने विषे बहुत कुशल हैं. फिर कैसे हैं कि, प्रभु हैंः—जगतकी उत्पत्ति, पालन और प्रलय करनेविषे सामर्थ्यवान् हैं फिर कैसे हैं कि, देवेशः—अर्थात् ब्रह्मा, शिव, इंद्र, यम, वरुण आदिक देवोंकूं सृष्टि संहारादिक अपने अपने कामों विषे प्रेरक हैं. फिर कैसे हैं कि अनादिनिधनः—अर्थात् आप उत्पत्ति और विनाशतें रहित हैं. फिर कैसे हैं कि ब्रह्मादिदेवार्चितः—अर्थात् ब्रह्मा, शिव, इंद्र, यम आदिक देवों करके पूजे हुए हैं फिर कैसे हैं कि, ताराकानलचंद्रमोबहुमहःसौदामि-

नीभासकः–अर्थात् तारा, सूर्य, अग्नि, चंद्रमा, और बहुत तेजवाली बिजुली इन सबके प्रकाश करनेवाले हैं. और तहां श्रुति स्मृति भी इस प्रकाशक अर्थकूंही सिद्ध करती है कि । न तत्र सूर्यो भाति तस्य भासा सर्वमिदं विभातीति। यदादित्यगतं तेजः तत्तेजो विद्धि मामकं इति॥ फिर कैसे हैं कि वीरसपत्नशस्त्रनिचयैः अजय्यः–अर्थात् महान् शूरवीर जे शत्रु हैं, तिनके शास्त्र समूहों करकेभी जीतनेमें नहीं आते हैं. फिर कैसे हैं कि। तेषांमुहुःजेता–अर्थात् उलटे उन शूर वीर शत्रुओंके शस्त्र समूहोंकूं वारंवार जीतनेवाले हैं. ॥ २ ॥ फिर कैसे हैं कि । नित्यः । अर्थात् अव्यक्तादिक जे नित्य पदार्थ हैं तिनके भी नित्य हैं नित्योंकेभी नित्य हैं. फिर कैसे हैं कि । चेतनचेतनः । अर्थात् चेतनोंकेभी चेतन सकल जीवोंकी चेतन करनेवाले हैं । और ऐसेही श्रुतिमेंभी कह्या है कि, नित्यो नित्यानां चेतनश्चेतनानां इति। नित्य और एकचेतन ईश्वर है, और बहुत चेतन जीव है इस श्रुतिमें अनंत जीवोंकी इच्छाकूं पूरन करनेवाले श्रीरामकूं कहे हैं, ता करके एकात्मा वादियोंका मतभी खंडन हो चुका फिर कैसे हैं कि, । ब्रह्मविधायकः । अर्थात् तीन लोक रूपी सृष्टिका कर्ता जो ब्रह्मा है उस ब्रह्माकेभी उत्पन्न करनेवाले हैं फिर कैसे हैं कि तद्वेदबोधः । अर्थात् तिस ब्रह्माकूं वेदोंका उपदेश करनेवाले हैं वेदोंकूं पढानेवाले ब्रह्माकेभी गुरु हैं। तहां श्रुतिकाभी प्रमाण है कि, । यो वै ब्रह्माणं विदधाति पूर्वं वेदांश्च प्रहि-

णोति तस्मै इति । फिर कैसे हैं कि । बुधः । अर्थात् आपतेंही सकल वेदोंके उपदेश करनेका ज्ञानवाले हैं फिर कैसे हैं कि, सद्योगिनां शरणं । अर्थात् सतयोगियोंका रक्षण करनेका स्वभाववाले हैं फिर कैसे हैं कि । तपःप्रभृतिभिर्दुर्लभः अर्थात् तप आदिक साधनोंकरकेभी तिन योगियोंकूं दुःखकरके मिल शक्ते हैं फिर कैसे हैं कि । एकः । अर्थात् अपनी इच्छा करकेही आप सर्व अर्थोंकूं साध लेते हैं किसीके सहायकी इच्छा नहीं रख्खते हैं फिर कैसे हैं कि। भृतजगत । अर्थात् सकल जगतका पालन करनेवाले हैं फिर कैसे हैं कि ध्येयः । अर्थात् ब्रह्मा शिवादि देवों करके तथा सनकादिक नारद वसिष्ठादिकों करकै ध्यान करने योग्य है. फिर कैसे हैं कि स्वतंत्रः । अर्थात् कोईभी उनकूं आज्ञा नहीं करता है निरंकुश है, और अपने २ सृष्टि आदि अधिकारों विषे ब्रह्मादिकोंकूं आज्ञा देकर प्रवर्त करनेवाले हैं. । अत एव वशी । अर्थात् सबकूं अपने वशमें रक्खनेवाले हैं. फिर कैसे हैं कि, । पुरुषः। अर्थात् पुरुषाकार हैं परमेश्वर पुरुषाकार हैं ता विषे योगशास्त्रकाभी प्रमाण हैं. सो हम पीछे वर्णन कर आये इत्यादिक अनंत गुणों करकै उक्त श्रीराम ही श्रीवैष्णवोंके प्राप्य हैं इति ॥ ३ ॥

तथाविधं प्राप्यमथो मुमुक्षुः सुचिंतयन्नित्यमनुक्षणं सदा । सदा सदाचाररतं गुरुं वरं ज्ञातुं भजेताखिलसंशयाच्छिदम् ॥ ४ ॥ सत्संगतः सन् हि गतस्पृहो मुहुः श्रीशं प्रपद्याथ गुरोर्मुखादसौ । कर्माखिलं संपरिभुज्य चात्मवान् प्रारब्धमेवं

ग्रहतान्यकर्मकः ॥ ८ ॥ न्यासात्स्वतंत्रेश्वरजात-
सद्दया निर्लूनमायान्वय एव देशिकः । हार्दोत्त-
मानुग्रहलब्धमध्यनाडीशुभद्वारबहिर्विनिर्गतः ॥ ९ ॥

अर्थ—हे शिष्य ! मुमुक्षु जो हैं सो सदा क्षण क्षणमें इस प्रकारसें चिंतन करता हुआ तैसे पूर्वोक्त लक्षणोंवाले प्राप्य श्रीरामकूं जानने वास्ते गुरुका समाश्रय करै कैसे गुरु होना कि; शिष्यके संपूर्ण संशयोंके च्छेदन करनेवाले, और सर्वदा सदाचार विषेप्रीतिवाले, और ज्ञानी तथा विरक्त ऐसे गुरुका सेवन करे. जैसे वंध्या गौके सेवनेसें दुग्धकी प्राप्ति नहीं होती है. तैसे अज्ञानी गुरुके करनेसे शिष्यकूं ज्ञानकी प्राप्ति नहीं होती है. और जैसे अंधाकूं अंधा मार्ग नहीं बता सक्ता है तैसे अज्ञानी चेलाकूं मोक्षका मार्ग नहीं बता सक्ता है. और गुरु शब्दकाभी ऐसा ही अर्थ है. कि, गु,नाम अंधकारका है और रु नाम अंधकारकूं दूर करनेका है. तातें अज्ञान रूप अंधकारकूं निवर्त करनेवालेका नाम गुरुहै. ताते हे शीष्य ! प्राप्य श्रीरामकूं जानने वास्तें ऐसें ज्ञानी गुरूकाही शिष्य बने. और यह जो मुमुक्षु है सो सत्संग करके वस्तुमात्र वारंवार विषे स्पृहातें रहित वीत राग भया है, और अपने गुरुके उपदेशतें श्रीरामके शरण होकर जिसकूं श्रेष्ठ ज्ञान उत्पन्न भया है. ऐसा जो यह मुमुक्षु है सो अपने प्रारब्ध कर्मका इस देहमेंही भोग करके और दूसरे संचित, क्रियमाण कर्मोंका जिसने नाश कर दिया है ऐसा सो देशिक न्यास करकेही स्वतंत्र ईश्व-

रकी उत्पन्न भई जो सुंदर दया, तिस दया करके च्छेदन भया है वस्तुमात्र विषे अभिलाष जिसका, अर्थात् किसीभी वस्तु विषे जिसकी वासना नहीं है, और श्रीरामके मन विषे उत्पन्न भया जो उत्तम अनुग्रह, तिस अनुग्रह करके प्राप्त भई जो सुषुम्ना ऐसे नामवाली मध्य नाडी, वो नाडी जो है सोही मोक्षकूं प्राप्त होनेका द्वार है. तिस मध्य नाडीके द्वारमें होकर पंच भूतोंकी कायासें निकसकर बाहिर जाता है. अर्थात् सर्व नाडियोंके मध्यमें रही हुई यह जो सुषुम्णा नाडी है सो मूलाधार चक्रसें निकल कर हृदयमें आई है; और हृदयकमलके मध्यमें होकर ब्रह्मरंध्रके प्रति ऊंची गई है. इस नाडीके मार्ग होकर जानेवाला उपासक मोक्षकूं प्राप्त होता है इति ॥६॥

प्रश्न। हे गुरुजी ! यह जो सुषुम्णा नाडीका मार्ग है, सो मोक्षकूं प्राप्त करनेवाला है, इसमें कौन शास्त्रका प्रमाण है उत्तर। इसमें वेदका प्रमाण है कि।

शतं चैका हृदयस्य नाड्यस्तासां मूर्द्धानमभिनिःसृतैका। तयोर्ध्वमायन्नमृतत्वमेति विश्वङन्या उत्क्रमणे भवंतीति॥ ७॥

अर्थ—एक सौ और एक नाडियां हृदयके संबंधवालीयां हैं तिनके मध्यमें एक सुषुम्णा नाडी मूर्द्ध स्थानके प्रति ऊंची निकली है; तिस नाडीके मार्ग होकर जानेवाला उपासक मोक्षकूं प्राप्त होता है. और दूसरी जे सौ नाडियां हैं वे न्यारे न्यारे मार्गवालीयां हैं, उनके मार्गमें होकर जानेवाले जीव

संसारमेंही भ्रमण करते हैं मोक्षकूं नहीं पाते हैं इति. । प्रश्न । हे स्वामिन् ! मस्तक विषे दशवां द्वार जो ब्रह्मरंध्रहै, उस ब्रह्म रंध्रद्वारमें होकर मुक्त पुरुष कायासे बाहिर जाताहै, सो ठीक है परंतु तहांसे फिर आगे कहां जाता है. ताते उस मुक्तकूं आगे जानेका मार्ग मम दास पर कृपा करकै बताओ। उत्तर ।

मार्ग ततः सोर्चिषमुपैति मुक्तस्तथार्चिषोऽह्नोदि नतः सुरार्चितः । आपूर्यमाणं विविधैस्तु वासरैः पंक्षं प्रभूत्तोत्तमशर्मविज्वरः ॥ ८ ॥ पक्षादुदङ्-मासमथो षडात्मकं तेभ्यश्च संवत्सरमब्दतोऽर्कम्। चंद्रं ततश्चंद्रमसोथ विद्युतं स तत्र तत्राखिलदेव-पूजितः ॥ ९ ॥ परं पदं सैवमुपेत्य नित्यममानवो ब्रह्मपथेन तेन।सायुज्यकादिप्रतिलभ्य तत्र प्राप्य-स्य संनंदति तेन साकम् ॥ १० ॥ सीतांतसिंध्वा-प्लुत एव धन्यो गत्वा परब्रह्म सुवीक्षितोनिशम्। प्राप्यं महानंदमहाब्धिमग्नो नावर्तते जातु ततः पुनः सः ॥ ११ ॥

अर्थ—तिस ब्रह्मरंध्र द्वारसे बाहिर निकले पीछे वो मुक्त पुरुष अर्चिमार्गकूं प्राप्त १ और उस आचमार्गसे अ प्राप्त होता है, २ जिस जिस मार्गमें यह मुक्त पुरुष जाताहै, तिस तिस मार्गमें रहे हुए देव इस मुक्त पुरुषका पूजन करते हैं, सकल देवों करके पूजा हुआ और तिन मार्गोंके अत्यंत उत्तम सुखों करके जन्म मरणका दुःख रूप ज्वर जिसका गया है,

ऐसा वो मुक्त पुरुष फिर उस अहर्मार्गसें पक्षमार्गकूं प्राप्त होता है. ३ फिर पक्षमार्गसें मास षट्क रूप उत्तरायण मार्गकूं जाता है, और उत्तरायण मार्गसे संवत्सर मार्गकूं प्राप्त होता है. ५ फिर संवत्सर मार्गसे अर्कमार्गकूं प्राप्त होता है ६ और अर्क मार्गते चंद्रमार्गकूं जाता है, ७ फिर चंद्रमार्गसें विद्युतमार्गकूं प्राप्त होता है ८ तिन तिन मार्गों विषे सकल देवों करके पूजा हुवा जाता है ॥ इस प्रकारसें अमानव ऐसा जो मुक्त पुरुष है, सो सनातन और सर्वतें उत्तम ऐसा श्रीवैकुंठ पदकूं प्राप्त होकर तहां प्राप्य श्रीरामके सायुज्य सालोक्य, सामीप्य और सारूप्य आदिक मुक्तियोंमेंसे एक मुक्तिकूं पायके प्राप्य परब्रह्मश्रीरामके साथ समृद्धिजन्य सुख भोगपूर्वक विहार करता है ॥ और हे शिष्य ! उस मुक्त पुरुषकूं धन्य है क्योंकि संसार तापकूं हरनेवाला जो अमृतका महासमुद्र है तिस महासमुद्र विषे जिस मुक्तने स्नान किया है, और तहां वैकुंठमें परब्रह्म श्रीरामके कृपा कटाक्ष करकै निरंतर देखा जाता है. ऐसा वो मुक्त पुरुष श्रीवैकुंठ प्राप्यकूं प्राप्त होकर महान् आनंदके समुद्रमें मग्न भया हुआ तिस वैकुंठसें कोईभी काल विषे वो मुक्त फेर इस संसारके जन्म मरणमें नहिं आता है इति. ॥ ११ ॥ प्रश्न ॥ हे दयानिधे ! आपने वैकुंठ विषे प्राप्य परब्रह्म श्रीरामकूं आनंदका समुद्र कह्या है सो ठीक है, परंतु परब्रह्म श्रीरामके आनंद समान ब्रह्मा, शिव, इंद्र, आदिक देवों विषे आनन्द है कि नहीं है। उत्तर । हे शिष्य ! श्रीवैकुंठके आनन्द समान दूसरे किसी भी

लोकमें आनंद नहीं है. ऐसे तैत्तिरीय उपनिषदके अष्टम अनुवाक विषे कह्या है कि श्रीवैकुंठ जो हैं सो आनंदकी सीमा है अर्थात् वैकुंठसे आगे आनंदकी न्यून और अधिक गणना नहीं है, वैकुंठसे आगे दूसरा कोई लोकभी नहीं है और वैकुंठके आनन्द समान अथवा अधिक कोइ आनंद भी नहीं है. और वैकुंठके नीचे जो ब्रह्मलोक है उस ब्रह्मलोक पर्यंतही आनंदके न्यूनाधिककी गणना है सो गणना कैसी है कि. । अच्छा तरुण और सर्व वेदोंका पढाहुआ तथा अत्यंत शिक्षाकूं करनेवालातथाअत्यंत दृढ अंगवाला तथा अत्यंत बलवान् ऐसे अध्यात्मिक साधनों करके संपन्न जो चक्रवर्ती महाराजा है. उसकूं उपभोगके साधन संपूर्ण प्रत्यक्ष पदार्थों करके भरी हुई पृथ्वी है, किसीभी पदार्थकी जिस महाराजाकूं कमी नहीं है. ऐसा पच्चास कोटि योजन पर्यंत पृथ्वीका पति जो महाराजा जो हैं उस महाराजाका जो आनंद है सो मनुष्योंका एक आनंद कह्या जाता है. १ और उस मनुष्योंके आनन्दसे मनुष्य गंधर्वोंका सोगुण अधिक आनंद है २ और मनुष्यों गंधर्वोंके आनंदसे देव गंधर्वोंका शतगुणा अधिक आनंद है ३ और देव गंधर्वोंके आनन्दसे पितृओंका शत गुणा अधिक आनंद है ४ और पितृओंके आनंदसे आजानज देवोंका शतगुणा अधिक आनंद है ५ और आजानज देवों के आनंदसे कर्म देवोंका शत गुणा अधिक आनंद है. ६ और कर्म देवोंके आनंदसे देवोंका शतगुणा अधिक आनंद है ७ और उन देवोंके आनंदसे इन्द्रका शतगुणा अधिक

आनंद है. ८ और इन्द्रके आनंदसे बृहस्पतिका शत गुणा अधिक आनंद है. ९ और बृहस्पतिके आनंदसे प्रजापति विराटका शत गुणा अधिक आनंद है. १० और उस प्रजापतिके आनन्दसे ब्रह्माका शतगुणा अधिक आनंद है. ११ इस रीतिसे मनुष्य लोकसे लेकर ब्रह्मलोक पर्यंत आनंदोंकी न्यूनाधिक संख्या करीहुई है. और वैकुंठ जो है सो ब्रह्मलोकसें पर है. और वैकुंठके आनंदकी संख्या वेदमें बताई नहीं है. तातें वैकुंठ आनंदका महासमुद्र है.और वैकुंठसे भिन्न दूसरे ब्रह्मादिक लोक हैं उन लोकोंमें आनंद बिलकूल नहीं है. परंतु वे सब लोक वैकुंठके आनंदकी एक मात्राकूं लेकर जीवते हैं. जैसे यह मनुष्य लोक मेघद्वारा समुद्रके जलकी एक मात्राकुं लेकर जीवते हैं, इस लोकमें जो नदी तडाग कूपादिक विषे जल है, सो जल समुद्रकाही है. तैसे ब्रह्मलोकादिक सब लोकोंमें वैकुंठकाही आनंद आता है. ऐसा तैत्तिरीय उपनिषदमें कहा है इति. । प्रश्न । हे वैकुंठमार्गदर्शक गुरो ! वैष्णवोंकुं वैकुंठमें जानेका जो आपने अर्चि आदिक मार्ग कहा है. उस मार्गका क्या नाम है और उस मार्गका प्रतिपादन कौनसे शास्त्रने किया है ? । उत्तर । इस वैकुंठके मार्गका नाम देवयान मार्ग है और देवपथ तथा ब्रह्मपथ ऐसे भी नाम हैं सो इस वेदकी श्रुति करके प्रतिपादन किये हैं कि.

तेऽर्चिषमभिसंभवंत्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान्षडुदङ्ङेति मासान्मासेभ्यः संवत्सरं संवत्सरादादित्यमादित्याच्चंद्रमसं चंद्रम-

सोविद्युतं तत्पुरुषोऽमानवः स एतान् ब्रह्म गमयत्येष देवपथो ब्रह्मपथ एतेन प्रतिपद्यमाना इमं मानवमावर्तं नावर्तंते इति ॥ १२ ॥

अर्थ—वे उपासक प्रथम अग्निलोककूं प्राप्त होता है अर्थात् उन उपासकोंकूं प्रथम तो अग्निदेवता अपने लोकमें ले जाता है १ फिर अग्निलोकसें दिनदेवता अपने लोक विषे ले जाता है. २ पीछे शुक्ल पक्षका अभिमानी देवता अपने लोकमें ले जाता है. ३ पीछे षटमास रूप उत्तरायणका देव अपने लोकमें लेजाता है. ४ पीछे तहांसे संवत्सरका देव अपने लोकमें लेजाता है. ५ पीछे तहांसे देवलोक देवता अपने लोक विषे लेजाता है. ६ ता पीछे तहांसे वायु देवता अपने वायुलोक विषे लेजाता है. ७ और वायु लोकसें आदित्य देवता अपने लोकमें लेजाता है ८ और तिस आदित्य लोकसे चंद्र देवता अपने लोक विषे लेजाता है. ९ पीछे चंद्र लोकसें विद्युत देवता अपने लोक विषे लेजाता है. १० तहां विद्युत लोकमें ब्रह्म लोकवासी अमानव पुरुष ब्रह्म लोकसे विद्युत लोकमें आकर उन उपासकोंकूं वरुण लोक विषे लेजाता है.और उन उपासकोंके साथ विद्युत देवताभी जाता है. ११ फिर वरुण लोकते इंद्र देवता अपने लोकमें लेजाता हैं,और उसके साथ वरुण देवभी जाता हैं. १२ पीछे इंद्र अपने लोकसे प्रजापतिके लोक पर्यंत अमानव पुरुषकूं तथा उपासकोंकूं पहुँचाता है. १३ पीछे प्रजापतिकूं ब्रह्म लोक विषे जानेका सामर्थ्य नहीं है. तातें केवल अमानव पुरुषही उस उपासककूं ब्रह्म लोक-

में लेजाता है. १४ इस ठिकाने देव लोकके देवता १ वायुदेवता २ वरुणदेवता ३ इंद्रदेवता ४ प्रजापतिदेवता ५ इन पंचदेवोंका दूसरी श्रुतिसें ग्रहण किया है. इस श्रुतिमें इन पंच देवोंका नाम नहीं है. ॥ १२ ॥ प्रश्न । हे स्वामिन् ! ब्रह्मलोकसे वैकुंठमें उस मुक्त पुरुषकूं कौन लेजाता है.

उत्तर—ब्रह्मादीनामसाध्यं च साध्यं वै भक्तिशालि-
नाम् । वैकुंठं प्रापयंति तं ततो श्रीविष्णुपार्षदाः १३॥

अर्थ—हे शिष्य ! ब्रह्मादि देवोंको श्री वैकुंठ लोक असाध्य है अर्थात् श्रीवैकुंठमें ब्रह्मादि देव नहीं जा सक्ता है. और श्रीविष्णु भगवानकी भक्ति करनेवाले जे विष्णुभक्त हैं, उनकूं श्रीवैकुंठ साध्य है. ऐसे वैकुंठमें उस मुक्तकूं ब्रह्मलोकमें विष्णुके विश्वक्सेनादि पार्षद ले जाते हैं. अर्थात् ब्रह्मलोक तक उस मुक्तकूं दूसरे देव लाते हैं, और ब्रह्मलोकसे वैकुंठमें विष्णुके पार्षद लेजाते हैं इति. ॥ १३ ॥ प्रश्न । हे गुरुजी ! विष्णुका परम पद जो वैकुंठ है सो वैकुंठ चौदा लोकके भीतर है कि चौदा लोकसे बाहिर है. १ जो वैकुंठकूं चौदा लोकके भीतर कहो तो ( आब्रह्मभुवनाल्लोकाः पुनरावर्तिनोऽर्जुन ) इस गीताके वचनसे पाताल लोकसे ब्रह्म लोक तक सब लोक जन्म मरणवाले हैं. १ और जो वैकुंठ चतुर्दश लोकसे बाहिर कहो तो उस वैकुंठका स्वरूप कैसा है. २ और वो वैकुंठ इस ब्रह्मांड रूप संसारसे पर है, इसमें कौनसी श्रुति स्मृतियोंका प्रमाण है; ३ और उस वैकुंठ विषे जगतकूं भक्षण करनेवाला काल है कि नहीं

४ और उस सूर्य चंद्र अग्नि तारा आदिक प्रकाश करते हैं कि तहां अंधकार है. ५ और वो वैकुंठ मायाके भीतर है कि मायासें रहित है. ६ और उस वैकुंठमें जानेवाले भक्तोंके शरीर इंद्रिय मन प्राण आदिक रहते हैं कि वे मुक्त शरीर इंद्रियादिकोंसें रहित हैं ७ और वे मुक्त पुरुष अपनी इच्छातें दूसरे लोकांतरमें विचरते हैं कि वैकुंठमेंही बैठे रहते हैं ८ और विष्णुका परं पद जो वैकुंठ है सो वैकुंठही मोक्षका धाम है कि वैकुंठसे भिन्न दूसरे ब्रह्मा, शिव, सूर्य, शक्ति, गणपति आदिकके लोकभी मोक्षके धामहैं, ९ और उस वैकुंठ विषे विष्णुके भक्त वैष्णवही जाते हैं कि शिव ब्रह्मादिकोंके भक्त भी जाते हैं. १० इन दश प्रश्नोंका खुलासा कृपा करके करो इति.

उत्तर–अंडकोशात्सावर्णादमुष्मात्परतःप्रभुः ।
स्थितोसौ परमे व्योम्नि ह्यप्राकृतशरीरवान् ॥१४॥
अंडेभ्यः परतो नित्यं त्रिपादं यद्विराजते ।
इतरेण तु पादेन प्राकृतं राजते स्वयम् ॥ १५ ॥

अर्थ–महत्त्व १ अहंकार २ आकाश ३ वायु ४ तेज ५ जल ६ पृथ्वी ७ । पृथ्वीसें दश गुणा जल १ जलसे दश गुणा तेज तेजतें दश गुणा वायु, वायुसें दश गुणा आकाश आकाशसे दश गुणा अहंकार, अहंकारसे दश गुणा महतत्त्व, ७ इस रीतिसे एक एकसे दश दश गुणा अधिक इन सप्त आवर्णोंवालायह ब्रह्मांड कोश है. इस ब्रह्मांड कोशतें बाहिर अपने स्वरूप भूत परम आकाश विषे प्रभु रहे हैं. कैसे हैं प्रभु कि इन सप्त आवर्णों

वाला जो प्राकृत शरीर है, उस प्राकृत शरीरसें रहित अप्राकृत शरीरवाले हैं. वोही मुक्तोंका प्राप्य है. ॥ इन सप्त आवर्णात्मक अंडोंसे पर नित्य त्रिपाद विषे प्रभुवि राजते हैं, और दूसरा जो एक पाद है, ता करके प्राकृत रूप आप प्रकाशते हैं. ॥ इसप्रकार से चतुर्दश लोकसे वैकुंठ पर है, सो त्रिपाद रूप है. और यह सकल ब्रह्मांड भगवतके एकपद विषे रहा है, सोही संसार है, इस एक पाद विषे रहने वालेही जन्म मरणकूं पाते हैं और त्रिपाद विषे जाने वाले जन्म मरणके दुःखसे छूट कर मोक्षकूं पाते हैं.॥ हे शिष्य ! तैंने जो पूछा कि चौदा लोकसे वैकुंठ बाहिर है कि भीतर है, इस प्रथम प्रश्नका इन दो श्लोकों करके उत्तर दिया। अब द्वितीय तृतीय प्रश्नोंकूं कहते हैं सो सुन.

पादोस्य विश्वा भूतानि त्रिपादस्यामृतं दिवि ।
तद्विष्णोः परमं पदं सदा पश्यंति सूरयः ॥१६॥

अर्थ—यह जो चराचर जगत है, सो विष्णुका एक पाद है अर्थात् ईश्वरका स्वरूपके चार भाग हैं, तामें एक भागम यह सकल ब्रह्मांड रह्या है, और ईश्वरके जे तीन पाद हैं, वे तीन पाद मुक्तोंके मोक्षका धाम है. उस त्रिपादरूप विष्णुके परम पदकूं अनंत, गरुड, विष्वक्सेनादिक सूरि पुरुष देखते हैं ॥ इस प्रकारका त्रिपाद विभूति रूप वैकुंठका स्वरूप वेदमें कह्या है. इति द्वितीयप्रश्नोत्तरम् ॥ अब संसारके पार वैकुंठ है, इसमें यह श्रुति प्रमाण है कि ।

सोध्वनः पारमाप्नोति तद्विष्णोः परमं पदम् ॥ १७ ॥

अर्थ इस संसारमें जन्म मरण द्वारा आने जानेका संसारका

जो मार्ग है, उस संसार मार्गके पार विष्णुका परम पद है, उस परम पदकूं वो मुक्त पुरुष प्राप्त होता है इस श्रुतिमें विष्णुके पदकूंही संसारके पार मुक्तिका स्थान रूप परंपद कह्या है, सो त्रिपाद विभूति रूप वैकुंठही है इति तृतीयप्रश्नोत्तरम् ॥

**कलामुहूर्त्तादिमयश्च कालो न यद्विभूत्यां परिणामहेतुः । अत्रैव कालः परिणामहेतुः कालः स नित्यः परमे पदे हि ॥ १८ ॥**

अर्थ—अष्टादश निमिष मिलकर एक काष्ठा होती है. १ और तीस काष्ठा मिलकर एक कला होती है २ और वे तीस कला मिलकर एक क्षण होता है. ३ और वे द्वादश क्षण मिलकर एक मुहूर्त्त होता है ४ और वे तीस मुहूर्त्त मिलकर एक दिन रात्रि होता है. ५ और वे दिन रात्रि पंचदश मिलकर एक पक्ष होता है. ६ और वे शुक्ल और कृष्ण दो पक्ष मिलकर एक मास होता है ७ और वो मास जो सो पित्रोंका दिन रात है, शुक्ल पक्ष दिन है, और कृष्ण पक्ष रात्रि है ८ और दो दो मासे मिलकर एक ऋतु होता है जैसे माघ और फाल्गुन ये दो मासमें शिशिर ऋतु भोगता है और चैत्र वैशाख ये दो मास वसंत ऋतुके हैं और जेठ आषाढ ये दो मास ग्रीष्म ऋतुके हैं और श्रावण भादवो ये दो मास वर्षा ऋतुके हैं और क्वार कार्तिक ये दो मास शरद ऋतुके हैं और अगहन पौष ये दो मास, हेमंत ऋतुके हैं ९ और शिशिर, वसंत, ग्रीष्म ये

तीन ऋतु मिलकर एक अयन[1] होता है १० और वे उत्तरायण और दक्षिणायन दो अयन मिलकर एक वत्सर (वर्ष) होता है वो वत्सर जो है सो देवोंका एक दिन रात्रि है उत्तरायणषट् मास दिन है, और दक्षिणायन षट् मास रात्रि है ११ और वे संवत्सर तियालीस लाख वीस हजार (४३२००००) मिलकर सतयुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग ये चार युग होते हैं १२ और वे चार युग मिलकर देवोंका एक युग होता है अर्थात् मनुष्योंके तीनसौ और साठ वर्ष मिलकर देवोंका एक वर्ष होता है ऐसे देवोंके द्वादश हजार वर्ष मिलकर मनुष्योंके चार युग होते हैं वे चार युग मिलकर देवोंका एक युग कहा है १३ औ वे देवोंके दो हजार युग मिलकर ब्रह्माजीका एक दिन रात्रि होते हैं. १४ और ब्रह्माका जो दिन रात है सो मनुष्योंके दो कल्प कहे जाते हैं ब्रह्माका दिन है सो भूतोंका स्थितिकाल है और ब्रह्माकी जो रात्रि है सो भूतोंका प्रलयकाल है १५ और देवोंके ७१ इकहत्तर युग मिलकर एक मन्वतरं होता है मनुओंका अवकाशका वा अवधिका नाम मन्वंतर है ऐसे स्वायंभुव. चाक्षुष आदिक चौदा मनु ब्रह्माके एक दिनमें होते हैं १६ इस प्रकारसे सतयुग, त्रेता, द्वापर, कलियुग इन चार युगों की एक चौकडी होती है. और उन हजार चौकडियों करके

१ अय गतौ, अयते गच्छाति अर्कः अनेनेति अयनम् ।

ब्रह्मका एक दिन होता है. और हजार चौकडियोंकरके ब्रह्माकी रात्रि होती है. ऐसे सात लाख और वीस हजार चौकडियोंकरके ब्रह्माका एक वर्ष होता है. ऐसे वर्षोंकरके ब्रह्मा सौ वर्ष पर्यंत जीवता है, जब ब्रह्माके शत वर्ष पूरे होते हैं, तब महाप्रलय होता है. उस महाप्रलयमें चौदा लोकोंका नाश होता है. उस महाप्रलयमें वैकुंठ और वैकुंठके वासी अमर रहते हैं. और ब्रह्मा, शिव, सूर्य, शक्ति गणपति आदिक सब लोकोंका प्रलय होजाता है. हे शिष्य ! इस रीतिसे कलासे लेकर ब्रह्माके आयुष पर्यंत जो काल है, सो काल उस त्रिपाद विभूति विशे परिणामका हेतु नहीं है. किंतु इस एक पाद लीला विभूति विषेही यह काल परिणामका हेतु है, जैसे मृत्तिकाके परिणाम, घट शरावादिक हैं. औरदुग्धका परिणाम दधि है तैसे एकरूपसे दूसरे रूपकी प्राप्तिका नाम परिणाम है, बाल अवस्थाका परिणाम तरुण अवस्था है, और तरुणावस्थाका परिणाम वृद्धावस्था है, ऐसा परिणाम कालकरके ही होता है, तैसा परिणाम त्रिपाद वैकुंठ विषे है नहीं, तहांके निवासी सदा एकरूप ही रहते हैं कालकृत परिणामकूं प्राप्त नहीं होते हैं, और उस परम पद विषे सर्व पदार्थ नित्य हैं, अनित्य कोई भी पदार्थ नहीं है, ताते हे शिष्य ! तहां कालभी नित्य है, परिणाम रूप काल तहां नहीं है इति चतुर्थ प्रश्नोत्तर ॥ ४ ॥

---

नित्यप्रलय १ नैमित्तिकप्रलय २ महाप्रलय ३ आदिक प्रलय वैकुंठमें नहीं हैं ।

न तत्र सूर्यो न च भाति चंद्रमा न विद्युतो भांति कुतोयमग्निः ! तमेव भांतमनु भांति सर्वं तस्य भासा सर्वमिदं विभाति ॥ १९ ॥

अर्थ—हे शिष्य ! उस वैकुंठ विषे सूर्य प्रकाश नहीं करत। तथा चंद्रमा भी प्रकाश नहीं करता है, तथा बिजली भी नहीं प्रकाश करती है, तो यह अल्प प्रकाश वाला अग्नि तो कहांसे प्रकाश करेगा, उस त्रिपादके प्रकाशके पीछे सूर्य चंद्रमा आदिक प्रकाश करते हैं. और उस त्रिपादके प्रकाश करके ही यह सकल ब्रह्मांड भासता है, क्योंकि सूर्य चंद्र विद्युत तारा आदिक जे ज्योति गण है वे ब्रह्मांडके भीतरही प्रकाश करनेवाले हैं, वैकुंठ ब्रह्मांडसे पर है, ॥ इति पंचम प्रश्नोत्तरम् ॥ ५ ॥ हे शिष्य ! फिर वो वैकुंठ मायासेभी रहित है, ता विषे गीतामें कहा है, कि । विष्टभ्याहमिदं कृत्स्नमेकांशेन स्थितो जगत् ॥ अर्थ—इस सकल चराचर जगतकूं मैं एक अंशते व्यापकरके रह्याहूं ऐसे अर्जुनकूं भगवानने माया कृत जगतकूं और मायाकूं अपने एक पाद विषेही कह्या, ताते मायासे रहित त्रिपाद विभूति सिद्ध होती है, क्योंकि जब एक पादमेंही जगतकी स्थिति कही है, तब तीन पाद जगतसे रहित हैं, ऐसा आपहि सिद्ध होगया इति, ॥ षष्टम प्रश्नोत्तरम् ॥ ६ ॥ फिर हे शिष्य ! व्यास कृतशारीरक सूत्रोंमें ऐसा कह्या है कि, ।

भावं बादरिराह भावे जाग्रद्वदुपपद्यते।
प्रदीपवदावेशस्तथाहि दर्शयति ।

अर्थ—मुक्त पुरुषोंके शरीर है ऐसा बादरि आचार्य कहते हैं, मुक्त लोकनके शरीर है तातेही वे मुक्त पुरुष ब्रह्मका अनुभव जाग्रत् अवस्थाके माफक करते हैं, वे मुक्त पुरुष एक दीपकमेंसे जैसे अनेक दीपक होते हैं, तैसे अनेक शरीर धारण करके ब्रह्मका अनुभव करते हैं तैसेही छांदोग्य उपनिषदमेंभी कह्या है कि ।

स एकधा भवति द्विधा भवति त्रिधा भवतीति ॥

अर्थ—वो मुक्त एक प्रकारका होवे है, तथा द्वि प्रकारका होता है, और तीन प्रकारकाभी होजाता है, जैसी उसकी इच्छा तैसेही अनेक रूप धारण करलेता है मुक्त पुरुषोंके जे शरीर इंद्रिय आदिक हैं वे प्राकृत नहीं हैं, किंतु अप्राकृतही हैं इति ॥ इति सप्तम प्रश्नोत्तरम् ७ ॥ फिर हे शिष्य ! छांदोग्य उपनिषदमें ऐसा कह्या है कि ।

स स्वराड् भवति तस्य सर्वेषु लोकेषु कामचारो भवतीति॥

अर्थ—वो मुक्त पुरुष आप स्वतंत्र होता है, और उस मुक्त पुरुषका भूर्लोक भुवर्लोक स्वर्गलोक इत्यादि सर्व लोकों विषे अपनी इच्छातें विचरना होता है, अर्थात् उस मुक्तकी जहां इच्छा होय तहां सर्वत्र विचरता है इति ॥ अष्टम प्रश्नोत्तरम् ॥ ८ ॥ फिर हे शिष्य ! वेदमें ऐसा कहा है कि ।

तमेवं विद्वानमृत इह भवति नान्यः पंथा अयनाय विद्यते इति ॥ अर्थ—इस प्रकारसें उस त्रिपादकूं जाननेवाला पुरुष इस

लोक विषे अमर हो जाता है इस त्रिपादरूप वैकुंठके विना मोक्षके वास्ते दूसरा पंथ नहीं है यह त्रिपाद्ही मोक्षका धाम है, दूसरा कोईभी मोक्षका धाम नहीं है, और शिव, ब्रह्मा, इंद्र, यम आदिकोंके जे लोक हैं, वे मेरु पर्वत ऊपर होनेसें ब्रह्मांडके भीतरही हैं. ताते वे सर्व नाशवान् हैं, नहीं मानो तो पंचम स्कंधमें भागवत साक्षी है इति ॥ इति नवमप्रश्नोत्तरम् ॥ ९ ॥ फिर हे शिष्य ! गीताचार्य श्रीकृष्ण भगवानने अर्जुनके प्रति ऐसा कह्या है कि ।

यद्गत्वा न निवर्तंते तद्धाम परमं मम ।
मामेव ये प्रपद्यंते मायामेतां तरंति ते ॥ २० ॥

अर्थ–जिस धामकूं सूर्य चंद्र पावक आदिक प्रकाश नहीं कर सक्के हैं, सोही मेरा परम धाम है। और मेरे शरणकूं जे प्राणी प्राप्त होते हैं, वेही मेरी मायाकूं तरते हैं इस प्रकारसे मायाका तरण रूप जो मोक्ष है उसकूं वैष्णवही प्राप्त होते हैं, दूसरे देवोंके भक्त उस परम पद विषे स्वप्नमेंभी नहीं जा सक्के हैं क्योंकि उस परम पदका स्वामी विष्णुही हैं तातें उस परम पदके स्वामी विष्णुकूं प्रसन्न करनेवाले जे वैष्णव हैं, वेही उस पदकूं प्राप्त होते हैं शिव ब्रह्मा आदिकोंके भक्तोंकूं वो परम पद स्वप्नमेंभी नहीं मिलता है इति ॥ इति दशमप्रश्नोत्तरम् ॥ १० ॥

प्रश्न । हे सद्गुरो ! श्रुति विषे कहे हुए जे देवयान देवपथ ब्रह्मपथ ये तीन शब्द हैं, तिनका कैसा अर्थ है । उत्तर ।

या प्रापणे. देवाः यथोक्तलक्षणभागवताग्रेसराः यांति येन यस्मिन्वा स देवयानः पंथा इत्युच्यते ॥ १ ॥ देवानां उक्तलक्षणभागवताग्रेसराणां पंथा देवपथः इति गंतृसंबंधप्रधानसंज्ञेयम् ॥२॥ ब्रह्मणः पंथा ब्रह्मपथः इति गंतव्यसंबंधप्रधानेयं संज्ञा ॥ ३ ॥

अर्थ—प्राप्ति अर्थवाला जो या धातु है उस धातुका यान शब्द है यान नाम मार्गका है और देव नाम वैष्णवोंका है जिस मार्ग करके अथवा जिस मार्ग विषे वैष्णव देव जाते हैं, तिस मार्गका नाम देवयान है १ और उक्त लक्षणोंवाले भागवत अग्रेसरोंका जो पंथ है उसकूं देवपथ कहते हैं २ और ब्रह्मका जो पंथ है उसकूं ब्रह्मपथ कहते हैं ३ इस रीतिसे गंता और गंतव्यके संबंधका कथन किया है तातें श्रीवैष्णव गंता है, और ब्रह्म गंतव्य है, इनका गंतृ गंतव्य संबंध है । **प्रश्न** । हे गुरुजी ! वैष्णवोंका देव ऐसा नाम कौन शास्त्रमें प्रतिपादन किया है । **उत्तर** । हे शिष्य ! सर्वोपरि वेद भगवान् है उस वेद विषे वैष्णवोंका देव ऐसा नाम प्रतिपादन किया है कि । **अनायुधासो असुरा अदेवा इति** ॥ अर्थ विष्णुके शंख चक्रादिक आयुधोंके चिन्हसे रहित जे प्राणी हैं, वे सबही असुर हैं देव नहीं हैं इति ॥ और गीता शास्त्रमेंभी कह्या है कि ।

भवंति संपदं दैवीमभिजातस्य भारत ।
अज्ञानं चाभिजातस्य पार्थ संपदमासुरीम्॥२१॥

अर्थ—श्रीभाष्यकार रामानुज स्वामीने इसका भाष्य ऐसा किया है कि । देवा भगवदाज्ञानुवृत्तिशीलाः तेषां संपत्॥ असुरा भगवदाज्ञातिवृत्तिशीलाः तेषां संपत् ॥ और बहुत देव और असुरोंका लक्षण देखना होय तो गीताके नवमाध्यायमें तथा षोडशमाध्यायमें देखलेना इति. ॥ और देव असुरोंका निर्णय पुराणमेंभी कहा है कि ।

द्वौ भूतसर्गौ लोकेस्मिन् दैव आसुर एव च ।
विष्णुभक्तिपरो दैव आसुरस्तद्विपर्ययः ॥ २२ ॥

अर्थ—इस लोक विषे भूतोंका सर्ग दो प्रकारका है. एक तो देवसर्ग है, दूसरा असुर सर्ग है, तामें जो विष्णुकी भक्तिकरता है. सो देव है, और जे विष्णुभक्त नहीं है वे सब असुर हैं इति ॥ इस प्रकारके श्रुति स्मृति पुराण आदिकोंके वचनों करके देव ऐसा नाम वैष्णवोंकाही सिद्ध होता है. और आगे जो हिरण्यकशिपु, हिरण्याक्ष, रावण, कुंभकर्ण आदिक असुर हो गये हैं वेभी विष्णुसें विमुख भये हैं राक्षसोंके और देवोंके येही चिन्ह हैं कि जितने इस पृथ्वी पर राक्षस भये,वे सब शिवब्रह्मादिकोंकेही भक्त भये हैं. क्योंकि जे राक्षस होते हैं वेही विष्णुकूं नहीं भजते हैं. तातें जे जे विष्णुके भक्त हैं वे सबही देव हैं और जे विष्णुसें विमुख हैं वे सब राक्षसही हैं तातें हे शिष्य !

वैकुंठका जो अर्चिरादि मार्ग है वो मार्ग वैष्णव देवोंकाही है.ताते देवयान और देवपथ ऐसे नाम सिद्ध भये इति. ॥ इस प्रकारसे यह जो वैकुंठकी प्राप्तिरूप दिव्य फलका उपदेश है, सो सकल साधारण अधिकारीयोंके प्रति कहते हैं. ।

सदानुसंध्येयमिमं त्रिकालं मुमुक्षुभिस्तत्परमार्थमित्थम् । ज्ञात्वा न चैवास्ति सुवेदनीयं जिज्ञासुभिस्तैरवशिष्यमाणम् ॥ २३ ॥

अर्थ—इस प्रकारसे, हे शिष्य! सो यह तत्वादि दश प्रश्नोंका विचारपूर्वक अत्यंत निश्चय किया प्राप्य रूप जो परमार्थ है सो प्राप्य रूप परमार्थ मुमुक्षु जनों करके तीनों काल विषे चिन्तन करने योग्य है, अर्थात् प्रातःकाल मध्याह्नकाल सायंकाल इन तीनों काल विषे इस प्राप्यका सदा चिंतन करना योग्य है. और इस मतकूं जान करके जाननेकी इच्छावाले तिन मुमुक्षुओंकूं फेर जाननेका कुछभी बाकी नहीं रहता है. अर्थात् दश प्रश्नोंका विचारपूर्वक प्राप्यका निश्चय करके पीछे मुमुक्षुओंकूं कुछभी जाननेका अवशेष नहीं रहता है इति. ॥ और हे शिष्य इस ग्रंथके मतका जो पुरुष अधिकारी नहीं है, उस पुरुषको इस मतका उपदेश कदापी नहीं करना चाहिये सो कहते हैं ।

गुरुद्रुहे नो न शठाय चेदं न नास्तिकायोपदिशेत्कदाचन । नावैष्णवायापि रहस्यमुत्तमं न दीनचित्ताय सुगोपनीयम् ॥ २४ ॥

अर्थ–हेशिष्य! अत्यंत गुप्त रखने योग्य और उत्तम ऐसा जो इस ग्रंथ करके प्रतिपादन करा हुआ रहस्य है, उस रहस्यका उपदेश गुरुद्रोहीकूं कदापि न करे. तथा शठकूंभी उपदेश न करे. तथा नास्तिककूं भी अर्थात् वेद यज्ञ ब्राह्मण तथा वैष्णव इनकी निंदा करनेवाले नास्तिककूं भी उपदेश न करे तथा अवैष्णवकूंभी अर्थात् वैष्णवोंसे भिन्न वैष्णवोंके विरोधीकूंभी उपदेश न करे. तथा दीन चित्तवाले कृपणकूंभी उपदेश न करे. अर्थात् गुरुद्रोही, शठ, नास्तिक, अवैष्णव और कृपण इन पुरुषोंकूं इस ग्रंथके मतका उपदेश कोई कालविषेभी न करना चाहिये इति ॥ प्रश्न ॥ इस ग्रंथके मतका कैसे गुणवाले अधिकारीकूं उपदेश करना चाहिये.। उत्तर।

प्रशांतचित्ताय जितेंद्रियाय प्रहीणदोषाय यथोक्तकारिणे। गुणान्वितायानुगताय सर्वदा प्रदेयमेतत्सततं मुमुक्षवे॥ २९॥

अर्थ–जिसका चित्त रागद्वेषते रहित है, और जिसने अपने मन सहित सकल इंद्रियोंकूं जीते हैं तथा दुराचार, अनाचार, परनिंदा, परद्रोह, अश्रद्धा, अशुश्रूषा, लोलुप, पैशुन्य आदिक दोषों करके जो रहित हैं; तथा वेद और गुरुके वचनोंकूं आदरसे करने वाला है, तथा श्रद्धा, आस्तिक्य, दृढता, शील, संतोष और दया आदिक गुणों करके जो युक्त है. तथा सर्वकाल विषे गुरुओंकी हाजरीमें चलता है. ऐसे मुमुक्षु वैष्णवकूं इस ग्रंथके मतकूं निरंतर देना इति.।

श्रुत्वा सुरसुरानंदो रामानंदादशेषतः । पृष्टान्स-
होत्तरान् प्रश्नान् गुरूनत्वाप सद्गतिम् ॥ २६ ॥

अर्थ—हे शिष्य! इस प्रकारसे परम करुणावाले श्रीरामानंद-जीके उपदेशतें अत्यंत अप्राप्त वस्तुकूं प्राप्त होकर कृतकृत्य और मुक्त भये जो सुरसुरानंद हैं सो रामानंदजीकूं पूछे हुये सकल दश प्रश्नोंके उत्तरोंकूं रामानंदजीके मुखसे सुनकर, गुरु रामानंदजीकूं मन वचन और कायासे साष्टांग प्रणाम करके सुरसुरानंद, मुक्तिकूं प्राप्त होते भये ॥ सरसुरानद, रामानंदजीकी उपासना सेवाते ज्ञान पायके मुक्तिकूं प्राप्त होते भये ॥ तैसेही सर्व मुमुक्षुओंकी ज्ञानी गुरुओंकी सेवासेही ज्ञान प्राप्त होकर मुक्ति होती है. ॥ प्रश्न । भो स्वामिन् ! रामानंद और सुरसुरानंद इन दो नामोंका कैसा अर्थ है. । उत्तर ।

रामिति बीजप्रतिपाद्यं रहस्य त्रयानुष्ठानेनानंद-यतीति रामानंदः १ । यद्वा रामं दाशरथिं रह-स्यत्रयाद्यनुष्ठानेनानंदयतीति रामानंदः २ । यद्वा रामे दाशरथौ तद्वासल्यादिगुणतच्छरण्यत्वादि-चिंतनादिनानंदो यस्य सः रामानंदः ३ । यद्वा विनापि प्रत्ययं पूर्वोत्तरपदयोर्लोप इत्युक्त्या भीमो भीमसेनो वेदव्यासो व्यासः इतिवत् रामान् रामभक्तान् सुरसुरानंदादीन् तत्वाद्युपदेशेनानंद-यतीति रामानंदः ४ । यद्वा रामभक्तेषु तद्दर्शनसं-गादिनाऽऽनंदो यस्य सः रामानंदः ५ । यद्वा सी-

ता च रामश्च एकशेषे रामौ सीतारामौ स्वानुष्ठानेनानंदयतीति रामानंदः ६। यद्वा तयोः पृथक् पृथग्गुणादिस्मरणेनाऽऽनंदो यस्य स रामानंदः ॥ ७ ॥ इति रामानंदनाम्नोर्थाः ॥

सुराणां देवानां सुरः सुरसुरः देवदेवः श्रीरामस्तमानंदयति स्वानुष्ठानेन प्रसादयतीति सुरसुरानंदः १ । यद्वा स आनंदतीति आनंदः प्रसन्नो यस्य सः सुरसुरानंदः इति २ ।

जितेंद्रियः प्रपन्नस्तं बुध आत्मरतिर्हरिम् ।
आप्नुयात्परमं स्थानं योनुतिष्ठेदिमं मतम् ॥२७॥
यः पठेच्छृणुयाद्भक्त्या संदर्भमिदमुत्तमम् ।
सर्वार्थसिद्धिं संप्राप्य लभेदंते परं पदम् ॥ २८ ॥

अर्थ—फिर इस ग्रंथका अधिकारी कैसा होना कि, जितेंद्रियः । अर्थात् ध्यान धारणादिकों करके अपने इंद्रिय जिसने वश करे हैं, फिर वो अधिकारी कैसा है कि बुध है अर्थात् अपने गुरुने उपदेश किया जो ज्ञान है उस ज्ञानवाला है । फिर कैसा है कि, आत्मरति है अर्थात् श्रीरामविषे अनुरागवाला है । फिर कैसा है कि, हरिंप्रपन्न । अर्थात् सर्व लोकशरण्य और शरणागतवत्सल ऐसे श्रीरामकी प्रपत्तिकूं करता हुआ है । ऐसा जो अधिकारी पुरुष है सो इस ग्रंथ करके प्रतिपादित मतकूं आचरता है, वो अधिकारी परम पद

वैकुंठको प्राप्त होता है, तातें सर्व मुमुक्षु अधिकारियोंकूं अवश्य करके इस ग्रंथके मतका धारण करना योग्य है इति ॥ और हे शिष्य ! इस उत्तम संपूर्ण ग्रंथका जो कोईभी मनुष्य पाठ करै अथवा भक्ति करके इस ग्रंथका श्रवण करे वो मनुष्य धन, धान्य, स्त्री, पुत्र, विद्या, शरीरका तेज, धर्म, आयुष्य, सुखकी प्राप्ति, दुःखकी निवृत्ति, नीरोग आदिक सकल अर्थोंकी सिद्धिकूं इस देहसे प्राप्त होकर अंतकाल विषे मोक्षकूं प्राप्त होता है इति ।

श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकरो ह्ययं श्रीवैष्णवहिताय प्रकटीकृतः । श्रीमद्गोपालदासेन पंडितेन बहुश्रमतः शास्त्राणि विलोड्य च ॥ २९ ॥ गुणभूतग्रहेश्वरवत्सरे माघे सितेऽष्टम्यां पूर्णतां गतः । अर्थतः पाठतश्च यद्यशुद्धं क्षमध्वं ममोपरि प्राज्ञजनाः॥३०॥

अर्थ—यह श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकर, नामका ग्रंथ, श्रीवैष्णवोंके हित वास्ते बहुत श्रमते अनेक शास्त्रोंका मंथन करके श्रीमत्पंडितगोपालदासजीनें प्रगट किया है. ॥ और यह श्रीवैष्णवधर्म रत्नाकर जो है सो ( गुणभूतग्रहेश्वरवत्सरे ) अर्थात् संवत १९५३ की सालमें ( माघे सितेष्टम्यां ) माघ मासके शुक्ल पक्षकी अष्टमीके दिन पूर्ण भया है, और इस ग्रंथमें, अर्थतें तथा पाठते जो किसी ठिकाने अशुद्ध होय तौ हे प्राज्ञजना, आप मेरे परक्षमा करना, ऐसी मेरी अरज है. । और इस ग्रंथका नाम

श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकर रक्खा है तिसका अर्थ ऐसा है कि, जैसे रत्नोंकी खानिमें अनेक प्रकारके रत्न भरे हुये रहते हैं, तैसे इस ग्रंथमेंभी श्रीवैष्णवधर्मरूपी अनेक रत्नों भरे हुये हैं, तातें इस ग्रंथका नाम श्रीवैष्णवधर्मरत्नाकर है, आकर नाम खानिका है ।

## अथ ग्रंथकर्तुर्नाम्नोर्थाः ।

गोर्जलं स्वायनभूतं तं पालयतीति गोपालः श्रीमन्नारायणस्तस्य दासो गोपालदासः । यद्वा गौः सर्पः स्वशय्याभूतस्तं पालयतीति गोपालः । यद्वा गां वेदरूपां वाणीं पालयतीति गोपालो नारायणस्तस्य दासो गोपालदासः । यद्वा गां पृथ्वीं वराहरूपेण पालयतीति गोपालो नारायणस्तस्य दासो गोपालदासः । यद्वा गावो दिशो रामादिरूपेण पालयतीति गोपालस्तस्य दासो गोपालदासः । यद्वा गावो वृषभादिरूपाः कृष्णरूपेण पालयतीति गोपालस्तस्य दासो गोपालदासः । श्रीः शोभा संपद्वा विद्यते यस्यासौ श्रीमान् । यद्वा द्वादशोर्ध्वपुंड्रेषु द्वादश श्रियो विद्यंते यस्यासौ श्रीमान् । यद्वा श्रीः लक्ष्मीः उपास्यरूपेण आचार्यरूपेण वा विद्यते यस्यासौ श्रीमान् । श्रीमांश्चासौ पंडितश्च श्रीमत्पंडितः श्रीमत्पंडितश्चासौ गोपालदासश्च श्रीमत्पंडितगोपालदास इति ॥

